पतगेन्द्रश्च तं खड्गं किञ्चिदुत्प्लुत्य भूतलात् ।
वक्त्रेण जग्राह तदा गरुडः पन्नगं यथा ।।२५।
वक्त्रपादतलैर्भङ्क्त्वा चक्रे क्षोभमथातुलम् ।
तस्मिन् भग्ने ततः खड्गे बाहुयुद्धमवर्तत ।।२६।
ततः पतगराजेन वक्षस्याक्रम्य राक्षसः ।
हस्त-पाद-करैराशु शिरसा च वियोजितः ।।२७।
तस्मिन् विनिहते सा स्त्री खगं शरणमभ्यगात् ।
किञ्चित् संजातसंत्रासा प्राह भार्या भवामि ते ।।२८।
तामादाय खगश्रेष्ठः स्वकं गृहमगात् पुनः ।
गत्वा स निष्कृतिं भ्रातुर्विद्युद्रूपनिपातनात् ।।२९।
कन्धरस्य च सा वेश्म प्राप्येच्छारूपधारिणी ।
मेनकातनया सुभ्रूः सौपर्णं रूपमाददे ।।३०।
तस्यां स जनयामास तार्क्षीं नाम सुतां तदा ।
मुनिशापाग्निविप्लुष्टां वपुमप्सरसां वराम् ।
तस्या नाम तदा चक्रे तार्क्षीमिति विहङ्गमः ।।३१।

---

उस तलवार को पक्षिराज ( कन्धर ) ने जमीन से कुछ ऊपर उछलकर, अपनी चोंच से ऐसे पकड़ लिया, जैसे गरुड साँप को पकड़ ले ॥ २५ ॥

इसके बाद उस पक्षिराज ने उस तलवार को अपनी चोंच में पकड़कर पैर के पंजों के नीचे दबाया और दो टुकड़े कर दिया, जिससे वह राक्षस क्षुब्ध हो उठा। तलवार के टूट जाने पर उन दोनों में बाहुयुद्ध प्रारम्भ हो गया ॥ २६ ॥

फिर तो उस पक्षिराज ने राक्षस के वक्षःस्थल पर आक्रमण कर दिया और झटपट उसके हाथ, पैर और सिर को धड़ से अलग कर दिया ॥ २७ ॥

उसके मारे जाने पर वह स्त्री ( विद्युद्रूप राक्षस की पत्नी मदनिका ) पक्षिराज की शरण में जा पहुँची और कुछ-कुछ डरी सहमी-सी बोल पड़ी—'मैं तुम्हारी पत्नी बन जाऊँगी' ॥ २८ ।

तब उस पक्षिराज ( कन्धर ) ने विद्युद्रूप के द्वारा मारे गये अपने भाई का पूरा बदला विद्युद्रूप को मार कर निकाला और उसकी स्त्री को साथ लिये वह अपने आवास पर पहुँच गया ॥ २९ ॥

जब वह सुन्दरी मेनका की पुत्री मदनिका कन्धर के घर पहुँची, तब इच्छानुसार रूप बदलनेवाली उसने पक्षी के रूप में अपने को बदल दिया ॥ ३० ॥

उस ( राक्षसी ) से कन्धर की एक पुत्री पैदा हुई, जो पहले वही वपु नाम सुन्दर देवाङ्गना थी, जिसे दुर्वासा मुनि की शापाग्नि ने भस्म कर दिया था। पक्षिराज ने अपनी उस पुत्री का नाम 'तार्क्षी' रख दिया ॥ ३१ ॥

मन्दपालसुताश्चासंश्चत्वारोऽमितबुद्धयः ।
जरितारिप्रभृतयो द्रोणान्ता द्विजसत्तमाः ॥३२॥

तेषां जघन्यो धर्मात्मा वेदवेदाङ्गपारगः ।
उपयेमे स तां तार्क्षीं कन्धरानुमते शुभाम् ॥३३॥

कस्यचित्त्वथ कालस्य तार्क्षी गर्भमवाप ह ।
सप्तपक्षाहिते गर्भे कुरुक्षेत्रं जगाम सा ॥३४॥

कुरु-पाण्डवयोर्युद्धे वर्त्तमाने सुदारुणे ।
भावित्वाच्चैव कार्यस्य रणमध्ये विवेश सा ॥३५॥

तत्रापश्यत् तदा युद्धं भगदत्तकिरीटिनोः ।
निरन्तरं शरैरासीदाकाशं शलभैरिव ॥३६॥

पार्थकोदण्डनिर्मुक्तमासन्नमतिवेगवत् ।
तस्या भल्लमहिश्यामं त्वचं चिच्छेद जाठरीम् ॥३७॥

भिन्ने कोष्ठे शशाङ्काभं भूमावण्डचतुष्टयम् ।
आयुषः सावशेषत्वात् तूलराशाविवापतत् ॥३८॥

---

मन्दपाल के चार लड़के थे और चारों बड़े बुद्धिमान् और ब्राह्मणोत्तम थे, जिनमें जरितारि सबसे बड़ा था और द्रोण सबसे छोटा ॥ ३२ ॥

सबसे छोटा जो द्रोण था, वह बड़ा धर्मात्मा और वेद-वेदाङ्ग में पारङ्गत था। उसने कन्धर की अनुमति से उसकी पुत्री कल्याणी तार्क्षी से विवाह किया ॥ ३३ ॥

कुछ समय बाद तार्क्षी ने गर्भ धारण किया और सातपक्ष ( साढ़े तीन महीने ) के गर्भ के साथ वह कुरुक्षेत्र चली गयी ॥ ३४ ॥

वहाँ, जहाँ कौरवों और पाण्डवों का भयङ्कर युद्ध छिड़ा था, वह भवितव्यता के वशीभूत हो, युद्ध के बीच घुस गयी ॥ ३५ ॥

वहाँ उसने ( कौरव-सेनापति ) भगदत्त और ( पाण्डव-सेनापति ) अर्जुन का युद्ध देखा, जिसमें टिड्डियों के झुण्ड की भाँति बाणों की बौछार ने आकाश को ढक-सा दिया था ॥ ३६ ॥

इसी समय अर्जुन की धनुष से छूटे अतिवेगशाली कृष्ण-सर्प की भाँति श्याम-वर्ण एक बाण ने उस ( तार्क्षी ) के पेट की खाल फाड़ दी ॥ ३७ ॥

जब उसका पेट फट गया तब चाँद-से चमकते चार अण्डे, अपनी आयु के बचे रहने के कारण, जमीन पर नीचे ऐसे गिरे मानों रूई की ढेर पर गिरे हों ॥ ३८ ॥

तत्पातसमकालं च सुप्रतीकाद्गजोत्तमात् ।
पपात महती घण्टा बाणसंछिन्नबन्धना ॥३९॥
समं समन्तात् प्राप्ता तु निर्भिन्नधरणीतला ।
छादयन्ती खगाण्डानि स्थितानि पिशितोपरि ॥४०॥
हते च तस्मिन् नृपतौ भगदत्ते नरेश्वरे ।
बहून्यहान्यभूद्युद्धं कुरुपाण्डवसैन्ययोः ॥४१॥
वृत्ते युद्धे धर्मपुत्रे गते शान्तनवान्तिकम् ।
भीष्मस्य गदतोऽशेषान् श्रोतुं धर्मान् महात्मनः ॥४२॥
घण्टागतानि तिष्ठन्ति यत्राण्डानि द्विजोत्तम ।
आजगाम तमुद्देशं शमीको नाम संयमी ॥४३॥
स तत्र शब्दमशृणोच्चिंचचीकुचीति वाशताम् ।
बाल्यादस्फुटवाक्यानां विज्ञानेऽपि परे सति ॥४४॥
अथर्षिः शिष्यसहितो घण्टामुत्पाट्य विस्मितः ।
अमातृपितृपक्षाणि शिशुकानि ददर्श ह ॥४५॥

---

उन अण्डों के नीचे गिरने के ही समय ( भगदत्त के ) सुप्रतीक नामक गजराज का विशाल घण्टा, जिसकी जंजीर (अर्जुन के ही) बाण से कट गयी थी, नीचे गिर पड़ा ॥ ३९ ॥

गिरते ही उस घण्टे ने भूतल विदीर्ण कर दिया और मांस की ढेर पर पड़े ( तार्क्षी ) के उन अण्डों को चारों ओर से ढंक लिया ॥ ४० ॥

वहाँ महाराज भगदत्त के मार दिये जाने के बाद ऐसा हुआ कि कौरव और पाण्डवों की सेनाएँ बहुत दिनों तक आपस में लड़ती-भिड़ती रहीं ॥ ४१ ॥

जब उनका युद्ध समाप्त हो गया, तब धर्मपुत्र युधिष्ठिर महात्मा शान्तनु-पुत्र भीष्म के पास पहुँचे; क्योंकि उन्हें उनके ( भीष्म के ) द्वारा किये जा रहे समस्त धर्म-कर्म-सम्बन्धी प्रवचन सुनना था ॥ ४२ ॥

इसी समय शमीक नाम के एक ऋषि उस जगह पर आ पहुँचे, जहाँ घण्टा से ढ़के वे अण्डे पड़े थे ॥ ४३ ॥

वहाँ उन्होंने, उन पक्षि-शावकों को, जो यद्यपि अध्यात्म-ज्ञानी थे; किन्तु बचपन के कारण साफ बोलने में असमर्थ थे, 'चीं-चीं' की ध्वनि सुनी ॥ ४४ ॥

इसके बाद शिष्यों के साथ उन ऋषि ने घण्टा ऊपर उठाया और माँ-बाप के बिना अनाथ और अजातपक्ष उन पक्षि-शावकों को देखा, जिससे वे आश्चर्यचकित हो गये ॥ ४५ ॥

तानि तत्र तथा भूमौ शमीको भगवान् मुनिः ।
दृष्ट्वा स विस्मयाविष्टः प्रोवाचानुगतान् द्विजान् ।।४६।
सम्यगुक्तं द्विजाग्र्येण शुक्रेणोशनसा स्वयम् ।
पलायनपरं दृष्ट्वा दैत्यसैन्यं सुरार्दितम् ।।४७।
न गन्तव्यं निवर्त्तध्वं कस्माद् व्रजथ कातराः ।
उत्सृज्य शौर्य्ययशसी क्व गता न मरिष्यथ ।।४८।
नश्यतो युध्यतो वापि तावद्भवति जीवितम् ।
यावद्धातासृजत् पूर्वं न यावन्मनसेप्सितम् ।।४९।
एके म्रियन्ते स्वगृहे पलायन्तोऽपरे जनाः ।
भुञ्जन्तोऽन्नं तथैवापः पिबन्तो निधनं गताः ।।५०।
विलासिनस्तथैवान्ये कामयाना निरामयाः ।
अविक्षताङ्गाः शस्त्रैश्च प्रेतराजवशंगताः ।।५१।
अन्ये तपस्यभिरता नीताः प्रेतनृपानुगैः ।
योगाभ्यासे रताश्चान्ये नैव प्रापुरमृत्युताम् ।।५२।

---

विस्मय में पड़े भगवान् शमीक मुनि ने भूतल पर उस अवस्था में पड़े उन पक्षि-शावकों को देखा और अपने अनुयायो द्विजजनों से कहा ।। ४६ ।।

कभी द्विजश्रेष्ठ उशना शुक्राचार्य ने देवसेना से परास्त होकर भाग रही दैत्य सेना को देखकर, जो बात कही थी, वह बिलकुल ठीक थी ।। ४७ ।।

( उन्होंने यह कहा था ) भागो नहीं, लौटो, शूरता और कीर्ति को तिलांजलि देकर कायरों की भाँति क्योंकर भाग रहे हो ? क्या भागकर जहाँ कहीं भी जाओगे, वहाँ मरोगे नहीं ? ।। ४८ ।।

चाहे कोई भागे या लड़े, वह तबतक जीवित रहेगा, जबतक की आयु उसके लिए विधाता ने बनायी है । अपने चाहने से ही कोई नहीं जीता ।। ४९ ।।

कुछ लोग तो अपने घर में रहते ही मरते हैं, दूसरे भागते हुए भी मर जाते हैं । कुछ लोग अन्न-भोजन करते मरते हैं और कुछ पानी पीते मरते हैं ।। ५० ।।

इसी प्रकार कुछ लोग, जो भोग-विलास में लगे हैं, प्रेम-प्रसङ्ग में लीन हैं, सर्वथा नीरोग हैं और अस्त्र-शस्त्र के प्रहार से बचे हैं, वे भी प्रेतराज के वश में आने के लिए विवश हो जाते हैं ।। ५१ ।।

ऐसे लोग भी, जो तपश्चर्या में लगे हैं, यमराज के अनुचरों द्वारा मृत्युलोक में पहुँचा दिये जाते हैं । इसी भाँति जो योगाभ्यास में लगे हैं, वे भी अमर नहीं हो पाते ।। ५२ ।।

शम्बराय पुरा क्षिप्तं वज्रं कुलिशपाणिना ।
हृदयेऽभिहतस्तेन तथापि न मृतोऽसुरः ।।५३।

तेनैव खलु वज्रेण तेनैवेन्द्रेण दानवाः ।
प्राप्ते काले हता दैत्यास्तत्क्षणान्निधनं गताः ।।५४।

विदित्वैवं न सन्त्रासः कर्त्तव्यो विनिवर्त्तते ।
ततो निवृत्तास्ते दैत्यास्त्यक्त्वा मरणजं भयम् ।।५५।

इति शुक्रवचः सत्यं कृतमेभिः खगोत्तमैः ।
ये युद्धेऽपि न सम्प्राप्ताः पञ्चत्वमतिमानुषे ।।५६।

क्वाण्डानां पतनं विप्राः क्व घण्टापतनं समम् ।
क्व च मांस-वसा-रक्तैर्भूमेरास्तरणक्रियाः ।।५७।

केऽप्येते सर्वथा विप्रा नैते सामान्यपक्षिणः ।
दैवानुकूलता लोके महाभाग्यप्रदर्शिनी ।।५८।

एवमुक्त्वा स तान् वीक्ष्य पुनर्वचनमब्रवीत् ।
निवर्त्ततांश्रमं यात गृहीत्वा पक्षिबालकान् ।।५९।

---

एकबार की बात है कि इन्द्र ने ( असुरराज ) शम्बर के हृदय पर अपने वज्र से प्रहार किया; किन्तु तब भी वह असुर नहीं मरा ॥ ५३ ॥

किन्तु; उसी इन्द्र ने, उसी वज्र को जब दानवों पर चलाया, तब सभी दैत्य-दानव तत्काल मारे गये; क्योंकि उनका काल आ पहुँचा था ॥ ५४ ॥

इन बातों को सोचो-समझो, डरो नहीं, लौट आओ। यह सुनते ही वे दैत्य-दानव मौत का डर छोड़कर लौट पड़े ॥ ५५ ॥

इन पक्षियों ने शुक्र के वचन की मत्यता सिद्ध कर दी है; क्योंकि ( कौरव-पाण्डवों के ) अमानुषिक भीषण संग्राम में भी ये मरने से बच गये हैं ॥ ५६ ॥

विप्रगण ! यह तो सोचो कि कहाँ तो अण्डों का गिरना, कहाँ उन्हीं के साथ उन पर घण्टा का गिरना और कहाँ मांस, मज्जा और रक्त से संग्राम-भूमि का भर जाना ! ॥ ५७ ॥

ये पक्षी साधारण पक्षी नहीं हैं, ये अलौकिक ज्ञानीविप्र हैं। दैव का अनुकूल होना महाभाग्य का प्रदर्शन है ॥ ५८ ॥

ऐसा कहकर शमीक ऋषि ने उन पक्षियों को देखा और शिष्यों से कहा—इन पक्षि-शावकों को लेकर आश्रम में लौट जाओ ॥ ५९ ॥

मार्जाराखुभयं यत्र नैषामण्डजजन्मनाम् ।
श्येनतो नकुलाद्वापि स्थाप्यन्तां तत्र पक्षिणः ।।६०।

द्विजाः किं वातियत्नेन मार्यन्ते कर्मभिः स्वकैः ।
रक्ष्यन्ते चाखिला जीवा यथैते पक्षिबालकाः ।।६१।

तथापि यत्नः कर्तव्यो नरैः सर्वेषु कर्मसु ।
कुर्वन् पुरुषकारन्तु वाच्यतां याति नो सताम् ।।६२।

इति मुनिवरचोदितास्ततस्ते
मुनितनयाः परिगृह्य पक्षिणस्तान् ।
तरुविटपसमाश्रितालिसङ्घं
ययुरथ तापसरम्यमाश्रमं स्वम् ।।६३।

स चापि वन्यं मनसाभिकामितं
प्रगृह्य मूलं कुसुमं फलं कुशान् ।
चकार चक्रायुध-रुद्र-वेधसां
सुरेन्द्र-वैवस्वत-जातवेदसाम् ।।६४।

---

इन पक्षि-शावकों को ले जाकर वहाँ रखो, जहाँ इन्हें न बिल्ली का डर हो और न चूहों का, न बाज का डर हो और न नेवलों का ।। ६० ।।

अथवा विप्रगण ! इन सब आयास-प्रयासों से क्या लाभ ! सभी जीव-जन्तु अपने कर्मों से मारे जाते हैं और अपने कर्मों से ही बचाये जाते हैं, जैसे कि ये पक्षिशावक, जो अपने कर्मों से ही बचे हैं ।। ६१।।

किन्तु; तब भी मनुष्य को ( भाग्य पर ही सब कुछ न छोड़कर ) अपने-अपने कर्त्तव्यपालन में प्रयत्नशील होना ही चाहिए; क्योंकि सज्जन लोग पौरुष करनेवाले की निन्दा नहीं करते ( अपितु प्रशंसा करते हैं ) ।। ६२ ।।

मुनिवर शमीक ने जब अपने शिष्यों से ऐसा कहा, तब वे मुनिकुमार पक्षि-शावकों को लेकर तपश्चर्या के लिये उपयुक्त अपने रमणीय आश्रम में गये, जहाँ वृक्षों की डालियाँ (गुंजार करते ) भौरों से भरी थीं ।। ६३ ।।

और तब विप्रवर शमीक मुनि ने अपने मनोनुकूल वन के वृक्ष, मूल और फल-फूल से श्री विष्णु, रुद्र, ब्रह्मा, इन्द्र, सूर्य, और अग्नि की वैदिकविधि से अर्चा-पूजा की ।। ६४ ।।

अपाम्पतेर्गोष्पतिवित्तरक्षिणोः
समीरणस्यापि तथा द्विजोत्तमाः।
धातुर्विधातुस्त्वथ वैश्वदेविकाः
श्रुतिप्रयुक्ता विविधास्तु सत्क्रियाः ॥६५॥

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे चटकोत्पत्तिर्नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥

साथ ही साथ उन्होंने वरुण, बृहस्पति, कुबेर, पवन, धाता, विधाता तथा समस्त देववृन्द का भी वेदविधान के अनुसार विविध प्रकार से अर्चन-पूजन सम्पन्न किया ॥ ६५ ॥

—: :—

 

## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय की कथावस्तु में एक विचित्र मनोरञ्जकता है। इसमें महर्षि दुर्वासा से अभिशप्त 'वपु' नामकी देवाङ्गना की कारुणिक कथा है, जो इस प्रकार की है—मेनका की पुत्री 'वपु' दुर्वासा के शाप के कारण सुपर्ण जाति के पक्षी की योनि में जन्म लेती है और बड़ी होकर गरुड़ के वंशज कन्धर नाम के नर-सुपर्ण पक्षी के साथ सहवास से गर्भ धारण करती है। भाग्य की प्रेरणा से वही गर्भिणी मादा-सुपर्ण पक्षी बनी 'वपु' कुरुक्षेत्र के ऊपर से आकाश में उड़ती है। कुरुक्षेत्र में कौरव सेनापति भगदत्त और पाण्डव सेनापति अर्जुन के बीच घमासान लड़ाई छिड़ी है। अकस्मात् अर्जुन के एक बाण से पेट में घायल होकर वह मर जाती है और उसके फटे पेट से चार अण्डे नीचे पथरीली जमीन पर ऐसे गिर पड़ते हैं, मानों रूई की ढेर पर गिरे हों। जिस समय चारों अण्डे नीचे गिरते हैं, उसी समय, उसी स्थान पर अर्जुन के ही एक बाण से कटा भगदत्त के सुप्रतीक नामक गजराज का घण्टा गिर पड़ता है और चारों अण्डों को ढ़क लेता है। कुछ ही समय बाद ये चारों अण्डे फूटते हैं और उनसे निकले चार सुपर्ण पक्षी के बच्चे घण्टे के भीतर ही 'चीं-चीं' करते पड़े रहते हैं। इन बच्चों के भाग्य से, उसी स्थान पर, अपने शिष्यगण के साथ ऋषि शमीक आ पहुँचते हैं और घण्टे के भीतर से निकलती चिड़ियों की 'चीं-चीं' की ध्वनि उनके कानों में पड़ती है। स्वभावतः दयार्द्रहृदय ऋषि अपने शिष्यों द्वारा घण्टा उठवाकर उन चारों पक्षिशावकों को अपने आश्रम में ले आते हैं और बड़े प्रेम से उनका पालन-पोषण करते हैं। ऋषि शमीक इस आकस्मिक घटना पर विचार करते इसी निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि दैव के अनुकूल होने पर प्राणी महाभाग्यशाली होता है; क्योंकि इस जन्म के ये पक्षी के बच्चे साधारण पक्षी नहीं; किन्तु पूर्वजन्म के असाधारण प्राणी प्रतीत होते हैं।

(ख) इस कहानी का जो मूल उद्देश्य-सूत्र है, वह इस अध्याय के नीचे लिखे श्लोकार्ध ( श्लोक संख्या—५७ ) में स्पष्ट दिखायी देता है।

'दैवानुकूलता लोके महाभाग्यप्रदर्शिनी'।

अर्थात् दैव के अनुकूल रहने पर प्राणिमात्र भाग्यशाली हो जाता है।

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'चटकोत्पत्ति' नामक द्वितीय अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी अनुवाद समाप्त ॥



## तृतीयोऽध्यायः

मार्कण्डेय उवाच

अहन्यहनि विप्रेन्द्र स तेषां मुनिसत्तमः ।
चकाराहारपयसा तथा गुप्त्या च पोषणम् ॥१॥

माससमात्रेण जग्मुस्ते भानोः स्यन्दनवर्त्मनि ।
कौतूहलविलोलाक्षैर्दृष्टा मुनिकुमारकैः ॥२॥

दृष्ट्वा महीं सनगरां साम्भोनिधिसरिद्वराम् ।
रथचक्रप्रमाणां ते पुनराश्रममागताः ॥३॥

श्रमक्लान्तान्तरात्मानो महात्मानो वियोनिजाः ।
ज्ञानञ्च प्रकटीभूतं तत्र तेषां प्रभावतः ॥४॥

ऋषेः शिष्यानुकम्पार्थं वदतो धर्म्मनिश्चयम् ।
कृत्वा प्रदक्षिणं सर्वे चरणावभ्यवादयन् ॥५॥

---

**मार्कण्डेय मुनि बोले—**

हे विप्रवर ! उन मुनिवर शमीक ने प्रतिदिन भोजन, जल और (अपने) संरक्षण के द्वारा उन पक्षि-शावकों का पालन-पोषण किया ॥ १ ॥

एक महीने में ही वे पक्षि-शावक सूर्यदेव के रथमार्ग ( आकाश ) पर उड़ने लगे, जिन्हें कौतुकवश आँखे फाड़े मुनिकुमार देखा करते थे ॥ २ ॥

जब उन पक्षि-शावकों ने नगरों से भरी, समुद्रों से घिरी, नदियोंवाली और रथ के पहिये के समान गोल पृथिवी का परिभ्रमण कर लिया, तब वे आश्रम में लौट आये ॥ ३ ॥

वस्तुतः महात्मा भी ( शापवश ) तिर्यग्योनि में जन्म लेनेवाले वे पक्षि-शावक परिभ्रमण के परिश्रम से बहुत थक गये थे; किन्तु उनका माहात्म्य-प्रभाव ऐसा था कि उन्हें ज्ञान प्राप्त हो गया ॥ ४ ॥

ऋषि शमीक, शिष्यों पर अनुकम्पावश, जब धर्म-कर्म का प्रवचन द्वारा निर्णय कर रहे थे, तब उन पक्षि-शावकों ने उनकी प्रदक्षिणा की और उनके चरणों की वन्दना की ॥ ५ ॥

ऊचुश्च मरणाद्घोरान्मोक्षिताः स्मस्त्वया मुने ।
आवास-भक्ष्य-पयसां त्वं नो दाता पिता गुरुः ।।६।

गर्भस्थानां मृता माता पित्रा नैवापि पालिताः ।
त्वया नो जीवितं दत्तं शिशवो येन रक्षिताः ।।७।

क्षितावक्षततेजास्त्वं कृमीणामिव शुष्यताम् ।
गजघण्टां समुत्पाटच कृतवान् दुःखरेचनम् ।।८।

कथं वर्द्धेयुरबलाः खस्थान् द्रक्ष्याम्यहं कदा ।
कदा भूमेर्द्रुमं प्राप्तान् द्रक्ष्ये वृक्षान्तरं गतान् ।।९।

कदा मे सहजा कान्तिः पांशुना नाशमेष्यति ।
एषां पक्षानिलोत्थेन मत्समीपविचारिणाम् ।।१०।

इति चिन्तयता तात भवता प्रतिपालिताः ।
ते साम्प्रतं प्रवृद्धाः स्मः प्रबुद्धाः करवाम किम् ।।११।

इत्यृषिर्वचनं तेषां श्रुत्वा संस्कारवत् स्फुटम् ।
शिष्यैः परिवृतः सर्वैः सह पुत्रेण शृङ्गिणा ।।१२।

---

उन्होंने उनसे कहा—मुनिवर ! आपने हमें भयङ्कर मृत्यु से मुक्त किया है, आपने ही हमें आवास, भोजन और जल सब कुछ दिया है, आप ही हमारे पिता भी हैं और गुरु भी हैं ॥ ६ ॥

जब हम लोग माँ के पेट में ही थे, तब हमारी माँ मर गयी, पिता ने भी हमारा पालन-पोषण नहीं किया। आपने हमें जीवन-दान दिया है, जिससे हम बालक बचे हुए हैं ॥ ७ ॥

इस पृथिवी पर आपका माहात्म्य-तेज अप्रतिहत है। आपने ही हाथी का घण्टा उठाकर कीड़ों की भाँति भूख-प्यास से सूखते हमारे कष्टों का निवारण किया है ॥ ८ ॥

ये अबल पक्षि-शावक कैसे बढ़ेंगे, कब मैं इन्हें भला-चंगा देखूँगा; कब इन्हें जमीन से उड़कर एक पेड़ से दूसरे पेड़ पर फुदकते देखूँगा; कब मेरे समीप विचरते इनके पंखों की हवा से उड़ाई धूल से मेरी स्वाभाविक देह-कान्ति धूसरित होगी ? यह सब चिन्ताएँ लिये, हे पितृचरण ! आपने हमें पाला-पोसा है। अब हम बड़े हो गये हैं और हमें ज्ञान भी हो गया है। आज्ञा दें, हम क्या करें ? ॥ ९–११ ॥

उन पक्षि-शावकों की ऐसी स्पष्ट शुद्ध वाणी सुनकर, शिष्यमण्डल के बीच अपने पुत्र शृङ्गी ऋषि के साथ बैठे महामुनि शमीक बड़े आश्चर्यचकित हुए और उनका

कौतूहलपरो भूत्वा रोमाञ्चपटसंवृतः ।
उवाच तत्त्वतो ब्रूत प्रवृत्तेः कारणं गिरः ।।१३।
कस्य शापादियं प्राप्ता भवद्भिर्विक्रिया परा ।
रूपस्य वचसश्चैव तन्मे वक्तुमिहार्हथ ।।१४।

पक्षिण ऊचुः

विपुलस्वानिति ख्यातः प्रागासीन्मुनिसत्तमः ।
तस्य पुत्रद्वयं जज्ञे सुकृषस्तुम्बुरुस्तथा ।।१५।
सुकृषस्य वयं पुत्राश्चत्वारः संयतात्मनः ।
तस्यर्षे विनयाचारभक्तिनम्राः सदैव हि ।।१६।
तपश्चरणसक्तस्य शास्यमानेन्द्रियस्य च ।
यथाभिमतमस्माभिस्तदा तस्योपपादितम् ।।१७।
समित्पुष्पादिकं सर्वं यच्चैवाभ्यवहारिकम् ।
एवं तत्राथ वसतां तस्यास्माकञ्च कानने ।।१८।
आजगाम महावर्ष्मा भग्नपक्षो जरान्वितः ।
आताम्रनेत्रः स्रस्तात्मा पक्षी भूत्वा सुरेश्वरः ।।१९।
सत्य-शौच-क्षमाचारमतीवोदारमानसम् ।
जिज्ञासुस्तमृषिश्रेष्ठमस्मच्छापभवाय च ।।२०।

---

सारा शरीर मानो ( आनन्द जनित ) रोमांच के वस्त्र से ढ़क गया और उन्होंने उन (पक्षि-शावकों) से पूछा—ठीक-ठीक बताओ, तुम्हें यह मानव-वाणी कैसे मिली ?।।१२-१३।।

और तुम लोग यह भी बताओ कि किसके शाप से तुममें रूप और वाणी का ऐसा परिवर्तन हो गया ? ।। १४ ।।

**पक्षियों ने कहा—**

विपुलस्वान् नामके एक प्रसिद्ध महामुनि थे । उनके दो पुत्र हुए—पहला सुकृष और दूसरा तुम्बुरु ।। १५ ।।

हम चारों यतिराज सुकृष के ही पुत्र हैं और सदा विनम्रतापूर्वक व्यवहार और भक्तिभाव से उन्हीं की सेवा-शुश्रूषा में लगे रहे हैं ।। १६ ।।

तपश्चरण में लीन तथा इन्द्रियजयी उन मुनि की इच्छा के अनुसार हमने समिधा, पुष्प और भोज्यपदार्थ सब कुछ उन्हें समर्पित किया । इस प्रकार जब हम वहाँ रहते रहे, तब एकबार हमारे ( आश्रम ) कानन में विशालदेहधारी, टूटे पंख वाले, वृद्धावस्थाग्रस्त, ताम्रवर्ण के नेत्र दिखाते, शिथिल शरीर पक्षी के रूप में देवराज इन्द्र पधारे ।। १७-१९ ।।

उनके आने का उद्देश्य सत्य, वाङ्मनः शुद्धि और क्षमा से सुशोभित आचार वाले, उदार हृदय ऋषि शमीक की परीक्षा लेना था और वही हमलोगों पर शाप का भी कारण बन गया ।। २० ।।

पक्ष्युवाच

द्विजेन्द्र मां क्षुधाविष्टं परित्रातुमिहार्हसि ।
भक्षणार्थो महाभाग गतिर्भव ममातुला ।।२१।
विन्ध्यस्य शिखरे तिष्ठन् पत्रिपत्रेरितेन वै ।
पतितोऽस्मि महाभाग श्वसनेनातिरंहसा ।।२२।
सोऽहं मोहसमाविष्टो भूमौ सप्ताहमस्मृतिः ।
स्थितस्तत्राष्टमेनाह्ना चेतनां प्राप्तवानहम् ।।२३।
प्राप्तचेताः क्षुधाविष्टो भवन्तं शरणं गतः ।
भक्ष्यार्थी विगतानन्दो दूयमानेन चेतसा ।।२४।
तत् कुरुष्वामलमते मत्त्राणायाचलां मतिम् ।
प्रयच्छ भक्ष्यं विप्रर्षे प्राणयात्राक्षमं मम ।।२५।
स एवमुक्तः प्रोवाच तमिन्द्रं पक्षिरूपिणम् ।
प्राणसन्धारणार्थाय दास्ये भक्ष्यं तवेप्सितम् ।।२६।

---

पक्षी (रूप में इन्द्र) ने कहा—

पूज्य विप्रवर ! मैं बुभुक्षित हूँ, आप मेरी प्राणरक्षा करें। मैं भोजन की याचना करता हूँ। आप ही हमारे एकमात्र उद्धारक हैं ॥ २१ ॥

मैं विंध्याचल के शिखर पर रहनेवाला हूँ, जहाँ से उड़ान भरनेवाले पक्षियों के पंखों की वेगयुक्त वायु से मैं नीचे गिर पड़ा ॥ २२ ॥

गिरने के कारण मैं सप्ताह भर बेसुध जमीन पर पड़ा रहा। आठवें दिन मेरी चेतना लौटी ॥ २३ ॥

चेतना के लौट आने पर, क्षुधा से पीड़ित मैं आपकी शरण में आया हूँ। मैं बड़ा दुःखित हूँ, मेरा मन बड़ा खिन्न है और मेरी प्रसन्नता नष्ट हो चुकी है। बस मुझे भोजन की अभिलाषा है ॥ २४ ॥

हे निर्मलहृदय मुनिवर ! मेरी रक्षा करने का आप दृढ़ निश्चय करें। हे विप्रवर ऋषिराज ! मुझे कुछ खाने को दें, जिससे मेरे प्राण बच जाँय ॥ २५ ॥

ऐसा कहे जाने पर ऋषिवर ( शमीक ) ने पक्षी का रूप धारण किये इन्द्र से कहा कि प्राण रक्षा के लिए तुम जो भी भोजन चाहो, मैं दूँगा ॥ २६ ॥

इत्युक्त्वा पुनरप्येनमपृच्छत् स द्विजोत्तमः ।
आहारः कस्तवार्थाय उपकल्प्यो भवेन्मया ।
स चाह नरमांसेन तृप्तिर्भवति मे परा ॥२७॥

ऋषिरुवाच

कौमारं ते व्यतिक्रान्तमतीतं यौवनञ्च ते ।
वयसः परिणामस्ते वर्त्तते नूनमण्डज ॥२८॥
यस्मिन् नराणां सर्वेषामशेषेच्छा निवर्त्तते ।
स कस्माद् वृद्धभावेऽपि सुनृशंसात्मको भवान् ॥२९॥
क्व मानुषस्य पिशितं क्व वयश्चरमं तव ।
सर्वथा दुष्टभावानां प्रशमो नोपपद्यते ॥३०॥
अथवा किं मयैतेन प्रोक्तेनास्ति प्रयोजनम् ।
प्रतिश्रुत्य सदा देयमिति नो भावितं मनः ॥३१॥
इत्युक्त्वा तं स विप्रेन्द्रस्तथेति कृतनिश्चयः ।
शीघ्रमस्मान् समाहूय गुणतोऽनुप्रशस्य च ॥३२॥

---

ऐसा कहकर द्विजवर ( शमीक ) ने फिर (पक्षी बने) इन्द्र से पूछा कि तुम्हारे लिये मैं किस प्रकार के भोजन की व्यवस्था करूँ। ( यह सुनकर ) उस ( पक्षिरूपधारी इन्द्र) ने यह कहा कि नरमाँस मिलने से मैं पूर्णरूप से संतृप्त हो जाऊँगा ॥ २७ ॥

**ऋषि (शमीक) बोले—**

अरे अण्डज ! तुम्हारी कुमारावस्था समाप्त हो चुकी, युवावस्था भी समाप्त है, अब तुम बुढ़ापे की अवस्था में हो ॥ २८ ॥

और बुढ़ापा ऐसी अवस्था है जिसमें मनुष्य की सभी इच्छाएँ उससे दूर हो जाती हैं। फिर वृद्ध होने पर भी ऐसा क्यों है कि तुम इतने क्रूर हृदय हो ? ॥ २९ ॥

कहाँ तो मनुष्य का माँस और कहाँ तुम्हारी अन्तिम अवस्था, इससे तो यही सिद्ध होता है कि दुष्टात्मा लोगों में कभी भी प्रशमभावना नहीं हो पाती ॥ ३० ॥

अथवा, मेरा यह सब कहना निष्प्रयोजन है। जब मैंने वचन दे दिया, तब तो मुझे तुम्हें ( भोजन ) देना ही है, जैसा कि मैंने मन में निश्चय किया है ॥ ३१ ॥

उस ( पक्षिरूपी इन्द्र ) से ऐसा कहकर और नर-माँस देने का निश्चय करके विप्रवर ( शमीक ) ने अविलम्ब हम लोगों को पुकारा और हमारे गुणों की प्रशंसा की ॥ ३२ ॥

उवाच क्षुब्धहृदयो मुनिर्वाक्यं सुनिष्ठुरम् ।
विनयावनतान् सर्वान् भक्तियुक्तान् कृताञ्जलीन् ।।३३।
कृतात्मानो द्विजश्रेष्ठा ऋणैर्युक्ता मया सह ।
जातं श्रेष्ठमपत्यं वो यूयं मम यथा द्विजाः ।।३४।
गुरुः पूज्यो यदि मतो भवतां परमः पिता ।
ततः कुरुत मे वाक्यं निर्व्यलीकेन चेतसा ।।३५।
तद्वाक्यसमकालञ्च प्रोक्तमस्माभिरादृतैः ।
यद्वक्ष्यति भवांस्तद्वै कृतमेवावधार्यताम् ।।३६।

ऋषिरुवाच

मामेष शरणं प्राप्तो विहगः क्षुत्तृषान्वितः ।
युष्मन्मांसेन येनास्य क्षणं तृप्तिर्भवेत वै ।।३७।
तृष्णाक्षयञ्च रक्तेन तथा शीघ्रं विधीयताम् ।
ततो वयं प्रव्यथिताः प्रकम्पोद्भूतसाध्वसाः ।
कष्टं कष्टमिति प्रोच्य नैतत् कुर्मेति चाब्रुवन् ।।३८।

---

उसके बाद क्षुब्धहृदय मुनि ( शमीक ) ने हम लोगों को, जो विनम्रतापूर्वक, भक्तिभाव में भरे हाथ जोड़े बैठे थे, बड़ा कठोर वचन कहा ।। ३३ ।।

( उन्होंने यह कहा ) अरे श्रेष्ठ पक्षिगण ! तुम सब आत्मज्ञानी होकर पूर्ण-मनोरथ हो चुके हो; किन्तु जैसे मुझ पर ( अतिथि ) ऋण है, वैसे ही तुम पर भी है; क्योंकि तुम्ही मेरे पुत्र हो, तुम लोग भले ही पक्षी हो; किन्तु वस्तुतः विप्र हो ।। ३४ ।।

यदि तुम अपने गुरु को, जो तुम्हारा एकमात्र पिता है, पूज्य मानते हो, तो निष्कलुष हृदय से, मैं जैसा कहता हूँ, वैसा करो ।। ३५ ।।

जैसे ही उन्होंने यह बात कही, वैसे ही गुरु के प्रति श्रद्धालु हम लोगों के मुँह से निकल पड़ा कि आपका जो भी आदेश होगा, उसके विषय में आप यही सोचें कि उसका पालन हो गया ।। ३६ ।।

**ऋषि (शमीक) ने कहा—**

भूख और प्यास से विलखता यह पक्षी मेरी शरण आया है। तुम लोगों के माँस से इसकी, क्षणभर के लिए तृप्ति हो जाती ( तो अच्छा होता ) ।। ३७ ।।

और तुम लोगों के रक्त से इसकी प्यास बुझ जाय, इसके लिए भी तुम लोग अविलम्ब तैयारी करो। यह सुनकर हम लोग बड़े दुःखित हुए और हमारा शरीर काँप उठा, जिससे हमारे भीतर का भय बाहर निकल पड़ा और हम कह उठे—'ओह ! यह काम हमसे नहीं हो सकता' ।। ३८ ।।

कथं परशरीरस्य हेतोर्देहं स्वकं बुधः ।
विनाशयेद् घातयेद्वा यथा ह्यात्मा तथा सुतः ॥३९॥
पितृ-देव-मनुष्याणां यान्युक्तानि ऋणानि वै ।
तान्यपाकुरुते पुत्रो न शरीरप्रदः सुतः ॥४०॥
तस्मान्नैतत् करिष्यामो नो चीर्णं यत् पुरातनैः ।
जीवन् भद्राण्यवाप्नोति जीवन् पुण्यं करोति च ॥४१॥
मृतस्य देहनाशश्च धर्माद्युपरतिस्तथा ।
आत्मानं सर्वतो रक्ष्यमाहुर्धर्मविदो जनाः ॥४२॥
इत्थं श्रुत्वा वचोऽस्माकं मुनिः क्रोधादिव ज्वलन् ।
प्रोवाच पुनरप्यस्मान् निर्दहन्निव लोचनैः ॥४३॥
प्रतिज्ञातं वचो मह्यं यस्मान्नैतत् करिष्यथ ।
तस्मान्मच्छापनिर्दग्धास्तिर्यग्योनौ प्रयास्यथ ॥४४॥
एवमुक्त्वा तदा सोऽस्मांस्तं विहङ्गमथाब्रवीत् ।
अन्त्येष्टिमात्मनः कृत्वा शास्त्रतश्चौर्द्ध्वदेहिकम् ॥४५॥

---

कोई भी समझदार-क्यों कर दूसरे की देह के लिए अपनी देह नष्ट करे अथवा नष्ट करावे। आत्मा ( अपने ) में और पुत्र (आत्मज) में भेद कहाँ ? पितृऋण, देवऋण और मनुष्यऋण, जो भी ऋण कहे गये हैं, उन सबको पुत्र ही चुकाता है, पुत्र का काम ( दूसरे की जान बचाने के लिए ) अपनी जान देना नहीं है ॥ ३९-४० ॥

इसलिए यह काम हम नहीं करेंगे, क्योंकि पुरखों ने भी ऐसा नहीं किया। जीवित रहते हुए ही लोग अपनी कल्याण-कामना पूरी करते हैं और जीवित रहते हुए ही पुण्यकार्य में भी प्रवृत्त होते हैं ॥ ४१ ॥

और यदि कोई मर जाय तो उसका शरीर तो नष्ट होता ही है, उसका धर्म-कर्म भी सदा के लिए समाप्त हो जाता है। इसीलिए धर्म-ज्ञानियों का कहना है कि सब प्रकार से अपनी रक्षा करनी चाहिए ॥ ४२ ॥

हम लोगों की इस प्रकार की बात सुनकर मुनि शमीक क्रोध से जल-भुन गये और अपनी आँखों से हमें मानों जलाते हुए बोले ॥ ४३ ॥

तुम लोगों ने मुझे वचन देकर भी उसके अनुसार कार्य नहीं किया, इसीलिए मेरी शापाग्नि में जलकर तुम पक्षियोनि में जन्म लोगे ॥ ४४ ॥

हम लोगों से ऐसा कहकर उन्होंने उस पक्षी ( रूपधारी इन्द्र ) से कहा—मुझे अपना अन्त्येष्टि-संस्कार और शास्त्रीयविधि से और्ध्वदेहिक ( श्राद्धादि) कर लेने दो ॥ ४५ ॥

भक्षयस्व सुविश्रब्धो मामत्र द्विजसत्तम ।
आहारीकृतमेतत् ते मया देहमिहात्मनः ।।४६।
एतावदेव विप्रस्य ब्राह्मणत्वं प्रचक्ष्यते ।
यावत् पतगजात्यग्र्य स्वसत्यपरिपालनम् ।।४७।
न यज्ञैर्दक्षिणावद्भिस्तत् पुण्यं प्राप्यते महत् ।
कर्मणान्येन वा विप्रैर्यत् सत्यपरिपालनात् ।।४८।
इत्यृषेर्वचनं श्रुत्वा सोऽन्तर्विस्मयनिर्भरः ।
प्रत्युवाच मुनिं शक्रः पक्षिरूपधरस्तदा ।।४९।
योगमास्थाय विप्रेन्द्र त्यजेदं स्वं कलेवरम् ।
जीवज्जन्तुं हि विप्रेन्द्र न भक्षामि कदाचन ।।५०।
तस्यैतद्वचनं श्रुत्वा योगयुक्तोऽभवन्मुनिः ।
तं तस्य निश्चयं ज्ञात्वा शक्रोऽप्याह स्वदेहभृत् ।।५१।
भो भो विप्रेन्द्र बुध्यस्व बुद्ध्या बोध्यं बुधात्मक ।
जिज्ञासार्थं मयाऽयं ते अपराधः कृतोऽनघ ।।५२।

---

इसके बाद पक्षिराज ! निश्चिन्त होकर तुम यहीं मुझे खा लेना। मैंने अपना ही शरीर तुम्हारे लिए भक्ष्य बना दिया है ॥ ४६ ॥

हे पक्षिजाति के अग्रणी ! ब्राह्मण का ब्राह्मणत्व जिसे कहा गया है, वह अपने सत्यवचन का परिपालन ही है ॥ ४७ ॥

सत्य के परिपालन से जो महान् पुण्य होता है, वह दक्षिणावाले यज्ञों से नहीं होता और न दूसरे कर्मों से होता है ॥ ४८ ॥

ऋषि के इस वचन को सुनकर पक्षिरूपधारी इन्द्र, जिनका अन्तर्हृदय विस्मय से भर गया था, बोल उठे ॥ ४९ ॥

हे विप्रवर ! अपने योगबल से आप अपना यह शरीर छोड़ दें, क्योंकि जीवित जन्तु को मैं कभी नहीं खाता ॥५०॥

उनके इस वचन को सुनकर मुनि (शमीक) योग-युक्त हो गये और उनका (शरीर त्याग का) निश्चय जानकर इन्द्र ने अपना वास्तविक शरीर धारण किया और कहा ॥ ५१ ॥

हे विप्रवर ! आप अपनी बुद्धि से जो जानना है, वह जान लीजिए। आप महाबुद्धिमान् हैं, आप पवित्र हैं, आपकी परीक्षा लेने के ही लिए मैंने आपका अपराध किया है ॥ ५२ ॥

तत् क्षमस्वाऽमलमते का चेच्छा क्रियतां तव ।
पालनात् सत्यवाक्यस्य प्रीतिर्मे परमा त्वयि ॥५३॥
अद्यप्रभृति ते ज्ञानमैन्द्रं प्रादुर्भविष्यति ।
तपस्यथ तथा धर्मे न ते विघ्नो भविष्यति ॥५४॥
इत्युक्त्वा तु गते शक्रे पिता कोपसमन्वितः ।
प्रणम्य शिरसाऽस्माभिरिदमुक्तो महामुनिः ॥५५॥
बिभ्यतां मरणात् तात त्वमस्माकं महामते ।
क्षन्तुमर्हसि दीनानां जीवितप्रियता हि नः ॥५६॥
त्वगस्थिमांससङ्घाते पूयशोणितपूरिते ।
कर्तव्या न रतिर्यत्र तत्रास्माकमियं रतिः ॥५७॥
श्रूयतां च महाभाग यथा लोको विमुह्यति ।
कामक्रोधादिभिर्दोषैरवशः प्रबलारिभिः ॥५८॥
प्रज्ञाप्राकारसंयुक्तमस्थिस्थूणं परं महत् ।
चर्मभित्तिमहारोधं मांसशोणितलेपनम् ॥५९॥
नवद्वारं महायामं सर्वतः स्नायुवेष्टितम् ।
नृपश्च पुरुषस्तत्र चेतनावानवस्थितः ॥६०॥

---

हे निर्मल हृदय मुनिवर! आप मुझे क्षमा कर दें और कहें कि आपकी क्या इच्छा है? जिसे मैं पूरी करूँ। सत्यवचन के पालन के कारण मैं आप पर बहुत प्रसन्न हूँ ॥५३॥

आज से आपमें ऐन्द्र अथवा परमैश्वर्ययुक्त ज्ञान प्रादुर्भूत होगा और आपके तपश्चरण तथा धर्मकर्म में कोई भी विघ्न उपस्थित नहीं होगा ॥ ५४ ॥

यह कह कर जब इन्द्र चले गये, तब हम लोगों ने, क्रोध से भरे अपने पितृचरण महामुनि (शमीक) से सिर झुकाकर निवेदन किया ॥ ५५ ॥

हे पितृचरण! हम मृत्यु से भयभीत हो गये थे, हमें जीवन से मोह हो गया था, हम दोनों को आप क्षमा-दान दें ॥ ५६ ॥

चमड़े, हड्डी और मांस से बने, पीब और खून से भरे, जिस शरीर के लिए मोह नहीं होना चाहिए, उसके लिए हम में मोह हो गया ॥ ५७ ॥

हे पितृपरमेश्वर! आप जानते ही हैं कि यह सारा संसार काम, क्रोध आदि दोषों से, जो प्रबल शत्रु हैं, कितना विवश है और कितना मोह ग्रस्त है ॥ ५८ ॥

यह शरीर एक बड़ा दुर्ग है—प्रज्ञा के प्राकार से घिरा, अस्थिसमूह के स्तम्भ से सुदृढ़, चर्मभित्ति से सभी ओर से आवृत, मांस और रक्त के वज्रलेप (प्लास्टर) से सर्वतः लिप्त, नवद्वारों से सुशोभित, महान् आयाम वाला, स्नायु से परिवेष्टित इसी (दुर्ग) में वह राजा निवास करता है, जिसे पुरुष कहा जाता है, जो कि चैतन्यमय है ॥५९-६०॥

मन्त्रिणौ तस्य बुद्धिश्च मनश्चैव विरोधिनौ ।
यतेते वैरनाशाय तावुभावितरेतरम् ।।६१।
नृपस्य तस्य चत्वारो नाशमिच्छन्ति विद्विषः ।
कामः क्रोधस्तथा लोभो मोहश्चान्यस्तथा रिपुः।।६२।
यदा तु स नृपस्तानि द्वाराण्यावृत्य तिष्ठति ।
सदा सुस्थबलश्चैव निरातङ्कश्च जायते ।।६३।
जातानुरागो भवति शत्रुभिर्नाभिभूयते ।।६४।
यदा तु सर्वद्वाराणि विवृतानि स मुञ्चति ।
रागो नाम तदा शत्रुर्नेत्रादिद्वारमृच्छति ।।६५।
सर्वव्यापी महायामः पञ्चद्वारप्रवेशनः ।
तस्यानुमार्गं विशति तद्वै घोरं रिपुत्रयम् ।।६६।
प्रविश्याथ स वै तत्र द्वारैरिन्द्रियसंज्ञकैः ।
रागः संश्लेषमायाति मनसा च सहेतरैः ।।६७।

---

इसके दो मन्त्री हैं—बुद्धि और मन। ये परस्पर विरोधी हैं और अपने आपसी झगड़ों का निपटारा करने में निरन्तर लगे रहते हैं ॥ ६१ ॥

इस राजा के चार परम शत्रु हैं, जो उसका नाश चाहते हैं। ये शत्रु हैं—काम, क्रोध, लोभ और मोह ॥ ६२ ॥

जब वह राजा (चेतन पुरुष) इन्द्रियरूपी दरवाजों को बन्द करके (अपने देह-दुर्ग में) अवस्थित होता है, तब वह बलवान् और साथ ही साथ निरातङ्क बन जाता है ॥ ६३ ॥

साथ ही साथ, जब उस राजा (चेतन पुरुष) के प्रजाजन (इन्द्रियगण) उसके स्नेह से उसके वशवर्ती बन जाते हैं, तब (काम-क्रोधादिरूप) शत्रु उसका कुछ नहीं बिगाड़ सकते ॥ ६४ ॥

और जब वह (शरीर-दुर्ग के) दरवाजों को खुला छोड़ देता है, तब राग नाम का शत्रु उसके नेत्र आदि द्वारों पर पहुँच जाता है ॥ ६५ ॥

यह राग नाम का शत्रु सर्वव्यापक है, बहुत प्रबल है और पाँचों द्वारों से शरीर-दुर्ग में प्रवेश करने में समर्थ है। उसी के पीछे तीन और भयङ्कर शत्रु भी (जिन्हें क्रोध, लोभ और मोह कहते हैं) उसमें प्रवेश पा जाते हैं ॥ ६६ ॥

इन्द्रियरूपी द्वारों से प्रविष्ट हुआ पुरुष का राग नामक शत्रु उसके मन के साथ अन्य तीनों (क्रोध, लोभ और मोहरूप) शत्रुओं से मिल जाता है ॥ ६७ ॥

इन्द्रियाणि मनश्चैव वशे कृत्वा दुरासदः ।
द्वाराणि च वशे कृत्वा प्राकारं नाशयत्यथ ।।६८।

मनस्तस्याश्रितं दृष्ट्वा बुद्धिर्नश्यति तत्क्षणात् ।
अमात्यरहितस्तत्र पौरवर्गोज्झितस्तथा ।। ६९।

रिपुभिर्लब्धविवरः स नृपो नाशमृच्छति ।
एवं रागस्तथा मोहो लोभः क्रोधस्तथैव च ।।७०।

प्रवर्तन्ते दुरात्मानो मनुष्यस्मृतिनाशकाः ।
रागात्तु क्रोधः प्रभवति क्रोधाल्लोभोऽभिजायते ।।७१।

लोभाद्भवति सम्मोहः सम्मोहात् स्मृतिविभ्रमः ।
स्मृतिभ्रंशाद् बुद्धिनाशो बुद्धिनाशात् प्रणश्यति।। ७२।

एवं प्रणष्टबुद्धीनां रागलोभानुवर्तिनाम् ।
जीविते च सलोभानां प्रसादं कुरु सत्तम ।।७३।

---

वह दुष्प्रधर्ष्य शत्रु 'राग' इन्द्रियों और मन को अपने वश में कर लेता है और सभी द्वारों पर आधिपत्य जमाकर (दुर्ग) प्राकार को नष्ट-भ्रष्ट कर देता है ॥ ६८ ॥

मन को राग के वशीभूत देखकर बुद्धि भी तत्काल नष्ट हो जाती है और (पुरुष-रूपी) राजा बिना अमात्य के रह जाता है तथा उसके ( इन्द्रिय ) सभी पौर-वर्ग भी उसे छोड़ देते हैं ॥ ६९ ॥

जब ये शत्रु (शरीरदुर्ग में) प्रविष्ट हो जाते हैं, तब राजा (पुरुष) भी नष्ट हो जाता है। ऐसे हैं ये शत्रु—राग, मोह, लोभ और क्रोध ॥ ७० ॥

ये चारों दुष्ट (शत्रु) पुरुष के स्मृति-भ्रंश के कारण हैं—राग से क्रोध उत्पन्न होता है और क्रोध से लोभ ॥ ७१ ॥

लोभ से संमोह पैदा होता है और संमोह से स्मृतिभ्रंश। स्मृतिभ्रंश होने से बुद्धिनाश हो जाता है और बुद्धिनाश से सर्वनाश ॥ ७२ ॥

इसलिए हे महात्मन् ! हम पर, जिनकी बुद्धि विनष्ट हो गयी है, जिससे हम राग और लोभ के दास बन गये हैं और अपनी प्राणरक्षा के लोभ में पड़ गये हैं, कृपा कीजिये ॥ ७३ ॥

योऽयं शापो भगवता दत्तः स न भवेत् तथा ।
न तामसीं गतिं कष्टां व्रजेम मुनिसत्तम ॥७४॥

यन्मयोक्तं न तन्मिथ्या भविष्यति कदाचन ।
न मे वागनृतं प्राह यावदद्येति पुत्रकाः ॥७५॥

दैवमत्र परं मन्ये धिक् पौरुषमनर्थकम् ।
अकार्यं कारितो येन बलादहमचिन्तितम् ॥७६॥

यस्माच्च युष्माभिरहं प्रणिपत्य प्रसादितः ।
तस्मात् तिर्य्यक्त्वमापन्नाः परं ज्ञानमवाप्स्यथ ॥७७॥

ज्ञानदर्शितमार्गाश्च निर्द्धूतक्लेशकल्मषाः ।
मत्प्रसादादसन्दिग्धाः परां सिद्धिमवाप्स्यथ ॥७८॥

एवं शप्ताः स्म भगवन् पित्रा दैववशात् पुरा ।
ततः कालेन महता योन्यन्तरमुपागताः ॥७९॥

---

जो शाप आपने हमें दिया है, वह शाप प्रभावहीन हो जाय, जिससे हम दुःखद तामसी गति पाने से बच जाँय ॥ ७४ ॥

मेरे बच्चों ! मेरे मुँह से जो बात निकल चुकी है, वह कभी मिथ्या नहीं होगी। आजतक मेरी वाणी से असत्य (कभी भी) नहीं निकला है ॥ ७५ ॥

मुझे तो ऐसा प्रतीत होता है कि दैव (भाग्य) ही समर्थ है और पौरुष व्यर्थ है। दैव से प्रेरित होने से ही मुझ से ऐसा अचिन्तित अकार्य हो गया है ॥ ७६ ॥

अब जैसा कि तुम लोगों ने मेरे सामने नतमस्तक होकर मुझे प्रसन्न किया है, इसलिए पक्षी की योनि में पहुँच जाने पर भी तुम लोग परमज्ञान को प्राप्त कर लोगे ॥ ७७ ॥

ज्ञान के द्वारा तुम्हारा मार्ग आलोकित होगा, सभी क्लेश-कालुष्य दूर हो जायेंगे और मेरे कृपा-प्रसाद से तुम लोग निश्चिन्त होकर सिद्धि की पराकाष्ठा पर पहुँच जाओगे ॥ ७८ ॥

भगवन् ! इस प्रकार पहले दुर्दैववश पिता ने हमें शाप दिया था, जिससे बहुत समय के बाद हम लोगों ने (मानव-योनि छोड़कर) दूसरी (पक्षी) योनि में जन्म लिया ॥ ७९ ॥

जाताश्च रणमध्ये वै भवता परिपालिताः ।
वयमित्थं द्विजश्रेष्ठ खगत्वं समुपागताः ।
नास्त्यसाविह संसारे यो न दिष्टेन बाध्यते ।।८०।

मार्कण्डेय उवाच

इति तेषां वचः श्रुत्वा शमीको भगवान् मुनिः ।
प्रत्युवाच महाभागः समीपस्थायिनो द्विजान् ।।८१।

पूर्वमेव मया प्रोक्तं भवतां सन्निधाविदम् ।
सामान्यपक्षिणो नैते केऽप्येते द्विजसत्तमाः ।
ये युद्धेऽपि न सम्प्राप्ताः पञ्चत्वमतिमानुषे ।।८२।

ततः प्रीतिमता तेन तेऽनुज्ञाता महात्मना ।
जग्मुः शिखरिणां श्रेष्ठं विन्ध्यं द्रुमलतायुतम् ।।८३।

यावदद्य स्थितास्तस्मिन्नचले धर्मपक्षिणः ।
तपःस्वाध्यायनिरताः समाधौ कृतनिश्चयाः ।।८४।

---

उसके बाद (कौरव-पाण्डव) युद्ध के बीच जन्म लेनेवाले हम लोगों का प्राण-रक्षण और पालन-पोषण आपने किया। हे विप्रवर! शापवश ही हम पक्षी के रूप में बदल गये थे। इस संसार में ऐसा कोई नहीं जो दैव (दुर्भाग्य) द्वारा दुःखी न बनाया जाय ॥ ८० ॥

**मार्कण्डेय मुनि ने कहा—**

उन (पक्षियों) की ऐसी बात सुनकर परमैश्वर्यवान् भगवान् शमीक मुनि ने समस्त समीपवर्ती द्विजगण को सम्बोधित कर कहा ॥ ८१ ॥

मैंने आप लोगों के समक्ष पहले ही कहा था कि ये पक्षी साधारण पक्षी नहीं हैं, ये परमज्ञानी द्विज हैं, जो कि अमानुषिक (कौरव-पाण्डव) युद्ध में भी मरने से बच गये ॥ ८२ ॥

इसके बाद प्रसन्न हृदय महात्मा मुनि शमीक की आज्ञा पाकर वे पक्षी पर्वतों में श्रेष्ठ, वृक्षों और लताओं से भरे विंध्याचल पर्वत पर चले गये ॥ ८३ ॥

वे धर्मपक्षी (धर्मरूपधारी पक्षी) आजतक उसी विंध्यपर्वत पर निवास कर रहे हैं और तपश्चरण तथा स्वाध्यायाध्ययन में लगे हैं और समाधि-सिद्धि के लिये दृढ़ निश्चय कर चुके हैं ॥ ८४ ॥

इति मुनिवरलब्धसत्क्रियास्ते
मुनितनया विहगत्वमभ्युपेताः ।
गिरिवरगहनेऽतिपुण्यतोये
यतमनसो निवसन्ति विन्ध्यपृष्ठे ॥८५॥

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे विन्ध्यप्राप्तिर्नाम तृतीयोऽध्यायः ॥

---

इस प्रकार मुनिवर शमीक के द्वारा सम्मानित वे पक्षि-रूपधारी मुनिकुमार ( विन्ध्यपर्वत पर ) अति पवित्र जलवाले विन्ध्य-वन में समाहितचित्त होकर विराजमान हैं ॥ ८५ ॥

—: ० :—

## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय में उन्हीं चारों पक्षिशावकों के पूर्वजन्म के वृत्त का वर्णन है, जो इस प्रकार का है—ऋषि शमीक ने उन चारों पक्षिशावकों का बड़े प्रेम से लालन-पालन किया और वे आकाश में ऊँचे उड़ने में समर्थ हो गये। उन पक्षिशावकों ने अपनी उड़ानों में समस्त भूलोक का दृश्य देख लिया और उनमें पूर्वजन्म के पुण्य-प्रताप से आत्मज्ञान उत्पन्न हो गया। जब भी ऋषि शमीक धर्मोपदेश करते, वे पक्षिशावक उनकी परिक्रमा करके उनके चरणों के पास बैठ कर मनुष्य की वाणी में उन्हें अपना पिता और गुरु कहते और उनकी कृपा के लिए कृतज्ञता प्रकाशित करते। ऋषि शमीक, उनके पुत्र शृङ्गी ऋषि और अन्य शिष्यगण उन पक्षिशावकों की मनुष्य-वाणी सुनकर आश्चर्य-चकित हो जाते। ऋषि शमीक ने उन पक्षियों से उनमें उत्पन्न आत्मज्ञान और उनके कण्ठ से निकलनेवाली मनुष्यवाणी के रहस्य की जिज्ञासा की।

उन पक्षियों को अपने पूर्वजन्म की स्मृति थी, जिसके आधार पर उन्होंने अपनी यह कहानी कही—विपुलस्वान् नामके एक मुनि थे, जिनके सुकृष और तुम्बुरु नाम के दो पुत्र थे। सुकृष बड़े थे। हम चारों उन्हीं के पुत्र थे। जब हम लोग बड़े हुए तब हम लोग बड़े भक्ति-भाव से अपने पिता की सेवा में लगे रहे और उनके शास्त्र-विहित धर्म-कर्म में उनकी सर्वविध सहायता करते रहे। दैवदुर्विपाकवश एक समय एक बूढ़े बहुत बड़े पक्षी के रूप में, हम लोगों के आश्रम पर, इन्द्र पधारे और उन्होंने हम लोगों के पिता की तपश्चर्या की परीक्षा लेने के लिये नरमांस भोजन की याचना की। हमारे पिता ने उनकी क्षुधा-तृप्ति के लिये हम लोगों को आत्म-बलिदान करने की आज्ञा दी। हमलोग इस पर बड़े भयभीत हुए और आत्म-बलिदान के लिए तैयार नहीं हुए। हमारे पिता ने जीवित ही अवस्था में अपनी अन्त्येष्टि तथा और्ध्व-देहिक क्रिया कर ली और वृद्धपक्षी के रूप में उपस्थित इन्द्र भगवान् के आगे अपने शरीर को समर्पित कर के उन्हें नरमांस भक्षण के लिये निमन्त्रित किया। योगयुक्त हमारे पिता की परीक्षा से प्रसन्न होकर इन्द्र ने अपने वृद्धपक्षी के रूप का परित्याग किया और उनसे क्षमा-याचना की। हमारे पिता के सत्य-पालन से प्रसन्न इन्द्र ने उन्हें ऐन्द्र-ज्ञान का वरदान दिया और विविध तपश्चरण के लिये प्रोत्साहित किया।

हमारे पिता हम चारों के व्यवहार पर क्रुद्ध थे और उन्होंने हमें पक्षि-योनि में अग्रिम जन्म लेने का शाप दे दिया। हम लोगों के बहुत अनुनय-विनय करने पर उन्होंने अपना शाप तो नहीं लौटाया; किन्तु यह आशीर्वाद दिया कि पक्षि-योनि में भी हमलोग परम-ज्ञानी होंगे और अपने आत्मज्ञान की महिमा से समस्त क्लेश-कल्मष से मुक्त होकर परमसिद्ध हो जायेंगे। हमारे पिता का वही शाप था, जिसके परिणामस्वरूप पूर्वजन्म के मुनिकुमार होकर भी अब हम पक्षिशावक के रूप में हैं और उन्हीं के आशीर्वाद से हममें आत्मज्ञान की ज्योति भी प्रज्वलित है और मनुष्य की वाणी भी आविर्भूत हो गयी है। पक्षिशावकों की यह आत्मकथा सुनकर ऋषि शमीक ने उन्हें विन्ध्यपर्वत पर तपश्चरण के लिये भेज दिया। इस प्रकार शमीक ऋषि की यह बात कि ये पक्षिशावक साधारण पक्षी नहीं; अपितु धर्मपक्षी हैं—सब पर प्रमाणित हो गयी।

(ख) इस अध्याय के १० वें श्लोक के भाव-सौन्दर्य पर दृष्टिपात करने से ऐसा प्रतीत होता है कि महामुनि मार्कण्डेय की नाम-मुद्रा से मुद्रित पुराण का रचयिता महाकवि कालिदास के अभिज्ञानशाकुन्तल से परिचित रहा होगा; क्योंकि इस श्लोक में शब्दहरण तथा अर्थहरण-दोनों हैं; किन्तु इनके द्वारा काव्य-दोष की कोई संभावना नहीं; अपितु विषयान्तरवर्णन में कालिदास के शब्द और अर्थ के हरण अथवा आहरण से काव्यशोभा की ही सृष्टि हुई है।

देखिये वात्सल्यभाव का अभिव्यञ्जक उपर्युक्त श्लोक—

कदा मे सहजा कान्तिः पांशुना नाशमेष्यति।
एषां पक्षानिलोत्थेन मत्समीपविचारिणाम्॥

और इसके साथ अभिज्ञानशाकुन्तल की निम्नलिखित श्लोक-सूक्ति (७।१७) पर भी दृष्टिपात कीजिये—

आलक्ष्यदन्तमुकुलाननिमित्तहासै-
रव्यक्तवर्णरमणीयवचःप्रवृत्तीन्।
अङ्काश्रयप्रणयिनस्तनयान् वहन्तो
धन्यास्तदङ्गरजसा मलिनीभवन्ति॥

(ग) इस अध्याय के ५७वें श्लोक से ७३वें श्लोक तक धर्म-पक्षियों की ज्ञान-गर्भित उक्ति में पूर्वजन्म की अनिवार्य मान्यता, शाप अथवा आशीर्वाद के मूल कारण के रूप में पूर्वजन्मार्जित पाप-कर्म अथवा पुण्य-कर्म की परिनिष्ठित धारणा, काम-क्रोध-लोभ और मोह की शक्तिसे आत्मतत्त्व के ज्ञान की दुष्करता और नवद्वार मानव शरीर में आत्मज्ञान की ज्योति के उद्‌भव की, ईश्वरानुग्रह अथवा गुरु-कृपा से, अवश्यंभाविता आदि अध्यात्म विषम सूक्ष्म रूप से संकेतिक किये गये हैं।

**॥ श्रीमार्कण्डेयपुराणं के 'विन्ध्यप्राप्ति' नामक द्वितीय अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी अनुवाद समाप्त॥**

—:०:—

## चतुर्थोऽध्यायः

मार्कण्डेय उवाच—

एवं ते द्रोणतनयाः पक्षिणो ज्ञानिनोऽभवन् ।
वसन्ति ह्यचले विन्ध्ये तानुपास्व च पृच्छ च ।।१।

इत्यृषेर्वचनं श्रुत्वा मार्कण्डेयस्य जैमिनिः ।
जगाम विन्ध्यशिखरं यत्र ते धर्मपक्षिणः ।।२।

तन्नगासन्नभूतश्च शुश्राव पठतां ध्वनिम् ।
श्रुत्वा च विस्मयाविष्टश्चिन्तयामास जैमिनिः ।।३।

स्थानसौष्ठवसम्पन्नं जितश्वासमविश्रमम् ।
विस्पष्टमपदोषञ्च पठ्यते द्विजसत्तमैः ।।४।

वियोनिमपि सम्प्राप्तानेतान् मुनिकुमारकान् ।
चित्रमेतदहं मन्ये न जहाति सरस्वती ।।५।

बन्धुवर्गस्तथा मित्रं यच्चेष्टमपरं गृहे ।
त्यक्त्वा गच्छति तत्सर्वं न जहाति सरस्वती ।।६।

---

**मार्कण्डेय महामुनि बोले—**

इस प्रकार ये द्रोणपुत्र पक्षी ज्ञानी हो गये। अब वे ही विंध्यपर्वत पर निवास कर रहे हैं। उन्हीं के पास जाइये और उनसे पूछिये ॥ १ ॥

महर्षि मार्कण्डेय की यह बात सुनकर जैमिनि मुनि विंध्यशिखर पर पहुँचे, जहाँ वे धर्मपक्षी निवास करते थे ॥ २ ॥

उस पर्वत के समीप पहुँचते ही उन्होंने उन (धर्मपक्षियों) की वेदपाठ की ध्वनि सुनी और सुनने के बाद विस्मय के वशीभूत हो सोचने लगे ॥ ३ ॥

ये अलौकिक पक्षी ऐसा (वेद) पाठ कर रहे हैं, जो कण्ठादि स्थानों से उच्चरित वर्णों के सौष्ठव से सुशोभित है, प्राण के संयम से नियन्त्रित है, अनायास उच्चारण से सुन्दर है, अत्यन्त स्पष्ट है और पाठदोषों से सर्वथा रहित है ॥ ४ ॥

मुझे बड़ा आश्चर्य है कि इन मुनिकुमारों को, जो दूसरी (पक्षी) योनि में जन्मे हैं, सरस्वती ने नहीं छोड़ा है ॥ ५ ॥

बन्धु-बान्धव, मित्रवर्ग तथा अन्य गृहवर्ती जीवन-यापन के साधन—ये सब इन्हें छोड़कर चले गये हैं; किन्तु सरस्वती ने इन्हें नहीं छोड़ा है ॥ ६ ॥

इति सञ्चिन्तयन्नेव विवेश गिरिकन्दरम् ।
प्रविश्य च ददर्शासौ शिलापट्टगतान् द्विजान् ।।७।

पठतस्तान् समालोक्य मुखदोषविवर्जितान् ।
सोऽथ शोकेन हर्षेण सर्वानेवाभ्यभाषत ।।८।

स्वस्त्यस्तु वो द्विजश्रेष्ठा जैमिनिं मां निबोधत ।
व्यासशिष्यमनुप्राप्तं भवतां दर्शनोत्सुकम् ।। ९।

मन्युर्न खलु कर्तव्यो यत् पित्रातीव मन्युना ।
शप्ताः खगत्वमापन्नाः सर्वथा दिष्टमेव तत् ।।१०।

स्फीतद्रव्ये कुले केचिज्जाताः किल मनस्विनः ।
द्रव्यनाशे द्विजेन्द्रास्ते शबरेण सुसान्त्विताः ।।११।

दत्त्वा याचन्ति पुरुषा हत्वा वध्यन्ति चापरे ।
पातयित्वा च पात्यन्ते त एव तपसः क्षयात् ।।१२।

एतद्दृष्टं सुबहुशो विपरीतं तथा मया ।
भावाभावसमुच्छेदैरजस्रं व्याकुलं जगत् ।।१३।

---

यह सब सोचते हुए जैमिनि विंध्याचल की गुफा में प्रविष्ट हुए और प्रवेश करके उन्होंने शिलापट्ट पर बैठे उन (धर्म) पक्षियों को देखा ।। ७ ।।

पाठदोष से सर्वथा रहित वेद-पाठ करते हुए उन्हें देखकर शोक और हर्ष के भाव से अभिभूत हुए उन्होंने उन सब से कहा ।। ८ ।।

हे श्रेष्ठ द्विजगण ! (धर्मपक्षिगण) ! आपका कल्याण हो । मुझे जैमिनि समझिए महर्षि व्यास का शिष्य, जो आप लोगों के दर्शन के लिये उत्सुकता लिये यहाँ आया है ।। ९ ।।

आप लोगों के पिता ने क्रोधावेश में आकर आपको शाप दिया है और आप सब पक्षी बन गये हैं–इस बात का आप दुःख न मानें, यह सब तो दैव का किया कराया है ।। १० ।।

धन-सम्पदा से परिपूर्ण कुल में जन्म लिये कुछ मनस्वी विप्रवरों को, जब उनकी धन-सम्पत्ति नष्ट हो गयी, तो एक शबर ने सान्त्वना दी ।। ११ ।।

जो दान देनेवाले हैं, वे कभी याचक हो जाते हैं, जो मारनेवाले हैं, वे कभी मारे जाते हैं और जो दूसरों को गिरानेवाले हैं, वे कभी स्वयं गिर पड़ते हैं । यह सब तो तप के क्षय का परिणाम है ।। १२ ।।

यह सब उलट-फेर मैं बहुत देख चुका हूँ । यह सारा संसार भाव, अभाव और नाश से निरन्तर व्याकुल रहा करता है ।। १३ ।।

इति सञ्चिन्त्य मनसा न शोकं कर्तुमर्हथ ।
ज्ञानस्य फलमेतावच्छोकहर्षैरधृष्यता ।।१४।

ततस्ते जैमिनिं सर्वे पाद्यार्घ्याभ्यामपूजयन् ।
अनामयञ्च पप्रच्छुः प्रणिपत्य महामुनिम् ।।१५।

अथोचुः खगमाः सर्वे व्यासशिष्यं तपोनिधिम् ।
सुखोपविष्टं विश्रान्तं पक्षानिलहतक्लमम् ।।१६।

पक्षिण ऊचुः—

अद्य नः सफलं जन्म जीवितञ्च सुजीवितम् ।
यत् पश्यामः सुरैर्वन्द्यं तव पादाम्बुजद्वयम् ।।१७।

पितृकोपाग्निरुद्भूतो यो नो देहेषु वर्तते ।
सोऽद्य शान्तिं गतो विप्र युष्मद्दर्शनवारिणा ।।१८।

कच्चित् ते कुशलं ब्रह्मन्नाश्रमे मृगपक्षिषु ।
वृक्षेष्वथ लता-गुल्म-त्वक्सार-तृणजातिषु ।।१९।

---

अपने मन में यह सब सोचकर आप लोग शोकाकुल न हों; क्योंकि ज्ञान का जो फल है वह शोक और हर्ष—दोनों पर विजय पाना है ॥ १४ ॥

इसके बाद उन (धर्मपक्षियों) ने पाद्य और अर्घ्य से जैमिनि मुनि की पूजा की और प्रणाम करके उन महामुनि से उनका कुशल मंगल पूछा ॥ १५ ॥

उन सभी पक्षियों ने व्यासशिष्य, तपोनिधि जैमिनि मुनि से, जो सुखपूर्वक आसन पर बैठ विश्राम कर चुके थे और जिनकी थकावट उनके पंखों की हवा से दूर हो गयी थी, यह कहा ॥ १६ ॥

**(धर्म—) पक्षी बोले—**

आज हमारा जन्म सफल हो गया, हमारा जीवन सचमुच जीवन हो गया; क्योंकि हम देवताओं के वन्दनीय आपके युगल चरणकमल का दर्शन कर रहे हैं ॥ १७ ॥

हे विप्रवर ! हमारे शरीर में हमारे पिता के क्रोध की जो आग लगी थी, वह आपके दर्शनरूपी जल से बुझ गयी है ॥ १८ ॥

भगवन् ! आप कुशल से तो हैं ? आपके आश्रम के मृग और पक्षी और पौधे, लता और गुल्म, त्वक्सार (वंशवृक्ष) और (कुशादि) विविध जाति की वनस्पतियाँ सब कुशल से तो हैं ? ॥ १९ ॥

अथवा नैतदुक्तं हि सम्यगस्माभिरादृतैः ।
भवता सङ्गमो येषां तेषामकुशलं कुतः ।।२०।

प्रसादश्च कुरुष्वात्र ब्रूह्यागमनकारणम् ।
देवानामिव संसर्गो भवतोऽभ्युदयो महान् ।
केनास्मद्भाग्यगुरुणा आनीतो दृष्टिगोचरम् ।।२१।

जैमिनिरुवाच--

श्रूयतां द्विजशार्दूलाः कारणं येन कन्दरम् ।
विन्ध्यस्येहागतो रम्यं रेवावारिकणोक्षितम् ।
सन्देहान् भारते शास्त्रे तान् प्रष्टुं गतवानहम् ।।२२।

मार्कण्डेयं महात्मानं पूर्वं भृगुकुलोद्वहम् ।
तमहं पृष्टवान् प्राप्य सन्देहान् भारतं प्रति ।।२३।

स च पृष्टो मया प्राह सन्ति विन्ध्ये महाचले ।
द्रोणपुत्रा महात्मानस्ते वक्ष्यन्त्यर्थविस्तरम् ।।२४।

---

अथवा आपके द्वारा सम्मानित हम लोगों ने आपकी जो कुशल पूछी, वह ठीक नहीं किया; क्योंकि आपके संसर्ग और आपकी सन्निधि में जो हो उसका अकुशल कैसे हो सकता है ? ॥ २० ॥

आप कृपा करें, अपने आगमन का कारण बतावें, आपका संसर्ग तो देवताओं का संसर्ग है, जो कि एक महान् अभ्युदय है। हमारे किस महासौभाग्य से हमें आपका दर्शन हुआ ? (कृपया बतायें) ॥ २१ ॥

**जैमिनि बोले—**

हे (विप्रवर) पक्षिशिरोमणि ! आपलोग वह कारण सुनें, जिससे मैं रेवानदी (नर्मदा) के जलकण से शीतल विन्ध्याचल की इस रमणीय गुफा में आया हूँ। बात यह है कि महाभारत शास्त्र के सम्बन्ध में कुछ संदेह थे, जिनके निराकरण के लिए मैं पहले (एक जगह) गया था ॥ २२ ॥

मैं भृगुवंशी महात्मा मार्कण्डेयमुनि के पास गया था। उनसे मिलकर मैंने महाभारत विषयक अपने सन्देहों से उन्हें अवगत कराया ॥ २३ ॥

मेरे पूछने पर उन्होंने कहा कि विशाल विन्ध्यपर्वत पर द्रोण के पुत्र रहते हैं, जो बड़े महात्मा हैं और जो इस विषय का विस्तारपूर्वक निरूपण करेंगे ॥ २४ ॥

तद्वाक्यचोदितश्चेममागतोऽहं महागिरिम् ।
तच्छृणुध्वमशेषेण श्रुत्वा व्याख्यातुमर्हथ ॥२५॥

पक्षिण ऊचुः—

विषये सति वक्ष्यामो निर्विशङ्कः शृणुष्व तत् ।
कथं तन्न वदिष्यामो यदस्मद्बुद्धिगोचरम् ॥२६॥

चतुर्ष्वपि हि वेदेषु धर्मशास्त्रेषु चैव हि ।
समस्तेषु तथाङ्गेषु यच्चान्यद्वेदसम्मितम् ॥२७॥

एतेषु गोचरोऽस्माकं बुद्धेर्ब्राह्मणसत्तम ।
प्रतिज्ञान्तु समारोढुं तथापि नहि शक्नुमः ॥२८॥

तस्माद्वदस्व विश्रब्धं सन्दिग्धं यद्धि भारते ।
वक्ष्यामस्तव धर्मज्ञ न चेन्मोहो भविष्यति ॥२९॥

जैमिनिरुवाच—

सन्दिग्धानीह वस्तूनि भारतं प्रति यानि मे ।
शृणुध्वममलास्तानि श्रुत्वा व्याख्यातुमर्हथ ॥३०॥

---

उन्हीं के कहने के अनुसार मैं इस महान् पर्वत पर आया हूँ। इसलिये आप मेरी सब बातें सुन लें और सुनने के बाद उनका विशद समाधान कर दें ॥ २५ ॥

**पक्षियों ने कहा—**

जो विषय होंगे उनका हम विवेचन करेंगे, आप शङ्काओं से रहित होकर सुनें। भला उस विषय को हम क्यों नहीं बतायेंगे, जो हमारा बुद्धिगम्य है ? ॥ २६ ॥

हे विप्रवर ! वेद-चतुष्टय, धर्मशास्त्र, समस्त वेदाङ्ग तथा अन्य वेदानुमोदित विषय—यह सब हमारे बुद्धिगम्य हैं; किन्तु तब भी (आपकी शङ्काओं का हम समाधान कर देंगे इस बात की) हम प्रतिज्ञा नहीं करेंगे ॥ २७-२८ ॥

इसलिये आप निश्चिन्त होकर कहें कि महाभारत में आपको कहाँ सन्देह है ? आप धर्मज्ञ हैं। यदि हममें बुद्धिमोह न हो जाय तो हम आपके समक्ष सब कुछ कहेंगे ॥ २९ ॥

**जैमिनि ने कहा—**

हे विमलबुद्धिशाली (धर्मपक्षिगण) ! महाभारत में मुझे जो भी विषय सन्दिग्ध प्रतीत होते हैं, उन्हें आप सुनें और तब उनका समाधान कर दें ॥ ३० ॥

कस्मान्मानुषतां प्राप्तो निर्गुणोऽपि जनार्दनः ।
वासुदेवोऽखिलाधारः सर्वकारणकारणम् ॥३१॥
कस्माच्च पाण्डुपुत्राणामेका सा द्रुपदात्मजा ।
पञ्चानां महिषी कृष्णा सुमहानत्र संशयः ॥३२॥
भेषजं ब्रह्महत्याया बलदेवो महाबलः ।
तीर्थयात्राप्रसङ्गेन कस्माच्चक्रे हलायुधः ॥३३॥
कथं च द्रौपदेयास्तेऽकृतदारा महारथाः ।
पाण्डुनाथा महात्मानो वधमापुरनाथवत् ॥३४॥
एतत् सर्वं कथ्यतां मे सन्दिग्धं भारतं प्रति ।
कृतार्थोऽहं सुखं येन गच्छेयं निजमाश्रमम् ॥३५॥

पक्षिण ऊचुः—

नमस्कृत्य सुरेशाय विष्णवे प्रभविष्णवे ।
पुरुषायाप्रमेयाय शाश्वतायाव्ययाय च ॥३६॥
चतुर्व्यूहात्मने तस्मै त्रिगुणायागुणाय च ।
वरिष्ठाय गरिष्ठाय वरेण्यायामृताय च ॥३७॥

---

कैसे समस्त जगत् के आधार, समस्त कारणों के कारण, निर्गुण, जनार्दन, वासुदेव मनुष्य योनि में जन्म लिये ? ॥ ३१ ॥ (१ला संदेह) ।

मैं बड़े संशय में हूँ कि एक ही द्रौपदी कृष्णा पाँच पाण्डवों की धर्मपत्नी कैसे बनी ? ॥ ३२ ॥ (२रा संदेह) ।

कैसे महाबली हलायुध बलदेव ने तीर्थयात्रा के द्वारा अपने ब्रह्महत्या के पाप-रोग का उपचार किया ? ॥ ३३ ॥ (३रा संदेह) ।

कैसे द्रौपदी के पुत्र जो पाण्डवों द्वारा सुरक्षित महात्मा थे और महारथी थे, अविवाहित ही, अनाथों की भाँति मारे गये ? ॥ ३४ ॥ (४था संदेह) ।

ये सब महाभारत में मेरे लिये संदिग्ध प्रसंग हैं, जिनके विषय में आप मुझे बतावें, जिससे मैं कृतार्थ होकर प्रसन्नतापूर्वक अपने आश्रम पर लौट जाऊँ ॥ ३५ ॥

**पक्षी बोले—**

हम पहले देवाधिदेव, सर्वसामर्थ्यशाली, पुराणपुरुष, अप्रमेय, शाश्वत, अक्षय, चतुर्व्यूहात्मक, त्रिगुण होने पर भी निर्गुण, सर्वश्रेष्ठ, सर्वगरिष्ठ, सर्वश्रद्धास्पद भगवान् विष्णु को जिनसे अधिक अणु और कुछ नहीं और न जिनसे अधिक और कुछ महान्

यस्मादणुतरं नास्ति यस्मान्नास्ति बृहत्तरम् ।
येन विश्वमिदं व्याप्तमजेन जगदादिना ॥३८॥

आविर्भाव-तिरोभाव-दृष्टादृष्ट-विलक्षणम् ।
वदन्ति यत् सृष्टमिदं तथैवान्ते च संहृतम् ॥३९॥

ब्रह्मणे चादिदेवाय नमस्कृत्य समाधिना ।
ऋक्सामान्युद्गिरन् वक्त्रैर्यः पुनाति जगत्त्रयम् ॥४०॥

प्रणिपत्य तथेशानमेकबाणविनिर्जितैः ।
यस्यासुरगणैर्यज्ञा विलुप्यन्ते न यज्विनाम् ॥४१॥

प्रवक्ष्यामो मतं कृत्स्नं व्यासस्याद्भुतकर्मणः ।
येन भारतमुद्दिश्य धर्माद्याः प्रकटीकृताः ॥४२॥

आपो नारा इति प्रोक्ता मुनिभिस्तत्त्वदर्शिभिः ।
अयनं तस्य ताः पूर्वं तेन नारायणः स्मृतः ॥४३॥

स देवो भगवान् सर्वं व्याप्य नारायणो विभुः ।
चतुर्द्धा संस्थितो ब्रह्मन् सगुणो निर्गुणस्तथा ॥४४॥

---

जिस अजन्मा, जगत्कारण से यह समस्त विश्व व्याप्त और जिन्हें ज्ञानीजन आविर्भाव और तिरोभाव तथा दृष्ट और अदृष्ट आदि रूपों से विलक्षण तथा इस जगत् की उत्पत्ति और संहृति का निदान कहते हैं, नमन करते हैं। तदनन्तर उस आदि देव ब्रह्म को प्रणाम करते हैं, जो अपने मुख से ऋचा और साम का उद्गान कर तीनों लोकों को पवित्र कर देते हैं। तत्पश्चात् उस महेश्वर को नमस्कार करते हैं, जिनके एक बाण से पराभूत असुरगण याज्ञिकों के यज्ञ विध्वंस में असमर्थ हो जाते हैं और अन्त में आपके समक्ष महाभारत के प्रणयनरूप अद्भुत कर्म के करनेवाले उन महर्षि व्यास के समस्त सिद्धान्त का निरूपण करते हैं, जिन्होंने महाभारत के द्वारा धर्मादि समस्त पुरुषार्थों का प्रतिपादन किया है ॥ ३६-४२ ॥

तत्त्वदर्शी मुनियों ने जल को 'नार' कहा है, यह 'नार' जिसका पहले 'अयन' अथवा स्थान था; उसे 'नारायण' कहा जाता है ॥ ४३ ॥

विप्रवर ! यही भगवान् नारायण जो सर्वत्र व्याप्त होकर भी अपने पूर्ण वैभव में विराजमान हैं, चार प्रकार से अवस्थित हैं। ये सगुण भी हैं और निर्गुण भी हैं ॥४४॥

एका मूर्तिरनिर्देश्या शुक्लां पश्यन्ति तां बुधाः ।
ज्वालामालोपरुद्धाङ्गी निष्ठा सा योगिनां परा ।।४५।

दूरस्था चान्तिकस्था च विज्ञेया सा गुणातिगा ।
वासुदेवाभिधानाऽसौ　निर्ममत्वेन　दृश्यते ।।४६।

रूपवर्णादयस्तस्या न भावाः कल्पनामयाः ।
अस्त्येव सा सदा शुद्धा सुप्रतिष्ठैकरूपिणी ।।४७।

द्वितीया पृथिवीं मूर्ध्ना शेषाख्या धारयत्यधः ।
तामसी सा समाख्याता तिर्यक्त्वं समुपाश्रिता ।।४८।

तृतीया　कर्म　कुरुते　प्रजापालनतत्परा ।
सत्त्वोद्रिक्ता तु सा ज्ञेया धर्मसंस्थानकारिणी ।।४९।

चतुर्थी　जलमध्यस्था　शेते　पन्नगतल्पगा ।
रजस्तस्या　गुणः सर्गं सा　करोति सदैव हि ।।५०।

---

इनकी एक मूर्ति जो अवाङ्मनसगोचर है और अपने विशुद्ध विमल स्वरूप में सुशोभित है, ज्ञानीजन के द्वारा ही दृश्य है। वह मूर्ति ज्योति की ज्वालामाला से सर्वतः आलिङ्गित है और योगिजनों की प्राप्ति की पराकाष्ठा है ॥ ४५ ॥

वह गुणातीत मूर्ति अतिदूर भी है और अतिसमीप भी है। उस मूर्ति को ही 'वासुदेव' कहते हैं और अहंता-ममता से रहित होने पर ही उसका दर्शन संभव है ॥ ४६ ॥

उस मूर्ति के कल्पनाप्रसूतरूप, वर्ण आदि कुछ भी नहीं हैं; किन्तु उसका अस्तित्व अप्रतिषेध्य है; क्योंकि वही विशुद्ध सर्वविश्वाधिष्ठानरूप मूर्ति है ॥ ४७ ॥

उनकी दूसरी मूर्ति, जिसका नाम 'शेष' है, वह पृथिवी को नीचे से धारण किये हुए है। वह मूर्ति तमोगुणमयी है, क्योंकि वह तिर्यग्योनि ( सर्पयोनि ) में प्रकट हुई है ॥ ४८ ॥

उनकी तीसरी जो मूर्ति है, वह कर्म में सतत प्रवृत्त है और समस्त जगत् के जीव-जन्तुओं के पालन में तत्पर रहती है। वह सत्त्वगुणात्मिका है और धर्म-संस्थापन का कारण है ॥ ४९ ॥

उनकी चौथी मूर्ति (समुद्र के) जल के बीच शेषनागरूपी पर्यङ्क पर विराजमान है। वह रजोगुणमयी है; क्योंकि वह निरन्तर सृष्टि-कर्म में प्रवृत्त रहती है ॥ ५० ॥

या तृतीया हरेर्मूर्तिः प्रजापालनतत्परा ।
सा तु धर्मव्यवस्थानं करोति नियतं भुवि ॥५१॥

प्रोद्धूतानसुरान् हन्ति धर्मविच्छित्तिकारिणः ।
पाति देवान् सतश्चान्यान् धर्मरक्षापरायणान् ॥५२॥

यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति जैमिने ।
अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानं सृजत्यसौ ॥५३॥

भूत्वा पुरा वराहेण तुण्डेनापो निरस्य च ।
एकया दंष्ट्रयोत्खाता नलिनीव वसुन्धरा ॥५४॥

कृत्वा नृसिंहरूपञ्च हिरण्यकशिपुर्हतः ।
विप्रचित्तिमुखाश्चान्ये दानवा विनिपातिताः ॥५५॥

वामनादींस्तथैवान्यान् न संख्यातुमिहोत्सहे ।
अवताराश्च तस्येह माथुरः साम्प्रतं त्वयम् ॥५६॥

---

श्रीभगवान् विष्णु की जो तीसरी मूर्ति है, वह प्रजापालन में तत्पर रहती है और वही इस भूतल पर सदा धर्मव्यवस्था करती है ॥ ५१ ॥

वही मूर्ति धर्म-कर्म में विघ्नबाधा डालनेवाले प्रबल दैत्यदानवों का नाश करती है और वही धर्मरक्षापरायण देवों का पालन भी करती है ॥ ५२ ॥

हे जैमिनि मुनिवर ! जब-जब धर्म पर संकट आता है और अधर्म का अभ्युदय होता है, तब-तब वही मूर्ति अवतीर्ण होती है ॥ ५३ ॥

पहले वही मूर्ति वराहरूप में अवतीर्ण हुई थी और उसी ने अपने थूथुन से समुद्र का जल हटाया था और अपनी एक दाढ़ से कमलिनी की भाँति (समुद्र में डूबो) वसुन्धरा को ऊपर निकाला था ॥ ५४ ॥

उस मूर्ति ने नृसिंहरूप धारण कर हिरण्यकशिपु का वध किया था और विप्र-चित्ति प्रमुख दानवदल का संहार किया था ॥ ५५ ॥

उस मूर्ति के वामन तथा अन्य अवतारों की गणना करना असम्भव है। वही मूर्ति अब 'माथुर' (मथुरा के कृष्ण के) रूप में अवतीर्ण हुई है ॥ ५६ ॥

इति सा सात्त्विकी मूर्त्तिरवतारान् करोति वै ।
प्रद्युम्नेति च सा ख्याता रक्षाकर्मण्यवस्थिता ॥५७॥

देवत्वेऽथ मनुष्यत्वे तिर्यग्योनौ च संस्थिता ।
गृह्णाति तत्स्वभावं च वासुदेवेच्छया सदा ॥५८॥

इत्येतत् ते समाख्यातं कृतकृत्योऽपि यत्प्रभुः ।
मानुषत्वं गतो विष्णुः श्रृणुष्वास्योत्तरं पुनः ॥५९॥

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे चतुर्व्यूहावतारो नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥



---

इस प्रकार सत्त्वगुणमयी यही मूर्ति अवतार लिया करती है और इसी को 'प्रद्युम्न' कहा जाता है, जो विश्व ब्रह्माण्ड को रक्षा के कर्म में लगी रहती है ॥ ५७ ॥

वासुदेव की ही इच्छा से यही 'प्रद्युम्न' मूर्ति देवरूप में, मानवरूप में और तिर्यग्रूप में भी अवस्थित होकर उनके विविध स्वभाववाली बन जाती है ॥ ५८ ॥

इस प्रकार हमने आपको बता दिया कि जो भगवान् श्रीविष्णु अवाप्तसमस्तकाम हैं, वे ही मनुष्यरूप में अवतीर्ण होते रहे हैं। अब इसके आगे की बात भी आप लोग सुनें ॥ ५९ ॥

-: ✻ :-

## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय में विन्ध्यशिखर पर तपश्चरण तथा स्वाध्यायाध्ययन में लगे धर्मपक्षियों के समीप महाभारत के सम्बन्ध में संशय-निवारणार्थ जैमिनि मुनि के आगमन, धर्मपक्षियों द्वारा जैमिनि मुनि के स्वागत-सत्कार, प्रथम अध्याय में दिये संशय-चतुष्टय से सम्बद्ध चार प्रश्न और सर्वप्रथम प्रश्न अर्थात् भगवान् वासुदेव के मानव-रूप में अवतरण के प्रयोजन का प्रश्न, इन सभी विषयों का प्रतिपादन है। भगवान् वासुदेव के मानवरूप में अवतरित होने का जो प्रयोजन यहाँ निर्दिष्ट है, वह श्रीमद्भगवद्गीता में निरूपित प्रयोजन का ही अनुमोदन-समर्थन है।

(ख) ऋग्वेद के 'एकं सत्' रूप परतत्त्व का ही इस पुराण में नारायण नाम से संकीर्तन है। यही एक सच्चिदानन्दात्मक तत्त्वरूप नारायण सर्वत्र व्याप्त है। इसी की एक भावनाभाव्य मूर्ति 'वासुदेव' कही जाती है, जो कि अवाङ्मनसगोचर और स्वयंज्योतिःस्वरूप है। इस सत्त्वगुणात्मक मूर्ति से भिन्न दूसरी तमोगुणात्मक मूर्ति का नाम शेषनाग है, जिसमें पृथिवी के धारण करने की शक्ति संचित है। इस मूर्ति से भिन्न तीसरी भावनागम्य मूर्ति सत्त्वगुणात्मक है, जिसका कार्य धर्म-प्रतिष्ठा और अधर्म नाश है और जिसे "प्रद्युम्न" कहते हैं। सत्त्वगुणात्मक मूर्ति ही भिन्न-भिन्न युगों में भिन्न-भिन्न मत्स्य-कूर्म-वाराह-नृसिंह प्रभृति अवतारों के रूप में अपनी शक्ति का प्रकाशन करती है। महाभारत के युग में मथुरा के कृष्ण इसी सत्त्वमयी मूर्ति की सम्पूर्ण शक्तियों से समृद्ध अवतार हैं। चौथी मूर्ति में रजोगुण की शक्ति का आधिक्य है और वही शेषशायी विष्णु के नाम से प्रसिद्ध है, जिसका कार्य जगत् की सृष्टि है। इस प्रकार यहाँ भगवान् के पर, विभव और व्यूहरूपों का स्पष्ट निरूपण है, जो कि सभी आस्तिक-दर्शनों के प्रवर्तक और प्रतिष्ठापक आचार्यों के लिए मान्य है।

**॥ श्री मार्कण्डेय पुराण के 'चतुर्व्यूहावतार' नामक चतुर्थ अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥**



## पञ्चमोऽध्यायः

पक्षिण ऊचुः—

त्वष्टृपुत्रे हते पूर्वं ब्रह्मन्निन्द्रस्य तेजसः।
ब्रह्महत्याभिभूतस्य परा हानिरजायत ॥१॥

तद्धर्मं प्रविवेशाथ शाक्रतेजोऽपचारतः।
निस्तेजाश्चाभवच्छक्रो धर्मे तेजसि निर्गते ॥२॥

ततः पुत्रं हतं श्रुत्वा त्वष्टा क्रुद्धः प्रजापतिः।
अवलुञ्च्य जटामेकामिदं वचनमब्रवीत् ॥३॥

अद्य पश्यन्तु मे वीर्यं त्रयो लोकाः सदेवताः।
स च पश्यतु दुर्बुद्धिर्ब्रह्महा पाकशासनः ॥४॥

स्वकर्माभिरतो येन मत्सुतो विनिपातितः।
इत्युक्त्वा कोपरक्ताक्षो जटामग्नौ जुहाव ताम् ॥५॥

---

**पक्षी बोले :—**

भगवन्! पहले की बात है, जब कि त्वष्टा के पुत्र ( इन्द्र द्वारा ) मारे गये, तब ब्रह्महत्या के पाप से अभिभूत देवराज इन्द्र का तेज क्षीण हो गया ॥ १ ॥

ब्रह्मवधरूपी महापाप के कारण इन्द्र का तेज धर्म में प्रविष्ट हो गया और जब उनका तेज धर्म में चला गया, तब इन्द्र निस्तेज हो गये ॥ २ ॥

उसके बाद पुत्र को मारा गया सुनकर त्वष्टा प्रजापति क्रुद्ध हो गये और अपनी जटा से एक बाल नोचकर वचन बोले ॥ ३ ॥

आज देवलोक और त्रैलोक्य के प्राणी मेरा तपोबल देख लें और ब्रह्म-हत्या का पापी वह दुष्ट बुद्धि इन्द्र भी उसे देख ले ॥ ४ ॥

जिसने धर्म-कर्म में लगे मेरे पुत्र को मार दिया है, वह इन्द्र.... ऐसा कहकर क्रोध से लाल-लाल आँखे किये उन्होंने ( त्वष्टा प्रजापति ने ) अपनी जटा के उस एक बाल की आहुति अग्नि में दे दी ॥ ५ ॥

ततो वृत्रः समुत्तस्थौ ज्वालामाली महासुरः ।
महाकायो महादंष्ट्रो भिन्नाञ्जनचयप्रभः ।।६।

इन्द्रशत्रुरमेयात्मा त्वष्टृतेजोपबृंहितः ।
अहन्यहनि सोऽवर्द्धदिषुपातं महाबलः ।।७।

वधाय चात्मनो दृष्ट्वा वृत्रं शक्रो महासुरम् ।
प्रेषयामास सप्तर्षीन् सन्धिमिच्छन् भयातुरः ।।८।

सख्यञ्चक्रुस्ततस्तस्य वृत्रेण समयांस्तथा ।
ऋषयः प्रीतमनसः सर्वभूतहिते रताः ।।९।

समयस्थितिमुल्लङ्घ्य यदा शक्रेण घातितः ।
वृत्रो हत्याभिभूतस्य तदा बलमशीर्यत ।।१०।

तच्छक्रदेहविभ्रष्टं बलं मारुतमाविशत् ।
सर्वव्यापिनमव्यक्तं बलस्यैवाधिदैवतम् ।।११।

---

बाल की आहुति देते ही महासुर वृत्र उठकर खड़ा हो गया। ज्वाला-माला से जाज्वल्यमान, महाकाय, विकराल दाँतोंवाला और बीच से खण्डित अञ्जनसंघात के समान कृष्णवर्ण ॥ ६ ॥

वह महाबली इन्द्रशत्रु वृत्र जिसका तेज त्वष्टा प्रजापति के तेज के अन्तःप्रवेश से बहुत बढ़ा हुआ था, प्रतिदिन इतना बढ़ने लगा, जितना किसी धनुर्धारी के दैनिक अभ्यास में क्रमशः दूर से दूर लक्ष्य का वेधक इषुपात अर्थात् बाणपतन ॥ ७ ॥

भयातुर इन्द्र ने, यह जानकर कि उसी के वध के लिए असुरराज वृत्र का जन्म हुआ है, उससे सन्धि करने की इच्छा से, उसके पास सप्तर्षिओं को भेजा ॥ ८ ॥

वे ऋषिगण उदार हृदय थे और सर्वभूतहित में लगे थे। उन्होंने वृत्र के साथ इन्द्र की मित्रता करा दी और साथ ही सन्धि की शर्तें भी निर्धारित कर दी ॥ ९ ॥

सन्धि की संविदा का उल्लङ्घन कर जब इन्द्र ने वृत्र को मार डाला, तब वृत्रवध के पाप से अभिभूत उनका बल नष्ट हो गया ॥ १० ॥

इन्द्र के शरीर से निकला हुआ बल पवन में प्रविष्ट हो गया, जो कि सर्वव्यापक है, अदृश्य है और बल का देवता है ॥ ११ ॥

अहल्याञ्च यदा शक्रो गौतमं रूपमास्थितः ।
धर्षयामास देवेन्द्रस्तदा रूपमहीयत ॥१२॥

अङ्गप्रत्यङ्गलावण्यं यदतीव मनोरमम् ।
विहाय दुष्टं देवेन्द्रं नासत्यावगमत् ततः ॥१३॥

धर्मेण तेजसा त्यक्तं बलहीनमरूपिणम् ।
ज्ञात्वा सुरेशं दैतेयास्तज्जये चक्रुरुद्यमम् ॥१४॥

राज्ञामुद्रिक्तवीर्याणां देवेन्द्रं विजिगीषवः ।
कुलेष्वतिबला दैत्या अजायन्त महामुने ॥१५॥

कस्यचित्त्वथ कालस्य धरणी भारपीडिता ।
जगाम मेरुशिखरं सदो यत्र दिवौकसाम् ॥१६॥

तेषां सा कथयामास भूरिभारावपीडिता ।
दनुजात्मजदैत्योत्थं खेदकारणमात्मनः ॥१७॥

---

और जब देवराज इन्द्र ने गौतम मुनि का रूप धारण कर अहल्या का सतीत्व भ्रष्ट किया, तब उनका रूप-सौन्दर्य नष्ट हो गया ॥ १२ ॥

देवराज इन्द्र के अतिमनोहर अङ्ग-प्रत्यङ्ग का जो लावण्य था, वह उन्हें छोड़कर अश्विनीकुमारों के शरीर में प्रविष्ट हो गया ॥ १३ ॥

जब दैत्यों ने देखा कि धर्म और तेज ने इन्द्र का संग छोड़ दिया है और वे निर्बल और कुरूप हो गये हैं, तब वे उनको पराजित करने में प्रयत्नशील हो गये ॥१४॥

तब हे महामुनि ! देवराज इन्द्र पर विजय पाने की इच्छावाले महाबली दैत्य-दानवों ने शक्तिशाली राजाओं के कुलों में जन्म लिया ॥ १५ ॥

कुछ समय बीतने के बाद जब पृथिवी उनके (अत्याचार) भार से पीड़ित हुई, तब वह मेरु पर्वत के शिखर पर पहुँची, जहाँ देवताओं का सभा-भवन था ॥ १६ ॥

उन दैत्यदानवों के अत्याचार के अतिभार से पीड़ित पृथिवी ने देवताओं के समक्ष अपने कष्टों का कारण दैत्यदानवों का अत्याचार बताया ॥ १७ ॥

एते भवद्भिरसुरा निहताः पृथुलौजसः ।
ते सर्वे मानुषे लोके जाता गेहेषु भूभृताम् ।।१८।

अक्षौहिण्यो हि बहुलास्तद्भारार्त्ता व्रजाम्यधः ।
तथा कुरुध्वं त्रिदशा यथा शान्तिर्भवेन्मम ।।१९।

पक्षिण ऊचुः—

तेजोभागैस्ततो देवा अवतेरुर्दिवो महीम् ।
प्रजानामुपकारार्थं भूभारहरणाय च ।।२०।

यदिन्द्रदेहजं तेजस्तन्मुमोच स्वयं वृषः ।
कुन्त्यां जातो महातेजास्ततो राजा युधिष्ठिरः ।।२१।

बलं मुमोच पवनस्ततो भीमो व्यजायत ।
शक्रवीर्यार्द्धतश्चैव जज्ञे पार्थो धनञ्जयः ।।२२।

उत्पन्नौ यमजौ माद्र्यां शक्ररूपौ महाद्युती ।
पञ्चधा भगवानित्थमवतीर्णः शतक्रतुः ।।२३।

---

पक्षियों ने आगे कहा :—

(उसने कहा कि) आप देवों ने जिन महातेजस्वी असुरों का संहार किया है, वे सभी अब मनुष्य लोक में राजाओं के कुलों में उत्पन्न हो गये हैं ।। १८ ।।

दैत्य-दानवों की बहुत बड़ी अक्षौहिणी सेनाएँ हैं, जिनके भार से पीडित मैं नीचे धँसी जा रही हूँ । हे देवगण ! आप ऐसा करें, जिसमें मुझे शान्ति मिल सकें ।। १९ ।।

उसके बाद देवगण अपने-अपने तेज के अंशों के साथ देवलोक से मर्त्यलोक में इसलिए अवतीर्ण हुए, जिसमें प्रजाजन का कल्याण हो और पृथिवी का भार हटे ।। २० ।।

स्वयं धर्म ने (अपने में प्रविष्ट) इन्द्रशरीर के तेज को छोड़ा, जिससे कुन्ती के गर्भ से महातेजस्वी महाराज युधिष्ठिर का जन्म हुआ ।। २१ ।।

वायुदेव ने अपने बल को छोड़ा, जिससे भीम का जन्म हुआ और देवराज इन्द्र के वीर्यांश से पृथा के गर्भ से धनञ्जय (अर्जुन) का जन्म हुआ ।। २२ ।।

और यम के द्वारा छोड़े गये तेज से माद्री के गर्भ से इन्द्र के समान सुन्दर शरीरधारी महातेजस्वी नकुल और सहदेव पैदा हुए। इस प्रकार भगवान् देवराज इन्द्र पाँच रूपों में अवतीर्ण हुए ।। २३ ।।

तस्योत्पन्ना महाभागा पत्नी कृष्णा हुताशनात् ।।२४।

शक्रस्यैकस्य सा पत्नी कृष्णा नान्यस्य कस्यचित् ।
योगीश्वराः शरीराणि कुर्वन्ति बहुलान्यपि ।।२५।

पञ्चानामेकपत्नीत्वमित्येतत् कथितं तव ।
श्रूयतां बलदेवोऽपि यथा यातः सरस्वतीम् ।।२६।

।। इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे इन्द्रविक्रियानाम पञ्चमोऽध्यायः ।।

---

और उनकी सौभाग्यवती धर्मपत्नी (इन्द्राणी) के रूप में कृष्णा उत्पन्न हुई, जो अग्नि-पुत्री थी ।। २४ ।।

यह कृष्णा केवल इन्द्र भगवान् की पत्नी है और किसी की नहीं। योगीश्वरों में योगशक्ति रहती है, जिससे वे अनेक शरीर धारण कर सकते हैं ।। २५ ।।

इस प्रकार हमने आपको बता दिया कि द्रौपदी पाँच पाण्डवों की एक पत्नी कैसे बनी। अब आप यह सुनें कि बलदेव कैसे सरस्वती के समीप पहुँचे ।। २६ ।।

—: ० :—

## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय को शापाध्याय कह सकते हैं, क्योंकि इसमें तपश्चरण में लगे अपने पुत्र त्रिशिरा के वध से क्रुद्ध त्वष्टा प्रजापति द्वारा ब्रह्मघाती इन्द्र को शाप देने का वृत्त वर्णित है और शापशक्ति से उत्पादित वृत्रासुर की कथा भी दी गयी है, जिसे इन्द्र ने अपने पराक्रम के बदले धोखे से मारा था। गौतम का रूप धारण कर इन्द्र ने उनकी धर्मपत्नी सती अहल्या के साथ जो दुराचार किया था, उसका भी यहाँ संक्षिप्त प्रतिपादन है और गौतम के शाप से इन्द्र के दिव्य तेज के नाश का भी वर्णन है। अभिशप्त होने के कारण शक्तिहीन इन्द्र के दैत्य-दानवों द्वारा पराजित होने और सुदर्शन चक्रधारी भगवान् कृष्ण द्वारा दैत्य-दानवों के संहार करने दैत्यों के महाभारतकालीन राजगण और उनके असंख्य सैनिकों के रूप में पुनर्जन्म धारण करने और उनके संहार के लिए कुन्ती के गर्भ से साक्षात् धर्म युधिष्ठिर के रूप में, वायुदेव के भीम के रूप में, इन्द्रतेज के अर्जुन के रूप में और माद्री के गर्भ से अश्विनीकुमारों के नकुल और सहदेव के रूप में अवतार लेने का वर्णन है। एक शब्द में यह सब भगवान् के विभव-रूप का प्रतिपादन है।

(ख) द्रौपदी को यहाँ इन्द्राणी के अंशावताररूप में प्रतिपादित कर पञ्चधा विभक्त इन्द्र की एक पत्नी निर्दिष्ट किया गया है। पाँचों पाण्डव वस्तुतः पञ्चधा विभक्त इन्द्र तेज से ही जन्म लेते हैं, इसलिये वे इन्द्र के ही अंशावतार हैं। एक इन्द्र ही, अपने योगबल से पाँच भिन्न-भिन्न शरीर धारण कर पाँच पाण्डवों के रूप में अवतार लेकर इन्द्राणी के रूप में अवतीर्ण द्रौपदी के पति बनते हैं। इस प्रकार इन्द्र-रूप पाँच पाण्डवों के लिए इन्द्राणी-रूपिणी द्रौपदी के पति होने में भगवान् की ही लीला का दर्शन करना उचित है। महाभारत भगवान् की लीलाओं का ही महान् शास्त्र-काव्य है और इसलिए इसमें संशय का कोई स्थान नहीं।

**॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'इन्द्रविक्रिया' नामक पञ्चम अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥**



# षष्ठोऽध्यायः

पक्षिण ऊचुः—

राम: पार्थे परां प्रीतिं ज्ञात्वा कृष्णस्य लाङ्गली ।
चिन्तयामास बहुधा किं कृतं सुकृतं भवेत् ।।१।

कृष्णेन हि विना नाहं यास्ये दुर्योधनान्तिकम् ।
पाण्डवान् वा समाश्रित्य कथं दुर्योधनं नृपम् ।।२।

जामातरं तथा शिष्यं घातयिष्ये नरेश्वरम् ।
तस्मान्न पार्थं यास्यामि नापि दुर्योधनं नृपम् ।।३।

तीर्थेष्वाप्लावयिष्यामि तावदात्मानमात्मना ।
कुरूणां पाण्डवानां च यावदन्ताय कल्पते ।।४।

इत्यामन्त्र्य हृषीकेशं पार्थ-दुर्योधनावपि ।
जगाम द्वारकां शौरिः स्वसैन्यपरिवारितः ।।५।

गत्वा द्वारवतीं रामो हृष्टपुष्टजनाकुलाम् ।
श्वो गन्तव्येषु तीर्थेषु पपौ पानं हलायुधः ।।६।

---

**पक्षी बोले—**

हलायुध बलराम, यह जानकर कि कृष्ण अर्जुन के बड़े प्रेमी हैं, बार-बार सोच विचार में पड़ने लगे कि क्या किया जाय, जिससे सब कुछ ठीक हो ॥ १ ॥

बिना कृष्ण के मैं दुर्योधन के पास नहीं जा सकता और यदि पाण्डवों के पास जाता हूँ तो महाराज दुर्योधन को, जो मेरा जामाता है और शिष्य भी है, कैसे मार सकूँगा ? इसलिये न तो मैं अर्जुन के पास जाऊँगा और न दुर्योधन के पास ॥ २-३ ॥

इसलिए मैं तबतक अपने आपको तीर्थजल से आप्लावित करता रहूँगा, जबतक कौरव-पाण्डवों का ( युद्ध में ) अन्त न हो जाय ॥ ४ ॥

इस प्रकार कृष्ण, अर्जुन और दुर्योधन—तीनों से बातचीत करके शूरपुत्र बलराम अपनी सेनाओं को साथ लिये द्वारकापुरी के लिए चल पड़े ॥ ५ ॥

हृष्ट-पुष्ट जनसमूह से भरी द्वारकापुरी में पहुँचकर हलायुध बलराम ने तीर्थयात्रा के लिए प्रस्थान करने के पहले, मदिरापान किया ॥ ६ ॥

पीतपानो जगामाथ रैवतोद्यानमृद्धिमत् ।
हस्ते गृहीत्वा समदां रेवतीमप्सरोपमाम् ॥७॥

स्त्रीकदम्बकमध्यस्थो ययौ मत्तः पदा स्खलन् ।
ददर्श च वनं वीरो रमणीयमनुत्तमम् ॥८॥

सर्वर्त्तुफलपुष्पाढ्यं शाखामृगगणाकुलम् ।
पुण्यं पद्मवनोपेतं सपल्वलमहावनम् ॥९॥

स शृण्वन् प्रीतिजननान् बहून् मदकलान् शुभान् ।
श्रोत्ररम्यान् सुमधुरान् शब्दान् खगमुखेरितान् ॥१०॥

सर्वर्त्तुफलभाराढ्यान् सर्वर्त्तुकुसुमोज्ज्वलान् ।
अपश्यत् पादपांस्तत्र विहगैरनुनादितान् ॥११॥

आम्रानाम्रातकान् भव्यान् नारिकेलान् सतिन्दुकान् ।
आविल्वकांस्तथा जीरान् दाडिमान् बीजपूरकान् ॥१२॥

पनसान् लकुचान् मोचान् नीपांश्चातिमनोहरान् ।
पारावतांश्च कङ्कोलान् नलिनानम्लवेतसान् ॥१३॥

भल्लातकानामलकांस्तिन्दुकांश्च महाफलान् ।
इङ्गुदान् करमर्दांश्च हरीतक-विभीतकान् ॥१४॥

और मदिरा पीने के बाद, मदिरापान से मत्त देवाङ्गना सरीखी अपनी पत्नी रेवती को साथ लेकर सुन्दर रैवतक पर्वत-उद्यान में चले गये ॥ ७ ॥

रमणियों के झुंड के बीच, मदोन्मत्त वीर बलराम, लड़खड़ाते पैरों से उद्यान में पहुँचे और उन्होंने अतिरमणीय वन का दर्शन किया ॥ ८ ॥

वह वन एक महावन था—सभी ऋतुओं के फल-फूलों से समृद्ध, वानर समूह से आकीर्ण, अतिपवित्र, कमलों से सुशोभित और जलकुण्डों से पूर्ण ॥ ९ ॥

उन्होंने आनन्ददायक, श्रोत्रसुखद, सुमधुर, माङ्गलिक हर्षोल्लास से पूर्ण, पक्षियों के नानाविध शब्द सुने ॥ १० ॥

और सभी ऋतुओं के फलों से समृद्ध, सभी ऋतुओं के फूलों से सुरम्य तथा पक्षियों के कलरव से अनुनादित वृक्षों को देखा ॥ ११ ॥

उन वृक्षों में आम, आमड़ा, कामरंग, नारियल, तेंदू, छोटे बेल, चीना, अनार, विजौरा नीबू, कटहल, लकुच, केला, सुन्दर कदम्ब, अमरूद, अशोक, स्थलकमल, अम्लवेतस, भिलावा, आँवला, बड़े-बड़े फलवाले तिन्दुक, बादाम, करौंदा, हरीतक, बहेड़ा और नाना प्रकार के अनेक वृक्ष थे, जिन पर बलराम की दृष्टि गयी ॥ १२-१४ ॥

एतानन्यांश्च स तरून् ददर्श यदुनन्दनः ।
तथैवाशोक-पुन्नाग-केतकी-बकुलानथ ।।१५।

चम्पकान् सप्तपर्णांश्च कर्णिकारान् समालतीन् ।
पारिजातान् कोविदारान् मन्दारान् बदरांस्तथा ।।१६।

पाटलान् पुष्पितान् रम्यान् देवदारुद्रुमांस्तथा ।
सालांस्तालांस्तमालांश्च किंशुकान् वञ्जुलान् वरान् ।।१७।

चकोरैः शातपत्रैश्च भृङ्गराजैस्तथा शुकैः ।
कोकिलैः कलविङ्कैश्च हारीतैर्जीवजीवकैः ।।१८।

प्रियपुत्रैश्चातकैश्च तथान्यैर्विविधैः खगैः ।
श्रोत्ररम्यं सुमधुरं कूजद्भिश्चाप्यधिष्ठितम् ।।१९।

सरांसि च मनोज्ञानि प्रसन्नसलिलानि च ।
कुमुदैः पुण्डरीकैश्च तथा नीलोत्पलैः शुभैः ।।२०।

कह्लारैः कमलैश्चापि आचितानि समन्ततः ।
कादम्बैश्चक्रवाकैश्च तथैव जलकुक्कुटैः ।।२१।

कारण्डवैः प्लवैर्हंसैः कूर्मैर्मद्गुभिरेव च ।
एभिश्चान्यैश्च कीर्णानि समन्ताज्जलचारिभिः ।।२२।

क्रमेणेत्थं वनं शौरिर्वीक्षमाणो मनोरमम् ।
जगामानुगतः स्त्रीभिर्लतागृहमनुत्तमम् ।।२३।

---

इसी प्रकार उन्होंने विकसित अशोक, पुन्नाग, केवड़ा, मौलिश्री (मौलसिरी), चम्पा, सप्तपर्ण, कनेर, चमेली, मन्दार, बेर, पाटल, फूलों से भरे सुन्दर देवदार, साल, ताड़, तमाल, पलाश और सुन्दर वंजुल—इन सब पर दृष्टिपात किया ।। १५-१७ ।।

वह महावन चकोर, शातपत्र, भ्रमर, शुक, कोकिल, कलविंक (गौरैया) हारीत, जीवंजीवक, प्रियपुत्र, चातक तथा अन्य अनेक श्रुतिसुखद, सुमधुर ध्वनि वाले पक्षियों से अनुनादित था ।। १८-१९ ।।

इस महावन में बड़े रमणीय जलाशय थे—जिनका जल बड़ा निर्मल था। ये सभी कुमुद, पुण्डरीक, नीलोत्पल, कह्लार और कमल प्रभृति के चारों ओर खिले फूलों से भरे थे और साथ ही कदम्ब, चक्रवाक, जलकुक्कुट, कारण्डव, प्लव, हंस, कूर्म, मद्गु और इसी भाँति नाना प्रकार के जलचारी पक्षियों से पूर्ण थे ।। २०-२२ ।।

इस प्रकार शूरपुत्र बलराम उस मनोरम वन को क्रमशः देखते हुए, सुन्दरियों के साथ, एक अनुपम लताकुंज में पहुँचे ।। २३ ।।

स ददर्श द्विजांस्तत्र वेदवेदाङ्गपारगान् ।
कौशिकान् भार्गवांश्चैव भारद्वाजान् सगौतमान् ।।२४।

विविधेषु च सम्भूतान् वंशेषु द्विजसत्तमान् ।
कथाश्रवणबद्धोत्कानुपविष्टान् महत्सु च ।।२५।

कृष्णाजिनोत्तरीयेषु कुशेषु च वृषीषु च ।
सूतञ्च तेषां मध्यस्थं कथयानं कथाः शुभाः ।।२६।

पौराणिकीः सुरर्षीणामाद्यानां चरिताश्रयाः ।
दृष्ट्वा रामं द्विजाः सर्वे मधुपानारुणेक्षणम् ।।२७।

मत्तोऽयमिति मन्वानाः समुत्तस्थुस्त्वरान्विताः ।
पूजयन्तो हलधरमृते तं सूतवंशजम् ।।२८।

ततः क्रोधसमाविष्टो हली सूतं महाबलः ।
निजघान विवृत्ताक्षः क्षोभिताशेषदानवः ।।२९।

अध्यास्यति पदं ब्राह्मं तस्मिन् सूते निपातिते ।
निष्क्रान्तास्ते द्विजाः सर्वे वनात् कृष्णाजिनाम्बराः ।।३०।

अवधूतं तथात्मानं मन्यमानो हलायुधः ।
चिन्तयामास सुमहन्मया पापमिदं कृतम् ।।३१।

---

वहाँ उन्होंने वेद-वेदाङ्ग में पारंगत द्विजगणों को देखा, जिनमें कुशिकवंश, भृगुवंश, भरद्वाजवंश और गौतमवंश के लोग अधिक थे ।। २४ ।।

इसी भाँति उन्होंने विविध द्विजकुलों में उत्पन्न द्विजवरों को देखा जो कि पुराणकथा-श्रवण के लिए उत्कण्ठित थे, कृष्णमृगचर्म के आसनों, कुशों और कुशासनों पर विराजमान थे। उन्होंने सूत को भी देखा, जो उनके बीच बैठे मांगलिक कथाएँ सुना रहे थे ।। २५-२६ ।।

सूत जो कथाएँ सुना रहे थे, उनमें प्राचीन देवर्षियों के चरित से सम्बद्ध कथाएँ थीं। इसी समय वहाँ बैठे द्विजगण ने बलराम को देखा, जिनकी आँखे मदिरापान से लाल हो रहीं थीं। देखते ही उन्हें मदोन्मत्त समझ कर, वे द्विजगण अविलम्ब उठकर खड़े हो गये और सूत को छोड़कर हलधर बलराम की पूजा करने लगे ।। २७-२८ ।।

इसके बाद क्रोधाविष्ट महाबलशाली दैत्यदानववर्ग के विध्वंसक हलधर बलराम ने आँखें तरेर कर सूत का वध कर दिया ।। २९ ।।

ब्रह्मासन पर ही विराजमान सूत के मार दिये जाने पर कृष्णचर्म धारण किये सभी द्विजगण उस वन से बाहर चले गये ।। ३० ।।

( उनके चले जाने से ) बलराम अपने आपको निरादृत समझ कर सोचने लगे कि उन्होंने सूत को मारकर एक महापाप का कर्म किया है ।। ३१ ।।

ब्राह्मं स्थानं गतो ह्येष यत् सूतो विनिपातितः ।
तथा हीमे द्विजाः सर्वे मामवेक्ष्य विनिर्गताः ॥३२॥

शरीरस्य च मे गन्धो लोहस्येवासुखावहः ।
आत्मानश्चावगच्छामि ब्रह्मघ्नमिव कुत्सितम् ॥३३॥

धिगमर्षं तथा मद्यमतिमानमभीरुताम् ।
यैराविष्टेन सुमहन्मया पापमिदं कृतम् ॥३४॥

तत्क्षयार्थं चरिष्यामि व्रतं द्वादशवार्षिकम् ।
स्वकर्मख्यापनं कुर्वन् प्रायश्चित्तमनुत्तमम् ॥३५॥

अथ येयं समारब्धा तीर्थयात्रा मयाधुना ।
एतामेव प्रयास्यामि प्रतिलोमां सरस्वतीम् ॥३६॥

अतो जगाम रामोऽसौ प्रतिलोमां सरस्वतीम् ।
ततः परं शृणुष्वेमं पाण्डवेयकथाश्रयम् ॥३७॥

इतिश्री मार्कण्डेयपुराणे बलदेवब्रह्महत्यानाम षष्ठोऽध्यायः ।

---

(उन्होंने सोचा कि) ब्रह्मासन पर आसीन सूत को जो उन्होंने मार डाला, उससे सभी द्विजगण उन्हें देखते ही बाहर निकल गये ॥ ३२ ॥

( उन्होंने यह भी सोचा कि ) उनके शरीर से जो गन्ध निकल रही है, वह लोहे की गन्ध-सी बड़ी बुरी गन्ध है। उन्हें यह भी ध्यान आया कि ब्रह्मघाती की भाँति वे महापापी हैं ॥ ३३ ॥

( वे मन ही मन कहने लगे ) धिक्कार है क्रोध को, धिक्कार है मदिरापान को, धिक्कार है अभिमान को और धिक्कार है ऐसे निडरपन को, जिनसे मानों आविष्ट होकर मैंने ऐसा महापाप कर डाला ॥ ३४ ॥

( उन्होंने निश्चय कर लिया कि ) अपने महापाप के प्रक्षय के लिए उन्हें अपने कुकृत्य की उद्घोषणा करते हुए बारह वर्ष का व्रत करना पड़ेगा और बहुत बड़ा प्रायश्चित्त करना पड़ेगा ॥ ३५ ॥

( उन्होंने सोचा कि ) जो तीर्थयात्रा उन्होंने प्रारम्भ कर दी है, उसी के प्रसंग से वे प्रतिलोमा ( उल्टी बहनेवाली ) सरस्वती की भी यात्रा करेंगे ॥ ३६ ॥

इस प्रकार बलराम ने प्रतिलोमा सरस्वती के लिए प्रस्थान कर दिया। अब इसके बाद पाण्डवपुत्रों से सम्बद्ध जो कथा है, उसे भी आप सुन लें ॥ ३७ ॥

—: ० :—

## पर्यालोचन

(क) यह अध्याय ब्रह्महत्या के स्वकृत पाप के प्रायश्चित्त के निमित्त बलराम की तीर्थयात्रा के वर्णन का अध्याय है। बलराम ने अपनी तीर्थयात्रा का प्रारम्भ कृष्ण के पाण्डव-प्रेम और अपने जामाता दुर्योधन के प्रति अपने कर्त्तव्य के द्वन्द्व से खिन्न होकर किया और कुरु-पाण्डव-युद्ध के अन्त तक तीर्थों में ही विचरण करने के निश्चय पर दृढ़ होकर हस्तिनापुर छोड़ा और द्वारका के लिए प्रस्थान किया। द्वारका में अपनी प्रियपत्नी रेवती के साथ तीर्थयात्रा के शुभारम्भ करने के पहले उन्होंने सपत्नीक छककर मदिरापान किया। मदोन्मत्त होकर वे रैवतक पर्वत के महावन में पहुँचे और वहाँ एक लतामण्डप में प्रविष्ट हुए, जहाँ कौशिक, भार्गव, भारद्वाज और गौतम प्रभृति वंशों के द्विजगण के बीच बैठे सूत धर्मकथा कह रहे थे। मद्यपान से लाल-लाल उनकी आँखे देखकर सूत को छोड़ सभी द्विजगण भयभीत हो उठ खड़े हुए और उनकी अर्चा-पूजा करने लगे। सूत को अपने सामने बैठे हुए देख वे अत्यन्त क्रुद्ध हो गये और उन्हें मार डाला। उनके ऐसे उद्धत कृत्य से समस्त द्विज-परिषद् खिन्न होकर वहाँ से उठ गयी। तत्क्षण उन्हें यह दुःखद अनुभव हुआ कि अपने आपको 'अवधूत' (अघोर या औघड़) मानकर उन्होंने सूत का जो वध कर दिया, वह एक महापाप कर्म हुआ। उन्होंने मद्यपान, अवधूत सिद्धि के अभिमान, निर्भयता के अहंकार, क्रोध के आवेश और अपने आपको धिक्कारा और प्रतीपवाहिनी सरस्वती के किनारे-किनारे चलते हुए बारह वर्ष की तीर्थयात्रा प्रारम्भ कर दी।

(ख) इस अध्याय के ३१ वें श्लोक में 'अवधूत' शब्द के प्रयोग से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि शक्तिसाधक अपने आपको अवधूत मानते थे, क्योंकि उनके आचरण अलौकिक होते थे। मदिरापान शक्तिसाधना में निषिद्ध नहीं था। सिद्ध अवधूत संसार से विरक्त रहते थे और इसीलिए अपने आत्मबल पर आश्वस्त होकर निर्भय बने रहते थे।

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'बलदेव ब्रह्महत्या' नामक छठें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥



# सप्तमोऽध्यायः

धर्मपक्षिण ऊचुः—

हरिश्चन्द्रेति राजर्षिरासीत् त्रेतायुगे पुरा।
धर्मात्मा पृथिवीपालः प्रोल्लसत्कीर्त्तिरुत्तमः ॥१।

न दुर्भिक्षं न च व्याधिर्नाकालमरणं नृणाम्।
नाधर्मरुचयः पौरास्तस्मिन् शासति पार्थिवे ॥२।

बभूवुर्न तथोन्मत्ता धन-वीर्य्य-तपोमदैः।
नाजायन्त स्त्रियश्चैव काश्चिदप्राप्तयौवनाः ॥३।

स कदाचिन्महाबाहुररण्येऽनुसरन् मृगम्।
शुश्राव शब्दमसकृत् त्रायस्वेति च योषिताम् ॥४।

स विहाय मृगं राजा मा भैषीरित्यभाषत।
मयि शासति दुर्मेधाः कोऽयमन्यायवृत्तिमान् ॥५।

---

**धर्मपक्षियों ने कहा :—**

पहले कभी त्रेतायुग में हरिश्चन्द्र नाम के एक राजर्षि थे, जो बड़े धर्मात्मा थे और जिनका यश सर्वत्र फैला हुआ था ॥ १ ॥

जब वे राजा शासन करते थे, तब उनके राज्य में प्रजाजन में न कहीं कोई भुखमरी थी, न कहीं कोई बीमारी थी और न कहीं कोई अकाल मृत्यु से मरता था। साथ ही साथ जितने पौरजन ( नागरिक ) थे, उनमें अधर्म की कोई प्रवृत्ति भी नहीं थी ॥ २ ॥

लोग न धर्ममद से उन्मत्त होते थे, न बलमद से और न तपोमद से। (इतना ही नहीं) कोई भी स्त्री ऐसा नहीं पैदा होती थी, जो पूर्णयौवन ( का सुख ) न भोगती हो ॥ ३ ॥

एक बार जंगल में एक हिरण का पीछा करते, उन महाबली महाराज हरिश्चन्द्र को नारी-कण्ठ से निकला 'बचाओ-बचाओ' का शब्द रह-रह कर सुनाई दिया ॥ ४ ॥

राजा मृग का पीछा करना छोड़कर 'डरो मत, डरो मत' कहने लगे और बोलने लगे कि मेरे राजा रहते कौन ऐसा दुष्टात्मा है, जो किसी पर अत्याचार करने को उतारू है ! ॥ ५ ॥

तत्क्रन्दितानुसारी च सर्वारम्भविघातकृत् ।
एतस्मिन्नन्तरे रौद्रो विघ्नराट् समचिन्तयत् ।।६।

विश्वामित्रोऽयमतुलं तप आस्थाय वीर्य्यवान् ।
प्रागसिद्धाभवादीनां विद्याः साधयति व्रती ।।७।

साध्यमानाः क्षमामौनचित्तसंयमिनाऽमुना ।
ता वै भयार्त्ताः क्रन्दन्ति कथं कार्यमिदं मया ।।८।

तेजस्वी कौशिकश्रेष्ठो वयमस्य सुदुर्बलाः ।
क्रोशन्त्येतास्तथा भीता दुष्पारं प्रतिभाति मे ।।९।

अथवायं नृपः प्राप्तो मा भैरिति वदन् मुहुः ।
इममेव प्रविश्याशु साधयिष्ये यथेप्सितम् ।।१०।

इति संचिन्त्य रौद्रेण विघ्नराजेन वै ततः ।
तेनाविष्टो नृपः कोपादिदं वचनमब्रवीत् ।।११।

---

जब वह राजा नारी-क्रन्दन का अनुसरण कर रहा था, इसी बीच सभी कार्यों में विघ्न डालनेवाले भयङ्कर विघ्नराज ने सोचा ॥ ६ ॥

महाशक्तिशाली विश्वामित्र घोर तपस्या के व्रत-पालन में लगे हैं और पहले जिन शाङ्करी आदि विद्याओं की सिद्धि नहीं कर चुके थे, उनकी सिद्धि कर रहे हैं ॥ ७ ॥

क्षमा, मौन और चित्त संयम में सिद्ध इनके द्वारा जिन विद्याओं की सिद्धि की जा रही है, वे विद्याएँ भयभीत होकर रो रही हैं। समझ में नहीं आता कि क्या किया जाय ॥ ८ ॥

कौशिक विश्वामित्र तेजस्वी हैं और उनके आगे हम बलहीन हैं। इधर ये विद्याएँ डर के मारे रो रही हैं। मुझे तो ऐसी परिस्थिति में कुछ भी कर सकना असम्भव-सा लगता है ॥ ९ ॥

अथवा ऐसा करूँ कि बार-बार 'डरो मत, डरो मत' बोलता यह राजा (हरिश्चन्द्र) उधर ही जा रहा है, तो इसी के शरीर में प्रविष्ट होकर, क्यों न अपना कार्य सिद्ध कर लूँ ॥ १० ॥

यह सोचकर वे भयङ्कर विघ्नराज राजा के शरीर में प्रविष्ट हो गये और तब राजा क्रोध में आग-बबूला हो गये और बोलने लगे ॥ ११ ॥

कोऽयं बध्नाति वस्त्रान्ते पावकं पापकृन्नरः ।
बलोष्णतेजसा दीप्ते मयि पत्यावुपस्थिते ।।१२।

सोऽद्य मत्कार्मुकाक्षेप-विदीपितदिगन्तरैः ।
शरैर्विभिन्नसर्व्वाङ्गो दीर्घनिद्रां प्रवेक्ष्यति ।।१३।

विश्वामित्रस्ततः क्रुद्धः श्रुत्वा तन्नृपतेर्वचः ।
क्रुद्धे चर्षिवरे तस्मिन् नेशुर्विद्याः क्षणेन ताः ।।१४।

स चापि राजा तं दृष्ट्वा विश्वामित्रं तपोनिधिम् ।
भीतः प्रावेपतात्यर्थं सहसाश्वत्थपर्णवत् ।।१५।

स दुरात्मन्निति यदा मुनिस्तिष्ठेति चाब्रवीत् ।
ततः स राजा विनयात् प्रणिपत्याभ्यभाषत ।।१६।

भगवन्नेष धर्म्मो मे नापराधो मम प्रभो ।
न क्रोद्धुमर्हसि मुने निजधर्मरतस्य मे ।।१७।

दातव्यं रक्षितव्यं च धर्मज्ञेन महीक्षिता ।
चापं चोद्यम्य योद्धव्यं धर्मशास्त्रानुसारतः ।।१८।

---

जब बल के उग्र तेज से तपा मैं राजा यहाँ उपस्थित हूँ, तो कौन ऐसा अत्याचारी पापी है, जो अपने कपड़े की छोर में आग बाँध रहा है (अपनी मौत बुला रहा है) ॥ १२ ॥

आज वह अपने शरीर को मेरे उन बाणों से विद्ध और छिन्न-भिन्न देखेगा, जो मेरे धनुष से छूटकर दिग्दिगन्त में आग लगा देंगे, जिससे वह चिर-निद्रा में सो जायेगा ॥ १३ ॥

राजा की ऐसी बात सुनकर विश्वामित्र बड़े क्रुद्ध हुए और जैसे ही वे क्रुद्ध हुए, वैसे ही उनकी सभी विद्याएँ नष्ट हो गयीं ॥ १४ ॥

राजा भी तपोनिधि विश्वामित्र को देखते ही भयभीत हो गये और पीपल के पत्ते की भाँति काँपने लगे ॥ १५ ॥

मुनि विश्वामित्र ने जब 'अरे दुष्ट ! ठहर' कहा तो राजा नम्रता के साथ सिर झुकाये उनसे कहने लगे ॥ १६ ॥

भगवन् ! मेरा यह धर्म है, मुझ से कोई अपराध नहीं हुआ है। मैं अपने धर्मपालन में लगा हूँ। मुझ पर क्रोध न करें ॥ १७ ॥

धर्मज्ञ राजा का यह धर्म है कि उसे दान देना चाहिए, प्रजा की रक्षा करनी चाहिए और धर्मशास्त्र के अनुसार धनुर्धर होकर युद्ध करना चाहिए ॥ १८ ॥

विश्वामित्र उवाच—

दातव्यं कस्य के रक्ष्याः कैर्योद्धव्यं च ते नृप ।
क्षिप्रमेतत् समाचक्ष्व यद्यधर्मभयं तव ॥१९।

हरिश्चन्द्र उवाच—

दातव्यं विप्रमुख्येभ्यो ये चान्ये कृशवृत्तयः ।
रक्ष्या भीताः सदा युद्धं कर्त्तव्यं परिपन्थिभिः ॥२०।

विश्वामित्र उवाच—

यदि राजा भवान् सम्यग्राजधर्ममवेक्षते ।
निर्वेष्टुकामो विप्रोऽहं दीयतामिष्टदक्षिणा ॥२१।

पक्षिण ऊचुः—

एतद्राजा वचः श्रुत्वा प्रहृष्टेनान्तरात्मना ।
पुनर्जातमिवात्मानं मेने प्राह च कौशिकम् ॥२२।
उच्यतां भगवन् यत्ते दातव्यमविशङ्कितम् ।
दत्तमित्येव तद्विद्धि यद्यपि स्यात् सुदुर्लभम् ॥२३।

---

**विश्वामित्र बोले—**

राजन् ! किसे दान देना चाहिए ? किसकी रक्षा करनी चाहिए और किससे युद्ध करना चाहिए ? यदि तुम अधर्म से डरते हो तो अविलम्ब इनके उत्तर दो ॥१९॥

**हरिश्चन्द्र ने कहा—**

जो विप्रवर हों और जिनकी कष्ट-जीविका हो, उन्हें दान देना चाहिए । जो (किसी के अन्याय-अत्याचार) से भयभीत हों, उनकी रक्षा करनी चाहिए और जो शत्रु हों उनसे युद्ध करना चाहिए ॥ २० ॥

**विश्वामित्र बोले—**

यदि तुम राजा हो और तुम्हें राजधर्म का ध्यान है तो मेरी अभीष्ट दक्षिणा दो; क्योंकि मैं विप्र हूँ, यज्ञानुष्ठान करना चाहता हूँ और दक्षिणा का अधिकारी हूँ ॥ २१ ॥

**पक्षियों ने आगे कहा—**

जब राजा ( हरिश्चन्द्र ) ने यह बात सुनी तो वे मन में बड़े प्रसन्न हुए और उन्होंने यह सोचा कि वे मर कर जिन्दा हुए और विश्वामित्र मुनि से वे बोले ॥ २२ ॥

भगवन् ! आपको क्या दक्षिणा देनी है ? निश्शङ्क होकर कहें । आप समझें कि आपको दक्षिणा मिल गयी है, चाहे वह कितनी भी दुर्लभ हो ॥ २३ ॥

हिरण्यं वा सुवर्णं वा पुत्रः पत्नी कलेवरम् ।
प्राणा राज्यं पुरं लक्ष्मीर्यदभिप्रेतमात्मनः ।।२४।

विश्वामित्र उवाच—

राजन् प्रतिगृहीतोऽयं यस्ते दत्तः प्रतिग्रहः ।
प्रयच्छ प्रथमं तावद् दक्षिणां राजसूयिकीम् ।।२५।

राजोवाच—

ब्रह्मंस्तामपि दास्यामि दक्षिणां भवतो ह्यहम् ।
व्रियतां द्विजशार्दूल यस्तवेष्टः प्रतिग्रहः ।।२६।

विश्वामित्र उवाच—

ससागरां धरामेतां सभूभृद्ग्रामपत्तनाम् ।
राज्यं च सकलं वीर रथाश्व-गजसङ्कुलम् ।।२७।

कोष्ठागारं च कोषं च यच्चान्यद्विद्यते तव ।
विना भार्य्यां च पुत्रं च शरीरं च तवानघ ।।२८।

धर्मं च सर्वधर्मज्ञ यो यान्तमनुगच्छति ।
बहुना वा किमुक्तेन सर्वमेतत् प्रदीयताम् ।।२९।

---

मेरा जो कुछ भी है —स्वर्ण, स्वर्णमुद्रा, पुत्र, पत्नी, शरीर, प्राण, राज्य, नगर, धन-सम्पत्ति वह सब, यदि आप चाहें तो आप के लिए समर्पित है ॥ २४ ॥

**विश्वामित्र बोले—**

राजन् ! तुमने जो दान दिया, वह सब मैंने स्वीकार कर लिया । अब मुझे राजसूय यज्ञ की दक्षिणा चाहिए ॥ २५ ॥

**राजा (हरिश्चन्द्र) ने कहा—**

हे भगवन् ! हे द्विजवर ! वह दक्षिणा भी मैं आपको दूँगा । आप कहें—क्या दक्षिणा आपको देनी है ? ॥ २६ ॥

**विश्वामित्र बोले—**

सर्वधर्मज्ञ राजन् ! समुद्र से चतुर्दिक् घिरी पर्वत, ग्राम और नगर से समृद्ध यह समस्त पृथिवी, रथ, घोड़े और हाथियों से समृद्ध सम्पूर्ण राज्य, कोष्ठागार, राजकोश, तुम्हारे स्वामित्व की अन्य समस्त वस्तुएँ, तुम्हारी पत्नी और पुत्र को छोड़कर तुम्हारा शरीर और अधिक क्या कहूँ, वह धर्म जो अन्त में साथ जाता है, वह सब दक्षिणा में मुझे चाहिए । मुझे यह सब दे दो ॥ २७-२९ ॥

पक्षिण ऊचुः—

प्रहृष्टेनैव मनसा सोऽविकारमुखो नृपः ।
तस्यर्षेर्वचनं श्रुत्वा तथेत्याह कृताञ्जलिः ॥३०॥

विश्वामित्र उवाच—

सर्वस्वं यदि मे दत्तं राज्यमुर्व्वी बलं धनम् ।
प्रभुत्वं कस्य राजर्षे राज्यस्थे तापसे मयि ॥३१॥

हरिश्चन्द्र उवाच—

यस्मिन्नपि मया काले ब्रह्मन् दत्ता वसुन्धरा ।
तस्मिन्नपि भवान् स्वामी किमुताद्य महीपतिः ॥३२॥

विश्वामित्र उवाच—

यदि राजंस्त्वया दत्ता मम सर्व्वा वसुन्धरा ।
यत्र मे विषये स्वाम्यं तस्मान्निष्क्रान्तुमर्हसि ॥३३॥
श्रोणीसूत्रादिसकलं मुक्त्वा भूषणसंग्रहम् ।
तरुवल्कलमाबध्य सह पत्न्या सुतेन च ॥३४॥

---

**पक्षियों ने कहा—**

निर्विकार हृदयवाले राजा (हरिश्चन्द्र) ने बड़े प्रसन्न मन से उन ऋषि (विश्वामित्र) की बात सुनी और हाथ जोड़कर 'दे दिया' यह कहा ॥ ३० ॥

**विश्वामित्र बोले—**

राजर्षि ! जब तुमने अपना सर्वस्व, अपना राज्य, अपना सैन्यबल और अपना राजकोश मुझे दे दिया, तब मुझ तपस्वी के राजा हो जाने पर अब इन सब पर किसका प्रभुत्व है ? ॥ ३१ ॥

**हरिश्चन्द्र बोले —**

भगवन् ! जिस समय मैंने आपको अपनी समस्त राज्य-भूमि, यह वसुन्धरा दे दी, उस समय आप इसके स्वामी हो गये और अब तो आप इसके साक्षात् राजा हैं ॥ ३२ ॥

**विश्वामित्र ने कहा—**

राजन् ! यदि तुमने सारी पृथिवी मुझे दान में दे दी, तब जहाँ-जहाँ मेरा स्वामित्व है, वहाँ-वहाँ से तुम्हें बाहर निकल जाना चाहिए ॥ ३३ ॥

तुम्हें अपने तथा अपनी पत्नी और पुत्र के स्वर्णमेखला (कमरबन्द) आदि आभूषणों के साथ अन्य सभी अलङ्कार-भण्डार यहाँ छोड़कर, वल्कल-वस्त्र धारण कर पत्नी और पुत्र को साथ ले (मेरा राज्य छोड़ देना चाहिए) ॥ ३४ ॥

पक्षिण ऊचुः—

तथेति चोक्त्वा कृत्वा च राजा गन्तुं प्रचक्रमे ।
स्वपत्न्या शैव्यया सार्द्धं बालकेनात्मजेन च ।।३५।

व्रजतः स ततो रुद्ध्वा पन्थानं प्राह तं नृपम् ।
क्व यास्यसीत्यदत्त्वा मे दक्षिणां राजसूयिकीम् ।।३६।

हरिश्चन्द्र उवाच—

भगवन् राज्यमेतत् ते दत्तं निहतकण्टकम् ।
अवशिष्टमिदं ब्रह्मन्नद्य देहत्रयं मम ।।३७।

विश्वामित्र उवाच—

तथापि खलु दातव्या त्वया मे यज्ञदक्षिणा ।
विशेषतो ब्राह्मणानां हन्त्यदत्तं प्रतिश्रुतम् ।।३८।

यावत् तोषो राजसूये ब्राह्मणानां भवेन्नृप ।
तावदेव तु दातव्या दक्षिणा राजसूयिकी ।।३९।

---

**पक्षियों ने कहा—**

राजा ने 'ऐसा ही करूँगा' ऐसा कहा और वैसा ही किया और अपनी पत्नी शैव्या तथा अपने बालक पुत्र के साथ राज्य से निकल पड़े ।। ३५ ।।

उन सबको जाते देखकर, विश्वामित्र मुनि ने राजा से कहा कि मुझे राजसूय यज्ञ की दक्षिणा बिना दिये तुम कहाँ जा रहे हो ? ।। ३६ ।।

**हरिश्चन्द्र बोले—**

भगवन् ! मैंने अपना राज्य जिसमें कोई बाहरी या भीतरी शत्रु नहीं है, आपको दे दिया । अब मेरे पास केवल मेरे तीन शरीर बच गये हैं ।। ३७ ।।

**विश्वामित्र ने कहा—**

जो कुछ भी हो तुम्हें मेरी यज्ञ-दक्षिणा तो देनी ही होगी । विशेषरूप से ब्राह्मण को यज्ञ-दक्षिणा तो अवश्य देनी चाहिए, क्योंकि देने का प्रण करके न देने से तुम्हारा ही सर्वनाश होगा ।। ३८ ।।

राजन् ! मेरे राजसूय-यज्ञ में जितनी दक्षिणा से ब्राह्मणगण सन्तुष्ट हो सकें, उतनी राजसूय-दक्षिणा तुम्हें देनी है ।। ३९ ।।

प्रतिश्रुत्य च दातव्यं योद्धव्यं चाततायिभिः ।
रक्षितव्यास्तथा चार्त्तास्त्वयैव प्राक् प्रतिश्रुतम् ।।४०।

हरिश्चन्द्र उवाच—

भगवन् साम्प्रतं नास्ति दास्ये कालक्रमेण ते ।
प्रसादं कुरु विप्रर्षे सद्भावमनुचिन्त्य च ।।४१।

विश्वामित्र उवाच—

किम्प्रमाणो मया कालः प्रतीक्ष्यस्ते जनाधिप ।
शीघ्रमाचक्ष्व शापाग्निरन्यथा त्वां प्रधक्ष्यति ।।४२।

हरिचन्द्र उवाच—

मासेन तव विप्रर्षे प्रदास्ये दक्षिणाधनम् ।
साम्प्रतं नास्ति मे वित्तमनुज्ञां दातुमर्हसि ।।४३।

विश्वामित्र उवाच—

गच्छ गच्छ नृपश्रेष्ठ स्वधर्ममनुपालय ।
शिवश्च तेऽध्वा भवतु मा सन्तु परिपन्थिनः ।।४४।

---

तुमने ही वचन दिया है कि दान देने का वचन देकर देना चाहिए, अत्याचारियों से लड़ना चाहिए और दीन-दुःखिओं की रक्षा करनी चाहिए ।। ४० ।।

**हरिश्चन्द्र बोले—**

भगवन् ! इस समय मेरे पास कुछ नहीं है। मैं कुछ समय बाद दे दूँगा। ब्रह्मर्षिवर ! तबतक आप कृपा करें। मैं बिना छल-कपट के यह सब कह रहा हूँ ।। ४१ ।।

**विश्वामित्र ने कहा—**

राजन् ! कब तक मुझे तुम्हारे दिये वचन के पालन की प्रतीक्षा करनी पड़ेगी। जल्दी बोलो, नहीं तो मेरी शापाग्नि तुम्हें जलाकर राख कर देगी ।। ४२ ।।

**हरिश्चन्द्र बोले—**

ब्रह्मर्षिवर ! एक महीने में मैं आपको दक्षिणा का धन दे दूँगा। इस समय मेरे पास कोई धन नहीं। आप मुझे जाने की आज्ञा दें ।। ४३ ।।

**विश्वामित्र ने कहा—**

राजन् ! जाओ, जाओ, किन्तु अपने धर्म का पालन करो। तुम्हारा मार्ग मंगलमय हो, उसमें कोई विघ्न-बाधा न पड़े ।। ४४ ।।

पक्षिण ऊचुः—

अनुज्ञातश्च गच्छेति जगाम वसुधाधिपः ।
पद्भ्यामनुचिता गन्तुमन्वगच्छत तं प्रिया ॥४५॥

तं सभार्य्यं नृपश्रेष्ठं निर्यान्तं ससुतं पुरात् ।
दृष्ट्वा प्रचुक्रुशुः पौरा राज्ञश्चैवानुयायिनः ॥४६॥

हा नाथ किं जहास्यस्मान् नित्यार्त्तिपरिपीडितान् ।
त्वं धर्मतत्परो राजन् पौरानुग्रहकृत् तथा ॥४७॥

नयास्मानपि राजर्षे यदि धर्ममवेक्षसे ।
मुहूर्त्तं तिष्ठ राजेन्द्र भवतो मुखपङ्कजम् ॥४८॥

पिबामो नेत्रभ्रमरैः कदा द्रक्ष्यामहे पुनः ।
यस्य प्रयातस्य पुरो यान्ति पृष्ठे च पार्थिवाः ॥४९॥

तस्यानुयाति भार्य्येयं गृहीत्वा बालकं सुतम् ।
यस्य भृत्याः प्रयातस्य यान्त्यग्रे कुञ्जरस्थिताः ॥५०॥

---

पक्षियों ने आगे की कथा कही—

'जाओ' ऐसी आज्ञा पाकर राजा (हरिश्चन्द्र) चल पड़े और उनकी प्यारी पत्नी भी, जिसे कभी पैदल नहीं चलना पड़ा था, उनके पीछे-पीछे चलने लगी ॥ ४५ ॥

अपनी पत्नी और अपने पुत्र के साथ राजधानी छोड़कर जानेवाले अपने राजा (हरिश्चन्द्र) को देखकर जितने भी नगर-वासी और राजा के अनुचर-परिचर थे, सब क्रन्दन करने लगे ॥ ४६ ॥

(वे रोते-कलपते चिल्लाने लगे) हे राजन्! आप धर्मपरायण और प्रजाजन पर दयालु होकर भी, हाय! हमें छोड़ कहाँ चल पड़े? हम आपके वियोग से सदा के लिए दीन-दुःखी हो जायेंगे ॥ ४७ ॥

राजन्! यदि आपको धर्म का ध्यान है तो हमें भी अपने साथ ले चलिए। आप क्षण भर ठहरें महाराज! हमारे नेत्ररूपी भ्रमर आपके मुख-कमल का मकरन्दामृत तो पीलें। पता नहीं हमें आप का पुनर्दर्शन कब हो? हाय! जिनके कहीं प्रयाण करने पर आगे और पीछे राजगण चला करते थे, आज उनके पीछे उनकी पत्नी ही अपने बालपुत्र को साथ लिये जा रही है। पहले उनके प्रयाण पर आगे-आगे हाथियों पर सवार नौकर-चाकर चला करते थे! ॥ ४८-५० ॥

स एष पद्भ्यां राजेन्द्रो हरिश्चन्द्रोऽद्य गच्छति ।
हा राजन् सुकुमारं ते सुभ्रु सुत्वचमुन्नसम् ॥५१॥

पथि पांशुपरिक्लिष्टं मुखं कीदृग्भविष्यति ।
तिष्ठ तिष्ठ नृपश्रेष्ठ स्वधर्ममनुपालय ॥५२॥

आनृशंस्यं परो धर्मः क्षत्रियाणां विशेषतः ।
किं दारैः किं सुतैर्नाथ धनैर्धान्यैरथापि वा ॥५३॥

सर्वमेतत् परित्यज्य छायाभूता वयं तव ।
हा नाथ हा महाराज हा स्वामिन् किं जहासि नः ॥५४॥

यत्र त्वं तत्र हि वयं तत् सुखं यत्र वै भवान् ।
नगरं तद्भवान् यत्र स स्वर्गो यत्र नो नृपः ॥५५॥

इति पौरवचः श्रुत्वा राजा शोकपरिप्लुतः ।
अतिष्ठत् स तदा मार्गे तेषामेवानुकम्पया ॥५६॥

विश्वामित्रोऽपि तं दृष्ट्वा पौरवाक्याकुलीकृतम् ।
रोषामर्षविवृत्ताक्षः समागम्य वचोऽब्रवीत् ॥५७॥

---

आज वही राजेन्द्र हरिश्चन्द्र पैदल चले जा रहे हैं। हा महाराज ! आपका सुन्दर, सुकोमल, उन्नतनासावंशविभूषित मुख रास्ते की धूल से धूसरित होकर कैसा हो जायेगा ! राजन् ! रुक जाइये, रुक जाइये। अपने धर्म का पालन कीजिए॥ ५१-५२ ॥

राजन् ! दया सब से बड़ा धर्म है और क्षत्रियों का तो विशेषरूप से परमधर्म है। महाराज ! हमें अपने घर-बार से काम नहीं और न धन-धान्य से काम है। हम यह सब छोड़कर आपके पीछे आपकी छाया की भाँति चलेंगे। हे नाथ ! हे महाराज ! हे स्वामिन् ! हमें क्यों छोड़े जा रहे हो ? जहाँ आप हैं, वहाँ हम रहेंगे। जहाँ आप रहेंगे, वहाँ हमारे सब सुख रहेंगे। जहाँ आप होंगे, वहीं हमारा नगर होगा; जहाँ हमारे राजा रहेंगे, वहीं स्वर्ग बसेगा। राजा ने अपने पौरवर्ग की जब ये बातें सुनीं, तो वे बड़े शोकाकुल हो गये और उन पर दयालु होने के कारण रास्ते में ही रुक गये ॥ ५३-५६॥

इतने में विश्वामित्र मुनि ने जैसे ही पौरवर्ग की बातों से व्याकुल राजा को देखा, वैसे ही वे वहाँ पहुँच गये और क्रोध से आँखे तरेर कर राजा से बोले ॥ ५७ ॥

धिक् त्वां दुष्टसमाचारमनृतं जिह्मभाषणम् ।
मम राज्यं च दत्वा यः पुनः प्राक्रष्टुमिच्छसि ।।५८।

इत्युक्तः परुषं तेन गच्छामीति सवेपथुः ।
ब्रुवन्नेवं ययौ शीघ्रमाकर्षन् दयितां करे ।।५९।

कर्षतस्तां ततो भार्य्यां सुकुमारीं श्रमातुराम् ।
सहसा दण्डकाष्ठेन ताडयामास कौशिकः ।।६०।

तां तथा ताडितां दृष्ट्वा हरिश्चन्द्रो महीपतिः ।
गच्छामीत्याह दुःखार्त्तो नान्यत् किञ्चिदुदाहरत् ।।६१।

अथ विश्वे तदा देवाः पञ्च प्राहुः कृपालवः ।
विश्वामित्रः सुपापोऽयं लोकान् कान् समवाप्स्यति ।।६२।

येनायं यज्वनां श्रेष्ठः स्वराज्यादवरोपितः ।
कस्य वा श्रद्धया पूतं सुतं सोमं महाध्वरे ।
पीत्वा वयं प्रयास्यामो मुदं मन्त्रपुरःसरम् ।।६३।

---

धिक्कार है दुष्टाचारी, असत्यवादी और कुटिलभाषी तुझे। मुझे तुमने दान में जो राज्य दिया था, उसे अब छीन लेना चाहते हो ! ॥ ५८ ॥

इस प्रकार की कठोर बात जब राजा ने सुनी तो 'जा रहा हूँ' यह बोलते, काँपते हुए और हाथ से पत्नी को पकड़ कर खींचते हुए, वहाँ से चल पड़े ॥ ५९ ॥

जब वे अपनी थकी माँदी, सुकुमारी पत्नी को खींचते हुए चलने लगे तो कौशिक विश्वामित्र मुनि ने डंडे से उनकी पत्नी को पीटा ॥ ६० ॥

अपनी पत्नी को उस प्रकार डंडे से पीटी जाती देखकर महाराज हरिश्चन्द्र दुःखार्त्त होकर केवल यही बोले कि 'जा रहा हूँ', और कुछ वे नहीं बोल सके ॥ ६१ ॥

इसके बाद पाँच विश्वदेवता, जो बड़े कृपालु थे, कहने लगे कि इस महापापी विश्वामित्र को, पता नहीं, कौन से लोक में स्थान मिलेगा ॥ ६२ ॥

इस (महापापी) ने सर्वश्रेष्ठ याज्ञिक महाराज हरिश्चन्द्र को उनके राज्य से निर्वासित किया है, अब हम लोग किसके महायज्ञ में श्रद्धापूर्वक मन्त्रोच्चार के साथ समर्पित सोमरस का पान करेंगे और आनन्द लेंगे ? ॥ ६३ ॥

पक्षिण ऊचुः—

इति तेषां वचः श्रुत्वा कौशिकोऽतिरुषान्वितः ।
शशाप तान् मनुष्यत्वं सर्वे यूयमवाप्स्यथ ।।६४।

प्रसादितश्च तैः प्राह पुनरेव महामुनिः ।
मानुषत्वेऽपि भवतां भवित्री नैव सन्ततिः ।।६५।

न दारसंग्रहश्चैव भविता न च मत्सरः ।
कामक्रोधविनिर्मुक्ता भविष्यथ सुराः पुनः ।।६६।

ततोऽवतेरुरंशैः स्वैर्देवास्ते कुरुवेश्मनि ।
द्रौपदीगर्भसम्भूताः पञ्च वै पाण्डुनन्दनाः ।।६७।

एतस्मात् कारणात् पञ्च पाण्डवेया महारथाः ।
न दारसंग्रहं प्राप्ताः शापात् तस्य महामुनेः ।।६८।

---

**पक्षियों ने आगे कहा—**

उन पाँच विश्वदेवों की यह बांत सुनकर, अत्यन्त रोषाविष्ट कौशिक विश्वामित्र ने उन्हें शाप दिया कि तुम सभी मनुष्य-योनि में चले जाओगे ॥ ६४ ॥

जब उन देवों ने अनुनय-विनयपूर्वक महामुनि को प्रसन्न किया तो उन्होंने कहा कि मनुष्य-योनि में तुम लोग जन्म तो अवश्य लोगे; किन्तु तुम्हारी कोई संतति नहीं होगी ॥ ६५ ॥

तुम लोगों का न विवाह होगा और न तुममें परस्पर ईर्ष्या-द्वेष होगा । काम और क्रोध से निर्मुक्त होकर पुनः देवता हो जाओगे ॥ ६६ ॥

उसके बाद वे ही पाँचों देव, कुरुराज के भवन में, द्रौपदी के गर्भ से पाँच पाण्डव पुत्रों के रूप में अवतीर्ण हुए ॥ ६७ ॥

यही वह कारण है, जिससे पाँचों महारथी पाण्डवपुत्र उन महामुनि (विश्वामित्र) के शाप से अविवाहित ही रह गये (और मारे भी गये) ॥ ६८ ॥

एतत्ते सर्वमाख्यातं पाण्डवेयकथाश्रयम् ।
प्रश्नं चतुष्टयं गीतं किमन्यच्छ्रोतुमिच्छसि ।।६९।

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे द्रौपदेयोत्पत्तिर्नाम सप्तमोऽध्यायः ॥



हम लोगों ने पाँच पाण्डवपुत्रों की कथा से संबद्ध सारा वृत्तान्त कह दिया और आपके चार प्रश्नों का समाधान कर दिया। अब आप हम लोगों से क्या सुनना चाहते हैं ॥ ६९ ॥

—: ० :—

## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय में द्रौपदी के पाँच अविवाहित पुत्रों के वध का वृत्त वर्णित है। अध्याय का आरम्भ त्रेतायुग के राजा हरिश्चन्द्र के उपाख्यान के उपक्रम से होता है। राजा हरिश्चन्द्र आखेट के लिए एक महावन में जाते हैं। अकस्मात् नारी-कण्ठ के क्रन्दन की ध्वनि उनके कानों में पड़ती है। मृगया विहार को स्थगित कर वे उस क्रन्दन-ध्वनि की दिशा में चल पड़ते हैं। यह करुण क्रन्दन साधारण नारियों का नहीं; किन्तु उन महाविद्या-देवियों का था, जिन्हें विश्वामित्र अपने वश में कर महासिद्ध बनने के लिए उस महावन में तप कर रहे थे। विश्वामित्र के तप में विघ्न डालने के लिए विघ्नराज ने राजा हरिश्चन्द्र के शरीर में प्रवेश किया और विघ्नराज से अधिष्ठित राजा हरिश्चन्द्र ने विश्वामित्र को बिना देखे मार डालने के लिए ललकारा। हरिश्चन्द्र की ललकार सुनकर विश्वामित्र क्रोध से आग बबूला हो गये, जिससे उनकी तपस्या में विघ्न पड़ गया और विद्या-देवियाँ कहीं अन्तर्हित हो गयीं। किन्तु विश्वामित्र पर दृष्टि पड़ते ही हरिश्चन्द्र भयभीत हो गये और अपने अपराध के लिए क्षमा-प्रार्थना करने लगे। विश्वामित्र ने उन्हें राजधर्म का स्मरण दिलाया, जिसके वे परम पालक थे और दक्षिणा-रूप में राजा, राजरानी और राजकुमार को छोड़ उन्होंने राजा का सम्पूर्ण राज्य, सम्पूर्ण राजकोष और समस्त राज्यैश्वर्य ले लिया। उन्होंने पुत्र और पत्नी के साथ राजा को राज्य-निर्वासन का भी दण्ड दे डाला और राजरानी शैव्या पर विलम्ब से चलने के कारण छड़ी चला दी। पाँच विश्वदेव विश्वामित्र के इस कुकृत्य को देखकर बड़े रुष्ट हुए और उन्होंने उन्हें खरी-खोटी सुनायी। विश्वामित्र ने पाँचों विश्वदेवों को देवयोनि छोड़कर मनुष्ययोनि में पुनर्जन्म लेने का शाप दे दिया। पाँचों विश्वदेवों ने विश्वामित्र से दया की भीख माँगी, जिस पर उन्होंने उन्हें दया-भिक्षा देकर यह कहा कि मनुष्य-योनि में जन्म लेकर भी वे अविवाहित रहेंगे और काम-क्रोध से स्वभावतः विरत होकर पुनः देव-योनि में चले जायेंगे। विश्वामित्र से अभिशप्त वे ही पाँचों विश्वदेव द्रौपदी के पाँच पुत्रों के रूप में जन्म लिये और विश्वामित्र के शाप के प्रभाव से अविवाहित अवस्था में ही मार डाले गये।

(ख) यह अध्याय भी पुनर्जन्म की अनिवार्यता तथा शाप, आशीर्वाद और उनके मूल कारण पूर्वजन्मार्जित पाप और पुण्य के फलभोग के निरूपण से संबद्ध है। शाप और आशीर्वाद की शक्ति शाप और आशीर्वाद देने वाले व्यक्ति की त्रिकालज्ञता की शक्ति है—यह इस अध्याय में सूक्ष्मरूप से सूचित है।

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'द्रौपदेयोत्पत्ति' नामक ७ वे अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥



## अष्टमोऽध्यायः

जैमिनिरुवाच—

भवद्भिरिदमाख्यातं यथाप्रश्नमनुक्रमात् ।
महत् कौतूहलं मेऽस्ति हरिश्चन्द्र कथां प्रति ।।१।

अहो महात्मना तेन प्राप्तं कृच्छ्रमनुत्तमम् ।
कच्चित् सुखमनुप्राप्तं तादृगेव द्विजोत्तमाः ।।२।

पक्षिण ऊचुः—

विश्वामित्रवचः श्रुत्वा स राजा प्रययौ शनैः ।
शैव्ययानुगतो दुःखी भार्य्यया बालपुत्रया ।।३।

स गत्वा वसुधापालो दिव्यां वाराणसीं पुरीम् ।
नैषा मनुष्यभोग्येति शूलपाणेः परिग्रहः ।।४।

जगाम पद्भ्यां दुःखार्त्तः सह पत्न्याऽनुकूलया ।
पुरीप्रवेशे ददृशे विश्वामित्रमुपस्थितम् ।।५।

---

**जैमिनि मुनि बोले—**

आप (धर्मपक्षियों) ने हमारे प्रश्न के अनुसार क्रमशः यह सब आख्यान सुना दिया; किन्तु राजा हरिश्चन्द्र की कथा सुनने की मेरी बड़ी उत्कण्ठा है ॥ १ ॥

आश्चर्य की बात है (और बड़े दुःख की भी बात है) कि राजा हरिश्चन्द्र सरीखे महात्मा को इतना अधिक दुःख भोगना पड़ा; किन्तु हे धर्मपक्षीगण ! आप यह भी बतायें कि क्या उन्हें उतना ही अधिक सुख भी भोगने को मिला ? ॥ २ ॥

**धर्मपक्षीगण ने कहा—**

विश्वामित्र के (अतिकटु) वचन सुनकर राजा (हरिश्चन्द्र) बड़े दुःखी हुए और धीरे-धीरे चल पड़े। उनके पीछे अपने बालक पुत्र के साथ (उनकी धर्मपत्नी) शैव्या भी चली ॥ ३ ॥

महाराज (हरिश्चन्द्र) दिव्य वाराणसी पुरी में यह सोचकर गये कि वहाँ, मनुष्य का स्वामित्व नहीं, अपितु शूलपाणि शङ्कर का प्रभुत्व है ॥ ४ ॥

जैसे ही बड़े दुःखार्त्त वे अपनी अर्द्धाङ्गिनी पत्नी के साथ वाराणसी पुरी में प्रविष्ट हुए, वैसे ही उन्होंने वहाँ विश्वामित्र को विराजमान देखा ॥ ५ ॥

तं दृष्ट्वा समनुप्राप्तं विनयावनतोऽभवत् ।
प्राह चैवाञ्जलिं कृत्वा हरिश्चन्द्रो महामुनिम् ।।६।

इमे प्राणाः सुतश्चायमियं पत्नी मुने ! मम ।
येन ते कृत्यमस्त्याशु तद्गृहाणार्घ्यमुत्तमम् ।।७।

यद्वाऽन्यत् कार्य्यमस्माभिस्तदनुज्ञातुमर्हसि ।।८।

विश्वामित्र उवाच—

पूर्णः स मासो राजर्षे दीयतां मम दक्षिणा ।
राजसूयनिमित्तं हि स्मर्य्यते स्ववचो यदि ।।९।

हरिश्चन्द्र उवाच—

ब्रह्मन्नद्यैव सम्पूर्णो मासोऽम्लानतपोधन ।
तिष्ठत्येतद् दिनार्द्धं यत्तत् प्रतीक्षस्व मा चिरम् ।।१०।

विश्वामित्र उवाच—

एवमस्तु महाराज आगमिष्याम्यहं पुनः ।
शापं तव प्रदास्यामि न चेदद्य प्रदास्यसि ।।११।

---

उन्हें वहाँ पहुँचा देख, हरिश्चन्द्र ने विनयावनत होकर हाथ जोड़े हुए महामुनि (विश्वामित्र) से कहा ॥ ६ ॥

मुनिराज ! मेरा प्राण, मेरा पुत्र, मेरी यह पत्नी—इनमें से आपका जिससे भी काम बने, उसे आप यथोचित अर्घ्य के रूप में ले लें ॥ ७ ॥

अथवा, हम तीनों को अब क्या करना है ? इसी की आज्ञा प्रदान करें ॥ ८ ॥

**विश्वामित्र बोले—**

राजर्षि ! वह महीना समाप्त हो गया, जिसमें तुम्हें मेरे राजसूय यज्ञ के लिए दक्षिणा देनी थी । सम्भवतः तुम्हें अपना दिया वचन स्मरण होगा ॥ ९ ॥

**हरिश्चन्द्र ने कहा—**

हे महातेजस्वी तपोधन ब्रह्मर्षे ! आज के ही दिन वह महीना समाप्त हुआ है; किन्तु अभी आधा दिन बचा है, इसलिए, अधिक नहीं, तब तक के लिए ही आप प्रतीक्षा करें ॥ १० ॥

**विश्वामित्र बोले—**

जैसी तुम्हारी इच्छा, महाराज ! मैं फिर आऊँगा और आज यदि तुमने दक्षिणा न दी, तो तुम्हें शाप दे दूँगा ॥ ११ ॥

पक्षिण ऊचुः—

इत्युक्त्वा प्रययौ विप्रो राजा चाचिन्तयत् तदा ।
कथमस्मै प्रदास्यामि दक्षिणा या प्रतिश्रुता ।।१२।

कुतः पुष्टानि मित्राणि कुतोऽर्थः साम्प्रतं मम ।
प्रतिग्रहः प्रदुष्टो मे नाहं यायामधः कथम् ।।१३।

किमु प्राणान् विमुञ्चामि कां दिशं याम्यकिञ्चनः ।
यदि नाशं गमिष्यामि अप्रदाय प्रतिश्रुतम् ।।१४।

ब्रह्मस्वहृत्कृमिः पापो भविष्याम्यधमाधमः ।
अथवा प्रेष्यतां यास्ये वरमेवात्मविक्रयः ।।१५।

पक्षिण ऊचुः—

राजानं व्याकुलं दीनं चिन्तयानमधोमुखम् ।
प्रत्युवाच तदा पत्नी बाष्पगद्गदया गिरा ।।१६।

त्यज चिन्तां महाराज स्वसत्यमनुपालय ।
श्मशानवद् वर्ज्जनीयो नरः सत्यबहिष्कृतः ।।१७।

---

**धर्मपक्षी आगे कहने लगे—**

ऐसा कहकर विप्रवर (विश्वामित्र) तो चले गये; किन्तु राजा (हरिश्चन्द्र) सोच में पड़ गये कि मैंने जिस दक्षिणा के देने का उन्हें वचन दिया है, उसे कैसे दूँगा ॥१२॥

अब मेरे धनी-मानी मित्र कहाँ ? और अब मेरे पास धन कहां ? यदि कहीं मैं दक्षिणा-दान न कर सका तो मेरी अधोगति अवश्यम्भावी है ॥ १३ ॥

अकिञ्चन मैं कहाँ जाऊँ ? अब क्या मर जाऊँ ! किन्तु, दक्षिणा-दान का वचन देकर यदि उसे न दे सका और मर गया, तब तो मेरा सर्वनाश ही हो गया ॥ १४ ॥

यदि मैंने ब्रह्मस्व ( विप्रवर विश्वामित्र को दिये जानेवाले दक्षिणा-धन ) की चोरी की तो मुझ महानीच महापापी को कीड़ा बनना पड़ेगा। तब, ऐसा करूँ कि किसी का दास बन जाऊँ। अब, अपने आपको किसी के हाथ बेच देने में ही कल्याण है ॥ १५ ॥

**धर्मपक्षी कहने लगे—**

तब पत्नी ( शैव्या ) ने राजा ( हरिश्चन्द्र ) को व्याकुल, दीन, मुँह लटकाये चिन्तामग्न देखा और रुँधे गले से उसने कहा ॥ १६ ॥

महाराज ! चिन्ता छोड़िए, अपने सत्यवचन का पालन कीजिए; क्योंकि जो मनुष्य सत्यवचन से डिग जाता है, उससे लोग श्मशान की भाँति कतराते रहते हैं॥१७॥

नातः परतरं धर्मं वदन्ति पुरुषस्य तु ।
यादृशं पुरुषव्याघ्र स्वसत्यपरिपालनम् ॥१८॥

अग्निहोत्रमधीतं वा दानाद्याश्चाखिलाः क्रियाः ।
भजन्ते तस्य वैफल्यं यस्य वाक्यमकारणम् ॥१९॥

सत्यमत्यन्तमुदितं धर्मशास्त्रेषु धीमताम् ।
तारणायानृतं तद्वत् पातनायाकृतात्मनाम् ॥२०॥

सप्ताश्वमेधानाहृत्य राजसूयं च पार्थिवः ।
कृतिर्नाम च्युतः स्वर्गादसत्यवचनात् सकृत् ॥२१॥

राजन् जातमपत्यं मे इत्युक्त्वा प्ररुरोद ह ।
बाष्पाम्बुप्लुतनेत्रान्तामुवाचेदं महीपतिः ॥२२॥

हरिश्चन्द्र उवाच—

विमुञ्च भद्रे सन्तापमयं तिष्ठति बालकः ।
उच्यतां वक्तुकामासि यद्वा त्वं गजगामिनि ॥२३॥

---

आप पुरुषसिंह हैं और पुरुष के लिए अपने सत्यवचन-पालन का धर्म जितना बड़ा है, उतना कोई धर्म नहीं ॥ १८ ॥

जिसका वचन व्यर्थ गया, उसका अग्निहोत्र, वेदाध्ययन और समस्त दानादि धर्म-कर्म—सब कुछ निष्फल हो गया है ॥ १९ ॥

धर्मशास्त्रों में जैसे सत्य को बुद्धिमान् लोगों के उद्धार का कारण कहा गया है, वैसे ही असत्य को बुद्धिहीन लोगों के लिए सद्यःपतन का भी कारण बताया गया है ॥ २० ॥

कृति नामका एक राजा था, जिसने सात अश्वमेध यज्ञ किये थे और (अन्त में) राजसूय यज्ञ भी किया था; किन्तु असत्य वचन के कारण उसे भी स्वर्ग से च्युत होना पड़ा था ॥ २१ ॥

राजन् ! 'मुझे तो बच्चा हो गया है'—यह कहकर वह ( शैव्या ) रोने लगी, राजा ने आँसुओं से छलछलायी आँखोंवाली उससे कहा ॥ २२ ॥

**हरिश्चन्द्र बोले—**

अरी कल्याणी ! दुःख न मना। तुम्हारा बच्चा यहाँ है। अरी गजगामिनी ! कहो, तुम क्या कहना चाहती हो ? ॥ २३ ॥

पत्न्युवाच—

राजन् जातमपत्यं मे सतां पुत्रफलाः स्त्रियः ।
स मां प्रदाय वित्तेन देहि विप्राय दक्षिणाम् ।।२४।

पक्षिण ऊचुः—

एतद्वाक्यमुपश्रुत्य ययौ मोहं महीपतिः ।
प्रतिलभ्य च संज्ञां स विललापातिदुःखितः ।।२५।

महद्दुःखमिदं भद्रे यत् त्वमेवं ब्रवीषि माम् ।
किं तव स्मितसंलापा मम पापस्य विस्मृताः ।।२६।

हा हा कथं त्वया शक्यं वक्तुमेतत् शुचिस्मिते ।
दुर्व्वाच्यमेतद्वचनं कर्तुं शक्नोम्यहं कथम् ।।२७।

इत्युक्त्वा स नरश्रेष्ठो धिग्धिगित्यसकृद् ब्रुवन् ।
निपपात महीपृष्ठे मूर्च्छयाभिपरिप्लुतः ।।२८।

शयानं भुवि तं दृष्ट्वा हरिश्चन्द्रं महीपतिम् ।
उवाचेदं सकरुणं राजपत्नी सुदुःखिता ।।२९।

---

**पत्नी बोली—**

राजन्। मुझे तो बच्चा हो गया है। सत्पुरुषों के लिये विवाह का फल पुत्र ही होता है। इसलिये मुझे किसी के हाथ सौंपकर जो धन मिले उसे ब्राह्मण की दक्षिणा के रूप में दे दीजिये ॥ २४ ॥

**धर्मपक्षिओं ने आगे की कथा कही—**

यह बात सुनते ही राजा मूर्च्छित हो गये और जब उनकी मूर्च्छा टूटी तो अत्यन्त दुःखित हो रोने लगे ॥ २५ ॥

प्रिये ! कितने कष्ट की बात है कि तुम ऐसा कह रही हो। क्या मैं इतना पापी हूँ कि तुम्हारी हँस-हँस कर की गयी बातें भूल गया हूँ ॥ २६ ॥

अरी निश्छल हँसी वाली ! तुम्हारे मुँह से ऐसी बात कैसे निकली। ऐसी बात्त बड़ी बुरी है। मैं भला इसे कैसे कार्य-रूप में परिणत कर सकता हूँ ॥ २७ ॥

इतना कहकर राजा (हरिश्चन्द्र) अपने को धिक्कारने लगे और उसी अवस्था में मूर्च्छित होकर नीचे जमीन पर गिर पड़े ॥ २८ ॥

महाराज हरिश्चन्द्र को जमीन पर पड़े देखकर राजपत्नी शैव्या बड़ी दुःखित हुई और बड़ी करुणा से भरी बात बोलने लगी ॥ २९ ॥

पत्न्युवाच—

हा महाराज कस्येदमपध्यानमुपस्थितम् ।
यत् त्वं निपतितो भूमौ राङ्कवास्तरणोचितः ॥३०॥

येन कोट्यग्रगोवित्तं विप्राणामपवर्जितम् ।
स एष पृथिवीनाथो भूमौ स्वपिति मे पतिः ॥३१॥

हा कष्टं किं तवानेन कृतं देव ! महीक्षिता ।
यदिन्द्रोपेन्द्रतुल्योऽयं नीतः प्रस्वापनीं दशाम् ॥३२॥

इत्युक्त्वा सापि सुश्रोणी मूर्च्छिता निपपात ह ।
भर्त्तृदुःखमहाभारेणासह्येन निपीडिता ॥३३॥

तौ तथा पतितौ भूमावनाथौ पितरौ शिशुः ।
दृष्ट्वात्यन्तं क्षुधाविष्टः प्राह वाक्यं सुदुःखितः ॥३४॥

तात तात ! ददस्वान्नमम्बाम्ब ! भोजनं दद ।
क्षुन्मे बलवती जाता जिह्वाग्रं शुष्यते तथा ॥३५॥

---

पत्नी ने कहा—

हाय ! किसके दुश्चिन्तन (शाप) से आपकी यह दशा हो गयी महाराज ! जिससे पलंग पर बिछे कोमल रोंये वाले गद्दे पर सोने के अभ्यस्त आप जमीन पर पड़े हैं ॥ ३० ॥

मेरे जिस पति ने ब्राह्मणों को करोड़ों की संख्या से भी अधिक गोदान और धन-दान दिया है, वही महाराज मेरे पति आज जमीन पर पड़े है ! ॥ ३१ ॥

बड़े कष्ट की बात है। हा दैव ! हमारे राजा ने तुम्हारा क्या बिगाड़ा जिससे इन्द्र और उपेन्द्र सरीखे इन्हें तुमने मूर्च्छित कर जमीन पर पटक दिया ॥ ३२ ॥

इतना कहकर वह सुन्दरी (शैव्या) भी, जो अपने पति पर पड़े असह्य महादुःख के महाभार से पीड़ित थी, मूर्च्छित होकर नीचे गिर पड़ी ॥ ३३ ॥

उनका बालक भी अनाथ की भांति अपने माता-पिता को जमीन पर मूर्च्छित पड़ा देखकर बड़ा दुःखित हुआ और भूख से पीड़ित हो बोल पड़ा— ॥ ३४ ॥

'पिताजी, पिताजी' ! कुछ खाने को दो। मां मां ! कुछ खिला दो। मुझे बड़े जोर की भूख लगी है और मेरी जीभ सूख रही है ॥ ३५ ॥

पक्षिण ऊचुः—

एतस्मिन्नन्तरे प्राप्तो विश्वामित्रो महातपाः ।
दृष्ट्वा तु तं हरिश्चन्द्रं पतितं भुवि मूर्च्छितम् ।।३६।
स वारिणा समभ्युक्ष्य राजानमिदमब्रवीत् ।
उत्तिष्ठोत्तिष्ठ राजेन्द्र तां ददस्वेष्टदक्षिणाम् ।।३७।
ऋणं धारयतो दुःखमहन्यहनि वर्द्धते ।
आप्याय्यमानः स तदा हिमशीतेन वारिणा ।।३८।
अवाप्य चेतनां राजा विश्वामित्रमवेक्ष्य च ।
पुनर्मोहं समापेदे स च क्रोधं ययौ मुनिः ।।३९।
स समाश्वास्य राजानं वाक्यमाह द्विजोत्तमः ।
दीयतां दक्षिणा सा मे यदि धर्ममवेक्षसे ।।४०।
सत्येनार्कः प्रतपति सत्ये तिष्ठति मेदिनी ।
सत्यं चोक्तं परो धर्मः स्वर्गः सत्ये प्रतिष्ठितः ।।४१।
अश्वमेधसहस्रं च सत्यं च तुलया धृतम् ।
अश्वमेधसहस्राद्धि सत्यमेव विशिष्यते ।।४२।

---

धर्मपक्षी कहने लगे—

इसी बीच महातपस्वी विश्वामित्र वहां पहुँच गये और हरिश्चन्द्र को जमीन पर मूर्च्छित पड़े देखा ।। ३६ ।।

वे राजा पर पानी का छींटा देकर बोले—राजन् ! उठो, जल्दी उठो और मेरी वह अभीष्ट दक्षिणा लाओ ।। ३७ ।।

उन्होंने आगे कहा—जिस पर कोई ऋण है, उसका दुःख दिन पर दिन बढ़ता जाता है। जब ठंडे पानी के छीटों से राजा की चेतना लौटी और उन्होंने विश्वामित्र को देखा तो वे फिर मूर्च्छित हो गये और उन्हें मूर्च्छित देख विश्वामित्र क्रुद्ध हो गये ।। ३८-३९ ।।

विप्रवर (विश्वामित्र) ने राजा को सान्त्वना दी और यह कहा कि यदि धर्म की ओर देखते हो तो मेरी वह दक्षिणा लाओ। सत्य से ही सूर्य चमकता है, सत्य पर ही पृथिवी टिकी है, सत्य को ही परमधर्म कहा गया है और सत्य पर ही स्वर्ग टिका है। एक सहस्र अश्वमेध यज्ञ और सत्य को यदि तराजू पर तौला जाय तो अश्वमेध-सहस्र की अपेक्षा सत्य ही अधिक भारी होगा अथवा तुझ जैसे दुष्ट, महापापी, क्रूर और झूठ बोलने वाले राजा के प्रति मेरा यह सब शान्ति-वचन निरर्थक है। मेरी

अथवा किं ममैतेन साम्ना प्रोक्तेन कारणम् ।
अनार्य्ये पापसङ्कल्पे क्रूरे चानृतवादिनि ॥४३॥
त्वयि राज्ञि प्रभवति सद्भावः श्रूयतामयम् ।
अद्य मे दक्षिणां राजन् न दास्यति भवान् यदि ॥४४॥
अस्ताचलं प्रयातेऽर्के शप्स्यामि त्वां ततो ध्रुवम् ।
इत्युक्त्वा स ययौ विप्रो राजा चासीद्भयातुरः ॥४५॥
कान्दिग्भूतोऽधमो निःस्वो नृशंसधनिनार्दितः ।
भार्य्यास्य भूयः प्राहेदं क्रियतां वचनं मम ॥४६॥
मा शापानलनिर्दग्धः पञ्चत्वमुपयास्यसि ।
स तथा चोद्यमानस्तु राजा पत्न्या पुनः पुनः ॥४७॥
प्राह भद्रे करोम्येष विक्रयं तव निर्घृणः ।
नृशंसैरपि यत् कर्त्तुं न शक्यं तत् करोम्यहम् ॥४८॥
यदि मे शक्यते वाणी वक्तुमीदृक् सुदुर्वचः ।
एवमुक्त्वा ततो भार्य्यां गत्वा नागरमातुरः ।
बाष्पापिहितकण्ठाक्षस्ततो वचनमब्रवीत् ॥४९॥

राजोवाच—

भो भो नागरिकाः सर्वे श्रृणुध्वं वचनं मम ।
किं मां पृच्छथ कस्त्वं भो नृशंसोऽहममानुषः ॥५०॥

---

सीधी सी बात सुन लो। आज यदि तुम मेरी दक्षिणा नहीं दोगे तो सूर्यास्त होते ही मैं तुम्हें अवश्य शाप दे दूँगा। यह कह कर विप्रवर विश्वामित्र चले गये और राजा भय-विह्वल हो गये (और सोचने लगे)। अधम, निर्धन, क्रूर और धनसम्पन्न मुनि विश्वामित्र से त्रस्त मैं कहीं भागूँ तो कहाँ भागूँ ? उनकी पत्नी, इसी बीच बार-बार कहने लगी कि मेरी बात मान लीजिए जिससे मुनि के शाप की आग से जल कर आप को मरना न पड़े। जब पत्नी बार-बार राजा से ऐसा कहने लगी तब राजा ने कहा— प्रिये ! मैं निर्दयी हूँ, तुम्हें बेचूंगा ? जो काम महाक्रूर व्यक्ति भी नहीं कर सकता, वह काम मैं करूँगा। मेरी वाणी से यह बहुत बुरी बात निकल रही है ( किन्तु हाय ! मैं विवश हूँ )। अपनी धर्मपत्नी से ऐसा कह कर व्याकुल हृदय राजा नगर की ओर चले। उनका गला आंसुओं से रुंधा था और आंखों में आंसू थे। ऐसी दशा में ही वे बोलने लगे ॥ ४०-४९ ॥

**राजा बोले—**

हे नागरिकगण ! आप सब लोग मेरी बात सुनें। क्या आप लोग जानना चाहेंगे कि मैं कौन हूँ ? मैं एक महाक्रूर अधम व्यक्ति हूँ। मुझे आप लोग एक महानृशंस

राक्षसो वातिकठिनस्ततः पापतरोऽपि वा।
विक्रेतुं दयितां प्राप्तो यो न प्राणांस्त्यजाम्यहम् ।।५१।
यदि वः कस्यचित् कार्य्यं दास्या प्राणेष्टया मम।
स ब्रवीतु त्वरायुक्तो यावत् सन्धारयाम्यहम् ।।५२।

पक्षिण ऊचुः—

अथ वृद्धो द्विजः कश्चिदागत्याह नराधिपम्।
समर्पयस्व मे दासीमहं क्रेता धनप्रदः ।।५३।
अस्ति मे वित्तमस्तोकं सुकुमारी च मे प्रिया।
गृहकर्म्म न शक्नोति कर्त्तुमस्मात् प्रयच्छ मे ।।५४।
कर्म्मण्यता-वयो-रूप-शीलानां तव योषितः।
अनुरूपमिदं वित्तं गृहाणार्पय मेऽबलाम् ।।५५।
एवमुक्तस्य विप्रेण हरिश्चन्द्रस्य भूपतेः।
व्यदीर्य्यत मनो दुःखान्न चैनं किञ्चिदब्रवीत् ।।५६।
ततः स विप्रो नृपतेर्वल्कलान्ते दृढं धनम्।
बद्ध्वा केशेष्वथादाय नृपपत्नीमकर्षयत् ।।५७।

---

राक्षस समझिये या उससे भी अधिक जो कि अपने प्राण देने के बदले अपनी प्यारी पत्नी को! बेचने आया है। यदि आप लोगों में से कोई मेरी प्राणप्यारी पत्नी को दासी रूप में रखने को तैयार हो, तो वह जल्दी बोले जब तक मैं जिन्दा हूँ ॥ ५०-५२ ॥

**धर्मपक्षियों ने कहा—**

इसके बाद एक बूढ़ा ब्राह्मण आगे आया और राजा से बोला—मुझे दासी दो, मैं खरीदूँगा और तुम्हें मुंहमांगा दाम दूँगा ॥ ५३ ॥

मेरे पास बहुत धन है। मेरी पत्नो सुकुमारी है और घर का काम नहीं कर सकती। इसलिए अपनी पत्नी को मुझे दे दो ॥ ५४ ॥

अपनी स्त्री की कार्यकुशलता, अवस्था और उसके रूप तथा शील-स्वभाव के अनुरूप यह धन लो और उसे मेरे हाथ सौंप दो ॥ ५५ ॥

उस ब्राह्मण ने जब राजा हरिश्चन्द्र को ऐसा कहा तब उनका हृदय दुःख से विदीर्ण हो गया और वे कुछ न बोल सके ॥ ५६ ॥

उसके बाद उस ब्राह्मण ने राजा के वल्कल-वस्त्र की छोर में वह धन कस कर बाँध दिया और राजरानी के बाल पकड़ कर उसे खींच कर ले चलने् लगा ॥ ५७ ॥

रुरोद रोहिताश्वोऽपि दृष्ट्वा कृष्टां तु मातरम् ।
हस्तेन वस्त्रमाकर्षन् काकपक्षधरः शिशुः ॥५८॥

राजपत्न्युवाच—

मुञ्चार्य्य मुञ्च तावन्मां यावत्पश्याम्यहं शिशुम् ।
दुर्लभं दर्शनं तात पुनरस्य भविष्यति ॥५९॥
पश्यैहि वत्स मामेवं मातरं दास्यतां गताम् ।
मां मा स्प्राक्षी राजपुत्र! अस्पृश्याहं तवाधुना ॥६०॥
ततः स बालः सहसा दृष्ट्वा कृष्टां तु मातरम् ।
समभ्यधावदम्बेति रुदन् सास्राविलेक्षणः ॥६१॥
तमागतं द्विजः क्रोधाद्बालमभ्याहनत् पदा ।
वदंस्तथापि सोऽम्बेति नैवामुञ्चत मातरम् ॥६२॥

राजपत्न्युवाच—

प्रसादं कुरु मे नाथ क्रीणीष्वेमं च बालकम् ।
क्रीतापि नाहं भवतो विनैनं कार्य्यसाधिका ॥६३॥

---

अपनी मां को उस ब्राह्मण के द्वारा घसीटा जाता देखकर, रोहिताश्व, जो बच्चा था और जिसके सिर के बाल काकपक्ष सरीखे थे, अपने हाथों से अपनी मां का कपड़ा पकड़ कर रोने लगा ॥ ५८ ॥

**राज-पत्नी बोली—**

पूज्यवर! छोड़ दीजिए, मुझे थोड़ी देर छोड़ दीजिए, जिससे मैं अपने बच्चे को एक बार देख लूँ। क्योंकि इसके बाद तो उसका दर्शन भी मेरे लिए दुर्लभ हो जायेगा ॥ ५९ ॥

आओ मेरे बच्चे ! इस तरह दासी बनी अपनी मां को देख लो। मुझे छूना नहीं। तुम राजकुमार हो, तुम्हारे लिए मैं अछूत हूँ ॥ ६० ॥

उसके बाद वह बालक कष्ट में पड़ी अपनी मां को देख उसकी ओर दौड़ पड़ा और रोते-रोते उसकी आंखें आंसुओं से गीली हो गयीं ॥ ६१ ॥

(उसकी मां को खरीदने वाले) ब्राह्मण ने उस बच्चे को लात मारी; किन्तु तब भी 'मां-मां' कहते उसने अपनी मां का पल्ला नहीं छोड़ा ॥ ६२ ॥

**राज-पत्नी बोली—**

हे स्वामी ! मुझ पर दया कीजिये, इस बालक को भी खरीद लीजिये। आपने मुझे खरीद लिया है; किन्तु बिना इसके मैं आपका काम नहीं कर सकूँगी ॥ ६३॥

इत्थं ममाल्पभाग्यायाः प्रसादसुमुखो भव ।
मां संयोजय बालेन वत्सेनेव पयस्विनीम् ।।६४।

ब्राह्मण उवाच—

गृह्यतां वित्तमेतत् ते दीयतां बालको मम ।
स्त्रीपुंसोर्धर्मशास्त्रज्ञैः कृतमेव हि वेतनम् ।
शतं सहस्रं लक्षं च कोटिमूल्यं तथा परैः ।।६५।

पक्षिण ऊचुः—

तथैव तस्य तद्वित्तं बद्ध्वोत्तरपटे ततः ।
प्रगृह्य बालकं मात्रा सहैकस्थमबन्धयत् ।।६६।

नीयमानौ तु तौ दृष्ट्वा भार्या-पुत्रौ स पार्थिवः ।
विललाप सुदुःखार्त्तो निःश्वस्योष्णं पुनः पुनः ।।६७।

यां न वायुर्न चादित्यो नेन्दुर्न च पृथग्जनः ।
दृष्टवन्तः पुरा पत्नीं सेयं दासीत्वमागता ।।६८।

---

मुझ अभागिन पर आप कृपा करें। मुझे अपने बच्चे से मिला दें, जैसे बछड़े को उसे दूध पिलाने वाली गाय से मिलाया जाता है ॥ ६४ ॥

**ब्राह्मण देवता बोले—**

लो यह धन और अपने बच्चे को भी मुझे दे दो। धर्मशास्त्रों के ज्ञाताओं ने स्त्री और पुरुष का मूल्य निर्धारित कर दिया है—एक सौ, एक हजार या एक लाख। कुछ धर्मशास्त्र-वेत्ताओं ने तो एक करोड़ भी मूल्य बताया है ॥ ६५ ॥

**धर्म-पक्षियों ने कहा—**

उस ब्राह्मण ने वह धन भी राजा के उत्तरीय के किनारे में बाँध दिया और बच्चे को पकड़ कर उसकी मां के साथ बाँध दिया ॥ ६६ ॥

राजा ने जब अपनी पत्नी और अपने पुत्र को उस दशा में ले जाते देखा तो वे अत्यन्त दुःख-विह्वल होकर, बार-बार जोर-जोर से आहें भरते विलाप करने लगे ॥ ६७ ॥

(वे बोलने लगे कि) जिस मेरी धर्मपत्नी को पहले न पवन देवता देख सके, न सूर्य और न चन्द्रमा ने देखा, साधारण लोगों के देखने की बात तो दूर रहे, वही अब दासी बन गयी है ॥ ६८ ॥

सूर्य्यवंशप्रसूतोऽयं सुकुमारकराङ्गुलिः ।
सम्प्राप्तो विक्रयं बालो धिङ्मामस्तु सुदुर्मतिम् ।।६९।
हा प्रिये! हा शिशो! वत्स! ममानार्य्यस्य दुर्नयैः ।
दैवाधीनां दशां प्राप्तो न मृतोऽस्मि तथापि धिक् ।।७०।

पक्षिण ऊचुः—

एवं विलपतो राज्ञः स विप्रोऽन्तरधीयत ।
वृक्षगेहादिभिस्तुङ्गैस्तावादाय त्वरान्वितः ।।७१।
विश्वामित्रस्ततः प्राप्तो नृपं वित्तमयाचत ।
तस्मै समर्पयामास हरिश्चन्द्रोऽपि तद्धनम् ।।७२।
तद्वित्तं स्तोकमालोक्य दारविक्रयसम्भवम् ।
शोकाभिभूतं राजानं कुपितः कौशिकोऽब्रवीत् ।।७३।
क्षत्रबन्धो! ममेमां त्वं सदृशीं यज्ञदक्षिणाम् ।
मन्यसे यदि तत् क्षिप्रं पश्य त्वं मे बलं परम् ।।७४।

---

मुझ दुष्ट वुद्धि को धिक्कार है, जिसका सूर्यवंश का अवतंस, कोमल कराङ्गुलि से कमनीय यह बालक भी बिक गया ॥ ६९ ॥

हा प्रिये ! हा वत्स ! मुझ महानीच की दुष्टबुद्धि से तुम दोनों दुर्भाग्यवश ऐसी दुर्दशा में पड़ गये। पर धिक्कार है मुझे कि यह सब देखते हुए भी मैं नहीं मर पाया ॥ ७० ॥

**धर्मपक्षी बोले—**

राजा इस प्रकार विलाप करते रहे और वह ब्राह्मण उन दोनों को लेकर ऊंचे-ऊंचे वृक्षों और भवनों की ओट में तुरन्त कहीं गायब हो गया ॥ ७१ ॥

इतने में ही विश्वामित्र वहाँ पहुँच गये और राजा से अपनी दक्षिणा माँगने लगे। हरिश्चन्द्र ने भी वह सब धन उन्हें दे डाला ॥ ७२ ॥

पत्नी और पुत्र के बेचने से मिले उस धन को बहुत थोड़ा देख कर विश्वामित्र ने शोकाकुल राजा से क्रोध में कहा ॥ ७३ ॥

अरे नीच राजपुत्र ! यदि तुम इस धन को मेरे योग्य यज्ञ-दक्षिणा समझते हो तो अभी तुझे मेरे असीम बल का पता चल जायगा ॥ ७४ ॥

तपसोऽत्र सुतप्तस्य ब्राह्मण्यस्यामलस्य च।
मत्प्रभावस्य चोग्रस्य शुद्धस्याध्ययनस्य च ।।७५।

अन्यां दास्यामि भगवन्! कालः कश्चित्प्रतीक्ष्यताम् ।
साम्प्रतं नास्ति विक्रीता पत्नी पुत्रश्च बालकः ।।७६।

विश्वामित्र उवाच—

चतुर्भागः स्थितो योऽयं दिवसस्य नराधिप।
एष एव प्रतीक्ष्यो मे वक्तव्यं नोत्तरं त्वया ।।७७।

पक्षिण ऊचुः—

तमेवमुक्त्वा राजेन्द्रं निष्ठुरं निर्घृणं वचः।
तदादाय धनं तूर्णं कुपितः कौशिको ययौ ।।७८।

विश्वामित्रे गते राजा भयशोकाब्धिमध्यगः।
सर्वाकारं विनिश्चित्य प्रोवाचोच्चैरधोमुखः ।।७९।

वित्तक्रीतेन यो ह्यर्थी मया प्रेष्येण मानवः।
स ब्रवीतु त्वरायुक्तो यावत् तपति भास्करः ।।८०।

---

(तुझे मेरे उस बल का पता चल जायेगा जो) मेरे घोर तपश्चरण का बल है, मेरे विशुद्ध ब्राह्मण्य का बल है, मेरे उग्र प्रभाव का बल है और मेरे शुद्ध वेदाध्ययन का बल है ॥ ७५ ॥

(राजा ने कहा—) भगवन्! मैं और दक्षिणा दूँगा, कुछ समय और रुकें। पत्नी और पुत्र को भी मैं बेच चुका। अभी मेरे पास कुछ नहीं ॥ ७६ ॥

**विश्वामित्र बोले—**

राजा! दिन का चतुर्थांश बच रहा है, मैं तब तक ही प्रतीक्षा करूँगा। उसके बाद मुझ से कुछ न कहना ॥ ७७ ॥

**धर्मपक्षियों ने कहा—**

उस राजा से ऐसी निष्ठुर और ऐसी निर्दय बात कहकर उस धन को साथ ले क्रुद्ध कौशिक विश्वामित्र अविलम्ब वहाँ से चल दिये ॥ ७८ ॥

जब विश्वामित्र चले गये तब राजा भय और शोक के समुद्र में डूबने-उतराने लगे और सब कुछ सोचकर, मुँह नीचा किये, ज़ोर-ज़ोर से बोलने लगे ॥ ७९ ॥

धन से खरीद कर जो भी व्यक्ति मुझे अपना दास रख सके, वह सूर्य के अस्त होने के पहले ही तुरन्त बोल दे ॥ ८० ॥

अथाजगाम त्वरितो धर्मश्चण्डालरूपधृक् ।
दुर्गन्धो विकृतो रूक्षः श्मश्रुलो दन्तुरो घृणी ।।८१।
कृष्णो लम्बोदरः पिङ्गरूक्षाक्षः परुषाक्षरः ।
गृहीतपक्षिपुञ्जश्च शवमाल्यैरलंकृतः ।।८२।
कपालहस्तो दीर्घास्यो भैरवोऽतिवदन् मुहुः ।
श्वगणाभिवृतो घोरो यष्टिहस्तो निराकृतिः ।।८३।

चण्डाल उवाच—

अहमर्थी त्वया शीघ्रं कथयस्वात्मवेतनम् ।
स्तोकेन बहुना वापि येन वै लभ्यते भवान् ।।८४।

पक्षिण ऊचुः—

तं तादृशमथालक्ष्य क्रूरदृष्टिं सुनिष्ठुरम् ।
वदन्तमतिदुःशीलं कस्त्वमित्याह पार्थिवः ।।८५।

चण्डाल उवाच—

चण्डालोऽहमिहाख्यातः प्रवीरेति पुरोत्तमे ।
विख्यातो वध्यवधको मृतकम्बलहारकः ।।८६।

---

इसके बाद चण्डालरूपधारी धर्म वहाँ त्वरित गति से आ पहुँचा। दुर्गन्ध से भरा, विकृत, कठोर, दाढ़ी बढ़ाये, बड़े-बड़े दांत दिखाते, घृणा का पात्र, काला-कलूटा, लम्बोदर, पीली-पीली दयाहीन आँखों वाला, कटुभाषी बहुत से पक्षियों को पकड़े, मुर्दे से उतारी माला पहने, हाथ में खोपड़ी लिये, लम्बे-लटके मुँह वाला, भैरव सरीखा, बक-झक करता, कुत्तों से घिरा, भयंकर, हाथ में लाठी लिये और अत्यन्त कुरूप ॥ ८१-८३ ॥

**चण्डाल ने कहा—**

मुझे दास की आवश्यकता है। जल्दी अपनी कीमत बता—चाहे थोड़ी हो या अधिक हो, जो भी कीमत हो उसे देकर मैं तुम्हें खरीद लूँगा ॥ ८४ ॥

**धर्म पक्षी आगे बोले—**

क्रूरदृष्टि, कटुभाषी और ऐसे रूप धरे, अत्यन्त दुष्ट स्वभाववाले उससे राजा ने पूछा—तुम हो कौन ? ॥ ८५ ॥

**चण्डाल बोला—**

यहाँ लोग मुझे चण्डाल कहते हैं, नगर में मैं प्रवीर के नाम से विख्यात हूँ। जो वध्य होते हैं, मैं उनका वधिक हूँ और जो मर जाते हैं, उनका मैं कम्बल उतार लेता हूँ ॥ ८६ ॥

हरिश्चन्द्र उवाच—

नाहं चण्डालदासत्वमिच्छेयं सुविगर्हितम् ।
वरं शापाग्निना दग्धो न चण्डालवशं गतः ॥८७॥

पक्षिण ऊचुः—

तस्यैवं वदतः प्राप्तो विश्वामित्रस्तपोनिधिः ।
कोपामर्षविवृताक्षः प्राह चेदं नराधिपम् ॥८८॥

विश्वामित्र उवाच—

चण्डालोऽयमनल्पं ते दातुं वित्तमुपस्थितः ।
कस्मान्न दीयते मह्यमशेषा यज्ञदक्षिणा ॥८९॥

हरिश्चन्द्र उवाच—

भगवन् ! सूर्यवंशोत्थमात्मानं वेद्मि कौशिक ।
कथं चण्डालदासत्वं गमिष्ये वित्तकामुकः ॥९०॥

विश्वामित्र उवाच—

यदि चण्डालवित्तं त्वमात्मविक्रयजं मम ।
न प्रदास्यसि कालेन शप्स्यामि त्वामसंशयम् ॥९१॥

---

**हरिश्चन्द्र ने कहा—**

मैं अत्यन्त गर्हित चण्डाल की दासता नहीं चाहता। चण्डाल के वशवर्ती बनने की अपेक्षा तो यही अच्छा है कि मैं (मुनि की) शापाग्नि में जलकर मर जाऊँ ॥ ८७ ॥

**धर्मपक्षी बोले—**

राजा हरिश्चन्द्र जब ऐसा कह रहे थे तभी वहाँ तपोनिधि विश्वामित्र पहुँचे और कोप तथा अमर्ष से आँखे तरेरते हुए राजा से कहने लगे ॥ ८८ ॥

**विश्वामित्र बोले—**

यह चण्डाल तुम्हें बहुत-सा धन देने यहाँ आया है। फिर तुम मुझे मेरी पूरी यज्ञ-दक्षिणा क्यों नहीं देते ? ॥ ८९ ॥

**हरिश्चन्द्र ने कहा—**

कौशिक भगवन् ! मैं सूर्यवंशी (राजा) हूँ। धन की कामना से, भला, मैं अपने को चण्डाल का दास कैसे बना दूँ ? ॥ ९० ॥

**विश्वामित्र ने कहा—**

यदि अपने विक्रय से मिले, चण्डाल का धन तुम मुझे नहीं देते तो निश्चित ही, मैं निर्धारित समय पर तुम्हें शाप दे दूँगा ॥ ९१ ॥

पक्षिण ऊचुः—

हरिश्चन्द्रस्ततो राजा चिन्तावस्थितजीवितः ।
प्रसीदेति वदन् पादावृषेर्जग्राह विह्वलः ।।९२।
दासोऽस्म्यार्त्तोऽस्मि भीतोऽस्मि त्वद्भक्तश्च विशेषतः ।
कुरु प्रसादं विप्रर्षे कष्टश्चण्डालसङ्करः ।।९३।
भवेयं वित्तशेषेण सर्वकर्मकरो वशः ।
तवैव मुनिशार्दूल ! प्रेष्यश्चित्तानुवर्त्तकः ।।९४।

विश्वामित्र उवाच—

यदि प्रेष्यो मम भवान् चण्डालाय ततो मया ।
दासभावमनुप्राप्तो दत्तो वित्तार्बुदेन वै ।।९५।

पक्षिण ऊचुः—

एवमुक्ते तदा तेन श्वपाको हृष्टमानसः ।
विश्वामित्राय तद्द्रव्यं दत्त्वा बद्ध्वा नरेश्वरम् ।।९६।
दण्डप्रहारसम्भ्रान्तमतीव व्याकुलेन्द्रियम् ।
इष्टबन्धुवियोगार्त्तमनयन्निजपत्तनम् ।।९७।

---

**धर्मपक्षियों ने कहा—**

इसके वाद राजा हरिश्चन्द्र, अपने प्राणों की चिन्ता से आतुर और विह्वल होकर 'कृपा करें, कृपा करें'—बोलते हुये ऋषि के पैरों पर गिर पड़े ॥ ९२ ॥

मैं आपका दास हूँ, बड़ा आर्त्त हूँ, बड़ा भयभीत हूँ और विशेषरूप से आपका भक्त हूँ। हे विप्रर्षि ! मुझ पर दया कीजिये। चण्डाल का संसर्ग मेरे लिए बड़ा दुःखद होगा ॥ ९३ ॥

हे मुनिसिंह ! जो धन आपको देना बाकी है उसके बदले मैं आपका सभी कर्म करनेवाला, आपका वंशवद दास बन जाऊँगा और आपकी इच्छा के अनुसार सब काम करूँगा ॥ ९४ ॥

**विश्वामित्र बोले—**

यदि तुम मेरे दास हो, तो मैं उसी चण्डाल के हाथ तुम्हें उसके दास के रूप में एक अरब के मूल्य का धन लेकर, सौंप देता हूँ ॥ ९५ ॥

**धर्मपक्षी बोले—**

मुनि विश्वामित्र के द्वारा ऐसा कहे जाने पर चण्डाल बहुत प्रसन्न हुआ और उसने वह सारा द्रव्य उन्हें दे दिया और डंडे की मार से घबड़ाये, व्याकुल-हृदय तथा अपने इष्ट बन्धुजन के विरह में व्यथित राजा हरिश्चन्द्र को बांधकर अपने आवास स्थान पर ले गया ॥ ९६-९७ ॥

हरिश्चन्द्रस्ततो राजा वसंश्चण्डालपत्तने ।
प्रातर्मध्याह्नसमये सायञ्चैतदगायत ॥९८॥

बाला दीनमुखी दृष्ट्वा बालं दीनमुखं पुरः ।
मां स्मरत्यसुखाविष्टा मोचयिष्यति नौ नृपः ॥९९॥

उपात्तवित्तो विप्राय दत्त्वा वित्तमतोऽधिकम् ।
न सा मां मृगशावाक्षी वेत्ति पापतरं कृतम् ॥१००॥

राज्यनाशः सुहृत्त्यागो भार्य्यातनयविक्रयः ।
प्राप्ता चण्डालता चेयमहो दुःखपरम्परा ॥१०१॥

एवं स निवसन् नित्यं सस्मार दयितं सुतम् ।
भार्य्याञ्चात्मसमाविष्टां हृतसर्वस्व आतुरः ॥१०२॥

कस्यचित्त्वथ कालस्य मृतचेलापहारकः ।
हरिश्चन्द्रोऽभवद्राजा श्मशाने तद्वशानुगः ॥१०३॥

---

उसके बाद राजा हरिश्चन्द्र चण्डालों की बस्ती में रहने लगे और प्रातः, मध्याह्न और सायं तीनों समय गुनगुनाते रहे ॥ ९८ ॥

दीनमुखी मेरी पत्नी दीनमुख पुत्र को सामने देख-देख, दुःख विह्वल हुई यही सोचती रहती होगी कि राजा उन दोनों का कब उद्धार करेंगे ॥ ९९ ॥

वह सोचती होगी कि धन-संग्रह करके विप्र विश्वामित्र को उनकी मांग से भी अधिक धन देकर (वे अवश्य हम दोनों को छुड़ा लेंगे)। किन्तु वह हरिणाक्षी यह नहीं जानती होगी कि मैंने और भी अधिक पाप-कर्म कि . हैं ॥ १०० ॥

राज्यनाश, बन्धुबान्धवों का वियोग, पत्नी और पुत्र का विक्रय और मेरा चण्डाल बनना—ओह ! मेरी इस दुःख-परम्परा का कहीं अन्त नहीं ॥ १०१ ॥

इस प्रकार अपना सर्वस्व खोकर दीनहीन राजा चण्डालों की बस्ती में रहते हुये अपने प्यारे पुत्र और अपनी प्राण-प्यारी पत्नी की याद करते रहे ॥ १०२ ॥

कुछ समय बाद चण्डाल के वशवर्ती बने राजा हरिश्चन्द्र श्मशान में मुर्दों के कपड़े उतारने के काम में लग गये ॥ १०३ ॥

चण्डालेनानुशिष्टश्च मृतचेलापहारिणा ।
शवागमनमन्विच्छन्निह तिष्ठ दिवानिशम् ।।१०४।

इदं राज्ञेऽपि देयञ्च षड्भागन्तु शवं प्रति ।
त्रयस्तु मम भागाः स्युर्द्वौ भागौ तव वेतनम् ।।१०५।

इति प्रतिसमादिष्टो जगाम शवमन्दिरम् ।
दिशन्तु दक्षिणां यत्र वाराणस्यां स्थितं तदा ।।१०६।

श्मशानं घोरसंनादं शिवाशतसमाकुलम् ।
शवमौलिसमाकीर्णं दुर्गन्धं बहुधूमकम् ।।१०७।

पिशाच-भूत-वेताल-डाकिनी-यक्षसङ्कुलम् ।
गृध्रगोमायुसङ्कीर्णं श्ववृन्दपरिवारितम् ।।१०८।

अस्थिसंघातसङ्कीर्णं महादुर्गन्धसंकुलम् ।
नानामृतसुहृन्नाद-रौद्रकोलाहलायुतम् ।।१०९।

---

मुर्दों के कफ़न उतारने वाले चण्डाल ने उन्हें आज्ञा दी कि मुर्दों के आने की प्रतीक्षा करते रहो और रात-दिन श्मशान में ही पड़े रहो ॥ १०४ ॥

प्रत्येक मुर्दे से मिले धन का एक भाग राजा को देना है; तीन हिस्सा मेरा होता है और दो हिस्से अपने वेतन के रूप में तुम ले सकते हो ॥ १०५ ॥

चण्डाल की इस प्रकार की आज्ञा पाकर राजा हरिश्चन्द्र दक्षिण दिशा की ओर वाराणसी में जो श्मशान था वहां चले गये ॥ १०६ ॥

वह (वाराणसी का) श्मशान ऐसा था जहां निरन्तर भयंकर शब्द सुनायी पड़ते थे; जिसमें गीदड़ों के झुण्ड के झुण्ड घूमते थे; जहां मुर्दों की खोपड़ियां जहां-तहां बिखरी थीं; जो दुर्गन्ध पूर्ण बहुत धुएँ से भरा तथा पिशाच, भूत, वेताल, डाकिनी और यक्षों से व्याप्त था; जिसमें गिद्धों और सियारों का अड्डा था; जो मुर्दों के झुण्डों से घिरा हड्डियों की ढेर से भरा, बहुत अधिक दुर्गन्धमय और अनेकों मरे लोगों के इष्ट-जनों के क्रन्दन की भयङ्कर ध्वनि से प्रतिध्वनित था। इस श्मशान में लोगों की यही ध्वनि सर्वत्र सुनायी दे रही थी—हाय स्वामी ! हाय बहन ! हाय मां ! हाय मामा ! अरे हमारे इष्ट-बन्धु, सब कहां चले गये ! हाय नाना ! हाय पिताजी ! हाय पोते !

हा पुत्र ! मित्र ! हा बन्धो ! भ्रातर्वत्स ! प्रियाद्य मे ।
हा पते ! भगिनि ! मातर्हा मातुल ! पितामह ।।११०।

मातामह ! पितः ! पौत्र ! क्व गतोऽस्येहि बान्धव ।
इत्येवं वदतां यत्र ध्वनिः संश्रूयते महान् ।।१११।

ज्वलन्मांस-वसा-मेदच्छमच्छमितसंकुलम् ।।११२।

अर्द्धदग्धाः शवाः श्यामा विकसद्दन्तपंक्तयः ।
हसन्तीवाग्निमध्यस्थाः कायस्येयं दशा त्विति ।।११३।

अग्नेश्चटचटाशब्दो वयसामस्थिपंक्तिषु ।
बान्धवाक्रन्दशब्दश्च पुक्कसेषु प्रहर्षजः ।।११४।

गायतां भूत-वेताल-पिशाचगण-रक्षसाम् ।
श्रूयते सुमहान् घोरः कल्पान्त इव निःस्वनः ।।११५।

महामहिषकारीष-गोशकृद्राशिसङ्कुलम् ।
तदुत्थभस्मकूटैश्च वृतं सास्थिभिरुन्नतैः ।।११६।

नानोपहारस्रग्दीप-काकविक्षेपकालिकम् ।
अनेकशब्दबहुलं श्मशानं नरकायते ।।११७।

---

अरे तुम सब कहां चल पड़े। यह श्मशान नरक के समान था—जहां-तहां जलते मांस और चर्बी की दुर्गन्ध उड़ रही थी, मुर्दों के ढेर के ढेर पड़े थे, आधे जले काले-काले दांत निकाले मुर्दे पड़े थे, जिन्हें देखते ऐसा लगता था मानों आग में पड़े कह रहे हों कि 'देह की यही दशा है', कहीं जलती आग की चटचट की आवाज हो रही थी, कहीं हड्डियों के ढेर पर कौओं की कतारें बैठी थीं, कहीं बन्धुबान्धवों के करुण-क्रन्दन हो रहे थे, कहीं चाण्डालों की हँसी सुनायी दे रही थी, कहीं गाना गाते भूत, वेताल, पिशाच तथा राक्षसों की बड़ी भयङ्कर, प्रलय की प्रचण्ड सी ध्वनि गूंज रही थी, कहीं इधर-उधर भैंसों और गौओं के सूखे गोबर की ढेर लगी थी कहीं उनके जलने से राख की ढेर और उससे ऊपर ऊँची हड्डिओं की ढेर दिखायी दे रही थी, कहीं नाना प्रकार की बलि और फूलमाला और कौओं के पंखों की ढेर पड़ी थी और कहीं नाना प्रकार की भीषण ध्वनि हो रही थी। इस श्मशान के भीतर अग्नि प्रज्वलित थी। यह श्मशान अशुभ श्रृगाल-रोदन के निनाद से व्याप्त था,

सवह्निगर्भैरशिवैः शिवारुतै-
र्निनादितं भीषणरावगह्वरम् ।
भयं भयस्याप्युपसञ्जनैर्भृशं
श्मशानमाक्रन्दविरावदारुणम् ॥११८॥

स राजा तत्र सम्प्राप्तो दुःखितः शोचनोद्यतः ।
हा भृत्या मन्त्रिणो विप्राः क्व तद्राज्यं विधे गतम् ॥११९॥

हा शैव्ये पुत्र हा बाल मां त्यक्त्वा मन्दभाग्यकम् ।
विश्वामित्रस्य दोषेण गताः कुत्रापि ते मम ॥१२०॥

इत्येवं चिन्तयंस्तत्र चण्डालोक्तं पुनः पुनः ।
मलिनो रूक्षसर्वाङ्गः केशवान् गन्धवान् ध्वजी ॥१२१॥

लकुटी कालकल्पश्च धावंश्चापि ततस्ततः ।
अस्मिन् शव इदं मूल्यं प्राप्तं प्राप्स्यामि चाप्युत ॥१२२॥

इदं मम इदं राज्ञे मुख्यचण्डालके त्विदम् ।
इति धावन् दिशो राजा जीवन् योन्यन्तरं गतः ॥१२३॥

जीर्णकर्पटसुग्रन्थि-कृतकन्थापरिग्रहः ।
चिताभस्मरजोलिप्त-मुखबाहूदराङ्घ्रिकः ॥१२४॥

---

भयङ्कर गूंजते शब्दों की गुफा सा था, लोगों के ज़ोर-जोर के करुण क्रन्दन से हृदयविदारक बन रहा था और ऐसा लगता था मानों भय भी उसके पास जाने में भयभीत हो रहा हो। दुःखित और शोकाकुल राजा हरिश्चन्द्र ऐसे श्मशान पर पहुँचे ॥ १०७-११८ ॥

वे विलाप करते थे—हाय मेरे भृत्यगण ! हाय मेरे मन्त्रिगण ! हाय मेरे ब्राह्मण देववर्ग ! हा दुर्दैव ! हाय मेरा राजपाट ! हाय शैव्ये ! हा मेरे बच्चे ! विश्वामित्र के दोष से मुझ अभागे को छोड़ ये सब कहां चले गये। यह सब सोचते और चाण्डाल की आज्ञा को बार-बार ध्यान में रखते, वे बहुत गन्दे, रूखे-सूखे शरीर लिये, बढ़े केशों से भरे दुर्गन्धमय, हाथ से पताका पकड़े, लाठी लिये, साक्षात् काल के समान इधर-उधर दौड़ रहे थे और इस मुर्दे का इतना मूल्य मिला और मुर्दों का भी और मूल्य मिलेगा, यह मेरा, यह राजा का और यह चण्डाल का होगा—इस तरह चारों ओर दौड़-दौड़ कर बोलते राजा ऐसे हो गये थे मानों जीवित ही किसी दूसरी योनि में चले गये हों। फटे-पुराने कपड़े की गांठ बांध-बांध कर बनाये गूदड़ ओढ़े; मुंह, हाथ, पेट और अङ्गुलियों में चिता की राख लपेटे, अनेकों मुर्दों की मेदा और

नानामेदो-वसा-मज्जा लिप्तपाण्यङ्गुलिः श्वसन् ।
नानाशवोदनकृता-हारतृप्तिपरायणः ॥१२५।

तदीयमाल्यसंश्लेषकृतमस्तकमण्डनः ।
न रात्रौ न दिवा शेते हा हेति प्रवदन् मुहुः ।। १२६।

एवं द्वादशमासास्तु नीताः शतसमोपमाः ।
स कदाचिन्नृपश्रेष्ठः श्रान्तो बन्धुवियोगवान् ।।१२७।

निद्राभिभूतो रूक्षाङ्गो निश्चेष्टः सुप्त एव च ।
तत्रापि शयनीये स दृष्टवानद्भुतं महत् ।।१२८।

श्मशानाभ्यासयोगेन दैवस्य बलवत्तया ।
अन्यदेहेन दत्त्वा तु गुरवे गुरुदक्षिणाम् ।।१२९।

तदा द्वादश वर्षाणि दुःखदानात्तु निष्कृतिः ।
आत्मानं स ददर्शाथ पुक्कसीगर्भसम्भवम् ।।१३०।

---

मज्जा और चर्बी से गीली अपने हाथ की अङ्गुलियां देख-देख आंहे भरते, नाना प्रकार के मुर्दों के अन्न के आहार से पेट भरने में अभ्यस्त और उन्हीं (मुर्दों) की मालाओं से अपने मस्तक को सजाये वे बार-बार हाय ! हाय ! कहते न रात में सो पाते थे और न दिन ही में सो पाते थे ।। ११९-१२६ ।।

इसी दशा में राजा के बारह महीने सैकड़ों वर्ष की भांति बड़े कष्ट से बीते। एक समय महाराज अपने प्रियजनों के वियोग से व्यथित बहुत थक गये थे ।। १२७ ।।

इस कारण वे निद्राभिभूत हो गये, उनका शरीर रूखा-सूखा तो हो ही गया था, वे बिल्कुल निश्चेष्ट पड़कर सो गये । जहां वे सोये थे वहीं उन्होंने एक अत्यन्त आश्चर्य-जनक स्वप्न देखा ।। १२८ ।।

उन्होंने स्वप्न में यह देखा कि दुर्दैव की प्रबलता से श्मशान की जीविका से जीवन यापन करते वे अपने पूर्व-जन्म के शरीर में पहुँच गये हैं और उन्होंने गुरु को गुरु-दक्षिणा दे दी है ।। १२९ ।।

उस समय भी बारह वर्ष बोते थे जब गुरु-दक्षिणा देने के बाद उनका दुःखों से निस्तार हो सका था । उन्होंने यह भी देखा कि उस समय वे एक चण्डाली के पुत्र के रूप में पैदा हुए थे ।। १३० ।।

तत्रस्थश्चाप्यसौ राजा सोऽचिन्तयदिदं तदा ।
इतो निष्क्रान्तमात्रो हि दानधर्मं करोम्यहम् ।।१३१।

अनन्तरं स जातस्तु तदा पुक्कसबालकः ।
श्मशानमृतसंस्कार-करणेषु सदोद्यतः ।।१३२।

प्राप्ते तु सप्तमे वर्षे श्मशानेऽथ मृतो द्विजः ।
आनीतो बन्धुभिर्दृष्टस्तेन तत्राधनो गुणी ।।१३३।

मूल्यार्थिना तु तेनापि परिभूतास्तु ब्राह्मणाः ।
ऊचुस्ते ब्राह्मणास्तत्र विश्वामित्रस्य चेष्टितम् ।।१३४।

पापिष्ठमशुभं कर्म्म कुरु त्वं पापकारक ।
हरिश्चन्द्रः पुरा राजा विश्वामित्रेण पुक्कसः ।।१३५।

कृतः पुण्यविनाशेन ब्राह्मणस्वापनाशनात् ।
यदा न क्षमते तेषां तैः स शप्तो रुषा तदा ।।१३६।

---

उस अवस्था में भी राजा यही सोचते थे कि जैसे ही उस दशा से उन्हें छुटकारा मिलेगा वे दान-धर्म में अपना जीवन लगा देंगे ।। १३१ ।।

उसके बाद वे चण्डाल-बालक के रूप में पैदा हुए और श्मशान में मरे लोगों के अग्निदाह आदि कार्यों में निरन्तर लगे रहे ।। १३२ ।।

सात वर्ष बीत जाने पर, उन्होंने निर्धन किन्तु गुणी ब्राह्मण को देखा जो मरा हुआ था और जिसे उसके बन्धु-बान्धव श्मशान में लाये हुए थे ।। १३३ ।।

उस मरे ब्राह्मण के संस्कार आदि के मूल्य की मांग लेकर उन्होंने उसके बन्धु-बान्धव ब्राह्मणों को बड़ी उल्टी-सीधी बातें कहीं । ब्राह्मणों ने भी उनसे विश्वामित्र मुनि की कहानी बतायी ।। १३४ ।।

उन्होंने कहा—अरे पापी ! तुम जो महानीच पापकर्म कर रहे हो, करो । पर याद रखो कि मुनि विश्वामित्र ने पहले राजा हरिश्चन्द्र को शाप देकर चण्डाल बना दिया था ।। १३५ ।।

ऐसा उन्होंने इसलिये किया था क्योंकि ब्राह्मण के धन के अपहरण से राजा (हरिश्चन्द्र) का पूर्वार्जित पुण्य नष्ट हो चुका था । यह सब सुनकर भी उस चण्डाल बालक ने उन ब्राह्मणों से अच्छा व्यवहार नहीं किया जिससे क्रोध में आकर उन्होंने उसे शाप दे दिया ।। १३६ ।।

गच्छ त्वं नरकं घोरमधुनैव नराधम ।
इत्युक्तमात्रे वचने स्वप्नस्थः स नृपस्तदा ॥१३७॥

अपश्यद्यमदूतान् वै पाशहस्तान् भयावहान् ।
तैः संगृहीतमात्मानं नीयमानं तदा बलात् ॥१३८॥

पश्यति स्म भृशं खिन्नो हा मातः पितरश्च मे ।
एवंवादी स नरके तैलद्रोण्यां निपातितः ॥१३९॥

क्रकचैः पाट्यमानस्तु क्षुरधाराभिरप्यधः ।
अन्धे तमसि दुःखार्त्तः पूयशोणितभोजनः ॥१४०॥

सप्तवर्षं मृतात्मानं पुक्कसत्वे ददर्श ह ।
दिनं दिनन्तु नरके दह्यते पच्यतेऽन्यतः ॥१४१॥

खिद्यते क्षोभ्यतेऽन्यत्र मार्य्यते पाट्यतेऽन्यतः ।
क्षार्य्यते दीप्यतेऽन्यत्र शीतवाताहतोऽन्यतः ॥१४२॥

---

(उन्होंने यह शाप दिया कि) अरे नीच ! तू अभी भयंकर नरक में चला जा । उनका इतना कहना था कि उसी समय स्वप्न में ही राजा हरिश्चन्द्र ने देखा ॥ १३७ ॥

(उन्होंने यह देखा कि ) बड़े भयानक और हाथ में कालपाश लिये यमदूत पहुँच गये हैं और वे उन्हें पकड़कर बलपूर्वक नरक की ओर खींचे लिये जा रहे हैं ॥ १३८ ॥

वह बहुत दुःखित हुये और अपने मां-बाप को, रो रो कर 'कहां हो-कहां हो' पुकारते रहे और उसी दशा में वे नरक में पहुँचा दिये गये जहां उन्हें तेल के कड़ाह मे पटक दिया गया ॥ १३९ ॥

उसके बाद उनका शरीर आरे से दो टुकड़े किया गया और छुरे से देह के नीचे का हिस्सा काटा गया और उन्हें अन्धतमस नरक में पटक दिया जहां दुःख से पीड़ित उन्हें खून और मवाद का भोजन करना पड़ा ॥ १४० ॥

उस चण्डाल-योनि में सात वर्ष की आयु में मरे अपने आपको उन्होंने देखा । उन्होंने यह भी देखा कि नरक में प्रतिदिन उन्हें कहीं जलाया जा रहा है और कहीं आग में पकाया जा रहा है ॥ १४१ ॥

कहीं वे दुःखित हो रहे हैं, कहीं उन्हें दुःख से विक्षुब्ध किया जा रहा है, कहीं उन्हें मारा जा रहा है, कहीं उन्हें काटा-पीटा जा रहा है, कहीं उनके शरीर पर नमक छिड़क कर पीड़ा पहुँचायी जा रही है, कहीं उनके शरीर को तपाया जा रहा है और कहीं उन्हें ठंढ़ी हवा के झोंको से काँपने को विवश किया जा रहा है ॥ १४२ ॥

एकं दिनं वर्षशत-प्रमाणं नरकेऽभवत् ।
तथा वर्षशतं तत्र श्रावितं नरके भटैः ॥१४३॥
ततो निपातितो भूमौ विष्ठाशी श्वा व्यजायत ।
वान्ताशी शीतदग्धश्च मासमात्रे मृतोऽपि सः ॥१४४॥
अथापश्यत् खरं देहं हस्तिनं वानरं पशुम् ।
छागं विडालं कङ्कञ्च गामविं पक्षिणं कृमिम् ॥१४५॥
मत्स्यं कूर्म्मं वराहञ्च श्वाविधं कुक्कुटं शुकम् ।
शारिकां स्थावरांश्चैव सर्पमन्यांश्च देहिनः ॥१४६॥
दिवसे दिवसे जन्म प्राणिनः प्राणिनस्तदा ।
अपश्यद् दुःखसन्तप्तो दिनं वर्षशतं तथा ॥१४७॥
एवं वर्षशतं पूर्णं गतं तत्र कुयोनिषु ।
अपश्यच्च कदाचित् स राजा तत् स्वकुलोद्भवम् ॥१४८॥

---

इस दशा में उनका एक दिन मानों एक सौ वर्ष की भांति बीतने लगा और उसी दशा में यमराज के दूतों ने उन्हें एक सौ वर्ष नरक में बिताने की यमराज की आज्ञा सुनायी ॥ १४३ ॥

उस अवधि के समाप्त होने पर वे पृथिवी लोक पर पटक दिये गये हैं और विष्ठाभोजी कुक्कुर की योनि में पैदा हुए हैं। कुत्ते की योनि में वमन की हुई चीज़ों को खाते, ठंढ से ठिठुरे एक महीने में मर गये ॥ १४४ ॥

उन्होंने अपने आपको गधे की योनि में, हाथी की योनि में, वानर की योनि में, किसी जानवर की योनि में, बकरे की योनि में, बिल्ली की योनि में, कौए की योनि में, गाय की योनि में, भेड़ की योनि में, पक्षी की योनि में और कीड़े की योनि में जन्म लेते देखा ॥ १४५ ॥

इतना ही नहीं, उन्होंने अपने आप को मछली की योनि में, कभी कछुए की योनि में, कभी सूअर की योनि में, कभी भेड़िये की योनि में, कभी मुर्गे की योनि में, कभी सुग्गे की योनि में, कभी मैंना की योनि में, कभी स्थावर योनि में, कभी सांप की योनि में और कभी और जीवों की योनि में जन्म-धारण किये देखा ॥ १४६ ॥

इस प्रकार हरिश्चन्द्र राजा ने, प्रतिदिन नाना प्रकार के नाना योनि के प्राणियों की योनि में अपने आप को पैदा होते देखा और यह रूप देख-देख कर दुःख से संतप्त होते रहे तथा एक दिन को एक वर्ष के समान बीतते अनुभव करते रहे ॥ १४७ ॥

इस प्रकार उन विविध कुत्सित योनियों में उनके एक सौ वर्ष पूरे हुये और उन्होंने एक बार यह भी देखा कि वे अपने वंश में उत्पन्न हुए हैं ॥ १४८ ॥

तत्र स्थितस्य तस्यापि राज्यं द्यूतेन हारितम् ।
भार्य्या हृता च पुत्रश्च स चैकाकी वनं गतः ।।१४९।

तत्रापश्यत स सिंहं वै व्यादितास्यं भयावहम् ।
बिभक्षयिषुमायातं शरभेण समन्वितम् ।।१५०।

पुनश्च भक्षितः सोऽपि भार्य्यां शोचितुमुद्यतः ।
हा शैव्ये ! क्व गतास्यद्य मामिहापास्य दुःखितम् ।।१५१।

अपश्यत् पुनरेवापि भार्य्यां स्वां सहपुत्रकाम् ।
त्रायस्व त्वं हरिश्चन्द्र किं द्यूतेन तव प्रभो ।।१५२।

पुत्रस्ते शोच्यतां प्राप्तो भार्य्यया शैव्यया सह ।
स नापश्यत् पुनरपि धावमानः पुनः पुनः ।।१५३।

अथापश्यत् पुनरपि स्वर्गस्थः स नराधिपः ।
नीयते मुक्तकेशी सा दीना विवसना बलात् ।।१५४।

---

अपने वंश में उत्पन्न होकर वे अपना सारा राज्य जुए में हार चुके हैं, उनकी पत्नी भी उनसे छीन ली गयी है, उनका पुत्र भी उनसे छिन गया है और अकेले वे वनवास में चले गये हैं ।। १४९ ।।

वन में रहते उन्होंने यह देखा कि भयावह सिंह एक शरभ के साथ उन्हें खाने के लिए मुँह फाड़े सामने आया खड़ा है ।। १५० ।।

उन्हें ऐसा लगा मानों सिंह ने उन्हें खा लिया है और वे अपनी धर्म-पत्नी के लिये शोक करने लगे हैं और बोलने लगे—हा शैव्या ! आज तू यहां मुझ दुःखार्त को छोड़ कहां चली गयी ।। १५१ ।।

फिर उन्होंने अपने पुत्र के साथ अपनी धर्म-पत्नी को देखा जो कि बोले जा रही थी—हे स्वामी ! हे हरिश्चन्द्र ! मेरी रक्षा कीजिये ! आपको जूए से क्या लेना-देना ।। १५२ ।।

(वह बोलती जा रही थीं कि महाराज) आपकी धर्म-पत्नी के साथ आपका पुत्र भी बड़ी शोचनीय दुर्दशा में है—यह सब ध्यान आते वे बार-बार इधर-उधर दौड़ने लगते हैं किन्तु कोई उन्हें कहीं भी दिखायी नहीं पड़ता है ।। १५३ ।।

इसके बाद, मानों स्वर्गलोक में पहुँच कर, राजा ने देखा कि उनकी धर्म-पत्नी को, जिसके केश खुले हैं और जो दीनहीन और निर्वस्त्र सी है, कोई बल-पूर्वक कहीं खींचे लिये जा रहा है ।। १५४ ।।

हाहावाक्यं प्रमुञ्चन्ती त्रायस्वेत्यसकृत्स्वना ।
अथापश्यत् पुनस्तत्र धर्मराजस्य शासनात् ।।१५५।

आक्रन्दन्त्यन्तरीक्षस्था आगच्छेह नराधिप ।
विश्वामित्रेण विज्ञप्तो यमो राजंस्तवार्थतः ।।१५६।

इत्युक्त्वा सर्पपाशैस्तु नीयते बलवद्भिभुः ।
श्राद्धदेवेन कथितं विश्वामित्रस्य चेष्टितम् ।।१५७।

तत्रापि तस्य विकृतिर्नाधर्मोत्था व्यवर्द्धत ।
एताः सर्व्वा दशास्तस्य याः स्वप्ने सम्प्रदर्शिताः ।।१५८।

सर्व्वास्तास्तेन सम्भुक्ता यावद्वर्षाणि द्वादश ।
अतीते द्वादशे वर्षे नीयमानो भटैर्बलात् ।।१५९।

यमं सोऽपश्यदाकारादुवाच च नराधिपम् ।
विश्वामित्रस्य कोपोऽयं दुर्निवार्य्यो महात्मनः ।।१६०।

---

वह 'हाय हाय' चिल्ला रही थी और 'बचाओ बचाओ' की रट लगाये थी। इसके बाद, मानो धर्मराज के आदेश के अनुपालन में उन्होंने पुनः देखा ।। १५५ ।।

(उन्होंने देखा) कि उनकी पत्नी मानो अन्तरिक्ष में पहुँचकर, महाराज 'इधर आइये, इधर आइये' की रट लगा रही है और कह रही है कि महाराज ! आपके सम्बन्ध में विश्वामित्र मुनि ने यमराज को सब कुछ बता दिया है ।। १५६ ।।

उसकी इतनी बात सुनकर राजा ने यह देखा कि उन्हें मानों सर्पपाश में बांधकर यमदूत बलपूर्वक लिये जा रहे हैं और साक्षात् यमराज उनसे मुनि विश्वामित्र की करनी के सम्बन्ध में कह रहे हैं ।। १५७ ।।

(विश्वामित्र की करनी सुनकर भी) राजा के मन में, विश्वामित्र के प्रति, उनके अधर्माचरण से उत्पन्न कोई भी दुर्भाव नहीं उत्पन्न हुआ है। ये ही नाना प्रकार की दशायें थीं जिन्हें वे स्वप्न में देखते रहे ।। १५८ ।।

बारह वर्ष तक ये सब दुर्दशायें वे भोगते रहे। बारह वर्ष के बीतने के बाद यमदूत उन्हें हठपूर्वक पकड़ कर ले गये और उन्होंने यमराज का साक्षात्कार किया जिसके बाद यमराज ने उनसे कहा कि राजन् ! यह जो कुछ भी हुआ है उसे विश्वामित्र मुनि के दुर्निवार्य क्रोध का ही फल समझो ।। १५९-१६० ।।

पुत्रस्य ते मृत्युमपि प्रदास्यति स कौशिकः ।
गच्छ त्वं मानुषं लोकं दुःखशेषञ्च भुङ्क्ष्व वै ।
गतस्य तत्र राजेन्द्र श्रेयस्तव भविष्यति ।।१६१।

व्यतीते द्वादशे वर्षे दुःखस्यान्ते नराधिपः ।
अन्तरीक्षाच्च पतितो यमदूतैः प्रणोदितः ।।१६२।

पतितो यमलोकाच्च विबुद्धो भयसम्भ्रमात् ।
अहो कष्टमिति ध्यात्वा क्षते क्षारावसेवनम् ।।१६३।

स्वप्ने दुःखं महद्दृष्टं यस्यान्तो नोपलभ्यते ।
स्वप्ने दृष्टं मया यत्तु किं नु मे द्वादशाः समाः ।।१६४।

गतेत्यपृच्छत् तत्रस्थान् पुक्कसांस्तु स सम्भ्रमात् ।
नेत्युचुः केचित् तत्रस्था एवमेवापरेऽब्रुवन् ।।१६५।

श्रुत्वा दुःखी तदा राजा देवान् शरणमीयिवान् ।
स्वस्ति कुर्व्वन्तु मे देवाः शंव्याया बालकस्य च ।।१६६।

---

(यमराज ने कहा कि) विश्वामित्र तुम्हारे पुत्र को भी मृत्युदण्ड दे सकते हैं। इसलिए अच्छा होगा कि तुम मनुष्य-लोक में चले जाओ और जो कुछ दुःख भोग बाकी बच रहा है उसे भी भोग लो। वहां जाने पर अन्त में तुम्हारा कल्याण ही होगा ॥ १६१ ॥

बारह वर्ष बीतने पर राजा के दुःख का अन्त तो हुआ किन्तु यमराज के दूतों के द्वारा बार-बार प्रेरित किये जाने पर वे अन्तरिक्ष से नीचे गिर गये ॥ १६२ ॥

जब वे यम-लोक से नीचे गिरे तो भय और घबराहट के मारे उनकी नींद टूट गयी और 'हे भगवान्! कितना कष्ट है,—ऐसा सोचते हुये कहने लगे कि यह तो घाव पर नमक छिड़कना है ॥ १६३ ॥

स्वप्न में जो जो दुःख भोगे उनका कहीं अन्त नहीं दीख पड़ता। जो कुछ भी मैंने स्वप्न में देखा है क्या उसकी बारह वर्ष की अवधि है? ॥ १६४ ॥

वे घबराहट में पड़कर वहां रहने वाले चण्डालों से पूछने लगे कि क्या सचमुच मेरे बारह वर्ष इस तरह बीत गये हैं। वहां के कुछ चण्डालों ने कहा 'नहीं' और दूसरे चण्डालों ने भी कहा 'नहीं' ॥ १६५ ॥

यह सुनकर राजा बड़े दुःखित हुये और उन्होंने देवताओं का शरण-वरण किया तथा उनसे प्रार्थना की कि वे उनकी पत्नी शैव्या और उनके पुत्र का कल्याण करें ॥ १६६ ॥

नमो धर्माय महते नमः कृष्णाय वेधसे ।
परावराय शुद्धाय पुराणायाऽव्ययाय च ।।१६७।

नमो बृहस्पते तुभ्यं नमस्ते वासवाय च ।
एवमुक्त्वा स राजा तु युक्तः पुक्कसकर्म्मणि ।।१६८।

शवानां मूल्यकरणे पुनर्नष्टस्मृतिर्यथा ।
मलिनो जटिलः कृष्णो लकुटी विह्वलो नृपः ।।१६९।

नैव पुत्रो न भार्य्या तु तस्य वै स्मृतिगोचरे ।
नष्टोत्साहो राज्यनाशात् श्मशाने निवसंस्तदा ।।१७०।

अथाजगाम स्वसुतं मृतमादाय लापिनी ।
भार्य्या तस्य नरेन्द्रस्य सर्पदष्टं हि बालकम् ।।१७१।

हा वत्स ! हा पुत्र ! शिशो ! इत्येवं वदती मुहुः ।
कृशा विवर्णा विमनाः पांशुध्वस्तशिरोरुहा ।।१७२।

---

(उन्होंने प्रार्थना की) धर्म को नमन, जो सबसे महान् हैं; भगवान् कृष्ण को नमन, जो सब के कर्ता-धर्ता हैं, परात्पर हैं, नित्य निष्कलमष हैं, पुराण पुरुष हैं और अविनाशी हैं ।। १६७ ।।

बृहस्पति को नमस्कार है, वासव (देवराज इन्द्र) को नमस्कार है—इस प्रकार वन्दना करने के बाद राजा पुनः चण्डाल कर्म में लग गये ।। १६८ ।।

वे मुर्दों के मूल्य-निर्धारण में ऐसे लग गये मानों उनका सर्वथा स्मृतिभ्रंश हो गया हो और वे पूर्ववत् हो गये हों—वही मलिन वस्त्र, वे ही लम्बे-लम्बे केश, वही काला-कलूटा शरीर, वही हाथ में पकड़ी लाठी और वही विह्वल हृदय ।। १६९ ।।

उन्हें अपनी धर्मपत्नी और अपने पुत्र—किसी की भी स्मृति नहीं रही। राज्य के नाश होने से हतोत्साह वे श्मशान में ही रहने लगे ।। १७० ।।

इसी बीच उनकी धर्मपत्नी सांप के काटने से मरे अपने पुत्र को लेकर विलाप करती हुई वहां पहुँची ।। १७१ ।।

वह 'हाय बेटे ! हाय बच्चे ! हाय मेरे लाल !' यही बार-बार बोलती थी, उसका शरीर दुर्बल हो गया था, उसके चेहरे का रंग उड़ गया था, वह अन्यमनस्क सी हो रही थी और धूल में सिर पटकने से उनके केशकलाप धूसर हो गये थे ।। १७२ ।।

राजपत्न्युवाच—

हा राजन्नद्य बालं त्वं पश्य सोमं महीतले ।
रममाणं पुरा दृष्टं दष्टं दुष्टाहिना मृतम् ।।१७३।

तस्या विलापशब्दं तमाकर्ण्य स नराधिपः ।
जगाम त्वरितोऽत्रेति भविता मृतकम्बलः ।।१७४।

स तां रोरुदतीं भार्य्यां नाभ्यजानात्तु पार्थिवः ।
चिरप्रवाससन्तप्तां पुनर्जातामिवाबलाम् ।।१७५।

सापि तं चारुकेशान्तं पुरा दृष्ट्वा जटालकम् ।
नाभ्यजानान्नृपसुता शुष्कवृक्षोपमं नृपम् ।।१७६।

सोऽपि कृष्णपटे बालं दृष्ट्वाशीविषपीडितम् ।
नरेन्द्रलक्षणोपेतं चिन्तामाप नरेश्वरः ।।१७७।

अहो कष्टं नरेन्द्रस्य कस्याप्येष कुले शिशुः ।
जातो नीतः कृतान्तेन कामप्याशां दुरात्मना ।।१७८।

---

राजपत्नी बोली—

हा राजन् ! क्या आप अपने उस बच्चे को, जिसे आप पहले राज्य ऐश्वर्य में आनन्द मनाते हुये देख चुके हैं, आज एक दुष्ट सांप के द्वारा काटे जाने पर ज़मीन पर मरा पड़ा नहीं देख रहे हैं ? ।। १७३ ।।

उस अपनी (राज-पत्नी) के विलाप को सुनकर राजा त्वरित गति से यह सोचते वहां पहुँचे कि किसी मुर्दे का कम्बल मिलेगा ।। १७४ ।।

बहुत रोती-धोती अपनी उस धर्मपत्नी को राजा पहचान न सके, क्योंकि वह चिर प्रवास से संतप्त थी और ऐसी लगती थी मानों पुनर्जन्म लेने वाली कोई और अबला हो ।। १७५ ।।

राजरानी भी अपने पति को, जिनके सुन्दर केशकलाप से वह परिचित थी, लम्बे-लम्बे बाल बढ़ाये और ठूंठ से खड़े देखकर पहचान न सकी ।। १७६ ।।

राजा भी सांप के द्वारा काटे जाने से मरे और काले कपड़े से ढ़के बच्चे को देखकर और यह जानकर कि इसके लक्षण तो राजा के लक्षण हैं, बड़ी चिन्ता में पड़ गये ।। १७७ ।।

वे सोचने लगे कि कितने कष्ट की बात है कि किसी राजवंश का अवतंस यह शिशु दुष्ट कृतान्त के द्वारा कैसी दुर्दशा में डाल दिया गया है ।। १७८ ।।

एवं दृष्ट्वा हि मे बालं मातुरुत्सङ्गशायिनम् ।
स्मृतिमभ्यागतो बालो रोहिताश्वोऽब्जलोचनः ।।१७९।

सोऽप्येतामेव मे वत्सो वयोऽवस्थामुपागतः ।
नीतो यदि न घोरेण कृतान्तेनात्मनो वशम् ।।१८०।

राजपत्न्युवाच—

हा वत्स ! कस्य पापस्य अपध्यानादिदं महत् ।
दुःखमापतितं घोरं यस्यान्तो नोपलभ्यते ।।१८१।

हा नाथ ! राजन् ! भवता मामनाश्वास्य दुःखिताम् ।
क्वापि सन्तिष्ठता स्थाने विश्रब्धं स्थीयते कथम् ।।१८२।

राज्यनाशः सुहृत्त्यागो भार्य्यातनयविक्रयः ।
हरिश्चन्द्रस्य राजर्षेः किं विधे ! न कृतं त्वया ।।१८३।

इति तस्या वचः श्रुत्वा राजा स्वस्थानतश्च्युतः ।
प्रत्यभिज्ञाय दयितां पुत्रञ्च निधनं गतम् ।।१८४।

---

अपने माँ की गोद में मरे पड़े उस बालक को देखकर उन्हें अपने कमलनयन पुत्र रोहिताश्व की स्मृति हो आयी ।। १७९ ।।

(वे सोचने लगे कि) यदि क्रूर कृतान्त ने उनके बालक को अपने वश में नहीं किया होगा तो वह भी अब इसी अवस्था का हो गया होगा (जिस अवस्था का वह मरा हुआ बालक है) ।। १८० ।।

**राजपत्नी बोली—**

हाय मेरे लाल ! किस पापी के दुश्चिन्तन से हम पर इतना बड़ा भयंकर कष्ट आ पड़ा, जिसका कहीं अन्त दिखलायी नहीं देता ।। १८१ ।।

हा मेरे स्वामी ! हा महाराज ! दुःख में पड़ी मुझे बिना सान्त्वना दिये, पता नहीं आप किस जगह हैं और ऐसे निश्चिन्त हैं मानों कुछ हुआ हो न हो ।। १८२ ।।

हा विधाता ! राजर्षि हरिश्चन्द्र का तुमने कौन सा अनर्थ नहीं किया—राज्य का नाश किया, बन्धुबान्धवों का संग छुड़वाया (और इतना ही नहीं) उनकी पत्नी और उनके पुत्र का विक्रय तक करवाया ।। १८३ ।।

उस (शैव्या) की इन बातों को सुनकर राजा जहाँ खड़े थे वहाँ से चल पड़े और अपनी प्रियतमा पत्नी को पहचाना और पुत्र की मृत्यु का भी समाचार जाना ।। १८४ ।।

कष्टं शैव्येयमेषा हि स बालोऽयमितीरयन् ।
रुरोद दुःखसन्तप्तो मूर्च्छामभिजगाम च ॥१८५॥

सा च तं प्रत्यभिज्ञाय तामवस्थामुपागतम् ।
मूर्च्छिता निपपातार्त्ता निश्चेष्टा धरणीतले ॥१८६॥

चेतः सम्प्राप्य राजेन्द्रो राजपत्नी च तौ समम् ।
विलेपतुः सुसन्तप्तौ शोकभारावपीडितौ ॥१८७॥

राजोवाच—

हा वत्स ! सुकुमारं ते स्वक्षिभ्रूनासिकालकम् ।
पश्यतो मे मुखं दीनं हृदयं किं न दीर्य्यते ॥१८८॥

तात ! तातेति मधुरं ब्रुवाणं स्वयमागतम् ।
उपगुह्य वदिष्ये कं वत्स ! वत्सेति सौहृदात् ॥१८९॥

कस्य जानुप्रणीतेन पिङ्गेन क्षितिरेणुना ।
ममोत्तरीयमुत्सङ्गं तथाङ्गं मलमेष्यति ॥१९०॥

---

कितने कष्ट की बात है कि यह नारी तो शैव्या ही है और यह बालक भी उसी का बालक है—यह सब बोलते हुए दुःख से पीडित राजा रोने लगे और मूर्च्छित हो गये ॥ १८५ ॥

वह (शैव्या) भी उन्हें पहचान कर और वैसी दुर्दशा में पड़े जान कर विलाप करती हुई, निश्चेष्ट बनी मूर्छित होकर नीचे गिर पड़ी ॥ १८६ ॥

जब राजा और राजरानी दोनों की चेतना लौटी, तब वे दोनों शोक के महाभार से पीडित, संतप्त हृदय, एक साथ मिलकर विलाप करने लगे ॥ १८७ ॥

**राजा बोले—**

हाय मेरे बच्चे ! तुम्हारे सुन्दर नेत्र, सुन्दर भ्रूयुगल, सुन्दर नासावंश और सुन्दर केशपाश वाले सुकुमार मुख को इस प्रकार दयनीय दशा में देखते मेरा हृदय क्यों नहीं विदीर्ण हो जाता ! ॥ १८८ ॥

अब मैं, मेरे पास स्वयं आये, 'पिताजी पिताजी' की मधुर टेर सुनाने वाले तुझे बाहों में भर कर 'मेरे बच्चे, मेरे बच्चे' कह-कह कर किसे पुकारूँगा ॥ १८९ ॥

अबसे किसके घुटनों से उड़ायी गयी धूसर धूल मेरे उत्तरीय, मेरी गोद और मेरी देह को धूसर बनायेगी ! ॥ १९० ॥

अङ्गप्रत्यङ्गसम्भूतो मनोहृदयनन्दनः ।
मया कुपित्रा हा वत्स ! विक्रीतो येन वस्तुवत् ॥१९१॥

हृत्वा राज्यमशेषं मे ससाधनधनं महत् ।
दैवाहिना नृशंसेन दष्टो मे तनयस्ततः ॥१९२॥

अहं दैवाहिदष्टस्य पुत्रस्याननपङ्कजम् ।
निरीक्षन्नपि घोरेण विषेणान्धीकृतोऽधुना ॥१९३॥

एवमुक्त्वा तमादाय बालकं बाष्पगद्गदः ।
परिष्वज्य च निश्चेष्टो मूर्च्छया निपपात ह ॥१९४॥

राजपत्न्युवाच—

अयं स पुरुषव्याघ्रः स्वरेणैवोपलक्ष्यते ।
विद्वज्जनमनश्चन्द्रो हरिश्चन्द्रो न संशयः ॥१९५॥

तथास्य नासिका तुङ्गा अग्रतोऽधोमुखं गता ।
दन्ताश्च मुकुलप्रख्याः ख्यातकीर्त्तेर्महात्मनः ॥१९६॥

---

मेरे अङ्ग-प्रत्यङ्ग से तुम उत्पन्न हुये, मेरे हृदय और मेरे नेत्र तुम्हें देख-देख आनन्दमग्न होते रहे। हाय मेरे बच्चे ! मुझ से बढ़कर नीच और कौन पिता होगा जो अपने बच्चे को किसी छोटी-मोटी चीज़ की भाँति बेंच देगा ! ॥ १९१ ॥

मेरे समस्त सैन्य-साधन और राजकोश समेत सम्पूर्ण विशाल राज्य को मुझ से छीनकर दुर्भाग्य के कालसर्प ने मेरे पुत्र को भी डँस लिया ! ॥ १९२ ॥

दुर्भाग्य के कृष्णसर्प से डँसे गये अपने पुत्र के मुखकमल को देखते हुए भी, ऐसा लगता है कि, इस समय मुझे किसी भयंकर विष ने अन्धा बना दिया है ॥ १९३ ॥

ऐसा कह कर राजा ने बच्चे को गोद में लिया और बार-बार छाती से लगाया उनका गला आँसुओं से रुँध गया और वे निश्चेष्ट से होकर मूर्च्छित हो गये और गिर पड़े ॥ १९४ ॥

**राजपत्नी बोली—**

इनके कण्ठ-स्वर से ही स्पष्ट है जिसमें कोई संदेह नहीं कि ये महापुरुष विद्वज्जन मनश्चन्द्र महाराज हरिश्चन्द्र ही हैं ॥ १९५ ॥

वही ऊँची आगे से थोड़ी नीचे झुकी नासिका, वही कली की भाँति दन्तपंक्ति—यह और कोई नहीं वे ही महायशस्वी महात्मा हरिश्चन्द्र हैं ॥ १९६ ॥

श्मशानमागतः कस्मादद्यैष स नरेश्वरः।
अपहाय पुत्रशोकं सापश्यत् पतितं पतिम् ॥१९७।
प्रकृष्टा विस्मिता दीना भर्त्तृपुत्राधिपीडिता।
वीक्षन्ती सा ततोऽपश्यद् भर्त्तृदण्डं जुगुप्सितम् ॥१९८।
श्वपाकार्हमतो मोहं जगामायतलोचना।
प्राप्य चेतश्च शनकैः सगद्गदमभाषत ॥१९९।
धिक् त्वां दैवातिकरुणं निर्म्मर्य्यादं जुगुप्सितम्।
येनायममरप्रख्यो नीतो राजा श्वपाकताम् ॥२००।
राज्यनाशं सुहृत्त्यागं भार्य्या-तनयविक्रयम्।
प्रापयित्वापि नो मुक्तश्चण्डालोऽयं कृतो नृपः ॥२०१।
हा राजन्! जातसन्तापामित्थं मां धरणीतलात्।
उत्थाप्य नाद्य पर्य्यङ्कमारोहेति किमुच्यते ॥२०२।
नाद्य पश्यामि ते छत्रं भृङ्गारमथवा पुनः।
चामरं व्यजनश्चापि कोऽयं विधिविपर्य्ययः ॥२०३।

---

आज ये महाराज श्मशान में क्यों आये हैं—यह ध्यान आते ही उस (शैव्या) ने पुत्रशोक छोड़-छाड़कर नीचे मूर्च्छित पड़े अपने पति को देखा ॥ १९७ ॥

बहुत अधिक आश्चर्य में पड़ी, दीनहीन, पति और पुत्र के शोक से पीड़ित उसने उन्हें देखा और उनके साथ एक घृणास्पद डंडे को भी देखा ॥ १९८ ॥

वह डंडा चण्डालों का डंडा था उसे देखते ही वह सुन्दरी मूर्च्छित हो गयी और जब धीरे-धीरे उसकी चेतना लौटी तो रुंधे गले से वह बोलने लगी ॥ १९९ ॥

अरे विधाता! धिक्कार है तुझे! तू इतना निठुर, इतना उद्दण्ड और इतना घृणित है कि तुमने देवतुल्य राजा को चण्डाल बना दिया है ॥ २०० ॥

राजा के राज्य का नाश सुहृद्वर्ग से उनका वियोग, उनकी पत्नी और उनके पुत्र का विक्रय—यह सब कुछ करके भी तुमने इन्हें नहीं छोड़ा और चण्डाल तक बना दिया ॥ २०१ ॥

हा महाराज! पृथिवी पर पड़ी मुझ-दीन दुखिया को उठाकर, आज आप क्यों नहीं कहते कि पलंग पर आकर लेट जा ॥ २०२ ॥

यह दुर्भाग्य का कैसा दुश्चक्र है कि आज न तो आपका राजछत्र, न आपका स्वर्ण भृंगार, न आपका चामर, न आपका व्यजन—कुछ भी तो आपका नहीं दिखायी देता ॥ २०३ ॥

यस्याग्रे व्रजतः पूर्व्वं राजानो भृत्यतां गताः ।
स्वोत्तरीयैरकुर्व्वन्त नीरजस्कं महीतलम् ॥२०४।

सोऽयं कपालसंलग्न-घटीघटनिरन्तरे ।
मृतनिर्म्माल्यसूत्रान्तर्गूढ़केशे सुदारुणे ॥२०५।

वसानिस्यन्दसंशुष्क-महीपुटकमण्डिते ।
भस्माङ्गारार्द्धदग्धास्थि-मज्जासङ्घट्टभीषणे ॥२०६।

गृध्र-गोमायुनादार्त्तनष्टक्षुद्रविहङ्गमे ।
चिताधूमाततिरुचा नीलीकृतदिगन्तरे ॥२०७।

कुणपास्वादनमुदा सम्प्रहृष्टनिशाचरे ।
चरत्यमेध्ये राजेन्द्रः श्मशाने दुःखपीडितः ॥२०८।

एवमुक्त्वा समाश्लिष्य कण्ठं राज्ञो नृपात्मजा ।
कष्टशोकशताधारा विललापार्त्तया गिरा ॥२०९।

---

पहले जब कभी आप प्रयाण करते थे तो राजा लोग आपके अनुचर-परिचर का काम करते थे और आपके प्रस्थान-मार्ग की धूल अपने उत्तरीयों से साफ किया करते थे ॥ २०४ ॥

आज वे ही राजेन्द्र (हरिश्चन्द्र) दुःख से पीडित इस घृणित अपवित्र श्मशान में घूम रहे हैं—ऐसे श्मशान में जहां मुर्दों की खोपड़ियों से सटे छोटे-बड़े मिट्टी के घड़े बिखरे पड़े हैं; जहां मुर्दों के सिर के बाल उनपर लपेटी गयी मालाओं के सूत से गुंथे-गुंथाये बड़ा दारुण दृश्य दिखा रहे हैं, जहां चिता पर जलते मुर्दों की पिघलती चर्बी से आस-पास मिट्टी के सूखे ढेले गीले हो रहे हैं; जहां चिता के भस्मपुंज और धधकते अंगारों में जलती हड्डिओं और मज्जा की ढेर में भीषणता व्याप्त है; जहां गिद्धों और गीदड़ों की चिल्लाहट से घबराकर छोटे पक्षी इधर-उधर शरण लेने के लिये भाग रहे हैं; जहां चिताओं से उठते धूंए के बादलों की धूसरता से चारों दिशायें धूमिल हो रही हैं और जहां मुर्दों के मांस के आस्वाद से निशाचर आनन्दमग्न घूम रहे हैं ॥ २०५-२०८ ॥

यह सब बोलती राजकुमारी शैव्या राजा (हरिश्चन्द्र) के गले लग गयी और अगणित कष्ट और शोक के सहन करने के कारण बड़ी आर्तवाणी में विलाप करने लगी ॥ २०९ ॥

राजपत्न्युवाच—

राजन् ! स्वप्नोऽथ तथ्यं वा यदेतन्मन्यते भवान् ।
तत् कथ्यतां महाभाग मनो वै मुह्यते मम ।।२१०।
यद्येतदेवं धर्मज्ञ नास्ति धर्मे सहायता ।
तथैव विप्रदेवादिपूजने पालने भुवः ।।२११।
नास्ति धर्मः कुतः सत्यमार्ज्जवं चानृशंसता ।
यत्र त्वं धर्मपरमः स्वराज्यादवरोपितः ।।२१२।
इति तस्या वचः श्रुत्वा निश्वस्योष्णं सगद्गदम् ।
कथयामास तन्वंग्या यथा प्राप्ता श्वपाकता ।।२१३।
रुदित्वा सापि सुचिरं निश्वस्योष्णश्च दुःखिता ।
स्वपुत्रमरणं भीरुर्यथावृत्तं न्यवेदयत् ।।२१४।

राजोवाच—

प्रिये ! न रोचये दीर्घं कालं क्लेशमुपासितुम् ।
नात्मायत्तश्च तन्वङ्गि पश्य मे मन्दभाग्यताम् ।।२१५।

---

**राजपत्नी बोलने लगी—**

मेरे राजा ! यह जो कुछ हो रहा है वह सपना है या सच है, क्या आपने सोचा है कि यह सब क्या है ? महाराज ! मुझे भी बताइये, मेरा मन तो मूर्च्छित हो रहा है ।। २१० ।।

हे धर्मज्ञानी ! यदि यह सब सच है तब तो न तो धर्माचरण में कल्याण है और न विप्रपूजन तथा देवपूजन में अथवा राज्य-संरक्षण में ही कल्याण है ।। २११ ।।

आपके जैसे धर्मनिष्ठ महापुरुष को जब राजसिंहासन छोड़ना पड़ा तब धर्म कहाँ है ? और सत्य कहाँ है ? कहाँ है दया ! कहाँ है करुणा ! (यह सब कुछ नहीं है ।। २१२ ।।

उस (शैव्या) की ऐसी बात सुनकर आहें भरते और रुंधे गले से राजा ने बताया कि किस प्रकार उन्हें चण्डाल बनना पड़ा ।। २१३ ।।

वह (शैव्या) भी बहुत देर तक विलाप करती रही और दुःख में आहें भरती रही और डरी सहमी उसने अन्त में अपने बालक की मृत्यु का सब वृत्तान्त बताया ।। २१४ ।।

**तब राजा बोले—**

हे प्रिये ! अब अधिक दिनों तक क्लेश सहन करना असंभव लग रहा है, किन्तु विवश हूं क्योंकि पराधीन हूँ । यह सब मेरा दुर्भाग्य है जो तू देख रही है ।। २१५ ।।

चण्डालेनाननुज्ञातः प्रवेक्ष्ये ज्वलनं यदि ।
चण्डालदासतां यास्ये पुनरप्यन्यजन्मनि ॥२१६॥
नरके च पतिष्यामि कोटकः कृमिभोजनः ।
वैतरण्यां महापूय-वसासृक्-स्नायुपिच्छिले ॥२१७॥
असिपत्रवने प्राप्य छेदं प्राप्स्यामि दारुणम् ।
तापं प्राप्स्यामि वा प्राप्य महारौरवरौरवौ ॥२१८॥
मग्नस्य दुःखजलधौ पारः प्राणवियोजनम् ।
एकोऽपि बालको योऽयमासीद्वंशकरः सुतः ॥२१९॥
मम दैवाम्बुवेगेन मग्नः सोऽपि बलीयसा ।
कथं प्राणान् विमुञ्चामि परायत्तोऽस्मि दुर्गतः ॥२२०॥
अथवा नार्त्तिना क्लिष्टो नरः पापमवेक्षते ।
तिर्य्यक्त्वे नास्ति तद्दुःखं नासिपत्रवने तथा ॥२२१॥
वैतरण्यां कुतस्तादृग् यादृशं पुत्रविप्लवे ।
सोऽहं सुतशरीरेण दीप्यमाने हुताशने ॥२२२॥

---

यदि मैं (अपने स्वामी) चण्डाल की आज्ञा के बिना आग में जल मरता हूँ तो अगले जन्म में भी मुझे उसी चण्डाल की दासता भोगनी पड़ेगी ॥ २१६ ॥

इतना ही नहीं, मुझे पीव, चरबी, खून तथा स्नायुस्राव से भींगे नरक में गिर कर वैतरणी में कीड़ा-मकोड़ा खाने वाला कीड़ा बनना पड़ेगा ॥ २१७ ॥

उसके बाद मुझे असिपत्रवन नामक नरक में प्रवेश करना पड़ेगा जहाँ मेरी बड़ी दारुणता से चीर-फाड़ होगी या मुझे रौरव और महारौरव नरक में जाना होगा जहाँ अग्नि-संतापन की पीड़ा सहनी पड़ेगी ॥ २१८ ॥

दुःख के समुद्र में डूबते हुये मेरा एक ही सहारा है—मृत्यु । मुझ जैसा अभागा कौन होगा जिसका एक मात्र जो पुत्र था, जिससे वंश चलता, वह भी न रहा ॥ २१९ ॥

मेरे प्रबल दुर्भाग्य की भयंकर बाढ़ में वह बालक भी डूब गया । मैं बड़ी दुर्दशा में पड़ा हूँ । पराधीन होने के नाते मेरे लिये मरना भी असम्भव है ॥ २२० ॥

अथवा जो आर्त है वह पाप और पुण्य क्या देखे ! वह दुःख न तो पक्षी-योनि में है और न असिपत्रवन में है (जो पुत्र की मृत्यु में है) ॥ २२१ ॥

वैतरणी में भी वह दुःख कहाँ जो दुःख पुत्र पर पड़े प्राण संकट में है । इसलिये मैं प्रज्वलित चिता में अपने पुत्र के शरीर के साथ (कूद पड़ूंगा) ॥ २२२ ॥

निपतिष्यामि तन्वङ्गि क्षन्तव्यं कुकृतं मम ।
अनुज्ञाता च गच्छ त्वं विप्रवेश्म शुचिस्मिते ॥२२३॥
मम वाक्यञ्च तन्वङ्गि निबोधादृतमानसा ।
यदि दत्तं यदि हुतं गुरवो यदि तोषिताः ॥२२४॥
परत्र सङ्गमो भूयात् पुत्रेण सह च त्वया ।
इह लोके कुतस्त्वेतद् भविष्यति ममेङ्गितम् ॥२२५॥
त्वया सह मम श्रेयो गमनं पुत्रमार्गणे ।
यन्मया हसता किञ्चिद्रहस्ये वा शुचिस्मिते ॥२२६॥
अश्लीलमुक्तं तत् सर्वं क्षन्तव्यं मम याचतः ।
राजपत्नीति गर्वेण नावज्ञेयः स ते द्विजः ।
सर्वयत्नेन ते तोष्यः स्वामिदैवतवच्छुभे ॥२२७॥

राजपत्न्युवाच—

अहमप्यत्र राजर्षे दीप्यमाने हुताशने ।
दुःखभारासहाद्यैव सह यास्यामि वै त्वया ॥२२८॥

---

मेरी प्राण प्यारी ! मुझे क्षमा करना मेरे कुकर्म के लिये, जो मैं पुत्र के साथ जलकर मरने में करूँगा । अरी शुचिस्मिते ! मैं चाहता हूँ कि तू उसी ब्राह्मण के घर चली जा (जो तुझे खरीद ले गया है) ॥ २२३ ॥

अरी सुन्दरी ! मेरी बात ध्यान से सुनो—यदि हमने दान-पुण्य किया है, यदि हमने देव-यजन किया है और यदि हमने गुरुजनों की सेवा-सुश्रूषा की है (तो अगले जन्म में हमारा-तुम्हारा पुनर्मिलन हो) ॥ २२४ ॥

तुम्हारे साथ और तुम्हारे पुत्र के साथ पुनर्जन्म में मैं मिलूँगा, क्योंकि इस जन्म में मेरी यह अभिलाषा तो कभी पूरी नहीं होगी ॥ २२५ ॥

तुम्हारे साथ पुत्र की खोज में चलने में मेरा कल्याण होता, किन्तु यह मनोरथ भी इस जन्म में पूरा नहीं होगा । अरी सुमधुर हँसी वाली ! पहले हंसी-हंसी में या प्रेम-प्रसंग में जो कुछ भी मुझसे अनुचित बात निकल गयी है (उसके लिये मुझे क्षमा करना) ॥ २२६ ॥

मैं हाथ जोड़कर तुमसे प्रार्थना करता हूँ कि जो कुछ अनुचित मैंने कहा हो उसे अवश्य क्षमा कर देना । तुम यह सोचकर घमण्ड न करना कि तुम राजरानी हो । और ऐसा समझकर उस ब्राह्मण का तिरस्कार भी न करना । हे कल्याणी ! तुम उसे अपनो स्वामी मानकर, अपना देवता मानकर, सब प्रकार से उसे प्रसन्न रखना॥२२७॥

**राजपत्नी बोली—**

हे राजर्षि ! मैं अब दुःख का भार नहीं सह सकती, मेरा भी निश्चय है कि आज ही आपके साथ जलती चिता में कूद कर जल मरूँ ॥ २२८ ॥

पक्षिण ऊचुः—

ततः कृत्वा चितां राजा आरोप्य तनयं स्वकम् ।
भार्य्यया सहितश्चासौ बद्धाञ्जलिपुटस्तदा ॥२२९।
चिन्तयन् परमात्मानमीशं नारायणं हरिम् ।
हृत्कोटरगुहासीनं वासुदेवं सुरेश्वरम् ।
अनादिनिधनं ब्रह्म कृष्णं पीताम्बरं शुभम् ॥२३०।
तस्य चिन्तयमानस्य सर्वे देवाः सवासवाः ।
धर्मं प्रमुखतः कृत्वा समाजग्मुस्त्वरान्विताः ॥२३१।
आगत्य सर्वे प्रोचुस्ते भो भो राजन् ! शृणु प्रभो ।
अयं पितामहः साक्षाद्धर्मश्च भगवान् स्वयम् ॥२३२।
साध्याश्च विश्वे मरुतो लोकपालाः सवाहनाः ।
नागाः सिद्धाः सगन्धर्वा रुद्राश्चैव तथाश्विनौ ॥२३३।
एते चान्ये च बहवो विश्वामित्रस्तथैव च ।
विश्वत्रयेण यो मित्रं कर्त्तुं न शकितः पुरा ॥२३४।

---

**धर्मपक्षी बोले—**

इसके बाद, राजा (हरिश्चन्द्र) ने चिता बनायी, उस पर अपने पुत्र को रखा और अपनी पत्नी के साथ हाथ जोड़कर श्रीनारायण का स्मरण करने लगे। वे उन श्रीनारायण का ध्यान करने लगे जो परमात्मा हैं, परमेश्वर हैं, श्रीहरि हैं, हृद्गुहा में विराजमान हैं, वासुदेव हैं, देवों के भी देव हैं, अनादि निधन हैं, श्री कृष्ण हैं, पीताम्बर-धारी हैं, परम कल्याणमय हैं और वस्तुतः 'ब्रह्म' हैं ॥ २२९–२३० ॥

जैसे ही राजा श्रीनारायण के ध्यान में मग्न हुए, वैसे ही देवराज इन्द्र समेत सभी देवगण धर्म को अग्रणी बनाकर त्वरितगति से वहा पहुंच गये ॥ २३१ ॥

उनके समीप पहुँच कर सभी देवता बोल पड़े—राजन् ! सुनो, सुनो। यह देखो, ये साक्षात् पितामह ( ब्रह्मा ) खड़े हैं और स्वयं भगवान् धर्म भी उपस्थित हैं ॥ २३२ ॥

यहाँ सभी साध्यदेवगण आये हैं, मरुद्गण आये हैं, वाहनारुढ़ लोकपालगण आये हैं, नागगण आये हैं, गन्धर्वों के साथ सिद्धगण आये हैं, एकादश रुद्र आये हैं और दोनों अश्विनीकुमार भी आये हैं ॥ २३३ ॥

इनके अतिरिक्त अन्य अनेक देवगण उपस्थित हैं और साथ ही साथ विश्वामित्र भी विराजमान हैं, जिन्हें अब तक तीनों लोक के लोग अपना मित्र न बना सके ॥ २३४ ॥

विश्वामित्रस्तु ते मैत्रीमिष्टश्चाहर्तुमिच्छति ।
आरुरोह ततः प्राप्तो धर्मः शक्रोऽथ गाधिजः ।।२३५।

धर्म उवाच—

मा राजन् ! साहसं कार्षीर्धर्मोऽहं त्वामुपागतः ।
तितिक्षा-दम-सत्याद्यैः स्वगुणैः परितोषितः ।।२३६।

इन्द्र उवाच—

हरिश्चन्द्र महाभाग ! प्राप्तः शक्रोऽस्मि तेऽन्तिकम् ।
त्वया सभार्य्यपुत्रेण जिता लोकाः सनातनाः ।।२३७।

आरोह त्रिदिवं राजन् ! भार्य्यापुत्रसमन्वितः ।
सुदुष्प्राप्तं नरैरन्यैर्जितमात्मीयकर्मभिः ।।२३८।

पक्षिण ऊचुः—

ततोऽमृतमयं वर्षमपमृत्युविनाशनम् ।
इन्द्रः प्रासृजदाकाशाच्चितास्थानगतः प्रभुः ।।२३९।

---

ये ही विश्वामित्र अब तुम्हारे प्रति मैत्री और मुदिता की भावना से भावित हैं और तुम्हारा मनोरथ पूरा करना चाहते हैं। इसके बाद ही धर्म, इन्द्र और विश्वामित्र तीनों ऊपर आये ॥ २३५ ॥

**धर्म ने कहा—**

राजन् ! ऐसा दुःसाहस न करो। मैं धर्म हूँ तुम्हारे आगे साक्षात् उपस्थित हूँ। तुम्हारी तितिक्षा, तुम्हारी इन्द्रिय-दमनशक्ति और तुम्हारी सत्यवादिता आदि के गुणों से मैं तुम पर अत्यन्त प्रसन्न हूँ ॥ २३६ ॥

**इन्द्र बोले—**

हे भाग्यशाली महाराज हरिश्चन्द्र ! मैं देवराज इन्द्र तुम्हारे पास पहुँचा हूँ। अपनी पत्नी और अपने पुत्र के साथ तुमने सभी शाश्वत लोकों पर विजय पायी है ॥ २३७ ॥

राजन् ! अब अपनी पत्नी और अपने पुत्र के साथ उस स्वर्गलोक में चलो जिसे तुमने अपने धर्म से अर्जित किया है और जहाँ सर्वसाधारण के लिये दुष्कर है ॥ २३८॥

**धर्मपक्षी कहने लगे—**

उसके बाद चिताभूमि पर उपस्थित देवराज इन्द्र ने आकाश से अकाल मृत्यु का नाश करने वाली अमृतवर्षा प्रारम्भ कर दी ॥ २३९ ॥

पुष्पवर्षश्च सुमहद्देवदुन्दुभिनिस्वनम् ।
ततस्ततो वर्त्तमाने समाजे देवसंकुले ॥२४०॥

समुत्तस्थौ ततः पुत्रो राज्ञस्तस्य महात्मनः ।
सुकुमारतनुः सुस्थः प्रसन्नेन्द्रियमानसः ॥२४१॥

ततो राजा हरिश्चन्द्रः परिष्वज्य सुतं क्षणात् ।
सभार्य्यः स श्रिया युक्तो दिव्यमाल्याम्बरान्वितः ॥२४२॥

सुस्थः सम्पूर्णहृदयो मुदा परमया युतः ।
बभूव तत्क्षणादिन्द्रो भूयश्चैनमभाषत ॥२४३॥

सभार्य्यस्त्वं सपुत्रश्च प्राप्स्यसे सद्गतिं पराम् ।
समारोह महाभाग निजानां कर्म्मणां फलैः ॥२४४॥

हरिश्चन्द्र उवाच—

देवराजाननुज्ञातः स्वामिना श्वपचेन वै ।
अगत्वा निष्कृतिं तस्य नारोक्ष्येऽहं सुरालयम् ॥२४५॥

---

आकाश से देववृन्द ने पुष्पवृष्टि की और उनके आनन्दसूचक दुन्दुभिनाद होने लगे और वहाँ उपस्थित समस्त देवसमाज एक विचित्र उत्सुकता से भर उठा ॥ २४० ॥

उसके बाद ही उस महात्मा राजा हरिश्चन्द्र का पुत्र उठ खड़ा हुआ—सुकुमार शरीर, स्वस्थ, प्रसन्नेन्द्रिय और प्रसन्नचित्त राजा हरिश्चन्द्र उठे और तत्क्षण अपने पुत्र का आलिङ्गन किया। उनकी धर्मपत्नी भी उनके साथ हो गयी। वे श्री-सम्पन्न लगने लगे और उन्होंने दिव्यमाल्य तथा दिव्यवस्त्र धारण कर लिया ॥ २४१-२४२ ॥

वे तत्काल अत्यन्त सुखी और सम्पूर्ण हृदय हो गये तथा परमानन्द का अनुभव करने लगे। उनको इन रूप में देखकर इन्द्र ने उनसे फिर कहा ॥ २४३ ॥

राजा! तुम भाग्यशाली हो, तुम अपने पुण्यकर्मों के परिणाम-स्वरूप, अपनी पत्नी और अपने पुत्र के साथ परमगति को पाओगे। चलो, स्वर्ग चलो ॥ २४४ ॥

**हरिश्चन्द्र ने कहा—**

हे देवराज! अपने स्वामी चण्डाल की आज्ञा के बिना, जब तक उसका सारा ऋण न चुका दूँ तब तक, मैं देवलोक का आरोहण कदापि नहीं कर सकता ॥ २४५ ॥

धर्म उवाच—

तवैनं भाविनं क्लेशमवगम्यात्ममायया ।
आत्मा श्वपाकतां नीतो दर्शितं तच्च चापलम् ।।२४६।

इन्द्र उवाच—

प्रार्थ्यते यत् परं स्थानं समस्तैर्मनुजैर्भुवि ।
तदारोह हरिश्चन्द्र स्थानं पुण्यकृतां नृणाम् ।।२४७।

हरिश्चन्द्र उवाच—

देवराज ! नमस्तुभ्यं वाक्यञ्चैतन्निबोध मे ।
प्रसादसुमुखं यत् त्वां ब्रवीमि प्रश्रयान्वितः ।।२४८।

मच्छोकमग्नमनसः कोशलानगरे जनाः ।
तिष्ठन्ति तानपोह्याद्य कथं यास्याम्यहं दिवम् ।।२४९।

ब्रह्महत्या गुरोर्घातो गोवधः स्त्रीवधस्तथा ।
तुल्यमेभिर्महापापं भक्तत्यागेऽप्युदाहृतम् ।।२५०।

---

**तब भगवान् धर्म बोले—**

राजन् ! तुम्हें जो भी क्लेश हुये हैं वे सब मेरे ही कारण हुए हैं। मैंने ही अपनी माया से चण्डाल का रूप-धारण किया था और विकृत चेष्टायें प्रदर्शित की थी ॥ २४६ ॥

**देवराज इन्द्र बोले—**

महाराज हरिश्चन्द्र ! इस भूतल पर मनुष्य जिस परमस्थान की प्राप्ति की कामना करते हैं उसी पुण्यवान् मनुष्यों के स्थान—स्वर्ग—पर अब तुम आरूढ़ हो जाओ ॥ २४७ ॥

**हरिश्चन्द्र ने कहा—**

हे देवराज ! आप मेरा प्रणाम स्वीकार करें और मेरी उस बात को सुनें जो मैं विनयावनत होकर प्रसन्नतापूर्वक कह रहा हूँ ॥ २४८ ॥

कोसलराज्य के अपने प्रजाजन को, जो मेरे शोक में शोकमग्न हैं, यों ही छोड़ कर, मैं स्वर्गलोक कैसे जा सकता हूँ ? ॥ २४९ ॥

अपने भक्तजन का परित्याग वैसा ही महापाप है जैसा महापाप ब्राह्मण का वध, गुरु का वध, गौ का वध और स्त्री का वध है ॥ २५० ॥

भजन्तं भक्तमत्याज्यमदुष्टं त्यजतः सुखम् ।
नेह नामुत्र पश्यामि तस्माच्छक्र ! दिवं व्रज ।।२५१।

यदि ते सहिताः स्वर्गं मया यान्ति सुरेश्वर ।
ततोऽहमपि यास्यामि नरकं वापि तैः सह ।।२५२।

इन्द्र उवाच—

बहूनि पुण्यपापानि तेषां भिन्नानि वै पृथक् ।
कथं सङ्घातभोग्यं त्वं भूयः स्वर्गमवाप्स्यसि ।।२५३।

हरिश्चन्द्र उवाच—

शक्र भुङ्क्ते नृपो राज्यं प्रभावेण कुटुम्बिनाम् ।
यजते च महायज्ञैः कर्म पौर्तं करोति च ।।२५४।

तच्च तेषां प्रभावेण मया सर्वमनुष्ठितम् ।
उपकर्त्तॄन् न सन्त्यक्ष्ये तानहं स्वर्गलिप्सया ।।२५५।

---

हे देवराज ! आप स्वर्ग लोक चले जाँये, क्योंकि ऐसे भक्तजनों के, जो सदा भक्तिभाव से सेवा करते हैं, जिनका परित्याग अनुचित है और जो अत्यन्त शिष्ट है, परित्याग करने से मुझे न तो इस लोक में कोई सुख मिलेगा और न परलोक में ॥ २५१ ॥

हे देवनाथ ! यदि मेरे सभी भक्त प्रजाजन मेरे साथ स्वर्ग जा सकते हों तो मैं भी स्वर्ग में चलने को प्रस्तुत हूँ । अन्यथा उनके साथ नरक में भी जाने में मुझे कोई कष्ट नहीं होगा ॥ २५२ ॥

इन्द्र बोले—

राजन् ! सबके पुण्यकर्म भिन्न-भिन्न होते हैं और पापकर्म भी भिन्न-भिन्न ही होते हैं। तब भला तुम स्वर्ग का सुख-भोग कैसे करोगे जिसे एक साथ सब लोग मिल-कर नहीं कर सकते ॥ २५३ ॥

हरिश्चन्द्र बोले—

हे देवराज ! राजा जो राज्य-सुख का भोग करता है, वह अपने कुटुम्ब के लोगों के प्रभाव से करता है। इसी प्रकार वह महायज्ञों का जो अनुष्ठान करता है अथवा जो इष्टापूर्त का पुण्य-कर्म करता है वह सब (उन्हीं लोगों के प्रभाव से करता है) ॥ २५४॥

इसी प्रकार मैंने भी जो कुछ किया है, वह सब अपने कुटुम्ब अर्थात् प्रजाजन के प्रभाव के बल पर किया है। अब स्वर्ग-सुख की भोग-लिप्सा में पड़कर मैं अपने उपकार करने वाले लोगों का साथ नहीं छोड़ सकता ॥ २५५ ॥

तस्माद्यन्मम देवेश किञ्चिदस्ति सुचेष्टितम् ।
दत्तमिष्टमथो जप्तं सामान्यं तैस्तदस्तु नः ।।२५६।

बहुकालोपभोग्यं हि फलं यन्मम कर्मणः ।
तदस्तु दिनमध्येकं तैः समं त्वत्प्रसादतः ।।२५७।

पक्षिण ऊचुः—

एवं भविष्यतीत्युक्त्वा शक्रस्त्रिभुवनेश्वरः ।
प्रसन्नचेता धर्मश्च विश्वामित्रश्च गाधिजः ।।२५८।

विमानकोटिसम्बद्धं स्वर्गलोकान्महीतलम् ।
गत्वायोध्याजनं प्राह दिवमारुह्यतामिति ।।२५९।

तदिन्द्रस्य वचः श्रुत्वा प्रीत्या तस्य च भूपतेः ।
आनीय रोहिताश्वश्च विश्वामित्रो महातपाः ।।२६०।

अयोध्याख्ये पुरे रम्ये सोऽभ्यसिञ्चन्नृपात्मजम् ।
देवैश्च मुनिभिः सिद्धैरभिषिच्य नराधिपम् ।।२६१।

---

इसलिये हे देवेन्द्र ! जो कुछ मेरा पुण्य-कर्म है, जो कुछ मेरा दानकर्म है, जो कुछ मेरा यज्ञयागजन्य फल है और जो कुछ मेरा जप-तप है, वह सब मेरा नहीं, अपितु मेरे प्रजाजन का भी है ।। २५६ ।।

मेरे सत्कर्मों का फल, जिन्हें मैं बहुत समय तक भोगता, आपकी कृपा से, यदि सबके साथ मिलकर एक दिन में ही भोगकर समाप्त कर दूँ तो बड़ा अच्छा होता ।। २५७ ।।

**धर्मपक्षी कहने लगे—**

त्रिभुवन के ईश्वर देवराज इन्द्र ने कहा—'ऐसा ही होगा' और प्रसन्नचित्त भगवान् धर्म तथा गाधिनन्दन विश्वामित्र मुनि (ने भी यही कहा) ।। २५८ ।।

स्वर्गलोक से देवराज भूलोक पर आये जो देव विमानों की भीड़ से भरा था और अयोध्यावासी लोगों से बोले—'आप सब लोग स्वर्ग चलें' ।। २५९ ।।

देवराज इन्द्र की यह बात सुनकर और राजा हरिश्चन्द्र के प्रति प्रगाढ़ प्रेम के कारण, महातपस्वी विश्वामित्र मुनि रोहिताश्व को ले आये और देवगण, मुनिजन तथा सिद्धवृन्द के साथ उन्होंने उस राजकुमार का अयोध्या की रम्य राजधानी में राज्याभिषेक कर दिया ।। २६०-२६१ ।।

राज्ञा सह तदा सर्वे हृष्टपुष्टसुहृज्जनाः ।
सपुत्रभृत्यदारास्ते दिवमारुरुहुर्जनाः ॥२६२॥
पदे पदे विमानात् ते विमानमगमन् नराः ।
तदा सम्भूतहर्षोऽसौ हरिश्चन्द्रश्च पार्थिवः ॥२६३॥
सम्प्राप्य भूतिमतुलां विमानैः स महीपतिः ।
आसाश्चक्रे पुराकारे वप्रप्राकारसंवृते ॥२६४॥
ततस्तस्यर्द्धिमालोक्य श्लोकं तत्रोशना जगौ ।
दैत्याचार्य्यो महाभागः सर्वशास्त्रार्थतत्त्ववित् ॥२६५॥

शुक्र उवाच—

हरिश्चन्द्रसमो राजा न भूतो न भविष्यति ।
यः शृणोति स्वदुःखार्त्तः स सुखं महदाप्नुयात् ॥२६६॥
स्वर्गार्थी प्राप्नुयात् स्वर्गं पुत्रार्थी पुत्रमाप्नुयात् ।
भार्य्यार्थी प्राप्नुयाद्भार्यां राज्यार्थी राज्यमाप्नुयात् ॥२६७॥

---

उसके बाद राजा हरिश्चन्द्र के साथ सभी अयोध्यावासी हृष्ट-पुष्ट प्रजाजन ने अपने पुत्रों और भृत्यों और अपनी धर्मपत्नियों के साथ स्वर्गारोहण किया ॥ २६२ ॥

अयोध्या के नागरिक पद-पद पर एक विमान से दूसरे विमान में जाने लगे, जिसे देखकर महाराज हरिश्चन्द्र को असीम आनन्द मिलने लगा ॥ २६३ ॥

महाराज हरिश्चन्द्र को अतुल ऐश्वर्य मिल गया और विमानों के द्वारा यात्रा करते वे परिवार और प्राकार से परिवेष्टित स्वर्ग के नगर में निवास करने लगे ॥ २६४ ॥

उनकी ऋद्धि-सिद्धि का दृश्य देख, समस्त शास्त्रों के अर्थतत्त्व के वेत्ता, दैत्याचार्य महाभाग शुक्राचार्य ने एक प्रशस्ति-गाथा का गान किया ॥ २६५ ॥

शुक्राचार्य ने यह गाथा गायी—

हरिश्चन्द्र के समान अब तक न कोई राजा हुआ और न आगे होगा। जो हरिश्चन्द्र की चरितगाथा का श्रवण करेगा वह यदि दुःख से पीडित हो तो परम सुख का भोग करेगा ॥ २६६ ॥

(हरिश्चन्द्र की चरित-गाथा के श्रवण से) जो स्वर्ग का अभिलाषी है, उसे स्वर्ग मिलेगा; जो पुत्र की कामना रखता है, उसे पुत्र की प्राप्ति होगी; जो पत्नी का इच्छुक है उसे पत्नी मिलेगी और जो राज्य चाहता है उसे राज्य मिलेगा ॥ २६७ ॥

अहो तितिक्षामाहात्म्यमहो दानफलं महत् ।
यदागतो हरिश्चन्द्रः पुरीञ्चेन्द्रत्वमाप्तवान् ॥२६८॥

पक्षिण ऊचुः—

एतत् ते सर्वमाख्यातं हरिश्चन्द्रविचेष्टितम् ।
अतः परं कथाशेषः श्रूयतां मुनिसत्तम ॥२६९॥

विपाको राजसूयस्य पृथिवीक्षयकारणम् ।
तद्विपाकनिमित्तञ्च युद्धमाडिबकं महत् ॥२७०॥

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे हरिश्चन्द्रोपाख्यानं नामाष्टमोऽध्यायः ॥८॥

---

धन्य है त्याग का माहात्म्य ! धन्य है दान का महाफल ! इन्हीं की महिमा से राजा हरिश्चन्द्र स्वर्गपुरी के निवासी हो गये और इन्द्र का पद प्राप्त कर लिया ॥ २६८ ॥

**धर्मपक्षी बोले—**

हे मुनिराज जैमिनि ! हमने महाराज हरिश्चन्द्र का सब चरितवर्णन कर दिया । इसके बाद की जो कथा है उसे भी सुन लीजिये ॥ २६९ ॥

यह कथा राजसूय यज्ञ के परिणाम की कथा है, पृथिवी के प्रक्षय के कारण की कथा है और उसके निमित्त स्वरूप भयङ्कर आडिबक-युद्ध की कथा है ॥ २७० ॥



## पर्यालोचन

(क) यह एक बड़ा अध्याय है जो पिछले अध्याय में उपक्रान्त हरिश्चन्द्रोपाख्यान का ही पूरक अध्याय है। धर्मपक्षी, विश्वामित्र द्वारा राज्य से निर्वासित हरिश्चन्द्र की जो अगली कहानी कह रहे हैं—वह इस प्रकार है—अपनी धर्मपत्नी शैव्या और बालक रोहिताश्व के साथ राजा हरिश्चन्द्र वाराणसी नगरी में यह सोचकर आ जाते हैं कि वहाँ किसी मनुष्य का राज्य नहीं; अपितु भगवान् शङ्कर का राज्य है, जहाँ से उन्हें कोई निर्वासित नहीं कर सकेगा। किन्तु जैसे ही वे वाराणसी में प्रवेश करते हैं, वैसे ही उनके समक्ष विश्वामित्र विराजमान हो जाते हैं और अपनी दक्षिणा माँगते हैं। राजा हरिश्चन्द्र के पास अपने शरीर, अपनी धर्मपत्नी और अपने अबोध बालक को छोड़ विश्वामित्र को देने के लिये कुछ भी नहीं बचा है। विश्वामित्र राजा की दुर्दशा देखते हुए भी दक्षिणा को निर्धारित अवधि में दक्षिणा लेने का दुराग्रह करते हैं। राजा किंकर्त्तव्यविमूढ़ होकर चिन्तातुर हो जाते हैं; किन्तु उनकी धर्मपत्नी उन्हें उनके सत्यपालनव्रत के अनुष्ठान की पूर्णाहुति के लिये प्रोत्साहित करती है और उनसे आग्रह करती है कि वे उसे किसी के हाथ बेंचकर दक्षिणा देने के वचन का पालन करें। राजा ऐसी दुर्दशा की बात सोचकर बेहोश हो जाते हैं। उन्हें बेहोश पड़े देखकर शैव्या भी मूच्छित हो जाती है। रोहिताश्व अबोध बालक है। भूख-प्यास से विह्वल होकर 'माँ-माँ' पुकारता है और कुछ खाने की रट लगाता है। इसी समय विश्वामित्र पुनः वहाँ उपस्थित होते हैं और पानी का छींटा देकर राजा को होश में लाते हैं और अवधि के भीतर दक्षिणा देने का आग्रह करते हैं।

सूर्य के अस्त होते ही अवधि समाप्त होनेवाली है। सब ओर से निराश होकर राजा अपनी धर्मपत्नी के क्रय के लिये वाराणसी के नागरिकों से याचना करते हैं। एक वृद्ध ब्राह्मण अपनी तरुणी पत्नी की सेवा के लिये शैव्या को खरीदने पहुँच जाता है और राजा को पर्याप्त धन मूल्य के रूप में दे देता है और केश पकड़कर शैव्या को घसीटते ले जाने को तैयार हो जाता है। बालक रोहिताश्व अपनी माँ की फटी साड़ी का आँचल पकड़ कर रोने लगता है, द्विविधा में पड़ी शैव्या ब्राह्मण से अपने पुत्र को भी खरीद लेने के लिये प्रार्थना करती है। शैव्या की बात मानकर ब्राह्मण राजा को और धन देकर उसके बालक को भी खरीद लेता है और शैव्या और रोहिताश्व दोनों को एक साथ बाँधकर ले जाता है। दुर्दैव की प्रेरणा से विश्वामित्र तत्काल वहाँ पहुँच जाते हैं और पत्नी तथा पुत्र के

विक्रय से मिली धनराशि को अपर्याप्त बताकर और धनराशि दक्षिणारूप में देने के अपने दुराग्रह पर आरूढ़ हो जाते हैं।

हरिश्चन्द्र के सामने अपने आपको बेचने के अतिरिक्त और कोई विकल्प नहीं रह गया है। वे काशी के नागरिकों को पुकार-पुकार कर कहने लगते हैं कि कोई भी उन्हें अपना क्रीतदास बना ले, जिससे वे विश्वामित्र के ऋण से उऋण हो जाँय। उनकी पुकार सुनकर एक महाबीभत्स चण्डाल प्रचुर धनराशि देकर उन्हें खरीद लेने की इच्छा प्रकट करता है; किन्तु धर्मसंकट में पड़े राजा चण्डाल के दास बनने की अपेक्षा विश्वामित्र के दास बनने के लिये तत्पर हो जाते हैं। विश्वामित्र अपने दास हरिश्चन्द्र को उसी चण्डाल के हाथ पर्याप्त धन लेकर बेच देते हैं। चण्डाल राजा को अपना क्रीतदास बनाकर चण्डालों की बस्ती में ले जाता है और उनसे श्मशान में जलाये गये मुर्दों के कफन तथा श्मशान-शुल्क के संग्रह के जघन्य कार्य कराने लगता है। एक वर्ष तक राजा चण्डाल के वशवर्ती बनकर उसके सभी कठोर आदेशों का पालन करते हैं। एक वर्ष का यह समय उन्हें एक सौ वर्ष का प्रतीत होता है।

घोर निराशा से ग्रस्त निश्चेष्ट होकर वे जमीन पर लेट जाते हैं और उन्हें नींद आ जाती है। श्मशान में रहने के कारण अथवा दैवदुर्विपाक से वे एक विचित्र स्वप्न देखते हैं, जिसमें वे यह देखते हैं कि उन्होंने दूसरा शरीर धारण किया है और उस शरीर में रहते गुरु-दक्षिणा का वचन निभाया है तथा बारह वर्ष तक विविध दुःख भोगने पर उन्हें छुटकारा मिला है। इसी स्वप्न के चलते रहते उन्होंने यह भी अनुभव किया है कि वे एक डोम की स्त्री के गर्भ में हैं और गर्भस्थ रहते हुए भी यह दृढ़ निश्चय किया है कि दानधर्म का अनुष्ठान कर वे अपना जीवन पवित्र करेंगे। जब वे डोमिन के बालकरूप में उत्पन्न होते हैं तो डोम के सभी घृणित श्मशान-कृत्य करने लगते हैं। वे स्वप्न में ही यह भी देखते हैं कि इस दशा में सात वर्ष बीत जाने पर एक निर्धन मृत ब्राह्मण श्मशान में लाया गया है; किन्तु श्मशान-शुल्क देने में असमर्थ उसके बन्धु-बान्धवों को उन्होंने खरी-खोटी सुनायी है, जिसपर उन्होंने उनसे कहा है कि तू महापापी है। पूर्वजन्म में तू राजा हरिश्चन्द्र था और विश्वामित्र के शाप से अब चण्डाल बना है। यह सब सुनकर भी उन्होंने, उन निर्धन ब्राह्मणों के प्रति दया का व्यवहार नहीं किया है। अत्यन्त रुष्ट होकर ब्राह्मणों ने उन्हें शाप दिया है— 'तू अभी घोर नरक में चला जा'। इतने में ही यमराज भट उन्हें पकड़ लेते हैं और

नरक में लेजाकर उन्हें खौलते तेल के कुण्ड में पटक देते हैं। नरक में निवास करते उन्हें नाना प्रकार की यातनाएँ भोगनी पड़ती हैं और इन्हीं यातनाओं के भोग में, जिसमें एक दिन एक वर्ष सा विकट लगता रहा है, उन्हें एक सौ वर्ष बिताने पड़ते हैं। इन यातनाओं के भोग के बाद उन्हें यमकिङ्कर पृथिवी पर पटक देते हैं। भूलोक में आकर उन्हें कभी गधे, कभी बंदर, कभी बकरे, कभी पक्षी, कभी कीड़े-मकोड़े और कभी जलचर जीवों की योनियों में जन्म लेना पड़ रहा है और नाना प्रकार के कष्ट भोगने पड़ रहे हैं। इन कष्ट-भोगों के बाद भाग्यवश उन्हें मानव-योनि में जन्म लेना पड़ा है। मानव-योनि में वे द्यूत-व्यसन में आकण्ठ-मग्न एक राजा होते हैं, जो जूए में अपनी रानी और अपने राजकुमार के साथ सम्पूर्ण राज्य हार जाता है और खिन्न होकर जंगल में चला जाता है। वहाँ एक सिंह उन्हें खा जाता है; किन्तु वे पुनः जीवित हो जाते हैं और 'हा शैव्या', 'हा रोहिताश्व' की रट लगाने लगते हैं। अकस्मात् उनकी धर्मपत्नी शैव्या रोहिताश्व के साथ उनके समक्ष उपस्थित होती है और उन्हें जुआ खेलने से मना करती है; क्योंकि जुआ खेलने से ही वे अपने सर्वस्व से हाथ धो चुके हैं। दुर्भाग्यवश वे अपनी दुर्दशाग्रस्त पत्नी और पुत्र को नहीं देख पाते; किन्तु तत्काल उन्हें प्रतीत होता है कि वे स्वर्गलोक में पहुँच गये हैं और वहाँ से अपनी रोती-कलपती निर्वस्त्र बनी पत्नी को 'बचाओ, बचाओ' की रट लगाते देखते हैं, जो उनसे यह कहती है कि उनके प्रति किये गये विश्वामित्र के दुर्व्यवहार से यमराज अवगत हो चुके हैं और यह भी जान गये हैं कि उस दुर्दशा में भी उनका सत्य-धर्म-पालन अक्षुण्ण बना रहा है। स्वप्न में उन्हें अपनी जो-जो दुर्दशा दिखायी पड़ती रही है, उन सबको वे बारह वर्ष की अवधि में भोग चुके हैं। बारह वर्ष की अवधि की समाप्ति के बाद यमकिङ्कर उन्हें यमराज के समक्ष पहुँचा देते हैं। यमराज से उन्हें पता चलता है कि महात्मा विश्वामित्र ने क्रोध के आवेश में जो शाप दिया, वह अनिवार्य है और उन्हें (राजा हरिश्चन्द्र को) मनुष्य-लोक में जाकर अवशिष्ट दुःख का भोग करना भी अनिवार्य है। सम्पूर्ण दुःखभोग की समाप्ति होने पर ही उनका कल्याण है, अन्यथा नहीं।

राजा हरिश्चन्द्र विचित्र मनःस्थिति में हैं। ऐसी स्थिति में ही उन्हें यमदूत स्वर्गलोक से पृथिवीलोक पर पटक देते हैं। यह सब स्वप्न-दृश्य जब समाप्त होता है और उनकी नींद टूटती है तब वे श्मशानवासी श्वपचों से पूछने लगते हैं कि बारह वर्ष बीत गये या नहीं। श्वपच इस पर हँस पड़ते हैं और उनमें से एक कह उठता है कि एक वर्ष ही बीता है। यह सुनकर दुःख विह्वल राजा अपनी पत्नी और अपने पुत्र की कल्याण-कामना के लिये धर्म और कृष्ण तथा बृहस्पति और इन्द्र प्रभृति देवगण

की प्रार्थना करने लगते हैं और पुनः श्वपच-वेश में, श्मशान के स्वामी के आदेश-पालन में लग जाते हैं। उन्हें स्वप्न में देखे दृश्यों का विस्मरण हो जाता है। इसी बीच वृद्ध ब्राह्मण की क्रीतदासी बनी उनकी पत्नी शैव्या, सर्पदंश से मरे अपने पुत्र रोहिताश्व को लेकर उसी श्मशान में आ पहुँचती है और अपने पति राजा हरिश्चन्द्र को पुकार-पुकार कर 'बचाओ, बचाओ' की रट लगाती है। दुर्दैव की निर्दयता से वे अपनी राजरानी और राजकुमार को पहले पहचान नहीं पाते किन्तु अन्त में जब उन्हें पहचानते हैं तो दुःखकातर होकर रो पड़ते हैं। उसी करुण परिस्थिति में वे अपने मृत पुत्र को अपनी गोद में लेकर मूर्च्छित होने लगते हैं। शैव्या उन्हें पहचान जाती है और विलाप करती बड़बड़ाती रहती है कि धर्मपरायणता से भी लोक-जीवन में कोई कल्याण नहीं और न देवपूजा तथा सत्यपालन से ही कोई लाभ है।

शैव्या की कारुणिक दशा देखकर और अपने आपको ही अपने पुत्र रोहिताश्व की मृत्यु का कारण मानकर वे चिता तैयार करते हैं और उसी में अपने मृत पुत्र को लेकर अपना प्राणान्त करने के लिये तत्पर हो उठते हैं और धर्मपत्नी शैव्या को उस ब्राह्मण की ही सर्वविध सेवा के लिए जीवित रहने की दुःखद आज्ञा देते हैं। शैव्या भी उनके साथ ही चिता में जलकर अपना जीवन समाप्त करने पर कटिबद्ध हो जाती है। राजा और रानी की ऐसी परिस्थिति देख ब्रह्मा, धर्म, सिद्ध-गन्धर्व, लोकपाल, देवगण आदि उनके सामने उपस्थित हो जाते हैं और उनसे यह कहते हैं कि उन्हें जो कुछ भी सहना पड़ा है वह सब उनकी धर्म-परीक्षा रही है। उनके समक्ष इन्द्र उपस्थित होकर कहते हैं कि उन्होंने अपने सत्य-पालन के लोकातिशायी धर्म का पालन कर शाश्वत लोकों पर विजय पायी है। इन्द्र के इस आश्वासन के साथ ही स्वर्ग से अमृत की वर्षा होती है, जिससे रोहिताश्व जीवित हो उठता है और अपने माता-पिता को देख प्रसन्न हो जाता है। साक्षात् धर्म देव उनके सामने आकर यह कहते हैं कि पूर्वजन्म के पापफल के भोगरूप में उनके भावी क्लेशों को जानकर उन्होंने स्वयं श्वपच का रूप-धारण किया है और उनकी (राजा-राजरानी और राजपुत्र की) जो कुछ भी दुर्दशा हुई है उससे उनका निस्तार हो गया है और वे अपनी पत्नी और अपने पुत्र के साथ स्वर्ग सुख का भोग करने के लिए देवविमान पर आरूढ़ होकर स्वर्ग-यात्रा के लिये तत्काल प्रस्थान कर सकते हैं। राजा हरिश्चन्द्र धर्मदेव से अनुनय-विनय करने लगते हैं कि कोसल के अपने प्रजाजन को दुःखमग्न छोड़कर वे स्वर्ग-सुखभोग के इच्छुक नहीं और उनके जो भी पुण्यकर्म फल हैं, वे उनके प्रजाजन को बाँट दिये जाँय। त्रिभुवन के ईश्वर इन्द्र राजा हरिश्चन्द्र की प्रार्थना पर द्रवित हो जाते हैं और उन्हें

कोसल के प्रजाजन, राजपत्नी और राजकुमार के साथ स्वर्ग सुखभोग के लिये आदेश देते हैं। महातपस्वी विश्वामित्र राजा के सत्यपालन से परम प्रसन्न होकर उनके पुत्र रोहिताश्व को अयोध्या के राजसिंहासन पर प्रतिष्ठापित करते हैं। राजा हरिश्चन्द्र अपनी धर्मपत्नी शैव्या तथा अपने समस्त कोसलवासी प्रजागण के साथ स्वर्गसुखभोग के लिये स्वर्गलोक में चले जाते हैं। इस प्रकार राजा हरिश्चन्द्र त्रिभुवन में सत्य हरिश्चन्द्र के महनीय नाम से प्रसिद्ध होते हैं।

(ख) यह हरिश्चन्द्रोपाख्यान पुराण-साहित्य में धर्मपरीक्षा का एक अप्रतिम आख्यान है और इस आख्यान के द्वारा पूर्वजन्म के पाप-पुण्य की प्रबल शक्ति तथा दुःखद अथवा सुखदफलभोग से ही कर्म विपाक से मुक्ति प्रभृति विविध रहस्यों का उद्घाटन किया गया है। देवलोक और मनुष्यलोक का परस्पर सम्बन्ध भी इसी के द्वारा सूचित किया गया है।

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'हरिश्चन्द्रोपाख्यान' नामक ८वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥

—: ० :—

# नवमोऽध्यायः

पक्षिण ऊचुः—

राज्यच्युते हरिश्चन्द्रे गते च त्रिदशालयम् ।
निश्चक्राम महातेजा जलवासात् पुरोहितः ॥१॥

वशिष्ठो द्वादशाब्दान्ते गङ्गापर्य्युषितो मुनिः ।
शुश्राव च समस्तन्तु विश्वामित्रविचेष्टितम् ॥२॥

हरिश्चन्द्रस्य नाशश्च राज्ञश्चोदारकर्मणः ।
चण्डालसम्प्रयोगश्च भार्य्यातनयविक्रयम् ॥३॥

स श्रुत्वा सुमहाभागः प्रीतिमानवनीपतौ ।
चकार कोपं तेजस्वी विश्वामित्रमृषिं प्रति ॥४॥

वशिष्ठ उवाच—

मम पुत्रशतं तेन विश्वामित्रेण घातितम् ।
तत्रापि नाभवत् क्रोधस्तादृशो यादृशोऽद्य मे ॥५॥

---

**धर्मपक्षी बोले—**

राज्य से च्युत महाराज हरिश्चन्द्र जब स्वर्गलोक में चले गये, तब उनके महातेजस्वी पुरोहित जो जलमग्न होकर तपश्चरण में लगे थे, जल से बाहर निकले ॥ १ ॥

उनके ये पुरोहित मुनि वशिष्ठ थे, जो बारह वर्ष के बाद, गङ्गाजल के भीतर से निकले थे। बाहर निकलते ही उन्हें विश्वामित्र की कुचेष्टाओं का सब वृतान्त सुनने को मिला ॥ २ ॥

उदारचरित राजा हरिश्चन्द्र का सर्वनाश, चण्डाल के द्वारा दासरूप में उनकी नियुक्ति और उनकी पत्नी और पुत्र का विक्रय (यह सब उन्होंने सुना) ॥ ३ ॥

महाभाग महातेजस्वी मुनि वशिष्ठ, जो राजा हरिश्चन्द्र के प्रेमी थे, यह सब वृत्तान्त सुनकर, ऋषि विश्वामित्र पर बड़े क्रुद्ध हो गये ॥ ४ ॥

**वशिष्ठ ने कहा—**

विश्वामित्र ने मेरे एक सौ पुत्रों का वध किया था, किन्तु तब भी मुझे इतना क्रोध नहीं हुआ था, जितना आज (राजा हरिश्चन्द्र को क्लेश पहुंचाने का वृत्तान्त सुनकर) हो रहा है ॥ ५ ॥

श्रुत्वा नराधिपमिमं स्वराज्यादवरोपितम् ।
महात्मानं महाभागं देवब्राह्मणपूजकम् ॥६॥

यस्मात् स सत्यवाक् शान्तः शत्रावपि विमत्सरः ।
अनागाश्चैव धर्मात्मा अप्रमत्तो मदाश्रयः ॥७॥

सपत्नीभृत्यपुत्रस्तु प्रापितोऽन्त्यां दशां नृपः ।
स राज्याच्च्यावितोऽनेन बहुशश्च खिलीकृतः ॥८॥

तस्माद् दुरात्मा ब्रह्मद्विट् प्राज्ञानामवरोपितः ।
मच्छापोपहतो मूढः स बकत्वमवाप्स्यति ॥९॥

पक्षिण ऊचुः—

श्रुत्वा शापं महातेजा विश्वामित्रोऽपि कौशिकः ।
त्वमप्याडिर्भवस्वेति प्रतिशापमयच्छत ॥१०॥

अन्योऽन्यशापात् तौ प्राप्तौ तिर्य्यक्त्वं परमद्युती ।
वशिष्ठः स महातेजा विश्वामित्रश्च कौशिकः ॥११॥

---

महात्मा, महाभाग और देव-ब्राह्मण-सेवक राजा हरिश्चन्द्र को विश्वामित्र ने राजसिंहासन से उतार दिया है—यह वृतान्त आज सुनने के बाद (मैं क्रोध में पागल हो रहा हूँ) ॥ ६ ॥

इसका कारण यह है कि राजा हरिश्चन्द्र सत्यवादी थे, शान्त स्वभाव के थे, शत्रु के प्रति भी मात्सर्य का भाव नहीं रखते थे, सर्वथा निष्पाप थे, धर्मात्मा थे, अप्रमत्त थे और मेरे आश्रय में थे ॥ ७ ॥

ऐसा राजा, अपनी धर्मपत्नी, अपने भृत्यगण और अपने पुत्र के साथ विश्वामित्र के द्वारा दुर्दशा की पराकाष्ठा पर पहुँचा दिया गया और इतना ही नहीं, उसे उसके राज्य से निर्वासित किया गया और नाना प्रकार से अपमानित किया गया ॥ ८ ॥

इसलिए मैं शाप देता हूँ कि ब्रह्मद्रोही, दुष्ट और महामूढ़ विश्वामित्र, जिसे कोई भी बुद्धिमान् व्यक्ति महापतित समझेगा, बगुला बन जाय ॥ ९ ॥

**धर्मपक्षी बोले—**

महातेजस्वी कौशिक विश्वामित्र ने वशिष्ठ के शाप की बात सुनी और बदले में वशिष्ठ को शाप दे दिया—'तू भी सारस हो जा' ॥ १० ॥

इस प्रकार महातप से देदीप्यमान वे दोनों अर्थात् महातेजस्वी वशिष्ठ और कौशिक विश्वामित्र एक दूसरे के शाप के प्रभाव से पक्षी बन गये ॥ ११ ॥

अन्यजातिसमायोगं गतावप्यमितौजसौ ।
युयुधातेऽतिसंरब्धौ महाबलपराक्रमौ ॥१२॥

योजनानां सहस्रे द्वे प्रमाणेनाडिरुच्छ्रितः ।
यन्नवत्यधिकं ब्रह्मन्! सहस्रत्रितयं बकः ॥१३॥

तौ तु पक्षप्रहाराभ्यामन्योन्यस्योरुविक्रमौ ।
प्रहरन्तौ भयं तीव्रं प्रजानाञ्चक्रतुस्तदा ॥१४॥

विधूय पक्षाणि बको रक्तोद्वृत्ताक्षिराहनत् ।
आडिं सोऽप्युन्नतग्रीवो बकं पद्भ्यामताडयत् ॥१५॥

तयोः पक्षानिलापास्ताः प्रपेतुर्गिरयो भुवि ।
गिरिप्रपाताभिहता चकम्पे च वसुन्धरा ॥१६॥

क्ष्मा कम्पमाना जलधीनुद्वृत्ताम्बूंश्चकार च ।
ननाम चैकपार्श्वेन पातालगमनोन्मुखी ॥१७॥

केचिद्गिरिनिपातेन केचिदम्भोधिवारिणा ।
केचिन्महीस्खलनात् प्रययुः प्राणिनः क्षयम् ॥१८॥

---

वे दोनों महाबली, महापराक्रमी और महाक्रोधी मनुष्य-योनि से भिन्न योनि में चले जाने पर भी अत्यन्त उग्रता के साथ आपस में लड़ने लगे ॥ १२ ॥

सारस ने अपनी देह दो हजार योजन लम्बी-चौड़ी बना ली और बगुले ने अपनी देह तीन हजार नब्बे योजन फैला दी ॥ १३ ॥

प्रबल पराक्रमी उन दोनों ने अपने डैनों से एक दूसरे पर प्रहार प्रारम्भ कर दिया, जिसे देख देख लोगों के हृदय में तीव्र भय का संचार होने लगा ॥ १४ ॥

बगुले ने अपने डैने फड़फड़ाये और क्रोध से लाल-आँखें तरेर कर उन डैनों से सारस को मारा। सारस ने भी अपनी गर्दन ऊँची की और पैरों से बगुले पर चोट की ॥ १५ ॥

उन दोनों के पंखों की प्रचण्ड वायु से प्रकम्पित होकर पर्वत टूट-टूटकर पृथ्वी पर गिरने लगे और पर्वतों के पतन से आहत हुई वसुन्धरा काँपने लगी ॥ १६ ॥

जब पृथ्वी काँपने लगी, तब समुद्रों की जलराशि में उथल-पुथल होने लगी और ऐसा लगने लगा मानो पृथ्वी करवट लेकर पाताल में धँस जायेगी ॥ १७ ॥

कुछ जीव तो पर्वतों के गिरने से मर गये, कुछ समुद्र की जलराशि में डूब मरे और कुछ पृथ्वी के डगमगाने से नाश में मिल गये ॥ १८ ॥

इति सर्वं परित्रस्तं हाहाभूतमचेतनम् ।
जगदासीत् सुसम्भ्रान्तं पर्य्यस्तक्षितिमण्डलम् ॥१९॥

हा वत्स ! हा कान्त ! शिशो ! प्रयाह्योषोऽस्मि संस्थितः ।
हा प्रिये ! कान्त ! शैलोऽयं पतत्याशु पलायताम् ॥२०॥

इत्याकुलीकृते लोके संत्रासविमुखे तदा ।
सुरैः परिवृतः सर्वैराजगाम पितामहः ॥२१॥

प्रत्युवाच च विश्वेशस्तावुभावतिकोपितौ ।
युद्धं वा विरमत्वेतल्लोकाः स्वास्थ्यं व्रजन्तु च ॥२२॥

शृण्वन्तावपि तौ वाक्यं ब्रह्मणोऽव्यक्तजन्मनः ।
कोपामर्षसमाविष्टौ युयुधाते न तस्थतुः ॥२३॥

ततः पितामहो देवस्तं दृष्ट्वा लोकसंक्षयम् ।
तयोश्च हितमन्विच्छन् तिर्य्यग्भावमपानुदत् ॥२४॥

---

इस प्रकार सारा जगत्, जिसका क्षितिमण्डल अस्त-व्यस्त हो गया था, बहुत अधिक भयाक्रान्त हो उठा, हाहाकार से भर उठा, मूर्च्छित हो गया और अत्यधिक संत्रास से विह्वल बन गया ॥ १९ ॥

(चारों ओर यही सुनयी देने लगा)—हाय मेरे पत्र ! हाय मेरे प्रियतम ! हाय मेरे बच्चे ! भागो–मैं यहाँ हूँ। हा प्रिये ! हा प्रियतम ! पहाड़ टूट रहा है, भागो जल्दी भागो ॥ २० ॥

इस प्रकार जब सारा लोक व्याकुल हो उठा और संत्रास के कारण निष्प्रभ हो गया, तब देवताओं के साथ पितामह पधारे ॥ २१ ॥

त्रिलोकी के अधिपति पितामह ने अत्यन्त क्रुद्ध उन दोनों (विश्वामित्र—बगुला और वशिष्ठ–सारस) से कहा कि अपना युद्ध बन्द करो, जिसमें त्रैलोक्य के निवासी स्वस्थचित्त हो सकें ॥ २२ ॥

अजन्मा किं वा अव्यक्त प्रकृति के कारण पितामह की बात सुनकर भी क्रोध और अमर्ष से आविष्ट वे दोनों लड़ते ही रहे। उन्होंने लड़ना बन्द नहीं किया ॥ २३ ॥

इसके बाद पितामह ब्रह्मदेव ने जब लोक-संहार देखा और उनका भी हित सोचा, तो उनका पक्षीरूप में परिवर्तन दूर कर दिया ॥ ॥२४॥

ततस्तौ पूर्वदेहस्थौ प्राह देवः प्रजापतिः ।
व्युदस्ते तामसे भावे वशिष्ठ-कौशिकर्षभौ ।।२५।

जहि वत्स वशिष्ठ त्वं त्वञ्च कौशिक सत्तम ।
तामसं भावमाश्रित्य ईदृग्युद्धं चिकीर्षितम् ।।२६।

राजसूयविपाकोऽयं हरिश्चन्द्रस्य भूपतेः ।
युवयोर्विग्रहश्चायं पृथिवीक्षयकारकः ।।२७।

न चापि कौशिकश्रेष्ठस्तस्य राज्ञोऽपराध्यते ।
स्वर्गप्राप्तिकरो ब्रह्मन्नपकारपदे स्थितः ।।२८।

तपोविघ्नस्य कर्त्तारौ कामक्रोधवशं गतौ ।
परित्यजत भद्रं वो ब्रह्म हि प्रचुरं बलम् ।।२९।

एवमुक्तौ ततस्तेन लज्जितौ तावुभावपि ।
क्षमयामासतुः प्रीत्या परिष्वज्य परस्परम् ।।३०।

---

उसके बाद जब दोनों का तामसिक स्वभाव दूर हुआ और दोनों ने अपने पहले का ऋषि-शरीर धारण कर लिया तब उन दोनों अर्थात् ऋषि वशिष्ठ और ऋषि विश्वामित्र से प्रजापति ब्रह्मदेव ने कहा ॥ २५ ॥

हे प्रियवर वशिष्ठ और महात्मा विश्वामित्र ! तुम दोनों तामस प्रवृत्ति से पराभूत होकर परस्पर ऐसे (लोक-संहारक) युद्ध करने की चेष्टा से निवृत्त हो जाओ ॥ २६ ॥

राजा हरिश्चन्द्र के राजसूय यज्ञ का यह (भीषण) परिणाम और तुम दोनों का यह परस्पर भयंकर संघर्ष—दोनों भूलोक का सर्वनाश कर देंगे ॥ २७ ॥

ऋषिवर वशिष्ठ ! कौशिक विश्वामित्र ने कोई अपराध नहीं किया है, जिससे महाराज हरिश्चन्द्र का कोई अनिष्ट हुआ हो। वस्तुतः कौशिक विश्वामित्र ने तो महाराज हरिश्चन्द्र का उपकार किया है, जिसके कारण उन्हें स्वर्ग मिला है ॥ २८ ॥

तुम दोनों तपस्या के विघ्नभूत काम और क्रोध के वशंवद हो गये हो। अब छोड़ो अपने-अपने काम-क्रोध, जिसमें तुम दोनों का कल्याण हो। सबसे बड़ा बल ब्रह्म-बल है ॥ २९ ॥

(ब्रह्मदेव के द्वारा) ऐसा कहे जाने पर वे दोनों (वशिष्ठ और विश्वामित्र) बड़े लज्जित हुए और प्रेम-पूर्वक परस्पर आलिङ्गन कर उन्होंने एक दूसरे को क्षमा कर दिया ॥ ३० ॥

ततः सुरैर्वन्द्यमानो ब्रह्मा लोकं निजं ययौ।
वशिष्ठोऽप्यात्मनः स्थानं कौशिकोऽपि स्वमाश्रयम्।।३१।

एतदाडिबकं युद्धं हरिश्चन्द्रकथां तथा।
कथयिष्यन्ति ये मर्त्याः सम्यक् श्रोष्यन्ति चैव ये।।३२।

तेषां पापापनोदन्तु श्रुतं ह्येव करिष्यति।
न चैव विघ्नकार्य्याणि भविष्यन्ति कदाचन।।३३।

।। इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे आडि-बकयुद्धवर्णनं नाम नवमोऽध्यायः ।।



उसके बाद देववृन्द ने ब्रह्मदेव की वन्दना की और ब्रह्मदेव अपने लोक के लिए प्रस्थान किये। वशिष्ठ अपने आश्रम पर चले गये और विश्वामित्र भी अपने आश्रम पर पहुँच गये ।। ३१ ।।

यही आडि-बक (सारस और बगुले का) युद्ध है और राजा हरिश्चन्द्र की कथा है। इन कथाओं को जो लोग सुनायेंगे और जो लोग सुनेंगे (वे पापमुक्त हो जायेंगे) ।। ३२ ।।

आडि-बक युद्ध की इस कथा के श्रवण मात्र से ही लोगों के पाप-संताप नष्ट हो जायेंगे और उनके कार्य में कभी-भी कोई विघ्न-बाधा नहीं पड़ेगी ।। ३३ ।।

—:०:—

## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय में वर्तमान जीवन के संपर्क में आये दो परस्पर विरोधी ऋषि-मुनियों में भी पूर्वजन्म की योनियों के परस्पर विरोध के संस्कार का संक्रमण प्रतिपादित है। विश्वामित्र और वशिष्ठ दोनों ऋषि थे; किन्तु पूर्वजन्म में वे जिस जीव-योनि में जन्म लेते रहे, उस योनि में रहते हुए भी उनमें परस्पर विद्रोह-वैमनस्य चलता ही रहा। वशिष्ठ राजा हरिश्चन्द्र के गुरु-पुरोहित थे और जिन दिनों राजा हरिश्चन्द्र विश्वामित्र के शाप से दुर्दशा-ग्रस्त जीवन जी रहे थे उन दिनों—वस्तुतः बारह वर्ष—वे गङ्गा में योगावस्थ होकर जलमग्न पड़े थे। समाधि की समाप्ति के बाद जल से बाहर आने पर उन्होंने अपने प्रिय शिष्य महाराज हरिश्चन्द्र की विश्वामित्र के द्वारा की गयी दुर्गति की बातें सुनी और शोक से अभिभूत होने पर भी क्रोधावेश में आकर विश्वामित्र को बगुले की योनि में चले जाने का शाप दे दिया। विश्वामित्र ने भी क्रुद्ध होकर वशिष्ठ को सारस की योनि में चले जाने का प्रति-शाप दे डाला। दोनों ऋषि पक्षी-योनि में परिर्वातित हो गये; किन्तु उनके पारस्परिक वैमनस्य के संस्कार की शक्ति में कोई ह्रास नहीं हुआ। अन्ततोगत्वा दोनों अर्थात् बक-योनि में गये विश्वामित्र और आडि अर्थात् सारस-योनि में गये वशिष्ठ का घमासान युद्ध हुआ। दोनों महायोगी तपस्वी थे। अपनी-अपनी महिमा-सिद्धि के बल से दोनों ने अपने आकार विकराल बना लिये और भयङ्कर युद्ध में लग गये। इनके युद्ध से स्वर्ग और पृथिवी—दोनों लोकों के लोग भयभीत और व्याकुल हो गये। पृथिवीलोक और देवलोक के प्राणियों की प्रार्थना से साक्षात् ब्रह्मा प्रजापति आडि-बक-युद्ध के विराम के लिये आडि-बक युद्ध-भूमि पर पहुँचे और दोनों को यह कह कर शान्त किया कि तमोगुण के उद्रेक ने उन दोनों के सात्त्विक स्वभाव का नाश कर दिया है, जिसके कारण उनका परस्पर विरोध त्रिभुवन के विनाश का कारण हो रहा है। दोनों ने युद्ध बन्द किया और पक्षी-योनि से मनुष्य-योनि में परिर्वातित हुए तथा परस्पर क्षमा-याचना की। अन्त में शान्त होकर ब्रह्मानुभव के आनन्द-लाभ के लिये दोनों अपने-अपने आश्रमों में जाकर तपश्चरण में लग गये।

(ख) पुराणकार ने वशिष्ठ और विश्वामित्र के संघर्ष को 'आडि' और 'बक' जाति के पक्षियों के संघर्ष के रूप में जो प्रस्तुत किया है, वह पुराण-साहित्य की निराली साहित्यिक परम्परा है, जो विश्वविदित 'पञ्चतन्त्र' की रचना में स्पष्ट दिखायी देती है।

(ग) पुराणकार ने इस 'आडि-बक-युद्ध' नामक ९वें अध्याय का जो निष्कर्ष अपने शब्दों में निकाला है, वह यह है कि काम और क्रोध का बल आत्मा का बल नहीं; अपि तु अनात्मा का बल है। वास्तविक बल आत्मबल है और उस बल की प्राप्ति में ही वास्तविक सुख की प्राप्ति संभव है। तपस्या की यही परमसिद्धि है। तपश्चर्या से जो आत्मबल मिलता है, वह अदम्य और शाश्वत होता है—'ब्रह्म हि प्रचुरं बलम्' (श्लोक सं०—२९ का अन्तिम चरण)।

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'आडि-बक' नामक ९वें
अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥



# दशमोऽध्यायः

जैमिनिरुवाच---

संशयं द्विजशार्दूलाः प्रब्रूत मम पृच्छतः ।
आविर्भाव-तिरोभावौ भूतानां यत्र संस्थितौ ।।१।

कथं सञ्जायते जन्तुः कथं वा स विवर्द्धते ।
कथं वोदरमध्यस्थस्तिष्ठत्यङ्गनिपीडितः ।।२।

निष्क्रान्तिमुदरात् प्राप्य कथं वा वृद्धिमृच्छति ।
उत्क्रान्तिकाले च कथञ्चिद्भावेन वियुज्यते ।।३।

कृत्स्नो मृतस्तथाश्नाति उभे सुकृत-दुष्कृते ।
कथं ते च तथा तस्य फलं सम्पादयन्त्युत ।।४।

कथं न जीर्यते तत्र पिण्डीकृत इवाशये ।
स्त्रीकोष्ठे यत्र जीर्यन्ते भुक्तानि सुगुरूण्यपि ।
भक्ष्याणि यत्र नो जन्तुर्जीर्य्यते कथमल्पकः ।।५।

---

**जैमिनि मुनि बोले—**

हे धर्मपक्षिराज ! प्राणमात्र का आविर्भाव और तिरोभाव जहाँ होता है, उसके सम्बन्ध में मेरे मन में संशय है । (जिसके निवारण के लिये) आप से पूछ रहा हूँ, कृपया इस विषय में बतावें ॥ १ ॥

जगत् के जीवजन्तु कैसे उत्पन्न होते हैं, कैसे बढ़ते हैं और कैसे गर्भाशय में सिमटे सिकुड़े अङ्ग-प्रत्यङ्ग लिये पड़े रहते हैं ? ॥ २ ॥

गर्भाशय से निकलकर वे कैसे बड़े होते हैं और जब उनका प्राणान्त होता है, तब कैसे वे चेतना रहित हो जाते हैं ॥ ३ ॥

समस्त प्राणी मृत्यु के बाद अपने पुण्य और पाप का फल भोगते हैं; किन्तु उनके ये पुण्य-पाप कैसे फल-भोग के कारण बन जाते हैं ? ॥ ४ ॥

जब स्त्री के उदर में गरिष्ठ भक्ष्य-भोज्य भी पच जाता है, तब उसी में सिकुड़ा पड़ा प्राणी क्यों कर नहीं पच जाता ? वहाँ छोटा सा प्राणी भोजन की ही भाँति पच कर क्यों नहीं समाप्त हो जाता ? ॥ ५ ॥

एतन्मे ब्रूत सकलं सन्देहोक्तिविवर्जितम् ।
तदेतत् परमं गुह्यं यत्र मुह्यन्ति जन्तवः ।।६।

पक्षिण ऊचुः—

प्रश्नभारोऽयमतुलस्त्वयास्मासु निवेशितः ।
दुर्भाव्यः सर्वभूतानां भावाभावसमाश्रितः ।।७।

तं शृणुष्व महाभाग यथा प्राह पितुः पुरा ।
पुत्रः परमधर्म्मात्मा सुमतिर्नाम नामतः ।।८।

ब्राह्मणो भार्गवः कश्चित् सुतमाह महामतिः ।
कृतोपनयनं शान्तं सुमतिं जडरूपिणम् ।।९।

वेदानधीष्व सुमते ! यथानुक्रममादितः ।
गुरुशुश्रूषणे व्यग्रो भैक्षान्नकृतभोजनः ।।१०।

ततो गार्हस्थ्यमास्थाय चेष्ट्वा यज्ञाननुत्तमान् ।
इष्टमुत्पादयापत्यमाश्रयेथा वनं ततः ।।११।

---

कृपा कर इस विषय में विस्तार से बतावें, जिसमें संदेह की कोई बात न रह जाय। यह एक महारहस्य है, जिसके विषय में सभी भ्रान्ति-ग्रस्त हैं ॥ ६ ॥

**धर्म-पक्षी बोले—**

जैमिनिमुनि ! आपने जगत् के समस्त जीव-जन्तुओं के आविर्भाव और तिरोभाव से सम्बद्ध जो प्रश्न पूछा है, जिसकी कल्पना भी करना कठिन है, वह मुझ पर एक बड़ा भार सा लाद दिया है ॥ ७ ॥

अस्तु, हे महाभाग ! पहले की बात है, सुमति नाम का एक परम धर्मात्मा पुत्र था, जिसने अपने पिता के समक्ष इस प्रकार की बातें कहीं थीं—आप वही सब सुन लें ॥ ८ ॥

एक बड़े बुद्धिमान् भृगुवंश में उत्पन्न कोई ब्राह्मण थे। उन्होंने उपनयन संस्कार के बाद, जड़बुद्धि-से प्रतीत होनेवाले, बड़े शान्त स्वभाव के अपने पुत्र सुमति से कहा ॥ ९ ॥

सुमति ! गुरुसेवा में संलग्न होकर भिक्षा में मिले अन्न के भोजन पर निर्भर रहकर, क्रमशः आरम्भ से अन्त तक, वेदों का अध्ययन कर डालो ॥ १० ॥

उसके बाद गृहस्थाश्रम में प्रविष्ट होकर बड़े-बड़े यज्ञों का अनुष्ठान करो और जब मनचाही सन्तान उत्पन्न हो जाय, तब वन का आश्रय लो (वानप्रस्थ आश्रम में चले जाओ) ॥ ११ ॥

वनस्थश्च ततो वत्स परिव्राड् निष्परिग्रहः ।
एवमाप्स्यसि तद्ब्रह्म यत्र गत्वा न शोचसि ।।१२।

पक्षिण ऊचुः—

इत्येवमुक्तो बहुशो जडत्वान्नाह किञ्चन ।
पिताऽपि तं सुबहुशः प्राह प्रीत्या पुनः पुनः ।।१३।
इति पित्रा सुतस्नेहात् प्रलोभि मधुराक्षरम् ।
स चोद्यमानो बहुशः प्रहस्येदमथाब्रवीत् ।।१४।
तातैतद्बहुशोऽभ्यस्तं यत् त्वयाद्योपदिश्यते ।
तथैवान्यानि शास्त्राणि शिल्पानि विविधानि च ।।१५।
जन्मनामयुतं साग्रं मम स्मृतिपथं गतम् ।
निर्वेदाः परितोषाश्च क्षयवृद्ध्युदये गताः ।।१६।
शत्रुमित्रकलत्राणां वियोगाः सङ्गमास्तथा ।
मातरो विविधा दृष्टाः पितरो विविधास्तथा ।।१७।

---

वानप्रस्थ ले लेने के बाद नितान्त निष्परिग्रह बनो और परिव्राजक अथवा सन्यासी हो जाओ। ऐसा करने पर तुम्हें उस 'ब्रह्म' रूप परमतत्त्व की प्राप्ति हो जायगी, जिससे तुम सभी शोक-मोह से छुटकारा पा जाओगे ॥ १२ ॥

**धर्मपक्षियों ने कहा—**

(पिता के द्वारा) इस प्रकार बहुत बार कहे जाने पर भी जड़बुद्धि होने के कारण पुत्र (सुमति) कुछ भी नहीं बोला। पिता प्रेमवश, बार-बार, पुत्र को यह सब कहते ही रहे ॥ १३ ॥

अन्ततोगत्वा पुत्रप्रेम से प्रेरित पिता के द्वारा, बड़ी चिकनी-चुपड़ी मीठी-मीठी बातें सुनाने पर पुत्र (सुमति) हँसने लगा और हँसते हुए बोला ॥ १४ ॥

पिता जी! आज आपने जो उपदेश दिये हैं, उनके अनुसार मैंने पहले ही बहुत कुछ किया है। मैंने विविध शास्त्रों का अनुशीलन किया है और विविध शिल्पों का ज्ञान भी अर्जित कर लिया है ॥ १५ ॥

मेरे स्मृति-पटल पर पिछले असंख्य जन्मों की बातें अंकित हैं—क्षय से सम्बद्ध अगणित दुःख अंकित हैं और अभ्युदय से संम्बद्ध अगणित सुख भी अंकित हैं ॥ १६ ॥

शत्रुओं, मित्रों और पत्नियों के संयोग और वियोग की घटनाएँ अंकित हैं। पिछले जन्मों में जितनी भी मेरी माताएँ हो चुकी हैं और जितने भी पिता हो चुके हैं—वे सब मेरी स्मृति में हैं ॥ १७ ॥

अनुभूतानि सौख्यनि दुःखानि च सहस्रशः ।
बान्धवा बहवः प्राप्ताः पितरश्च पृथग्विधाः ।।१८।

विण्मूत्रपिच्छिले स्त्रीणां तथा कोष्ठे मयोषितम् ।
पीडाश्च सुभृशं प्राप्ता रोगाणाञ्च सहस्रशः ।।१९।

गर्भदुःखान्यनेकानि बालत्वे यौवने तथा ।
वृद्धतायां तथाप्तानि तानि सर्वाणि संस्मरे ।।२०।

ब्राह्मण-क्षत्रिय-विशां शूद्राणाञ्चापि योनिषु ।
पुनश्च पशुकीटानां मृगाणामथ पक्षिणाम् ।।२१।

तथैव राजभृत्यानां राज्ञाञ्चाहवशालिनाम् ।
समुत्पन्नोऽस्मि गेहेषु तथैव तव वेश्मनि ।।२२।

भृत्यतां दासताञ्चैव गतोऽस्मि बहुशो नृणाम् ।
स्वामित्वमीश्वरत्वं च दरिद्रत्वं तथा गतः ।।२३।

---

मैंने सहस्रों प्रकार के सुखों और सहस्रों प्रकार के दुःखों का अनुभव किया है। मेरे अनेकानेक बन्धु-बान्धव हो चुके हैं और भिन्न-भिन्न स्वभाव के पिता भी हो चुके हैं ॥ १८ ॥

विष्ठा और मलमूत्र से भरे नारी-गर्भों में मैं निवास कर चुका हूँ और सहस्रों रोगों की पीड़ाएँ भोग चुका हूँ ॥ १९ ॥

अबतक गर्भस्थ होने के अनेक दुःख तथा बचपन, जवानी और बुढ़ापा के अनेक दुःख, जिन्हें मैं भोग चुका हूँ—सबका मुझे स्मरण है ॥ २० ॥

जैसे पहले कभी ब्राह्मण-योनि में, कभी क्षत्रिय-योनि में, कभी वैश्य-योनि में, कभी शूद्र-योनि में, कभी पशु-योनि में, कभी कीट-योनि में, कभी मृग-योनि में, कभी पक्षी-योनि में, कभी राजभृत्यों के घर में और कभी युद्धवीर राजाओं के घर में मैं जन्म लेता रहा हूँ, वैसे ही अब आपके घर में मैंने जन्म लिया है ॥ २१-२२ ॥

अनेक बार मैं किसी का भृत्य रहा हूँ, अनेक बार किसी का दास रहा हूँ, अनेक बार स्वामित्व और ऐश्वर्य का अनुभव कर चुका हूँ और अनेक बार दरिद्रता का दुःख भोग चुका हूँ ॥ २३ ॥

हतं मया हतश्चान्यैर्हतं मे घातितं तथा ।
दत्तं ममान्यैरन्येभ्यो मया दत्तमनेकशः ।।२४।

पितृ-मातृ-सुहृद्-भ्रातृ-कलत्रादिकृतेन च ।
तुष्टोऽसकृत् तथा दैन्यमश्रुधौताननो गतः ।।२५।

एवं संसारचक्रेऽस्मिन् भ्रमता तात सङ्कटे ।
ज्ञानमेतन्मया प्राप्तं मोक्षसम्प्राप्तिकारकम् ।।२६।

विज्ञाते यत्र सर्व्वोऽयमृग्यजुः सामसंज्ञितः ।
क्रियाकलापो विगुणो न सम्यक् प्रतिभाति मे ।।२७।

तस्मादुत्पन्नबोधस्य वेदैः किं मे प्रयोजनम् ।
गुरुविज्ञानतृप्तस्य निरीहस्य सदात्मनः ।।२८।

षट् प्रकारक्रिया-दुःख-सुख-हर्ष-रसैश्च यत् ।
गुणैश्च वर्जितं ब्रह्म तत् प्राप्स्यामि परं पदम् ।।२९।

---

कभी मैंने किसी को मारा है, कभी मुझे किसी ने मारा है—इस प्रकार मुझे अनेक बार वध्य-वधिकभाव का अनुभव हो चुका है। यह भी अनुभव हो चुका है कि कभी मुझे अनेक बार दान दिया गया है और कभी मैंने अनेक बार दान दिया है ।। २४ ।।

पिता, माता, मित्र, भाई तथा पत्नी आदि के द्वारा कभी अनेक बार मुझे सुख मिला है और कभी (उनके वियोग में) अनेक बार मेरी आँखें आँसुओं से भीग चुकी हैं ।। २५ ।।

पिताजी ! इस प्रकार इस संकटाकीर्ण संसार-चक्र में अनेकों बार घूमते मुझे जो ज्ञान मिला है, वह मोक्ष-प्राप्ति का साधन है ।। २६ ।।

जिस तत्त्व के ज्ञान हो जाने पर ऋग्वेद, यजुर्वेद और सामवेद द्वारा प्रतिपादित धर्म-कर्म निरर्थक प्रतीत होते हैं और मुझे अच्छे नहीं लगते (वह तत्त्वज्ञान भी मुझे प्राप्त हो चुका है) ।। २७ ।।

इसलिये जब मुझे तत्त्वबोध हो चुका है, तब वेदों से मुझे क्या लेना-देना है ! मैं तो गुरु द्वारा प्रदत्त ज्ञान से संतृप्त हूँ, मुझमें कोई भी कामना नहीं रह गयी है; क्योंकि मुझे आत्मा के अस्तित्व का बोध (ब्रह्मज्ञान) हो चुका है ।। २८ ।।

यह निश्चित है कि मैं उस परमपद को पा लूँगा, जिसे छः प्रकार की क्रिया, दुःख, सुख, हर्ष और प्रहर्ष से निर्मुक्त, निर्गुण 'ब्रह्म' कहा जाता है ।। २९ ।।

रस-हर्ष-भयोद्वेग-क्रोधामर्ष-जरातुराम् ।
विज्ञातां स्वमृगग्राहिसंघपाशशताकुलम् ।।३०।

तस्माद्यास्याम्यहं तात त्यक्त्वेमां दुःखसन्ततिम् ।
त्रयीधर्ममधर्माढ्यं किंपापफलसन्निभम् ।।३१।

पक्षिण ऊचुः—

तस्य तद्वचनं श्रुत्वा हर्षविस्मयगद्गदम् ।
पिता प्राह महाभागः स्वसुतं हृष्टमानसः ।।३२।

पितोवाच—

किमेतद्वदसे वत्स कुतस्ते ज्ञानसम्भवः ।
केन ते जडता पूर्वमिदानीञ्च प्रबुद्धता ।।३३।

किन्नु शापविकारोऽयं मुनिदेवकृतस्तव ।
यत्ते ज्ञानं तिरोभूतमाविर्भावमुपागतम् ।।३४।

---

मुझे उस दुःख-सन्तति का अनुभव हो चुका है, जो हर्ष, प्रहर्ष, भय, उद्वेग, क्रोध, अमर्ष और जरावस्था के वैवश्य से भरी है और जिसमें आत्मतत्त्वरूपी मृग को पकड़ कर मारनेवाले सैकड़ों जालों का जंजाल बिछा है ।। ३० ।।

इसलिए इस दुःख सन्तति को छोड़कर मैं परमपद की ओर चला जाऊँगा; क्योंकि वेदप्रतिपादित धर्म ऐसा है, जो अधर्म से भरा है और उसका फल पाप के फल के समान ही है ।। ३१ ।।

**धर्मपक्षी बोले—**

अपने पुत्र की हर्ष और विस्मय से भरी ऐसी बातें सुनकर भाग्यशाली पिता बड़े प्रसन्न हुए और उन्होंने अपने पुत्र से कहा ।। ३२ ।।

**पिता की उक्ति—**

मेरे बेटे ! यह तुम क्या कह रहे हो ? यह सब ज्ञान तुम्हें कहाँ से हो गया ? इससे पहले तुममें कहाँ से जड़ता आ गयी ? और आज तुममें कहाँ से प्रबुद्धता का संचार हो गया ? ।। ३३ ।।

क्या किसी मुनि अथवा किसी देवता के शाप का ऐसा परिणाम था कि तुम्हारा यह सब ज्ञान, तिरोहित हो गया था और आज (उन्हीं के आशीर्वाद से) आविर्भूत हो गया है ।। ३४ ।।

पुत्र उवाच—

श्रृणु तात ! यथा वृत्तं ममेदं सुख-दुःखदम् ।
यश्चाहमासमन्यस्मिन् जन्मन्यस्मत्परन्तु यत् ।।३५।
अहमासं पुरा विप्रो न्यस्तात्मा परमात्मनि ।
आत्मविद्याविचारेषु परां निष्ठामुपागतः ।।३६।
सततं योगयुक्तस्य सतताभ्याससङ्गमात् ।
सत्संयोगात् स्वस्वभावाद्विचारविधिशोधनात् ।।३७।
तस्मिन्नेव परा प्रीतिर्ममासीद् युञ्जतः सदा ।
आचार्यताञ्च सम्प्राप्तः शिष्यसन्देहहृत्तमः ।।३८।
ततः कालेन महता ऐकान्तिकमुपागतः ।
अज्ञानाकृष्टसद्भावो विपन्नश्च प्रमादतः ।।३९।
उत्क्रान्तिकालादारभ्य स्मृतिलोपो न मेऽभवत् ।
यावदब्दं गतं चैव जन्मनां स्मृतिमागतम् ।।४०।
पूर्वाभ्यासेन तेनैव सोऽहं तात ! जितेन्द्रियः ।

---

पुत्र की उक्ति—

पिताजी ! कैसे यह सब सुखद और दुःखद घटनाचक्र चलता रहा और पिछले जन्म में मैं क्या था और आगे क्या होऊंगा—यह सब सुनाता हूँ । आप सुनिये ।। ३५ ।।

पिछले जन्म में मैं एक विप्र था—परमात्मा में स्वात्मा के भर-न्यास से निर्भर और आत्मविद्या और आत्मविचार में पारङ्गत मैं निरन्तर योगयुक्त था और निरन्तर आत्मसाक्षात्कार के अभ्यास से, सत्सङ्ग लाभ से, अपने स्वभाव की विशेषता से और आचार-विचार की शुद्धता से एकमात्र परमात्मा के ही प्रेम में मग्न होकर सदा योगाभ्यास में लीन रहता था। मैं (ब्रह्मविद्या का) आचार्य भी था और शिष्यों के (ब्रह्मविषयक) संशयों के निराकरण में परमप्रवीण था ।। ३६-३८ ।।

(इस स्थिति में) बहुत समय तक रहने के बाद मुझ में ऐकान्तिक परमात्म-भक्ति जगी किन्तु अज्ञानता (के संस्कारों) के कारण मेरा सात्त्विक भाव मुझसे पृथक् हो गया और प्रमादवश मेरी मृत्यु हो गयी ।। ३९ ।।

किन्तु मृत्यु के बाद भी मेरा स्मृति-भ्रंश नहीं हुआ और मेरे पूर्वजन्मों के विगत वर्षों की सभी स्मृतियां लौट आयीं ।। ४० ।।

१९

यतिष्यामि तथा कर्त्तुं न भविष्ये यथा पुनः ।।४१।
ज्ञानदानफलं ह्येतद्यज्जातिस्मरणं मम ।
न ह्येतत् प्राप्यते तात त्रयीधर्म्माश्रितैर्नरैः ।।४२।
सोऽहं पूर्व्वाश्रमादेव निष्ठाधर्ममुपाश्रितः ।
एकान्तित्वमुपागम्य यतिष्याम्यात्ममोक्षणे ।।४३।
तद्ब्रूहि त्वं महाभाग ! यत् ते सांशयिकं हृदि ।
एतावतापि ते प्रीतिमुत्पाद्यानृण्यमाप्नुयाम् ।।४४।

पक्षिण ऊचुः—

पिता प्राह ततः पुत्रं श्रद्दधत् तस्य तद्वचः ।
भवता यद्वयं पृष्टाः संसारग्रहणाश्रयम् ।।४५।

पुत्र उवाच—

शृणु तात ! यथा तत्त्वमनुभूतं मयाऽसकृत् ।
संसारचक्रमजरं स्थितिर्यस्य न विद्यते ।।४६।

---

पिताजी ! मैं अपने पूर्वजन्म के उसी योगाभ्यास के बल पर जितेन्द्रिय होकर ऐसा प्रयत्न करूंगा जिसमें मुझे पुनः जन्म न लेना पड़े ॥ ४१ ॥

मुझे अपने पूर्वजन्मों की जो स्मृति है उसे मैं अपने ज्ञान और दान का फल समझाता हूँ। यह फल उन लोगों को नहीं मिल सकता जो (यज्ञयागादि रूप) त्रयीधर्म पर आश्रित रहते हैं ॥ ४२ ॥

इसलिये में पूर्वाश्रम (ब्रह्मचर्याश्रम) से ही (ब्रह्म-) निष्ठा धर्म का पालन करूंगा और ऐकान्तिक (ब्रह्मनिष्ठ) होकर अपने मोक्ष के लिए प्रयत्न करूंगा ॥ ४३ ॥

इसलिए पूज्य पिताजी ! अब मेरे विषय में आपको जो बात संशयास्पद लग रही हो उसे आप कहें जिसमें उसका समाधान कर मुझे आनन्द मिले और साथ ही साथ मैं पितृ-ऋण से उऋण हो सकूं ॥ ४४ ॥

**धर्मपक्षी बोले—**

तब पिता ने अपने पुत्र की बात बड़ी श्रद्धा से सुनकर उससे जो बात कही वह संसार के ग्रहण अर्थात् गृहस्थाश्रम-प्रवेश की बात थी ॥ ४५ ॥

**पुत्र ने कहा—**

पिताजी ! मैंने अनेकों बार वास्तविकता का जैसा अनुभव किया है उसे आप सुनें। (मेरा यही अनुभव है कि) यह अजर संसार चक्र ऐसा है जो कभी रुकता नहीं (निरन्तर चलता रहता है) ॥ ४६ ॥

सोऽहं वदामि ते सर्वं तवैवानुज्ञया पितः।
उत्क्रान्तिकालादारभ्य यथा नान्यो वदिष्यति ॥४७॥

ऊष्मा प्रकुपितः काये तीव्रवायुसमीरितः।
भिनत्ति मर्मस्थानानि दीप्यमानो निरिन्धनः ॥४८॥

उदानो नाम पवनस्ततश्चोर्ध्वं प्रवर्त्तते।
भुक्तानामम्बुभक्ष्याणामधोगतिनिरोधकृत् ॥४९॥

ततो येनाम्बुदानानि कृतान्यन्नरसास्तथा।
दत्ताः स तस्य आह्लादमापदि प्रतिपद्यते ॥५०॥

अन्नानि येन दत्तानि श्रद्धापूतेन चेतसा।
सोऽपि तृप्तिमवाप्नोति विनाप्यन्नेन वै तदा ॥५१॥

येनानृतानि नोक्तानि प्रीतिभेदः कृतो न च।
आस्तिकः श्रद्दधानश्च स सुखं मृत्युमृच्छति ॥५२॥

---

पिताजी ! आपकी ही आज्ञा से मैं सब कुछ निवेदन कर रहा हूँ कि उत्क्रान्ति (मृत्यु) के समय से लेकर बाद में क्या-क्या घटना मेरे साथ घटी। ये सब बातें और कोई दूसरा नहीं कह सकेगा ॥ ४७ ॥

शरीर में तीव्रवायु से प्रेरित होकर जब ऊष्मा प्रकुपित हो जाता है तब बिना इन्धन के ही प्रज्वलित होकर वह मर्मस्थानों को पीडित करने लगता है ॥ ४८ ॥

उसके बाद 'उदान' नामक वायु का ऊर्ध्वंगमन प्रारम्भ होता है जिससे कि खाये गये भोजन और पिये गये पानी के अधोगमन रुक जाते हैं ॥ ४९ ॥

इसलिये जिसने जलदान किया है और जिसने अन्न तथा रस-दान किया है वह उसके आनन्द का आपन्नावस्था में अनुभव करता है ॥ ५० ॥

जिसने श्रद्धा से, पवित्र मन से अन्नों का दान किया है वह उस आपन्नावस्था में बिना अन्नभोग के ही संतृप्त हो जाता है ॥ ५१ ॥

जिसने कभी असत्य-भाषण नहीं किया है और न पारस्परिक प्रेम-सम्बन्ध का विच्छेद किया है और जो आस्तिक तथा श्रद्धालु होता है वह सुखपूर्वक मृत्यु का वरण करता है ॥ ५२ ॥

देवब्राह्मणपूजायां ये रता नानसूयवः ।
शुक्ला वदान्या ह्रीमन्तस्ते नराः सुखमृत्यवः ॥५३॥
यो न कामान्न संरम्भान्न द्वेषाद्धर्ममुत्सृजेत् ।
यथोक्तकारी सौम्यश्च स सुखं मृत्युमृच्छति ॥५४॥
अवारिदायिनो दाहं क्षुधाञ्चानन्नदायिनः ।
प्राप्नुवन्ति नराः काले तस्मिन् मृत्यावुपस्थिते ॥५५॥
शीतं जयन्तीन्धनदास्तापं चन्दनदायिनः ।
प्राणघ्नीं वेदनां कष्टां ये चानुद्वेगकारिणः ॥५६॥
मोहाज्ञानप्रदातारः प्राप्नुवन्ति महद्भयम् ।
वेदनाभिरुदग्राभिः प्रपीड्यन्तेऽधमा नराः ॥५७॥
कूटसाक्षी मृषावादी यश्चासदनुशास्ति वै ।
ते मोहमृत्यवः सर्वे तथा वेदविनिन्दकाः ॥५८॥

---

जो लोग देवता और ब्राह्मण की अर्चा-पूजा में लगे रहते हैं; दूसरे के दोषों के दर्शन और उद्घाटन से विरत होते हैं; सात्त्विक भावों से भावित होते हैं, दानशील होते हैं और (असदाचरण में) लज्जा का अनुभव करते हैं वे लोग सुख-मृत्यु से सुखी होते हैं ॥ ५३ ॥

जो कामवश, भावसंरम्भवश और द्वेषवश धर्मकर्म का परित्याग नहीं करता और शास्त्रवचन अथवा आप्तवचन के अनुसार आचरण करता है तथा स्वभाव से सौम्य होता है वह सुखमृत्यु पाता है ॥ ५४ ॥

और उस समय जब मृत्यु उपस्थित होती है तब जो लोग जलदान नहीं किये होते हैं उन्हें (दण्ड स्वरूप) दाह का दुःख भोगना पड़ता है और जो लोग अन्नदान नहीं दिये होते हैं उन्हें क्षुधा की पीड़ा भोगनी पड़ती है ॥ ५५ ॥

इन्धन के दानी लोगों को शीतबाधा नहीं होती; चन्दन के दानी लोगों को ताप-बाधा नहीं होती और जो दूसरों को अपने व्यवहार से उद्विग्न नहीं करते वे दुःखद और प्राणलेने वाली वेदना पर विजय पा जाते हैं ॥ ५६ ॥

जो दूसरों में मनोमोह उत्पन्न करते हैं अथवा दूसरों में (ज्ञान के स्थान पर) अज्ञान उत्पन्न करते हैं उन्हें महाभय की प्राप्ति होती है और ऐसे नराधम भीषण वेदनाओं से अत्यन्त पीडित हुआ करते हैं ॥ ५७ ॥

जो कूटसाक्षी (झूठी गवाही देने वाले) होते हैं, मृषावादी (झूठ बोलने वाले) होते हैं असदाचरण का उपदेश देते हैं और वेद-विनिन्दक होते हैं वे लोग मोहमृत्यु (कष्टप्रद मृत्यु) के भागी होते हैं ॥ ५८ ॥

विभीषणाः पूतिगन्धाः कूटमुद्गरपाणयः ।
आगच्छन्ति दुरात्मानो यमस्य पुरुषास्तदा ॥५९॥

प्राप्तेषु दृक्पथं तेषु जायते तस्य वेपथुः ।
क्रन्दत्यविरतं सोऽथ भ्रातृ-मातृ-सुतानथ ॥६०॥

सास्य वागस्फुटा तात एकवर्णा विभाव्यते ।
दृष्टिश्च भ्राम्यते त्रासाच्छ्वासाच्छुष्यत्यथाननम् ॥६१॥

ऊर्द्ध्वश्वासान्वितः सोऽथ दृष्टिभङ्गसमन्वितः ।
ततः स वेदनाविष्टस्तच्छरीरं विमुञ्चति ॥६२॥

वाय्वग्रसारी तद्रूपं देहमन्यत् प्रपद्यते ।
तत्कर्मजं यातनार्थं न मातृ-पितृसम्भवम् ।
तत्प्रमाणवयोऽवस्था-संस्थानैः प्राग्भवं यथा ॥६३॥

ततो दूतो यमस्याशु पाशैर्बध्नाति दारुणैः ।
दण्डप्रहारसम्भ्रान्तं कर्षते दक्षिणां दिशम् ॥६४॥

---

उस समय भीषण, दुर्गन्धमय, यष्टिधारी और मुद्गरधारी महादुष्ट, यमराजभृत्य उनके पास पहुँच जाते हैं ॥ ५९ ॥

जब ऐसे लोगों के समक्ष यमभट उपस्थित होते हैं तो उनका तन-मन कांप उठता है और वे भाई और मां और बेटों की पुकार कर-करके निरन्तर क्रन्दन करते रहते हैं ॥ ६० ॥

ऐसे समय में ऐसे लोगों की वाणी अत्यन्त अस्पष्ट हो जाती है और ऐसा लगने लगता है जैसे (हाय) का एक अक्षर ही उनके कण्ठ से निकल रहा हो। ऐसे लोगों की दृष्टि भय के मारे चारों ओर घूमती दिखायी देती है और उनके मुंह साँस उखड़ने के कारण सूखने लगते हैं ॥ ६१ ॥

उनकी साँस ऊपर खिचने लगती है, उनकी आँखे उलट जाती हैं और उन्हें कुछ दिखायी नहीं पड़ता। अन्त में वेदना से पीड़ित वे अपना शरीर छोड़ते हैं ॥ ६२॥

उनकी प्राणवायु शरीर से बाहर निकलती है और बची हुई नारकीय यातना के भोग के लिए वे अपने अक्षीण कर्मों के परिणामभूत दूसरे शरीर-धारण करते हैं जिसमें माता-पिता के सम्बन्ध का कोई हाथ नहीं होता ॥ ६३ ॥

उसके बाद यमराज के दूत उन्हें अपने दारुण पाशों से बाँध देते हैं और डंडे की मार से भयभीत करते उन्हें दक्षिण दिशा की ओर खींच ले जाते हैं ॥ ६४ ॥

कुश-कण्टक-वल्मीक-शङ्कु-पाषाणकर्कशे ।
तथा प्रदीप्तज्वलने क्वचिच्छ्वभ्रशतोत्कटे ।।६५।
प्रदीप्तादित्यतप्ते च दह्यमाने तदंशुभिः ।
कृष्यते यमदूतैश्चाशिवसन्नादभीषणैः ।।६६।
विकृष्यमाणस्तैर्घोरैर्भक्ष्यमाणः शिवाशतैः ।
प्रयाति दारुणे मार्गे पापकर्मा यमक्षयम् ।।६७।
छत्रोपानत्प्रदातारो ये च वस्त्रप्रदा नराः ।
ये यान्ति मनुजा मार्गं तं सुखेन तथान्नदाः ।।६८।
एवं क्लेशाननुभवन्नवशः पापपीडितः ।
नीयते द्वादशाहेन धर्म्मराजपुरं नरः ।।६९।
कलेवरे दह्यमाने महान्तं दाहमृच्छति ।
ताड्यमाने तथैवार्त्ति छिद्यमाने च दारुणाम् ।।७०।

---

(उन दक्षिण दिशा में) उन्हें ऐसे स्थान पर ले जाया जाता है जो कुशों, काँटों, दीमकों के टोलों, कीलों और कंकणों के कारण बड़ा कष्टदायक हुआ करता है, जहाँ कहीं आग धधकती रहती है और कहीं सैकड़ों गढ्ढे मुँह बाये खुले रहते हैं ।। ६५ ।।

यहाँ कहीं अत्यधिक संतापक सूर्यकिरणों की गर्मी होती है जिसमें सूर्य की संतप्त किरणों से आग की भाँति जलन का अनुभव होता है। ऐसी जगह पर भीषण अशुभ निनाद करते यमराज के भट उन्हें इधर-उधर खींचते रहते हैं ।। ६६ ।।

तब, उन भयानक यमभटों के द्वारा इधर-उधर खींचे गये और सैकड़ों गीदड़ों के भोजन बने ये पापाचारी लोग भीषण मार्ग से चलाये जा कर यमलोक में पहुँचाये जाते हैं ।। ६७ ।।

किन्तु जो लोग (निर्धनों को) छत्रदान देते हैं या उपानद्दान देते हैं (छाते और जूते दान में देते हैं) या वस्त्रदान देते हैं या अन्नदान देते हैं वे लोग उसी मार्ग पर सुखपूर्वक चलते हैं ।। ६८ ।।

इस प्रकार नानाविध क्लेशों को भोगते, विवश और पाप से पीडित मनुष्य बारह दिन के बाद यमराज की राजधानी में पहुँचा दिया जाता है ।। ६९ ।।

जब उनका शरीर जलने लगता है, तब उसे भयंकर दाह का दुःख मिलने लगता है और जब उस पर यमदूतों की मार पड़ने लगती है और उनके द्वारा उसका अङ्ग-प्रत्यङ्ग छिन्न-भिन्न किया जाने लगता है तब तो उसे अतिदारुण पीड़ा सहने को बाध्य होना पड़ जाता है ।। ७० ।।

क्लिद्यमाने चिरतरं जन्तुर्दुःखमवाप्नुते ।
स्वेन कर्म्मविपाकेन देहान्तरगतोऽपि सन् ।।७१।
तत्र यद्बान्धवास्तोयं प्रयच्छन्ति तिलैः सह ।
यच्च पिण्डं प्रयच्छन्ति नीयमानस्तदश्नुते ।।७२।
तैलाभ्यङ्गो बान्धवानामङ्गसंवाहनश्च यत् ।
तेन चाप्याय्यते जन्तुर्यच्चाश्नन्ति सबान्धवाः ।।७३।
भूमौ स्वपद्भिर्नात्यन्तं क्लेशमाप्नोति बान्धवैः ।
दानं ददद्भिश्च तथा जन्तुराप्याय्यते मृतः ।।७४।
नीयमानः स्वकं गेहं द्वादशाहं स पश्यति ।
उपभुङ्क्ते तथा दत्तं तोयपिण्डादिकं भुवि ।।७५।
द्वादशाहात् परं घोरमायसं भीषणाकृतिम् ।
याम्यं पश्यत्यथो जन्तुः कृष्यमाणः पुरं ततः ।।७६।

---

इसी प्रकार जब प्राणी पानी में डुबाया जाने लगता हैं तब वह बहुत देर तक दुःख पाता रहता है और यह दुःख उसके किये कर्मों का कुपरिणाम रूप ही होता है चाहे वह दूसरी योनि में भी क्यों न चला जाय ॥ ७१ ॥

( किसी मृत सगे-सम्बन्धी की ) अन्त्येष्टि में बन्धु-बान्धव तिलों के साथ जो जलाञ्जलि समर्पित करते हैं और जो पिण्डदान करते हैं वह यमभटों के द्वारा ले जाये जाते हुये व्यक्ति को भोजन रूप में प्राप्त होता है ॥ ७२ ॥

बन्धु-बान्धवों द्वारा मृतात्मा का जो तैलाभ्यङ्ग होता है और उसके अंगों का जो संवाहन किया जाता है और उसके श्राद्ध में जो बान्धव-भोज होता है उससे उसे परम संतोष की प्राप्ति होती है ॥ ७३ ॥

मृतात्मा के बन्धु-बान्धव उसे भूमि पर जो शयन कराते हैं उससे उसे बहुत क्लेश नहीं होता और उसके श्राद्ध में वे जो दान देते हैं उससे उसे बहुत संतुष्टि होती है ॥ ७४ ॥

(यमराज के भटों के द्वारा) यमपुरी में ले जाया जाने वाला मृतात्मा बारह दिनों तक अपने गृह को देखता रहता है और उसके श्राद्ध में जो जलाञ्जलि और पिण्ड आदि का दान होता है उसका वह भूमि पर भोग करता है ॥ ७५ ॥

किन्तु जब बारह दिन बीत जाते हैं उसके बाद यमभटों के द्वारा पकड़ कर ले जाया जाता मृतात्मा यमराज के लौह निर्मित, भयङ्कर और भीषणाकार नगर का दर्शन करता है ॥ ७६ ॥

गतमात्रोऽतिरक्ताक्षं भिन्नाञ्जनचयप्रभम् ।
मृत्युकालान्तकादीनां मध्ये पश्यति वै यमम् ॥७७॥

दंष्ट्राकरालवदनं भ्रूकुटीदारुणाकृतिम् ।
विरूपैर्भीषणैर्वक्त्रैर्वृतं व्याधिशतैः प्रभुम् ॥७८॥

दण्डासक्तं महाबाहुं पाशहस्तं सुभैरवम् ।
तन्निर्दिष्टां ततो याति गतिं जन्तुः शुभाशुभाम् ॥७९॥

रौरवे कूटसाक्षी तु याति यश्चानृतो नरः ।
तस्य स्वरूपं गदतो रौरवस्य निशामय ॥८०॥

योजनानां सहस्रे द्वे रौरवो हि प्रमाणतः ।
जानुमात्रप्रमाणश्च ततः श्वभ्रः सुदुस्तरः ॥८१॥

---

वहाँ पहुँचते ही वह अपने समक्ष अत्यन्त रक्तवर्ण के नेत्रों वाले, कज्जलपुञ्ज से कृष्ण वर्ण की कान्ति वाले और मृत्यु और काल और अन्तक आदि के मध्य में विराजमान् यमराज का साक्षात्कार करता है ॥ ७७ ॥

(वह ऐसे यमराज का दर्शन करता है) जिनका मुख बड़े-बड़े बाहर निकले दांतों के कारण विकराल लगता है, जिनकी आकृति भृकुटि के भंग से भीषण लगती है और जो सैकड़ों (सेवक रूप में उपस्थित) विरूप, भीषण और विकराल रोगों से घिरे उनके स्वामी से लगते हैं ॥ ७८ ॥

इन (यमराज) की मुट्ठी दण्ड पर पड़ी रहती है, इनकी भुजायें (असाधारण रूप से) बड़ी-बड़ो दिखायी देती हैं, इनके हाथ में (प्राणिजात रूपी पशुओं के नियन्त्रण के लिए) पाश (फंदा) लटकता रहता है और इन्हीं के निर्देश से प्राणी शुभगति अथवा अशुभगति प्राप्त करते हैं ॥ ७९ ॥

वह मनुष्य जो कूट का साक्षी है (झूठी गवाही देता है) और मिथ्याभाषी है (झूठ बोलता है) रौरव नामक नरक में भेजा जाता है। यह रौरव नरक क्या है ? इसे मैं बता रहा हूँ ध्यान से सुनिये ॥ ८० ॥

रौरव नरक की लम्बाई-चौड़ाई दो हज़ार योजन की है और गहराई घुटने भर की है जिसे चल कर पार करना अत्यन्त क्लेशकर है ॥ ८१ ॥

तत्राङ्गारचयोपेतं कृतश्च धरणीसमम् ।
जाज्वल्यमानस्तीव्रेण तापिताङ्गारभूमिना ॥८२॥

तन्मध्ये पापकर्म्माणं विमुञ्चन्ति यमानुगाः ।
स दह्यमानस्तीव्रेण वह्निना तत्र धावति ॥८३॥

पदे पदे च पादोऽस्य शीर्य्यंते जीर्य्यंते पुनः ।
अहोरात्रेणोद्धरणं पादन्यासं च गच्छति ॥८४॥

एवं सहस्रमुत्तीर्णो योजनानां विमुच्यते ।
ततोऽन्यं पापशुद्धयर्थं तादृङ्निरयमृच्छति ॥८५॥

ततः सर्वेषु निस्तीर्णः पापी तिर्य्यक्त्वमश्नुते ।
कृमि-कीट-पतङ्गेषु श्वापदे मशकादिषु ॥८६॥

---

(क्योंकि) इस गड्ढे में आग के धधकते अंगारों की ढेर भरी रहती है जो कि इसे समतल भूमि के समान बना देती है और तीव्र ताप वाले दहकते अङ्गारों की इस भूमि के कारण यह नरक भयंकर रूप से जलता रहता है ॥ ८२ ॥

इस नरक में यमराज के अनुचर उस प्राणी को ले जाकर छोड़ देते हैं जिसने पाप कर्म किया है और वह प्राणो वहाँ तीव्र अग्नि-संताप में जलता-भुनता इधर-उधर भागता फिरता है ॥ ८३ ॥

उसके पैरों में पग-पग पर जलन और झुलस होती है और दिन-रात उसे इसी तरह दौड़ते रहना पड़ता है जिसके बाद हो. उसे (ऐसे दुःख से) निस्तार मिल पाता है ॥ ८४ ॥

जब वह प्राणी इस प्रकार दौड़-धूप करके (रौरव नरक का) एक हज़ार योजन पार कर चुकता है तब उसे (यमदूतों के द्वारा) छोड़ दिया जाता है। उसके बाद (ऐसा होता है कि) उसे अपने पापों का प्रायश्चित्त करने के लिये उसी प्रकार के दूसरे नरक में जाना पड़ता है ॥ ८५ ॥

अन्ततः सभी नरकों से निस्तार पाने के बाद पापो प्राणी तिर्यग्योनि में जन्म लेता है—कभी कृमि-योनि में, कभी कीट-योनि में, कभी श्वापद-योनि में और कभी मशक आदि क्षुद्र जन्तु-योनि में ॥ ८६ ॥

गत्वा गजद्रुमाद्येषु गोष्वश्वेषु तथैव च ।
अन्यासु चैव पापासु दुःखदासु च योनिषु ।।८७।
मानुषं प्राप्य कुब्जो वा कुत्सितो वामनोऽपि वा ।
चण्डालपुक्कसाद्यासु नरो योनिषु जायते ।।८८।
अवशिष्टेन पापेन पुण्येन च समन्वितः ।
ततश्चारोहणीं जातिं शूद्र-वैश्य-नृपादिकाम् ।।८९।
विप्रदेवेन्द्रतां चापि कदाचिदवरोहणीम् ।
एवन्तु पापकर्म्माणो नरकेषु पतन्त्यधः ।।९०।
यथा पुण्यकृतो यान्ति तन्मे निगदतः शृणु ।
ते यमेन विनिर्दिष्टां यान्ति पुण्यां गतिं नराः ।।९१।
प्रगीतगन्धर्वगणाः प्रवृत्ताप्सरसाङ्गणाः ।
हारनूपुरमाधुर्य्य-शोभितान्युत्तमानि च ।।९२।

---

कभी उसे हाथी और पेड़-पौधों की योनि में जाना पड़ता है; कभी गाय-बैल और घोड़े की योनि में जाना पड़ता है और इसी भाँति अन्यान्य दुःखदायी पाप-योनियों में जन्म लेना पड़ता है ।। ८७ ।।

यदि उसे मनुष्य-योनि मिलती है तो या तो वह कुबड़ा हो जाता है या कुरूप हो जाता है या बौना हो जाता है या उसे चण्डाल-योनि में जन्म लेना पड़ता है या अत्यन्त गर्हित डोम-चमार आदि की योनि में पैदा होना पड़ता है ।। ८८ ।।

क्रमशः प्राणी अपने अवशिष्ट पाप अथवा पुण्य के साथ उत्तरोत्तर ऊँची शूद्र, वैश्य, क्षत्रिय आदि योनि में जाता है ।। ८९ ।।

(इसी बचे पुण्य के प्रभाव से) उसे ब्राह्मण-योनि प्राप्त होती है अथवा देवयोनि प्राप्त होती है अथवा इन्द्रपद भी प्राप्त होता है और (बचे पाप की प्रबलता से) ऐसा भी होता है कि वह क्रमशः नीची योनियों (जैसे कि ब्राह्मण के बाद क्षत्रिय, क्षत्रिय के बाद वैश्य और वैश्य के बाद शूद्र आदि योनियों में) जन्म लेता है इस प्रकार जो पापी प्राणी हैं वे नरकों में गिरा करते हैं ।। ९० ।।

अब आप मुझ से यह भी सुनलें कि पुण्यशाली प्राणी की क्या गति होती है। जो प्राणी पुण्यात्मा हैं वे यमराज द्वारा निर्दिष्ट पुण्य-गति प्राप्त करते हैं ।। ९१ ।।

ऐसे पुण्यात्मा प्राणी के आगे गन्धर्वगण गान करते चलते हैं; देवाङ्गनायें नृत्य करती चलती हैं और हार, नूपुरादिविविध सौन्दर्योपकरणों से शोभित तथा विविध

प्रयान्त्याशु विमानानि नानादिव्यस्रगुज्ज्वलाः ।
तस्माच्च प्रच्युता राज्ञामन्येषां च महात्मनाम् ।।९३।

जायन्ते च कुले तत्र सद्वृत्तपरिपालकाः ।
भोगान् सम्प्राप्नुवन्त्युग्रांस्ततो यान्त्यूर्द्ध्वमन्यथा ।।९४।

अवरोहणीं च सम्प्राप्य पूर्ववद्यान्ति मानवाः ।
एतत् ते सर्वमाख्यातं यथा जन्तुर्विपद्यते ।
अतः शृणुष्व विप्रर्षे यथा गर्भं प्रपद्यते ।।९५।

।। इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे पितापुत्रसंवादो नाम दशमोऽध्यायः ।।

---

दिव्य पुष्प-मालाओं से मण्डित उत्तम देव-विमान उसके उपयोग के लिये अविलम्ब उपस्थित हो जाते हैं। जब ऐसे प्राणी (यमलोक और देवलोक से) भूलोक पर आते हैं तब या तो वे राजाओं के कुल में जन्म लेते हैं या महात्माओं के वंश में उत्पन्न होते हैं और (जीवन में) सदाचार का पालन करते हैं तथा बड़े से बड़े सुखभोग प्राप्त करते हैं जिसके बाद उनकी और भी ऊर्ध्वगति होती है। अन्यथा (अर्थात् यदि उन्हें उत्तरोत्तर आरोहण का सौभाग्य नहीं मिलता तब) वे एकमात्र अवरोहण (नीचे उतरने या गिरने) (के ही दुर्भाग्य) के पात्र बनते हैं और पहले की भाँति मनुष्य-योनि में भेज दिये जाते हैं। (पाप और पुण्य के प्रभाव से) प्राणी को मृत्यु के विषय में ये ही सब बातें हैं जिन्हें मैं अब तक कह चुका हूँ। अब आगे, हे विप्रवर! प्राणी किस प्रकार गर्भ में आते हैं इसके सम्बन्ध में आप सुनें ।। ९२-९५ ।।



## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय का विषय जैमिनि मुनि की जन्म-मरण सम्बन्धी जिज्ञासा और महाज्ञानी धर्मपक्षियों द्वारा उसका समाधान है। धर्मपक्षी पूर्वजन्म के तपः-स्वाध्यायशील योग-सिद्ध महात्मा थे, जिसके कारण उन्हें अपने पूर्वजन्मों की स्मृति थी संभवतः उन्हें दूसरे सिद्धयोगियों के पूर्वजन्मों के वृत्तान्तों का भी योगबल से ज्ञान था जिसके आधार पर उन्होंने जड़वत् व्यवहार करने वाले किन्तु महाज्ञानी पुत्र और उसके वैदिक यज्ञयाग के अनुष्ठाता पिता के परस्पर संवाद के माध्यम से पुण्य और पापकर्म तथा उनके अवश्यंभावी सुख-दुःख रूप फल का विशद वर्णन किया है।

(ख) वैदिक कर्मकाण्ड का प्रतिनिधि पिता अपने आत्मज्ञान के प्रतिनिधि पुत्र को वेदाध्ययन तथा वैदिक यज्ञानुष्ठान के लिये बहुत आग्रह करता है किन्तु आत्मज्ञानी पुत्र वैदिक क्रियाकलाप को व्यर्थ मानकर पिता के आदेश के पालन में उदासीन रहता है। भगवद्गीता (२.४६) के श्लोक का अभिप्राय पुत्र की उक्ति में प्रतिध्वनित प्रतीत हो रहा है।

पुत्र की उक्ति इसी अध्याय के निम्नलिखित श्लोकों (संख्या-२६,२७,२८) में द्रष्टव्य है।

कहने का तात्पर्य यह है कि वेदप्रतिपाद्य धर्मज्ञान और अनुष्ठान वेदार्थपरमार्थ ब्रह्म के ज्ञान और ब्रह्मात्मभावना के आगे निःसार और निरर्थक हैं।

(ग) पूर्वजन्म की स्मृति किसी विरले व्यक्ति को ही होती है, किन्तु क्यों होती है? इसका समाधान इस अध्याय के श्लोक (संख्या-४२) में स्पष्ट है।

अर्थात् जातिस्मृति अथवा पूर्वजन्म की स्मृति वेदविहित यज्ञ-यागादि के अनुष्ठान के सामर्थ्य से परे की बात है। जातिस्मृति प्रज्ञापारमिता, दान-पारमिता आध्यात्मिक साधनाओं से ही सम्भव है। इन पारमिताओं से भावित हृदय होने के ही कारण भगवान् बुद्ध में जातिस्मृति की शक्ति थी जैसाकि जातक साहित्य से प्रमाणित है।

(घ) इस अध्याय में नरक और नारकीय यातनाओं की बिभीषिकाओं का बड़ा हृदयविदारक वर्णन है जिसका प्रमुख प्रयोजन सर्वसाधारण के हृदय में पाप कर्म के प्रति घृणा और भय के भाव की सृष्टि करना है। प्राणान्त होने के बाद आजकल मृतक-संस्कार की जो प्रचलित पद्धति है उसका भी इस अध्याय में स्पष्ट उल्लेख है। आज भी साधारण जनसमाज में यह धारणा दृढ़मूल है कि मृत्यु के बाद मनुष्य बारह दिन तक अपने घर में ही अदृश्य रूप में उपस्थित रहता है और श्राद्धकर्म की समाप्ति पर कर्मानुसार सुख-दुःख के भोग के लिये पुनर्जन्म ग्रहण करता है।

**श्री मार्कण्डेयपुराण के 'पितापुत्रसंवाद' नामक १०वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी अनुवाद समाप्त।**

# एकादशोऽध्यायः

पुत्र उवाच—

निषेकं मानवं स्त्रीणां बीजं प्राप्तं रजस्यथ ।
विमुक्तमात्रो नरकात् स्वर्गाद्वापि प्रपद्यते ॥१॥
तेनाभिभूतं तत् स्थैर्य्यं याति बीजद्वयं, पितः ।
कललत्वं बुद्बुदत्वं ततः पेषित्वमेव च ॥२॥
पेष्यां यथाणुबीजं स्यादङ्कुरस्तद्वदुच्यते ।
अङ्गानां च तथोत्पत्तिः पञ्चानामनुभागशः ॥३॥
उपाङ्गान्यङ्गुली-नेत्र-नासास्य-श्रवणानि च ।
प्ररोहं यान्ति चाङ्गेभ्यस्तद्वत् तेभ्यो नखादिकम् ॥४॥
त्वचि रोमाणि जायन्ते केशाश्चैव ततः परम् ।
समं समृद्धिमायाति तेनैवोद्भवकोषकम् ॥५॥

---

पुत्र ने आगे कहा—

(अपने किये पाप अथवा पुण्य के प्रभाव से) नरक अथवा स्वर्ग (के दुःख अथवा सुख के भोग) से जैसे ही प्राणी छुटकारा पाता है वैसे ही वह उस बीज के रूप में परिणत हो जाता है जिसे स्त्री के रजःक्षेत्र में पुरुष का वीर्य निषेक कहा जाता है ॥ १ ॥

पिताजी ! (वस्तुतः बात यह है कि नरक अथवा स्वर्गलोक से लौटे) जीव से प्रभावित वही तरल रज और वीर्य गाढ़ा हो जाता है और क्रमशः कलल और बुद्बुद और मांसपेशी में परिणत हो जाता है ॥ २ ॥

इस मांस-पेशी में अणुमात्र बीज रह जाता है जिसके कारण वह अङ्कुररूप से बढ़ता है और उसी के अंश-पञ्चक क्रमशः पाँच अङ्गों के रूप में परिवर्तित होते हैं ॥ ३ ॥

इन्हीं पाँच अंगों से अङ्गुली, आँख, नाक, मुँह और कान, जो उपाङ्ग हैं, उत्पन्न होते हैं, जिनसे नख इत्यादि की रूप-रेखा प्रकट हो जाती है ॥ ४ ॥

क्रमशः त्वचा में रोम प्रकट होते हैं तथा सिर के केश भी निकल जाते हैं साथ ही साथ (माँ बनने वाली स्त्री का) गर्भाशय भी बढ़ता जाता है ॥ ५ ॥

नारिकेलफलं यद्वत् सकोषं वृद्धिमृच्छति ।
तद्वत् प्रयात्यसौ वृद्धि सकोषोऽधोमुखः स्थितः ।।६।

तले तु जानु-पार्श्वाभ्यां करौ न्यस्य स वर्द्धते ।
अङ्गुष्ठौ चोपरि न्यस्तौ जान्वोरग्रे तथाङ्गुली ।।७।

जानुपृष्ठे तथा नेत्रे जानुमध्ये च नासिका ।
स्फिचौ पार्ष्णिद्वयस्थे च बाहुजङ्घे बहिः स्थिते ।।८।

एवं वृद्धि क्रमाद्याति जन्तुः स्त्रीगर्भसंस्थितः ।
अन्यसत्त्वोदरे जन्तोर्यथा रूपं तथा स्थितिः ।।९।

काठिन्यमग्निना याति भुक्तपीतेन जीवति ।
पुण्यापुण्याश्रयमयी स्थितिर्जन्तोस्तथोदरे ।।१०।

नाडी चाप्यायनी नाम नाभ्यां तस्य निबध्यते ।
स्त्रीणां तथान्त्रशुषिरे सा निबद्धोपजायते ।।११।

---

जैसे नारियल का फल धीरे-धीरे बड़ा होता है वैसे ही गर्भाशय भी जिसका मुँह नीचे की ओर होता है, धीरे-धीरे बढ़ते बड़ा हो जाता है ॥ ६ ॥

इसके बाद गर्भाशय के अन्दर (भ्रूण रूप में अवस्थित) जीव दोनों हाथों को दोनों घुटनों के अगल-बगल में रखे रहता है तथा बढ़ता जाता है और इसके अँगूठे तथा अंगुलियाँ घुटनों पर पड़ रहती है ॥ ७ ॥

इसकी दोनों आँखें घुटनों के ऊपर, नासिका घुटनों के बीच और दोनों चूतड़ दोनों एड़िओं पर पड़े रहते हैं तथा बाहें ओर जांघें बाहर निकली रहती हैं ॥ ८ ॥

स्त्री के गर्भाशय में पड़ा जीव इसी क्रम से क्रमशः बढ़ता जाता है। अन्य योनियों के जीवों की भ्रूण रूप में जो स्थिति होती है वह उनकी जननियों के गर्भाशय के अनुरूप होती है ॥ ९ ॥

अपनी-अपनी जठराग्नि के प्रभाव से भ्रूण क्रमशः कठिन होता जाता है और जननी के भोजन-जलपान से जीवित बना रहता है। इस प्रकार प्रत्येक जन्तु की जननी के गर्भाशय में जो स्थिति होती है वह दोनों (जननी और भ्रूण) के प्राक्तन पुण्य के अनुरूप होती है ॥ १० ॥

उस (भ्रूण) की नाभि से जुड़ी एक 'आप्यायनी' नाम की नाड़ी होती है जो कि उसकी जननी के गर्भविवर से बंधी रहती है ॥ ११ ॥

क्रामन्ति भुक्तपीतानि स्त्रीणां गर्भोदरे यथा ।
तैराप्यायितदेहोऽसौ जन्तुर्वृद्धिमुपैति वै ।।१२।

स्मृतीस्तस्य प्रयान्त्यस्य बह्वचः संसारभूमयः ।
ततो निर्वेदमायाति पीडचमान इतस्ततः ।।१३।

पुनर्नैवं करिष्यामि मुक्तमात्र इहोदरात् ।
तथा तथा यतिष्यामि गर्भं नाप्स्याम्यहं यथा ।।१४।

इति चिन्तयते स्मृत्वा जन्मदुःखशतानि वै ।
यानि पूर्व्वानुभूतानि दैवभूतानि यानि वै ।।१५।

ततः कालक्रमाज्जन्तुः परिवर्त्तत्यधोमुखः ।
नवमे दशमे वापि मासि सञ्जायते यतः ।।१६।

निष्क्रम्यमाणो वातेन प्राजापत्येन पीडचते ।
निष्क्राम्यते च विलपन् हृदि दुःखनिपीडितः ।।१७।

---

जैसे जननी के गर्भाशय में खाये हुए अन्न और पीये हुए पानी (का सार) पहुँचकर उसका शरीर-पोषण करता है, वैसे ही भ्रूणरूप में अवस्थित जन्तु का भी शरीर-पोषण उसी (अन्न और जल के) सार से हुआ करता है ॥ १२ ॥

पूर्वजन्म में विविध प्रकार की संसार की भूमिकाओं में अवस्थितियों की अनुभूतियाँ उस (भ्रूणरूप में स्थित) जन्तु की स्मृतियों को उद्बुद्ध किया करती हैं जिनसे उद्विग्न होकर वह बड़ा निर्विण्ण अर्थात् खिन्न हुआ करता है ॥ १३ ॥

वह (गर्भस्थ) जन्तु यही सोचता रहता है कि माँ के पेट से बाहर निकलते ही वह कोई (पाप) कर्म नहीं करेगा और ऐसा प्रयत्न करेगा जिससे उसे पुनः जननी-जठर (माँ के पेट) में प्रवेश नहीं करना पड़े ॥ १४ ॥

यह सब चिन्ता उसे इसलिए सताती है; क्योंकि पूर्वजन्मों में भोगे सैकड़ों क्लेशों अथवा दैव-दुर्विपाकों की स्मृतियाँ उसे कचोटती हैं ॥ १५ ॥

इस दशा के बीतने के बाद कालक्रम से वह (भ्रूणावस्था) जन्तु गर्भाशय में अधोमुख होकर पड़ा रहता है, जिसके कारण नवें या दसवें महीनें में वह जन्म-धारण कर लेता है ॥ १६ ॥

(जन्म लेने के पहले) वह जन्तु उस प्राजापत्य वायु (अर्थात् प्रसव-वायु) से पीड़ित होता है, जो उसे (मां के पेट से) बाहर निकाल देती है और जब वह (मां के पेट से) बाहर निकाल दिया जाता है, तब उसका हृदय बड़ा दुःखित हो जाता है और वह विलाप करने लगता है ॥ १७ ॥

निष्क्रान्तश्चोदरान्मूर्च्छामसह्यां प्रतिपद्यते ।
प्राप्नोति चेतनां चासौ वायुस्पर्शसमन्वितः ।।१८।

ततस्तं वैष्णवी माया समास्कन्दति मोहिनी ।
तया विमोहितात्मासौ ज्ञानभ्रंशमवाप्नुते ।।१९।

भ्रष्टज्ञानो बालभावं ततो जन्तुः प्रपद्यते ।
ततः कौमारकावस्थां यौवनं वृद्धतामपि ।।२०।

पुनश्च मरणं तद्वज्जन्म चाप्नोति मानवः ।
ततः संसारचक्रेऽस्मिन् भ्राम्यते घटियन्त्रवत् ।।२१।

कदाचित् स्वर्गमाप्नोति कदाचिन्निरयं नरः ।
नरकं चैव स्वर्गं च कदाचिच्च मृतोऽश्नुते ।।२२।

कदाचिदत्रैव पुनर्जातः स्वं कर्म्म सोऽश्नुते ।
कदाचिद् भुक्तकर्म्मा च मृतः स्वल्पेन गच्छति ।।२३।

---

मां के पेट से बाहर निकलने के बाद वह जन्तु असह्य मूर्च्छा का अनुभव करता है और जब वायु के स्पर्श से उसकी मूर्च्छा दूर होती है, तब उसमें चेतना का संचार होने लगता है ॥ १८ ॥

उसके बाद वह वैष्णवी माया, जो बड़ी मोहिनी है, उसके पास हठात् पहुँच जाती है, जिसके द्वारा वह विमोहित हो जाता है और उसका ज्ञान नष्ट हो जाता है ॥ १९ ॥

जब (इस विष्णुमाया की महिमा से) उस जन्तु का ज्ञान नष्ट हो जाता है, तब वह बालभाव को प्राप्त होता है और उसके बाद कुमारावस्था, युवावस्था और जरावस्था को प्राप्त करता है ॥ २० ॥

तब वह मानव-जन्तु पुनः मरता है और पुनः जन्म लेता है और इस प्रकार इस संसार-चक्र (जन्म-मृत्यु-चक्र) में घटीयन्त्र (अरघट्ट = रहट) की भाँति निरन्तर घूमता रहता है ॥ २१ ॥

कभी वह जन्तु मृत्यु के बाद स्वर्ग में पहुँच जाता है; कभी नरक में गिर पड़ता है और कभी नरक से स्वर्ग और स्वर्ग से नरक आया-जाया करता है ॥ २२ ॥

कभी वह जीव (मृत्यु के बाद) इस भूलोक में पुनर्जन्म लेता है और अपने कर्मों के फल भोगता है और कभी ऐसा भी होता है कि जब उसका कर्मफल-भोग पूर्ण हो जाता है, तो कुछ अवशिष्ट पुण्य-पाप के कारण वह मृत्युलोक में चला जाता है ॥ २३ ॥

कदाचिदल्पैश्च ततो जायतेऽत्र शुभाशुभैः ।
स्वर्लोके नरके चैव भुक्तप्रायो द्विजोत्तम ।।२४।

नरकेषु महद्दुःखमेतद् यत् स्वर्गवासिनः ।
दृश्यन्ते तात मोदन्ते पात्यमानाश्च नारकाः ।।२५।

स्वर्गेऽपि दुःखमतुलं यदारोहणकालतः ।
प्रभृत्यहं पतिष्यामीत्येतन्मनसि वर्त्तते ।।२६।

नारकांश्चैव संप्रेक्ष्य महद्दुःखमवाप्यते ।
एतां गतिमहं गन्तेत्यहर्निशमनिर्वृतः ।।२७।

गर्भवासे महद्दुःखं जायमानस्य योनितः ।
जातस्य बालभावे च वृद्धत्वे दुःखमेव च ।।२८।

कामेर्ष्या-क्रोधसम्बन्धं यौवने चातिदुःसहम् ।
दुःखप्राया वृद्धता च मरणे दुःखमुत्तमम् ।।२९।

---

पूज्य पिताजी ! जो जीव अपने प्राक्तन कर्म के फल लगभग भोग चुका होता है, वह अपने अल्प पुण्य अथवा पाप के प्रभाव से स्वर्ग-लोक अथवा नरक-लोक में पुनः जन्म लेता है ॥ २४ ॥

नरकलोकों में सबसे बड़ा दुःख यह है कि वहाँ के निवासी देखा करते हैं कि स्वर्गलोक के लोग आनन्द मना रहे हैं; जब कि नरक में (पापों के कारण यमदूतों के द्वारा) गिराये गये लोग दुःखमय नारकीय जीवन भोग रहे हैं ॥ २५ ॥

स्वर्ग में भी एक महादुःख है; क्योंकि स्वर्गारोहण के समय से ही लेकर जीव के मन में यह खटका लगा रहता है कि (पता नहीं उसे) स्वर्ग से नीचे गिरना पड़े ॥ २६ ॥

साथ ही साथ स्वर्ग में गया जीव नारकीय जीवों को देख-देख कर बड़ा दुःखित हुआ करता है; क्योंकि वह सोचता है कि उसकी भी यही नारकीय गति होगी जिसके कारण वह रात-दिन निर्विण्ण अथवा खिन्न हृदय रहा करता है ॥ २७ ॥

इस प्रकार गर्भ में रहने में महादुःख है, गर्भ से बाहर आने में महादुःख है, जन्म लेकर बाल्यावस्था में रहने में महादुःख है और वृद्धावस्था में रहने के महादुःख की तो बात ही और है ॥ २८ ॥

यौवनकाल में भी अति दुःसह काम, ईर्ष्या, द्वेष और क्रोध के सम्पर्क का महादुःख है। बुढ़ापे में तो दुःख के अतिरिक्त और कुछ भी नहीं और मरने का दुःख तो अवर्णनीय है ही ॥ २९ ॥

कृष्णमाणस्य याम्यैश्च नरकेषु च पात्यतः ।
पुनश्च गर्भो जन्माथ मरणं नरकस्तथा ।।३०।

एवं संसारचक्रेऽस्मिन् जन्तवो घटियन्त्रवत् ।
भ्राम्यन्ते प्राकृतैर्बन्धैर्बद्ध्वा बाध्यन्ति चासकृत् ।।३१।

नास्ति तात ! सुखं किञ्चिदत्र दुःखशताकुले ।
तस्मान्मोक्षाय यतता कथं सेव्या मया त्रयी ।।३२।

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे 'पित्रापुत्रसंवादो' नाम एकादशोऽध्यायः ॥

---

यमराज के भटों द्वारा खींच कर ले जाये गये और स्वर्ग से गिराये गये जीव का पुनः गर्भवास, पुनः जन्म, पुनः मरण और पुनः नरक गमन—यह सब महादुःख नहीं तो और क्या है ? ॥ ३० ॥

इस प्रकार, इस संसार-चक्र में जीव सांसारिक बन्धनों से बाँधे जाकर (कुँए में) रहट की भाँति निरन्तर घुमाये जाते हैं और उनका बंधने और घूमने का यह क्रम चलता रहता है ॥ ३१ ॥

अन्ततः, अगणित दुःखों से भरे इस संसार में 'सुख' नाम की कोई वस्तु नहीं होती । इसलिए जब मुझे दुःख के छुटकारे (मोक्ष-प्राप्ति) के लिए प्रयत्न करना है, तब मैं वेद-विहित धर्म-कर्म के अनुष्ठान के पीछे क्यों पड़ूँ ? ॥ ३२ ॥



## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय में संसार-चक्र की अनवरत चलनशीलता का वर्णन है। माता के गर्भ में किस प्रकार जन्तु आता है और किस प्रकार जन्म लेता है इत्यादि विषय इसमें प्रतिपादित हैं। आयुर्वेदशास्त्र में वर्णित जन्म-प्रक्रिया और जीवन-प्रक्रिया से पुराणकार भली-भाँति परिचित प्रतीत होता है।

(ख) जन्म-वर्णन का भी अन्तिम उद्देश्य 'सर्वं दुःखं दुःखम्' की भावना से जन-समाज को भावित करता है। त्रयीधर्म के अनुष्ठान से जीवन के दुःख का प्रशमन असंभव है। जीवन के दुःख के प्रशमन के लिए मार्कण्डेयपुराण प्रतिपादित महामाया-शरण-वरण ही एक मात्र उपाय है, जैसा कि इस अध्याय में नीचे लिखे श्लोक (संख्या ३२) का संकेत है—

नास्ति तात ! सुखं किञ्चिदत्र दुःखशताकुले।
तस्मान्मोक्षाय यतता कथं सेव्या मया त्रयी॥

अर्थात् इस असंख्य दुःखमय संसार चक्र में कहीं भी कुछ भी सुख नहीं है। दुःख से छुटकारा पाने के लिए आत्मज्ञान की संप्राप्ति ही एकमात्र साधन है। त्रयीधर्म के अनुष्ठान से आत्यन्तिक दुःखनिवृत्ति नहीं हो सकती। भगवद्भक्ति अथवा भगवती की शरणागति ही दुःख की प्रशान्ति की शक्ति रखती है।

**॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'पिता-पुत्रसंवाद नामक ११वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी अनुवाद समाप्त ॥**



# द्वादशोऽध्यायः

पितोवाच—

साधु वत्स ! त्वयाख्यातं संसारगहनं परम् ।
ज्ञानप्रदानसम्भूतं समाश्रित्य महाफलम् ॥१॥
तत्र ते नरकाः सर्वे यथा वै रौरवस्तथा ।
वर्णितास्तान् समाचक्ष्व विस्तरेण महामते ॥२॥

पुत्र उवाच—

रौरवस्ते समाख्यातः प्रथमं नरको मया ।
महारौरवसंज्ञं तु शृणुष्व नरकं पितः ॥३॥
योजनानां सहस्राणि सप्त पञ्च समन्ततः ।
तत्र ताम्रमयी भूमिरधस्तस्य हुताशनः ॥४॥
तत्तापतप्ता सर्वाशा प्रोद्यदिन्दुसमप्रभा ।
विभात्यतिमहारौद्रा दर्शनस्पर्शनादिषु ॥५॥

---

**पिता ने कहा—**

मेरे प्यारे बेटे ! तुमने ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति के महाफल के आधार पर इस संसार के परम गहन रहस्य का बड़ा अच्छा वर्णन किया है ॥ १ ॥

इस वर्णन में जैसे तुम ने रौरव नरक का वर्णन किया है, वैसे ही अन्यान्य नरकों का भी (संक्षेप में) वर्णन कर दिया है। तुम बड़े बुद्धिमान् हो। अब रौरव नरक के अतिरिक्त और जो नरक हैं, उनका विस्तारपूर्वक वर्णन करो ॥ २ ॥

**पुत्र की उक्ति—**

पिताजी ! मैंने सबसे पहले आपको रौरव नरक के विषय में बताया। अब उस के आगे उस नरक का वर्णन सुनिये, जिसे महारौरव कहा जाता है ॥ ३ ॥

यह महारौरव नाम का नरक चारों ओर से पैंतीस हज़ार योजन के क्षेत्र में बसा है, जिसकी भूमि ताँबे की है जिसके नीचे आग धधकती रहती है ॥ ४ ॥

इस धधकती आग से तपे ताँबे के ताप से सभी दिशाएँ उदयकालीन चन्द्रमा के समान दिखाई देती हैं और देखने, छूने और अन्य इन्द्रियों के द्वारा अनुभव में यह नरक बड़ा भयङ्कर प्रतीत होता है ॥ ५ ॥

तस्यां बद्धः कराभ्याञ्च पद्भ्याञ्चैव यमानुगैः ।
मुच्यते पापकृन्मध्ये लुठमानः स गच्छति ।।६।

काकैर्वकैर्वृकोलूकैर्वृश्चिकैर्मशकैस्तथा ।
भक्ष्यमाणस्तथा गृध्रैर्द्रुतं मार्गे विकृष्यते ।।७।

दह्यमानः पितर्मातर्भ्रातस्तातेति चाकुलः ।
वदत्यसकृदुद्विग्नो न शान्तिमधिगच्छति ।।८।

एवं तस्मान्नरैर्मोक्षो ह्यतिक्रान्तैरवाप्यते ।
वर्षायुतायुतैः पापं यैः कृतं दुष्टबुद्धिभिः ।।९।

तथान्यस्तु तमो नाम सोऽतिशीतः स्वभावतः ।
महारौरववद् दीर्घस्तथा स तमसा वृतः ।।१०।

शीतार्त्तास्तत्र धावन्तो नरास्तमसि दारुणे ।
परस्परं समासाद्य परिरभ्याश्रयन्ति च ।।११।

---

जो प्राणी पापी होता है, उसे यमराज के अनुचर, हाथ-पैर बांध कर, इस नरक में डाल देते हैं और वह कष्ट से करवट बदलते इसमें लोटता रहता है ।। ६ ।।

कौए, बगुले, भेड़िये, उल्लू, बिच्छू, मच्छर और गिद्ध उसे काटते, नोचते-खाते रहते हैं और इसी दशा में उसे इधर-उधर शीघ्रता से घसीटते फिरते हैं ।। ७ ।।

जब वह प्राणी (इस नरक के ताप से) झुलसने लगता है, तब वह पिता-माता, भ्राता और पुत्र की पुकार कर करके व्याकुल होकर विलाप करने लगता है; किन्तु उसे कुछ भी शान्ति नहीं मिलती ।। ८ ।।

जिन दुष्टात्मा लोगों ने पाप कर्म किये हैं, उन्हें इस नरक से करोड़ों वर्षों के बीत जाने के बाद कहीं छुटकारा मिलता है ।। ९ ।।

इस महारौरव नरक के अतिरिक्त दूसरा अन्धतामिस्र नामक नरक है, जहाँ स्वभावतः बड़ी विकट ठंढक रहती है। यह नरक महारौरव नरक के समान ही बड़ा विस्तृत नरक है, जिसमें घोर अन्धकार छाया रहता है ।। १० ।।

ठंढक से मारे (पापी) लोग भयङ्कर अन्धेरे में उस नरक में दौड़ते रहते हैं और जब एक दूसरे से मिल जाते हैं, तब आपस में लिपट पड़ते हैं ; क्योंकि वे सोचते हैं कि कोई सहारा मिल गया है (जिससे उनका संकट कट जायगा) ।। ११ ।।

दन्तास्तेषाञ्च भज्यन्ते शीतार्त्तिपरिकम्पिताः ।
क्षुत्तृष्णाप्रबलास्तत्र तथैवान्येऽप्युपद्रवाः ॥१२॥

हिमखण्डवहो वायुर्भिनत्त्यस्थीनि दारुणः ।
मज्जासृग्गलितं तस्मादश्नुवन्ति क्षुधान्विताः ॥१३॥

लेलिह्यमाना भ्राम्यन्ते परस्परसमागमे ।
एवं तत्रापि सुमहान् क्लेशस्तमसि मानवैः ॥१४॥

प्राप्यते ब्राह्मणश्रेष्ठ यावद्दुष्कृतसंक्षयः ।
निकृन्तन इति ख्यातस्ततोऽन्यो नरकोत्तमः ॥१५॥

तस्मिन् कुलालचक्राणि भ्राम्यन्त्यविरतं पितः ।
तेष्वारोप्य निकृत्यन्ते कालसूत्रेण मानवाः ॥१६॥

यमानुगाङ्गुलिस्थेन आपादतलमस्तकम् ।
न चैषां जीवितभ्रंशो जायते द्विजसत्तम ॥१७॥

---

शीत-बाधा से कांपते इन पापियों के दाँत बैठ जाते हैं (मानो टूट पड़ेंगे)। साथ ही साथ इस नरक में और भी अनेक उपद्रव होते रहते हैं, जिसमें भूख और प्यास की पीड़ा सब से प्रबल होती है ॥ १२ ॥

यहाँ ऐसी भयङ्कर बर्फीली ठंढी हवा बहती रहती है, जो उन पापियों की हड्डियों को छेद देती है, जिससे भूख से व्याकुल ये प्राणी अपने ही शरीर से गल-गल कर बहती चर्बी और खून की धार खाते-पीते (कष्ट भोगते) रहते हैं ॥ १३ ॥

जब (इस नरक के दुःख के भोगी) ये जीव आपस में मिलते हैं, तब (प्यास से विह्वल होने के कारण) एक दूसरे की देह चाटा करते हैं और भागते फिरते हैं। इस प्रकार इस अन्धतामिस्र में मानव-जीव बड़े क्लेश में पड़े रहते हैं ॥ १४ ॥

हे ब्राह्मणोत्तम पितृचरण ! जब तक इन जीवों का प्राक्कृत पापकर्म का फल भोग समाप्त नहीं हो जाता, तब तक उन्हें इस अन्धतामिस्र नरक का दुःख भोगना पड़ता है और इससे भी भयङ्कर एक और नरक होता है, जिसका नाम निकृन्तन है ॥ १५ ॥

इस (निकृन्तन नामक नरक) में अनेक कुलालचक्र (घड़ा बनाने वाले कुम्हार के चाक) निरन्तर चलते रहते हैं, जिनपर चढ़ाकर (पापी) मानव जीव, सिर से पैर तक, कालसूत्र से, जिसे यमराज के भटों की अङ्गुलियाँ पकड़े रहती हैं, काटे जाया करते हैं; किन्तु (आश्चर्य की बात है कि) इनके प्राण नहीं निकलते और सैकड़ों टुकड़ों

छिन्नानि तेषां शतशः खण्डान्यैक्यं व्रजन्ति च ।
एवं वर्षसहस्राणि छिद्यन्ते पापकर्मिणः ॥१८॥
तावद् यावदशेषं वै तत्पापं हि क्षयं गतम् ।
अप्रतिष्ठञ्च नरकं शृणुष्व गदतो मम ॥१९॥
अत्रस्थैर्नारकैर्दुःखमसह्यमनुभूयते ।
तान्येव यत्र चक्राणि घटीयन्त्राणि चान्यतः ॥२०॥
दुःखस्य हेतुभूतानि पापकर्मकृतां नृणाम् ।
चक्रेष्वारोपिताः केचिद् भ्राम्यन्ते तत्र मानवाः ॥२१॥
यावद्वर्षसहस्राणि न तेषां स्थितिरन्तरा ।
घटीयन्त्रेषु चैवान्यो बद्धस्तोये यथा घटी ॥२२॥
भ्राम्यन्ते मानवा रक्तमुद्गिरन्तः पुनः पुनः ।
अस्त्रैर्मुखविनिष्क्रान्तैः नेत्रैरश्रुविलम्बिभिः ॥२३॥
दुःखानि ते प्राप्नुवन्ति यान्यसह्यानि जन्तुभिः ।
असिपत्रवनं नाम नरकं शृणु चापरम् ॥२४॥

---

में कटे इनके अङ्ग जुड़ जाया करते हैं। इतना ही नहीं हज़ारों-हज़ार साल तक ये पापकर्मी जीव इसी प्रकार काटे-पीटे जाया करते हैं और ये तब तक काटे-पीटे जाया करते हैं, जब तक उनके समस्त पाप नष्ट नहीं हो जाते। इस नरक से भिन्न अप्रतिष्ठ नामक एक और नरक होता है, जिसके विषय में अब मैं कह रहा हूँ और आप मेरी बात सुनें ॥ १६-१९ ॥

यह अप्रतिष्ठ नामक नरक वह है, जिसके निवासी नारकीय जीवों को असह्य दुःख भोगने पड़ते हैं। इस नरक में भी (निकृन्तन नामक नरक की ही भाँति) एक ओर कुलालचक्र और दूसरी ओर घटीयन्त्र निरन्तर घूमते रहते हैं, जो कि पापकर्मी जीवों को दुःख देने के ही लिये बनाये गये होते हैं। कुछ पापीजन ऐसे कुलालचक्रों पर चढ़ाकर घुमाये (और सिर से पैर तक कालसूत्र से काटे) जाया करते हैं, जो हज़ारों-हज़ार साल तक बिना रुके घूमते ही रहते हैं। कुछ पापी लोगों को (इस नरक के) घटीयन्त्रों में बाँध कर उसी प्रकार घुमाया जाया करता है, जिस प्रकार (खेतों को सींचने के द्वारा) घटीयन्त्र (रहट) में बाँधे गये घड़े घुमाये जाया करते हैं। इस प्रकार घुमाये गये ये लोग खून उगलते रहते हैं, इन लोगों के मुँखों से खून की धार टपकती रहती है और इनकी आँखे आँसुओं की बूदों से डबडबायी रहती हैं। ( संक्षेप में ) ये लोग ऐसे दुःख भोगते हैं, जिन्हें प्राणी सहन नहीं कर सकते। इसके अतिरिक्त असिपत्रवन नाम का एक और नरक होता है, जिसका क्षेत्र-फल सहस्रों योजनों का होता है और जिसका धरातल धधकती आग के ताप से सर्वत्र तपा-तपाया रहता है। इस नरक में प्रचण्ड और दारुण दुःखदायी सूर्यातप से तपाये गये नरक

योजनानां सहस्रं यो ज्वलदग्न्यास्तृतावनिः ।
तप्ताः सूर्य्यकरैश्चण्डैर्यत्रातीव सुदारुणैः ॥२५॥
प्रपतन्ति सदा तत्र प्राणिनो नरकौकसः ।
तन्मध्ये च वनं रम्यं स्निग्धपत्रं विभाव्यते ॥२६॥
पत्राणि तत्र खड्गानां फलानि द्विजसत्तमम् ।
श्वानश्च तत्र सबलाः स्वनन्त्ययुतशोभिताः ॥२७॥
महावक्त्रा महादंष्ट्रा व्याघ्रा इव भयानकाः ।
ततस्तद्वनमालोक्य शिशिरच्छायमग्रतः ॥२८॥
प्रयान्ति प्राणिनस्तत्र तीव्रतृट्परिपीडिताः ।
हा मातर्हा तात! इति क्रन्दन्तोऽतीव दुःखिता ॥२९॥
दह्यमानाङ्घ्रियुगला धरणीस्थेन वह्निना ।
तेषां गतानां तत्रासिपत्रपाती समीरणः ॥३०॥
प्रवाति तेन पात्यन्ते तेषां खड्गान्यथोपरि ।
ततः पतन्ति ते भूमौ ज्वलत्पावकसञ्चये ॥३१॥
लेलिह्यमाने चान्यत्र व्याप्ताशेषमहीतले ।
सारमेयास्ततः शीघ्रं शातयन्ति शरीरतः ॥३२॥
तेषामङ्गानि रुदतामनेकान्यतिभीषणाः ।
असिपत्रवनं तात ! मयैतत् कीर्त्तितं तव ॥३३॥

---

निवासी (पापी) प्राणी निरन्तर गिरते रहते हैं। इसी नरक के बीच एक बड़ा हरा-भरा सघन सुन्दर वन दिखायी देता है, जिसमें, पूज्य पितृचरण ! वृक्षों के पत्ते और फल तलवारों जैसे होते हैं और अगणित शक्तिशाली कुत्ते भौंकते रहते हैं, जिनके मुँह बहुत लम्बे-लम्बे और दाँत बहुत बड़े-बड़े होते हैं। शीतल छायावाले उस (रमणीय) वन को सामने देखकर तीव्र तृषा से आर्त नरक के प्राणी उसकी ओर दौड़ पड़ते हैं और 'अरी माँ ! अरे पिता !' की पुकार के साथ अत्यन्त कष्ट से क्रन्दन करते हैं; क्योंकि नीचे धरातल की आग से उनके दोनों पैर जलते रहते हैं और तलवारों के पत्तों को गिरानेवाली वायु ऐसे वेग से बहती है कि उन पत्तों को उनके ऊपर गिरा देती है, जिनकी चोट खाकर वे धधकती आग की ढेर में नीचे गिर पड़ते हैं। यहाँ की धधकती आग की लपटें, जो इस नरक भूमि पर सर्वत्र छायी रहती हैं, इधर-उधर की चीजों को भी चाटती चलती हैं। नारकीय प्राणी यह सब देखते-भोगते रो पड़ते हैं; किन्तु अत्यन्त भयानक कुत्ते उन पर दौड़ पड़ते हैं और उनके शरीर के अङ्ग-प्रत्यङ्ग चीर-फाड़ डालते हैं। पिताजी ! यही असिपत्रवन नाम का नरक है, जिसका मैंने अभी वर्णन किया है ॥ २०-३३ ॥

अतः परं भीमतरं तप्तकुम्भं निबोध मे ।
समन्ततस्तप्तकुम्भा वह्निज्वालासमावृताः ।।३४।

ज्वलदग्निचयोद्वृत्ततैलायश्चूर्णपूरिताः ।
तेषु दुष्कृतकर्माणो याम्यैः क्षिप्ता ह्यधोमुखाः ।।३५।

क्वाथ्यन्ते विस्फुटद्गात्र-गलन्मज्जजलाविलाः ।
स्फुरत्कपालनेत्रास्थिच्छिद्यमाना विभीषणैः ।।३६।

गृध्रैरुत्पाट्य मुच्यन्ते पुनस्तेष्वेव वेगितैः ।
पुनः सिमसिमायन्ते तैलेनैक्यं व्रजन्ति च ।।३७।

द्रवीभूतैः शिरोगात्र-स्नायु-मांस-त्वगस्थिभिः ।
ततो याम्यैर्नरैराशु दर्व्या घट्टनघट्टिताः ।।३८।

कृतावर्त्ते महातैले मथ्यन्ते पापकर्मिणः ।
एष ते विस्तरेणोक्तस्तप्तकुम्भो मया पितः ।।३९।

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे पिता-पुत्रसंवादे महारौरवादिनरकाख्यानं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥

---

इस नरक से भी भयङ्कर नरक के विषय में आपको बताता हूँ, जिसका नाम तप्तकुम्भ है ; क्योंकि अग्निज्वालाओं से घिरे तपे-तपाये असंख्य घड़े इसमें सर्वत्र रखे दिखायी देते हैं, जिनमें जलती आग पर खौलता तेल भरा रहता है और तेल में लोहे के चूरे (चूर्ण) भरे रहते हैं। इन घड़ों में पापकर्म करनेवाले जीव यमराज के भटों द्वारा नीचे सिर गिरा दिये जाते हैं और ऐसे पकाये जाते हैं जिससे उनके अंग-प्रत्यंग फोड़ों-फफोलों से भर जाते हैं, जिनसे पिघलकर निकलती चर्बी का पानी चारों ओर फैल जाता है। वहीं बड़े वेग से उड़ते भयंकर गिद्धों के द्वारा (चोंचों की मार से) उन पापियों के सिर और आँख की हड्डियाँ छेद दी जाती हैं और नोच-नोच कर उन्हीं घड़ों में फेंक दी जाती हैं। इन घड़ों में सिर और धड़, स्नायु और मांस तथा चमड़े और हड्डियाँ सब ताप से पिघलते रहते हैं और जब उनकी सिमसिमाहट समाप्त हो जाती है, तो वे तेल के साथ पक जाते हैं। इसके बाद यमराज के भट कलछुलों से उन्हें उलटते-पलटते हैं। इस प्रकार इस (तप्तकुम्भ नामक) नरक में खौलते तेलों में पापीजन (काढ़े की भाँति) पकाये जाते हैं। पिताजी ! यही वह तप्तकुम्भ नामक नरक है, जिसे मैंने विस्तार के साथ आपको बताया है ।। ३४-३९ ।।



## पर्यालोचन

(क) १० वें अध्याय में 'रौरव' नामक नरक का निरूपण है। रौरव नरक की विभीषिकाओं में प्रज्वलित अग्नि के संताप से समस्त वातावरण के संतप्त होने और उसमें पापकर्मी जीवों के जलने-भुनने का बड़ा बीभत्स वर्णन है। जिन-जिन दुष्कर्मों, जैसे कि झूठी गवाही देने आदि के कारण इस नरक की यातनाएँ भोगनी पड़ती हैं, उनका भी यहाँ स्पष्ट उल्लेख है, जिसका उद्देश्य दुष्कर्मों से विरति है। राजाज्ञा से जन-समाज भले ही दुष्कर्मों से भयभीत न हो सके; किन्तु पुराण-प्रतिपादित रौरव नरक, चाहे वह हो या न हो, दुष्कर्म में प्रवृत्त होनेवाले के हृदय में हड़कम्प अवश्य पैदा कर देता है।

(ख) १२वें अध्याय में रौरव नरक के ही और भी विकराल रूप महारौरव नामक नरक का वर्णन है। मरने के बाद इस नरक में वे जीव जाते हैं, जो महापापी होते हैं और उन्हें ऐसी यातनाएँ दी जाती हैं, जिसका वर्णन भी बड़ा भयावह है। महारौरव नरक की असह्य उष्णता से महापातकी प्राणियों को जो यातना दी जाती है, वह बड़ी ही बीभत्स है। इस नरक में मिट्टी के घड़े की भाँति पकाये गये जीव अवशिष्ट कर्मफल भोग के लिए 'तमस्' नामक घनघोर अन्धकार और हिमशीतल जलवायुवाले नरक में भेजे जाया करते हैं। इस नरक के अतिरिक्त 'निकृन्तन' नामक नरक है, जिसमें पापकर्मी प्राणी कुलालचक्र पर चढ़ा कर घड़े की भाँति घुमाये जाते हैं और उनके अंग-प्रत्यङ्ग कालसूत्र (दुर्भाग्य के सूत) से काटे जाया करते हैं। इस नरक से भी भयङ्कर 'असिपत्रवन' नामक नरक है, जिसमें तलवार की भाँति तीक्ष्ण धारवाले पत्तों से नारकीय जीव क्षत-विक्षत किये जाते हैं। इस नरक से भी भीषण 'तप्तकुम्भ' नामक नरक है, जिसमें महापापी जीव खौलते तेल से भरे कुण्डों में औंधे मुँह पटक दिये जाते हैं।

(ग) ऐसा प्रतीत होता है कि क्रमशः भयङ्कर नरकों की कल्पना पुराणकार ने संभवतः समसामयिक कारागारों और उनके असह्य पीड़ादायक यातना-यन्त्रों के प्रत्यक्ष दर्शन के आधार पर की है। नरक और नारकीय यन्त्रणा के वर्णन का उद्देश्य जन समाज को धर्म-मार्ग से विचलित होने से बचाना है।

**॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'पिता-पुत्रसंवाद'-प्रकरण से सम्बद्ध 'महारौरवादि नरकाख्यान' नामक १२वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी अनुवाद समाप्त ॥**



# त्रयोदशोऽध्यायः

पुत्र उवाच—

अहं वैश्यकुले जातो जन्मन्यस्मात्तु सप्तमे ।
समतीते गवां रोधं निपाने कृतवान् पुरा ॥१॥
विपाकात् कर्मणस्तस्य नरकं भृशदारुणम् ।
सम्प्राप्तोऽग्निशिखाघोरमयोमुखखगाकुलम् ॥२॥
यन्त्रपीडनगात्रासृक्-प्रवाहोद्भूतकर्दमम् ।
विशस्यमानदुष्कर्मि-तन्निपातरवाकुलम् ॥३॥
पात्यमानस्य मे तत्र साग्रं वर्षशतं गतम् ।
महातापार्त्तितप्तस्य तृष्णादाहान्वितस्य च ॥४॥
तत्राह्लादकरः सद्यः पवनः सुखशीतलः ।
करम्भ-बालुकाकुम्भ-मध्यस्थो मे समागतः ॥५॥

---

पुत्र ने आगे कहा—

पिताजी ! (आपके पुत्र के रूप में) इस जन्म के पहले सातवें जन्म में मैं वैश्य-कुल में उत्पन्न हुआ था और एक बार मैंने पानी पीने के लिए निपान (पशुओं के पानी पीने के कुण्ड) की ओर जाती गौओं को पानी पीने से रोक दिया था ॥ १ ॥

उसी पापकर्म के परिणामस्वरूप मुझे अतिदारुण, अग्निज्वालाओं से भीषणरूप से संतप्त और लोहे की चोंचवाले पक्षियों से आकीर्ण नरक में जाना पड़ा ॥ २ ॥

वह नरक ऐसा था, जिसमें कुलालचक्र और घटीयन्त्र के समान यन्त्रों से पीडित पापियों के शरीरों से निकले रक्त के प्रवाह से कीचड़ जम गया था और काटे-पीटे जाते दुष्कर्मी जीवों की आह और तड़प-तड़प कर गिरने की आवाज़ चारों ओर गूंज रही थी ॥ ३ ॥

उस नरक में गिराये जाने पर मेरा एक वर्ष से अधिक समय तक बीत चुका था, जिसमें मैं भयङ्कर ताप की यातना से तप गया था और प्यास को आग से जल गया था ॥ ४ ॥

उस नरक में, अकस्मात् बालू भरे ढक्कन से ढके दही अथवा सत्तू रखने के घड़े के भीतर से बड़ी सुखद, बड़ी आनन्ददायक और बड़ी शीतल वायु निकल कर बहने लगी थी और मेरे पास आने लगी थी ॥ ५ ॥

तत्सम्पर्कादशेषाणां नाभवद्यातना नृणाम् ।
मम चापि यथा स्वर्गे स्वर्गिणां निर्वृतिः परा ।।६।

किमेतदिति चाह्लाद-विस्तारस्तिमितेक्षणैः ।
दृष्टमस्माभिरासन्नं नररत्नमनुत्तमम् ।।७।

याम्यश्च पुरुषो घोरो दण्डहस्तोऽशनिप्रभः ।
पुरतो दर्शयन् मार्गमित एहीति वागथ ।।८।

पुरुषः स तदा दृष्ट्वा यातनाशतसंकुलम् ।
नरकं प्राह तं याम्यं किङ्करं कृपयान्वितः ।।९।

पुरुष उवाच—

भो याम्यपुरुषाचक्ष्व किं मया दुष्कृतं कृतम् ।
येनेदं यातनाभीमं प्राप्तोऽस्मि नरकं परम् ।।१०।

विपश्चिदिति विख्यातो जनकानामहं कुले ।
जातो विदेहविषये सम्यङ्मनुजपालकः ।।११।

---

उस वायु के संस्पर्श से, वहाँ जितने भी नरकनिवासी मानव-जीव थे, उन्हें कोई पीड़ा नहीं पहुँची थी और मुझे भी ऐसा परमानन्द मिलने लगा था, जैसा स्वर्ग निवासियों को स्वर्ग में मिलता है ।। ६ ।।

'अकस्मात् यह क्या हुआ' इस आह्लाद से खुलती और बन्द होती आँखों से हमलोगों ने अपने समीप एक अनुपम पुरुषरत्न को देखा ।। ७ ।।

साथ ही साथ हम लोगों ने एक भयंकर दण्डधारी, वज्रोपम यमकिंकर को भी देखा, जो 'इधर आइये' बोल-बोल कर उस महापुरुष का मार्ग दर्शन करा रहा था ।। ८ ।।

(जिस पुरुषरत्न को हमने देखा था) वह पुरुषरत्न सैकड़ों यातनाओं से भरे उस नरक को देखकर बड़ा दयार्द्र-हृदय हो गया और उसने यमकिङ्कर से यह कहा ।। ९ ।।

पुरुषरत्न की उक्ति—

अरे यमकिङ्कर ! यह तो बता दो कि मैंने ऐसा कौन-सा पाप किया था, जिसके विपाक से मैं इस दारुण यन्त्रणावाले भयंकर नरक में आ पहुँचा हूँ ।। १० ।।

मैं तो 'विपश्चित्' नामक एक प्रसिद्ध प्रजापालक सम्राट् था और मेरा जन्म विदेह राष्ट्र में जनक महाराज के वंश में हुआ था ।। ११ ।।

यज्ञैर्मयेष्टं बहुभिर्धर्मतः पालिता मही ।
नोत्सृष्टश्चैव संग्रामो नातिथिर्विमुखो गतः ॥१२॥
पितृ-देवर्षि-भृत्याश्च न चापचरिता मया ।
कृता स्पृहा च न मया परस्त्रीविभवादिषु ॥१३॥
पर्वकालेषु पितरस्तिथिकालेषु देवताः ।
पुरुषं स्वयमायान्ति निपानमिव धेनवः ॥१४॥
यतस्ते विमुखा यान्ति निश्वस्य गृहमेधिनः ।
तस्मादिष्टश्च पूर्तंश्च धर्मौ द्वावपि नश्यतः ॥१५॥
पितृनिश्वासविध्वस्तं सप्तजन्मार्ज्जितं शुभम् ।
त्रिजन्मप्रभवं दैवो निश्वासो हन्त्यसंशयम् ॥१६॥
तस्माद् दैवे च पित्र्ये च नित्यमेवोद्यतोऽभवम् ।
सोऽहं कथमिमं प्राप्तो नरकं भृशदारुणम् ॥१७॥

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे पिता-पुत्रसंवादो नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥

---

मैंने अनेक यज्ञों के अनुष्ठान किये थे; राजधर्म के अनुसार पृथिवी का पालन किया था, कभी किसी से युद्ध नहीं छेड़ा था और कोई अतिथि कभी मुझसे निराश होकर नहीं लौटा था ॥ १२ ॥

कभी मैंने पितरों और देवों तथा ऋषियों और सेवकों का कोई अपकार—कोई अनिष्ट—नहीं किया था· और न कभी परनारी और परधन प्रभृति परकीय वस्तु के हड़पने की इच्छा ही की थी ॥ १३ ॥

पर्वकालों में पितृगण और तिथिकाल में देवगण (पुण्यकर्मी) पुरुष के पास उसी प्रकार स्वयं आया करते हैं, जिस प्रकार गौवें पानी पीने के लिये निपान के पास स्वयं पहुँचा करती हैं ॥ १४ ॥

'ये पितृगण और देवगण जिस गृहस्थ पुरुष के गृह से आह भरकर लौट पड़ते हैं, उस गृहमेधी के इष्ट और पूर्त—दोनों धर्म-कर्म नष्ट हो जाते हैं' ॥ १५ ॥

'सात पूर्वजन्मों में जो भी पुण्य अर्जित किये गये हों, वे पितृगण की आह से नष्ट हो जाते हैं' और तीन पूर्वजन्मों में संचित भाग्य को भी उनकी वही आह निश्चितरूप से नष्ट कर देती है ॥ १६ ॥

यह सब सोचकर मैं दैवकृत्य और पितृकृत्य के अनुष्ठान में सदा सावधान रहता रहा। फिर पता नहीं मुझे इस भयंकर यातनामय नरक में कैसे आना पड़ा ? ॥ १७ ॥

## पर्यालोचन

(क) सत्तरह श्लोकों के इस अध्याय में आत्मज्ञानी पुत्र विप्रकुल में जन्म लेने से पहले के सातवें जन्म में अपने आपको वैश्य-पुत्र बता रहा है और गौओं को पानी पीने से रोकने के कारण भीषण नरक-वास और भयङ्कर नारकीय यन्त्रणा भोगने की अपनी स्मृति को जगा रहा है। गौ की सेवा-शुश्रूषा धर्म है, गौ को पीड़ित करना अधर्म है—यह निष्कर्ष यहाँ स्पष्ट निकल रहा है।

(ख) इसी अध्याय में स्वल्पमात्र पापकर्म के फल-भोग के लिये नरक में लाये गये एक प्रजापालक, धर्मपरायण विपश्चित् नामक राजा का विचित्र वर्णन है। राजा विपश्चित् का पुण्यप्रताप प्रबल है, जिसके कारण नरक के निवासी उसे देखकर ही सुख-शान्ति पाते वर्णित किये गये हैं। राजा को आश्चर्य होता है कि वेदविहित समस्त धर्म-कर्मों के श्रद्धापूर्वक अनुष्ठान करने पर भी उसे यमलोक में क्यों आना पड़ा ? अगले अध्याय में इस 'क्यों' का उत्तर है।

(ग) कर्मफल भोग की अनिवार्यता के प्रकाशन के लिये राजा विपश्चित् का जो संक्षिप्त उपाख्यान है, वह बड़ा नाटकीय है। नरक के जीव अपनी सुख-शान्ति के लिये राजा को नरक में ही कुछ समय रुकने का आग्रह करते हैं; किन्तु यमकिङ्कर राजा को वहाँ नहीं रुकने देता और उन्हें स्वर्गलोक चलने के लिये आग्रह करता है।

(घ) वेद उपदेश नहीं देते; अपितु आदेश देते हैं—'यह करो, यह न करो'। इसीलिये साहित्य-मर्मज्ञ लोग वेद को 'प्रभुसम्मित' मानते हैं और वेद के अर्थ रहस्य की सर्वजनीन व्याख्या करनेवाले पुराणवाङ्मय को 'सुहृत्-सम्मित' कहते हैं, जिसका तात्पर्य यह है कि पुराण आदेश नहीं देते अपितु 'ऐसा करना अभीष्ट है, ऐसा करना अनिष्ट है' इस रूप से सर्वसाधारण को धर्म मार्ग के अनुगमन और अधर्म मार्ग के परित्याग की सलाह देते हैं। यह बात पुराणों में पुण्य-पाप कर्म के फल भोग के लिये स्वर्ग-नरक के सौम्य-भीषण दृश्यों के चित्राङ्कन से स्पष्ट प्रतीत होती है।

**॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'पिता-पुत्र-संवाद' नामक १३वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी अनुवाद समाप्त ॥**



# चतुर्दशोऽध्यायः

पुत्र उवाच—

इति पृष्टस्तदा तेन शृण्वतां नो महात्मना ।
उवाच पुरुषो याम्यो घोरोऽपि प्रसृतं वचः ।।१।

यमकिङ्कर उवाच—

महाराज ! यथात्थ त्वं तथैतन्नात्र संशयः ।
किन्तु स्वल्पं कृतं पापं भवता स्मारयामि तत् ।।२।

वैदर्भी तव या पत्नी पीवरी नाम नामतः ।
ऋतुमत्या ऋतुर्वन्ध्यस्त्वया तस्याः कृतः पुरा ।।३।

सुशोभनायां कैकेय्यामासक्तेन ततो भवान् ।
ऋतुव्यतिक्रमात् प्राप्तो नरकं घोरमीदृशम् ।।४।

होमकाले यथा वह्निराज्यपातमवेक्षते ।
ऋतौ प्रजापतिस्तद्वद् बीजपातमवेक्षते ।।५।

---

पुत्र ने कहा—

उस महापुरुष (महाराज विपश्चित्) के ऐसा पूछने पर भयङ्कर यमभट ने, जैसा कि हम लोगों ने स्पष्ट सुना, बड़ी विनम्रता की वाणी में कहा ॥ १ ॥

यमकिङ्कर की उक्ति—

महाराज् ! आपने जो कुछ कहा वह सब निःसंदिग्ध रूप से ठीक ही कहा, किन्तु आपसे कुछ थोड़ा पाप कर्म भी किया जा चुका है; जिसे मैं आपको स्मरण दिला रहा हूँ ॥ २ ॥

आपकी धर्मपत्नी, जिसका नाम पीवरी था और जो विदर्भराज की पुत्री थी, जब ऋतुस्नाता हुई थी तब आपने उसका ऋतुस्नान निष्फल कर दिया था (उसके साथ सहवास नहीं किया था) ॥ ३ ॥

अपनी पत्नी पीवरी का ऋतु-व्यतिक्रम आपने इसलिए किया था, क्योंकि आप सुन्दरी कैकेयी के प्रेम में पागल हो गये थे और उसी पाप का यह विपाक है कि आप को ऐसे भयङ्कर नरक में आना पड़ा है ॥ ४ ॥

जैसे होम के समय अग्नि घृताहुति की कामना रखती है, वैसे ही ऋतुस्नान के समय धर्मपत्नी भी रतिक्रिया की कामना रखती है ॥ ५ ॥

यस्तमुल्लङ्घ्य धर्मात्मा कामेष्वासक्तिमान् भवेत् ।
स तु पित्र्यादृणात् पापमवाप्य नरकं पतेत् ।।६।

एतावदेव ते पापं नान्यत् किञ्चन विद्यते ।
तदेहि गच्छ पुण्यानामुपभोगाय पार्थिव ।।७।

राजोवाच—

यास्यामि देवानुचर यत्र त्वं मां नयिष्यसि ।
किञ्चित् पृच्छामि तन्मे त्वं यथावद्वक्तुमर्हसि ।।८।

वज्रतुण्डास्त्वमी काकाः पुंसां नयनहारिणः ।
पुनः पुनश्च नेत्राणि तद्वदेषां भवन्ति हि ।।९।

किं कर्म्म कृतवन्तश्च कथयैतज्जुगुप्सितम् ।
हरन्त्येषां तथा जिह्वां जायमानां पुनर्नवाम् ।।१०।

करपत्रेण पाटचन्ते कस्मादेतेऽतिदुःखिताः ।
करम्भवालुकास्वेते पच्यन्ते तैलगोचराः ।।११।

---

धर्मात्मा मनुष्य भी जो ऋतुस्नाता पत्नी की कामना न पूरी कर अन्यत्र प्रणय-लीला में लीन हो जाता है, वह पितृऋण से उऋण न होने के पाप का भागी बनकर नरक में गिरता है ॥ ६ ॥

आपका पाप बस इतना ही है और कोई आपका पापकर्म नहीं । इसलिए महाराज ! आप आगे चलें और अपने पुण्यों का सुखभोग करें ॥ ७ ॥

राजा (विपश्चित्) की उक्ति—

मृत्युदेव के सेवक ! तुम मुझे जहाँ ले चलना चाहते हो, मैं वहाँ चलूँगा ; किन्तु तुमसे कुछ पूछना चाहता हूँ और चाहता हूँ कि तुम ठीक-ठीक सब कुछ बताओगे ॥८॥

(तुमसे यह पूछना चाहता हूँ कि) क्या बात है कि वज्र के समान कठोर-दारुण चोंच वाले ये कौए यहाँ के लोगों की आंखे निकाल लेते हैं; किन्तु फिर भी उनकी आंखें जैसी की तैसी (अर्थात् ठीक) हो जाती हैं ॥ ९ ॥

यह बताओ कि इन्होंने ऐसे कौन से निन्दनीय कर्म किये हैं, जिनके कारण इनकी जिह्वाएँ ये वज्रतुण्ड पक्षी खींचकर बाहर निकाल देते हैं; किन्तु वे फिर पैदा भी हो जाती हैं ॥ १० ॥

क्योंकर ये पापी दीन-हीन प्राणी आरे से चीरे जाते हैं ? क्योंकर करम्भ (भाड़) में तपायी बालू में भूने जाते हैं और तपे तेल में ड़ुबोकर पकाये जाते हैं ? ॥ ११ ॥

अयोमुखैः खगैश्चैते कृष्यन्ते किंविधा वद ।
विश्लिष्टदेहबन्धार्त्त-महारावविराविणः ॥१२।

अयश्चञ्चुनिपातेन सर्वाङ्गक्षतदुःखिताः ।
किमेतेऽनिष्टकर्त्तारस्तुद्यन्तेऽहर्निशं नराः ॥१३।

एताश्चान्याश्च दृश्यन्ते यातनाः पापकर्मिणाम् ।
येन कर्मविपाकेण तन्ममाशेषतो वद ॥१४।

यमकिङ्कर उवाच—

यन्मां पृच्छसि भूपाल ! पापकर्मफलोदयम् ।
तत् तेऽहं सम्प्रवक्ष्यामि संक्षेपेण यथातथम् ॥१५।

पुण्यापुण्ये हि पुरुषः पर्य्यायेण समश्नुते ।
भुञ्जतश्च क्षयं याति पापं पुण्यमथापि वा ॥१६।

न तु भोगादृते पुण्यं किंचिद्वा कर्म मानवम् ।
पापकं वा पुनात्याशु क्षयो भोगात् प्रजायते ॥१७।

---

किस प्रकार के ये पापी हैं, जिन्हें लोहे की चोंचवाले पक्षी नोचते-खसोटते हैं, जिससे इनके शरीर के अंग-प्रत्यङ्ग छिन्न-भिन्न हो जाते हैं और ये बड़े आर्तस्वर से क्रन्दन करते हैं ॥ १२ ॥

क्योंकर पक्षियों के लोहे से कठोर चोंचों की चोटों से पापी मानव-प्राणियों के सभी अंग क्षत-विक्षत किये जाते हैं ? जिससे इन्हें दारुण वेदना होती है । इन्होंने ऐसे क्या पाप किये हैं ? जिनके कारण इन्हें रात-दिन इसी प्रकार कष्ट दिया जाता है ॥ १३ ॥

जिन कर्मों के विपाक से इन पापियों को ऐसी और इसी प्रकार की दूसरी यातनाएँ दी जाया करती हैं, उन सब के सम्बन्ध में मुझे सब कुछ बताओ ॥ १४ ॥

यमकिङ्कर की उक्ति—

महाराज ! आपने पापकर्मों के फल-भोग के सम्बन्ध में जो कुछ पूछा है, उसका संक्षेप में मैं ठीक-ठीक उत्तर दे रहा हूँ ॥ १५ ॥

मनुष्य को जैसे पुण्यकर्म के फल भोगने पड़ते हैं, वैसे ही पापकर्म के भी—यही कर्मफल के भोग का क्रम-नियम है । चाहे पाप हो या पुण्य हो, फल-भोग करने से ही उसका क्षय होता है ॥ १६ ॥

बिना फल-भोग के मनुष्य का किया पुण्य कर्म उसके पाप का प्रक्षालन नहीं करता । केवल फल-भोग के द्वारा ही पाप और पुण्य दोनों का प्रक्षय संभव है ॥ १७ ॥

परित्यजति भोगाच्च पुण्यापुण्ये निबोध मे ।
दुर्भिक्षादेव दुर्भिक्षं क्लेशात् क्लेशं भयाद्भयम् ।।१८।

मृतेभ्यः प्रमृता यान्ति दरिद्राः पापकर्मिणः ।
गतिं नानाविधां यान्ति जन्तवः कर्मबन्धनात् ।।१९।

उत्सवादुत्सवं यान्ति स्वर्गात् स्वर्गं सुखात् सुखम् ।
श्रद्धधानाश्च शान्ताश्च धनदाः शुभकारिणः ।।२०।

व्यालकुञ्जरदुर्गाणि सर्पचौरभयानि तु ।
हताः पापेन गच्छन्ति पापिनः किमतः परम् ।।२१।।

सुगंधिमाल्य-सहस्र-साधुयानासनाशनाः ।
स्तूयमानाः सदा यान्ति पुण्यैः पुण्याटवीष्वपि ।।२२।।

अनेकशतसाहस्र-जन्मसंचयसञ्चितम् ।
पुण्यापुण्यं नृणां तद्वत् सुखदुःखाङ्कुरोद्भवम् ।।२३।

---

इस बात को आप मुझसे ठीक से समझ लें कि मनुष्य के लिये पुण्य और पाप से छुटकारा कर्मफल-भोग से ही संभव है । दीन-हीन पापकर्मी लोग एक दुर्भिक्ष के बाद दूसरे दुर्भिक्ष, एक क्लेश के बाद दूसरे क्लेश, एक भय के बाद दूसरे भय और एक मृत्यु के बाद दूसरी मृत्यु का दुःख सहते हैं । वस्तुतः संचित पुण्य और पाप के कर्म से ही जीवों की नाना प्रकार की गति होती है । जो पुण्यकर्मी श्रद्धावान्, शान्तचित्त और दानी होते हैं वे एक उत्सव के बाद दूसरा उत्सव मनाते हैं, एक स्वर्ग के बाद दूसरे स्वर्ग में जाते हैं और एक सुख के बाद दूसरा सुख भोगते हैं और जो पाप से मारे गये पापकर्मी होते हैं, उन्हें हिंस्र जन्तुओं और पागल हाथियों के बीच दुर्गम स्थानों पर निवास के कारण कष्ट भोगना पड़ता है और सर्पभय तथा चौरभय से भयाकुल होना पड़ता है । कर्मफल भोग के विषय में इतना ही पर्याप्त है, इससे अधिक क्या कहा जाय ? पुण्यकर्म के प्रभाव से मानवप्राणी को सुगन्धित माल्यधारण का भोग, सुन्दर वस्त्र धारण का भोग, सुखद वाहन का भोग, आनन्ददायक शय्या का भोग और स्वादिष्ट अन्न-जल का भोग प्राप्त होता है और पुण्यकर्मी मानव पवित्र वन-उपवन में विहार करते हैं और सभी लोगों की स्तुति और प्रशस्ति के पात्र बन जाते हैं ॥ १८-२२ ॥

इसी प्रकार मनुष्यों के हजारों-हजार पूर्वजन्मों के सञ्चित पुण्य और पाप की बात है (क्योंकि इनका भी प्रक्षय इनके फलभोग से ही होता है) । ये पुण्य और पाप ही सुख और दुःख की उत्पत्ति के निदान होते हैं ॥ २३ ॥

यथा बीजं हि भूपाल ! पयांसि समवेक्षते ।
पुण्यापुण्ये तथा कालदेशान्यकर्मकारकम् ।।२४।

स्वल्पं पापं कृतं पुंसा देशकालोपपादितम् ।
पादन्यासकृतं दुःखं कण्टकोत्थं प्रयच्छति ।।२५।

तत् प्रभूततरं स्थूलं शूलकीलकसम्भवम् ।
दुःखं यच्छति तद्वच्च शिरोरोगादि दुःसहम् ।।२६।

अपथ्याशनशीतोष्ण-श्रमतापादिकारकम् ।
तथान्योऽन्यमपेक्षन्ते पापानि फलसङ्गमे ।।२७।

एवं महान्ति पापानि दीर्घरोगादिविक्रियाम् ।
तद्वच्छस्त्राग्निकृच्छ्रार्त्ति-बन्धनादिफलाय वै ।।२८।

स्वल्पं पुण्यं शुभं गन्धं हेलया सम्प्रयच्छति ।
स्पर्शं वाप्यथवा शब्दं रसं रूपमथापि वा ।।२९।

---

महाराज ! जैसे (खेत में बोया) बीज (अङ्कुरित-पल्लवित-पुष्पित और फलित होने के लिये) जल को अपेक्षा रखता है, वैसे ही पुण्य और पाप भी फलभोग के लिये देश और काल की अपेक्षा करते हैं ॥ २४ ॥

मनुष्य के द्वारा किया गया स्वल्प पाप देश और काल के सहयोग से उतना ही दुःख देता है, जितना रास्ते में पड़ा काँटा, उस पर पैर पड़ जाने पर पैर में चुभ जाने के कारण, दुःख देता है॥ २५ ॥

और यदि मनुष्य-कृत पाप बहुत अधिक हों तो उससे ऐसा दुःख होता है जैसा शूल या कील के पैर में चुभ जाने पर दुःख होता है। उस पाप से दुःसह शिरोवेदना होती है और अपथ्यसेवन, शीतबाधा, आतपकष्ट, श्रमखेद तथा संताप आदि के कष्ट भोगने पड़ते हैं। यह सब देखने से ऐसा लगता है मानों पापकर्म जब फलोन्मुख होते हैं तब एक दूसरे की अपेक्षा करने लगते हैं॥ २६-२७ ॥

इसीलिये जो महापाप हैं, वे चिरकालस्थायी रोग-प्रभृति उपद्रवों के उत्पादक होते हैं और उनसे शस्त्राघात, अग्निदाह, शरीरकष्ट, मानसिक क्लेश और (अपराधी की भाँति) रज्जु-बन्धन प्रभृति दुःख उत्पन्न होते हैं ॥ २८ ॥

इसी प्रकार स्वल्प पुण्य से मोहक सुगन्धि-भोग, कोमल स्पर्श-भोग, मधुर शब्द-श्रवण-भोग स्वादिष्ट रस-भोग और सुन्दर रूप-भोग बिना आयास के ही प्राप्त हो जाते हैं

चिराद् गुरुतरं तद्वन्महान्तमपि कालजम् ।
एवञ्च सुखदुःखानि पुण्यापुण्योद्भवानि वै ॥३०॥
भुञ्जानोऽनेकसंसार-सम्भवानीह तिष्ठति ।
जाति देशावरुद्धानि ज्ञानाज्ञानफलानि च ॥३१॥
तिष्ठन्ति तत्र युक्तानि लिङ्गमात्रेण चात्मनि ।
वपुषा मनसा वाचा न कदाचित् क्वचिन्नरः ॥३२॥
अकुर्वन् पापकं कर्म्म पुण्यं वाप्यवतिष्ठते ।
यद् यत् प्राप्नोति पुरुषो दुःखं सुखमथापि वा ॥३३॥
प्रभूतमथवा स्वल्पं विक्रियाकारि चेतसः ।
तावता तस्य पुण्यं वा पापं वाप्यथ चेतरत् ॥३४॥
उपभोगात् क्षयं याति भुज्यमानमिवाशनम् ।
एवमेते महापापं यातनाभिरहर्निशम् ॥३५॥
क्षपयन्ति नरा घोरं नरकान्तर्विवर्त्तिनः ।
तथैव राजन् ! पुण्यानि स्वर्गलोकेऽमरैः सह ॥३६॥

---

और यदि पुण्य का आधिक्य हो तो अधिक समय भले ही लगे; समय आने पर उससे बड़ा सुख प्राप्त होता है। इससे यह स्पष्ट है कि सुख और दुःख का उद्‌भव पुण्य और पाप से ही संभव है और अनेकानेक जन्मों में संभूत ऐसे सुख और दुःख, जो ज्ञान और अज्ञान के परिणाम होते हैं और जिन्हें बारम्बार प्राणी के जन्म और बारम्बार स्थान-विपर्यय से फल देने में रुकावट मिलती है, भोग करते हुए ही प्राणी जीवन व्यतीत करते हैं। (सुख और दुःख के जनक) ये पुण्य और पाप जीव से संसक्त रहते हैं; जिन्हें उनके फलदायक होने के चिह्नमात्र से पहचाना जा सकता है। कोई भी मनुष्य तन, मन और वचन से पापकर्म अथवा पुण्यकर्म में प्रवृत्त हुए बिना संसार में नहीं रह सकता और अपने पुण्यकर्म अथवा पापकर्म के फलस्वरूप जो भी सुख अथवा दुःख मनुष्य भोगता है, वह बहुत हो अथवा थोड़ा हो, उसके कारण, उसके चित्त में विकार अवश्य उत्पन्न हो जाता है। इससे यही निष्कर्ष निकलता है कि पुण्यकर्म अथवा पापकर्म फलभोग से ही क्षीण होते हैं और उसी प्रकार क्षीण होते हैं, जैसे भोजन करने से भोज्यपदार्थ क्षीण होते हैं। इस प्रकार ये महापाप करनेवाले प्राणी नरक में पड़े-पड़े दिन-रात नारकीय यन्त्रणाओं के भोग से ही अपने महापापों से छुटकारा पाते हैं। महाराज ! यही बात पुण्यकर्मों की है कि पुण्यात्मा लोग स्वर्गलोक में देवगण के साथ अपने पुण्यकर्म का ही फल भोगते हैं, जैसा कि गन्धर्वगण,

गन्धर्वसिद्धाप्सरसां गीताद्यैरुपभुञ्जते ।
देवत्वे मानुषत्वे च तिर्य्यक्त्वे च शुभाशुभम् ।।३७।

पुण्यपापोद्भवं भुङ्क्ते सुखदुःखोपलक्षणम् ।
यत् त्वं पृच्छसि मां राजन् ! यातनाः पापकर्मिणाम् ।
केन केनेति पापेन तत् ते वक्ष्याम्यशेषतः ।।३८।

दुष्टेन चक्षुषा दृष्टाः परदारा नराधमैः ।
मानसेन च दुष्टेन परद्रव्यश्च सस्पृहैः ।।३९।

वज्रतुण्डाः खगास्तेषां हरन्त्येते विलोचने ।
पुनः पुनश्च सम्भूतिरक्षणोरेषां भवत्यथ ।।४०।

यावतोऽक्षिनिमेषांस्तु पापमेभिर्नृभिः कृतम् ।
तावद्वर्षसहस्राणि नेत्रार्त्ति प्राप्नुवन्त्युत ।।४१।

असच्छास्त्रोपदेशास्तु यैर्दत्ता यैश्च मन्त्रिताः ।
सम्यग्दृष्टेर्विनाशाय रिपूणामपि मानवैः ।।४२।

---

सिद्धगण और देवाङ्गनाओं के द्वारा उनके विषय में गीत और नृत्यादि के आयोजन से प्रमाणित है। चाहे कोई देव-योनि में हो अथवा मनुष्य-योनि में हो अथवा तिर्यग्-योनि में हो, उसे शुभ अथवा अशुभ का, जिसे सुख अथवा दुःख समझ लीजिये, भोग करना ही पड़ता है, जो कि उसके पुण्यकर्म अथवा पापकर्म का ही फल है। राजन् ! आपने मुझसे जो यह पूछा है कि किन-किन प्रकार के पापों से पापीजन नरक की यन्त्रणाएँ सहते हैं, उस विषय में अब मैं आपको सब कुछ बता रहा हूँ ॥ २९-३८ ॥

उदाहरण के लिये, जिन महानीच मनुष्यों ने दूसरे की पत्नी को बुरी निगाह से देखा है अथवा अशुद्ध मन से उसका ध्यान किया है और जिन्होंने पराये धन पर दुष्ट-दृष्टि गड़ायी है अथवा उसे हड़पने की लालच की है, उनके नेत्रों को वज्र की भाँति तीक्ष्ण चोंचवाले पक्षी नोचते-खसोटते हैं, जैसा कि आप देख ही रहे हैं। उनके नेत्र बार-बार नये-नये जो पैदा हो रहे हैं, वह इसलिये क्योंकि जीवन भर जितनी बार उनके नेत्रों की पलकें खुलती-बन्द होती रही हैं, जितनी बार उन्होंने ये पापकर्म किये हैं, जिनके परिणाम-स्वरूप उतने ही हज़ार वर्षों तक उन्हें नेत्रपीड़ा भोगनी पड़ती है ॥ ३९-४१ ॥

इस भाँति, जिन लोगों ने अपने शत्रुओं की भी सम्यग् ज्ञानदृष्टि के विनाश के लिये असत् शास्त्रों के उपदेश दिये हैं अथवा उन्हें दुष्ट सम्मति दी है अथवा जिन्होंने

यैः शास्त्रमन्यथा प्रोक्तं यैरसद्वागुदाहृता ।
वेददेवद्विजातीनां गुरोर्निन्दा च यैः कृता ।।४३।

हरन्ति तेषां जिह्वाश्च जायमानाः पुनः पुनः ।
तावतो वत्सरानेते वज्रतुण्डाः सदारुणाः ।।४४।

मित्रभेदं तथा पित्रा पुत्रस्य स्वजनस्य च ।
याज्योपाध्याययोर्मात्रा सुतस्य सहचारिणः ।।४५।

भार्य्यापत्योश्च ये केचिद् भेदं चक्रुर्नराधमाः ।
त इमे पश्य पाट्यन्ते करपत्रेण पार्थिव ।।४६।

परोपतापका ये च ये चाह्लादनिषेधकाः ।
तालवृन्तानिलस्थान-चन्दनोशीरहारिणः ।।४७।

प्राणान्तिकं ददुस्तापमदुष्टानाञ्च येऽधमाः ।
करम्भवालुकासंस्थास्त इमे पापभागिनः ।।४८।

भुंक्ते श्राद्धन्तु योऽन्यस्य नरोऽन्येन निमन्त्रितः ।
दैवे वाप्यथवा पित्र्ये स द्विधा कृष्यते खगैः ।।४९।

---

शास्त्र की व्याख्या उसके अभिप्राय के विपरीत की है अथवा असत्य-भाषण किया है अथवा वेद, देवता, द्विज एवं गुरु की निन्दा की है, उनकी जिह्वा को, जितनी बार वह नयी-नयी निकल पड़ती हैं, उतने ही वर्षों तक ये वज्र सी कठोर चोंचवाले महाक्रूर पक्षी नोचते-खसोटते रहते हैं ।। ४२-४४ ।।

महाराज ! इधर देखिये—ये वे लोग हैं, जिन्होंने मित्रों में वैमनस्य, पिता-पुत्र विरोध, स्वजनों में शत्रुभाव, यजमान-पुरोहित में विद्वेष, माता-पुत्र में वैर, एकसाथ रहनेवालों में अलगाव तथा पति-पत्नी में मनमुटाव पैदा करने के कुकर्म किये हैं। इन लोगों को हीं आरे से चीरा जा रहा है ।। ४५-४६ ।।

इनके अतिरिक्त ऐसे नीच लोगों को, जिन्होंने दूसरों को पीड़ा दी है अथवा उनके आनन्दोत्सव में विघ्न-बाधा डाली है अथवा उनके तालवृन्त (पंखे), हवादार स्थान, चन्दन उशीर (खस) की चोरी की है अथवा सज्जनों को प्राणान्तक कष्ट दिये हैं, भाड़ में तापयी बालू की ढेर में गाड़ दिया गया है ।। ४७-४८ ।।

देवकर्म अथवा पितृकर्म के प्रसङ्ग में उस मनुष्य को, जो किसी यजमान द्वारा निमन्त्रित व्यक्ति के स्थान पर स्वयं पहुँच कर श्राद्धभोज करता है, वज्रतुण्ड पक्षी नोचा-खसोटा करते हैं, जैसा कि महाराज ! आप स्वयं देख रहे हैं ।। ४९ ।।

मर्माणि यस्तु साधूनामसद्वाग्भिर्निकृन्तति ।
तमिमे तुदमानास्तु खगास्तिष्ठन्त्यवारिताः ।।५०।

यः करोति च पैशुन्यमन्यवागन्यथामतिः ।
पाटचते हि द्विधा जिह्वा तस्येत्थं निशितैः क्षुरैः ।।५१।

माता-पित्रोर्गुरूणाञ्च येऽवज्ञां चक्रुरुद्धताः ।
त इमे पूयविण्मूत्र-गर्त्ते मज्जन्त्यधोमुखाः ।।५२।

देवतातिथिभूतेषु भृत्येष्वभ्यागतेषु च ।
अभुक्तवत्सु येऽश्नन्ति तद्वत् पित्रग्निपक्षिषु ।।५३।

दुष्टास्ते पूयनिर्य्यास-भुजः सूचीमुखास्तु ते ।
जायन्ते गिरिवर्ष्माणः पश्यैते यादृशा नराः ।।५४।

एकपङ्क्त्या तु ये विप्रमथवेतरवर्णजम् ।
विषमं भोजयन्तीह विड्भुजस्त इमे यथा ।।५५।

---

इसी प्रकार, उस मनुष्य को, जिसने किसी साधुस्वभाव पुरुष को अपने कटु वचन से मर्मान्तिक पीड़ा पहुँचायी है, ये पक्षी, जिन्हें कोई मना नहीं कर सकता, चोंच मार-मार कर काट-पीट रहे हैं।। ५० ।।

ऐसे ही मन में कुछ छिपाये और मुँह से कुछ बोलते जो मनुष्य दूसरों के साथ शठता का आचरण करते हैं, उनकी जीभ तेजधार वाले छुरों से टुकड़े-टुकड़े काटी जाया करती है।। ५१ ।।

इसके अतिरिक्त, उद्दण्ड स्वभाव के जो लोग माता-पिता और गुरुजनों का अपमान करते हैं, वे, जैसाकि आप देख रहे हैं, पीव, पाखाना और पेशाब के गड्ढे में औंधे मुँह डूबते-उतराते रहते हैं।। ५२ ।।

इधर देखिये महाराज ! ये वे दुष्ट लोग हैं, जो देवता, अतिथि, अन्य जोव, भृत्य, अभ्यागत, पितृगण, अग्नि तथा पक्षियों को बिना भोजन कराये स्वयं भोजन कर लेते हैं, जिस पाप के परिणामस्वरूप वे शरीर से तो पर्वत की भाँति दिखायी दे रहे हैं; किन्तु उनके मुँह सुई की छेद से छोटे हैं और इसलिए वे धीरे-धीरे पिघले पीव पी रहे हैं।। ५३-५४ ।।

राजन् ! इन लोगों को देखिये जो विष्ठा खा रहे हैं; क्योंकि इन्होंने एक पंक्ति में भोजन के लिये बैठाये ब्राह्मणों और अन्य वर्ण के व्यक्तियों को दो प्रकार के भोज्य-पदार्थ खिलाये थे।। ५५ ।।

एकसार्थंप्रयातं ये निःस्वमर्थार्थिनं नरम् ।
अपास्य स्वान्नमश्नन्ति त इमे श्लेष्मभोजिनः ।।५६।
गोब्राह्मणाग्नयः स्पृष्टा यैरुच्छिष्टैर्नरेश्वर ।
तेषामेतेऽग्निकुम्भेषु लेलिह्यन्त्याहिताः कराः ।।५७।
सूर्येन्दुतारका दृष्टा यैरुच्छिष्टैस्तु कामतः ।
तेषां याम्यैर्नरैर्नेत्रे न्यस्तो वह्निः समेध्यते ।।५८।
गावोऽग्निर्जननी विप्रो ज्येष्ठभ्राता पिता स्वसा ।
जामयो गुरवो वृद्धा यैः स्पृष्टास्तु पदा नृभिः ।।५९।
बद्धाङ्घ्रयस्ते निगडैर्लौहैरग्निप्रतापितैः ।
अङ्गारराशिमध्यस्थास्तिष्ठन्त्याजानुदाहिनः ।।६०।
पायसं कृशरं छागो देवान्नानि च यानि वै ।
भुक्तानि यैरसंस्कृत्य तेषां नेत्राणि पापिनाम् ।।६१।
निपातितानां भूपृष्ठे उद्वृत्ताक्षि निरीक्षताम् ।
सन्दंशैः पश्य कृष्यन्ते नरैर्याम्यैर्मुखात् ततः ।।६२।

---

इन लोगों को देखिये—इन्होंने एक साथ यात्रा पर निकले साथियों में से निर्धन होने के कारण अन्न की प्रार्थना करनेवाले साथियों की उपेक्षा कर स्वयं भोजन किये हैं। ये ही वे लोग हैं ज़ो अब यहाँ नरक में श्लेष्म (थूक-खखार) खा रहे हैं ।। ५६ ।।

महाराज ! इधर इन लोगों को देखिये, जिनके हाथ आग से भरे घड़ों से निकलती लपटों से जलाये जा रहे हैं ; क्योंकि इन्होंने भोजन करने के बाद मुंह-हाथ न धोकर गाय, ब्राह्मण अथवा आग का स्पर्श किया था ।। ५७ ।।

और ये लोग, जिनकी आँखों में यमराज के भटों द्वारा झोंकी गयी आग धधकती दिखायी दे रही है, वे हैं जिन्होंने जूठे मुँह सूर्य, चन्द्र अथवा तारागण को किसी कामनावश देखा था ।। ५८ ।।

जिन लोगों ने गाय, आग, माता, ब्राह्मण, ज्येष्ठभ्राता, पिता, बहन, पुत्रवधू, गुरु और वृद्ध पुरुष पर लात चलायी है, वे ही ये लोग हैं, जिनके हाथ-पैरों में हथकड़ी लगी है और जिन्हें इस नरक में आग में तपाकर लाल किये लोहे की छड़ों से गोद-गोद कर धधकते अंगारों की देर में ढकेला जा रहा है, जिससे उनके शरीर जाँघों तक जल-भुन गये हैं ।। ५९-६० ।।

महाराज ! इधर इन लोगों को देखिये, जिन्हें यमदूत जमीन पर पटक कर, उनके देखते-देखते, उनके मुख से, उनके पेट की आतों को संडसी से पकड़ कर बाहर खींच रहे हैं ; क्योंकि उन्होंने समुचित संस्कार किये बिना पायस, कृशर (खिचड़ी) छाग (बकरा) तथा सब प्रकार के देवान्न के भक्षण के पापकृत्य किये हैं ।। ६१-६२ ।।

गुरु-देव-द्विजातीनां वेदानाञ्च नराधमैः ।
निन्दा निशामिता यैश्च पापानामभिनन्दताम् ।।६३।

तेषामयोमयान् कीलानग्निवर्षान् पुनः पुनः ।
कर्णेषु प्रेरयन्त्येते याम्या विलपतामपि ।।६४।

यैः प्रपा-देवविप्रौको-देवालयसभाः शुभाः ।
भङ्क्त्वा विध्वंसमानीताः क्रोधलोभानुवर्त्तिभिः ।।६५।

तेषामेतैः शितैः शस्त्रैर्मुहुर्विलपतां त्वचः ।
पृथक् कुर्वन्ति वै याम्याः शरीरादतिदारुणाः ।।६६।

गोब्राह्मणार्कमार्गेषु येऽवमेहन्ति मानवाः ।
तेषामेतानि कृष्यन्ते गुदेनान्त्राणि वायसैः ।।६७।

दत्त्वा कन्यां च एकस्मै द्वितीयाय प्रयच्छति ।
स त्वेवं नैकधाच्छिन्नः क्षारनद्यां प्रवाह्यते ।।६८।

---

इधर वे महानीच लोग हैं, जिन्होंने पापात्मा पुरुषों से बड़े उल्लासपूर्वक की गयी गुरु-निन्दा, देव-निन्दा, द्विज-निन्दा तथा वेद-निन्दा की बातें सुनी हैं और जो अपने अपराध के दण्ड के भय से विलाप कर रहें हैं; किन्तु यमराज के भट उनके कानों में आग में तपायी लाल-लाल लोहे की कीलें रह-रह कर ठूँस रहे हैं।। ६३-६४।।

इसी भाँति, क्रोधावेश में या लोभ के वश में पड़ कर जिन लोगों ने पवित्र माने गये सर्वसाधारण के जल पीने के स्थान, देव-स्थान, ब्रह्मक्षेत्र, देवमन्दिर और सभामण्डप को तोड़-फोड़ कर विध्वंस में मिला दिया है, उनकी खाल, उनकी देह से उनके रोने-कलपने की चिन्ता किये बिना, यमराज के ये महाक्रूर भट, अपने तेज हथियारों से, खींच रहे हैं ।। ६५-६६ ।।

यहाँ नरक-क्षेत्र में कौओं के झुण्ड उन लोगों के गुदा-मार्ग में अपनी चोंचें डाल कर उनकी आंते खींच रहे हैं, जिन्होंने गायों के रास्तों पर, ब्राह्मणों के मार्गों पर अथवा सूर्य की ओर मुँहकर मल-मूत्र-त्याग किये हैं ।। ६७ ।।

यहाँ खारे पानी की नदी देखिये, जिसके प्रवाह में ऐसे लोगों को फेंक दिया जाता है, जिनके अङ्ग-प्रत्यङ्ग काट दिये जाते हैं; क्योंकि उन्होंने अपनी कन्या का एक के साथ विवाह-सम्बन्ध निश्चित कर दूसरे के साथ विवाह कर दिया है ।। ६८ ।।

स्वपोषणपरो यस्तु परित्यजति मानवः ।
पुत्र-भृत्य-कलत्रादि-बन्धुवर्गमकिञ्चनम् ॥६९॥

दुर्भिक्षे सम्भ्रमे वापि सोऽप्येवं यमकिङ्करैः ।
उत्कृत्य दत्तानि मुखे स्वमांसान्यश्नुते क्षुधा ॥७०॥

शरणागतान् यस्त्यजति लोभाद् वृत्त्युपजीविनः ।
सोऽप्येवं यन्त्रपीडाभिः पीडयते यमकिङ्करैः ॥७१॥

सुकृतं ये प्रयच्छन्ति यावज्जन्म कृतं नराः ।
ते पिष्यन्ते शिलापेषैर्यथैते पापकर्मिणः ॥७२॥

न्यासापहारिणो बद्धाः सर्वगात्रेषु बन्धनैः ।
कृमिवृश्चिककाकोलैर्भुज्यन्तेऽहर्निशं नराः ॥७३॥

क्षुत्क्षामास्तृट्पतज्जिह्वा-तालवो वेदनातुराः ।
दिवामैथुनिनः पापाः परदारभुजश्च ये ॥७४॥

---

यहाँ यमकिङ्कर भूख से बिल-बिलाते उन लोगों के शरीरों से मांस-पिण्ड काट-काट कर उन्हीं को खिला रहे हैं जो लोग अकाल के समय अथवा अन्य प्रकार के उपद्रव के समय, अपने असहाय निर्धन पुत्र, भृत्य, कलत्र-प्रभृति बन्धु-बान्धवों को छोड़कर अपने ही भरण-पोषण में तत्पर रहे हैं ॥ ६९-७० ॥

इसी प्रकार जिन लोगों ने शरण में आये अथवा सेवकरूप में कार्य करके जीविका चलानेवाले अपने आश्रित व्यक्तियों को असहाय छोड़ दिया है उन्हें भी नरक में ये यमदूत दण्ड देने के यन्त्रों से पीड़ित करते दिखायी दे रहे हैं ॥ ७१ ॥

और जिन लोगों ने आजीवन अर्जित अपने पुण्य (धन के लोभ-वश) दूसरे के हाथ बेच दिये हैं, उन्हें यमराज के भट पत्थर के पाटों के बीच में दबाकर उसी प्रकार पीस रहे हैं, जिस प्रकार अन्य पापियों को पीसते हैं ॥ ७२ ॥

इसी प्रकार जिन लोगों ने किसी की धरोहर हड़प ली है, उन लोगों के अंग-प्रत्यङ्ग यमकिङ्करों के द्वारा जकड़ कर बाँध दिये जाते हैं और कीड़े, बिच्छू, कौए आदि दिन-रात उन्हें काट-काट कर खाया करते हैं ॥ ७३ ॥

और, महाराज ! जिन लोगों ने दिवा-मैथुन के पाप अथवा परस्त्रीगमन के पाप किये हैं, उन लोगों को, ये यमकिङ्कर सेमर के पेड़ों पर, जिनमें बड़ी-बड़ी लोहे की कीलें ठुकी होती हैं, चढ़ाकर ऐसे कष्ट देते हैं, जिनसे उनके अंग-प्रत्यङ्ग छिद

तथैव कण्टकैर्दीर्घैरायसैः पश्य शाल्मलिम् ।
आरोपिता विभिन्नाङ्गाः प्रभूतासृक्स्रवाविलाः ।।७५।
मूषायामपि पश्यैतान् नाश्यमानान् यमानुगैः ।
पुरुषैः पुरुषव्याघ्र ! परदारावमर्षिणः ।।७६।
उपाध्यायमधःकृत्वा स्तब्धो योऽध्ययनं नरः ।
गृह्णाति शिल्पमथवा सोऽप्येवं शिरसा शिलाम् ।।७७।
बिभ्रत् क्लेशमवाप्नोति जनमार्गेऽतिपीडितः ।
क्षुत्क्षामोऽहर्निशं भारपीडाव्यथितमस्तकः ।।७८।
मूत्र-श्लेष्म-पुरीषाणि यैरुत्सृष्टानि वारिणि ।
त इमे श्लेष्मविण्मूत्र-दुर्गन्धं नरकं गताः ।।७९।
परस्परञ्च मांसानि भक्षयन्ति क्षुधान्विताः ।
भुक्तं नातिथ्यविधिना पूर्वमेभिः परस्परम् ।।८०।।

---

जाते हैं और बहुत अधिक रक्तस्राव से भींग जाते हैं। यमकिङ्करों को इस बात की कोई चिन्ता नहीं होती कि वे लोग भूख से पीड़ित हैं और प्यास के मारे उनकी जीभ और उनके तालु सूख गये हैं तथा उन्हें असह्य वेदना हो रही है ॥ ७४-७५ ॥

इधर उन लोगों को देखिये महाराज ! जिन्होंने दूसरे की स्त्रियों के सतीत्व भ्रष्ट किये हैं, जिसके कारण यमदूत उन्हें मूषा (भाथी) में बन्द कर मार डाल रहे हैं ॥ ७६ ॥

इसी भाँति, जिन उद्दण्ड लोगों ने अपने उपाध्यायों को अपमानित कर अध्ययन किया है अथवा उनसे कला-कौशल की शिक्षा ली है, वे लोग सिर पर पत्थर की चट्टानें उठाये प्यास से बिलखते लोगों के आने-जाने के रास्तों पर रात-दिन चलाये जा रहे हैं, जिनसे उन्हें अत्यधिक कष्ट भोगना पड़ रहा है और उनके मस्तक पत्थर की चट्टानों के भार से पीड़ित हो रहे हैं ॥ ७७-७८ ॥

जिन लोगों ने जल में मूत्रत्याग किया है, अथवा थूक-खखार फेंका है अथवा मलत्याग किया है, उन्हें देखिये—वे ऐसे नरक में डाल दिये गये हैं, जो मूत्र और विष्ठा और थूक-खखार दुर्गन्ध से भरा है ॥ ७९ ॥

इधर इन्हें देखिये, जिन्होंने परस्पर आतिथ्य-भाव से एक दूसरे के साथ भोजन नहीं किया-कराया है, वे यहाँ नरक में आकर एक दूसरे का मांस काट-काट कर खाने को विवश किये जा रहे हैं ॥ ८० ॥

अपविद्धास्तु यैर्वेदा वह्नयश्चाहिताग्निभिः ।
त इमे शैलशृङ्गाग्रात् पात्यन्तेऽधः पुनः पुनः ॥८१॥

पुनर्भूपतयो जीर्णा यावज्जीवन्ति ये नराः ।
इमे कृमित्वमापन्ना भक्ष्यन्तेऽत्र पिपीलिकैः ॥८२॥

पतितप्रतिग्रहादानाद्यजनान्नित्यसेवनात् ।
पाषाणमध्यकीटत्वं नरः सततमश्नुते ॥८३॥

पश्यतो भृत्यवर्गस्य मित्राणामतिथेस्तथा ।
एको मिष्टान्नभुग् भुङ्क्ते ज्वलदङ्गारसञ्चयम् ॥८४॥

वृकैर्भयङ्करैः पृष्ठं नित्यमस्योपभुज्यते ।
पृष्ठमांसं नृपैतेन यतो लोकस्य भक्षितम् ॥८५॥

अन्धोऽथ बधिरो मूको भ्राम्यतेऽयं क्षुधातुरः ।
अकृतज्ञोऽधमः पुंसामुपकारेषु वर्त्तताम् ॥८६॥

---

इधर इन लोगों को देखिये, जिन्होंने अग्नि के होते हुए भी वेद और वह्नि का अपमान किया है, जिसके कारण इन्हें पहाड़ों की चोटियों पर से ढकेल कर नीचे खड्डों में गिराया जा रहा है ॥ ८१ ॥

किसी की विधवा से विवाह करनेवाले बूढे लोग जब तक जीवन-यापन करते हैं, तब तक, मरने के बाद नरक में आकर, कीड़ों की योनि में रहते हैं और उन्हें चींटे-चींटियाँ काट-काट कर खाया करती हैं ॥ ८२ ॥

किसी पतित व्यक्ति से दान लेने के कारण अथवा उसके लिये यज्ञ-याग का अनुष्ठान करने के कारण अथवा उसकी सेवा करने के कारण जो भी मनुष्य नरक में आता है, वह पत्थरों के बीच में रहनेवाला कीड़ा बन कर कष्ट भोगता है ॥ ८३ ॥

अपने सेवकों, मित्रों तथा अतिथियों के देखते जो मनुष्य अकेले मिष्टान्न-भोजन करता है, उसे यहाँ नरक में आकर जलते अंगारों को खाना पड़ता है ॥ ८४ ॥

और महाराज ! जिस किसी मनुष्य ने पीठ पीछे दूसरों की निन्दा की है, वह जब यहाँ नरक में आता है, तब भयंकर भेड़िये उसकी पीठ का मांस काट-काट कर खाया करते हैं ॥ ८५ ॥

लोकोपकार करनेवाले लोगों के प्रति कृतघ्नता का व्यवहार करनेवाला नीच व्यक्ति इस नरक में आकर अन्धा अथवा बहरा अथवा गूंगा अथवा भुक्खड़ बना इधर-उधर भटकता फिरता है ॥ ८६ ॥

अयं कृतघ्नो मित्राणामपकारी सुदुर्मतिः ।
तप्तकुम्भे निपतति ततो यास्यति पेषणम् ।।८७।

करम्भवालुकां तस्मात् ततो यन्त्रावपीडनम् ।
असिपत्रवनं तस्मात् करपत्रेण पाटनम् ।।८८।

कालसूत्रे तथा छेदमनेकाश्चैव यातनाः ।
प्राप्य निष्कृतिमेतस्मान्न वेद्मि कथमेष्यति ।।८९।

श्राद्धसङ्गतिनो विप्राः समुत्पत्य परस्परम् ।
दुष्टा हि निःसृतं फेनं सर्वाङ्गेभ्यः पिबन्ति वै ।।९०।

सुवर्णस्तेयी विप्रघ्नः सुरापी गुरुतल्पगः ।
अधश्चोर्द्ध्वश्च दीप्ताग्नौ दह्यमानाः समन्ततः ।।९१।

तिष्ठन्त्यब्दसहस्राणि सुबहूनि ततः पुनः ।
जायन्ते मानवाः कुष्ठ-क्षयरोगादिचिह्निताः ।।९२।

---

इस कृतघ्न पापी को देखिये महाराज ! जिसने मित्रों का अपकार किया है और बड़ा दुष्ट बुद्धि है । इसे तप्तकुम्भ नामक नरक में डाल दिया गया है जिसके बाद उसे पीस कर चूर-चूर कर दिया जायेगा और भाँड में रखी गर्म बालू में भूना जायगा और नारकीय यन्त्रों की यातना से पीड़ित किया जायगा । इन सब यातनाओं के बाद इसे असिपत्रवन नामक नरक में भेजा जायेगा जहाँ आरे के समान धारवाले पत्तों से इसे चीरा-फाड़ा जायेगा । इतना ही नहीं, अन्ततोगत्वा इसे कालसूत्र से छेदा जायगा और अन्य अनेक यातनायें दी जायेंगी । मुझे यह पता नहीं कि इन सब से इसका कब निस्तार होगा ॥ ८७-८९ ॥

इधर इन ब्राह्मणों पर दृष्टिपात कीजिये जिन्होंने परस्पर मिलकर श्राद्धान्न खाया है और जिस पाप के विपाक के कारण उन्हें इस नरक में विषैले सर्पों के अंगों से निकलने वाला फेन पीने को बाध्य होना पड़ रहा है ॥ ९० ॥

महाराज ! इन लोगों को देखिये जो स्वर्ण चुरा चुके हैं ब्रह्महत्या कर चुके हैं, सुरापान में मतवाले हो चुके हैं और गुरुपत्नी-गमन का महापाप कर चुके हैं । इन्हें इनके पापों के परिणामस्वरूप नीचे-ऊपर और चारों ओर जलायी गयी आग की लपटों में जलना-भुनना पड़ रहा है और इतना ही नहीं, इन्हें कई हज़ार वर्षों तक इसी दुर्दशा में यहाँ यातनायें भोगनी हैं । इसके बाद इनके पुनर्जन्म होंगे जिनमें ये कुष्ठ अथवा क्षयरोग प्रभृति भयंकर रोगों से ग्रस्त रहा करेंगे । फिर जब ये मरेंगे तो फिर नरक में आवेंगे और जब ये फिर जन्म लेंगे तो उसी प्रकार कुष्ठी अथवा

मृताः पुनश्च नरकं पुनर्जाताश्च तादृशम् ।
व्याधिमृच्छन्ति कल्पान्तपरिमाणं नराधिप ।।९३।

गोघ्नो न्यूनतरं याति नरकेऽथ त्रिजन्मनि ।
तथोपपातकानाञ्च सर्वेषामिति निश्चयः ।।९४।

नरकप्रच्युता यानि यैर्यैर्विहितपातकैः ।
प्रयान्ति योनिजातानि तन्मे निगदतः शृणु ।।९५।

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे जडोपाख्याने यमकिङ्करसंवादो नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥

---

क्षययोगी और अन्य भीषण रोगों से ग्रस्त रहेंगे। वस्तुतः ऐसे पापियों को जन्म लेने, मरने, नरक जाने, पुनर्जन्म लेने, पुनर्मृत्यु पाने और पुनर्नरक भोग करने में पूरा एक कल्प बीत जायगा ॥ ९१-९३ ॥

(ऊपर महापापों के लिये जो भयंकर नारकीय यंत्रणायें मैंने बतायीं उनके अतिरिक्त) उपपातकों के लिये भी नरक की यन्त्रणायें निर्धारित हैं, जैसे कि जिसने गोहत्या की है उसे तीन जन्मों तक नरक के भोग भोगना है ॥ ९४ ॥

अब मैं आपसे यह बता रहा हूँ कि नरक से निकलने के बाद किन-किन पापकृत्यों के कारण किन-किन योनियों में जन्म लेना पड़ता है। कृपया इसे भी सुनें ॥ ९५ ॥

—: ० :—

## पर्यालोचन

(क) पिछले अध्याय में उपक्रान्त राजा विपश्चित् और यमकिङ्कर का संवाद इस अध्याय में भी चालू है। प्रजारञ्जनपरायण तथा राजधर्म के विधिवत् अनुष्ठान में निरत राजा विपश्चित् को भी नरकलोक में आना पड़ा और नारकीय यन्त्रणाओं के हृदय-विदारक दृश्यों को देखना पड़ा, क्योंकि कैकेयी नामकी प्रेयसी में आसक्त राजा ने अपनी पाणिगृहीता धर्मपत्नी के सङ्ग-सुख की उपेक्षा की थी। इस पापकर्म का फलभोग राजा को भोगना था, जिसके लिए उसे नरक में जाना पड़ा। किन्तु उसके पुण्यकर्म बहुत अधिक थे जिनके फलभोग के निमित्त उसके लिए स्वर्गलोक में निवास करना भी अनिवार्य था।

(ख) यमकिङ्कर राजा को नाना प्रकार के पापकर्म और उनके परिणामस्वरूप नाना प्रकार की नारकीय यन्त्रणाओं का बड़े विस्तार से वर्णन करता है। इस वर्णन का निष्कर्ष निम्नलिखित श्लोकों (संख्या ३२–३४) में स्पष्ट है—

'वपुषा मनसा वाचा न कदाचित् कचिन्नरः।
अकुर्वन् पापकं कर्म पुण्यं वाप्यवतिष्ठते ॥
यद्यत् प्राप्नोति पुरुषो दुःखं सुखमथापि वा।
प्रभूतमथवा स्वल्पं विक्रियाकारि चेतसः ॥
तावता तस्य पुण्यं वा पापं वाप्यथ चेतरत्।
उपभोगात् क्षयं याति भुज्यमानमिवाशनम् ॥'

जिसका तात्पर्य यह है कि जब तक पाप और पुण्य, चाहे वे थोड़े हों या अधिक हों, नरक के दुःखभोग और स्वर्ग के सुखभोग से क्षीण नहीं होते, तब तक यह संसार-चक्र निरन्तर चलता रहता है। संसार-बन्धन से मोक्ष आत्मज्ञान की शक्ति द्वारा ही संभव है अन्यथा नहीं।

**॥ श्री मार्कण्डेयपुराण के 'जडोपाख्यान' से संबद्ध 'यमकिङ्कर-संवाद' नामक १४वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥**

—: ० :—

# पञ्चदशोऽध्यायः

यमकिङ्कर उवाच—

पतितात् प्रतिगृह्यार्थं खरयोनिं व्रजेद् द्विजः ।
नरकात् प्रतिमुक्तस्तु कृमिः पतितयाजकः ॥१॥
उपाध्यायव्यलीकन्तु कृत्वा श्वा भवति द्विजः ।
तज्जायां मनसा वाञ्छन् तद्द्रव्यञ्चाप्यसंशयम् ॥२॥
गर्द्दभो जायते जन्तुः पित्रोश्चाप्यवमानकः ।
मातापितरावाक्रुश्य शारिका सम्प्रजायते ॥३॥
भ्रातुः पत्न्यवमन्ता च कपोतत्वं प्रपद्यते ।
तामेव पीडयित्वा तु कच्छपत्वं प्रपद्यते ॥४॥
भर्त्तृपिण्डमुपाश्नन् यस्तदिष्टं न निषेवते ।
सोऽपि मोहसमापन्नो जायते वानरो मृतः ॥५॥

---

यमकिङ्कर ने कहा—

महाराज ! जो ब्राह्मण किसी पतित व्यक्ति से दान लेता है उसे गधे की योनि में जन्म लेना पड़ता है और जो ब्राह्मण किसी पतित व्यक्ति के लिए यज्ञ-याग करता है वह नरक में जाता है और नरक से निकलने पर कीड़े की योनि में चला जाता है ॥ १ ॥

जो व्यक्ति अपने उपाध्याय के साथ कपट-व्यवहार करता है वह कुत्ते की योनि में जाता है और जो अपने मन में उपाध्याय-पत्नी को अपनी बनाने की सोचता है अथवा उपाध्याय की धन-सम्पत्ति को हड़पना चाहता है अथवा माता-पिता का अपमान करता है वह गधे की योनि में जन्म लेता है। इसके अतिरिक्त जो माता-पिता से गाली-गलौज करता है उसे मैंना की योनि में पैदा होना पड़ता है ॥ २–३ ॥

भाई की पत्नी का अपमान करने वाला व्यक्ति कबूतर की योनि में जन्म लेता है और यदि वह भाई की पत्नी को दुःख देता है तो उसे कछुए की योनि मिलती है ॥ ४ ॥

जो मनुष्य अपने स्वामी का अन्न खाता है किन्तु उसका कोई काम नहीं करता वह मोह में घिरा जब मरता है तब अगले जन्म में वानर की योनि में जाता है ॥ ५ ॥

न्यासापहर्त्ता नरकाद्विमुक्तो जायते कृमिः ।
असूयकश्च नरकान्मुक्तो भवति राक्षसः ॥६।
विश्वासहन्ता च नरो मीनयोनौ प्रजायते ।
धान्यं यवांस्तिलान् माषान् कुलत्थान् सर्षपांश्चणान् ॥७।
कलायान् कलमान् मुद्गान् गोधूमानतसीस्तथा ।
शस्यान्यन्यानि वा हृत्वा मोहाज्जन्तुरचेतनः ॥८।
सञ्जायते महावक्त्रो मूषिको बभ्रुसन्निभः ।
परदाराभिमर्षात्तु वृको घोरोऽभिजायते ॥९।
श्वा शृगालो वको गृध्रो व्याडः कङ्कस्तथा क्रमात् ।
भ्रातृभार्य्यांश्च दुर्बुद्धिर्यो धर्षयति पापकृत् ॥१०।
पुंस्कोकिलत्वमाप्नोति स चापि नरकाच्च्युतः ।
सखिभार्य्यां गुरोर्भार्य्यां राजभार्य्यांश्च पापकृत् ॥११।
प्रधर्षयित्वा कामात्मा शूकरो जायते नरः ।
यज्ञ-दान-विवाहानां विघ्नकर्त्ता भवेत् कृमिः ॥१२।

---

वह मनुष्य जिसने किसी की धरोहर हड़प ली है, नरक में जाता है और वहां से निकलने के बाद कीड़े की योनि में जन्म लेता है। इसके अतिरिक्त जो ईर्ष्यावश पर-निन्दा में निरत रहता है वह नरक में जाता है और नरक से जब निकलता है तब राक्षस की योनि में जन्म लेता है ॥ ६ ॥

विश्वासघाती मनुष्य को मछली की योनि में जन्म लेना पड़ता है और लोभवश दूसरे के धान्य जैसेकि जौ, तिल, उड़द, कुलथी, सरसों, चना, मटर, धान, मूंग, गेहूं, अलसी और इसी प्रकार के दूसरे अन्नों की चोरी करता है वह जब मरता है तब बड़े मुंह वाले और नेवले के समान बड़े आकार वाले चूहे की योनि में जन्म लेता है और जिस किसी व्यक्ति ने परनारी का अपहरण तथा शीलहरण किया है वह भयङ्कर भेड़िए की योनि में जन्म लेता है और साथ ही साथ उसे क्रमशः कुत्ते, गीदड़, बगुले, गिद्ध, बिलाव और कौए की योनियों में भी पैदा होना पड़ता है। जो दुष्ट बुद्धि पापी अपनी भातृभार्या से दुर्व्यवहार करता है वह भी नरक में जाता है और वहाँ से निकलने के बाद कोयल का जन्म धारण करता है, इसी प्रकार जो पापात्मा पुरुष मित्रपत्नी, गुरु-पत्नी और राजपत्नी के साथ कामुक का सा दुराचरण करता है उसे सुअर की योनि में जन्म लेना पड़ता है। इसके अतिरिक्त, किसी के यज्ञानुष्ठान, दानधर्म अथवा विवाह मङ्गल में जो विघ्न डालता है उसे कीड़े की योनि मिलती है ॥ ७-१२ ॥

पुनर्दाता च कन्यायाः कृमिरेवोपजायते ।
देवता-पितृ-विप्राणामदत्वा योऽन्नमश्नुते ।।१३।

प्रमुक्तो नरकात् सोऽपि वायसः सम्प्रजायते ।
ज्येष्ठं पितृसमं वापि भ्रातरं योऽवमन्यते ।।१४।

नरकात् सोऽपि विभ्रष्टः क्रौञ्चयोनौ प्रजायते ।
शूद्रश्च ब्राह्मणीं गत्वा कृमियोनौ प्रजायते ।।१५।

तस्यामपत्यमुत्पाद्य काष्ठान्तः कीटको भवेत् ।
शूकरः कृमिको मद्गुश्चण्डालश्च प्रजायते ।।१६।

अकृतज्ञोऽधमः पुंसां विमुक्तो नरकान्नरः ।
कृतघ्नः कृमिकः कीटः पतङ्गो वृश्चिकस्तथा ।।१७।

मत्स्यस्तु वायसः कूर्म्मः पुक्कसो जायते ततः ।
अशस्त्रं पुरुषं हत्वा नरः सञ्जायते खरः ।।१८।

कृमिः स्त्रीवधकर्ता च बालहन्ता च जायते ।
भोजनं चोरयित्वा तु मक्षिका जायते नरः ।।१९।

---

जो अपनी एक से विवाहित कन्या का दूसरे से विवाह कर देता है उसे कीड़े की ही योनि मिलती है; जो देवगण, पितृगण और विप्रगण को अन्न-निवेदन किए बिना स्वयं अन्न-भक्षण करता है उसे नरक से निकलने के बाद कौए की योनि में जन्म लेना पड़ता है। जो पिता के सम्मान-पात्र अपने बड़े भाई का निरादर करता है उसे नरक में जाना पड़ता है जहाँ से छुटकारा पाकर उसे क्रौंचपक्षी की योनि मिलती है और यदि कोई शूद्र ब्राह्मणी के सहवास का पाप करता है तो उसे कृमियोनि में जाना पड़ता है और उसके गर्भ से सन्तान उत्पन्न हो जाने पर उसे लकड़ी के कीड़े के रूप में पैदा होना पड़ता है तथा क्रमशः सूअर, कीड़ा-मकोड़ा, जलपक्षी और चण्डाल को योनि में जन्म लेना पड़ता है ॥ १३-१६ ॥

जो मनुष्य होने पर भी कृतघ्न और नीच होता है वह नरक में जाता है और वहाँ से निकलने के बाद उस कृतघ्न को क्रमशः कृमि, कीड़ा, फतिंगा, बिच्छू, मछली, कौआ, कछुआ और चण्डाल की योनियाँ मिलती हैं। इसी प्रकार निरस्त्र व्यक्ति की हत्या करने वाले को गधे का जन्म लेना पड़ता है ॥ १७-१८ ॥

इसी भाँति, किसी स्त्री की हत्या तथा किसी बच्चे की हत्या करने वाले को कीड़े की योनि में जन्म लेना पड़ता है और जिसने भोजन की चोरी की है उसे मक्खी का जन्म लेना पड़ता है ॥ १९ ॥

तत्राप्यस्ति विशेषो वै भोजनस्य शृणुष्व तत् ।
हृत्वान्नन्तु स मार्ज्जारो जायते नरकाच्च्युतः ।।२०।
तिलपिण्याकसंमिश्रमन्नं हृत्वा तु मूषिकः ।
घृतं हृत्वा च नकुलः काको मद्गुरजामिषम् ।।२१।
मत्स्यमांसापहृत् काकः श्येनो मार्गामिषापहृत् ।
वीचीकाकस्त्वपहृते लवणे दधनि कृमिः ।।२२।
चोरयित्वा पयश्चापि बलाका सम्प्रजायते ।
यस्तु चोरयते तैलं तैलपायी स जायते ।।२३।
मधु हृत्वा नरो दंशः पूपं हृत्वा पिपीलिकः ।
चोरयित्वा तु निष्पावान् जायते गृहगोलकः ।।२४।
आसवं चोरयित्वा तु तित्तिरित्वमवाप्नुयात् ।
अयो हृत्वा तु पापात्मा वायसः सम्प्रजायते ।।२५।
हृते कांस्ये च हारीतः कपोतो रुप्यभाजने ।
हृत्वा तु काञ्चनं भाण्डं कृमियोनौ प्रजायते ।।२६।
पत्रोर्णं चोरयित्वा तु क्रकरत्वञ्च गच्छति ।
कोषकारश्च कौषेये हृते वस्त्रेऽभिजायते ।।२७।

---

भोजन की चोरी के सम्बन्ध में एक विशेष बात यह है कि अन्न का चोर नरक में जाता है जहाँ से निकलने पर वह बिलाव के रूप में पुनः जन्म लेता है, जो तिल और पिण्याक से बना भोज्यान्न चुराता है वह चूहे का जन्म लेता है; घी चुराने वाला नेवला का जन्म लेता है; बकरे के मांस का चोर कौआ अथवा जलमुर्गे की योनि में जाता है; मछली का मांस चुराने वाला कौआ होता है और मृग का मांस चुराने वाला बाज की योनि में जन्म लेता है; नमक की चोरी करने वाला जलकौए और दही की चोरी करने वाला कीड़े का जन्म लेता है; दूध चुराने वाला बगुला की योनि में पैदा होता है; तेल का चोर तेलचट्टे के रूप में पैदा होता है; शहद चुराने वाला मच्छड़ की यौनि में, मालपुआ चुराने वाला चींटे की योनि में, निष्पाव अथवा केसर या हींग चुराने वाला छिपकली की योनि में, आसन चुराने वाला तीतर की योनि में, लोहे की चोरी का पापी कौए की योनि में, कांस्यपात्र का चोर हारियल पक्षी की योनि में, रजत पात्र का चोर कबूतर की योनि में, स्वर्णपात्र का चोर कीड़े की योनि में, धुले रेशम के वस्त्र का चोर क्रकर पक्षी (तीतर की एक जाति) की योनि में और रेशम का चोर रेशम के कीड़े की योनि में जन्म लेता है ॥ २०-२७ ॥

दुकूले शार्ङ्गकः पापो हृते चैवांशुके शुकः ।
तथैवाजाविकं हृत्वा वस्त्रं क्षौमं च जायते ।।२८।

कार्पासिके हृते क्रौञ्चो वाल्कहर्त्ता बकस्तथा ।
मयूरो वर्णकान् हृत्वा शाकपत्रं च जायते ।।२९।

जीवज्जीवकतां याति रक्तवस्त्रापहृन्नरः ।
छुच्छुन्दरिः शुभान् गन्धान् वासो हृत्वा शशो भवेत् ।।३०।

षण्ढः फलापहरणात् काष्ठस्य घुणकीटकः ।
पुष्पापहृद् दरिद्रश्च पङ्गुर्यानापहृन्नरः ।।३१।

शाकहर्त्ता च हारीतस्तोयहर्त्ता च चातकः ।
भूहर्त्ता नरकान् गत्वा रौरवादीन् सुदारुणान् ।।३२।

तृण-गुल्म-लता-वल्लि-त्वक्सारतरुतां क्रमात् ।
प्राप्य क्षीणाल्पपापस्तु नरो भवति वै ततः ।।३३।

---

दुकूल (पीताम्बर) की चोरी का पापी बारह-सिंहे की योनि में जन्म लेता है और मलमल चुराने वाला सुग्गे की योनि में। इसी प्रकार बकरी के रोम और भेड़ की ऊन से बने वस्त्र तथा रेशमी पीताम्बर की चोरी करने वाला भी नरक से निकल-कर सुग्गे का ही जन्म लेता है ॥ २८ ॥

कपास के कपड़े के चुराने पर क्रौञ्च की योनि, वल्कल वस्त्र चुराने पर बगुले की योनि, चन्दन-केसरादि सुगन्धित अंगराग और शाकपत्र (दश प्रकार के साग) के चुराने पर मोर की योनि में जन्म लेना पड़ता है ॥ २९ ॥

रक्त-वस्त्र का चोर व्यक्ति चकोर की योनि में पैदा होता है और पवित्र सुगन्धित द्रव्यों का चोर छुछुंदर की योनि में। जिसने किसी के पहनने-ओढ़ने के कपड़े चुराए हैं वह खरगोश की योनि में जाता है ॥ ३० ॥

फल का चोर नरक से लौट कर जब दुबारा पैदा होता है तब नपुंसक हो जाता है और लकड़ी का चोर लकड़ी का कीड़ा अर्थात् घुन की योनि में पैदा होता है। इसी भाँति फूल चुराने वाला जब पुनर्जन्म लेता है तब दरिद्र होता है और वाहन चुराने वाला लूला-लगड़ा हो जाता है ॥ ३१ ॥

साग-भाजी चुराने वाले को हारियल पक्षी तथा पानी चुराने वाले को चातक पक्षी की योनि में जन्म लेना पड़ता है। इसके अतिरिक्त, किसी की भूमि हड़पने वाले को दारुण दुःखदायी रौरव प्रभृति नरकों में जाना पड़ता है और वहां से निकलने के बाद क्रमशः कुश-काशादि तृण, लता-प्रतान, पेड़ों पर चढने वाली वेल, बांस तथा अन्य प्रकार के वृक्षों की योनि में जन्म लेना पड़ता है जिसके बाद पापों की कुछ मात्रा के

कृमिः कीटः पतङ्गोऽथ पक्षी तोयचरो मृगः ।
गोत्वं प्राप्य च चण्डाल-पुक्कसादि जुगुप्सितम् ।।३४।

पङ्ग्वन्धो वधिरः कुष्ठी यक्ष्मणा च प्रपीडितः ।
मुखरोगाक्षिरोगैश्च गुदरोगैश्च बाध्यते ।।३५।

अपस्मारी च भवति शूद्रत्वं च स गच्छति ।
एष एव क्रमो दृष्टो गोसुवर्णापहारिणाम् ।।३६।

विद्यापहारिणश्चोग्रा निष्क्रयभ्रंशिनो गुरोः ।
जायामन्यस्य पुरुषः पारक्यां प्रतिपादयन् ।।३७।

प्राप्नोति षण्ढतां मूढो यातनाभ्यः परिच्युतः ।
यः करोति नरो होममसमिद्धे विभावसौ ।।३८।

सोऽजीर्णव्याधिदुःखार्त्तो मन्दाग्निः संप्रजायते ।
परनिन्दा कृतघ्नत्वं परमर्मावघट्टनम् ।।३९।

नैष्ठुर्य्यं निर्घृणत्वञ्च परदारोपसेवनम् ।
परस्वहरणाशौचं देवतानाञ्च कुत्सनम् ।।४०।

---

क्षीण हो जाने पर मनुष्य की योनि मिलती है। किन्तु पूर्णतया पापक्षय न होने के कारण फिर क्रमशः कीड़े-मकोड़े, फतिंगे, चिड़िया, जलपक्षी, हिरण, गाय, घृणित चण्डाल और पुल्कस आदि अनेक योनियों में जन्म-धारण करना पड़ता है जिसके बाद मनुष्य-योनि में जब आता है तब वह लूला-लंगड़ा, अन्धा-बहरा, कोढ़ी, क्षयरोगी, मुखरोग, नेत्र-रोग, गुदाव्याधि, अपस्मार (मिरगी) रोगों से ग्रस्त रहा करता है और शूद्र होता है। गाय और सोना चुराने वाले की भी यही गति होती है। इसी भांति जो लोग गुरु की प्रताड़ना कर बलपूर्वक विद्यापहरण करते हैं अथवा गुरु-दक्षिणा हड़प लेते हैं अथवा किसी की पत्नी को किसी दूसरे की पत्नी बनाने का पाप करते हैं उन्हें भी नारकीय यातनायें भोगनी पड़ती है और नरक से छुटकारा पाने पर जब वे मनुष्य-योनि पाते हैं तो नपुंसक हो जाते हैं। इसी प्रकार जो अग्निहोत्री अग्नि के प्रज्वलित हुये बिना उसमें होम करते हैं वे अपच की बीमारी से सदा दुःखी रहा करते हैं और मन्दाग्नि के शिकार बन जाते हैं। परनिन्दा, कृतघ्नता, किसी को मर्मान्तिक पीड़ा पहुंचाना, निष्ठुरता, निर्दयता, परनारीपरायणता, परधनापहरण, अपवित्रता, देवनिन्दा, कपट से

निकृत्या वञ्चनं नृणां कार्पण्यं च नृणां वधः।
यानि च प्रतिषिद्धानि तत्प्रवृत्तिश्च सन्तता ॥४१॥
उपलक्ष्याणि जानीयान्मुक्तानां नरकादनु।
दया भूतेषु संवादः परलोकप्रतिक्रिया ॥४२॥
सत्यं भूतहितार्थोक्तिर्वेदप्रामाण्यदर्शनम्।
गुरु-देवर्षि-सिद्धर्षिपूजनं साधुसङ्गमः ॥४३॥
सत्क्रियाभ्यसनं मैत्रीमिति बुध्येत पण्डितः।
अन्यानि चैव सद्धर्मक्रियाभूतानि यानि च ॥४४॥
स्वर्गच्युतानां लिङ्गानि पुरुषाणामपापिनाम्।
एतदुद्देशतो राजन् भवतः कथितं मया ॥४५॥
स्वकर्मफलभोक्तॄणां पुण्यानां पापिनां तथा।
तदेह्यन्यत्र गच्छामो दृष्टं सर्वं त्वयाधुना।
त्वया दृष्टो हि नरकस्तदेह्यन्यत्र गम्यताम् ॥४६॥

पुत्र उवाच—

ततस्तमग्रतः कृत्वा स राजा गन्तुमुद्यतः।
ततश्च सर्वैरुत्क्रुष्टं यातनास्थायिभिर्नृभिः ॥४७॥

---

किसी को ठगना, कृपणता, नरहत्या तथा अन्य निषिद्ध कर्मों में निरन्तर प्रवृत्ति आदि ऐसे चिह्न हैं जिनसे यही अनुमान करना चाहिये कि ऐसा करने वाले लोग नरक की यातना भोग कर नरक से निकले हैं और मनुष्य-योनि में आये हैं। इसके विपरीत भूतदया, प्रेमालाप, परलोक के सुख के लिये सत्कर्म, सत्यवादिता, प्राणिकल्याण के लिये जनोपदेश, वेद प्रामाण्य-विश्वास, गुरुसेवा, देवपूजा, ऋषिपूजा, सिद्धसेवा, सत्सङ्ग, सद्धर्मानुष्ठान, मैत्री तथा अन्य सद्धर्माचरण सम्बन्धी क्रियाकलाप ऐसे चिह्न हैं जिनके द्वारा यह जाना जाता है कि ऐसा करने वाले लोग धर्मात्मा हैं और स्वर्ग से भूलोक पर आये हैं। महाराज ! मैंने आप से जो कुछ भी निवेदन किया है वह पुण्य और पाप के कर्मों के फल के भोगी लोगों के सम्बन्ध में किया है। आपने सब कुछ स्वयं देख लिया है। आपने नरक का दर्शन कर लिया है अब अन्यत्र चलिये ॥ ३२-४६ ॥

पुत्र ने आगे कहा—

जैसे ही वे राजा उस यमकिङ्कर को आगे कर नरक से चलने को तैयार हुये वैसे ही नारकीय यन्त्रणा पाने वाले लोग हाहाकार करने लगे। वे राजा से कहने लगे

प्रसादं कुरु भूपेति तिष्ठ तावन्मुहूर्त्तकम् ।
त्वदङ्गसङ्गी पवनो मनो ह्लादयते हि नः ।।४८।

परितापश्च गात्रेभ्यः पोडाबाधाश्च कृत्स्नशः ।
अपहन्ति नरव्याघ्र यदां कुरु महीपते ।।४९।

एतच्छ्रुत्वा वचस्तेषां तं याम्यपुरुषं नृपः ।
पप्रच्छ कथमेतेषामाह्लादो मयि तिष्ठति ।।५०।

किं मया कर्म्मं तत् पुण्यं मर्त्त्यलोके महत् कृतम् ।
आह्लाददायिनी व्युष्टिर्येनेयं तदुदीरय ।।५१।

यमपुरुष उवाच—

पितृदेवातिथिप्रैष्य-शिष्टेनान्नेन ते तनुः ।
पुष्टिमभ्यागता यस्मात् तद्गतं च मनो यतः ।।५२।

ततस्त्वद्गात्रसंसर्गी पवनो ह्लाददायकः ।
पापकर्मकृतो राजन् यातना न प्रबाधते ।।५३।

---

कि महाराज ! आप कुछ देर और यहां रुक जाँय क्योंकि आपके अङ्ग का संस्पर्श करने वाली वायु हमारे हृदयों को आह्लादित कर रही है, हमारे अङ्ग-प्रत्यङ्ग के संताप शान्त कर रही है और हमारी पीड़ाओं का पूर्णतया हरण कर रही है। आप हम पर दया करें ।। ४७-४९ ।।

उन नरक के जीवों की ऐसी बात सुनकर राजा ने यमराज के भट से यह पूछा कि क्या बात है कि उनके इस नरक में थोड़ा रुक जाने से इन नारकीय जीवों को सुख मिल रहा है ।। ५० ।।

मर्त्यलोक में रहते हुए मैंने ऐसा कौन सा महापुण्य का कार्य किया है जिसके कारण मुझे देख-देख कर नरक के दुःखभोगी इन प्राणियों को आह्लाद-दायिनी सुख-समृद्धि मिल रही है ।। ५१ ।।

**यमकिङ्कर ने कहा—**

महाराज ! पितृगण, देवगण, अतिथिगण और भृत्यगण के भरण-पोषण से अवशिष्ट अन्न के भोजन से आपकी देह पुष्ट हुई है और आपका हृदय इन्हीं लोगों की सेवा में लगा रहा है। यही कारण है कि आपके अङ्गों का संस्पर्श करने वाली वायु इन नारकीय जीवों को आह्लादित कर रही है और इन पापात्माओं को नरक की यातन से दुःख नहीं मिल रहा ।। ५२-५३ ।।

अश्वमेधादयो यज्ञास्त्वयेष्टा विधिवद्यतः ।
ततस्त्वद्दर्शनाद्याम्या यन्त्रशस्त्राग्निवायसाः ।।५४।
पीडन-च्छेद-दाहादि-महादुःखस्य हेतवः ।
मृदुत्वमागता राजन् तेजसापहतास्तव ।।५५।

राजोवाच—
न स्वर्गे ब्रह्मलोके वा तत् सुखं प्राप्यते नरैः ।
यदार्त्तजन्तुनिर्वाण-दानोत्थमिति मे मतिः ।।५६।
यदि मत्सन्निधावेतान् यातना न प्रबाधते ।
ततो भद्रमुखात्राहं स्थास्ये स्थाणुरिवाचलः ।।५७।

यमपुरुष उवाच—
एहि राजन् प्रगच्छामो निजपुण्यसमर्जितान् ।
भुङ्क्ष्व भोगानपास्येह यातनाः पापकर्मणाम् ।।५८।

राजोवाच—
तस्मान्न तावद्यास्यामि यावदेते सुदुःखिताः ।
मत्सन्निधानात् सुखिनो भवन्ति नरकौकसः ।।५९।

---

इतना ही नहीं, महाराज ! आप शास्त्रोक्त विधि विधान-पूर्वक अश्वमेध प्रभृति यज्ञों के अनुष्ठान कर चुके हैं जिसके कारण आपके दर्शनमात्र से पापियों को दिये जाने वाले पीड़न, छेदन तथा दाह प्रभृति महादुःखों के कारण यन्त्र, शस्त्र, अग्नि तथा गिद्ध-कौए आदि के तेज, आपके धर्मतेज से अभिभूत होकर, बहुत कम हो गये हैं ।। ५४-५५ ।।

**राजा ने कहा—**

यमकिङ्कर ! मेरी तो अपनी धारणा यह है कि जो सुख मानव को आर्त प्राणियों की पीड़ा के प्रशमन में सम्भव है वह न तो स्वर्गलोक में मिल सकता है और न ब्रह्मलोक में ही ।। ५६ ।।

यदि मेरे सामीप्य के कारण नरक के इन प्राणियों को नारकीय यातनायें दुःख नहीं देती तो भाई ! मैं यही चाहूँगा कि ठूंठ की भांति यहीं खड़ा रहूँ ।। ५७ ।।

**यम पुरुष ने कहा—**

महाराज ! चलिये हम लोग चलें और आप इन पापकर्मियों की यातनाओं की बात छोड़-छाड़ कर अपने पुण्यकर्मों से अर्जित स्वर्गीय सुखों का भोग करें ।। ५८ ।।

**राजा ने कहा—**

जब तक मेरी संनिधि के कारण ये महादुःखी नरकवासी प्राणी सुख का अनुभव कर रहे हैं, तब तक मैं यहाँ से अन्यत्र कहीं भी नहीं जाऊंगा ।। ५९ ।।

धिक् तस्य जीवनं पुंसः शरणार्थिनमातुरम् ।
यो नार्त्तमनुगृह्णाति वैरिपक्षमपि ध्रुवम् ।।६०।

यज्ञ-दान-तपांसीह परत्र च न भूतये ।
भवन्ति तस्य यस्यार्त्त-परित्राणे न मानसम् ।।६१।

नरस्य यस्य कठिनं मनो बालातुरादिषु ।
वृद्धेषु च न तं मन्ये मानुषं राक्षसो हि सः ।।६२।

एतेषां सन्निकर्षात् तु यद्यग्निपरितापजम् ।
तथोग्रगन्धजं वापि दुःखं नरकसम्भवम् ।।६३।

क्षुत्पिपासाभवं दुःखं यच्च मूर्च्छाप्रदं महत् ।
एतेषां त्राणदानन्तु मन्ये स्वर्गसुखात् परम् ।।६४।

प्राप्स्यन्त्यार्त्ता यदि सुखं बहवो दुःखिते मयि ।
किन्तु प्राप्तं मया न स्यात् तस्मात् त्वं व्रज माचिरम् ।।६५।

---

उस मनुष्य के जीवन को धिक्कार है जो कि आतुर और आर्त शरणागत पर चाहे वह शत्रुपक्ष का ही क्यों न हो, दया नहीं करता ।। ६० ।।

जिस मनुष्य के मन में किसी दुःखी व्यक्ति के परित्राण का भाव नहीं उठता, उस मनुष्य के यज्ञ और दान और तप न तो इहलोक में उसका कल्याण करते हैं और न परलोक में ।। ६१ ।।

वस्तुतः वह व्यक्ति मनुष्य नहीं अपितु राक्षस है जिसका मन बच्चे, बूढ़े और दुःख के मारे लोगों के प्रति (दयार्द्र होने के बदले) निष्ठुर बना रहता है ।। ६२ ।।

नरक के इन प्राणियों के पास रहने से मुझे यदि नारकीय प्रज्वलित अग्नि का संताप, उग्र दुर्गन्धमय वातावरण का दुःख, भूख-प्यास से विकल होने की वेदना और मूर्च्छा का महादुःख भी हो तो उसकी मुझे चिन्ता नहीं । मैं तो केवल यही सोच रहा हूँ कि इन्हें परित्राण का दान स्वर्गसुख के उपभोग से भी श्रेष्ठ है । यदि अकेले मेरे दुःखित होने से अनेक आर्त मानव सुख पा सकते हैं तो मैं यही समझूंगा कि मैंने समस्त सुखसमृद्धि पा ली है । इसलिये यमकिङ्कर ! तुम यहां से जाओ, जाने में देर न लगाओ ।। ६३-६५ ।।

यमपुरुष उवाच—

**एष धर्म्मश्च शक्रश्च त्वां नेतुं समुपागतौ ।**
**अवश्यमस्माद् गन्तव्यं तस्मात् पार्थिव ! गम्यताम् ॥६६।**

धर्म उवाच—

**नयामि त्वामहं स्वर्गं त्वया सम्यगुपासितः ।**
**विमानमेतदारुह्य मा विलम्बस्व गम्यताम् ॥६७।**

राजोवाच—

**नरके मानवा धर्म्म पीडयन्तेऽत्र सहस्रशः ।**
**त्राहीति चार्त्ताः क्रन्दन्ति मामतो न व्रजाम्यहम् ॥६८।**

इन्द्र उवाच—

**कर्मणा नरकप्राप्तिरेतेषां पापकर्मिणाम् ।**
**स्वर्गस्त्वयापि गन्तव्यो नृप ! पुण्येन कर्मणा ॥६९।**

राजोवाच—

**यदि जानासि धर्म ! त्वं त्वं वा शक्र ! शचीपते ।**
**मम यावत् प्रमाणन्तु शुभं तद्वक्तुमर्हथः ॥७०।**

---

**यमकिङ्कर ने कहा—**

महाराज ! इधर देखिये ये साक्षात् धर्म हैं और ये साक्षात् इन्द्र हैं और ये दोनों आपको यहां से ले जाने के लिये आये हैं। तब तो आपको यहां से अवश्य चल देना चाहिए। इसलिये महाराज ! आप यहां से चलें ॥ ६६ ॥

**धर्म ने कहा—**

राजन् ! तुमने मेरी बहुत अधिक उपासना की है इसलिए मैं तुम्हें स्वर्गलोक में ले चल रहा हूँ। तुम अविलम्ब इस विमान पर बैठो और चल दो ॥ ६७ ॥

**राजा ने कहा—**

धर्मदेव ! इस नरक में सहस्रों की संख्या में मानव-प्राणी नारकीय यातना भोग रहे हैं और बड़े आर्त होकर 'बचाओ महाराज ! बचाओ महाराज !' की रट लगा रहे हैं। मैं इन्हें छोड़ कर नहीं जा सकता ॥ ६८ ॥

**इन्द्र ने कहा—**

राजन् ! इन मानवों को अपने पाप कर्मों के कारण नरक में आना पड़ा है। ये महापापी हैं। आपको तो स्वर्ग जाना है महाराज ! क्योंकि आपने बड़े पुण्यकर्म किए हैं ॥ ६९ ॥

**राजा ने कहा—**

हे धर्मदेव ! हे देवराज ! यदि आप दोनों यह जानते हों कि मेरे संचित पुण्यकर्म कितने हैं तो आप मुझे बता दें ॥ ७० ॥

धर्म उवाच—

अब्बिन्दवो यथाम्भोधौ यथा वा दिवि तारकाः ।
यथा वा वर्षतो धारा गङ्गायां सिकता यथा ।।७१।

असंख्येया महाराज यथा बिन्द्वादयो ह्यपाम् ।
तथा तवापि पुण्यस्य संख्या नैवोपपद्यते ।।७२।

अनुकम्पामिमामद्य नारकेष्विह कुर्वतः ।
तदेव शतसाहस्रं संख्यामुपगतं तव ।।७३।

तद् गच्छ त्वं नृपश्रेष्ठ तद्भोक्तुममरालयम् ।
एतेऽपि पापं नरके क्षपयन्तु स्वकर्म्मजम् ।।७४।

राजोवाच—

कथं स्पृहां करिष्यन्ति मत्सम्पर्केषु मानवाः ।
यदि मत्सन्निधावेषामुत्कर्षो नोपजायते ।।७५।

तस्माद्यत् सुकृतं किंचिन्ममास्ति त्रिदशाधिप ।
तेन मुच्यन्तु नरकात् पापिनो यातनां गताः ।।७६।

---

धर्म ने उत्तर दिया—

महाराज ! जैसे समुद्र के जलबिन्दुओं को गणना सम्भव नहीं, आकाश में तारों की गणना सम्भव नहीं, मूसलाधार वर्षा की बूंदों की गणना सम्भव नहीं, गङ्गा के बालुका-कणों की गणना सम्भव नहीं क्योंकि ये अगण्य हैं, वैसे ही आपके पुण्यकर्मों की गणना सम्भव नहीं। आपके ये गणनातीत पूर्वाजित पुण्य इन नारकोय प्राणियों पर आपकी दया के कारण सैकड़ों की कौन कहे हजारों गुना अधिक बढ़ गये हैं। इसलिए, महाराज ! आप उस पुण्य का भोग करने के लिए स्वर्ग लोक में चलें और इन पापियों को इस नरक में अपने कर्मों के फल-भोग भोग कर क्षीण करने दें ।। ७१-७४ ।।

राजा बोले—

हे देवराज ! नरक के निवासो ये मानव मेरे सान्निध्य की क्यों कर लालसा करेंगे यदि मेरे सान्निध्य से इनकी दशा में कुछ सुधार नहीं हो। इसलिए मेरे जो भी पुण्यकर्म हैं उनके प्रभाव से नरक की यातना भोगने वाले ये पापी नरक से छुट-कारा पा जांय ।। ७५-७६ ।।

इन्द्र उवाच—

एवमूद्ध्र्वंतरं स्थानं त्वयावाप्तं महीपते ।
एतांश्च नरकात् पश्य विमुक्तान् पापकारिणः ।।७७।

पुत्र उवाच—

ततोऽपतत् पुष्पवृष्टिस्तस्योपरि महीपतेः ।
विमानञ्चाधिरोप्यैनं स्वर्लोकमनयद्धरिः ।।७८।

अहञ्चान्ये च ये तत्र यातनाभ्यः परिच्युताः ।
स्वकर्म्मफलनिर्द्दिष्टं ततो जात्यन्तरं गताः ।।७९।

एवमेते समाख्याता नरका द्विजसत्तम ।
येन येन च पापेन यां यां योनिमुपैति वै ।।८०।

---

इन्द्र बोले—

महाराज ! आपने अपने इस दयाभाव से और भी ऊँचा पद प्राप्त कर लिया है। इन पापियों को, आप देख लें, नरक से छुटकारा दिया जा रहा है ॥ ७७ ॥

पुत्र ने कहा—

उसके बाद उस राजा के सिर पर देवताओं द्वारा फूल की वर्षा की गयी और देवराज इन्द्र उन्हें विमान में बैठाकर स्वर्ग लोक में ले गये ॥ ७८ ॥

साथ ही साथ, नरक के और लोगों की भांति मुझे भी नरक की यन्त्रणा से छुटकारा मिला और अपने-अपने कर्मानुसार सबके साथ मैं भी एक योनि से दूसरी योनि में जन्म लेता रहा ॥ ७९ ॥

विप्रवर ! इस प्रकार मैंने आपको इन नरकों के विषय में सब कुछ बता दिया है और यह भी बता दिया है कि किस-किस प्रकार के पाप से किस-किस प्रकार की योनि में जन्म लेना पड़ता है ॥ ८० ॥

तत् तत् सर्वं समाख्यातं यथा दृष्टं मया पुरा ।
पुरानुभवजं ज्ञानमवाप्यावितथं तव ।
अतः परं महाभाग किमन्यत् कथयामि ते ।।८१।

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे पितापुत्रसंवादो नाम पञ्चदशोऽध्यायः ॥

---

मैंने आपसे जो कुछ कहा है वह सब मेरे अनुभव की बात है क्योंकि मुझे दिव्यदृष्टि मिल गयी है। अब आप बतावें कि इसके आगे आपको किस विषय में निवेदन करूं ॥ ८१ ॥



## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय में भी राजा विपश्चित् और यमकिङ्कर का संवाद है जिसमें यमकिङ्कर अमुक पापकर्म से अमुक योनि में जन्म लेने के अनिवार्य नियम अथवा विधि-विधान का बड़ा विशद वर्णन करता है। पुनर्जन्म के सिद्धान्त की मान्यता इस अध्याय का प्रमुख प्रतिपाद्य है।

(ख) यमकिङ्कर के साथ नरक में विचरण करते राजा के सान्निध्य से नारकीय यन्त्रणा पाने वाले प्राणी अपने दुःख भूल जाते हैं और राजा से नरक में कुछ देर और रुके रहने की प्रार्थना करते हैं। राजा आश्चर्यचकित होता है और यमकिङ्कर से जिज्ञासा करता है कि उसके (राजा के) सान्निध्य सुख से घोर नारकीय वेदनाओं से व्यथित जीव क्योंकर आह्लाद का अनुभव कर रहे हैं जिसके कारण वे उसे कुछ समय और नरक में ही विचरने का आग्रह कर रहे हैं। यमकिङ्कर राजा की जिज्ञासा को यह कह कर शान्त करता है कि उसके पुण्यकर्म इतने प्रबल हैं कि उसके शरीर का स्पर्श करने वाली वायु नरक की ज्वाला में जलते जीवों को शीतलता पहुँचा रही है जिसके कारण वे अपने दुःख की विस्मृति में आह्लादित हो रहे हैं। यह सुनकर राजा, जिसका आचरण बोधिसत्त्व के समान है, यमकिङ्कर से कहता है कि यदि उसके सान्निध्य से नरकवासी प्राणी कुछ भी सुख पा रहे हैं तो उसे स्वर्ग-सुख भोगने की अपेक्षा नरक लोक में निवास करना अधिक अभिप्रेत है। निम्नलिखित श्लोकों (संख्या ६३-६५) में राजा की बोधिसत्त्व-चर्या स्पष्ट झलकती है—

एतेषां संनिकर्षात्तु यद्यग्निपरितापजम्।
तथोग्रगन्धजं वापि दुःखं नरकसंभवम्॥
क्षुत्पिपासाभवं दुःखं यच्च मूर्च्छाप्रदं महत्।
एतेषां त्राणदानं तु मन्ये स्वर्गसुखात् परम्॥
प्राप्स्यन्त्यार्ता यदि सुखं बहवो दुःखिते मयि।
किं नु प्राप्तं मया न स्यात्तस्मात्त्वं व्रज मा चिरम्॥

अर्थात् नरक के दुःख से व्यथित प्राणियों के त्राण-दान की अपेक्षा स्वयं स्वर्ग-सुख भोग एक प्रकार का पाप है।

(ख) पुराणकार ने राजा की अभिलाषा का बड़ा मार्मिक चित्रण किया है जैसा कि नीचे लिखे श्लोक (संख्या-७६) के अभिप्राय में स्पष्ट है—

तस्माद् यत् सुकृतं किञ्चिन्ममास्ति त्रिदशाधिप।
तेन मुच्यन्तु नरकात् पापिनो यातनां गताः॥

अर्थात् जब साक्षात् धर्म और इन्द्र राजा को स्वर्ग में ले जाने के लिए नरक में आते हैं और स्वर्ग सुख के भोग के लिये राजा को समझाते-बुझाते हैं तब राजा इन्द्र से कहता है कि उसके जो भी पुण्य हों उन्हें पापी जीवों में बाँट दिया जाय जिससे उन्हें नरक-यन्त्रणा से मुक्ति मिले। आत्मज्ञानी पुत्र, जिसे अपने पूर्वजन्म में भोगे नरक-दुःख की स्मृति है, अपने पिता से कहता है कि राजा के ऐसे बोधिसत्त्व-सदृश आचरण से जैसे और पापकर्मी जीवों को त्राण मिला वैसे ही उसे भी त्राण मिला। पूर्वजन्म के सम्बन्ध में जो भी शङ्का हो इस उपाख्यान से निर्मूल हो जाती है और पुराणकार को मित्रसम्मित उपदेश-दान की प्रवृत्ति स्पष्टतया झलक जाती है।

**॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'पितापुत्रसंवाद' नामक १५वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी अनुवाद समाप्त॥**



## षोडशोऽध्यायः

पितोवाच—

कथितं मे त्वया वत्स संसारस्य व्यवस्थितम् ।
स्वरूपमतिहेयस्य घटीयन्त्रवदव्ययम् ॥१॥
तदेवमेतदखिलं मयावगतमीदृशम् ।
किं मया वद कर्त्तव्यमेवमस्मिन् व्यवस्थिते ॥२॥

पुत्र उवाच—

यदि मद्वचनं तात श्रद्धास्यविशङ्कितः ।
तत् परित्यज्य गार्हस्थ्यं वानप्रस्थपरो भव ॥३॥
तमनुष्ठाय विधिवद् विहायाग्निपरिग्रहम् ।
आत्मन्यात्मानमाधाय निर्द्वन्द्वो निष्परिग्रहः ॥४॥
एकान्तराशी वश्यात्मा भव भिक्षुरतन्द्रितः ।
तत्र योगपरो भूत्वा बाह्यस्पर्शविवर्जितः ॥५॥

---

**पिता ने कहा—**

मेरे पुत्र ! तुमने मुझे इस संसार की दशा के विषय में सब कुछ बता दिया जिससे यह स्पष्ट हो गया कि यह संसार अत्यन्त हेय है और घटीयन्त्र (रहट) की भाँति अनवरत अनिवार्य गति से चलता रहा है। तुमने जो कुछ बताया उससे मैंने यही निष्कर्ष निकाला है। ऐसी स्थिति में मुझे क्या करना चाहिये—इसके सम्बन्ध में भी बताओ ॥ १-२ ॥

**पुत्र ने उत्तर दिया—**

पिता जी ! मैंने आप से जो कुछ कहा उस पर यदि आप निःशङ्कभाव से विश्वास करते हैं तब गृहस्थ-जीवन छोड़िये और वानप्रस्थ-जीवन अपनाइये ॥ ३ ॥

गृहस्थाश्रम के अग्निहोत्रादि धर्म-कर्म का परित्याग कीजिये और वानप्रस्थाश्रम के धर्म का विधिपूर्वक अनुष्ठान कीजिये। परात्पर अन्तरात्मा में आत्मा का विलय कर राग-द्वेषादि द्वन्द्वों से रहित हो जाइये और धन-समृद्धि के संग्रह से मुंह मोड़ लीजिए। दिन-रात में एक समय भोजन कीजिए, अपनी इन्द्रियों को वश में रखिए और सदा सावधान भिक्षु बन जाइए। जब आप ऐसा करेंगे तब संसार के सुख-दुःखादि आप का स्पर्श भी नहीं कर सकेंगे। तब आप उस योग की भूमिका पर पहुंच जायेंगे जो कि

ततः प्राप्स्यसि तं योगं दुःखसंयोगभेषजम् ।
मुक्तिहेतुमनौपम्यमनाख्येयमसङ्गिनम् ।
यत्संयोगान्न ते योगो भूयो भूतैर्भविष्यति ।।६।

पितोवाच—

वत्स योगं ममाचक्ष्व मुक्तिहेतुमतः परम् ।
येन भूतैः पुनर्भूतो नेदृग् ुःखमवाप्नुयाम् ।।७।
यत्रासक्तिपरस्यात्मा मम संसारबन्धनैः ।
नैति योगमयोगोऽपि तं योगमधुना वद ।।८।
संसारादित्यतापार्त्ति-विप्लुष्यद्देहमानसम् ।
ब्रह्मज्ञानाम्बुशीतेन सिञ्च मां वाक्यवारिणा ।।९।
अविद्याकृष्णसर्पेण दष्टं तद्विषपीडितम् ।
स्ववाक्यामृतपानेन मां जीवय पुनर्मृतम् ।।१०।

---

सांसारिक क्लेशों की एक महौषधि है, मुक्ति का मुख्य कारण है, एक निरुपम सुख है, एक अवर्णनीय आनन्द है और जिसमें सांसारिक आसक्ति का सर्वथा अभाव है। इस अवस्था में पहुँच जाने पर भूत-भौतिक विषयों से आपके समस्त सम्बन्ध समाप्त हो जायेंगे ।। ४-६ ।।

**पिता ने फिर कहा—**

प्रिय पुत्र ! अब मुझे उस योग के सम्बन्ध में बताओ जिससे मुझे संसार से मुक्ति मिले, पुनः यह पाञ्चभौतिक शरीर न धारण करना पड़े और जैसे दुःख मैंने भोगे हैं वैसे कभी न भोगने पड़ें ।। ७ ।।

तुम मुझे वह योग बता दो जिसके द्वारा मैं परम प्राप्य तत्त्व में निरन्तर आसक्त तथा संसार में अनासक्त रह सकूं और सांसारिक बन्धनों से मेरा कोई सम्बन्ध न रह जाय ।। ८ ।।

मेरा मन और मेरा शरीर दोनों संसाररूपी सूर्य की भीषण पीडादायक ज्वाला से झुलस गये हैं उन्हें तुम अपने उस वचनामृत की वर्षा से शीतल कर दो जिसमें ब्रह्मज्ञान की जलधारा की शीतलता भरी हो ।। ९ ।।

मैं अज्ञानरूपी काले नाग से डसा जा चुका हूँ जिसका विष मेरे तन-मन में व्याप्त होकर मुझे व्यथित कर रहा है, तुम मुझे मरा हुआ समझो और अपना वचनामृत पिला दो जिससे मैं पुनः जीवित हो सकूं ।। १० ।।

पुत्र-दार-गृह-क्षेत्र-ममत्वनिगडार्दितम् ।
मां मोचयेष्टसद्भाव-विज्ञानोद्घाटनैस्त्वरन् ॥११॥

पुत्र उवाच—

शृणु तात ! यथा योगो दत्तात्रेयेण धीमता ।
अलर्काय पुरा प्रोक्तः सम्यक् पृष्टेन विस्तरात् ॥१२॥

पितोवाच—

दत्तात्रेयः सुतः कस्य कथं वा योगमुक्तवान् ।
कश्चालर्को महाभागो यो योगं परिपृष्टवान् ॥१३॥

पुत्र उवाच—

कौशिको ब्राह्मणः कश्चित् प्रतिष्ठानेऽभवत् पुरे ।
सोऽन्यजन्मकृतैः पापैः कुष्ठरोगातुरोऽभवत् ॥१४॥

तं तथा व्याधितं भार्य्या पतिं देवमिवार्च्चयत् ।
पादाभ्यङ्गाङ्गसंवाह-स्नानाच्छादनभोजनैः ॥१५॥

---

मैं पत्नी और बच्चे और घर और खेत आदि के प्रति ममता की जंजीरों से जकड़े जाने के कारण महाक्लेश में पड़ा हूं। इसलिये तुम यथाशीघ्र तत्त्व-हित-पुरुषार्थ के विज्ञान से यह जंजीर खोलो और मुझे छुड़ाओ ॥ ११ ॥

**पुत्र ने कहा—**

पिताजी ! बहुत पहले कभी महाबुद्धिमान् दत्तात्रेय ने अलर्क की जिज्ञासा पर जिस योग-विज्ञान का विस्तार से वर्णन किया था उसे मैं आपको बता रहा हूं। आप सुनें ॥ १२ ॥

**पिताजी बोले—**

प्रिय पुत्र ! ये दत्तात्रेय कौन हैं, किसके पुत्र हैं और किस प्रकार का योग-विज्ञान उन्होंने बताया था और यह अलर्क कौन है जिस महाभाग्यशाली ने इस योग के विषय में दत्तात्रेय से पूछा था ॥ १३ ॥

**पुत्र बोला—**

पहले की बात है जब प्रतिष्ठानपुर (आजकल के पैठन) में एक ब्राह्मण रहता था जिसका नाम कौशिक था। उसने पूर्वजन्म में पापकर्म किये थे जिनके कारण वह कोढ़ी हो गया था ॥ १४ ॥

उसकी धर्मपत्नी कुष्ठरोग से पीडित अपने पति की ऐसी अर्चा-पूजा करती थी मानों देवता की अर्चा-पूजा करती हो। पैरों में तेल की मालिश करना, देह दबाना,

श्लेष्म-मूत्र-पुरीषासृक्-प्रवाहक्षालनेन च।
रहश्चैवोपचारेण प्रियसम्भाषणेन च ।।१६।

स तया पूज्यमानोऽपि सदातीव विनीतया।
अतीव तीव्रकोपत्वान्निर्भर्त्सयति निष्ठुरः ।।१७।

तथापि प्रणता भार्य्या तममन्यत दैवतम्।
तं तथाप्यतिबोभत्सं सर्वश्रेष्ठममन्यत ।।१८।

अचंक्रमणशोलोऽपि स कदाचिद् द्विजोत्तमः।
प्राह भार्य्यां नयस्वेति त्वं मां तस्या निवेशनम् ।।१९।

या सा वेश्या मया दृष्टा राजमार्गे गृहोषिता।
तां मां प्रापय धर्मज्ञे! सैव मे हृदि वर्त्तते ।।२०।

दृष्टा सूर्य्योदये बाला रात्रिश्चेयमुपागता।
दर्शनानन्तरं सा मे हृदयान्नापसर्पति ।।२१।

---

स्नान कराना, कपड़ा पहनाना, खाना खिलाना, थूक-खखार-पेशाब-पखाना, खून-पीव का बहाव धोना, एकान्त सेवा करना, मीठी बोली बोलना इत्यादि द्वारा निरन्तर पति की सेवा में लगी रहती थी ॥ १५-१६ ॥

ऐसी विनीत धर्मपत्नी के द्वारा निरन्तर सेवा-शुश्रूषा किये जाने पर भी अपने अत्यन्त क्रोधी स्वभाव के कारण उसका निष्ठुर पति उसकी बड़ी लानत-मलामत करता था ॥ १७ ॥

किन्तु उसकी पत्नी ऐसी पतिपरायणा थी कि तब भी उसे देवता ही माना करती थी और कोढ़ के कारण बीभत्सरूप वाले उसे संसार में सबसे अधिक सुन्दर समझती थी ॥ १८ ॥

वह ब्राह्मण, जो अपने पैरों से चलने में असमर्थ था, एक बार अपनी पत्नी से बोला—मुझे उस (वेश्या) के आवास पर ले चल ॥ १९ ॥

वह राजमार्ग पर अपने भवन में रहती है जहां मैंने उसे देखा है और जब से देखा है तब से वह मेरे हृदय में बस गयो है। तू मेरी धर्मपत्नी है और अपना धर्म जानती है मुझे उसके पास पहुँचा ॥ २० ॥

सूर्योदय के समय मैंने उस सुन्दरी को देखा था और अब रात आ पहुँची है। जब से मैंने उसे देखा है तब से वह मेरे हृदय से बाहर नहीं हो रही है ॥ २१ ॥

यदि सा चारुसर्वाङ्गी पीनश्रोणिपयोधरा ।
नोपगूहति तन्वङ्गी तन्मां द्रक्ष्यसि वै मृतम् ॥२२।

वामः कामो मनुष्याणां बहुभिः प्रार्थ्यते च सा ।
ममाशक्तिश्च गमने सङ्कुलं प्रतिभाति मे ॥२३।

तत् तदा वचनं श्रुत्वा भर्त्तुः कामातुरस्य सा ।
तत्पत्नी सत्कुलोत्पन्ना महाभागा पतिव्रता ॥२४।

गाढ़ं परिकरं बद्ध्वा शुल्कमादाय चाधिकम् ।
स्कन्धे भर्त्तारमादाय जगाम मृदुगामिनी ॥२५।

निशि मेघास्तृते व्योम्नि चलद्विद्युत्प्रदर्शिते ।
राजमार्गे प्रियं भर्त्तुश्चिकीर्षन्ती द्विजाङ्गना ॥२६।

पथि शूले तथा प्रोतमचौरं चौरशङ्कया ।
माण्डव्यमतिदुःखार्त्तमन्धकारेऽथ स द्विजः ॥२७।

पत्नीस्कन्धे समारूढश्चालयामास कौशिकः ।
पादावमर्षणात् क्रुद्धो माण्डव्यस्तमुवाच ह ॥२८।

---

आपादमस्तक सुन्दर अङ्ग-प्रत्यङ्ग, मांसल जघन और उन्नत उरोजों वाली वह रमणी यदि मेरा आलिङ्गन नहीं करती तो तू मुझे मरा हुआ देखेगी ॥ २२ ॥

क्या करूं—काम बड़ा वाम होता है (प्रेम की चाल बड़ी टेढ़ी है), उसे अनेकों लोग अपना बनाना चाहते हैं और मैं पैरों से लाचार होने के कारण अपने आप उसके पास जाने में असमर्थ हूँ। मुझे कुछ समझ में नहीं आता कि क्या करूं ॥ २३ ॥

उसकी धर्मपत्नी बड़ी कुलीन थी, बड़ी सौभाग्यवती थी और बड़ी पतिव्रता थी। वेश्या के प्रेम में पागल अपने उस पति की ऐसी बात सुनकर उसने अपनी कमर कसी और अधिक से अधिक शुल्क लेकर अपने पति को अपने कंधों पर उठाए धीरे-धीरे उस वेश्या के आवास की ओर चल पड़ी ॥ २४-२५ ॥

वह ब्राह्मणी रात में, आकाश के मेघाच्छन्न होने के कारण, बिजली की कौंध में दीख पड़ने वाले राजमार्ग पर चल पड़ी क्योंकि उसे अपने प्राणप्रिय पति की कामना पूर्ण करनी थी ॥ २६ ॥

अन्धकार से घिरे रास्ते में, चोर न होने पर भी चोर के संदेह में शूली पर बंधे अत्यन्त दुःखाकुल माण्डव्य को पत्नी के कंधे पर बैठे उस कुष्ठी ब्राह्मण ने अपने पैर से ठुकरा दिया। उसके पैर की ठोकर के अपमान से क्रुद्ध माण्डव्य ने उससे

येनाहमेवमत्यर्थं दुःखितश्चालितः पदा ।
दशां कष्टामनुप्राप्तः स पापात्मा नराधमः ॥२९॥

सूर्य्योदयेऽवशः प्राणैर्विमोक्ष्यति न संशयः ।
भास्करालोकनादेव स विनाशमवाप्स्यति ॥३०॥

तस्य भार्य्या ततः श्रुत्वा तं शापमतिदारुणम् ।
प्रोवाच व्यथिता सूर्य्यो नैवोदयमुपैष्यति ॥३१॥

ततः सूर्योदयाभावादभवत् सन्तता निशा ।
बहून्यहः प्रमाणानि ततो देवा भयं ययुः ॥३२॥

निःस्वाध्यायवषट्कार-स्वधास्वाहाविवर्जितम् ।
कथं नु खल्विदं सर्वं न गच्छेत् संक्षयं जगत् ॥३३॥

अहोरात्रव्यवस्थाया विना मासर्त्तुसंक्षयः ।
तत्संक्षयान्न त्वयने ज्ञायेते दक्षिणोत्तरे ॥३४॥

विना चायनविज्ञानात् कालः संवत्सरः कुतः ।
संवत्सरं विना नान्यत् कालज्ञानं प्रवर्त्तते ॥३५॥

---

कहा—'इस प्रकार अत्यधिक दुःख में पड़े जिसने मुझे पैर से ठोकर मारी है वह महापापी, नराधम यह निश्चित है कि बहुत कष्ट भोगते हुए, सूर्योदय होते ही, असहाय मर जायेगा। वस्तुतः, जैसे ही सूरज को देखेगा, वह सर्वनाश में मिल जाएगा ॥ २७-३० ॥

माण्डव्य के उस भयङ्कर शाप को सुनकर कुष्ठी ब्राह्मण की वह धर्मपत्नी बड़ी दुःखित हुई और बोल पड़ी—'सूर्योदय ही नहीं होने पाएगा' ॥ ३१ ॥

सचमुच कई दिनों तक सूर्य का उदय नहीं हुआ और रात का अंधेरा सर्वत्र छाया रहा जिसके कारण देवता भयभीत हो उठे ॥ ३२ ॥

देवताओं को चिन्ता होने लगी कि संसार का नाश न हो जाय क्योंकि कहीं कोई वेदाध्ययन नहीं हो रहे हैं और न कहीं कोई देवयज्ञ हो रहे हैं और न कहीं कोई पितृयज्ञ अथवा अग्निहोत्र के अनुष्ठान चल रहे हैं ॥ ३३ ॥

जब दिन और रात की व्यवस्था ही बिगड़ गई, तब मास और ऋतु की व्यवस्था की क्या संभावना ! बिना मास-ऋतु की व्यवस्था के उत्तरायण और दक्षिणायन की व्यवस्था भी असम्भव है ॥ ३४ ॥

उत्तर और दक्षिण अयनों के ज्ञान के अभाव में संवत्सर का भी ज्ञान सम्भव नहीं और संवत्सर-ज्ञान के बिना समय-ज्ञान की सम्भावना भी समाप्त ही है ॥ ३५ ॥

पतिव्रताया वचसा नोद्गच्छति दिवाकरः ।
सूर्योदयं विना नैव स्नानदानादिकाः क्रियाः ॥३६।
नाग्नेर्विहरणञ्चैव क्रत्वभावश्च लक्ष्यते ।
नैवाध्यायनमस्माकं विना होमेन जायते ॥३७।
वयमाप्यायिता मर्त्यैर्यज्ञभागैर्यथोचितैः ।
वृष्टचाताननुगृह्णीमो मर्त्यान् शस्यादिसिद्धये ॥३८।
निष्पादितास्वोषधीषु मर्त्या यज्ञैर्यजन्ति नः ।
तेषां वयं प्रयच्छामः कामान् यज्ञादिपूजिताः ॥३९।
अधो हि वर्षाम वयं मर्त्याश्चोद्ध्र्वप्रवर्षिणः ।
तोयवर्षेण हि वयं हविर्वर्षेण मानवाः ॥४०।
ये नास्माकं प्रयच्छन्ति नित्यनैमित्तिकीः क्रियाः ।
क्रतुभागं दुरात्मानः स्वयञ्चाश्नन्ति लोलुपाः ॥४१।
विनाशाय वयं तेषां तोयसूर्याग्निमारुतान् ।
क्षितिञ्च सन्दूषयामः पापानामपकारिणाम् ॥४२।

---

पतिव्रता नारी की शापोक्ति से सूर्य का उदय नहीं हो रहा है और सूर्योदय के न होने से स्नान-दान प्रभृति धर्म-कर्म उच्छिन्न हो गये हैं॥ ३६॥

कहीं कोई याज्ञिक अग्न्याधानादि क्रियायें नहीं कर रहा है और न कहीं कोई यज्ञ-यागादि के अनुष्ठान ही दिखायी पड़ रहे हैं जिसके कारण होम के अभाव में हम देवताओं की संतृप्ति नष्ट हो गयी है॥३७॥

पहले जब मर्त्यलोक के मानव यथाविधि नानाविध यज्ञ-याग के धर्म-कर्म करते रहे तब हम देवगण संतृप्त होते रहे और हमलोग भी धान्यादि की सृष्टि के लिये जलवृष्टि के द्वारा मानवों का कल्याण करते रहे॥३८॥

जब जलवर्षण से सस्य-समृद्धि होती रही तब मर्त्यलोक के निवासी हम देवताओं के लिये यज्ञकर्म में प्रवृत्त होते रहे और उनके यज्ञ-याग से पूजित हमलोग उनकी कामनायें पूर्ण करते रहे॥३९॥

हम लोग तो नीचे वर्षा करते रहे और मनुष्य ऊपर। हम लोग तो जलवर्षा से भूलोक को संतृप्त करते रहे और मनुष्य हविष्यवर्षा से स्वर्गलोक को॥४०॥

जो मनुष्य नित्य अग्निहोत्रादि और नैमित्तिक दर्शपौर्णमासादि के अनुष्ठान में देवांश का दान नहीं करते और लोभवश स्वयं सब कुछ के भोग करने में लग जाते हैं, उन पापी अपकारपरायण लोगों के विनाश के लिये हम लोग भी जल, सूर्य, अग्नि, वायु और पृथिवी सबको दूषित कर डालते हैं॥४१-४२॥

दुष्टतोयादिभोगेन तेषां दुष्कृतकर्मिणाम् ।
उपसर्गाः प्रवर्त्तन्ते मरणाय सुदारुणाः ॥४३॥

ये त्वस्मान् प्रीणयित्वा तु भुञ्जते शेषमात्मना ।
तेषां पुण्यान् वयं लोकान् विदधाम महात्मनाम् ॥४४॥

तन्नास्ति सर्वमेवैतद्विनैषां व्युष्टिसंस्थितम् ।
कथं नु दिनसर्गः स्यादन्योऽन्यमवदन् सुराः ॥४५॥

तेषामेव समेतानां यज्ञव्युच्छित्तिशङ्किनाम् ।
देवानां वचनं श्रुत्वा प्राह देवः प्रजापतिः ॥४६॥

तेजः परं तेजसैव तपसा च तपस्तथा ।
प्रशाम्यतेऽमरास्तस्माच्छृणुध्वं वचनं मम ॥४७॥

पतिव्रताया माहात्म्यान्नोद्गच्छति दिवाकरः ।
तस्य चानुदयाद्धानिर्मर्त्यानां भवतां तथा ॥४८॥

तस्मात् पतिव्रतामत्रेरनुसूयां तपस्विनीम् ।
प्रसादयत वै पत्नीं भानोरुदयकाम्यया ॥४९॥

---

पापाचारी मनुष्यों में दूषित ज़लादि के उपभोग के कारण भयंकर उपद्रव उत्पन्न होते हैं जिनसे उनकी (अकाल) मृत्यु अवश्यंभावी हो जाती है ॥४३॥

किन्तु जो मनुष्य हम देवों को यज्ञान्न से संतृप्त कर अवशिष्ट अंश का उपभोग करते हैं उन महात्मा मनुष्यों के लिये हम लोग भी स्वर्गलोक के अलभ्य सुख प्रदान करते हैं ॥४४॥

किन्तु मर्त्यलोक के मानवों की धान्यसमृद्धि के बिना कुछ भी तो संभव नहीं—इस प्रकार देवगण परस्पर वार्तालाप करने लगे और सोचने लगे कि दिन कैसे निकले ॥४५॥

यज्ञ-याग के उच्छेद से आशङ्कित एकत्र अवस्थित देवों की ऐसी बात सुनकर प्रजापति ने कहा—हे देवगण ! तेज की शान्ति तेज से होती है और तप का प्रशमन तप से होता है—इसलिये आप लोग मेरी बात सुनें। एक पतिव्रता नारी के तप को यह महिमा है कि सूर्य का उदय नहीं हो पा रहा है। सूर्य के उदय न होने से आप लोगों के साथ मर्त्यलोक के मानवों की भी बहुत हानि हो रही है। इसलिये यदि आप लोग सूर्योदय चाहते हैं तो महर्षि अत्रि की पतिव्रता पत्नी तपस्विनी अनसूया को प्रसन्न करने का प्रयत्न करें ॥४६-४९॥

पुत्र उवाच—

तैः सा प्रसादिता गत्वा प्रोहेष्टं व्रियतामिति ।
अयाचन्त दिनं देवा भवत्विति यथा पुरा ।।५०।

अनसूयोवाच—

पतिव्रताया माहात्म्यं न हीयेत कथन्त्विति ।
सम्मान्य तस्मात् तां साध्वीमहः स्त्रक्ष्याम्यहं सुराः ।।५१।
यथा पुनरहोरात्र-संस्थानमुपजायते ।
यथा च तस्याः स्वपतिर्न साध्व्या नाशमेष्यति ।।५२।

पुत्र उवाच—

एवमुक्त्वा सुरांस्तस्या गत्वा सा मन्दिरं शुभा ।
उवाच कुशलं पृष्टा धर्मं भर्त्तुस्तथात्मनः ।।५३।

अनसूयोवाच—

कच्चिन्नन्दसि कल्याणि स्वभर्त्तुर्मुखदर्शनात् ।
कच्चिचचाखिलदेवेभ्यो मन्यसेऽभ्यधिकं पतिम् ।।५४।

---

**पुत्र ने कहा—**

तब देवगण अनसूया के पास गये और उन्होंने अपने अनुनय-विनय द्वारा उसे प्रसन्न किया। अनसूया प्रसन्न हुई और उसने देवों से कहा—आप लोग जो वर माँगना चाहें मांगें। देवगण ने अनसूया से याचना की कि जैसे पहले दिन निकलता था वैसे अब भी निकला करे ।।५०।।

**अनसूया की उक्ति—**

देवगण ! पतिव्रता के माहात्म्य में कोई कमी न आ सके—इसलिये उस साध्वी को समुचित सम्मान देकर मैं दिन की सृष्टि कर दूँगी ।।५१।।

मैं ऐसा करूँगी कि पहले की भाँति दिन-रात की व्यवस्था बन जाय और साथ ही साथ उस पतिव्रता के पति की भी मृत्यु न होने पाये ।। ५२ ।।

**पुत्र ने कहा—**

देवताओं से ऐसा कह कर सती-साध्वी अनसूया उस पतिव्रता ब्राह्मणी के आवास पर गयी और उसके द्वारा कुशल-मंगल पूछे जाने पर, उसने (अनसूया ने) अपने पति और अपने धर्माचरण के सम्बन्ध में उसे सब कुछ बताया ।। ५३ ।।

**अनसूया ने कहा—**

अरी सौभाग्यवती ! अपने प्राणप्रिय पति के मुखदर्शन से तू प्रसन्न तो है ? तू अपने पति को सभी देवताओं से श्रेष्ठ तो समझती है न ? ।। ५४ ।।

भर्त्तृशुश्रूषणादेव मया प्राप्तं महत् फलम् ।
सर्वकामफलावाप्त्या प्रत्यूहाः परिवर्त्तिताः ।।५५।

पञ्चर्णानि मनुष्येण साध्वि ! देयानि सर्वदा ।
तथात्मवर्णधर्मेण कर्त्तव्यो धनसंचयः ।।५६।

प्राप्तश्चार्थस्ततः पात्रे विनियोज्यो विधानतः ।
सत्यार्जव-तपो-दानैर्दयायुक्तो भवेत् सदा ।।५७।

क्रियाश्च शास्त्रनिर्दिष्टा रागद्वेषविवर्जिताः ।
कर्त्तव्या अन्वहं श्रद्धा-पुरस्कारेण शक्तितः ।।५८।

स्वजातिविहितानेव लोकानाप्नोति मानवः ।
क्लेशेन महता साध्वि ! प्राजापत्यादिकान् क्रमात् ।।५९।

स्त्रियस्त्वेवं समस्तस्य नरैर्दुःखार्जितस्य वै ।
पुण्यस्यार्द्धापहारिण्यः पतिशुश्रूषयैव हि ।।६०।

---

मैंने जो भी महापुण्यफल पाये हैं वह सब अपने पति की सेवा-शुश्रूषा से ही पाये हैं और उसी के द्वारा मेरी सभी कामनाओं की पूर्ति हुई है और विघ्नबाधायें नष्ट हुई हैं ॥ ५५ ॥

अरी साध्वो ! मनुष्य को अपने पाँच ऋणों से उऋण होना आवश्यक है। साथ ही साथ अपने वर्ण के धर्म-कर्म के अनुष्ठान से धन-संग्रह करना, संचित धन का विधिपूर्वक सत्पात्र को दान करना, सदा दयावान् होना, सत्यवादिता, स्वभाव की सरलता, तपस्या तथा दानधर्मिता का जीवन यापन करना और यथाशक्ति रागद्वेष रहित शास्त्रविहित क्रियाओं का श्रद्धापूर्वक प्रतिदिन सम्पादन करना भी अत्यावश्यक है ॥५६-५८॥

हे देवि ! बड़े कष्ट से मनुष्य अपने कर्मों से, अपने वर्णानुकूल लोकों की प्राप्ति करता है और अपने कर्मों से ही उसे क्रमशः प्रजापति तथा अन्य देवों के लोकों की भी प्राप्ति होती है ॥ ५९ ॥

पुरुष के द्वारा परिश्रमपूर्वक अर्जित समस्त पुण्य-फल का आधा भाग नारी को मिलता है। किन्तु उसी नारी को वह मिलता है जो पति की सेवा-शुश्रूषा में सदा तत्पर रहती है ॥ ६० ॥

नास्ति स्त्रीणां पृथग्यज्ञो न श्राद्धं नाप्युपोषितम्।
भर्त्तृशुश्रूषयैवैतान् लोकानिष्टान् व्रजन्ति हि ।।६१।
तस्मात् साध्वि ! महाभागे ! पतिशुश्रूषणं प्रति।
त्वया मतिः सदा कार्य्या यतो भर्त्ता परा गतिः ।।६२।

यद्देवेभ्यो यच्च पित्रागतेभ्यः
कुर्य्याद्भर्त्ताभ्यर्च्चनं सत्क्रियातः।
तस्याप्यर्द्धं केवलानन्यचित्ता
नारी भुङ्क्ते भर्त्तृशुश्रूषयैव ।।६३।

पुत्र उवाच—

तस्यास्तद्वचनं श्रुत्वा प्रतिपूज्य तथादरात्।
प्रत्युवाचात्रिपत्नीं तामनसूयामिदं वचः ।।६४।
धन्यास्म्यनुगृहीतास्मि देवैश्चाप्यवलोकिता।
यन्मे प्रकृतिकल्याणि ! श्रद्धां वर्द्धयसे पुनः ।।६५।

---

नारियों के लिए कोई अलग यज्ञ-याग नहीं, कोई अलग श्राद्धकर्म नहीं और न कोई अलग व्रत-उपवास आदि है। नारी एक मात्र पति की सेवा से ही उन सब लोकों को प्राप्त कर लेती है (जिसे पुरुष बड़े कष्ट से शास्त्रोक्त धर्म-कर्म के अनुष्ठान द्वारा पाने में समर्थ होते हैं) ॥ ६१ ॥

इसलिए, हे देवि ! तू बड़ी भाग्यशालिनी है। तुझे अपने पति की सेवा के प्रति निरन्तर दत्तचित्त रहना चाहिए क्योंकि पत्नी के लिए पति ही परमगति अथवा परमानन्द-प्राप्ति है ॥ ६२ ॥

पति विधिवत् देवगण के पूजन और पितृगण के तर्पण के जो भी धर्म-कर्म का अनुष्ठान करता है उसके फल का अर्द्धांश उसकी पतिव्रता पत्नी केवल पतिसेवा से ही पा जाती है ॥ ६३ ॥

**पुत्र ने कहा—**

उस ब्राह्मणी ने अनसूया की ऐसी बातें सुनी और बड़े आदर-सम्मान के साथ अत्रि मुनि की उस पत्नी की पूजा करके यह कहा ॥ ६४ ॥

स्वभावतः लोक-कल्याण-परायण हे देवि ! मैं धन्य हो गई, जो मुझ पर तुम्हारी कृपादृष्टि पड़ गयी और देवताओं ने भी मुझे अपने दर्शनों से कृतार्थ कर दिया क्योंकि तभी तो मेरे हृदय में पतिसेवा के प्रति श्रद्धाभाव उत्तरोत्तर बढ़ता जा रहा है ॥ ६५ ॥

जानाम्येतन्न नारीणां काचित् पतिसमा गतिः ।
तत्प्रीतिश्चोपकाराय इह लोके परत्र च ।।६६।

पतिप्रसादादिह च प्रेत्य चैव यशस्विनि ।
नारी सुखमवाप्नोति नार्य्या भर्त्ता हि देवता ।।६७।

सा त्वं ब्रूहि महाभागे ! प्राप्ताया मम मन्दिरम् ।
आर्यया यन्मया कार्य्यं तथार्य्येणापि वा शुभे ।।६८।

अनसूयोवाच—

एते देवाः सहेन्द्रेण मामुपागम्य दुःखिताः ।
त्वद्वाक्यापास्तसत्कर्मदिननक्तनिरूपणाः ।।६९।

याचन्तेऽहर्निशासंस्थां यथावदविखण्डिताम् ।
अहं तदर्थमायाता शृणु चैतद्वचो मम ।।७०।

दिनाभावात् समस्तानामभावो यागकर्मणाम् ।
तदभावात् सुराः पुष्टिं नोपयान्ति तपस्विनि ।।७१।

---

हे देवि ! मैं यह जानती हूँ कि नारियों के लिए उनके पतियों से बढ़कर और कोई परमसुख नहीं और पति की प्रसन्नता इहलोक और परलोक—दोनों के लिए कल्याणकारी है ॥ ६६ ॥

हे यशस्विनि ! मैं जानती हूँ कि पति की प्रसन्नता से ही नारी इहलोक और परलोक—दोनों लोकों में सुखों का भोग करती है । वस्तुतः नारी के लिए पति ही देवता होता है ॥ ६७ ॥

इसलिए हे परमभाग्यवती देवि ! आप यह बतावें कि मेरे आवास पर किस उद्देश्य से आप पधारी हैं और मेरे पति और मुझे आपकी क्या सेवा करनी है ॥ ६८ ॥

अनसूया की उक्ति—

देखो, भगवान् इन्द्र के साथ ये देवगण जो मेरे पास आये हैं वे तुम्हारे शाप के कारण दिन और रात की व्यवस्था के भंग होने से यज्ञ-यागादि धर्म-कर्मों के अनुष्ठान के अभाव में बड़े दुःखी हैं और व्यवस्थित दिन-रात के दर्शन के इच्छुक हैं ॥ ६९ ॥

वे याचना कर रहे हैं कि दिन-रात की व्यवस्था पहले की भाँति अबाधगति से चलने लगे। मैं उन्हीं के इस कार्य के लिए तुम्हारे पास आयी हूँ। मेरी बात सुनो ॥ ७० ॥

अरी तपस्विनी ! देखो दिन के न निकलने से समस्त यज्ञयागादि धर्म-कर्मों के अनुष्ठानों का अभाव हो गया है और उसके कारण देवताओं की संतृप्ति भी उच्छिन्न हो गयी है ॥ ७१ ॥

अह्नश्चैव समुच्छेदादुच्छेदः सर्वकर्मणाम् ।
तदुच्छेदादनावृष्टचा जगदुच्छेदमेष्यति ।।७२।
तत् त्वमिच्छसि चेदेतत् जगदुद्धर्त्तुमापदः ।
प्रसीद साध्वि ! लोकानां पूर्ववद्वर्त्ततां रविः ।।७३।

ब्राह्मण्युवाच—
माण्डव्येन महाभागे ! शप्तो भर्त्ता ममेश्वरः ।
सूर्योदये विनाशं त्वं प्राप्स्यसीत्यतिमन्युना ।।७४।

अनसूयोवाच—
यदि वा रोचते भद्रे ! ततस्त्वद्वचनादहम् ।
करोमि पूर्ववद्देहं भर्त्तारश्च नवं तव ।।७५।
मया हि सर्वथा स्त्रीणां माहात्म्यं वरवर्णिनि ।
पतिव्रतानामाराध्यमिति सम्मानयामि ते ।।७६।

पुत्र उवाच—
तथेत्युक्ते तया सूर्य्यमाजुहाव तपस्विनी ।
अनसूयार्घ्यमुद्यम्य दशरात्रे तदा निशि ।।७७।

---

दिन की व्यवस्था नष्ट हो जाने से समस्त यज्ञ-यागादि का उच्छेद हो गया है और यज्ञयागादि के उच्छेद से अनावृष्टि का संकट उपस्थित हो गया है जिससे अन्ततः इस जगत् के ही नष्ट हो जाने की सम्भावना बढ़ गयी है ॥ ७२ ॥

यदि इस महासंकट से, तुम, इस लोक का उद्धार करना चाहती हो तो हे साध्वी ! इस लोक पर कृपा करो जिससे पहले की भाँति सूर्य का उदय और अस्त होने लगे ॥ ७३ ॥

**ब्राह्मणी की उक्ति—**

हे महाभाग्यवती ! माण्डव्य ने क्रोधावेश में आकर मेरे पति-परमेश्वर को शाप दिया था कि सूर्योदय होते ही उनकी मृत्यु हो जायेगी ॥ ७४ ॥

**अनसूया बोली—**

यदि तुम चाहो तो मैं तुम्हारे कहने से तुम्हारे पति का शरीर कुष्ठ होने के पहले की भाँति स्वस्थ-सुन्दर और सर्वथा नवीन बना दूँ ॥ ७५ ॥

अरी सुन्दरो ! पतिव्रता नारियों के माहात्म्य की मैं आराधना करती हूँ और इसीलिए तुम्हारे माहात्म्य के प्रति मेरी बहुत बड़ी सम्मान-भावना है ॥ ७६ ॥

**पुत्र ने कहा —**

जब उस ब्राह्मणी ने यह कहा कि 'ऐसा ही हो', तब तपस्विनी सती अनसूया ने, दस दिन से निरन्तर चलती उस रात में अपने हाथ में अर्घ्य लेकर सूर्य भगवान् का आवाहन किया ॥ ७७ ॥

ततो विवस्वान् भगवान् फुल्लपद्मारुणाकृतिः ।
शैलराजानमुदयमारुरोहोरुमण्डलः ॥७८॥

समनन्तरमेवास्या भर्त्ता प्राणैर्व्ययुज्यत ।
पपात च महीपृष्ठे पतन्तं जगृहे च सा ॥७९॥

अनसूयोवाच—

न विषादस्त्वया भद्रे ! कर्त्तव्यः पश्य मे बलम् ।
पतिशुश्रूषयावाप्तं तपसः किं चिरेण ते ॥८०॥

यथा भर्त्तृसमं नान्यमपश्यं पुरुषं क्वचित् ।
रूपतः शीलतो बुद्ध्या वाङ्माधुर्य्यादिभूषणैः ॥८१॥

तेन सत्येन विप्रोऽयं व्याधिमुक्तः पुनर्युवा ।
प्राप्नोतु जीवितं भार्य्यासहायः शरदां शतम् ॥८२॥

यथा भर्त्तृसमं नान्यमहं पश्यामि दैवतम् ।
तेन सत्येन विप्रोऽयं पुनर्जीवत्वनामयः ॥८३॥

कर्मणा मनसा वाचा भर्त्तुराराधनं प्रति ।
यथा ममोद्यमो नित्यं तथायं जीवतां द्विजः ॥८४॥

---

अनसूया के आवाहन पर सूर्य भगवान् अपने पूर्णमण्डल के साथ उदयाचल पर आरूढ़ हो गये और विकसित रक्तकमल की आभा सदृश अपनी आभा प्रकाशित करने लगे ॥ ७८ ॥

इसके बाद ही उस ब्राह्मणी के पति का प्राणान्त हो गया और वह धरती पर गिर पड़ा। वह पतिव्रता गिरते हुए अपने पति को पकड़ कर सहारा देने लगी ॥ ७९ ॥

**अनसूया की उक्ति—**

देवि ! तू मन से दुःख न कर। तू अभी मेरे तपोबल को देख जिसे मैंने पति-सेवा में तत्परता की महिमा से प्राप्त किया है ॥ ८० ॥

आज तक मैंने कहीं भी, किसी भी पुरुष में अपने पति के समान रूप, शील, बुद्धि और वाङ्माधुरी आदि की शोभा-विभूति नहीं देखी—इस मेरे पातिव्रत्य के सत्य की शक्ति से तुम्हारा पति यह ब्राह्मण पुनः जीवित होकर नीरोग तथा नवयुवक हो जाय और तुम्हारे साथ एक सौ वर्ष की आयु पा जाय। मैंने अपने पति के समान देवता को भी नहीं देखा है—मेरे इस पातिव्रत्य के बल से यह ब्राह्मण पुनर्जीवन पा जाय और रोग-मुक्त हो जाय। मन-वचन और कर्म से, मैंने, अपने पतिदेव की आराधना में निरन्तर परिश्रम किया है उसके प्रभाव से ब्राह्मण पुनः जीवन लाभ करे ॥ ८१-८४ ॥

पुत्र उवाच—

ततो विप्रः समुत्तस्थौ व्याधिमुक्तः पुनर्युवा ।
स्वभाभिर्भासयन् वेश्म वृन्दारक इवाजरः ।।८५।
ततोऽपतत् पुष्पवृष्टिर्देववाद्यादिनिस्वनः ।
लेभिरे च मुदं देवा अनसूयामथाब्रुवन् ।।८६।

देवा ऊचुः—

वरं वृणीष्व कल्याणि देवकार्य्यं महत् कृतम् ।
त्वया यस्मात् ततो देवा वरदास्ते तपस्विनि ।।८७।

अनसूयोवाच—

यदि देवाः प्रसन्ना मे पितामहपुरोगमाः ।
वरदा वरयोग्या च यद्यहं भवतां मता ।।८८।
तद्यान्तु मम पुत्रत्वं ब्रह्म-विष्णु-महेश्वराः ।
योगश्च प्राप्नुयां भर्त्तृसहिता क्लेशमुक्तये ।।८९।

---

**पुत्र ने कहा—**

अनसूया के ऐसा कहते ही वह ब्राह्मण पुनः रोगमुक्त और नवयुवक हो गया और एक अजर और अमर देवता को भाँति अपनी दिव्य कान्ति से अपने भवन को आभासित करने लगा ॥ ८५ ॥

तत्काल देवलोक से उस पर पुष्पवृष्टि हुई और देववाद्यों की ध्वनि सुनायी देने लगी। देवगण अनसूया पर अत्यन्त प्रसन्न हुए और उन्होंने उनसे यह कहा ॥ ८६ ॥

**देवगण की उक्ति—**

सती अनसूया ! तेरा कल्याण हो, तू ने देवताओं का बहुत बड़ा काम किया है। तू वर मांग । तू तपस्विनी है। देवगण तुझे वरदान देने के लिये उद्यत हैं ॥ ८७ ॥

**अनसूया ने उत्तर दिया—**

यदि पितामहादि देवगण मुझ पर प्रसन्न हैं और वे मुझे वर पाने के योग्य मानकर वरदान देना चाहते हैं तब मैं यही वर मांगती हूं कि ब्रह्मा, विष्णु और शिव— मेरे पुत्र के रूप में उत्पन्न हों और समस्त क्लेशों से छुटकारा पाने के लिये मैं अपने पति के साथ योगयुक्त के रूप में जीवन व्यतीत करूं ॥ ८८-८९ ॥

एवमस्त्विति तां देवा ब्रह्म-विष्णु-शिवादयः ।
प्रोक्त्वा जग्मुर्यथान्यायमनुमान्य तपस्विनीम् ।।९०।

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे पितापुत्रसंवादे अनसूयावरप्राप्ति-
र्नाम षोडशोऽध्यायः ॥

---

अनसूया की यह बात सुनते, ही ब्रह्मा-विष्णु तथा शिव प्रभृति देवगण 'ऐसा ही होगा' ऐसा बोल पड़े और उस तपस्विनी अनसूया की अनुमति से अपने-अपने गन्तव्य स्थानों पर चले गये ॥ ९० ॥



## पर्यालोचन

(क) मार्कण्डेय पुराण के सोलहवें अध्याय का नाम 'अनसूया वरप्राप्ति' है। यह अध्याय एक सती-साध्वी पतिव्रता ब्राह्मणी के शाप से सूर्य के उदय और अस्त होने की व्यवस्था में व्यवधान और दूसरी सती-साध्वी महामुनि अत्रि की धर्मपत्नी अनसूया के आशीर्वाद से इस व्यवधान के निराकरण तथा उस ब्राह्मणी के पति निष्प्राण कुष्ठी ब्राह्मण की कुष्ठ मुक्ति और पुनरुज्जीवन के आख्यान का अध्याय है। शाप और आशीर्वाद—दोनों किसी महान् आत्मा की संकल्प-शक्ति के प्रकाशक और परिचायक हैं। साथ ही साथ, शाप और आशीर्वाद की मान्यता पुनर्जन्म की परिनिष्ठित भारतीय धारणा से भी संबद्ध है।

(ख) अनसूया, जैसा कि अध्याय के बाद के अध्याय के आरम्भ श्लोकों से स्पष्ट हैं, एक अनिन्द्य सुन्दरी नारी थी और साथ ही साथ पातिव्रत्यधर्मपरायण और नारी-लोक की श्रद्धा की पात्र थी। अनसूया ने अपने पातिव्रत्य-धर्म की शक्ति से देवों का कल्याण किया था और मानवों के लिये भी वरदान बन गयी थी। प्राचीन भारतीय नारी-चरित्र के इतिहास में 'अनसूया' का बड़ा महत्त्वपूर्ण स्थान है।

(ग) 'अनसूया वर-प्राप्ति' का यह अध्याय 'दत्तात्रेयोत्पत्ति' नामक अगले अध्याय का भूमिकाबन्ध है क्योंकि इस अध्याय में ब्रह्मा-विष्णु और शिव—ये तीनों देव अनसूया के पुत्ररूप में जन्म लेने के लिये कृत संकल्प प्रतिपादित किये गये हैं और इसके अगले अध्याय में अनसूया के गर्भ से भगवान् विष्णु के दत्तात्रेय के रूप में जन्म लेने के सफल संकल्प का प्रतिपादन है।

**॥ श्री मार्कण्डेयपुराण के 'पितापुत्रसंवाद'-प्रकरण से संबद्ध 'अनसूयावर-प्राप्ति' नामक १६ वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥**



# सप्तदशोऽध्यायः

पुत्र उवाच—

ततः काले बहुतिथे द्वितीयो ब्रह्मणः सुतः ।
स्वभार्य्यां भगवानत्रिरनसूयामपश्यत ॥१॥

ऋतुस्नातां सुचार्वङ्गीं लोभनीयोत्तमाकृतिम् ।
सकामो मनसा भेजे स मुनिस्तामनिन्दिताम् ॥२॥

तस्याभिध्यायतस्तान्तु विकारो योऽन्वजायत ।
तमेवोवाह पवनस्तिरश्चोर्द्ध्वंश्च वेगवान् ॥३॥

ब्रह्मरूपञ्च शुक्लाभं पतमानं समन्ततः ।
सोमरूपं रजोपेतं दिशस्तं जगृहुर्दश ॥४॥

स सोमो मानसो जज्ञे तस्यामत्रेः प्रजापतेः ।
पुत्रः समस्तसत्त्वानामायुराधार एव च ॥५॥

---

पुत्र ने कहा—

बहुत समय बीत जाने के बाद, ब्रह्मा प्रजापति के द्वितीय पुत्र महर्षि भगवान् अत्रि ने अपनी धर्मपत्नी अनसूया पर दृष्टिपात किया ॥ १ ॥

अनसूया मासिकधर्म के बाद स्नानादि से शुद्ध पवित्र हो चुकी थी उसके अङ्ग-प्रत्यङ्ग से कान्ति की किरणें छिटक रही थी, उसका रूप-रंग बड़ा लुभावना हो गया था और वह वस्तुतः अनिन्द्य सुन्दरी लग रही थी। ऐसी उस सुन्दरी को देखते ही महर्षि अत्रि के मन में काम-भाव का उदय हुआ और उसके साथ प्रेमलीला की भावना से उन्होंने अपने मन में उसका ध्यान किया ॥ २ ॥

इस भाव से उसे ध्यान में लाते ही उनके मन में प्रेम-विकार उत्पन्न हो गया और वेग से बहती वायु ने उनके प्रेमविकार से स्खलित वीर्य-बिन्दुओं को इधर-उधर ऊपर-नीचे बिखेर दिया ॥ ३ ॥

चारों ओर से गिरते हुए ब्रह्मरूप शुक्ल वर्ण के उन वीर्य-बिन्दुओं को, जो रजोगुण के तेज से सोम से प्रतीत हो रहे थे, दशों दिशाओं ने ग्रहण कर लिया ॥ ४ ॥

प्रजापति रूप महर्षि अत्रि से निःसृत वह मानस सोम अनसूया के गर्भ से पुत्र रूप में उत्पन्न हुआ जिसे समस्त प्राणियों की आयु का आधार माना जाता है ॥ ५ ॥

तुष्टेन विष्णुना जज्ञे दत्तात्रेयो महात्मना ।
स्वशरीरात् समुत्पाद्य सत्त्वोद्रिक्तो द्विजोत्तमः ॥६।

दत्तात्रेय इति ख्यातः सोऽनसूयास्तनं पपौ ।
विष्णुरेवावतीर्णोऽसौ द्वितीयोऽत्रेः सुतोऽभवत् ॥७।

सप्ताहात् प्रच्युतो मातुरुदरात् कुपितो यतः ।
हैहयेन्द्रमुपावृत्तमपराध्यन्तमुद्धतम् ॥८।

दृष्ट्वात्रौ कुपितः सद्यो दग्धुकामः स हैहयम् ।
गर्भवासमहायास-दुःखामर्षसमन्वितः ॥९।

दुर्वासास्तमसोद्रिक्तो रुद्रांशः समजायत ।
इति पुत्रत्रयं तस्या जज्ञे ब्रह्मेशवैष्णवम् ॥१०।

सोमो ब्रह्माभवद्विष्णुर्दत्तात्रेयो व्यजायत ।
दुर्वासाः शङ्करो जज्ञे वरदानाद्दिवौकसाम् ॥११।

---

अनसूया पर प्रसन्न भगवान् विष्णु ने उसके गर्भ से, मानो अपने शरीर से निकाल कर, सत्त्वगुणात्मक द्विजोत्तम दत्तात्रेय की सृष्टि की ॥ ६ ॥

विष्णु के वरदान से महर्षि अत्रि के पुत्र होने के नाते वे दत्तात्रेय नाम से प्रसिद्ध हुये और उन्होंने अनसूया का स्तन्यपान किया। महर्षि अत्रि के दूसरे पुत्र के रूप में अवतीर्ण ये साक्षात् विष्णु ही थे ॥ ७ ॥

ये दत्तात्रेय एक सप्ताह में ही अपनी माता अनसूया के गर्भ से बाहर निकल पड़े क्योंकि एक ओर तो वे गर्भवास के महाकष्ट से दुःखित और क्रोधाविष्ट थे और दूसरी ओर उद्धत और अपने पिता अत्रि का अपमान करने के लिए आये हैहयराज पर भी क्रुद्ध थे जिसे वे जलाकर राख में मिला देना चाहते थे ॥ ८-९ ॥

अनसूया के जो तीसरे पुत्र उत्पन्न हुए वे रुद्र के अंशावतार थे और उद्रिक्त तमोगुण रूप थे। इस प्रकार ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र तीनों अनसूया के पुत्र-रूप में उत्पन्न हुए ॥ १० ॥

देवों के वरदान के कारण ब्रह्मा सोम के रूप में, विष्णु दत्तात्रेय के रूप में और शङ्कर दुर्वासा के रूप में अनसूया के गर्भ से उत्पन्न हुए थे ॥ ११ ॥

सोमः स्वरश्मिभिः शीतैर्वीरुधौषधिमानवान् ।
आप्याययन् सदा स्वर्गे वर्त्तते स प्रजापतिः ॥१२॥

दत्तात्रेयः प्रजां पाति दुष्टदैत्यनिबर्हणात् ।
शिष्टानुग्रहकृच्चेति ज्ञेयश्चांशः स वैष्णवः ॥१३॥

निर्दहत्यवमन्तारं दुर्वासा भगवानजः ।
रौद्रं समाश्रित्य वपुर्देङ्मनोवाग्भिरुद्धतः ॥१४॥

सोमत्वं भगवानत्रिः पुनश्चक्रे प्रजापतिः ।
दत्तात्रेयोऽपि विषयान् योगस्थो बुभुजे हरिः ॥१५॥

दुर्व्वासाः पितरं हित्वा मातरञ्चोत्तमं व्रतम् ।
उन्मत्ताख्यं समाश्रित्य परिबभ्राम मेदिनीम् ॥१६॥

मुनिपुत्रवृतो योगी दत्तात्रेयोऽप्यसङ्गिताम् ।
अभीप्स्यमानः सरसि निममज्ज चिरं प्रभुः ॥१७॥

तथापि तं महात्मानमतीव प्रियदर्शनम् ।
तत्यजुर्न कुमारास्ते सरसस्तीरमाश्रिताः ॥१८॥

---

प्रजापति ब्रह्मा के अंशावतार सोम अपनी शीतल किरणों से लता-प्रतानों, औषधि-वनस्पतियों और मानवलोक के प्राणियों को संतृप्त करते हुये स्वर्ग-लोक में विराजमान हुये ॥ १२ ॥

दत्तात्रेय दुष्ट दैत्यों के विनाश और शिष्ट जन पर अनुग्रह के कारण प्रजापालन में तत्पर रहते रहे क्योंकि वे साक्षात् विष्णु के ही अवतार थे ॥ १३ ॥

भगवान् के रूप दुर्वासा रुद्रावतार होने के कारण शरीर, मन और वचन से उद्धत थे और अपना अपमान करने वाले को जला कर भस्म कर देते थे ॥ १४ ॥

प्रजापति स्वरूप भगवान् अत्रि सोम का कार्य करने लगे और साक्षात् विष्णु स्वरूप दत्तात्रेय योगस्थ होकर विषय-भोग में प्रवृत्त हुए ॥ १५ ॥

दुर्वासा ने माता-पिता का संग छोड़ दिया और उन्मत्तव्रत का अनुष्ठान करने के लिये वे भूलोक के परिभ्रमण में लग गये ॥ १६ ॥

दत्तात्रेय योगी थे और निरन्तर मुनि कुमारों से घिरे रहते थे। किन्तु उनमें लोगों के संग-साथ से विरक्ति की भावना उत्पन्न हुई और वे बहुत समय तक समाधि की स्थिति में एक सरोवर में डूबे रहे ॥ १७ ॥

तब भी मुनिकुमारों ने उन प्रियदर्शी महात्मा दत्तात्रेय का साथ नहीं छोड़ा और जिस सरोवर के भीतर वे पड़े थे उसके तीर पर बैठ कर वे उनके दर्शन की प्रतीक्षा में पड़े रहे ॥ १८ ॥

दिव्ये वर्षशते पूर्णे यदा ते न त्यजन्ति तम् ।
तत्प्रीत्या सरसस्तीरं सर्वे मुनिकुमारकाः ।।१९।
ततो दिव्याम्बरधरां चारुपीननितम्बिनीम् ।
नारीमादाय कल्याणीमुत्ततार जलान्मुनिः ।।२०।
स्त्रीसन्निकर्षाद्यद्येते परित्यक्ष्यन्ति मामिति ।
मुनिपुत्रास्ततोऽसङ्गी स्थास्यामीति विचिन्तयन् ।।२१।
तथापि तं मुनिसुता न त्यजन्ति यदा मुनिम् ।
ततः सह तया नार्य्या मद्यपानमथापिबत् ।।२२।
सुरापानरतं ते न सभार्य्यं तत्यजुस्ततः ।
गीतवाद्यादिवनिता-भोगसंसर्गदूषितम् ।।२३।
मन्यमाना महात्मानं पीतासव-सविक्रियम् ।
नावाप दोषं योगीशो वारुणीं स पिबन्नपि ।।२४।
अन्तावसायिवेश्मान्तर्मातरिश्वा वसन्निव ।
सुरां पिबन् सपत्नीकस्तपस्तेपे स योगवित् ।
योगीश्वरश्चिन्त्यमानो योगिभिर्मुक्तिकाङ्क्षिभिः ।।२५।

॥ इति श्रीमार्कण्डेपुराणे पितापुत्रसंवादे दत्तात्रेयोत्पत्तिर्नाम सप्तदशोऽध्यायः ॥

---

इसी तरह सैंकड़ों दिव्य वर्ष बीत जाने पर भी जब मुनिकुमार दत्तात्रेय को छोड़ने को तैयार नहीं हुये और उनके प्रति प्रेम के कारण उस सरोवर के तीर पर ही बैठे रहे, तब महामुनि दत्तात्रेय दिव्य परिधान से विभूषित, सुन्दर और मांसल जघन वाली एक मङ्गलमूर्ति रमणी को साथ लिये पानी के ऊपर आये। ऐसा करने में उन्होंने यह सोचा कि एक रमणी के साथ उन्हें देखकर संभवतः मुनिकुमार उनका संग साथ छोड़ देंगे और वे संगरहित होकर एकान्त योगी के रूप में रह सकेंगे। इस रूप में उन्हें देखकर भी जब मुनि-कुमारों ने उन्हें नहीं छोड़ा तब वे, उन मुनिकुमारों को अपने से विरक्त करने के लिये, उस सुन्दरी के साथ सुरापान के प्रसङ्ग में लग गये। मुनिकुमारों ने एक रमणी को साथ रखे और उसके साथ भी मदिरापान में लगे उनका साथ नहीं छोड़ा और गीत, वाद्य, नृत्य, स्त्री-संभोग प्रभृति व्यसनों से दूषित भी उन्हें महात्मा ही मानते रहे क्योंकि उनकी यह धारणा दृढ़मूल हो गयी कि वे सुरापायी होने पर भी योगेश्वर हैं और रमणी के संग रहते भी निःसङ्ग निर्लिप्त हैं। मदिरापान करने पर भी उनमें उसी प्रकार कोई दोष नहीं है जिस प्रकार चण्डाल के घर के भीतर रहने पर भी वायु में कोई दोष नहीं होता। इस प्रकार योगवेत्ता महामुनि दत्तात्रेय सपत्नीक सुरापान करते रहे और मोक्ष के अभिलाषी योगीजन उन्हें महान् योगीश्वर ही मानते रहे ॥ १९-२५ ॥

## पर्यालोचन

(क) मार्कण्डेयपुराण के सतरहवें अध्याय में योगीश्वर दत्तात्रेय का जो वर्णन है उससे 'अवधूतयोग' अथवा 'अघोरसाधना' के प्रादुर्भाव के इतिहास पर बड़ा विशद प्रकाश पड़ता है। यहाँ दत्तात्रेय को महर्षि अत्रि और उनकी धर्मपत्नी सती अनसूया का द्वितीय पुत्र प्रतिपादित किया गया है और उनके सहोदर बड़े भाई का नाम सोम और छोटे का नाम दुर्वासा बताया गया है। इस अध्याय में भगवान् विष्णु के अंशावतार के रूप में दत्तात्रेय का जो आख्यान दिया गया है वह अन्य पुराण तथा तन्त्र ग्रन्थों में भी प्राप्त होता है। नृत्य-गीत-वादित्रादि ललित कलाओं में अनुरक्त, मदिरापान के प्रेमी, सुन्दर नारी के प्रेम-प्रसङ्ग में आसक्त और साथ ही साथ अवाङ्मनसगोचर ब्रह्मज्ञान में पारङ्गत दत्तात्रेय का चरित्र-चित्रण एक विचित्र प्राचीन भारतीय व्यक्तित्व का निरूपण है। वेदों में विष्णु की महिमा के संकीर्तन की भाँति पुराणों में विष्णु के अवतार योगीश्वर दत्तात्रेय की महिमा का संकीर्तन है। मार्कण्डेय पुराण के ही अठारहवें अध्याय मे दत्तात्रेय के योगैश्वर्य का विशेष निरूपण है जैसा कि नीचे लिखे श्लोकों (श्लोक संख्या २२-२५) में स्पष्ट है—

इत्युक्तास्ते तदा जग्मुर्दत्तात्रेयाश्रमं सुराः।
ददृशुश्च महात्मानं तं ते लक्ष्म्या समन्वितम्॥

उद्गीयमानं गन्धर्वैः सुरापानरतं मुनिम्।
ते तस्य गत्वा प्रणतिमवदन् साध्यसाधनम्॥

चक्रुः स्तवं चोपजह्रुर्भक्ष्यभोज्यस्रगादिकम्।
तिष्ठन्तमनुतिष्ठन्ति यान्तं यान्ति दिवौकसः॥

आराधयामासुरधः स्थितास्तिष्ठन्तमासने।
स प्राह प्रणतान् देवान् दत्तात्रेयः किमिष्यते।
मत्तो भवद्भिर्येनेयं शुश्रूषा क्रियते मम॥

अर्थात् दैत्यों से पराभूत देवगण दत्तात्रेय मुनि के आश्रम पर पहुँचे और उन्होंने एक ऐसे महात्मा का दर्शन किया जिसके साथ साक्षात् लक्ष्मी—सी एक सुन्दरी थी और जो मदिरापान में आसक्त थे। देवगण ने ऐसे विचित्र मुनीश्वर की बड़े भक्तिभाव से आराधना की। इसी अध्याय के निम्नलिखित श्लोकों (श्लोक संख्या २८-३०, ३२) में दत्तात्रेय और देवगण के वार्तालाप का भी विचित्र वर्णन है—

'मद्यासक्तोऽहमुच्छिष्टो न चैवाहं जितेन्द्रियः।
कथमिच्छथ मत्तोऽपि देवाः शत्रुपराभवम्॥',

'अनघस्त्वं जगन्नाथ ! न लेपस्तव विद्यते।
विद्याक्षालनशुद्धान्तर्निविष्टज्ञानदीधिते॥',

'सत्यमेतत् सुरा विद्या ममास्ति समदर्शिनः।
अस्यास्तु योषितः सङ्गादहमुच्छिष्टतां गतः ॥,
'अनघेयं द्विजश्रेष्ठ ! जगन्माता न दुष्यते।
यथांशुमाला सूर्यस्य द्विजचण्डालसङ्गिनी ॥,

अर्थात् दत्तात्रेय ने देवों से कहा कि मदिरापान में आसक्त तथा इन्द्रियों के सुखभोग के प्रेमी उनके आशीर्वाद से दैत्य विजय कैसे सम्भव है ! देवों ने उनसे निवेदन किया—आप साक्षात् भगवान् विष्णु हैं और विद्या की सिद्धि के प्रताप से विशुद्ध अन्तर्हृदय में परमज्ञान की ज्योति जगमगा रही है। दत्तात्रेय ने देवों के निवेदन पर अपनी सहमति दी किन्तु साथ ही साथ अपनी भैरवी को लक्ष्य कर उनसे कहा कि स्त्री-प्रसङ्ग के कारण वे एक जूठे पात्र के समान हैं जिससे कोई लाभ नहीं। किन्तु देवगण उनकी वास्तविकता से परिचित थे और उन्होंने उनकी भैरवी की साक्षात् जगन्माता लक्ष्मी के रूप में उपासना की।

ऊपर उद्धृत श्लोक-सन्दर्भों में प्राचीन वाममार्गी अथवा बाद के अघोरपन्थी साधकों की असाधारण अलौकिक योगसाधनाओं के पर्याप्त बाह्य-संकेत मिलते हैं। वाममार्ग दक्षिणमार्ग से क्रिया-चर्या में सर्वथा विलक्षण है। किन्तु दक्षिणमार्ग द्वारा गन्तव्य सच्चिदानन्दघन स्वात्ममहेश्वर वाममार्ग का भी अन्तिम गन्तव्य है। यही गूढ़ अभिप्राय पुराणकार ने दत्तात्रेय के पञ्चमकार-सेवन और साथ ही साथ परम योगैश्वर्य के निर्विरोध समन्वय माहात्म्य के निरूपण में अभिव्यक्त किया है।

(ख) त्रिपुरारहस्य (माहात्म्य खण्ड) में महामुनि दत्तात्रेय को भगवान् विष्णु का अंशावतार और योगीश्वर माना गया है और साथ ही साथ वाममार्ग का महावीर पथिक भी कहा गया है। देखिये तीसरे अध्याय का यह श्लोक—

'श्रीविष्णोरंशयोगीशो
दत्तात्रेयो महामुनिः।
गूढचर्यां चरन् लोके
भक्तवत्सल एधते ॥'

अर्थात् दत्तात्रेय का क्या कहना ! वे तो साक्षात् विष्णु के अंशावतार हैं योगीश्वर हैं, महामुनि हैं, दयानिधि हैं और लोक में अलौकिक आचरण करने पर भी ऋषि-मुनियों के परम मान्य हैं।

त्रिपुरारहस्य (माहात्म्य-खण्ड) के चौथे अध्याय में नीचे उद्धृत श्लोकों (अध्याय ६. १-५) में, महामुनि दत्तात्रेय के प्रभावशाली व्यक्तित्व की बड़ी सुन्दर झांकी दिखायी देती है—

'तं ददर्श महात्मानं तेजोराशिमनुत्तमम् ।
तमालकोमलदलनीलनालतनुच्छविम् ॥
फुल्लकाजीवनयनं राकेन्दुप्रतिमाननम् ।
नवविद्रुमसामन्तदन्तच्छदविराजितम् ॥
मन्दस्मितातिसौन्दर्यप्रभापूर्णदिगन्तरम् ।
प्रौढमुक्तापंक्तिशोभापरीभाविद्विजावलिम् ॥
पूर्णगण्डाभोगराजन्नासावंशलसन्मुखम् ।
कम्बुग्रीवं दीर्घबाहुद्वयशोभाविराजितम् ॥
नवप्रवाललालित्ययुतपाणितलाञ्चितम् ।
विशालपृथुलोरस्कं तनुत्रिवलिकोदरम् ॥'

इन श्लोकों में एक सर्वाङ्ग सुन्दर, स्वस्थ, सुदृढ शरीर और सुस्थचित्त व्यक्तित्व का बड़ा प्रभावोत्पादक चित्रण है, जिससे यदि यह अनुमान किया जाय कि मार्कण्डेय पुराण का रचयिता अपने जीवन काल में किसी बहुत बड़े अघोर साधक महात्मा के संपर्क में आया होगा और उसी के व्यक्तित्व के प्रभाव का महामुनि दत्तात्रेय के व्यक्तित्व के प्रभाव के रूप में ऐसा भव्य चित्रण किया होगा तो इसमें कोई अनौचित्य नहीं प्रतीत होता ।

इसी अध्याय के (७-११) एक श्लोक-कुलक में महामुनि दत्तात्रेय की अलोक-सामान्य चर्या का भी बड़ा सुन्दर निरूपण है—

'सौन्दर्यकन्दममलं तारुण्यश्रीनिषेवितम् ।
दर्शनादेव नारीणां कोटिमन्मथदीपनम् ॥
एवंभूतं समालोक्य स्त्रिया लक्ष्मीसमानया ।
कयाचिदतितारुण्यलावण्यलसदङ्गया ॥
मदिरामदसंरक्तघूर्णन्नेत्राम्बुजं तथा ।
आलिङ्गितपुरोभागन्यस्तमैरेयकुम्भकम् ॥
यतिवेषधरं मिश्रलिङ्गिनं शङ्कितोऽभवत् ।
किमेतदद्भुतं वृत्तं मुनेरस्य महात्मनः ॥
विषसंपृक्तमाध्वीकमिव पश्यामि चेष्टितम् ।
अहो महात्मनां लोके गतिरत्यन्तचित्रिता ॥'

यहाँ यह स्पष्ट है कि महामुनि दत्तात्रेय दक्षिणमार्गी महामुनियों और महात्माओं से सर्वथा विलक्षण व्यक्तित्व और आचार-विचार के महात्मा थे—बहुत सुन्दर शरीर

वाले, मदिरामद से नाचती लाल आँखों वाले, समीपस्थ सुराकुम्भ रखे, अत्यन्त सुन्दर युवती नारी द्वारा सेवित और यतिवेष से विभूषित ऐसे महात्मा को देख कर जामदग्न्य परशुराम संदेह में पड़ गये और सोचने लगे कि ऋषि-मुनि भी इन्हें योगीश्वर मानते हैं किन्तु इनकी चर्या संसार सुख में लिप्त मनुष्य-सी है। किन्तु, अन्ततः उन्होंने यह निश्चय कर अपनी संदेह-निद्रा तोड़ी कि महात्मा लोगों की चाल निराली होती हैं जिस पर सभी तर्क-वितर्क निरर्थक होते हैं। १७वीं शताब्दी की काशी के औघड़ सन्त बाबा कीनाराम की चर्या भी महामुनि दत्तात्रेय की चर्या सी ही रही है जो कि उनसे संबद्ध काशी-क्षेत्र की जनश्रुतिओं में परिलक्षित होती है।

**श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'पितापुत्रसंवाद'-प्रकरण से सम्बद्ध 'दत्तात्रेयोत्पत्ति' नामक १७वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त।**



# अष्टादशोऽध्यायः

पुत्र उवाच—

कस्यचित्त्वथ कालस्य कृतवीर्य्यात्मजोऽर्जुनः ।
कृतवीर्ये दिवं याते मन्त्रिभिः सपुरोहितैः ॥१॥

पौरैश्चात्माभिषेकार्थं समाहूतोऽब्रवीदिदम् ।
नाहं राज्यं करिष्यामि मन्त्रिणो नरकोत्तरम् ॥२॥

यदर्थं गृह्यते शुल्कं तदनिष्पादयन् वृथा ।
पण्यानां द्वादशं भागं भूपालाय वणिग्जनः ॥३॥

दत्त्वार्थरक्षिभिर्मार्गे रक्षितो याति दस्युतः ।
गोपाश्च घृततक्रादेः षड्भागञ्च कृषीबलाः ॥४॥

दत्त्वान्यद्भूभुजे दद्युर्यदि भागं ततोऽधिकम् ।
पण्यादीनामशेषाणां वणिजो गृह्णतस्ततः ॥५॥

---

पुत्र ने कहा—

कुछ समय बाद जब हैहयेन्द्र कृतवीर्य का स्वर्गवास हो गया तब पौरवर्ग तथा राजपुरोहित के साथ राजामात्यों ने कृतवीर्य के पुत्र अर्जुन को राज्याभिषेक के लिये आमन्त्रित किया। किन्तु राजकुमार अर्जुन ने मन्त्रियों से यह कहा कि वह राजा नहीं बनना चाहता क्योंकि राज करना नरक में जाने से भी बढ़कर एक महापाप का फल है ॥१-२॥

जिस प्रजापालन रूप कार्य के लिये राजा कर लेता है उसे यदि वह न करे तो उसका राजा होना निरर्थक है। देखिये एक ओर तो वाणिज्य-व्यवसाय करने वाले लोग अपनी विक्रेय वस्तुओं का बारहवाँ भाग राजा को दें और व्यवसाय के लिये जब यात्रा पर जाय तब चोर-डाकुओं से अपनी धन-सम्पदा की रक्षा के लिये रक्षकों को स्वयं नियुक्त करें। इसी प्रकार ग्वाले, घी और मट्ठा आदि का और खेती करने वाले अपने उपजाये अन्न का छठा भाग तो राजा को दें और स्वयं अपनी सुरक्षा का प्रबन्ध कर अपना व्यवसाय चलावें तो राजा बनना निरर्थक ही है। इतना ही क्यों? यदि ग्वालों और किसानों को राजा को और भी अधिक कर देना पड़े और राजा वणिग्जन से उनकी समस्त विक्रेय वस्तुओं पर और भी अधिक कर लें और उससे इष्टापूर्त करे तो उसके इष्टापूर्त का पुण्य तो नष्ट ही हो गया क्योंकि ऐसा राजा जो चोर-डाकुओं से

इष्टापूर्तविनाशाय तद्राज्ञश्चौरधर्मिणः ।
यद्यन्यैः पाल्यते लोकस्तद्वृत्त्यन्तरसंश्रितैः ॥६॥

गृह्णतो बलिषड्भागं नृपतेर्नरको ध्रुवम् ।
निरूपितमिदं राज्ञः पूर्वं रक्षणवेतनम् ॥७॥

अरक्षंश्चौरतश्चौर्यं तदेनो नृपतेर्भवेत् ।
तस्माद्यदि तपस्तप्त्वा प्राप्तो योगित्वमीप्सितम् ॥८॥

भुवः पालनसामर्थ्य-युक्त एको महीपतिः ।
पृथिव्यां शस्त्रधृङ्मान्यस्त्वहमेवर्द्धिसंयुतः ।
ततो भविष्ये नात्मानं करिष्ये पापभागिनम् ॥९॥

पुत्र उवाच—

तस्य तन्निश्चयं ज्ञात्वा मन्त्रिमध्यस्थितोऽब्रवीत् ।
गर्गो नाम महाबुद्धिर्मुनिश्रेष्ठो वयोऽतिगः ॥१०॥

यद्येवं कर्त्तुकामस्त्वं राज्यं सम्यक् प्रशासितुम् ।
ततो शृणुष्व मे वाक्यं कुरुष्व च नृपात्मज ॥११॥

---

लोगों की रक्षा न करे राजा नहीं। किन्तु एक प्रकार का चोर है। यदि दूसरे प्रकार की जीविका वाले व्यक्ति चोर-डाकुओं से लोगों की रक्षा करें और जो राजा हो वह कर के रूप में सब वस्तुओं का छठा भाग ले लिया करे, जैसा कि प्राचीन राजशास्त्र-कारों ने प्रजासंरक्षण-कार्य के लिये राजा का वेतन बताया है, तो यह निश्चित है कि ऐसा राजा नरक का भागी होगा। चोरों से प्रजा की रक्षा न करने के कारण चोरी का पाप राजा को लगता है। इसलिये यदि तपश्चरण करके मैं योगी बन जाऊँ जैसा कि मैं चाहता हूँ, तभी मैं इस भूलोक में एकमात्र पूर्णशक्तिसम्पन्न, शस्त्रास्त्र संचालन में सर्वमान्य तथा परम समृद्ध राजा हो सकूँगा। बिना योगसिद्ध हुये यों ही राजा बनकर मैं अपने आपको पाप का भागी नहीं बनाना चाहता ॥३-९॥

पुत्र ने कहा—

राजकुमार अर्जुन का ऐसा दृढ़ निश्चय जानकर मन्त्रिगण के मध्य में विराजमान महाबुद्धिमान् तथा वयोवृद्ध गर्ग नाम के एक महामुनि बोल पड़े—'राजकुमार ! यदि तुम इस प्रकार से राज्य का सुचारुरूप से प्रशासन करना चाहते हो तो मेरी बात सुनो और उसी के अनुसार काम करो।' सह्याद्रि की गुफा में रहने वाले परमैश्वर्यशाली दत्तात्रेय के पास जाओ और उनकी आराधना करो। ये दत्तात्रेय त्रिभुवन

दत्तात्रेयं महाभागं सह्यद्रोणीकृताश्रयम् ।
तमाराधय भूपाल ! पाति यो भुवनत्रयम् ॥१२॥

योगयुक्तं महाभागं सर्वत्र समदर्शिनम् ।
विष्णोरंशं जगद्धातुरवतीर्णं महीतले ॥१३॥

यमाराध्य सहस्राक्षः प्राप्तवान् पदमात्मनः ।
हृतं दुरात्मभिर्दैत्यैर्जघान च दितेः सुतान् ॥१४॥

अर्जुन उवाच—

कथमाराधितो देवैर्दत्तात्रेयः प्रतापवान् ।
कथञ्चापहृतं दैत्यैरिन्द्रत्वं प्राप वासवः ॥१५॥

गर्ग उवाच—

देवानां दानवानाञ्च युद्धमासीत् सुदारुणम् ।
दैत्यानामीश्वरो जम्भो देवानाञ्च शचीपतिः ॥१६॥

तेषाञ्च युध्यमानानां दिव्यः संवत्सरो गतः ।
ततो देवाः पराभूता दैत्या विजयिनोऽभवन् ॥१७॥

विप्रचित्तिमुखैर्देवा दानवैस्ते पराजिताः ।
पलायनकृतोत्साहा निरुत्साहा द्विषज्जये ॥१८॥

---

के पालक हैं, सदा योगयुक्त रहते हैं, सर्वत्र समदर्शी हैं, परमैश्वर्य सम्पन्न हैं और सच पूछो तो भूलोक में जगत् के विधाता भगवान् विष्णु के ही अंशावतार हैं। इन्हीं दत्तात्रेय की आराधना से इन्द्र ने देवराज का महनीय पद पाया था जिसे दुष्ट दैत्यों ने उससे छीन लिया था और इन्हीं की कृपा से इन्द्र ने दैत्यों का संहार भी किया था ॥१०-१४॥

अर्जुन ने पूछा—

मुनिराज! यह बताइये कि देवगण ने महाप्रतापी दत्तात्रेय की कैसे आराधना की और कैसे इन्द्र ने दैत्यों द्वारा छीने गये अपने देवेन्द्र-पद की प्राप्ति की ॥१५॥

गर्ग ने कहा—

एक बार देवों और दानवों में बड़ा भयङ्कर युद्ध छिड़ गया। उस समय दैत्यों का राजा जम्भ था और देवों के राजा इन्द्र थे। दोनों के आपस में लड़ते-लड़ते दिव्य संवत्सर का समय बीत गया अन्ततः देवगण पराजित हुए और दैत्यगण विजयी बने। विप्रचित्ति प्रमुख दानवों ने देवगण को परास्त कर दिया जिससे वे (देवगण) अपने शत्रु दानवों पर विजय पाने में हतोत्साहित हो गये और युद्ध-भूमि से पलायन में ही उत्साह

बृहस्पतिमुपागम्य दैत्यसैन्यवधेप्सवः ।
अमन्त्रयन्त सहिता बालखिल्यैस्तथर्षिभिः ॥१९।

बृहस्पतिरुवाच—

दत्तात्रेयं महात्मानमत्रेः पुत्रं तपोधनम् ।
विकृताचरणं भक्त्या सन्तोषयितुमर्हथ ॥२०।

स वो दैत्यविनाशाय वरदो दास्यते वरम् ।
ततो हनिष्यथ सुरा सहिता दैत्यदानवान् ॥२१।

गर्ग उवाच—

इत्युक्तास्ते तदा जग्मुर्दत्तात्रेयाश्रमं सुराः ।
ददृशुश्च महात्मानं तं ते लक्ष्म्या समन्वितम् ॥२२।

उद्गीयमानं गन्धर्वैः सुरापानरतं मुनिम् ।
ते तस्य गत्वा प्रणतिमवदन् साध्यसाधनम् ॥२३।

चक्रुः स्तवञ्चोपजह्रुर्भक्ष्यभोज्यस्रगादिकम् ।
तिष्ठन्तमनुतिष्ठन्ति यान्तं यान्ति दिवौकसः ॥२४।

---

दिखाने लगे। अन्ततः वे सभी देवगण दैत्यसेना के संहार की अभिलाषा लेकर बृहस्पति के पास पहुँचे और उन्होंने बालखिल्यों तथा ऋषियों के साथ बृहस्पति से मिलकर मन्त्रणा की ॥ १६-१९ ॥

**बृहस्पति बोले—**

हे देवगण! अत्रि मुनि के पुत्र, तपोधन, महात्मा दत्तात्रेय के पास आप लोग जांय और आपकी दृष्टि में उनका आचरण भले ही विकृत लगे, आप उन्हें अपनी आराधना से प्रसन्न करने का प्रयत्न करें। वे ही वरद हैं और दैत्य-विनाश के लिये वे ही आपको वर देंगे। तभी आप लोग मिलकर दैत्यों और दानवों का वध कर सकेंगे ॥ २०-२१ ॥

**गर्ग ने कहा—**

बृहस्पति के द्वारा ऐसा कहे जाने पर वे देवगण दत्तात्रेय के आश्रम पर गये और वहां उन्होंने साक्षात् लक्ष्मी के साथ विराजमान महात्मा दत्तात्रेय का दर्शन किया। महामुनि दत्तात्रेय की प्रसन्नता के निमित्त गन्धर्वगण उनकी स्तुति का गान गा रहे थे और दत्तात्रेय सुरापान में लगे थे। उनके समक्ष पहुँच कर देवों ने उन्हें साष्टाङ्ग प्रणाम किया और अपने कर्त्तव्य की सिद्धि के सम्बन्ध में उनसे निवेदन किया। देवगण ने भी उनकी स्तुति की और उनके लिये भक्ष्य-भोज्य तथा माल्यादि पदार्थ अर्पित किया। जब दत्तात्रेय बैठें तब देवगण भी बैठें तथा जब वे खड़े हों तो वे लोग भी खड़े हो जांय।

आराधयामासुरधः स्थितास्तिष्ठन्तमासने ।
स प्राह प्रणतान् देवान् दत्तात्रेयः किमिष्यते ।
मत्तो भवद्भिर्येनेयं शुश्रूषा क्रियते मम ॥२५॥

देवा ऊचुः—

दानवैर्मुनिशार्दूल ! जम्भाद्यैर्भूर्भुवादिकम् ।
हृतं त्रैलोक्यमाक्रम्य क्रतुभागाश्च कृत्स्नशः ॥२६॥
तद्वधे कुरु बुद्धिं त्वं परित्राणाय नोऽनघ ।
त्वत्प्रसादादभीप्सामः पुनः प्राप्तुं त्रिविष्टपम् ॥२७॥

दत्तात्रेय उवाच—

मद्यासक्तोऽहमुच्छिष्टो न चैवाहं जितेन्द्रियः ।
कथमिच्छथ मत्तोऽपि देवाः शत्रुपराभवम् ॥२८॥

देवा ऊचुः—

अनघस्त्वं जगन्नाथ न लेपस्तव विद्यते ।
विद्याक्षालनशुद्धान्तर्निविष्टज्ञानदीधिते ! ॥२९॥

---

इसी भांति जब दत्तात्रेय आसन पर आसीन हों तो ये लोग भी उनके सामने नीचे आसन जमा लें। इस प्रकार उन्होंने दत्तात्रेय की आराधना की। देवगण को उनके समक्ष नतमस्तक देख कर दत्तात्रेय ने उनसे पूछा कि वे उनसे क्या चाहते हैं ? जिसके लिये इस प्रकार की उनकी सेवा-शुश्रूषा की जा रही है॥ २२-२५ ॥

**देवगण बोले—**

हे मुनिराज ! जम्भप्रभृति दानवों ने हम पर आक्रमण करके भूलोक-भुवर्लोक और स्वर्लोक—तीनों लोकों को हमसे छीन लिया है और यज्ञ-याग में प्राप्त होनेवाले हमारे अंश भी छीन लिये हैं। हे परम पुनीत मुनिवर ! हमारी रक्षा करने के लिये आप उनके वध के सम्बन्ध में कुछ सोचें। आपकी कृपा से हम अपना छिना गया त्रैलोक्य पुनः प्राप्त करना चाहते हैं॥ २६-२७ ॥

**दत्तात्रेय बोले—**

देवगण ! आप स्वयं देख रहे हैं कि मैं मदिरापान में लगा हूँ, इस रमणी के संग रहते मैं उच्छिष्ट हूँ और मेरे इन्द्रियगण भी मेरे वश में नहीं। मुझ सरीखे व्यक्ति से आप कैसे आशा करते हैं कि आप अपने शत्रुओं को पराजित कर सकेंगे ? ॥ २८ ॥

**देवगण बोले—**

मुनिराज ! आप जगन्नाथ हैं, निष्पाप हैं, नित्यनिर्लिप्त हैं और आत्मज्ञान के कारण आपके विशुद्ध अन्तःकरण में ज्ञान की ज्योति जगमगा रही है॥ २९ ॥

दत्तात्रेय उवाच—

सत्यमेतत् सुरा विद्या ममास्ति समदर्शिनः ।
अस्यास्तु योषितः सङ्गादहमुच्छिष्टतां गतः ।।३०।

स्त्रीसम्भोगो हि दोषाय सातत्येनोपसेवितः ।
एवमुक्तास्ततो देवाः पुनर्वचनमब्रुवन् ।।३१।

देवा ऊचुः—

अनघेयं द्विजश्रेष्ठ जगन्माता न दुष्यते ।
यथांशुमाला सूर्य्यस्य द्विज-चाण्डालसङ्गिनी ।।३२।

गर्ग उवाच—

एवमुक्तस्ततो देवैर्दत्तात्रेयोऽब्रवीदिदम् ।
प्रहस्य त्रिदशान् सर्वान् यद्येतद्भवतां मतम् ।।३३।

तदाहूयासुरान् सर्वान् युद्धाय सुरसत्तमाः ।
इहानयत मद्दृष्टिगोचरं मा विलम्बत ।।३४।

मद्दृष्टिपातहुतभुक्-प्रक्षीणबलतेजसः ।
येन नाशमशेषास्ते प्रयान्ति मम दर्शनात् ।।३५।

---

**दत्तात्रेय ने कहा—**

देवगण ! आपने जो यह कहा कि मेरे पास आत्मविद्या है और मैं समदर्शी हूँ, वह सब ठीक ही कहा ; किन्तु इस नारी के संग-साथ रहने के कारण मैं उच्छिष्ट हो चुका हूँ। निरन्तर स्त्री-प्रसंग में आसक्ति तो बहुत बड़ा दोष है जो मुझ में चिपका हुआ है। उनकी ऐसी बात सुनकर देवगण पुनः अपनी बात कहने लगे ॥ ३०-३१ ॥

**देवगण बोले—**

द्विजराज ! यह देवी निष्पाप है, यह जगज्जननी है, इसमें कोई दोष नहीं। सूर्य की रश्मि, चाहे ब्राह्मण पर पड़े या चाण्डाल पर, सदा निष्पाप और निर्दुष्ट ही रहती है ॥ ३२ ॥

**गर्ग ने कहा—**

देवों के ऐसा कहने पर दत्तात्रेय हंस पड़े और उन्होंने उनसे यह कहा कि यदि वे ऐसा समझते हैं तो अविलम्ब असुरों को युद्ध के लिये ललकारें और उन्हें यहाँ मेरे समक्ष ले आवें। यहाँ आये दैत्यदानवों का तेज मेरे दृष्टिपात की अग्निज्वाला में नष्ट हो जायगा और उनपर मेरी दृष्टि पड़ते ही वे सब के सब नाश में मिल जायेंगे ॥ ३३-३५ ॥

गर्ग उवाच—

तस्य तद्वचनं श्रुत्वा देवैर्दैत्या महाबलाः ।
आहवाय समाहूता जग्मुर्देवगणान् रुषा ॥३६।

ते हन्यमाना दैतेयैर्देवा शीघ्रं भयातुराः ।
दत्तात्रेयाश्रमं जग्मुः समेताः शरणार्थिनः ॥३७।

तमेव विविशुर्दैत्याः कालयन्तो दिवौकसः ।
ददृशुश्च महात्मानं दत्तात्रेयं महाबलम् ॥३८।

वामपार्श्वस्थिताम्भिष्टामशेषजगतां शुभाम् ।
भार्य्याश्चास्य सुचार्वङ्गीं लक्ष्मीमिन्दुनिभाननाम् ॥३९।

नीलोत्पलाभनयनां पीनश्रोणिपयोधराम् ।
गदन्तीं मधुरां भाषां सर्वैर्योषिद्गुणैर्युताम् ॥४०।

ते तां दृष्ट्वाग्रतो दैत्याः साभिलाषा मनोभवम् ।
न शेकुरुद्धतं धैर्य्यान्मनसा वोढुमातुराः ॥४१।

त्यक्त्वा देवान् स्त्रियं तां तु हर्त्तुकामा हतौजसः ।
तेन पापेन मुह्यन्तः संशक्तास्ते ततोऽब्रुवन् ॥४२।

---

गर्ग ने आगे कहा—

दत्तात्रेय की यह बात सुनकर, देवों ने महाबली दैत्यों को युद्ध के लिये ललकारा और दैत्यगण भी क्रोध में तमतमाये देवों की ओर दौड़ पड़े। दैत्यों ने देवों को मारना शुरू किया और समस्त देवगण भयभीत होकर दत्तात्रेय की शरण लेने उनके आश्रम पर पहुँच गये। देवों को मौत के घाट उतारते दैत्यगण उसी आश्रम में प्रविष्ट हो गये और वहाँ उन्होंने महाबलशाली महात्मा दत्तात्रेय को देख लिया। साथ ही साथ उन्होंने उनके वामभाग में विराजमान, सर्वाङ्गसौन्दर्यमयी, चन्द्रमुखी और त्रैलोक्य की कल्याणकारिणी इष्टदेवी उनकी धर्म-पत्नी लक्ष्मी को भी देखा, जिसके नयन नील कमल की कान्तिवाले थे, जिसके स्तन-जघन माँसल होने के कारण मनोहर थे, जिसकी वाणी बड़ी मधुर थी और जो समस्त स्त्रीगुणों से सुशोभित थी। अपने सामने उसे देखते ही वे उसके प्रति आकृष्ट हो गये और इतने कामातुर हो गये कि अपना धैर्य खो बैठे और अपनी उद्धत कामचेष्टाओं को मन में दबाये रखने में असमर्थ हो गये। वे निस्तेज बन गये और देवों को छोड़ दिया। उनका मन उस रमणी का अपहरण करने में लग गया और उस महापाप से मोह में पड़े वे आपस में बोलने लगे कि यदि ऐसा

स्त्रीरत्नमेतत् त्रैलोक्ये सारं नो यदि वै भवेत् ।
कृतकृत्यास्ततः सर्वे इति नो भावितं मनः ।।४३।
तस्मात् सर्वे समुत्क्षिप्य शिविकायां सुरार्दनाः ।
आरोप्य स्वमधिष्ठानं नयाम इति निश्चिताः ।।४४।

गर्ग उवाच—

सानुरागास्ततस्ते तु प्रोक्ताश्चेत्थं परस्परम् ।
तस्य तां योषितं साध्वीं समुत्क्षिप्य स्मरार्दिताः ।।४५।
शिविकायां समारोप्य सहिता दैत्यदानवाः ।
शिरःसु शिविकां कृत्वा स्वस्थानाभिमुखं ययुः ।।४६।
दत्तात्रेयस्ततो देवान् विहस्येदमथाब्रवीत् ।
दिष्ट्या वर्द्धथ दैत्यानामेषा लक्ष्मीः शिरोगता ।
सप्त स्थानान्यतिक्रान्ता नवमन्यमुपैष्यति ।।४७।

देवा ऊचुः—

कथयस्व जगन्नाथ ! केषु स्थानेष्ववस्थिता ।
पुरुषस्य फलं किं वा प्रयच्छत्यथ नश्यति ।।४८।

---

रमणी रत्न, जो कि त्रैलोक्य में एक मात्र सार वस्तु है, उनके वश में हो जाय तो वे कृतार्थ हो जायेंगे। उन सबके मन में यही बात बस गयी। इसी कारणवश वे सभी असुर निश्चय कर लिये कि उस रमणी को पकड़ कर पालकी में चढ़ा कर अपने स्थान पर ले जाँय ॥ ३६-४४ ॥

**गर्ग ने और आगे कहा—**

उस रमणी के प्रति अनुरक्त, उसे अपहरण करने के सम्बन्ध में ही परस्पर बात-चीत करते हुए, कामाकुल वे दैत्य-दानव, सती-साध्वी दत्तात्रेय की पत्नी को उठा लिये और पालकी में बैठा कर अपने सिर पर पालकी उठाये अपने स्थान की ओर चल पड़े। दत्तात्रेय उनके इस कृत्य पर हंस पड़े और देवगण से बोले कि आप लोग अपना महाभाग्य मनावें कि यह लक्ष्मी अपने सात स्थान छोड़कर अब जो दैत्य-दानवों के सिर पर बैठ गयी है तो यह निश्चित है कि उसे छोड़कर दूसरे नये स्थान पर चली जायगी ॥ ४५-४७ ॥

**देवगण ने पूछा—**

मुनिराज ! आप जगन्नाथ हैं, कृपा कर यह बतायें कि लक्ष्मी किन-किन स्थानों पर रहती है और उन स्थानों पर उसके रहने से मनुष्य को क्या फल मिलता है और फिर कैसे अन्त में कहीं लुप्त हो जाती है ? ॥ ४८ ॥

दत्तात्रेय उवाच—

नृणां पदे स्थिता लक्ष्मीर्निलयं सम्प्रयच्छति ।
सक्थ्न्योश्च संस्थिता वस्त्रं तथा नानाविधं वसु ।।४९।

कलत्रञ्च गुह्यसंस्था क्रोडस्थापत्यदायिनी ।
मनोरथान् पूरयति पुरुषाणां हृदि स्थिता ।।५०।

लक्ष्मीर्लक्ष्मीवतां श्रेष्ठा कण्ठस्था कण्ठभूषणम् ।
अभीष्टबन्धुदारैश्च तथाश्लेषं प्रवासिभिः ।।५१।

मृष्टानुवाक्यलावण्यमाज्ञामवितथां तथा ।
मुखसंस्था कवित्वञ्च यच्छत्युदधिसम्भवा ।।५२।

शिरोगता सन्त्यजति ततोऽन्यं याति चाश्रयम् ।
सेयं शिरोगता चैतान् परित्यक्ष्यति साम्प्रतम् ।।५३।

प्रगृह्यास्त्राणि बध्यन्तां तस्मादेते सुरारयः ।
न भेतव्यं भृशञ्चैते मया निस्तेजसः कृताः ।
परदारावमर्षाच्च दग्धपुण्या हतौजसः ।।५४।

---

दत्तात्रेय ने उत्तर दिया—

मनुष्यों के पैर में रहने पर वह उन्हें आवास प्रदान करती हैं; जांघों पर रहने पर उन्हें वस्त्र तथा नाना प्रकार की धन सम्पदा देती है; गुह्यस्थान पर रहने पर उन्हें धर्मपत्नी देती है; गोद में रहने पर उन्हें पुत्र देती है; हृदय में रहने पर उनके मनोरथों की पूर्ति करती है; कण्ठ में रहने पर लक्ष्मीवान् लोगों की आराध्य वही उन्हें कण्ठाभरण देती है, उन्हें उनके प्रवासी इष्ट-मित्र, बन्धु-बान्धव एवं पत्नी से मिला देती है और साथ ही साथ उन्हें मधुर वचन, सौन्दर्य तथा अखण्डित अनुशासन की शक्ति देती है; मुख में रहने पर वही सागरसंभवा देवी उन्हें कवित्व शक्ति देती है और जब वह सिर पर जा बैठती है तब उन्हें छोड़ देती है और अन्यत्र चली जाती है। यही लक्ष्मी, जो अभी इन दैत्यदानवों के सिर पर बैठी है, इन्हें छोड़ देगी। इसलिए आप देवगण अपने-अपने अस्त्र धारण करें और इन असुरों का वध प्रारम्भ कर दें। आप लोग डरें नहीं; क्यों कि मैंने इन्हें सर्वथा निस्तेज बना दिया है। परनारी के अपहरण के महापाप से भी इन असुरों के पुण्य नाश में मिल गये हैं और इनका बल-वीर्य भी नष्ट हो गया है ॥ ४९-५४ ॥

गर्ग उवाच—

ततस्ते विविधैरस्त्रैर्वध्यमानाः सुरारयः ।
मूर्ध्नि लक्ष्म्या समाक्रान्ता विनेशुरिति नः श्रुतम् ।।५५।

लक्ष्मीश्चोत्पत्य सम्प्राप्ता दत्तात्रेयं महामुनिम् ।
स्तूयमाना सुरैः सर्वैर्दैत्यनाशान्मुदान्वितैः ।।५६।

प्रणिपत्य ततो देवा दत्तात्रेयं मनीषिणम् ।
नाकपृष्ठमनुप्राप्ता यथापूर्वं गतज्वराः ।।५७।

तथा त्वमपि राजेन्द्र ! यदीच्छसि यथेप्सितम् ।
प्राप्तुमैश्वर्य्यमतुलं तूर्णमाराधयस्व ताम् ।।५८।

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे 'गर्गवाक्यम्' नामाष्टादशोऽध्यायः ॥

---

गर्ग ने आगे की कथा कही—

इसके बाद जैसा कि हमने सुना है, देवगण ने अपने नाना प्रकार के अस्त्रों से दैत्य-दानवों का वध करना प्रारम्भकर दिया और सिर पर लक्ष्मी के बैठ जाने के कारण सभी दैत्य-दानव नष्ट हो गये। क्षणभर में लक्ष्मी दैत्य-दानवों के सिर छोड़ कर महामुनि दत्तात्रेय के पास आ पहुँची और दैत्यदानवों के विनाश से प्रसन्न समस्त देवगण उसकी स्तुति करने लगे। देवगण ने महामनीषी दत्तात्रेय का अभिवादन किया और यथापूर्व समस्त क्लेश निर्मुक्त होकर स्वर्गलोक में चले गये। इसलिए, राजकुमार ! यदि तुम भी अपनी इच्छा के अनुसार अपने लिए अतुल ऐश्वर्य प्राप्त करना चाहते हो, तो अविलम्ब उन्हीं महामुनि दत्तात्रेय की आराधना में लग जाओ ॥ ५५-५८ ॥



## पर्यालोचन

(क) मार्कण्डेयपुराण के १० वें अध्याय से जो 'पिता-पुत्र-संवाद' प्रकरण प्रारम्भ होता है, उसी से सम्बद्ध १८वां अध्याय है। इस अध्याय को 'गर्गवाक्य' नामक अध्याय कहते हैं। प्राचीन भारत के सांस्कृतिक इतिहास में ऋषि भारद्वाज के पुत्र गर्ग एक वैदिक ऋषि हो चुके हैं, जिन्हें ऋग्वेद के छठें मण्डल के ४७ वें सूक्त के मन्त्रों का द्रष्टा कहा गया है। इस सूक्त में ३१ मन्त्र हैं, जिनमें देवराज इन्द्र के प्रिय सोमरस के माहात्म्य का बड़ा विशद निरूपण है। उदाहरण के लिए पहला ही मन्त्र देखिये—

'स्वादुष्किलायं मधुमाँ उतायं तीव्रः किलायं रसवां उतायम्।
उतो न्वस्य पपिवांसमिन्द्रं न कश्चन सहत आहवेषु॥

संस्कृत काव्यशास्त्र में जिस अलङ्कार को 'स्वभावोक्ति' अलङ्कार कहते हैं, उसका यह उपर्युक्त सोमरस-स्वभाव-वर्णनात्मक मन्त्र बड़ा सुन्दर उदाहरण है। सोमरस के पान का प्रेमी ऋषि ही इस प्रकार का सोम-वर्णन कर सकता है। वैदिक यज्ञ-यागों के सोमरस का उत्तराधिकार सम्भवतः तान्त्रिक अर्चन-पूजन में सुरा को प्राप्त है। इस आधार पर यह कल्पना अनर्गल नहीं प्रतीत होती कि वैदिक युग में दक्षिण-मार्ग और वाममार्ग में कोई विरोध नहीं था। ये दोनों आकार अथवा मार्ग एक ही सिक्के के दो पहलू थे। इनका आत्यन्तिक पार्थक्य कालान्तर में हुआ है। इन्द्र के स्तवन और इन्द्रशक्ति के स्तवन में कोई भेद नहीं। सोमरस इन्द्र की शक्ति का एक प्रतीक है।

महर्षि पाणिनि ने अपनी अष्टाध्यायी (४.१.१०५) के सूत्र 'गर्गादिभ्यो यञ्' में सम्भवतः इन्हीं वैदिक गर्ग ऋषि और इनकी वंश-परम्परा की स्मृति सुरक्षित रखी है। अग्निष्टोम याग में, जो कि वैदिक याग है, तीन दिन में सोम सवन को समाप्ति वाले निम्नलिखित पांच अहीन सत्र परिगणित हैं—१. गर्ग-त्रिरात्र, २. वैद, ३. छन्दोम, ४. अन्तर्वसु, और ५. पराक। इनमें गर्गत्रिरात्र संम्भवतः वैदिक गर्ग ऋषि द्वारा ही प्रवर्तित सत्र है, जिसका ताण्ड्य-ब्राह्मण (२०.१४-१६, २१.१.८) में उल्लेख है। इस प्रकार प्राचीन वेदवाङ्मय तथा वेदोत्तर वैदिक और लौकिक वाङ्मय के कोश में महर्षि गर्ग की स्मृति सुरक्षित दिखायी देती है।

महर्षि गर्ग ने ही इस सूक्त के १८ वें मन्त्र में इन्द्र की 'माया' का दर्शन और वर्णन किया है। वैदिक वाङ्मय में सर्वप्रथम 'माया' का दर्शन सम्भवतः महर्षि गर्ग की भावना-दृष्टि ने किया है। 'माया' के अपृथक् सिद्ध सम्बन्ध से इन्द्र के वैश्वरूप्य का प्रथम दर्शन महर्षि गर्ग ने ही किया है, जैसा कि ऋग्वेद के निम्नलिखित मन्त्र (६.४७.१८) के अर्थरहस्य से स्पष्ट है—

रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव तदस्य रूपं प्रतिचक्षणाय।
इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते युक्ता ह्यस्य हरयः शता दश॥

मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय में जिस महामुनि गर्ग और उनके आदेश-उपदेश का उल्लेख है, जिसके कारण इस अध्याय का नाम 'गर्ग-वाक्य' है, वे संभवतः वैदिक गर्ग ऋषि के ही सहस्रों वर्षों तक चलनेवाले विद्यावंश के अवतंस प्रतीत होते हैं। मार्कण्डेयपुराण के ये गर्ग मुनि, जो हैहयराज कृतवीर्य के राजपुरोहित के रूप में

वर्णित हैं, जिन्होंने कृतवीर्य के दिवंगत हो जाने पर उसके पुत्र राजकुमार अर्जुन को, जो विना योगयुक्त हुए राजा बनने का इच्छुक नहीं है, योगविद्या को प्राप्ति के लिये अवधूत-कुलनायक विष्णुमूर्ति दत्तात्रेय के शरण-वरण का आदेश-उपदेश दिया है। इससे मार्कण्डेयपुराण में वर्णित गर्ग मुनि और अवधूतकुलनायक दत्तात्रेय की समसामयिकता की कल्पना को बल मिलता है। दत्तात्रेय अवधूतमत अथवा अघोरमत के प्रवर्तक माने जाते हैं। इसीलिये मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय में भी दत्तात्रेय की लोकोत्तर सिद्धि-समृद्धि का संक्षिप्त; किन्तु सुन्दर निरूपण किया गया है। 'गर्ग' नाम के और भी प्राचीन तत्त्ववेत्ता ज्योतिर्विद् ऋषि-मुनि हो चुके हैं; किन्तु मार्कण्डेयपुराण के गर्ग इन सबसे भिन्न प्रतीत होते हैं। गर्ग मुनि ने राजकुमार अर्जुन को दत्तात्रेय के व्यक्तित्व की जो विशेषताएँ बतायी हैं, उनमें ब्रह्मवेदिता और समदर्शिता का स्थान सर्वोपरि है। दत्तात्रेय की विकृताचारचेष्टा तथा अलोकसामान्यसिद्धि का भी यहाँ वर्णन है, जो कि विष्णु के अंशावतार होने के नाते उनकी माया की महिमा का वर्णन-सा लगता है।

(ख) कृतवीर्यपुत्र अर्जुन राजा बनने में जो अनिच्छा प्रकट करता है, उसका कारण मानवधर्मशास्त्र और मनुस्मृति में प्रतिपादित दस काम-समुत्थ और दस क्रोध-समुत्थ राज-व्यसन हैं, जो जितेन्द्रियता से ही परास्त हो सकते हैं। जितेन्द्रियता की सिद्धि स्वयं एक कठोर तपस्या है, जिसके लिये राजा को निरन्तर प्रयत्नशील रहना पड़ता है। मनुस्मृति के निम्नलिखित श्लोक (७.४४) में इस 'राजयोग' का स्पष्ट संकेत है—

'इन्द्रियाणां जये योगं समातिष्ठेद्दिवानिशम्।
जितेन्द्रियो हि शक्नोति वशे स्थापयितुं प्रजाः॥

(ग) सुचारुरूप से राज्य-सञ्चालन के निमित्त प्रजा द्वारा देय कर के निर्धारण के सम्बन्ध में मनुस्मृति (७.१२८-१३२) के निम्नलिखित वचन ध्यान देने योग्य हैं; क्योंकि इन्हीं के आधार पर मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय के ३ से ७ श्लोकों के अभिप्राय स्पष्ट होते हैं—

'यथा फलेन युज्येत राजा कर्ता च कर्मणाम्।
तथाऽवेक्ष्य नृपो राष्ट्रं कल्पयेत् सततं करान्॥
यथाल्पाल्पमदन्त्याद्यं वार्योकोवत्सषट्पदाः।
तथाल्पाल्पो गृहीतव्यो राष्ट्राद्राज्ञाब्दिकः करः॥
पञ्चाशद्भाग आदेयो राज्ञा पशुहिरण्ययोः।
धान्यानामष्टमो भागः षष्ठो द्वादश एव वा॥
आददीताथ षड्भागं द्रुमांसमधुसर्पिषाम्।
गन्धौषधिरसानाञ्च पुष्पमूलफलस्य च॥
पत्रशाकतृणानाञ्च चर्मणां वैदलस्य च।
मृन्मयानां च भाण्डानां सर्वस्याश्ममयस्य च॥'

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'गर्गवाक्य' नामक १८वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त॥

—:०:—

# एकोनविंशोऽध्यायः

पुत्र उवाच—

इत्यृषेर्वचनं श्रुत्वा कार्त्तवीर्य्यो नरेश्वरः ।
दत्तात्रेयाश्रमं गत्वा तं भक्त्या समपूजयत् ॥१॥
पादसंवाहनाद्येन मध्वाद्याहरणेन च ।
स्रक्चन्दनादिगन्धाम्बु-फलाद्यानयनेन च ॥२॥

तथान्नसाधनैस्तस्य उच्छिष्टापोहनेन च ।
परितुष्टो मुनिर्भूपं तमुवाच तथैव सः ॥३॥
यथैवोक्ताः पुरा देवा मद्यभोगादिकुत्सनम् ।
स्त्री चेयं मम पार्श्वस्थेत्येतद्भोगाच्च कुत्सितम् ॥४॥
सदैवाहं न मामेवमुपरोद्धुं त्वमर्हसि ।
अशक्तमुपकाराय शक्तमाराधयस्व भोः ॥५॥

---

पुत्र ने कहा—

गर्ग ऋषि की ये बातें सुनकर हैहयराज कृतवीर्य के पुत्र राजकुमार अर्जुन दत्तात्रेय के आश्रम पर गये और बड़ी श्रद्धा-भक्ति के साथ उनके पैर दबाने, उनके लिये मदिरादि लाने, उनके उपभोग के निमित्त माला-चन्दन-सुगन्ध सामग्री, जल तथा फल आदि की व्यवस्था करने, उनके भोज्य पदार्थ पकाने और उनके जूठन उठाने आदि नानाप्रकार के सेवाकार्यों से उनकी अर्चा-पूजा में लगे रहे। उनकी इस सेवा से मुनिराज दत्तात्रेय बड़े प्रसन्न हुए और उन्होंने उनसे वही बात कही, जो पहले देवगण से कही थी। अर्थात् उन्होंने यह कहा कि मद्यपायी होने के नाते वे निन्दा के पात्र हैं, सदा स्त्री के संग रहने और स्त्री-प्रसङ्ग के कारण घृणा के योग्य हैं और इसलिए कोई भी परोपकार कार्य करने में अशक्त हैं। इसलिए अच्छा हो कि किसी सशक्त महापुरुष की सेवा करो और उन जैसे अशक्त व्यक्ति से अपने कार्य-साधन के लिये आग्रह न करो ॥ १-५ ॥

जड उवाच—

तेनैवमुक्तो मुनिना स्मृत्वा गर्गवचश्च तत् ।
प्रत्युवाच प्रणम्यैनं कार्त्तवीर्य्यार्ज्जुनस्तदा ॥६।

अर्जुन उवाच—

किं मां मोहयसे देव ! स्वां मायां समुपाश्रितः ।
अनघस्त्वं तथैवेयं देवी सर्वभवारणिः ॥७।

इत्युक्तः प्रीतिमान् देवस्ततस्तं प्रत्युवाच ह ।
कार्त्तवीर्य्यं महाभागं वशीकृतमहीतलम् ॥८।

वरं वृणीष्व गुह्यं मे यत् त्वया समुदीरितम् ।
तेन तुष्टिः परा जाता त्वय्यद्य मम पार्थिव ॥९।

ये च मां पूजयिष्यन्ति गन्धमाल्यादिभिर्नराः ।
मांसमद्योपहारैश्च मिष्टान्नैश्चाज्यसंयुतैः ॥१०।

लक्ष्मीसमेतं गीतैश्च ब्राह्मणानां तथार्च्चनैः ।
वाद्यैर्मनोरमैर्वीणा-वेणु-शंखादिभिस्तथा ॥११।

---

**जड ने कहा—**

दत्तात्रेय मुनि के द्वारा ऐसा कहे जाने पर कृतवीर्य-पुत्र राजकुमार अर्जुन को गर्ग ऋषि की बातों की स्मृति हुई और उसने नतमस्तक होकर उनसे निवेदन किया ॥ ६ ॥

**राजकुमार अर्जुन ने कहा—**

मुनिराज ! आप तो साक्षात् देव हैं, जो नित्य निष्पाप होता है और आपकी सङ्गिनी देवी है, जो साक्षात् जगन्माता है, क्योंकि उसी अरणी से यह समस्त जीव-लोकरूपी अग्नि निकली है। आप अपनी माया का आश्रय लेकर मुझे न भटकायें। राजकुमार ने जब यह सब कहा तब दत्तात्रेय बड़े प्रसन्न हुए और उन्होंने महाभाग्य-शाली, भूलोक को वशवर्ती बनाने में समर्थ कृतवीर्य-पुत्र अर्जुन से कहा—'राजकुमार ! वर माँगो, क्योंकि तुमने जो बात कही है, वह मेरे रहस्य की बात है, जिससे मैं तुम पर बहुत प्रसन्न हूँ। वस्तुतः तुम सरीखे जो लोग भी गन्ध-माल्यप्रभृति पूजोपकरणों से मद्य-मांसप्रभृति उपहारों से, घृतपक्व मधुर भक्ष्य-भोज्यों से, संगीतायोजनाओं से, ब्राह्मणपूजनों से तथा मनोहर वीणा-वेणु-शंखप्रभृति वाद्य-वादनों से लक्ष्मी समेत

तेषामहं परां तुष्टिं पुत्रदारधनादिकम् ।
प्रदास्याम्यवघातश्च हनिष्याम्यवमन्यताम् ॥१२॥
स त्वं वरय भद्रं ते वरं यन्मनसेप्सितम् ।
प्रसादसुमुखस्तेऽहं गुह्यनामप्रकीर्त्तनात् ॥१३॥

कार्त्तवीर्य्य उवाच—

यदि देव प्रसन्नस्त्वं तत् प्रयच्छर्द्धिमुत्तमाम् ।
यया प्रजाः पालयेऽहं न चाधर्ममवाप्नुयाम् ॥१४॥
परानुसरणे ज्ञानमप्रतिद्वन्द्वतां रणे ।
सहस्रमाप्तुमिच्छामि बाहूनां लघुतागुणम् ॥१५॥
असङ्गा गतयः सन्तु शैलाकाशाम्बु-भूमिषु ।
पातालेषु च सर्वेषु वधश्चाप्यधिकान्नरात् ॥१६॥
तथोन्मार्गप्रवृत्तस्य चास्तु सन्मार्गदेशकः ।
सन्तु मेऽतिथयः श्लाघ्या वित्तदाने तथाक्षये ॥१७॥
अनष्टद्रव्यता राष्ट्रे ममानुस्मरणेन च ।
त्वयि भक्तिर्ममैवास्तु नित्यमव्यभिचारिणी ॥१८॥

---

मेरी आराधना करेंगे, उन्हें मैं पुत्र-स्त्री-धन-सम्पत्ति प्रभृति सुख साधनों से सम्पन्न कर दूँगा और उनकी अवहेलना करनेवालों के प्रहारों को नष्ट कर दूँगा। इसलिए तुम अपना अभीष्ट वर माँगो, तुम्हारा कल्याण हो, मेरा रहस्य-प्रकाशन करने के कारण मैं तुम पर अत्यन्त प्रसन्न हूँ॥ ७-१३ ॥

**राजकुमार अर्जुन ने कहा—**

मेरे देवता! यदि आप मुझ पर प्रसन्न हैं तो मुझे ऐसी ऋद्धि-सिद्धि से सम्पन्न करें, जिससे मैं प्रजाजन का पालन कर सकूँ और राज-कार्य में मुझसे कोई अधर्माचरण न हो। आपकी कृपा हो तो मैं यह वर माँगूगा कि लोगों के मन को बात जानने में मुझे ज्ञान-शक्ति प्राप्त हो, संग्राम में मेरा कोई प्रतिस्पर्धी न हो, मैं सहस्रबाहु हो जाऊँ, जिससे मुझ में एक सहस्र भुजाओं की वीर्यस्फूर्ति का संचार हो, पर्वत-आकाश-समुद्र, पृथिवी तथा पाताललोक सर्वत्र मेरी गति अप्रतिहत बनी रहे, यदि मेरा वध हो तो मुझसे अधिक बलशाली योद्धा से ही हो, यदि मैं कुमार्ग में प्रवृत्त होने लगूँ तो मुझे सन्मार्ग-दर्शन मिले, यदि मेरे पास अतिथि आवें तो वे ऐसे हों जो अनवरत धनदान करने के कारण लोक में प्रशंसा के पात्र हों, मेरे नाम के अनुस्मरण से मेरे राष्ट्र के प्रजाजन की धन-सम्पत्ति में कोई कमी न आवे, और अन्त में यही वर माँगता हूँ कि आप में मेरी नैष्ठिक श्रद्धा-भक्ति निरन्तर बनी रहे॥ १४-१८ ॥

दत्तात्रेय उवाच—

यत्र ते कीर्त्तिताः सर्वे तान् वरान् समवाप्स्यसि ।
मत्प्रसादाच्च भविता चक्रवर्त्ती त्वमीश्वरः ॥१९॥

जड उवाच—

प्रणिपत्य ततस्तस्मै दत्तात्रेयाथ सोऽर्ज्जुनः ।
आनाय्य प्रकृतीः सम्यगभिषेकमगृह्णत ॥२०॥

आघोषयामास तदा स्थितो राज्ये स हैहयः ।
दत्तात्रेयात् परामृद्धिमवाप्यातिबलान्वितः ॥२१॥

अद्यप्रभृति यः शस्त्रं मामृतेऽन्यो ग्रहीष्यति ।
हन्तव्यः स मया दस्युः परहिंसारतोऽपि वा ॥२२॥

इत्याज्ञप्तेन तद्राष्ट्रे कश्चिदायुधधृङ्नरः ।
तमृते पुरुषव्याघ्रं बभूवोरुपराक्रमः ॥२३॥

स एव ग्रामपालोऽभूत् पशुपालः स एव च ।
क्षेत्रपालः स एवासीद् द्विजातीनाञ्च रक्षिता ॥२४॥

---

**दत्तात्रेय बोले—**

राजकुमार ! तुमने वररूप में मुझसे जो-जो मांगा है, वह सब तुम्हें मिलेगा। मेरी कृपा से तुम चक्रवर्ती सम्राट् हो जाओगे ॥ १९ ॥

**जड ने आगे कहा—**

उसके बाद, कार्तवीर्य अर्जुन ने महामुनि दत्तात्रेय को प्रणाम किया और अपने समस्त प्रजावर्ग को आमन्त्रित कर विधिवत् अपना राज्याभिषेक करवाया। दत्तात्रेय से असाधारण ऋद्धि-सिद्धि पाकर वह अत्यधिक बल-वीर्यशाली हो गया और उसने अपने राज्य में यह घोषणा करवायी कि आज से उसके अतिरिक्त जो भी शस्त्र-धारण किये चोर-डाकू मिले, जो किसी की हत्या करने पर उतारू दिखायी दे, उसे मृत्यु-दण्ड दिया जायेगा। राजाज्ञा की इस उद्घोषणा के बाद उस पुरुषसिंह अर्जुन को छोड़कर कोई भी मनुष्य शस्त्र-धारण न कर सका और न किसी प्रकार के साहसिक दुष्कृत्य में प्रवृत्त हो सका। वही अपने राज्य के समस्त ग्रामों का रक्षक, समस्त पशुधन का रक्षक, समस्त कृषि-क्षेत्र का रक्षक, समस्त द्विजगण का रक्षक, समस्त तपस्विजन का रक्षक तथा वाणिज्य-व्यवसाय के लिये सुदूर स्थानों की यात्रा पर निकले वणिग्जनसमूह का संरक्षक था। इसके अतिरिक्त वही दस्यु-हिंस्र पशु-

पुत्रावूचतुः—

इत्युक्त्वा सा परिष्वज्य स्वसखीं तं नमस्य च ।
जगाम दिव्यया गत्या यथाभिप्रेतमात्मनः ॥७८॥

सोऽपि शत्रुजितः पुत्रस्तामारोप्य तुरङ्गमम् ।
निर्गन्तुकामः पातालाद्विज्ञातो दनुसम्भवैः ॥७९॥

ततस्तैः सहसोत्क्रुष्टं ह्रियते ह्रियतेऽति वै ।
कन्यारत्नं यदानीतं दिवः पातालकेतुना ॥८०॥

ततः परिघ-निस्त्रिंश-गदा-शूल-शरायुधम् ।
दानवानां बलं प्राप्तं सह पातालकेतुना ॥८१॥

तिष्ठ तिष्ठेति जल्पन्तस्ते तदा दानवोत्तमाः ।
शरवर्षैस्तथा शूलैर्ववर्षुर्नृपनन्दनम् ॥८२॥

स च शत्रुजितः पुत्रस्तदस्त्राण्यतिवीर्य्यवान् ।
चिच्छेद शरजालेन प्रहसन्निव लीलया ॥८३॥

क्षणेन पातालतलमसिशक्त्यृष्टिशायकैः ।
छिन्नैः सञ्छन्नमभवदृतध्वजशरोत्करैः ॥८४॥

---

नागकुमारों ने कहा—

यह सब कहने के बाद कुण्डला अपनी सखी मदालसा के गले मिली और राजकुमार का अभिवादन किया। तदनन्तर, अपनी इच्छा के अनुसार वह दिव्यगति से वहाँ से चल पड़ी ॥ ७८ ॥

शत्रुजित् का पुत्र वह राजकुमार भी मदालसा को अपने घोड़े पर बैठाकर पाताललोक से प्रस्थान करने के लिये तैयार हुआ; किन्तु दानवगण को उसकी यह गतिविधि पता चल गयी ॥ ७९ ॥

सहसा दानवगण में हो-हल्ला मच गया कि पातालकेतु के द्वारा स्वर्गलोक से लायी गयी कन्यारत्न मदालसा का अपहरण हो रहा है ॥ ८० ॥

अविलम्ब वहाँ पातालकेतु के साथ परिघ-खड्ग-गदाशूल और धनुष-बाणादि आयुधों से सन्नद्ध दानव-सेना पहुँच गयी। उसके बाद ही 'ठहर-ठहर' की चिल्लाहट के साथ बड़े-बड़े दानववीरों ने राजकुमार पर बाणों और शूलों की वर्षा प्रारम्भ कर दी। शत्रुजित् का वह पुत्र महाबलशाली राजकुमार कुवलयाश्व भी हँसते-हँसते, अनायास, अपने बाणों से दानवों के चलाये अस्त्र-शस्त्रों को काटने लगा। क्षणभर में ही पाताल भूमि राजकुमार कुवलयाश्व ऋतध्वज के बाण प्रहारों से छिन्न-भिन्न किये गये दानव-सैन्य के खड्ग, शक्ति, ऋष्टि तथा बाणादि अस्त्र-शस्त्रों से आच्छन्न हो गयी।

ततोऽस्त्रं त्वाष्ट्रमादाय चिक्षेप प्रति दानवान् ।
तेन ते दानवाः सर्वे सह पातालकेतुना ॥८५॥

ज्वालामालातितीव्रेण स्फुटदस्थिचयाः कृताः ।
निर्दग्धाः कापिलं तेजः समासाद्येव सागराः ॥८६॥

ततः स राजपुत्रोऽश्वी निहत्यासुरसत्तमान् ।
स्त्रीरत्नेन समं तेन समागच्छत् पितुः पुरम् ॥८७॥

प्रणिपत्य च तत् सर्वं स तु पित्रे न्यवेदयत् ।
पातालगमनञ्चैव कुण्डलायाश्च दर्शनम् ॥८८॥

तद्वन्मदालसाप्राप्तिं दानवैश्चापि सङ्गरम् ।
वधञ्च तेषामस्त्रेण पुनरागमनं तथा ॥८९॥

इति श्रुत्वा पिता तस्य चरितं चारुचेतसः ।
प्रीतिमानभवच्चेदं परिष्वज्याह चात्मजम् ॥९०॥

सत्पात्रेण त्वया पुत्र तारितोऽहं महात्मना ।
भयेभ्यो मुनयस्त्राता येन सद्धर्मचारिणः ॥९१॥

---

उसके बाद राजकुमार ने दानवों को लक्ष्य बना कर 'त्वाष्ट्र' नामक भयंकर अस्त्र चलाया और तत्क्षण अतितीव्र संतापदायक अग्निज्वाला से जाज्वल्यमान उस अस्त्र से पातालकेतु समेत समस्त दानवदल उसी प्रकार जल गया और उनकी चटकती हड्डियों की ढेर लग गयी, जिस प्रकार महर्षि कपिल के तेज से कभी पहले समुद्र की जलराशि जल गयी थी। उसके बाद वह अश्वारूढ़ राजकुमार दानव सेनानायकों का संहार कर रमणीरत्न मदालसा को साथ लिये अपने पिता की राजधानी में पहुँच गया। वहाँ उसने अपने पिता को प्रणाम किया और उन्हें समस्त वृत्तान्त, जैसे कि पाताल-गमन, कुण्डलादर्शन, मदालसा-प्राप्ति, दानवगण के साथ युद्ध, अस्त्र प्रहार से दानववध तथा पुनः राजधानी में पदार्पण आदि से अवगत करा दिया॥ ८१-८९॥

उसके पिता महाराज शत्रुजित् अपने सुचरित्र पुत्र राजकुमार ऋतध्वज का यह सब चरित्रवृत्तान्त सुनकर बड़े प्रसन्न हुए और उसका आलिङ्गन करते हुए उससे कहने लगे॥ ९०॥

मेरे पुत्र ! तुम वस्तुतः सत्पात्र हो, वस्तुतः महापुरुष हो। तुमने सद्धर्माचरण में निरत मुनिजन का दानवभय दूर कर मेरा वस्तुतः उद्धार कर दिया। मेरे शूर-वीर

मत्पूर्वैः ख्यातिमानीतं मया विस्तारितं पुनः ।
पराक्रमवता वीर त्वया तद्बहुलीकृतम् ॥९२॥

यदुपात्तं यशः पित्रा धनं वीर्य्यमथापि वा ।
तन्न हापयते यस्तु स नरो मध्यमः स्मृतः ॥९३॥

तद्वीर्य्यादधिकं यस्तु पुनरन्यत् स्वशक्तितः ।
निष्पादयति तं प्राज्ञाः प्रवदन्ति नरोत्तमम् ॥९४॥

यः पिता समुपात्तानि धनवीर्य्ययशांसि वै ।
न्यूनतां नयति प्राज्ञास्तमाहुः पुरुषाधमम् ॥९५॥

तन्मया ब्राह्मणत्राणं कृतमासीद्यथा त्वया ।
पातालगमनं यच्च यच्चासुरविनाशनम् ॥९६॥

एतदप्यधिकं वत्स तेन त्वं पुरुषोत्तमः ।
तद्धन्योऽस्म्य बाल त्वमहमेव गुणाधिकम् ॥९७॥

त्वां पुत्रमीदृशं प्राप्य श्लाघ्यः पुण्यवतामपि ।
न स पुत्रकृतां प्रीतिं मन्ये प्राप्नोति मानवः ॥९८॥

पुत्रेण नातिशयितो यः प्रज्ञादानविक्रमैः ।
धिग्जन्म तस्य यः पित्रा लोके विज्ञायते नरः ॥९९॥

---

पुत्र ! तुमने मेरे राजवंश के यश को, जिसे मेरे पूर्वजों ने अर्जित किया था और मैंने विस्तृत किया था, अपने पराक्रम से चतुर्दिक् व्याप्त बना दिया। उस पुरुष को मध्यम-कोटि का माना जाता है जो पिता द्वारा उपार्जित यश, धन और वीर्य-बल का क्षय नहीं होने देता। किन्तु वह पुरुष तो महापुरुष कहा जाता है, जो अपने पिता-पितामह के बल-वीर्य से बढ़े-चढ़े अपने बल-वीर्य से यश का अर्जन करता है। बुद्धिमान् लोग उस पुरुष को तो पुरुषाधम कहते हैं, जो पिता से उत्तराधिकार में मिले धन, वीर्य और यश के ह्रास का कारण होता है। तुम्हारी भाँति मैंने भी ब्राह्मणों का त्राण किया था, किन्तु तुमने तो पातालविजय और असुर-संहार सरीखे अनेक महान् कार्य कर दिखाये, जिनके कारण तुम मुझसे बढ़कर महापुरुष हो गये। धन्य हो तुम। मेरे बच्चे ! मुझसे बढ़े-चढ़े शौर्य-वीर्यादि गुणों से युक्त तुम जैसा पुत्र पाकर मैं भी पुण्यात्मा लोगों की श्लाघा का पात्र हो गया। वह पिता, जैसा मेरा विचार है, उस पुत्र से उतना प्रसन्न नहीं होता, जो अपने बुद्धिबल- दान और वीर्यपराक्रम से उससे (पिता से) आगे नहीं बढ़ जाता। वस्तुतः उस पुत्र के जन्म को धिक्कार है, जो लोक में अपने पिता के कारण प्रख्यात होता है ॥ ९१-९९ ॥

यः पुत्रात् ख्यातिमभ्येति तस्य जन्म सुजन्मनः ।
आत्मना ज्ञायते धन्यो मध्यः पितृपितामहैः ।।१००।

मातृपक्षेण मात्रा च ख्यातिमेति नराधमः ।
तत् पुत्र धनवीर्य्यैस्त्वं विवर्द्धस्व सुखेन च ।।१०१।

गन्धर्वतनया चेयं मा त्वया वै वियुज्यताम् ।
इति पित्रा बहुविधं प्रियमुक्तः पुनः पुनः ।।१०२।

परिष्वज्य स्वमावासं सभार्य्यः स विसर्जितः ।
स तया भार्य्यया सार्द्धं रेमे तत्र पितुः पुरे ।।१०३।

अन्येषु च तथोद्यान-वन-पर्वतसानुषु ।
श्वश्रू-श्वशुरयोः पादौ प्रणिपत्य च सा शुभा ।
प्रातः प्रातस्ततस्तेन सह रेमे सुमध्यमा ।।१०४।

।। इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे कुवलयाश्वीये मदालसापरिणयनं नामैकविंशोऽध्यायः ।।

---

जो पिता अपने पुत्र के सुयश से यशस्वी होता है, उसका जन्म वस्तुतः धन्याति-धन्य है। जो पिता अपने बुद्धि, विक्रमादि से प्रसिद्धि पाता है, वह धन्य है और जो पिता अपने पितामह के सुयश से ख्याति पाता है, वह मध्यम श्रेणी में गिना जाता है। किन्तु वह मनुष्य तो नराधम है, जो अपनी माता तथा अपने ननिहाल की ख्याति से ख्याति पाता है। मेरे पुत्र ! मेरा आशीर्वाद है कि तुम धन-समृद्धि, बल-वीर्य तथा सुख-सम्पत्ति से उत्तरोत्तर संपन्न होते रहो और तुम्हारी पत्नी इस गन्धर्व-राजकुमारी का तुमसे कभी वियोग न हो। इस प्रकार पिता महाराज शत्रुजित् ने अपने पुत्र कुवलयाश्व ऋतध्वज के लिये बार-बार अनेकानेक प्रेम भरे वचन कहे, उसे गले लगाया और उसकी पत्नी के साथ उसे उसके भवन के लिये विसर्जित किया। राजकुमार कुवलयाश्व भी अपनी उस प्रियपत्नी के साथ अपने पिता की राजधानी में राजभवन में रमण करने लगा और साथ ही साथ उद्यानों, वनों तथा पर्वतशिखरों में विहार करने लगा। उसकी पत्नी मदालसा भी प्रतिदिन प्रातःकाल अपने सास-ससुर के चरणों की वन्दना करने लगी ।। १००-१०४ ।।



## पर्यालोचन

(क) पिछले अध्याय में राजकुमार ऋतध्वज कुवलयाश्व की जो कथा है, उसी का अग्रिम अंश इस २१वें अध्याय में है। इस अध्याय में गालव मुनि के साथ कुवलयाश्व का उनके आश्रम में आगमन, आश्रम में कुवलयाश्व के निवासकाल में शूकररूपधारी दानव का उत्पात, कुवलयाश्व के द्वारा शूकर दानव का पीछा करना, शूकर दानव का पातालगामी गर्त में गिरना, कुवलयाश्व का उसे पीछा करते पाताललोक में पहुँचना, दानव राजकुमार पातालकेतु द्वारा अपहृत गन्धर्वराज विश्वावसु की पुत्री राजकुमारी मदालसा से कुवलयाश्व का मिलना, मदालसा के हृदय में कुवलयाश्व के प्रति प्रेम का अङ्कुरित होना, मदालसा की सखी कुण्डला द्वारा मदालसा के साथ विवाह-बन्धन में कुवलयाश्व को बाँधने की युक्ति, कुवलयाश्व की वधू बनने से मदालसा को रोकने के लिये दुष्ट दानव पातालकेतु की कुचक्र-रचना, मदालसा की दानव-कुचक्र से मुक्ति, कुवलयाश्व द्वारा आहत पातालकेतु की मृत्यु, गन्धर्व राजगुरु तुम्बुरु मुनि के द्वारा कुवलयाश्व और मदालसा के विवाह-संस्कार का सम्पादन, कुवलयाश्व और मदालसा के सुखी गार्हस्थ्य जीवन-यापन के सम्बन्ध में कुण्डला के उपयोगी उपदेश, कुण्डला का तपश्चरण के लिये प्रस्थान, मदालसा के साथ कुवलयाश्व का अपनी राजधानी के लिए प्रस्थान, मदालसा और कुवलयाश्व के पाताललोक से भूलोक के लिए प्रस्थान पर दानवों द्वारा छेड़े गये युद्ध में कुवलयाश्व की विजय, महाराज शत्रुजित् के द्वारा राजधानी में अपने पुत्र ऋतध्वज कुवलयाश्व तथा अपनी पुत्रवधू मदालसा का राजकीय स्वागत और राजभवन में कुवलयाश्व तथा मदालसा का सुखी दाम्पत्य-जीवन—ये सब विषय वर्णित हैं।

(ख) श्रीपार्जिटर द्वारा अंग्रेजी में किए गये इस अध्याय के कतिपय श्लोकों के अनुवाद में कुछ भ्रान्तियाँ हैं। उदाहरण के लिए इस अध्याय का निम्नलिखित श्लोक (संख्या-१२) देखिये—

'ततोऽपश्यत् स सौवर्णप्रासादशतसंकुलम्।
पुरन्दरपुरप्रख्यं पुरं प्राकारशोभितम्॥'

इसका श्रीपार्जिटर द्वारा किया गया नीचे लिखा अंग्रेजी अनुवाद भी देखिये—

'Next he saw the city called Purandarapura filled with hundreds of golden palaces, embellished with ramparts.'

यहाँ 'पुरन्दरपुरप्रख्य' शब्द का अर्थ 'पुरन्दरपुर नामक' लिया गया है, जो कि संगत नहीं है। 'पुरन्दरपुरप्रख्य' शब्द का अर्थ पुरन्दर अथवा देवराज इन्द्र के पुर अर्थात् अमरावती के सदृश होना चाहिए। इस अनुवाद में यही अर्थ जो 'पुरन्दरपुर-प्रख्य' शब्द का अर्थ होना चाहिए, किया गया है।

(ग) नीचे लिखा एक और श्लोक (संख्या—९८ उत्तरार्द्ध ९९ पूर्वार्द्ध) देखिये—

'न स पुत्रकृतां प्रीतिं मन्ये प्राप्नोति मानवः।
पुत्रेण नातिशयितो यः प्रज्ञादानविक्रमैः॥'

इस श्लोक का श्रीपार्जिटर का किया नीचे लिखा अनुवाद भी देखिये—

'That man does not, I hold, gain the affection of adopted Sons, who does not surpass his son in wisdom, liberality and valour.'

उपर्युक्त श्लोक के पद और वाक्य-विन्यास को देखने से यह स्पष्ट है कि यहाँ 'गोदलिये पुत्र' (adopted sons) का कोई अर्थ नहीं है। 'पुत्रकृतां प्रीतिम्' का अर्थ 'affection of adopted sons' नहीं; अपितु आत्मज पुत्र से प्राप्त प्रसन्नता' है, जो कि प्रासङ्गिक और युक्तिसंगत है; क्योंकि श्रीपार्जिटर के अनुवाद में प्रज्ञा, दान और विक्रम में पुत्र की बढ़े-चढ़े पिता की प्रशंसा का अर्थ निकलता है, जब कि पुराणकार का प्रासङ्गिक अर्थ उस पिता की प्रशंसा का अर्थ है, जिसका पुत्र प्रज्ञा, दान और विक्रम में उससे बहुत अधिक बढ़ कर यशस्वी हो जाता है। श्रीपार्जिटर के मन में 'प्रीति' के विशेषण 'पुत्रकृतां' शब्द के अर्थ के सम्बन्ध में भ्रम है; क्योंकि उन्होंने 'पुत्रकृतां' शब्द का अर्थ 'दत्तकपुत्र द्वारा सम्पादित' किया है; जबकि इसका अर्थ 'आत्मज पुत्र द्वारा सम्पादित' होना चाहिये।

**॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'कुवलयाश्वीय' प्रकरण से संबद्ध 'मदालसा-परिणय' नामक २१वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥**



## द्वाविंशोऽध्यायः

पुत्रावूचतुः—

ततः काले बहुतिथे गते राजा पुनः सुतम् ।
प्राह गच्छाशु विप्राणां त्राणाय चर मेदिनीम् ।।१।

अश्वमेनं समारुह्य प्रातः प्रातर्दिने दिने ।
अबाधा द्विजमुख्यानामन्वेष्टव्या सदैव हि ।।२।

दुर्वृत्ताः सन्ति शतशो दानवाः पापयोनयः ।
तेभ्यो न स्याद्यथा बाधा मुनीनां त्वं तथा कुरु ।।३।

स यथोक्तस्ततः पित्रा तथा चक्रे नृपात्मजः ।
परिक्रम्य महीं सर्वां ववन्दे चरणौ पितुः ।।४।

अहन्यहन्यनुप्राप्ते पूर्वाह्णे नृपनन्दनः ।
ततश्च शेषं दिवसं तया रेमे सुमध्यया ।।५।

---

दोनों नागकुमार बोले—

इस प्रकार जब बहुत दिन बीत गये, तब महाराज शत्रुजित् ने पुनः अपने पुत्र राजकुमार ऋतध्वज से कहा कि यथाशीघ्र दुष्ट दानवों से विप्रगण के परित्राण के लिये प्रस्थान करो और इस कार्य के लिए समस्त पृथिवी की परिक्रमा कर डालो ।। १ ।।

अपने कुवलय नामक अश्व पर आरूढ़ होकर निरन्तर प्रतिदिन प्रातःकाल भ्रमण करो और इस बात का पता लगाते रहो कि द्विजगण पर कहीं कोई संकट तो नहीं पड़ रहा है ।। २ ।।

बात यह है कि सैकड़ों पापी दैत्य-दानव ऐसे हैं, जो दुराचरण में लगे रहते हैं। ऐसे दुष्ट दानवों से मुनिजन को कोई कष्ट न हो, इसके लिए सदा प्रयत्नशील रहो ।।३।।

उस राजकुमार ने, जैसा कि पिता ने कहा था, वैसा ही किया और समस्त पृथिवी की परिक्रमा करने के बाद पिता के चरणों की वन्दना की ।। ४ ।।

प्रतिदिन पूर्वाह्ण में राजकुमार की यही दिनचर्या थी, जिसके बाद अवशिष्ट समय में वह अपनी प्रियपत्नी मदालसा के साथ आनन्दमग्न रहा करता था ।। ५ ।।

एकदा तु चरन् सोऽथ ददर्श यमुनातटे ।
पातालकेतोरनुजं तालकेतुं कृताश्रमम् ॥६॥

मायावी दानवः सोऽथ मुनिरूपं समास्थितः ।
स प्राह राजपुत्रं तं पूर्ववैरमनुस्मरन् ॥७॥

राजपुत्र ब्रवीमि त्वां तत् कुरुष्व यदीच्छसि ।
न च ते प्रार्थनाभङ्गः कार्यः सत्यप्रतिश्रव ॥८॥

यक्ष्ये यज्ञेन धर्माय कर्त्तव्याश्च तथेष्टयः ।
चितयस्तत्र कर्त्तव्या नास्ति मे दक्षिणा यतः ॥९॥

अतः प्रयच्छ मे वीर हिरण्यार्थं स्वभूषणम् ।
यदेतत् कण्ठलग्नं ते रक्ष चेमं ममाश्रमम् ॥१०॥

यावदन्तर्ज्जले देवं वरुणं यादसां पतिम् ।
वैदिकैर्वारुणैर्मन्त्रैः प्रजानां पुष्टिहेतुकैः ॥११॥

अभिष्टूय त्वरायुक्तः समभ्येमीति वादिनम् ।
तं प्रणम्य ततः प्रादात् स तस्मै कण्ठभूषणम् ॥१२॥

---

एक समय ऐसा हुआ कि परिभ्रमण करते हुए वह यमुना नदी के तट पर आया और उसने दानव राजकुमार पातालकेतु के छोटे भाई तालकेतु को देखा, जो वहाँ आश्रम बना कर रह रहा था। वह दानव तालकेतु बड़ा मायावी था और उस समय मुनिरूप धारण किये हुए था। राजकुमार ऋतध्वज को देखकर 'इसी ने मेरे बड़े भाई का वध किया है' इस बात की स्मृति होते ही पुरानी शत्रुता को हृदय में संजोकर उसने राजकुमार से कहा। उसने यह कहा—राजकुमार! तुमसे मैं जो कुछ कह रहा हूँ, उसे यदि चाहो तो, कर दो। मेरी प्रार्थना भङ्ग न होने पाये; क्योंकि तुम सत्य-प्रतिज्ञ हो। मुझे धर्मार्जन के निमित्त यज्ञ करना है, जिसमें अनेकों इष्टियों का संपादन होना है, जिसके लिए अग्निचयन की स्थलियों का निर्माण अपेक्षित है। किन्तु इन सब कार्यों के लिए मेरे पास धन का अभाव है। इसलिए, हे वीर राजकुमार! मेरे यज्ञा-नुष्ठान में जो स्वर्ण की आवश्यकता है, उसके लिये अपना कण्ठाभरण मुझे देने की कृपा करो और मेरी अनुपस्थिति में मेरे इस आश्रम की रक्षा करो। 'मुझे जल के भीतर जलचरों के अधिपति वरुणदेव की उपासना करनी है और ऐसे मन्त्रों से करनी है, जो वरुणदेवता के वैदिक मन्त्र हैं और जिनमें प्रजाजन के पालन-पोषण की शक्ति हैं। मैं वरुण देवता का अर्चन-पूजन समाप्त करके यथाशीघ्र तुम्हारे पास पहुँच जाऊँगा'। यह सुनकर राजकुमार ने इस प्रकार की बात करनेवाले उस मायामुनि को प्रणाम किया और अपना कण्ठाभरण उसे दे दिया ॥ ६-१२ ॥

प्राह चैनं भवान् यातु निर्व्यलीकेन चेतसा ।
स्थास्यामि तावदत्रैव तवाश्रमसमीपतः ॥१३॥

तवादेशान्महाभाग यावदागमनं तव ।
न तेऽत्र कश्चिदाबाधां करिष्यति मयि स्थिते ।
विश्रब्धश्चात्वरन् ब्रह्मन् कुरुष्व त्वं मनोगतम् ॥१४॥

पुत्रावूचतुः—

एवमुक्तस्ततस्तेन स ममज्ज नदीजले ।
ररक्ष सोऽपि तस्यैव मायाविहितमाश्रमम् ॥१५॥

गत्वा जलाशयात् तस्मात् तालकेतुश्च तत्परम् ।
मदालसायाः प्रत्यक्षमन्येषाञ्चैतदुक्तवान् ॥१६॥

तालकेतुरुवाच—

वीरः कुवलयाश्वोऽसौ ममाश्रमसमीपतः ।
केनापि दुष्टदैत्येन कुर्वन् रक्षां तपस्विनाम् ॥१७॥

युध्यमानो यथाशक्ति निघ्नन् ब्रह्मद्विषो युधि ।
मायामाश्रित्य पापेन भिन्नः शूलेन वक्षसि ॥१८॥

---

इसके बाद राजकुमार ने उससे कहा 'तुम निश्चिन्त मन से यज्ञानुष्ठान के लिए जाओ, मैं, तुम्हारे लौटने तक, तुम्हारे आदेशानुसार, तुम्हारे आश्रम के समीप ठहरा रहूँगा। मेरे यहाँ रहते, कोई भी, तुम पर, कोई संकट नहीं खड़ा कर सकेगा। इस लिए पूर्णरूप से विश्वस्त होकर, शान्तिपूर्वक, जैसा चाहते हो, वैसा अनुष्ठान करो ॥ १३-१४ ॥

**नागकुमारों ने कहा—**

राजकुमार के ऐसा कहने के बाद, उस दानव तालकेतु ने यमुनाजल में गोता लगा लिया और राजकुमार उसी के मायारूप आश्रम की रखवाली में लग गया। यमुना के उस जलाशय से निकलकर तालकेतु महाराज शत्रुजित् के राजभवन में पहुँचा और मदालसा तथा अन्य लोगों के समक्ष उसने यह कहा ॥ १५-१६ ॥

**तालकेतु की उक्ति—**

वीर राजकुमार कुवलयाश्व को, जब वह मेरे आश्रम के समीप तपश्चर्या में लगे मुनिजनों की रक्षा कर रहा था और यथाशक्ति युद्धभूमि में ब्रह्मद्वेषी दैत्य-दानवों का संहार करने में लगा था, एक पापी दुष्ट दैत्य ने, मायाजाल फैलाया और शूल चला कर उसका वक्षःस्थल विद्ध कर दिया। जब वह मर रहा था, तभी उसने अपना

म्रियमाणेन तेनेदं दत्तं मे कण्ठभूषणम् ।
प्रापितश्चाग्निसंयोगं स वने शूद्रतापसैः ॥१९।

कृतार्तह्लेषाशब्दो वै त्रस्तः साश्रुविलोचनः ।
नीतः सोऽश्वश्च तेनैव दानवेन दुरात्मना ॥२०।

एतन्मया नृशंसेन दृष्टं दुष्कृतकारिणा ।
यदत्रानन्तरं कृत्यं क्रियतां तदकालिकम् ॥२१।

हृदयाश्वासनञ्चैतद् गृह्यतां कण्ठभूषणम् ।
नास्माकं हि सुवर्णेन कृत्यमस्ति तपस्विनाम् ॥२२।

पुत्रावूचतुः—

इत्युक्त्वोत्सृज्य तद्भूमौ स जगाम यथागतम् ।
निपपात जनः सोऽथ शोकार्त्तो मूर्च्छयाऽऽतुरः ॥२३।

तत्क्षणात् चेतनां प्राप्य सर्वास्ता नृपयोषितः ।
राजपत्न्यश्च राजा च विलेपुरतिदुःखिताः ॥२४।

मदालसा तु तद् दृष्ट्वा तदीयं कण्ठभूषणम् ।
तत्याजाशु प्रियान् प्राणान् श्रुत्वा च निहतं पतिम् ॥२५।

---

यह कण्ठाभरण मुझे दिया। उसके बाद शूद्र तपस्वी लोगों ने, वहीं उसका दाह-संस्कार कर दिया। इस काण्ड के होने के बाद, वही दुरात्मा दानव उसके कुवलय नामक अश्व को, जिसकी आँखें अश्रुपूरित थीं, जो अपने स्वामी के वियोग में बड़े कष्ट से हिनहिना रहा था और बड़ा त्रस्त हो गया था, वहाँ से कहीं अन्यत्र ले गया। यह सब दृश्य मैंने आखों देखा है। मेरे जैसा निर्दयी और दुराचारी कौन होगा! अब इसके बाद जो कुछ करना है, उसमें आप लोग विलम्ब न करें। आप इस कण्ठाभरण को ले-लें; क्योंकि यही अब आप लोगों के हृदय का आश्वासन बचा है। मैं तो तपस्वी हूँ, मुझे सोने के कण्ठहार की क्या आवश्यकता! ॥ १७-२२ ॥

नागकुमारों ने कहा—

यह सब कहने के बाद उस मायामुनि ने वह कण्ठाभरण वहीं नीचे रख दिया और जहाँ से वह आया था, वहीं चला गया। वहाँ जो लोग भी थे, वे शोक-विह्वल हो गये और मूर्च्छित होकर नीचे गिर पड़े। जैसे ही राजकुमारियों, राजरानियों और राजा की चेतना लौटी, वे सब अत्यन्त दुःख में पड़े विलाप करने लगे॥ २३-२४ ॥

मदालसा ने जैसे ही उस कण्ठहार को देखा और यह सुना कि उसका प्रियतम मारा गया है, अपने प्रिय प्राणों को छोड़ दिया॥ २५ ॥

ततस्तथा महाक्रन्दः पौराणां भवनेष्वभूत् ।
यथैव तस्य नृपतेः स्वगेहे समवर्तत ।।२६।
राजा च तां मृतां दृष्ट्वा विना भर्त्रा मदालसाम् ।
प्रत्युवाच जनं सर्वं विमृश्य सुस्थमानसः ।।२७।
न रोदितव्यं पश्यामि भवतामात्मनस्तथा ।
सर्वेषामेव संचिन्त्य सम्बन्धानामनित्यताम् ।।२८।
किन्नु शोचामि तनयं किन्नु शोचाम्यहं स्नुषाम् ।
विमृश्य कृतकृत्यत्वान्मन्येऽशोच्यावुभावपि ।।२९।
मच्छुश्रूषुर्मद्वचनाद्द्विजरक्षणतत्परः ।
प्राप्तो मे यः सुतो मृत्युं कथं शोच्यः स धीमताम् ।।३०
अवश्यं याति यद्देहं तद्द्विजानां कृते यदि ।
मम पुत्रेण संत्यक्तं नन्वभ्युदयकारि तत् ।।३१।
इयञ्च सत्कुलोत्पन्ना भर्त्तर्य्येवमनुव्रतां ।
कथन्नु शोच्या नारीणां भर्तुरन्यन्न दैवतम् ।।३२।

---

तदनन्तर, जिस प्रकार का उच्चस्वर का करुण-क्रन्दन महाराज शत्रुजित् के राजभवन में होने लगा, उसी प्रकार का करुण-क्रन्दन नागरिकों के भवनों में भी प्रारम्भ हो गया। महाराज शत्रुजित् ने जब पति के विरह में मदालसा को मरी हुई देखा, तब वे बहुत सोच-विचार के बाद कुछ स्वस्थचित्त हुए और उन्होंने वहाँ उपस्थित सभी लोगों को सम्बोधित कर कहा। उन्होंने यह कहा कि—'रोने-धोने की आवश्यकता नहीं। मैं देख रहा हूँ कि मेरी भाँति आप लोगों के और वस्तुतः सभी लोगों के बन्धु-बान्धवादि सम्बन्ध अत्यन्त क्षणभङ्गुर हैं। मैं किसके-किसके दुःख मनाऊँ—अपने प्रिय पुत्र के लिये दुःख मनाऊँ या अपनी पुत्रवधू के लिये दुःख मनाऊँ। बहुत सोचने के बाद मुझे तो यही प्रतीत होता है कि दोनों कृतकृत्य हो गये हैं और उनके लिये, अब, शोक मनाना निरर्थक है ॥ २६-२९ ॥

आप लोग देखें कि सदा मेरी आज्ञा के पालक और मेरे आदेश से द्विजगण के संरक्षण में तत्पर मेरा जो पुत्र मर गया है, उसके लिये कोई बुद्धिमान् क्यों कर शोक मनावेगा ! ॥ ३० ॥

जिस शरीर का नाश अवश्यंभावी है, उस शरीर को यदि मेरे पुत्र ने द्विजगण की रक्षा में छोड़ दिया है, तब तो यही मानना पड़ेगा कि उसका यह कार्य उसके लिए एक महान् अभ्युदय है ॥ ३१ ॥

साथ ही साथ, इस मदालसा के लिए, जो एक कुलीन वंश में जन्मी है और अपने पति के प्रति इस प्रकार अनुरक्त होने के कारण उसके मरते ही अपने प्राण

अस्माकं बान्धवानाञ्च तथान्येषां दयावताम् ।
शोच्या ह्येषा भवेदेवं यदि भर्त्रा वियोगिनी ।।३३।

या तु भर्तुर्वधं श्रुत्वा तत्क्षणादेव भामिनी ।
भर्त्तारमनुयातेयं न शोच्याऽतो विपश्चिताम् ।।३४।

ताः शोच्या या वियोगिन्यो न शोच्या या मृताः सह ।
भर्त्रा वियोगस्त्वनया नानुभूतः कृतज्ञया ।।३५।

दातारं सर्वसौख्यानामिह चामुत्र चोभयोः ।
लोकयोः का हि भर्त्तारं नारी मन्येत मानुषम् ।।३६।

नासौ शोच्यो न चैवेयं नाहं तज्जननी न च ।
त्यजता ब्राह्मणार्थाय प्राणान् सर्वे स्म तारिताः ।।३७।

विप्राणां मम धर्मस्य गतः स हि महामतिः ।
आनृण्यमर्द्धभुक्तस्य त्यागाद् देहस्य मे सुतः ।।३८।

---

छोड़ चुकी है, क्यों कर शोक मनाया जाय, क्योंकि नारी के लिए पति के अतिरिक्त और कोई देवता नहीं होता। हाँ, यदि यह पति से विमुक्त रहती, तब भले ही हम लोगों के द्वारा, उसके बन्धु-बान्धवों द्वारा तथा अन्य दयार्द्रहृदय लोगों के द्वारा उसके लिये शोक मनाया जाना उचित होता। किन्तु जो नारी अपने पतिदेव के वध का समाचार सुनते ही तत्काल प्राण छोड़ दे और पति का अनुगमन करे, उसके लिए बुद्धिमान् लोग शोक नहीं मनाते ॥ ३२-३४ ॥

शोक तो उस नारी के लिए मनाना उचित है, जो अपने पति से वियुक्त हो गयी है। उस नारी के लिए शोक मनाना उचित नहीं, जो अपने पति के मरते ही, पतिव्रता इस मदालसा की भाँति, अपने प्राण छोड़ देती है, जो अपने पति से कभी विमुक्त ही नहीं हुई ॥ ३५ ॥

कौन ऐसी नारी है, जो इहलोक और परलोक के समस्त सुख-भोगों को देने वाले पति को मनुष्ययोनि का जीव माने ॥ ३६ ॥

इसलिए न तो ऋतध्वज के लिये शोक मनाना ठीक है और न मदालसा के लिये। इस प्रकार न तो मेरे लिए शोक मनाना उचित है और न उसकी मां के लिए, क्योंकि द्विजगण के संरक्षण में प्राण देनेवाले मेरे पुत्र ने हम सब को तार दिया है ॥ ३७ ॥

वस्तुतः मेरा महा-बुद्धिमान् पुत्र धन्य है, जो अपने अर्द्धभुक्त (आधी आयु तक ही सुखभोग करनेवाले) शरीर के परित्याग से विप्र-गण से उऋण हो गया और साथ ही साथ धर्म के ऋण से भी उऋण हो गया है ॥ ३८ ॥

मातुः सतीत्वं मद्वंशवैमल्यं शौर्य्यमात्मनः ।
संग्रामे संत्यजन् प्राणान् नात्यजद् द्विजरक्षणम् ॥३९।

पुत्रावूचतुः—

ततः कुवलयाश्वस्य माता भर्तुरनन्तरम् ।
श्रुत्वा पुत्रवधं तादृक् प्राह दृष्ट्वा तु तं पतिम् ॥४०।

मातोवाच—

न मे मात्रा न मे स्वस्रा प्राप्ता प्रीतिर्नृपेदृशी ।
श्रुत्वा मुनिपरित्राणे हतं पुत्रं यथा मया ॥४१।
शोचतां बान्धवानां ये निःश्वसन्तोऽतिदुःखिताः ।
म्रियन्ते व्याधिना क्लिष्टास्तेषां माता वृथाप्रजा ॥४२।
संग्रामे युध्यमाना येऽभीता गोद्विजरक्षणे ।
क्षुण्णाः शस्त्रैर्विपद्यन्ते त एव भुवि मानवाः ॥४३।
अर्थिनां मित्रवर्गस्य विद्विषाञ्च पराङ्मुखः ।
यो न याति पिता तेन पुत्री माता च वीरसूः ॥४४।

---

मेरे पुत्र ने युद्ध में प्राण अवश्य छोड़े हैं; किन्तु द्विजसंरक्षण का कार्य कभी नहीं छोड़ा, जिससे उसने अपनी माता के सतीत्व, मेरे राजवंश के निष्कलङ्क आचार और अपने शौर्य-वीर्य--सबको उजागर कर दिया ॥ ३९ ॥

नागकुमारों ने आगे कहा—

तदनन्तर कुवलयाश्व की माता ने, पति के यह सब कुछ कहने के बाद, जब अपने पुत्र के उस प्रकार के वध का वृतान्त सुना, तब पति की ओर देखती हुई वह कहने लगी ॥ ४० ॥

कुवलयाश्व की माता की उक्ति—

महाराज ! मैं धन्य भाग्य हूँ; क्योंकि मुझे जो प्रसन्नता माता से नहीं मिली और न बहन से मिली, वह मुनिजन के संरक्षण में मारे गये पुत्र के वृतान्त-श्रवण से मिली है। उन लोगों की मां का पुत्रवती होना निरर्थक है, जो व्याधियों से पीड़ित होकर अपने शोकाकुल बन्धु-बान्धवों के देखते, अत्यन्त दुःख से प्राण छोड़ते हैं। किन्तु गोरक्षण और द्विजरक्षण के लिए जो संग्राम में निर्भय होकर युद्ध करते हैं और अस्त्र के प्रहारों से क्षत-विक्षत होकर प्राण-परित्याग करते हैं, वे ही इस भूलोक में मनुष्य कहे जाने के योग्य हैं ॥ ४१-४३ ॥

जो पुत्र याचकों को देखकर मुँह नहीं मोड़ता, मित्रों को देखकर मुँह नहीं मोड़ता और न शत्रुओं को देखकर युद्ध से विमुख होता है, उसी पुत्र का पिता वस्तुतः पिता है और उसी पुत्र की माता वीरप्रसविनी होने के कारण वस्तुतः माता है ॥ ४४ ॥

गर्भक्लेशः स्त्रियो मन्ये साफल्यं भजते तदा ।
यदारिविजयी वा स्यात् संग्रामे वा हतः सुतः ॥४५।

पुत्रावूचतुः—

ततः स राजा संस्कारं पुत्रपत्नीमलम्भयत् ।
निर्गम्य च बहिः स्नातो ददौ पुत्राय चोदकम् ॥४६।
तालकेतुश्च निर्गम्य तथैव यमुनाजलात् ।
राजपुत्रमुवाचेदं प्रणयान्मधुरं वचः ॥४७।
गच्छ भूपालपुत्र ! त्वं कृतार्थोऽहं कृतस्त्वया ।
कार्य्यं चिराभिलषितं त्वय्यत्राविचले स्थिते ॥४८।
वारुणं यज्ञकार्य्यञ्च जलेशस्य महात्मनः ।
तन्मया साधितं सर्वं यन्ममासीदभीप्सितम् ॥४९।
प्रणिपत्य स तं प्रायाद्राजपुत्रः पुरं पितुः ।
समारुह्य तमेवाश्वं सुपर्णानिलविक्रमम् ॥५०।

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे कुवलयाश्वीये मदालसावियोगो नाम द्वाविंशोऽध्यायः ॥

---

मेरा तो यही विचार है कि उसी नारी की प्रसव-पीड़ा सार्थक है, जो ऐसे पुत्र को जन्म देती है, जो संग्राम में या तो शत्रुओं को पराजित करता है या शत्रुओं के हाथ मौत पाता है ॥ ४५ ॥

**नागकुमारों की उक्ति—**

तदनन्तर, राजभवन से बाहर निकल कर राजा शत्रुजित् ने अपने पुत्र और अपनी पुत्रवधू का अन्तिम संस्कार किया और स्नानादि से शुद्ध होकर पुत्र के लिये श्राद्धतर्पण किया ॥ ४६ ॥

इधर तालकेतु ने यमुना जल से बाहर निकलकर बड़े प्रेम से राजकुमार कुवलयाश्व से मीठी-मीठी बातें की। उसने कहा—'राजकुमार ! अब तुम जा सकते हो, तुमने मुझे कृतार्थ कर दिया है, क्योंकि यहाँ तुम्हारे अविचलरूप से रहते मैंने अपना बहुत पुराना मनोरथ पूरा कर लिया है। मेरे मन में बहुत दिनों से यह अभिलाषा थी कि मैं जल के अधिपति, महान् आत्मा वरुणदेव को प्रसन्न करने के लिये यज्ञानुष्ठान करूँ। मैंने अपना यह अभीष्ट अब पूर्णतया सिद्ध कर लिया है। उसके बाद राजकुमार ने उस मायामुनि को प्रणाम कर गरुड एवं वायु के वेग के समान वेग से चलनेवाले अपने उसी कुवलय नामक अश्व पर आरूढ़ होकर अपने पिता की राजधानी के लिए प्रस्थान किया ॥ ४७-५० ॥



## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय में सती-साध्वी पतिदेवता मदालसा के उदात्त चरित का सूक्ष्म; किन्तु सुन्दर निरूपण है। महाभारत (अनुशासन पर्व) के १४६ वें अध्याय के नीचे लिखे श्लोकों (संख्या ४, ५, ६) में 'पतिदेवता' नारियों का उल्लेख है—

'सावित्री ब्रह्मणः साध्वी कौशिकस्य शची सती।
लक्ष्मी विष्णोः प्रिया भार्या धृतिर्भार्या यमस्य तु॥

मार्कण्डेयस्य धूमोर्णा ऋद्धिर्वैश्रवणस्य च।
वरुणस्य तथा गौरी सूर्यस्य च सुवर्चला॥

रोहिणी शशिनः साध्वी स्वाहा चैव विभावसोः।
अदितिः कश्यपस्याथ सर्वास्ताः पतिदेवताः॥'

मदालसा भी 'पतिदेवता' है। 'पतिदेवता' नारी के ही विषय में महाभारत के उपर्युक्त पर्व के उपर्युक्त अध्याय के निम्नलिखित श्लोक (संख्या ३५, ३६) दर्शनीय हैं—

'सुस्वभावा सुवचना सुवृत्ता सुखदर्शना।
अनन्यचित्ता सुमुखी भर्तुः सा धर्मचारिणी॥

सा भवेद् धर्मपरमा सा भवेद् धर्मभागिनी।
देववत् सततं साध्वी या भर्तारं प्रपश्यति॥'

और निम्नलिखित श्लोक (संख्या—५५) भी कम महत्त्वपूर्ण नहीं है—

'पतिर्हि देवो नारीणां पतिर्बन्धुः पतिर्गतिः।
पत्या समा गतिर्नास्ति दैवतं वा यथा पतिः॥'

मार्कण्डेयपुराण में मदालसा के चरित्र-चित्रण में पतिदेवता नारी के चरित का बड़ा सुन्दर चित्रण हुआ है। ऐसा प्रतीत होता है, जैसे महाभारत की मान्यताएँ मार्कण्डेयपुराण में पुनरुज्जीवित हो उठी हैं। मार्कण्डेयपुराण के 'नारीणां भर्तुरन्यन्न दैवतम्' की उक्ति में महाभारत में विस्तारपूर्वक वर्णित पतिदेवता नारी की समस्त विशेषताएँ अन्तर्निहित हैं।

(ख) मार्कण्डेय पुराण के इस अध्याय का नीचे लिखा श्लोक (संख्या—४१) देखिए—

'न मे मात्रा न मे स्वस्रा प्राप्ता प्रीतिर्नृपेदृशी।
श्रुत्वा मुनिपरित्राणे हतं पुत्रं यथा मया॥'

इस श्लोक का श्रीपार्जिटर कृत अनुवाद भी देखिये—

'Not such gratification did my mother or sister get, O King ! as I have felt in hearing that my son has been slain while protecting the Muni.'

यहाँ यह स्पष्ट है कि उपर्युक्त अंग्रेजी अनुवाद में पुराणकार के उपर्युक्त श्लोक का वास्तविक अभिप्राय नहीं निकलता। यहाँ जैसा अनुवाद किया गया है, वही श्लोक के अर्थ के अनुरूप अनुवाद है।

मार्कण्डेयपुराण के इस श्लोक के श्रीरामस्वरूप शर्मा के द्वारा मुरादाबाद से प्रकाशित नीचे लिखे अनुवाद में भी श्रीपार्जिटर के भ्रान्तिपूर्ण अनुवाद की गूँज-सी सुनायी पड़ती है—

'हे राजन्! मेरे पुत्र ने मुनियों की रक्षा करते हुए अपने प्राण छोड़े हैं, यह बात सुनकर मुझको जैसी प्रसन्नता हुई है, मेरी माता और बहन को भी कभी वैसी प्रसन्नता नहीं हुई।'

श्रीवृन्दावन दास द्वारा श्यामकाशी प्रेस मथुरा से प्रकाशित मार्कण्डेयपुराण के हिन्दी अनुवाद में उपर्युक्त श्लोक का लगभग इसी आशय का निम्नलिखित अशुद्ध भावानुवाद है—

'हे राजन्! न तो मेरी माता और न मेरी सास ही ने इतना यश पाया, जितना कि मैंने मुनियों की रक्षा करते हुए अपने पुत्र के मरण को सुनकर पाया।'

उपर्युक्त अनुवाद में 'प्रीति' का अर्थ जो कि आनन्द अथवा प्रसन्नता होना चाहिए, 'यश' कर दिया गया है, जो कि सर्वथा अशुद्ध है। मार्कण्डेयपुराण के ऊपर लिखे ४१वें श्लोक का पुराणकार-सम्मत अर्थ यही है कि 'मुनिजन के परित्राण में प्राण गँवानेवाले पुत्र के वृत्तान्त-श्रवण से मुझे जो आनन्द मिला है, वह न तो माता के वात्सल्यपूर्ण व्यवहारों से मिला है और न सहोदर बहन के स्नेह-सौहार्दपूर्ण आचार-विचारों से मिला है।

पुराण की भाषा आपाततः बड़ी सरल है; किन्तु उसका अर्थ पर्याप्त ऊहा-पोह से ही ठीक-ठीक समझ में आता है।

**॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'कुवलयाश्वीय' प्रकरण से संबद्ध 'मदालसावियोग' नामक २२वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी अनुवाद समाप्त ॥**



# त्रयोविंशोऽध्यायः

पुत्रावूचतुः—

स राजपुत्रः संप्राप्य वेगादात्मपुरं ततः ।
पित्रोर्ववन्दिषुः पादौ दिदृक्षुश्च मदालसाम् ॥१॥

ददर्श जनमुद्विग्नमप्रहृष्टमुखं पुरः ।
पुनश्च विस्मिताकारं प्रहृष्टवदनं ततः ॥२॥

अन्यमुत्फुल्लनयनं दिष्ट्या दिष्ट्येतिवादिनम् ।
परिष्वजन्तमन्योन्यमतिकौतूहलान्वितम् ॥३॥

चिरं जीवोरुकल्याण ! हतास्ते परिपन्थिनः ।
पित्रोः प्रह्लादय मनस्तथास्माकमकण्टकम् ॥४॥

पुत्रावूचतुः—

इत्येवं वादिभिः पौरैः पुरः पृष्ठे च संवृतः ।
तत्क्षणप्रभवानन्दः प्रविवेश पितुर्गृहम् ॥५॥

---

**नागकुमारों ने कहा—**

वह राजकुमार ऋतध्वज कुवलयाश्व अपने माता-पिता की चरण-वन्दना करने और मदालसा से मिलने की अभिलाषा लिये बड़ी शीघ्रता से अपने राजभवन में पहुँचा। पहुँचते ही उसने अपने समक्ष उपस्थित जनसमूह को देखा, जो बड़ा उद्विग्न प्रतीत हो रहा था और जिसके मुख-मण्डल शोकाकुल हो रहे थे। किन्तु, साथ ही साथ उसने यह भी देखा कि अकस्मात् सब लोग विस्मयाविष्ट हो रहे थे और बड़े प्रसन्नमुख दिखायी पड़ रहे थे। उसने किन्हीं लोगों को ऐसा देखा जिनकी आँखे आनन्द से विकसित हो रही थीं और जो 'अहोभाग्य ! अहोभाग्य !' की रट लगा रहे थे तथा अत्यन्त कौतूहल से भरे एक दूसरे से गले मिल रहे थे। वे सब राजकुमार को संबोधित कर कह रहे थे—'महासौभाग्यशाली राजकुमार ! तुम्हारा कल्याण हो, तुम चिरंजीवी हो, तुम्हारे शत्रुगण मर चुके। अब तुम अपने माता-पिता के हृदय आह्लादित करो और हम सब के भी हृदय आनन्दित करो; क्योंकि अब सब लोग सभी दुश्चिन्ताओं से मुक्त हो गये हैं' ॥ १-४ ॥

**नागकुमारों ने कहा—**

इस प्रकार की शुभाशंसा करनेवाले नागरिकों ने उसे आगे और पीछे से घेर लिया, जिससे उसे तत्काल बड़ा आनन्द मिला और उसके बाद वह अपने पिता के राजभवन में प्रविष्ट हो गया ॥ ५ ॥

पिता च तं परिष्वज्य माता चान्ये च बान्धवाः ।
चिरं जीवेति कल्याणीर्ददुस्तस्मै तदाशिषः ।।६।

प्रणिपत्य ततः सोऽथ किमेतदिति विस्मितः ।
पप्रच्छ पितरं तात ! सोऽस्मै सम्यक् तदुक्तवान् ।।७।

स भार्य्यां तां मृतां श्रुत्वा हृदयेष्टां मदालसाम् ।
पितरौ च पुरो दृष्ट्वा लज्जाशोकाब्धिमध्यगः ।।८।

चिन्तयामास सा बाला मां श्रुत्वा निधनं गतम् ।
तत्याज जीवितं साध्वी धिङ्मां निष्ठुरमानसम् ।।९।

नृशंसोऽहमनार्य्योऽहं विना तां मृगलोचनाम् ।
मत्कृते निधनं प्राप्तां यज्जीवाम्यतिनिर्घृणः ।।१०।

पुनः स चिन्तयामास परिसंस्तभ्य मानसम् ।
मोहोद्गममपास्याशु निःश्वस्योच्छ्वस्य चातुरः ।।११।
मृतेति सा मन्निमित्तं त्यजामि यदि जीवितम् ।
किं मयोपकृतं तस्याः श्लाघ्यमेतत्तु योषिताम् ।।१२।

---

उसके पिता और उसकी माता तथा अन्य बन्धु-बान्धव 'राजकुमार चिरंजीवी हों' के माङ्गलिक आशीर्वचन बोलने लगे ॥ ६ ॥

उसके बाद उसने अपने पिता की चरण-वन्दना की और आश्चर्य प्रकट करते हुए उनसे पूछा कि यह सब क्या हो रहा है ?' उसके पिता ने उसे सब बातों से अवगत करा दिया ॥ ७ ॥

जैसे ही उसने सुना कि उसकी हृदयेश्वरी मदलसा का देहान्त हो गया है और अपने सामने खड़े अपने माता-पिता को भी देखा, वैसे ही वह लज्जा और शोक के सागर में डूबने-उतराने लगा । वह सोचने लगा कि बेचारी मदालसा ने उसे मरा हुआ सुनकर अपने प्राण छोड़ दिये । कितनी साध्वी थी वह नारी ! धिक्कार तो उसे है, जिसका हृदय इतना निष्ठुर है कि यह सब जानते हुए भी वह जी रहा है । मैं कितना निर्दयी हूँ, कितना नीच हूँ और कितना हृदयहीन हूँ, जो मेरे लिये प्राण परित्याग करनेवाली मृगनयनी मदालसा के विना भी जीवित पड़ा हूँ ॥ ८-१० ॥

तदनन्तर उसने अपने मन को ढाँढ़स बँधाया, मोह-ममता को दूर हटाया और बड़ा आतुर होकर आह भरना प्रारम्भ किया । वह सोच-विचार में लग गया । वह यह सोचने लगा कि जब मदालसा मेरे लिये मरी है, तब मुझे भी उसके लिये प्राण छोड़ देना चाहिये । किन्तु, ऐसा करने से मैं मदालसा का क्या कल्याण कर सकूँगा !

यदि रोदिमि वा दीनो हा प्रियेति ! वदन्मुहुः ।
तथाप्यश्लाघ्यमेतन्नो वयं हि पुरुषाः किल ।।१३।

अथ शोकजडो दीनो स्रजा हीनो मलान्वितः ।
विपक्षस्य भविष्यामि ततः परिभवास्पदम् ।।१४।

मयारिशातनं कार्य्यं राज्ञः शुश्रूषणं पितुः ।
जीवितं तस्य चायत्तं सन्त्याज्यं तत्कथं मया ।।१५।

किन्त्वत्र मन्ये कर्त्तव्यस्त्यागो भोगस्य योषितः ।
स चापि नोपकाराय तन्वङ्ग्याः किन्तु सर्वथा ।।१६।

मया नृशंस्यं कर्त्तव्यं नोपकार्य्यपकारि च ।
या मदर्थेऽत्यजत् प्राणांस्तदर्थेऽल्पमिदं मम ।।१७।

पुत्रावूचतुः—

इति कृत्वा मतिं सोऽथ निष्पाद्योदकदानिकम् ।
क्रियाश्चानन्तरं कृत्वा प्रत्युवाच ऋतध्वजः ।।१८।

---

इस प्रकार का प्राण-परित्याग तो नारी के लिये श्लाघ्य है, पुरुष के लिये नहीं और यदि 'हा प्राणेश्वरी ! हा मदालसे !' की रट लगाते दीन-हीन बने रोता हूँ, तब भी ऐसा करना मेरे समान मनुष्य के लिये अनुचित होगा; क्योंकि मैं पुरुष हूँ (नारी नहीं)। साथ ही साथ यदि शोकाकुल होकर माल्य-धारण न करूँ, दीन-हीन तथा शरीर से मलिन दिखायी पड़ूँ, तो अपने शत्रुगण के द्वारा अपमानित एवं तिरस्कृत कर दिया जाऊँगा। मेरा कर्त्तव्य तो शत्रुमर्दन है और अपने महाराज पूज्य पिता की सेवा-शुश्रूषा है; क्योंकि मेरा जीवन उनके अधीन है, जिसके कारण मैं उसे समाप्त करने में सर्वथा असमर्थ हूँ। किन्तु ऐसा लगता है कि मुझे स्त्री-संभोग के सुख को तिलाञ्जलि देनी पड़ेगी; किन्तु ऐसा करने से भी मेरी प्यारी सुन्दरी मदालसा का कुछ भी कल्याण नहीं हो सकेगा। इसलिए मेरे लिये अब दयार्द्रहृदयता का ही व्यवहार करना उचित है। कैसा करने से मदालसा का उपकार होगा और कैसा करने से उसका उपकार नहीं होगा – यह सब सोचना अब व्यर्थ है; क्योंकि जिसने मेरे लिये अपने प्राणों का परित्याग किया है, उसके लिये मेरा सब करना कुछ भी नहीं करने के बराबर है ।। ११-१७ ।।

नागकुमारों ने आगे कहा—

अन्ततः ऋतध्वज कुवलयाश्व ने मदालसा के लिये श्राद्ध-तर्पण किया और अन्य और्ध्वदैहिक क्रियाओं को करने के बाद यह कहा ।। १८ ।।

ऋतध्वज उवाच—

यदि सा मम तन्वङ्गी न स्याद्भार्या मदालसा ।
अस्मिन् जन्मनि नान्या मे भवित्री सहचारिणी ।।१९।

तामृते मृगशावाक्षीं गन्धर्वतनयामहम् ।
न भोक्ष्ये योषितं काञ्चिदिति सत्यं मयोदितम् ।।२०।

सद्धर्मचारिणीं पत्नीं तां मुक्त्वा गजगामिनीम् ।
काञ्चिन्नाङ्गीकरिष्यामीत्येतत् सत्यं मयोदितम् ।।२१।

पुत्रावूचतुः—

परित्यज्य च स्त्रीभोगान् तात! सर्वांस्तया विना ।
क्रीडन्नास्ते समं तुल्यैर्वयस्यैः शीलसम्पदा ।।२२।

एतत्तस्य परं कार्य्यं तात ! तत् केन शक्यते ।
कर्त्तुमत्यर्थदुष्प्राप्यमीश्वरैः किमुतेतरैः ।।२३।

जड उवाच—

इति वाक्यं तयोः श्रुत्वा विमर्शमगमत्पिता ।
विमृश्य चाह तौ पुत्रौ नागराट् प्रहसन्निव ।।२४।

---

**ऋतध्वज की उक्ति—**

यदि वह सुन्दरी मदालसा इस जीवन में मेरी अर्द्धाङ्गिनी के रूप में मुझे न मिली, तो इस जन्म में और कोई भी नारी मेरी सहधर्मिणी नहीं बन सकेगी। मृगछौने की भाँति चंचल नेत्रोंवाली उस गन्धर्वराजकुमारी मदालसा को छोड़कर मैं अन्य किसी भी नारी के संग-सुख का भोग नहीं करूँगा—यह मेरी सत्य प्रतिज्ञा है। उस गजगामिनी, पतिपरायणा धर्मपत्नी को छोड़कर मैं और किसी भी रमणी को अपनी पत्नी नहीं बनाऊँगा—यह मेरा सत्य वचन है ॥ १९-२१ ॥

**नागकुमार बोले—**

पूज्य पिताजी ! वह राजकुमार कुवलयाश्व मदालसा के विना स्त्री-संभोग के समस्त सुखों का परित्याग कर अपने समान शील-सौजन्य और धन-वैभव से संपन्न मित्रों के साथ नाना प्रकार की क्रीडाओं में अपना मन बहलाया करता है। पूज्यवर ! उस राजकुमार का यही एकमात्र कार्य है जो बड़े-बड़े देवताओं अथवा शक्तिशाली पुरुषों के भी सामर्थ्य के परे है, साधारण व्यक्तियों की तो बात ही क्या! ॥ २२-२३ ॥

**जड ने आगे की कथा कही—**

नागकुमारों की ये बातें सुनकर उनके पिता नागराज सोच-विचार में पड़ गये और मन में कुछ निश्चय कर मुसकुराते हुए अपने उन पुत्रों से कहने लगे ॥ २४ ॥

नागराडश्वतर उवाच—

यद्यशक्यमिति ज्ञात्वा न करिष्यन्ति मानवाः ।
कर्मण्युद्यममुद्योगहान्या हानिस्ततः परम् ॥२५॥
आरभेत नरः कर्म स्वपौरुषमहापयन् ।
निष्पत्तिः कर्मणो दैवे पौरुषे च व्यवस्थिता ॥२६॥
तस्मादहं तथा यत्नं करिष्ये पुत्रकावितः ।
तपश्चर्य्यां समास्थाय यथैतत् साध्यतेऽचिरात् ॥२७॥

जड उवाच—

एवमुक्त्वा स नागेन्द्रः प्लक्षावतरणं गिरेः ।
तीर्थं हिमवतो गत्वा तपस्तेपे सुदुश्चरम् ॥२८॥
तुष्टाव गीर्भिश्च ततस्तत्र देवीं सरस्वतीम् ।
तन्मना नियताहारो भूत्वा त्रिषवणाप्लुतः ॥२९॥

अश्वतर उवाच—

जगद्धात्रीमहं देवीमारिराधयिषुः शुभाम् ।
स्तोष्ये प्रणम्य शिरसा ब्रह्मयोनिं सरस्वतीम् ॥३०॥

---

नागराज अश्वतर की उक्ति—

यदि मनुष्य यह सोचकर कि अमुक कार्य असाध्य है, उसे करने में प्रयत्नशील नहीं होते, तो उससे प्रयत्नशीलता की हानि तो निश्चित ही है ॥ २५ ॥

इसलिए मनुष्य का यह कर्त्तव्य है कि वह अपने पौरुष का परित्याग न करे; क्योंकि कार्य की सिद्धि भाग्य और पौरुष दोनों के अधीन होती है ॥ २६ ॥

इसलिए मेरे पुत्रों ! मैं अब से तपश्चर्या में निरत होकर ऐसा प्रयत्न करूँगा कि जिस कार्य का तुम दोनों ने संकेत किया है, वह अविलम्ब सिद्ध हो जाय ॥ २७ ॥

ऐसा कहने के बाद नागराज अश्वतर हिमालय पर्वत पर स्थित पवित्र 'प्लक्षावतरण' तीर्थ (सरस्वती नदी के उद्गम-स्थल) पर पहुँचा और वहाँ कठोर तपश्चरण में लग गया। वहाँ वह प्रातः, माध्यन्दिन और सायं सवन से शुद्ध-पवित्र हो, नियमित आहार करते, सरस्वती की भावना में मग्न, भगवती सरस्वती की स्तुति करने लगा ॥ २८-२९ ॥

नागराज अश्वतर की उक्ति—

जगद्धात्री, ब्रह्मयोनि, मङ्गलमयी भगवती सरस्वती की आराधना की इच्छा से मैं उन्हें मस्तक झुका कर प्रणाम करता हूँ और उनकी स्तुति करता हूँ ॥ ३० ॥

सदसद्देवि ! यत् किञ्चिन्मोक्षवच्चार्थवत् पदम् ।
तत्सर्वं त्वय्यसंयोगं योगवद्देवि ! संस्थितम् ॥३१॥

त्वमक्षरं परं देवि ! यत्र सर्वं प्रतिष्ठितम् ।
अक्षरं परमं देवि ! संस्थितं परमाणुवत् ॥३२॥

अक्षरं परमं ब्रह्म विश्वञ्चैतत् क्षरात्मकम् ।
दारुण्यवस्थितो वह्निर्भौमाश्च परमाणवः ॥३३॥

तथा त्वयि स्थितं ब्रह्म जगच्चेदमशेषतः ।
ॐकाराक्षरसंस्थानं यत्तु देवि ! स्थिरास्थिरम् ॥३४॥

तत्र मात्रात्रयं सर्वमस्ति यद्देवि नास्ति च ।
त्रयो लोकास्त्रयो वेदास्त्रैविद्यं पावकत्रयम् ॥३५॥

त्रीणि ज्योतींषि वर्णाश्च त्रयो धर्मागमास्तथा ।
त्रयो गुणास्त्रयः शब्दास्त्रयो वेदास्तथाश्रमाः ॥३६॥

त्रयः कालास्तथावस्थाः पितरोऽहर्निशादयः ।
एतन्मात्रात्रयं देवि ! तव रूपं सरस्वति ॥३७॥

---

हे देवि ! जो कुछ भी शाश्वत निःश्रेयस अथवा अशाश्वत अभ्युदय की पराकाष्ठा है, वह तुम से पृथक् हो अथवा अपृथक् हो, वस्तुतः तुम में ही अन्तर्लीन है। हे देवि ! तुम ही वह अक्षर तत्त्व हो, जिसमें यह सब कुछ प्रतिष्ठित है। तुम्हारा यह शाश्वत परमरूप, हे देवि ! परमाणु की भाँति सर्वत्र व्याप्त है। वह ब्रह्म जो परम शाश्वत तत्त्व है और जगत् जो विनश्वर है, ये दोनों तुममें उसी प्रकार अवस्थित हैं, जिस प्रकार लकड़ी में अग्नि और पार्थिव परमाणु दोनों अवस्थित रहा करते हैं। इस प्रकार सच्चिदानन्दस्वरूप ब्रह्म और यह क्षणभङ्गुर जगत् जो विनश्वर है—ये दोनों तुम में ही विराजमान हैं और सन्धिरूप में अस्थिर (जैसे कि अ + उ रूप) तथा अनुस्वार रूप में स्थिर (जैसे कि म् रूप) जो ओङ्कारात्मक मात्रात्रय हैं, वह भी तुममें ही विराजमान हैं। हे देवि ! जो भी सत् अथवा असत् हैं, जैसे कि भूर्भुवः स्वः रूप तीनों लोक, ब्रह्मा-विष्णु-शिवरूप तीनों देव, आन्वीक्षिकी-त्रयी-वार्तारूप विद्यात्रयी, गार्हपत्य आहवनीय-दक्षिणाग्निरूप अग्नित्रयी, सोम-सूर्य अग्निरूप तेजस्त्रयी, पश्यन्ती-मध्यमा-वैखरीरूप वाक्त्रयी, शिव-विष्णु-रुद्र परक त्रिविध धर्मागम, सत्त्व-रजस्-तमोरूप गुणत्रय, वाचक-लक्षक-व्यञ्जकरूप त्रिविध शब्द ऋक्-यजुष्-सामरूप वेदत्रयी, ब्रह्मचर्य-गार्हस्थ्य-वानप्रस्थरूप तीनों आश्रम, भूत-वर्तमान-भविष्यरूप कालत्रय, जाग्रत-स्वप्न-सुषुप्तिरूप तीनों अवस्थाएँ, समस्त पितृगण तथा दिन और रात्रि की व्यवस्थाएँ यह सब जो कुछ भी है, वह तुम में ही अन्तर्भूत और अन्तःस्यूत है। हे देवि सरस्वति ! तुम्हारा जो तात्त्विकरूप है, वह त्रिविध मात्रात्मक ओङ्कार है ॥ ३१-३७ ॥

विभिन्नदर्शिनामाद्या ब्रह्मणो हि सनातनाः ।
सोमसंस्था हविःसंस्थाः पाकसंस्थाश्च सप्त याः ॥३८॥

तास्त्वदुच्चारणाद्देवि ! क्रियन्ते ब्रह्मवादिभिः ।
अनिर्द्देश्यं तथा चान्यदर्द्धमात्रान्वितं परम् ॥३९॥

अविकार्य्यक्षयं दिव्यं परिणामविवर्जितम् ।
तवैतत्परमं रूपं यन्न शक्यं मयोदितुम् ॥४०॥

न चास्ये न च तज्जिह्वा ताम्रोष्ठादिभिरुच्यते ।
इन्द्रोऽपि वसवो ब्रह्मा चन्द्रार्कौ ज्योतिरेव च ॥४१॥

विश्वावासं विश्वरूपं विश्वेशं परमेश्वरम् ।
सांख्यवेदान्तवादोक्तं बहुशाखास्थिरीकृतम् ॥४२॥

अनादिमध्यनिधनं सदसन्न सदेव यत् ।
एकन्त्वनेकं नाप्येकं भवभेदसमाश्रितम् ॥४३॥

अनाख्यं षड्गुणाख्यञ्च वर्गाख्यं त्रिगुणाश्रयम् ।
नानाशक्तिमतामेकं शक्तिवैभविकं परम् ॥४४॥

---

ब्रह्म से भिन्न जगत् की स्थिति माननेवाले लोगों के निमित्त जो सात सनातन परम्परागत सोमसंस्था, हविसंस्था तथा पाकसंस्था से सम्बद्ध महाव्याहृतियाँ हैं, उनके उच्चारण के फल ब्रह्मवादी लोगों को तुम्हारे नाम-संकीर्तन में ही मिल जाते हैं। किन्तु तुम्हारा जो पारमार्थिक अवाङ्मनसगोचरस्वरूप है, वह तो ओङ्कार की अर्ध-मात्रा से ही अभिव्यञ्ज्य है। तुम्हारा वह स्वरूप निर्विकार है, अविनश्वर है, दिव्य है और सभी प्रकार के परिणामों से रहित है। तुम्हारे इस परमरूप का निरूपण मेरे लिए असम्भव है। इस रूप का न मुख से प्रकाशन सम्भव है और न जिह्वा, ओठ तथा अन्य इन्द्रियाँ इसके निरूपण में समर्थ हैं। क्या देवराज इन्द्र, क्या समस्त ज्योति-मण्डल—कोई भी तुम्हारे इस परमरूप के परिज्ञान में समर्थ नहीं। वह ब्रह्म जो समस्त विश्व में अन्तर्व्याप्त है, विश्व का अधिपति है; ईश्वरों का ईश्वर है, सांख्य और वेदान्त का परम प्रतिपाद्य है; निगमागम की समस्त शाखाओं द्वारा स्वरूपतः निर्णीत है, जिसका न आदि है, न मध्य है और न अन्त है, जो सत् और असत् की कल्पनाओं से अछूता है, एकमात्र सत् है, एक भी है और अनेक भी है, भूत-भौतिक पदार्थों के भेद के कारण एक भी नहीं है, अनिर्वचनीय है, ऐश्वर्यादि ६ गुणों के द्वारा निरूपणीय भी है, पर-व्यूह-विभव प्रभृति वर्गों द्वारा प्रतिपाद्य है, गुणत्रय का आश्रय है, बहुविध शक्तिशाली देवगण में अद्वितीय है, शक्ति के वैभव से विभूषित है, परात्पर है, सुखरूप भी है और उससे विलक्षण भी है और वस्तुतः प्रकाशानन्दघन है, अन्ततः हे

सुखासुखं महासौख्यरूपं त्वयि विभाव्यते ।
एवं देवि ! त्वया व्याप्तं सकलं निष्कलञ्च यत् ।
अद्वैतावस्थितं ब्रह्म यच्च द्वैते व्यवस्थितम् ।।४५।

येऽर्था नित्या ये विनश्यन्ति चान्ये
ये वा स्थूला ये च सूक्ष्मातिसूक्ष्माः ।
ये वा भूमौ येऽन्तरीक्षेऽन्यतो वा
तेषां तेषां त्वत्त एवोपलब्धिः ।।४६।

यच्चामूर्त्तं यच्च मूर्त्तं समस्तं
यद्वा भूतेष्वेकमेकञ्च किञ्चित् ।
यद्दिव्यस्ति क्ष्मातले खेऽन्यतो वा
त्वत्सम्बद्धं त्वत्स्वरैर्व्यञ्जनैश्च ।।४७।

जड उवाच—

एवं स्तुता तदा देवी विष्णोर्जिह्वा सरस्वती ।
प्रत्युवाच महात्मानं नागमश्वतरं ततः ।।४८।

---

देवि ! तुम्हारे रूप में ही अवभासित होता है। इस प्रकार हे देवि ! अन्ततोगत्त्वा ब्रह्म में भी चाहे वह सफल हो अथवा निष्फल हो, अद्वयरूप में अवस्थित हो अथवा द्वैतरूप में विराजमान हो, तुम्हीं अन्तर्व्याप्त हो ॥ ३८-४५ ॥

इसी भाँति जो भी पदार्थ नित्य हैं अथवा अनित्य हैं, स्थूल हैं अथवा सूक्ष्मातिसूक्ष्म हैं, भूलोक में अवस्थित हैं अथवा अन्तरिक्ष या अन्य लोक में अवस्थित हैं, अन्ततः अपने अस्तित्त्व के लिये तुम्हारा ही आश्रय लिए हुए हैं ॥ ४६ ॥

जो भी इस विश्व में मूर्त है अथवा अमूर्त है, भूत-भौतिक पदार्थों में एक है अथवा एक अनिर्देश्य तत्त्व है, स्वर्ग में अवस्थित है अथवा भूतल या गगन-मण्डल में अवस्थित है—वह सब तुम से ही सर्वथा संबद्ध है और तुम्हारे ही स्वर तथा व्यञ्जन वर्णों का वाच्य है ॥ ४७ ॥

जड ने आगे की कथा कही—

इस प्रकार जब नागराज अश्वतर ने विष्णु-जिह्वा भगवती सरस्वती की स्तुति की, तब सरस्वती ने उस महात्मा से यह कहा ॥ ४८ ॥

सरस्वत्युवाच—

वरं ते कम्बलभ्रातः प्रयच्छाम्युरगाधिप ! ।
तदुच्यतां प्रदास्यामि यत्ते मनसि वर्त्तते ।।४९।

अश्वतर उवाच—

सहायं देहि देवि ! त्वं पूर्वं कम्बलमेव मे ।
समस्तस्वरसम्बन्धमुभयोः संप्रयच्छ च ।।५०।

सरस्वत्युवाच—

सप्त स्वरा ग्रामरागाः सप्त पन्नगसत्तम ! ।
गीतकानि च सप्तैव तावतीश्चापि मूर्च्छनाः ।।५१।

तालाश्चैकोनपञ्चाशत्तथा ग्रामत्रयञ्च यत् ।
एतत्सर्वं भवान् गाता कम्बलश्च तथानघ ! ।।५२।

ज्ञास्यसे मत्प्रसादेन भुजगेन्द्रापरं तथा ।
चतुर्विधं पदं तालं त्रिःप्रकारं लयत्रयम् ।।५३।

यतित्रयं तथाऽऽतोद्यं मया दत्तं चतुर्विधम् ।
एतद्भवान् मत्प्रसादात् पन्नगेन्द्रापरञ्च यत् ।।५४।

---

**सरस्वती की उक्ति—**

कम्बल के अग्रज नागराज ! तुम जो वर माँगना चाहते हो, माँगो ! तुम्हारे मन में जो भी है, उसे मैं तुम्हें दूँगी ॥ ४९ ॥

**नागराज अश्वतर की उक्ति—**

हे देवि ! सर्वप्रथम मैं कम्बल को अपने सहायकरूप में माँग रहा हूँ और साथ ही साथ अपने और अपने अनुज कम्बल के लिए संगीत के समस्त स्वर और अपने परस्पर अनुबन्ध का ज्ञान भी माँग रहा हूँ ॥ ५० ॥

**सरस्वती की उक्ति—**

नागराज ! संगीत के सातों स्वर, सातों ग्रामराग, सातों गीत, सातों मूर्च्छनाएँ ४९ ताल, तीनों ग्राम—(मन्द्र-मध्य और तार सप्तक) ये सब तुम और तुम्हारे भाई—दोनों अपने कण्ठस्वर से अभिव्यक्त करने में समर्थ होंगे ॥ ५१-५२ ॥

नागराज ! मेरे प्रसाद के रूप में तुम्हें संगीत का और भी विशेष ज्ञान प्राप्त होगा । चतुर्विध पद, त्रिविध ताल, त्रिविध लय, त्रिविध यति, चतुर्विध आतोद्य—यह सब कुछ और इसके अतिरिक्त जो भी संगीत तत्त्व है, वह सब, नागराज ! मेरी कृपा से तुम्हें प्राप्त होंगे । इन सब के अन्तर्गत और इन सबके अधीन जो भी स्वर-व्यञ्जन

अस्यान्तर्गतमायत्तं स्वरव्यञ्जनसम्मितम् ।
तदशेषं मया दत्तं भवतः कम्बलस्य च ।।५५।

तथा नान्यस्य भूर्लोके पाताले चापि पन्नग ।
प्रणेतारौ भवन्तौ च सर्वस्यास्य भविष्यतः ।
पाताले देवलोके च भूर्लोके चैव पन्नगौ ।।५६।

जड उवाच—

इत्युक्त्वा सा तदा देवी सर्वजिह्वा सरस्वती ।
जगामादर्शनं सद्यो नागस्य कमलेक्षणा ।।५७।

तयोश्च तद्यथावृत्तं भ्रात्रोः सर्वमजायत ।
विज्ञानमुभयोरग्र्यं पदतालस्वरादिकम् ।।५८।

ततः कैलासशैलेन्द्र-शिखरस्थितमीश्वरम् ।
गीतकैः सप्तभिर्नागौ तन्त्रीलयसमन्वितौ ।।५९।

आरिराधयिषू देवमनङ्गाङ्गहरं हरम् ।
प्रचक्रतुः परं यत्नमुभौ संहतवाक्कलौ ।।६०।

---

और उनके तुल्य शब्दतत्त्व है, वह सब मैंने तुम्हें और कम्बल को दे दिये। नागराज ! अबतक मैंने भूलोक अथवा पाताललोक के किसी भी प्राणी को यह सब नहीं दिया था। तुम दोनों भाई भूलोक, नागलोक तथा देवलोक में, इस साङ्गोपाङ्ग गान्धर्ववेद के प्रणेता बनोगे ॥ ५३-५६ ॥

जड ने आगे कहा—

समस्त लोक की जिह्वा, भगवती कमलनयनी सरस्वती नागराज से यह सब कहने के बाद, तत्काल, अदृश्य हो गयी ॥ ५७ ॥

और परस्पर भ्रातृभाव से संबद्ध उन दोनों नागराजों को जो कुछ सरस्वती ने कहा था, वह सब कुछ मिल गया। उन्हे पद-स्वर-ताल-लय आदि का असाधारण ज्ञान-विज्ञान प्राप्त हो गया ॥ ५८ ॥

उसके बाद, वे दोनों नागराज नगाधिराज कैलास के शिखर पर विराजमान, सर्वेश्वर मदनान्तक भगवान् शङ्कर की आराधना में, तन्त्री तथा लय के साथ गीत सप्तक के द्वारा, अपने कण्ठस्वर और संगीत कौशल को रसभावाधीन रखते हुए, बहुत अधिक प्रयत्न करने लगे ॥ ५९-६० ॥

प्रातर्निशायां मध्याह्ने सन्ध्ययोश्चापि तत्परौ ।
तयोः कालेन महता स्तूयमानो वृषध्वजः ॥६१॥

तुतोष गीतकैस्तौ च प्राहेशो गृह्यतां वरः ।
ततः प्रणम्याश्वतरः कम्बलेन समं तदा ॥६२॥

व्यज्ञापयन्महादेवं शितिकण्ठमुमापतिम् ।
यदि नौ भगवान् प्रीतो देवदेवस्त्रिलोचनः ॥६३॥

ततो यथाभिलषितं वरमेनं प्रयच्छ नौ ।
मृता कुवलयाश्वस्य पत्नी देव ! मदालसा ॥६४॥

तेनैव वयसा सद्यो दुहितृत्वं प्रयातु मे ।
जातिस्मरा यथा पूर्वं तद्वत्कान्तिसमन्विता ।
योगिनी योगमाता च मद्‌गेहे जायतां भव ॥६५॥

महादेव उवाच—

यथोक्तं पन्नगश्रेष्ठ ! सर्वमेतद्भविष्यति ।
मत्प्रसादादसन्दिग्धं शृणु चेदं भुजङ्गम ॥६६॥

---

प्रातःकाल में, निशाकाल में, मध्याह्नकाल में तथा प्रातः और सायं की सन्ध्यावेला में, वे दोनों भगवान् शङ्कर की आराधना में तत्पर रहने लगे। जब वे बहुत समय तक इसी प्रकार से भगवान् शङ्कर की उपासना करते रहे, तब देवाधिदेव भगवान् शङ्कर उनके संगीत से परम प्रसन्न हुए और उन्होंने उन दोनों को वर माँगने के लिये कहा। तब कम्बल के साथ नागराज अश्वतर ने उमापति, नीलकण्ठ, महादेव शङ्कर को प्रणाम किया और उनसे निवेदन किया कि यदि देवाधिदेव भगवान् त्र्यम्बकेश्वर हम दोनों पर प्रसन्न हैं, तब हमें, जैसा कि हम लोगों की हार्दिक अभिलाषा है, एक वर दें। वह वर यह है कि कुवलयाश्व ऋतध्वज की धर्मपत्नी मदालसा, जो मर चुकी है, अपनी उसी युवावस्था में, मेरी पुत्री के रूप में, अविलम्ब अवतीर्ण हो जाय और जिस प्रकार वह अपने पूर्वजन्म के वृत्तान्त जानती थी और जैसी सुन्दरी थी उसी प्रकार की हो जाय। मेरे घर में, इस प्रकार वह योगमाता योगिनी पुनर्जन्म प्राप्त कर ले ॥ ६१-६५ ॥

भगवान् शङ्कर ने कहा—

नागराज ! तुमने जो कुछ भी कहा है, वह सब कुछ मेरी कृपा से, अवश्य होकर रहेगा। एक बात सुनो ॥ ६६ ॥

श्राद्धे तु समनुप्राप्ते मध्यमं पिण्डमात्मना ।
भक्षयेथाः फणिश्रेष्ठ ! शुचिः प्रयतमानसः ।।६७।

भक्षिते तु ततस्तस्मिन् भवतो मध्यमात् फणात् ।
समुत्पत्स्यति कल्याणी तथारूपा यथामृता ।।६८।

कामञ्चेममभिध्याय कुरु त्वं पितृतर्पणम् ।
तत्क्षणादेव सा सुभ्रूः श्वसतो मध्यमात् फणात् ।।६९।

समुत्पत्स्यति कल्याणी तथारूपा यथामृता ।
एतच्छ्रुत्वा ततस्तौ तु प्रणिपत्य महेश्वरम् ।।७०।

रसातलं पुनः प्राप्तौ परितोषसमन्वितौ ।
तथा च कृतवान् श्राद्धं स नागः कम्बलानुजः ।।७१।

पिण्डञ्च मध्यमं तद्वद्यथावदुपभुक्तवान् ।
तस्यापि ध्यायतः कामं ततः सा तनुमध्यमा ।।७२।

जज्ञे निश्वसतः सद्यस्तद्रूपा मध्यमात् फणात् ।
न चापि कथयामास कस्यचित् स भुजङ्गमः ।।७३।

---

नागराज ! जब मदालसा का श्राद्ध हो, तब शुद्ध-पवित्र एवं एकाग्रचित्त होकर उसके मध्यम श्राद्धपिण्ड का तुम स्वयं भोग लगा लो ।। ६७ ।।

जब तुम मध्यम पिण्ड का भक्षण कर लोगे, तब तुम्हारे फणामण्डल के मध्य भाग से वह सौभाग्यवती मदालसा उत्पन्न होगी और उसी रूप में उत्पन्न होगी, जिस रूप में मरी थी ।। ६८ ।।

नागराज ! अपने मनोरथ को मन में रखकर तुम पितृतर्पण करना । जैसे ही तुम पितृतर्पण करोगे, वैसे ही तुम्हारे समुच्छ्वसित फणामण्डल के माध्यम से वह सुन्दरी सौभाग्यवती उसी रूप में उत्पन्न हो जायेगी, जिस रूप में मरी थी । यह सब सुनकर उन दोनों नागराजों ने महेश्वर शिव की वन्दना की और परम प्रसन्न होकर पुनः रसातल में पहुँच गये । वहाँ कम्बल के भाई नागराज अश्वतर ने श्राद्ध किया और भगवान् शङ्कर के आदेशानुसार मध्यम पिण्ड का स्वयं भोग लगाया । जैसे ही उसे अपने मनोरथ का ध्यान हुआ, वैसे ही वह सुन्दरी मदालसा उसके समुच्छ्वसित फणामण्डल के मध्यभाग से उसी रूप में प्रकट हो गयी, जिस रूप में मरी थी । नागराज अश्वतर ने किसी को भी यह सब नहीं बताया और अपने अन्तःपुर में

अन्तर्गृहे तां सुदतीं स्त्रीभिर्गुप्तामधारयत् ।
तौ चानुदिनमागम्य पुत्रौ नागपतेः सुखम् ॥७४॥
ऋतध्वजेन सहितौ चिक्रीडातेऽमराविव ।
एकदा तु सुतौ प्राह नागराजो मुदान्वितः ॥७५॥
यन्मया पूर्वमुक्तन्तु क्रियते किं न तत्तथा ।
स राजपुत्रो युवयोरुपकारी ममान्तिकम् ॥७६॥
कस्मान्नानीयते वत्सावुपकाराय मानदः ।
एवमुक्तौ ततस्तेन पित्रा स्नेहवता तु तौ ॥७७॥
गत्वा तस्य पुरं सख्यू रेमाते तेन धीमता ।
ततः कुवलयाश्वं तौ कृत्वा किञ्चित्कथान्तरम् ॥७८॥
अब्रूतां प्रणयोपेतं स्वगेहगमनं प्रति ।
तावाह नृपपुत्रोऽसौ नन्विदं भवतोर्गृहम् ॥७९॥
धनवाहनवस्त्रादि यन्मदीयं तदेव वाम् ।
यत्तु वां वाञ्छितं दातुं धनं रत्नमथापि वा ॥८०॥

---

अन्तःपुर की रक्षक नारियों के द्वारा उस सुन्दरी को सुरक्षित रखा। नागराज के वे दोनों कुमार भी प्रतिदिन भूलोक में पहुँचते रहे और राजकुमार ऋतध्वज कुवलयाश्व के साथ देवों की भांति, बड़े आनन्द के साथ, क्रीडा करते रहे। एक समय नागराज अश्वतर बड़ा प्रसन्न होकर अपने पुत्रों से कहने लगा कि मैंने तुम दोनों से पहले जो कहा था, उसके अनुसार तुम लोग काम क्यों नहीं करते? तुम दोनों के परमोपकारी तथा सम्मानदायक उस राजकुमार को तुम लोग मेरे पास क्यों नहीं लाते? जिसमें उसका कुछ भी प्रत्युपकार किया जा सके। अपने स्नेहमय पूज्य पिता के द्वारा यह सब कहे जाने पर, वे दोनों नागकुमार अपने उस मित्र राजकुमार कुवलयाश्व के राजनगर में पहुँचे और उस महाबुद्धिमान् के साथ रमण करने लगे। एक बार, अवसर पाकर, उन दोनों नागकुमारों ने, कुछ बातचीत करने के बाद, कुवलयाश्व से, नागलोक में अपने भवन पर चलने के विषय में, बड़े प्रेमपूर्वक निवेदन किया। उनका यह निवेदन सुनकर उस राजकुमार ने उन दोनों से कहा कि मेरा यह घर भी तुम लोगों का ही घर है॥ ६९-७९॥

जो कुछ भी मेरी धनसम्पत्ति, मेरे यान-वाहन, मेरे वस्त्राभूषण आदि हैं, वे सब तुम दोनों के भी हैं। तुम दोनों द्विजकुमार जो भी धन दानरूप में देना चाहो अथवा जो भी रत्न दान देना चाहो वह सब मेरे प्रति अपने-अपने प्रेम का ध्यान रखते

तद्दीयतां द्विजसुतौ यदि वां प्रणयो मयि ।
एतावताहं दैवेन वञ्चितोऽस्मि दुरात्मना ॥८१॥

यद्भूवद्भ्यां ममत्वं नो मदीये क्रियते गृहे ।
यदि वां मत्प्रियं कार्य्यमनुग्राह्योऽस्मि वां यदि ॥८२॥

तद्धने मम गेहे च ममत्वमनुकल्प्यताम् ।
युवयोर्यन्मदीयं तन्मामकं युवयोः स्वकम् ॥८३॥

एतत् सत्यं विजानीतं युवां प्राणा बहिश्चराः ।
पुनर्नैवं विभिन्नार्थं वक्तव्यं द्विजसत्तमौ ॥८४॥

मत्प्रसादपरौ प्रीत्या शापितौ हृदयेन मे ।
ततः स्नेहार्द्रवदनौ तावुभौ नागनन्दनौ ॥८५॥

ऊचतुर्नृपतेः पुत्रं किञ्चित् प्रणयकोपितौ ।
ऋतध्वज ! न सन्देहो यथैवाह भवानिदम् ॥८६॥

तथैव चास्मन्मनसि नात्र चिन्त्यमतोऽन्यथा ।
किन्त्वावयोः स्वयं पित्रा प्रोक्तमेतन्महात्मना ॥८७॥

---

हुए, अपनी इच्छा के अनुसार, प्रसन्न हृदय से दो। मैं तो यही समझता हूँ कि दुर्भाग्य ने मुझे ठग दिया है, जिसके कारण तुम दोनों मेरे घर को अपना नहीं मान रहे हो। यदि तुम दोनों मेरा कुछ उपकार करना चाहते हो अथवा यदि मुझ पर दोनों का अनुग्रह हो, तो मेरे धन को अपना धन और मेरे घर को अपना घर समझो। तुम लोगों का जो कुछ है, वह मेरा भी है और मेरा जो कुछ है, वह तुम लोगों का भी है। इस बात को तुम लोग अच्छी तरह समझ लो कि तुम दोनों मेरे लिये मेरे शरीर से बाहर रहनेवाले मेरे प्राण हो और इसलिये आगे से इस प्रकार की बात न करना, जिससे मुझे ऐसा पता चले कि तुम लोगों का और मेरा अलग-अलग अस्तित्व है ॥ ८०-८४ ॥

तुम दोनों मुझे प्रसन्न करने में जैसा तत्पर रहते हो, उसी को देखते मैं बड़े प्रेम से तुम लोगों को यह शपथ दिलाता हूँ कि आगे से, मुझ में और अपने में, कोई भेद न मानना। यह सब सुनने के बाद वे दोनों नागकुमार प्रणयकोप का प्रदर्शन करते हुए उस राजकुमार से बोले—'राजकुमार ऋतध्वज ! जैसा आपने कहा है, उसमें कोई संदेह नहीं; क्योंकि हम लोगों के मन में भी वही बात है, जो आप के मन में है। इसलिये हम लोगों को आप अन्यथा न समझें। किन्तु एक बात यह है कि हम दोनों के पिताजी ने, जो एक महात्मा हैं, स्वयं हम लोगों से अनेक बार कहा

द्रष्टुं कुवलयाश्वं तमिच्छामीति पुनः पुनः ।
ततः कुवलयाश्वोऽसौ समुत्थाय वरासनात् ।
यथाह तातेति वदन् प्रणाममकरोद्भुवि ।।८८।

कुवलयाश्व उवाच—

धन्योऽहमतिपुण्योऽहं कोऽन्योऽस्ति सदृशो मया ।
यत्तातो मामभिद्रष्टुं करोति प्रवणं मनः ।।८९।

तदुत्तिष्ठत गच्छामस्ताताज्ञां क्षणमप्यहम् ।
नातिक्रान्तुमिहेच्छामि पद्भ्यां तस्य शपाम्यहम् ।।९०।

जड उवाच—

एवमुक्त्वा ययौ सोऽथ सह ताभ्यां नृपात्मजः ।
प्राप्तश्च गोमतीं पुण्यां निर्गम्य नगराद्बहिः ।।९१।

तन्मध्येन ययुस्ते वै नागेन्द्रनृपनन्दनाः ।
मेने च राजपुत्रोऽसौ पारे तस्यास्तयोर्गृहम् ।।९२।

ततश्चाकृष्य पातालं ताभ्यां नीतो नृपात्मजः ।
पाताले ददृशे चोभौ स पन्नगकुमारकौ ।।९३।

फणामणिकृतोद्योतौ व्यक्तस्वस्तिकलक्षणौ ।
विलोक्य तौ सुरूपाङ्गौ विस्मयोत्फुल्ललोचनः ।।९४।

---

है कि कुवलयाश्व को देखने की उनकी बड़ी इच्छा है। यह सुनते ही कुवलयाश्व अपने राजासन से उठ खड़ा हुआ और कहने लगा कि तुम्हारे पिताजी की जो इच्छा है, उसी के अनुसार मैं करूँगा और ऐसा कहकर, नतमस्तक हो उसने उनके पिता को अपनी प्रणामाञ्जलि समर्पित की ॥ ८५-८८ ॥

**कुवलयाश्व ने कहा—**

मैं धन्यभाग्य हूँ, मैं पुण्यात्मा हूँ, मेरे समान सौभाग्यशाली और कौन हो सकता है जिसे देखने के लिये हमलोगों के पूज्य पिता (नागराज) इतने इच्छुक हैं। इसलिये तुम लोग उठो और हमलोग चलें; क्योंकि मैं पूज्य पिताजी की आज्ञा का एक क्षण के लिये भी अतिक्रमण नहीं करना चाहता। मैं उनके चरणों की शपथ लेकर यह कह रहा हूँ ॥ ८९-९० ॥

**जड ने आगे कहा—**

ऐसा कहने के बाद, वह राजकुमार, उन दोनों नागकुमारों के साथ चल पड़ा और नगर से बाहर आकर पुण्यसलिला गोमती के किनारे पहुँचा। इस प्रकार दोनों नागकुमार और वह राजकुमार ऋतध्वज—तीनों गोमती पार पहुँचे। राजकुमार ने सोचा कि गोमती के पार ही उन दोनों नागकुमारों का आवास है; किन्तु उन नागकुमारों ने गोमती से राजकुमार को दूर ले जाकर पातालपुरी में पहुँचा दिया। पाताल में उस राजकुमार ने देखा कि वे दोनों नागकुमार अपने वास्तविक रूप

विहस्य चाब्रवीत् प्रेम्णा साधु भो द्विजसत्तमौ ।
कथयामासतुस्तौ च पितरं पन्नगेश्वरम् ।।९५।
शान्तमश्वतरं नाम माननीयं दिवौकसाम् ।
रमणीयं ततोऽपश्यत् पातालं स नृपात्मजः ।।९६।
कुमारैस्तरुणैर्वृद्धैरुरगैरुपशोभितम् ।
तथैव नागकन्याभिः क्रीडन्तीभिरितस्ततः ।।९७।
चारुकुण्डलहाराभिस्ताराभिर्गगनं यथा ।
गीतशब्दैस्तथान्यत्र वीणावेणुस्वनानुगैः ।।९८।
मृदङ्गपणवातोद्यं हारिवेश्मशताकुलम् ।
वीक्षमाणः स पातालं ययौ शत्रुजितः सुतः ।।९९।
सह ताभ्यामभीष्टाभ्यां पन्नगाभ्यामरिन्दमः ।
ततः प्रविश्य ते सर्वे नागराजनिवेशनम् ।।१००।
ददृशुस्ते महात्मानमुरगाधिपतिं स्थितम् ।
दिव्यमाल्याम्बरधरं मणिकुण्डलभूषणम् ।।१०१।

---

धारण कर लिये हैं; क्योंकि उनके फणामण्डल के मणि की ज्योति जगमगा रही है, जिसमें उनके मस्तक पर स्वस्तिक का चिह्न स्पष्ट झलक रहा है। बहुत सुन्दर शरीर वाले उन नागकुमारों को देखकर राजकुमार की आँखे विस्मय से विस्फारित हो गयीं। राजकुमार ने मन्द-मन्द मुस्कान के साथ उन दोनों द्विजकुमारों को बहुत साधुवाद दिया। उन दोनों ने देवों के द्वारा भी सम्माननीय, शान्तचित्त, अपने पिता नागराज अश्वतर को ऋतध्वज के आगमन के विषय में बता दिया। इधर राजकुमार ऋतध्वज ने पाताललोक को देखा, जो उसे बड़ा रमणीय लगा ॥ ९१-९६ ॥

राजकुमार ने देखा कि वहाँ के कुमार, तरुण तथा वृद्ध नागों से समस्त पाताललोक सुशोभित हो रहा है। साथ ही साथ, वहाँ उसने कर्ण-कुण्डल तथा कण्ठहार से विभूषित नागकुमारियों को देखा, जो जहाँ-तहाँ क्रीडा कर रही थीं और जिसके कारण पाताल लोक ऐसा जगमगा रहा था, जैसे तारा-मण्डल से आकाश जगमगा रहा हो। वहाँ कहीं वीणा और वेणु की मधुर ध्वनियों से मिश्रित मधुर संगीत की ध्वनि गूँज रही थी, कहीं मृदङ्ग और पणव प्रभृति वाद्यों के निनाद सुनायी पड़ रहे थे और समस्त पाताल लोक सुन्दर-सुन्दर अनेकानेक भवनों से भव्य लग रहा था। ऐसे पाताल लोक को देखते महाराज शत्रुजित् का शत्रुमर्दन वह राजपुत्र ऋतध्वज अपने परममित्र उन दोनों नागकुमारों के साथ चलने लगा। चलते-चलते वे तीनों नागराज अश्वतर के राजभवन में प्रविष्ट हुए जहाँ पर उन्होंने सिंहासन पर विराजमान महात्मा नागराज का दर्शन किया। नागराज महात्मा अश्वतर दिव्य वस्त्र और दिव्य हार धारण किये हुए थे, उनके कान मणिखचित कुण्डल से सुन्दर लग रहे थे, उनका कण्ठ स्वच्छ मौक्तिकों से बने रमणीय हार से शोभायमान हो रहा

स्वच्छमुक्ताफललताहारिहारोपशोभितम् ।
केयूरिणं महाभागमासने सर्वकाञ्चने ॥१०२॥

मणिविद्रुमवैदूर्य्य-जालान्तरितरूपके ।
स ताभ्यां दर्शितस्तस्य तातोऽस्माकमसाविति ॥१०३॥

वीरः कुवलयाश्वोऽयं पित्रे चासौ निवेदितः ।
ततो ननाम चरणौ नागेन्द्रस्य ऋतध्वजः ॥१०४॥

तमुत्थाप्य बलाद्गाढं नागेन्द्रः परीषस्वजे ।
मूर्ध्नि चैनमुपाघ्राय चिरं जीवेत्युवाच सः ॥१०५॥

निहतामित्रवर्गश्च पित्रोः शुश्रूषणं कुरु ।
वत्स ! धन्यस्य कथ्यन्ते परोक्षस्यापि ते गुणाः ॥१०६॥

भवतो मम पुत्राभ्यामसामान्या निवेदिताः ।
त्वमेवानेन वर्द्धेथा मनोवाक्कायचेष्टितैः ॥१०७॥

जीवितं गुणिनः श्लाघ्यं जीवन्नेव मृतोऽगुणः ।
गुणवान् निर्वृतिं पित्रोः शत्रूणां हृदयज्वरम् ॥१०८॥

करोत्यात्महितं कुर्वन् विश्वासञ्च महाजने ।
देवताः पितरो विप्रा मित्रार्थिविकलादयः ॥१०९॥

---

था, उनके भुजदण्ड केयूर के आभरण से आभासमान हो रहे थे और उनका स्वर्ण निर्मित सिंहासन चारों ओर लटकती, मणि-विद्रुम-वैदूर्य प्रभृति रत्नों की मालाओं से बड़ा भव्य दिखायी दे रहा था। उन दोनों नागकुमारों ने राजकुमार ऋतध्वज को उन्हें दिखा कर कहा कि वे ही हमारे पूज्य पिता जी हैं ॥ ९७-१०३ ॥

तदनन्तर उन्होंने अपने पिताजी से निवेदन किया कि यही राजकुमार वीर कुवलयाश्व है। इसके बाद ही राजकुमार ऋतध्वज कुवलयाश्व ने नतमस्तक होकर उनके चरणों की वन्दना की ॥ १०४ ॥

नागराज अश्वतर ने जोर लगाकर नतमस्तक राजकुमार को उठाया और बड़े स्नेह से गाढ़ालिङ्गन किया। उन्होंने आशीर्वाद के रूप में उसका मस्तक सूंघा और कहा—'राजकुमार चिरायु हों' ॥ १०५ ॥

उन्होंने और भी बहुत कुछ कहा। उन्होंने कहा—'आप अपने शत्रुगण का संहार करें तथा अपने माता-पिता की सेवा-शुश्रूषा करते रहें। आयुष्मन्! आप धन्य हैं; क्योंकि आपके परोक्ष में मेरे पुत्र आपके अलौकिक गुणों का बखान किया करते हैं। गुणगण की महिमा से, मन, वचन और कर्म द्वारा उत्तरोत्तर आपका अभ्युदय होता रहे। वस्तुतः उसी का जीवन जीवन है, जो गुणी होता है। गुणरहित मनुष्य तो जीते हुए भी मरा हुआ है। किन्तु जो मनुष्य गुणवान् होता है, वह अपने माता-पिता को आनन्दित करता है, अपने शत्रुओं के हृदय को संतप्त रखता है और अपना कल्याण करते हुए जन-समाज का विश्वासपात्र बनता है। देवगण, पितृगण,

बान्धवाश्च तथेच्छन्ति जीवितं गुणिनश्चिरम् ।
परिवादनिवृत्तानां दुर्गतेषु दयावताम् ।
गुणिनां सफलं जन्म संश्रितानां विपद्गतैः ।।११०।

जड उवाच—

एवमुक्त्वा स तं वीरं पुत्राविदमथाब्रवीत् ।
पूजां कुवलयाश्वस्य कर्तुकामो भुजङ्गमः ।।१११।
स्नानादिकक्रमं कृत्वा सर्वमेव यथाक्रमम् ।
मधुपानादिसम्भोगमाहारश्च यथेप्सितम् ।।११२।
ततः कुवलयाश्वेन हृदयोत्सवभूतया ।
कथया स्वल्पकं कालं स्थास्यामो हृष्टचेतसः ।।११३।
अनुमेने च तन्मौनी वचः शत्रुजितः सुतः ।
तथा चकार नृपतिः पन्नगानामुदारधीः ।।११४।
समेत्य तैरात्मजभूपनन्दनै-
र्महोरगाणामधिपः स सत्यवाक् ।
मुदान्वितोऽन्नानि मधूनि चात्मवान्
यथोपयोगं बुभुजे स भोगभुक् ।।११५।

।। इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे मदालसोपाख्याने कुवलयाश्वपातालगमनं नाम त्रयोविंशोऽध्यायः ।।

---

द्विजगण, मित्रगण, याचकगण, विकलाङ्गगण, तथा बन्धु-बान्धव सभी गुणी मनुष्य के, चिरंजीवी होने की कामना किया करते हैं। ऐसे गुणी लोगों का जन्म, जो लोकनिन्दा से निवृत्त रहते हैं, दुर्गतिप्राप्त जनसमाज के प्रति दयाशील होते हैं तथा विपत्तिग्रस्त लोगों के द्वारा आश्रयणीय समझे जाते हैं, वस्तुतः सफल जन्म हैं ।। १०६-११० ।।

**जड ने आगे कहा—**

नागराज अश्वतर ने, महावीर उस राजकुमार को यह सब कहने के बाद, अपने दोनों पुत्रों से कहा कि हमें राजकुमार कुवलयाश्व का यथोचित सम्मान-सत्कार करना है। इसलिए हम लोग स्नानादि दैनिक कृत्यों तथा अन्य आवश्यक कृत्यों को क्रमानुसार सम्पादित करके, मधुपान प्रभृति भोग-विलास तथा मनोनुकूल आहार-विहार से निवृत्त हो लें और उसके बाद प्रसन्नचित्त होकर कुवलयाश्व के साथ, उसके हृदय को आह्लादित करनेवाले आलाप-संलाप में कुछ समय बितावें। महाराज शत्रुजित् के पुत्र राजकुमार कुवलयाश्व ने नागराज की यह बात मौन-साधन द्वारा मान ली और उदार हृदय नागराज ने कुवलयाश्व का जैसा स्वागत-सत्कार सोचा था, वैसा करने में वह तत्पर हो गया ।। १११-११४ ।।

सत्यवादी तथा सुखभोग के अभ्यस्त नागराज अश्वतर ने, अपने दोनों पुत्रों और राजकुमार ऋतध्वज कुवलयाश्व के साथ, प्रसन्नतापूर्वक, भक्ष्य-भोज्य तथा मदिरापान आदि का संयतचित्त से यथोचित उपभोग किया ।। ११५ ।।

## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय का १२वाँ श्लोक निम्नलिखित है—

'मृतेति सा मन्निमित्तं त्यजामि यदि जीवितम् ।
किं मयोपकृतं तस्याः श्लाघ्यमेतत्तु योषिताम् ॥'

इसका श्रीपार्जिटर का किया अंग्रेजी अनुवाद नीचे दिया जा रहा है—

'If I abandon life because she has died on my account what benifit shall I confer on her ? Yet this would be praise worthy in women's opinion.'

किन्तु, यहाँ इसका जो अनुवाद दिया गया है वह पूर्वापर प्रसंग दृष्टि से, अधिक संगत है। क्योंकि श्रीपार्जिटर के अनुवाद में 'श्लाघ्यमेतत्तु योषिताम्' का 'नारी-जाति की दृष्टि से ऋतध्वज का प्राण परित्याग श्लाघ्य है'—यह अर्थ निकलता है। इस अनुवाद में 'श्लाघ्यमेतत्तु योषिताम्' का 'ऐसो परिस्थिति में प्राण-परित्याग नारी के लिए भले ही श्लाघ्य हो, पुरुष के लिये नहीं' यह आशय निकलता है, जो कि अधिक संगत और समंजस है।

(ख) इस अध्याय का २४ वाँ श्लोक निम्नाङ्कित है—

'इति वाक्यं तयोः श्रुत्वा विमर्शमगमत् पिता ।
विमृश्य चाह तौ पुत्रौ नागराट् प्रहसन्निव ॥'

इसका श्रीपार्जिटर कृत अंग्रेजी अनुवाद देखिये—

'Having heard their speech, their father became dissatisfied and after reflecting the Nāga-King addressed his two Sons as if in ridicule.'

इस अनुवाद में 'विमर्शमगमत्' का 'सोच विचार में पड़ गये'—यह अर्थ किया गया है, न कि 'सन्तुष्ट नहीं हुए' यह अर्थ, जो कि श्रीपार्जिटर के अनुवाद में है। साथ ही साथ 'प्रहसन्निव' का 'मुसकुराते हुए' यह अर्थ अधिक प्रसङ्गानुगत है; क्योंकि श्रीपार्जिटर के अनुवाद में 'मानो मजाक उड़ाते हुए'—इस अर्थ की यहाँ संगति नहीं बैठती।

(ग) इस अध्याय के ५०वें श्लोक में नागराज अश्वतर द्वारा भगवती सरस्वती की स्तुति के प्रसङ्ग में, वरदानरूप में अपने सहायक 'कम्बल' की माँग की है। सरस्वती के कृपाप्रसाद से अश्वतर और कम्बल—दोनों की संगोताचार्य के रूप में प्रसिद्धि का भो उल्लेख इसी अध्याय में हैं। १४ वीं शताब्दी के निःशङ्क शार्ङ्गदेव ने सङ्गीत कला और सङ्गीत-विज्ञान के स्वरचित प्रसिद्ध सङ्गीतग्रन्थ 'सङ्गीतरत्नाकर' के निम्नलिखित श्लोकों (१.१६) में अश्वतर और कम्बल को भरत नाट्यशास्त्र के व्याख्याता के रूप में स्मरण किया है—

'विशाखिलो दन्तिलश्च कम्बलोऽश्वतरस्तथा ।
वायुर्विश्वावसू रम्भार्जुननारदतुम्बुराः ॥
व्याख्यातारो भारतीये लोल्लटोद्भटशङ्कुकाः ।

उपर्युक्त उद्धरण से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि संगीतरत्नाकर में उल्लिखित कम्बल और अश्वतर मार्कण्डेयपुराण के २३वें अध्याय में निर्दिष्ट कम्बल और अश्वतर के अतिरिक्त अन्य व्यक्ति नहीं हैं। इनके द्वारा किये गये भरतनाट्यशास्त्र के व्याख्यान संभवतः सदा के लिए लुप्त हो चुके हैं; किन्तु प्राचीन भारतीय सङ्गीतकलाकोविदों और सङ्गीत विज्ञानवेत्ताओं के द्वारा इनके नाम का परिगणन महत्त्वपूर्ण है।

(घ) इस अध्याय के ५१ से ५५ पर्यन्त श्लोकों में प्राचीन भारतीय सङ्गीत-विज्ञान के अनेक पारिभाषिक पद प्रयुक्त हुए हैं। जैसे कि स्वरसप्तक, ग्रामराग, गीत-सप्तक, मूर्च्छनासप्तक, ताल, ग्रामत्रय, लयत्रय, यतित्रय, चतुर्विध आतोद्य आदि-आदि। इन पारिभाषिक पदों के अभिप्राय भरतनाट्यशास्त्र तथा सङ्गीतरत्नाकर प्रभृति सङ्गीतशास्त्रग्रन्थों के अनुशीलन से स्पष्ट हो जाते हैं। उदाहरण के लिये 'स्वरसप्तक' का सङ्गीतरत्नाकर (१.३.१७-२५) में निरूपण देखिये—

षण्णां स्वराणां जनकः षड्भिर्वा जन्यते स्वरैः।
षड्भ्यो वा जायतेऽङ्गेभ्यः 'षड्ज' इत्यभिधीयते॥
प्राप्नोति हृदयं शीघ्रमन्यस्माद् 'ऋषभः' स्मृतः।
स्त्रीगवीषु यथा तिष्ठन् विभाति ऋषभो महान्।
स्वरग्रामे समुत्पन्नः स्वरोऽयमृषभः स्मृतः॥
वाचं गानात्मिकां धत्ते इति 'गान्धार' संज्ञकः।
स्वराणां मध्यमत्वाच्च 'मध्यमः' स्वर उच्यते।
स्वरान्तराणां विस्तारं यो भिमीते स 'पञ्चमः'॥
धीर्यस्यास्ति स धीवांस्तत्सम्बन्धी 'धैवतः'स्मृतः।
निषीदन्ति स्वराः सर्वे 'निषाद'स्तेन कथ्यते॥
तेषां संज्ञाः सरिगमपधनीत्यपराः मताः॥"

इसी प्रकार 'मूर्च्छनासप्तक' का निम्नलिखित निरूपण (सङ्गीतरत्नाकर-१.४.९, २६) में देखिये—

'क्रमात्स्वराणां सप्तानामारोहश्चावरोहणम्।
मूर्च्छनेत्युच्यते ग्रामद्वये ताः सप्त सप्त च॥
........गान्धारग्रामे स्युः सप्तमूर्च्छनाः।
ताश्च स्वर्गे प्रयोक्तव्याः.................॥

वैसे सङ्गीतरत्नाकर के अनुसार मूर्च्छनाएँ अगणित हैं; किन्तु गान्धारग्राम, जो स्वर्गलोक में प्रचलित माना जाता है, इस अध्याय में मूर्च्छनासप्तक से युक्त माना गया है। सङ्गीतरत्नाकर की उपर्युक्त उक्ति सम्भवतः मार्कण्डेयपुराण का अनुसरण करती प्रतीत होती है।

ग्रन्थ विस्तार के भय से सब की शास्त्रीयपरिभाषा यहाँ नहीं दी जा रही है, किन्तु 'सङ्गीतरत्नाकर' में सबका उल्लेख तथा निरूपण है, जो वहीं देखा जा सकता है।

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के मदालसोपाख्यान में 'कुवलयाश्वपातालगमन' नामक २३वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त॥ 

## चतुर्विंशोऽध्यायः

जड उवाच—

कृताहारं महात्मानमधिपं पवनाशिनाम् ।
उपासाञ्चक्रिरे पुत्रौ भूपालतनयस्तथा ॥१॥
कथाभिरनुरूपाभिः स महात्मा भुजङ्गमः ।
प्रीतिं सञ्जनयामास पुत्रसख्युरुवाच च ॥२॥
तव भद्र ! सुखं ब्रूहि गेहमभ्यागतस्य यत् ।
कर्त्तव्यमुत्सृजाशङ्कां पितरीव सुतो मयि ॥३॥
रजतं वा सुवर्णं वा वस्त्रं वाहनमासनम् ।
यद्वाभिमतमत्यर्थं दुर्लभं तद्वृणुष्व माम् ॥४॥

कुवलयाश्व उवाच—

तव प्रसादाद्भगवन् ! सुवर्णादि गृहे मम ।
पितुरस्ति ममाद्यापि न किञ्चित् कार्य्यमीदृशम् ॥५॥
ताते वर्षसहस्राणि शासतीमां वसुन्धराम् ।
तथैव त्वयि पाताले न मे याञ्चोन्मुखं मनः ॥६॥

---

**जड ने आगे की कथा कही—**

जब महात्मा नागराज अश्वतर आहार-विहार कर चुके, तब उनके दोनों पुत्र और राजकुमार कुवलयाश्व उनके सम्मुख उपस्थित हुए। महात्मा नागराज ने सुन्दर सुरुचिपूर्ण कथावार्ता से उनका मनोरंजन किया और अपने पुत्रों के मित्र राजकुमार कुवलयाश्व से यह कहा—'राजकुमार ! तुम्हारा कल्याण हो, तुम मेरे आवास पर पधारे हो, इसलिये, तुम्हारा जो कार्य हो, उसके सम्बन्ध में निःशङ्क होकर मुझसे उसी भाँति कहो, जिस भाँति पुत्र पिता से अपने मन की बात कहता है। चांदी-सोना-वस्त्र-वाहन-आसन अथवा और जो भी तुम्हारा अत्यधिक अभिलषित दुर्लभ पदार्थ हो, उसे तुम मुझ से माँग सकते हो ॥ १-४ ॥

**कुवलयाश्व ने कहा—**

भगवन् ! आपकी कृपा से मेरे पिता के घर में सोना-चांदीप्रभृति सभी वस्तुएँ हैं और ऐसी वस्तुओं से अभी मेरा कोई प्रयोजन भी नहीं है। जब सहस्रों वर्षों से मेरे पिता पृथिवी पर शासन कर रहे हों और आप पाताल लोक पर शासन

ते स्वर्ग्याश्च सुपुण्याश्च येषां पितरि जीवति ।
तृणकोटिसमं वित्तं तारुण्याद्वित्तकोटिषु ॥७॥

मित्राणि तुल्यशिष्टानि तद्वद्देहमनामयम् ।
जनिता ध्रियते वित्तं यौवनं किन्नु नास्ति मे ॥८॥

असत्यर्थे नृणां याञ्चाप्रवणं जायते मनः ।
सत्यशेषे कथं याञ्चां मम जिह्वा करिष्यति ॥९॥

येनं चिन्त्यं धनं किञ्चिन्मम गेहेऽस्ति नास्ति वा ।
पितृबाहुतरुच्छायां संश्रिताः सुखिनो हि ते ॥१०

ये तु बाल्यात् प्रभृत्येव विना पित्रा कुटुम्बिनः ।
ते सुखास्वादविभ्रंशान्मन्ये धात्रैव वञ्चिताः ॥११॥

तद्वयं त्वत्प्रसादेन धनरत्नादिसञ्चयान् ।
पितृमुक्तान् प्रयच्छामः कामतो नित्यमर्थिनाम् ॥१२॥

तत् सर्वमिह संप्राप्तं यदङ्घ्रियुगलं तव ।
मच्चूडामणिना स्पृष्टं यच्चाङ्गस्पर्शमाप्तवान् ॥१३॥

---

कर रहे हों, तो मेरे मन में किस वस्तु की याचना होगी! वे लोग देवतुल्य हैं, पुण्यात्मा हैं, जिनके पिता जीवित हैं और इसलिये जो तरुण होने के नाते कोटिसंख्यक धन को भी तिनके की भाँति तुच्छ मानते हैं। मेरे पिता जीवित हैं, शील-स्वभाव में मेरे मित्रगण जीवित हैं और मेरा शरीर नीरोग है, तब मेरे पास क्या नहीं है ? मेरे पास धन है, मेरे पास यौवन है। जब धन का अभाव होता है, तब लोगों के मन में याचना का भाव आता है। जब कि मेरे पास सब कुछ है, तब मेरी जिह्वा से याचना की बात कैसे निकलेगी ? जो लोग अपने पिता के बाहुदण्डरूपी महावृक्ष की छाया का आश्रय लिये हुए हैं, वे वस्तुतः सुखी हैं; क्योंकि उन्हें इस बात की कोई चिन्ता नहीं होती कि उनके घर में धन है अथवा नहीं है। किन्तु बाल्यकाल से ही जो पितृविहीन है और घर-गृहस्थी का बोझ उठा रहे हैं, मैं समझता हूँ, उनका सुखास्वाद नष्ट हो गया है और इस प्रकार वे विधाता द्वारा ठग दिये गये हैं। किन्तु मैं आपकी कृपा से, पिता द्वारा प्राप्त धन-सम्पदा तथा रत्नादि, स्वेच्छा से, याचकजन को नित्य दानरूप में दिया करता हूँ। वस्तुतः मैंने अपने मुकुटमणि से आपके चरणयुगल का जो स्पर्श किया है और आपने मुझे जो प्रेम से गले लगाया है, उससे मैं सब कुछ पाकर धन्य हो चुका हूँ ॥ ५-१३ ॥

जड उवाच—

इत्येवं प्रसृतं वाक्यमुक्तः पन्नगसत्तमः ।
प्राह राजसुतं प्रीत्या पुत्रयोरुपकारिणम् ॥१४॥

नाग उवाच—

यदि रत्नसुवर्णादि मत्तोऽवाप्तुं न ते मनः ।
यदन्यन्मनसः प्रीत्यै तद्ब्रूहि त्वं ददाम्यहम् ॥१५॥

कुवलयाश्व उवाच—

भगवंस्त्वत्प्रसादेन प्रार्थितस्य गृहे मम ।
सर्वमस्ति विशेषेण सम्प्राप्तं तव दर्शनात् ॥१६॥
कृतकृत्योऽस्मि चैतेन सफलं जीवितञ्च मे ।
यदङ्गसंश्लेषमितस्तव देवस्य मानुषः ॥१७॥
ममोत्तमाङ्गे त्वत्पादरजसा यदिहास्पदम् ।
कृतं तेनैव न प्राप्तं किं मया पन्नगेश्वर ॥१८॥
यदि त्ववश्यं दातव्यो वरो मम यथेप्सितः ।
तत्पुण्यकर्मसंस्कारो हृदयान्मा व्यपैतु मे ॥१९॥

---

**जड ने कहा—**

जब राजकुमार कुवलयाश्व ने नागराज अश्वतर से इस प्रकार की नम्रता और शिष्टता भरी बात की, तब अपने पुत्रों के परमोपकारक राजकुमार से नागराज ने बड़े प्रेमपूर्वक कहा ॥ १४ ॥

**नागराज ने कहा—**

राजकुमार ! यदि तुम मुझसे रत्न-सुवर्णादि नहीं लेना चाहते, तो अपने मन को आनन्द देनेवाली कोई भी दूसरी वस्तु माँगो। तुम जो भी माँगोगे, मैं तुम्हें दूँगा ॥ १५ ॥

**कुवलयाश्व ने कहा—**

भगवन् ! आपकी कृपा से, जो भी वस्तु कामना का विषय हो सकती है, वह सब मेरे घर में है और अब तो आपके दर्शन के बाद विशेषरूप से है। मैं वस्तुतः आपकी कृपा से कृतार्थ हूँ और मेरा जीवन सफल है; क्योंकि मनुष्य-योनि के मुझ जीव को आपका आलिङ्गनजन्य पुण्य मिल चुका है। 'साथ ही साथ जब मेरे मस्तक पर आपके चरण-रज के कण विराजमान हैं, तब तो, नागराज ! कौन सी ऐसी वस्तु हो सकती है, जो मुझे नहीं मिल चुकी है। किन्तु, तब भी यदि आप मुझे मेरा अभिलषित वर देना चाहते हैं, तो यही वर दें कि मेरे हृदय से पुण्यकर्म के संस्कार कभी दूर न हों। मैं तो यही समझता हूँ कि स्वर्ण, मणि, रत्नादि, वाहन,

सुवर्णमणिरत्नादि वाहनं गृहमासनम् ।
स्त्रियोऽन्नपानं पुत्राश्च चारुमाल्यानुलेपनम् ॥२०॥
एते च विविधाः कामा गीतवाद्यादिकञ्च यत् ।
सर्वमेतन्मम मतं फलं पुण्यवनस्पतेः ॥२१॥
तस्मान्नरेण तन्मूलः कार्य्यो यत्नः कृतात्मना ।
कर्त्तव्यः पुण्यसक्तानां न किञ्चिद्भुवि दुर्लभम् ॥२२॥

अश्वतर उवाच—

एवं भविष्यति प्राज्ञ ! तव धर्माश्रिता मतिः ।
सत्यञ्चैतत् फलं सर्वं धर्मस्योक्तं यथा त्वया ॥२३॥
तथाप्यवश्यं मद्गेहमागतेन त्वयाऽधुना ।
ग्राह्यं यन्मानुषे लोके दुष्प्राप्तं भवतो मतम् ॥२४॥

जड उवाच—

तस्यैतद्वचनं श्रुत्वा स तदा नृपनन्दनः ।
मुखावलोकनञ्चक्रे पन्नगेश्वरपुत्रयोः ॥२५॥
ततस्तौ प्रणिपत्योभौ राजपुत्रस्य यन्मतम् ।
तत् पितुः सकलं वीरौ कथयामासतुः स्फुटम् ॥२६॥

---

गृह, आसन, रमणी, अन्न-पान, पुत्र, मनोरम माल्य, सुन्दर अङ्गराग, गीत, वादित्रादि तथा अन्य समस्त काम्य पदार्थ पुण्यरूपी वृक्ष के ही फल होते हैं। इसलिये प्रत्येक मनुष्य का यह धर्म है कि वह संयतचित्त होकर समस्त काम्यपदार्थ के परम कारण उसी पुण्य के अर्जन का प्रयत्न करे; क्योंकि पुण्यात्मा के लिये संसार में कुछ भी दुर्लभ नहीं है ॥ १६-२२ ॥

**नागराज अश्वतर बोले—**

बुद्धिमान् राजकुमार ! तुम जो चाहते हो, वह सब होगा; क्योंकि तुम्हारी बुद्धि धर्मपरायण है। तुमने स्वर्ण, मणि, रत्नप्रभृति जो-जो फल बताये हैं, वे वस्तुतः धर्म के ही फल हैं। तब भी इस समय, तुम मेरे घर पर अभ्यागत के रूप में हो और इसलिये, तुम्हारी दृष्टि में, मनुष्य-लोक में जो भी दुर्लभ पदार्थ हों, उसे तुम्हें मुझसे ले-लेना चाहिए ॥ २३-२४ ॥

**जड ने कहा—**

नागराज अश्वतर की ये बातें सुनकर राजकुमार कुवलयाश्व उनके दोनों पुत्रों का मुँह देखने लगा। तदनन्तर उन वीर नागकुमारों ने अपने पिता का चरणवन्दन किया और उन्हें राजकुमार के मन की सब बात स्पष्ट रूप से बता दी ॥ २५-२६ ॥

पुत्रावूचतुः—

ततोऽस्य पत्नी दयिता श्रुत्वेमं विनिपातितम् ।
अत्यजद्दयितान् प्राणान् विप्रलब्धा दुरात्मना ।।२७।

केनापि कृतवैरेण दानवेन कुबुद्धिना ।
गन्धर्वराजस्य सुता नाम्ना ख्याता मदालसा ।।२८।

कृतज्ञोऽयं ततस्तात ! प्रतिज्ञां कृतवानिमाम् ।
नान्या भार्य्या भवित्रीति वर्जयित्वा मदालसाम् ।।२९।

द्रष्टुं तां चारुसर्वाङ्गीमयं वीर ! ऋतध्वजः ।
तात ! वाञ्छति यद्येतत् क्रियते तत् कृतं भवेत् ।।३०।

अश्वतर उवाच—

भूतैर्वियोगिनो योगस्तादृशैरेव तादृशः ।
कथमेतद्विना स्वप्नं मायां वा शम्बरोदिताम् ।।३१।

---

नागकुमारों ने यह कहा—

पिताजी ! जो कुछ हम दोनों आप से कह चुके हैं, उसके बाद की जो बात है वह यह है कि राजकुमार की प्यारी धर्मपत्नी ने जब यह सुना कि राजकुमार कुवलयाश्व मार दिया गया है, तब उसने तत्काल अपने प्राण छोड़ दिये। उसकी धर्मपत्नी एक गन्धर्व राजकुमारी थी, जिसका नाम मदालसा था, जिसे किसी दुरात्मा, दुष्टबुद्धि दानव ने, पुरानी शत्रुता के कारण, राजकुमार के मारे जाने की झूठी बात कहकर ठग दिया था। पिताजी ! यह राजकुमार मदालसा के प्रति इतना कृतज्ञ था कि इसने उसके मर जाने पर प्रतिज्ञा कर ली कि उसे छोड़कर और कोई नारी उसकी धर्मपत्नी नहीं होगी। यह वीर राजकुमार ऋतध्वज उसी सर्वाङ्गसुन्दरी मदालसा को देखना चाहता है। पिताजी ! यदि आपकी कृपा से ऐसा सम्भव हो गया तो आपने इसका सब मनोरथ सिद्ध कर दिया ॥ २७-३० ॥

नागराज बोले—

मेरे बच्चो ! पञ्चभूतों से जिसका वियोग हो, चुका हो उसका उन्हीं भूतपूर्व पञ्चभूतों से भूतपूर्व संयोग हो जाय—यह तो एक स्वप्न होगा या शाम्बरीमाया होगी ॥ ३१ ॥

जड उवाच—

प्रणिपत्य भुजङ्गेशं पुत्रः शत्रुजितस्ततः ।
प्रत्युवाच महात्मानं प्रेमलज्जासमन्वितः ।।३२।
मायामयीमप्यधुना मम तात ! मदालसाम् ।
यदि दर्शयते मन्ये परं कृतमनुग्रहम् ।।३३।

अश्वतर उवाच—

तस्मात् पश्येह वत्स ! त्वं मायाञ्चेद् द्रष्टुमिच्छसि ।
अनुग्राह्यो भवान् गेहं बालोऽप्यभ्यागतो गुरुः ।।३४।

जड उवाच—

आनयामास नागेन्द्रो गृहगुप्तां मदालसाम् ।
तेषां सम्मोहनार्थाय जजल्प च ततः स्फुटम् ।।३५।
दर्शयामास च तदा राजपुत्राय तां शुभाम् ।
सेयं न वेति ते भार्य्या राजपुत्र ! मदालसा ।।३६।

---

**जड ने आगे कहा—**

यह सब सुनने के बाद, महाराज शत्रुजित् के पुत्र उस राजकुमार ऋतध्वज ने प्रेम और लज्जा के वशीभूत होते हुए नागराज की वन्दना की और उनसे यह कहा—'पिताजी ! यदि आप मायामयी भी मेरी मदालसा को मुझे दिखा दें, तो मैं यही मानूँगा कि आपने मुझ पर बहुत बड़ा अनुग्रह किया' ॥ ३२-३३ ॥

**नागराज अश्वतर बोले—**

मेरे बच्चे ! यदि तुम मायामयी मदालसा को देखना चाहते हो, तो अभी यहीं देख लो; क्योंकि तुम्हारा प्रत्युपकार हमारा परमधर्म है। तुम हमारे घर पर अतिथि रूप में आये हो और अतिथि, चाहे वह बालक ही क्यों न हो, पूजनीय होता है ॥ ३४ ॥

**जड ने आगे कहा—**

तदनन्तर, नागराज अश्वतर अपने भवन में गुप्तरूप से रखी मदालसा को ले आये और उन सबको सम्मोहित करने के लिए आलाप-संलाप करने लगे। उन्होंने राजकुमार को, कल्याणी मदालसा को दिखा कर कहा—'राजकुमार ! पहचान लो ! क्या यह तुम्हारी मदालसा है या नहीं है ?' ॥ ३५-३६ ॥

जड उवाच—

स दृष्ट्वा तां तदा तन्वीं तत्क्षणात् विगतत्रपः ।
प्रियेति तामभिमुखं ययौ वाचमुदीरयन् ।
निवारयामास च तं नागः सोऽश्वतरस्त्वरन् ।।३७।

अश्वतर उवाच—

मायेयं पुत्र ! मा स्प्राक्षीः प्रागेव कथितं तव ।
अन्तर्द्धानमुपैत्याशु माया संस्पर्शनादिभिः ।।३८।

ततः पपात मेदिन्यां स तु मूर्च्छापरिप्लुतः ।
हा प्रियेति वदन् सोऽथ चिन्तयामास भामिनीम् ।।३९।

अहो स्नेहोऽस्य नृपतेर्ममोपर्य्यचलं मनः ।
येनायं पातनोऽरीणां विना शस्त्रेण पातितः ।।४०।

मायेति दर्शिता तेन मिथ्या मायेति यत्स्फुटम् ।
वाय्वम्बुतेजसां भूमेराकाशस्य च चेष्टया ।।४१।

---

**जड ने आगे कहा—**

जैसे ही उस राजकुमार ने उस सुन्दरी को देखा, वैसे ही वह लज्जा का भाव छोड़ कर 'मेरी प्यारी' की रट लगाते हुए, उसके सामने चला गया। किन्तु नागराज अश्वतर ने, उसे यह सब कहने-करने से मना किया ।। ३७ ।।

**नागराज अश्वतर ने कहा—**

मेरे बच्चे ! यह माया है, जैसा कि मैंने तुमसे पहले ही कहा है। इसे न छूना। छूने-छाने से माया अविलम्ब अन्तर्हित हो जाती है। यह सुनते ही राजकुमार मूर्च्छित होकर पृथिवी पर गिर पड़ा और 'हाय प्यारी' कहते हुए उसी सुन्दरी की चिन्ता में लीन हो गया। इधर माया-मदालसा सोचने लगी कि राजकुमार का उस पर कितना असीम स्नेह है और कितना उसका मन उसमें रमा हुआ है कि शस्त्र प्रहार से शत्रुओं को युद्धभूमि में मार गिरानेवाला बिना शस्त्रपात के मेरे विरह में मूर्च्छित होकर नीचे गिर पड़ा है। वह भी सोचने लगी कि नागराज ने तो उसे माया कहकर राजकुमार को दिखाया। किन्तु पञ्चभूतों के परस्पर संघात से बनी वह माया नहीं, वस्तुतः मदालसा है ।। ३८-४१ ।।

जड उवाच—

ततः कुवलयाश्वं तं समाश्वास्य भुजङ्गमः ।
कथयामास तत् सर्वं मृतसञ्जीवनादिकम् ।।४२।

ततः प्रहृष्टः प्रतिलभ्य कान्तां
प्रणम्य नागं निजगाम सोऽथ ।
सुशोभमानः स्वपुरं तमश्व-
मारुह्य संचिन्तितमभ्युपेतम् ।।४३।

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे मदालसाप्राप्तिर्नाम चतुर्विंशोऽध्यायः ॥

---

जड ने कहा—

यह सब घटना घट जाने के बाद, नागराज अश्वतर ने राजकुमार कुवलयाश्व को आश्वासन दिया और मृत मदालसा के पुनरुज्जीवित होने की सब बात उसे बता दी ॥ ४२ ॥

उसके बाद राजकुमार अपनी प्राणप्यारी मदालसा को पाकर बड़ा प्रसन्न हुआ। मदालसा के साथ सुशोभित उसने नागराज को प्रणाम किया और चिन्तनमात्र से वहाँ उपस्थित अपने 'कुवलय' नामक अश्व पर आरूढ़ होकर अपने राजनगर के लिए प्रस्थान कर दिया ॥ ४३ ॥

:✲.

## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय के नीचे लिखे श्लोक (संख्या ७, ८) देखिए—

'ते स्वर्ग्याश्च सुपुण्याश्च येषां पितरि जीवति।
तृणकोटिसमं वित्तं तारुण्याद् वित्तकोटिषु॥

मित्राणि तुल्यशिष्टानि तद्वद्देहमनामयम्।
जनिता भ्रियते वित्तं यौवनं किन्तु नास्ति मे॥

इनका श्रीपार्जिटर का नीचे लिखा अंग्रेजी अनुवाद भी देखिए—

'They are both possessed of Svarga and are very rich in merit, who from their youth possess in their father's life time a more particle of wealth amidst his crores of wealth, friends equally educated and a body free from sickness. My father holds the wealth, have I not youth ?'

यह अनुवाद भ्रान्तिपूर्ण है। इसमें शत्रुजित् और अश्वतर के लिए 'स्वर्ग्य' और 'सुपुण्य' विशेषण प्रयुक्त समझे गये हैं, जब कि इनका इन विशेषणों से कोई सम्बन्ध नहीं। यहाँ जो अनुवाद किया गया है, वह प्रसङ्गानुकूल और समंजस है। इसी प्रकार 'येषां पितरि जीवति। तृणकोटिसमं वित्तं तारुण्याद् वित्तकोटिषु' का अनुवाद भी अप्रासंगिक है। यहाँ इसका जो अनुवाद है, वही युक्तियुक्त और उपादेय है।

(ख) इन्हीं दोनों श्लोकों के हिन्दी अनुवाद (श्रीरामस्वरूप शर्मा कृत, मुरादाबाद प्रकाशन) भी देखिये—

'जिसके पिता वर्तमान हैं, इसलिए यौवन में भी जो करोड़ों रूपयों को तिनके के समान समझते हैं, वही परमपुण्यात्मा और स्वर्गीय महापुरुष हैं। देखो मेरे मित्र शिष्टाचारपरायण और शरीर में रोगहीन हैं और पिता की भी विशेष संपत्ति है, फिर मैं भी तरुण हूँ। इसलिए मेरे क्या नहीं है?'

यह अनुवाद अंग्रेजी अनुवाद की अपेक्षा कुछ अधिक प्रसंग संगत अवश्य है; किन्तु अशुद्ध है; क्योंकि 'स्वर्गीय' शब्द दिवंगत के अर्थ में प्रयुक्त होता है और 'तद्वद्देहमनामयम्' का सम्बन्ध केवल ऋतध्वज कुवलयाश्व से संगत है, मित्रों से नहीं।

(ग) इन्हीं श्लोकों का श्रीकन्हैयालाल मिश्र कृत अनुवाद (श्रीवेङ्कटेश्वर प्रेस, बम्बई) भी देख लीजिये—

'जिन पुरुषों के पिता जीवित हैं, वही पुरुष धन्य है। इसी कारण जो यौवन काल में करोड़ों-करोड़ वित्त को भी सामान्य तृण के समान समझते हैं, वही परम

पुण्यवान् और वही स्वर्गीय महापुरुष हैं। विचार करके देखो मेरे मित्रगण अनुरूप शिष्टाचारसम्पन्न हैं, मेरा शरीर भी रोग-रहित है, यौवन भी है; क्या नहीं है ?'

यह अनुवाद भी अंग्रेजी अनुवाद की अपेक्षा प्रासंगिक संदर्भ के अधिक अनुरूप है; किन्तु इस अनुवाद में भी आज-कल की दृष्टि से हिन्दीभाषा की अशुद्धता तो अलग रहे, एक वाक्यखण्ड का दूसरे वाक्यखण्ड से परस्पर संबन्ध युक्तिसंगत नहीं, जिससे अभीष्ट अभिप्राय अस्पष्ट रह जाता है।

**॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'मदालसा-प्राप्ति' नामक २४ वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥**

-: ※ :-

## पञ्चविंशोऽध्यायः

जड उवाच—

आगम्य स्वपुरं सोऽथ पित्रोः सर्वमशेषतः ।
कथयामास तन्वङ्गी यथा प्राप्ता पुनर्मृता ॥१॥
ननाम सा च चरणौ श्वश्रूश्वशुरयोः शुभा ।
स्वजनञ्च यथापूर्वं वन्दनाश्लेषणादिभिः ॥२॥
पूजयामास तन्वङ्गी यथान्यायं यथावयः ।
ततो महोत्सवो जज्ञे पौराणां तत्र वै पुरे ॥३॥
ऋतध्वजश्च सुचिरं तया रेमे सुमध्यया ।
निर्झरेषु च शैलानां निम्नगापुलिनेषु च ॥४॥
काननेषु च रम्येषु तथैवोपवनेषु च ।
पुण्यक्षयं वाञ्छमाना सापि कामोपभोगतः ॥५॥
सह तेनातिकान्तेन रेमे रम्यासु भूमिषु ।
ततः कालेन महता शत्रुजित् स नराधिपः ॥६॥

---

जड ने कहा—

जब राजकुमार ऋतध्वज अपने नगर में पहुँचा, तब उसने अपने माता-पिता को यह वृत्तान्त सुनाया कि मरी हुई मदालसा कैसे पुनः जीवित मिल गयी? कल्याणी मदालसा ने भी अपने सास-ससुर के चरणों की वन्दना की और अन्य जो स्वजन थे, उनको भी उनकी अवस्था के अनुसार, यथोचित रूप से, वन्दन तथा आलिङ्गन आदि के द्वारा अर्चन-अभिनन्दन किया। उसके बाद नगर के नर-नारियों ने उन दोनों के शुभागमन के उपलक्ष्य में महोत्सव आयोजित किया ॥ १-३ ॥

राजकुमार ऋतध्वज ने अपनी उस सुन्दर प्रियपत्नी के साथ, पर्वतों के झरनों, नदियों के पुलिनों, रमणीय वन-काननों और उपवनों में बहुत समय तक रमण किया और मदालसा ने भी, पूर्वार्जित पुण्य की सम्पदा को, कामोपभोग के द्वारा कम करने की इच्छा से, अपने अतिसुन्दर उस प्रेमी के साथ विविध रमणीय स्थानों पर विहार किया। बहुत समय बीतने के बाद, महाराज शत्रुजित्, जो पृथिवी पर राजधर्मानुसार प्रशासन कर रहे थे, दिवंगत हो गये। उनके दिवंगत हो जाने पर राज्य पौर-जानपदों ने उनके उदारहृदय और उदारचरित महात्मा पुत्र ऋतध्वज का राज्याभिषेक किया। जब ऋतध्वज अपने आत्मजों की भाँति प्रजाजन का समीचीनरूप से पालन-पोषण

सम्यक् प्रशास्य वसुधां कालधर्ममुपेयिवान् ।
ततः पौरा महात्मानं पुत्रं तस्य ऋतध्वजम् ।।७।
अभ्यषिञ्चन्त राजानमुदाराचारचेष्टितम् ।
सम्यक् पालयतस्तस्य प्रजाः पुत्रानिवौरसान् ।।८।
मदालसायाः सञ्जज्ञे पुत्रः प्रथमजस्ततः ।
तस्य चक्रे पिता नाम विक्रान्त इति धीमतः ।।९।
तुतुषुस्तेन वै भृत्या जहास च मदालसा ।
सा वै मदालसा पुत्रं बालमुत्तानशायिनम् ।
उल्लापनच्छलेनाह रुदमानमविस्वरम् ।।१०।

शुद्धोऽसि रे तात ! न तेऽस्ति नाम
कृतं हि ते कल्पनयाऽधुनैव ।
पञ्चात्मकं देहमिदं तवैत-
न्नैवास्य त्वं रोदिषि कस्य हेतोः ।।११।

न वा भवान् रोदिति वै स्वजन्मा
शब्दोऽयमासाद्य महीशसूनुम् ।
विकल्प्यमाना विविधा गुणास्तेऽ-
गुणाश्च भौताः सकलेन्द्रियेषु ।।१२।

---

करने लगे, तब मदालसा का प्रथम पुत्र उत्पन्न हुआ, जिसका बुद्धिमान् ऋतध्वज ने 'विक्रान्त' नाम रखा। जितने अनुचर-परिचर थे, वे सब ऋतध्वज के पुत्र के जन्म पर बड़े प्रसन्न हुए। मदालसा यह सब देखकर बहुत हंसी। जब उसका बच्चा पीठ के बल लेट कर अस्फुट स्वर में रोने लगता था, तब उसे चुप कराने के बहाने, वह एक विचित्र-सी लोरी गाया करती थी ॥ ४-१० ॥

जो लोरी वह सुनाती थी, वह यह थी—'मेरे बच्चे ! तू तो शुद्ध-बुद्ध आत्मा है, तेरा वस्तुतः कोई नाम नहीं। तेरा तो एक कल्पित नाम है, जो अभी-अभी तुझे दिया गया है। तेरी यह देह पाँच भूतों का एक समवाय है। तेरा इससे कोई सम्बन्ध नहीं। फिर क्यों रोते हो ! मेरे बच्चे ! न रोओ ॥ ११ ॥

अथवा तू रोता नहीं। यह रुलाई की ध्वनि अपने आप सुन पड़ रही है। तू तो प्रज्ञानात्मा है, तेरे पिता महाराज ऋतध्वज के कारण तेरी समस्त इन्द्रियों में पाञ्च-भौतिक गुण और अवगुण कल्पित कर लिये गये हैं और इसीलिए तेरी रुलाई सुनायी पड़ रही है ॥ १२ ॥

भूतानि भूतैः परिदुर्बलानि
वृद्धिं समायान्ति यथेह पुंसः।
अन्नाम्बुपानादिभिरेव कस्य
न तेऽस्ति वृद्धिर्न च तेऽस्ति हानिः ॥१३॥

त्वं कञ्चुके शीर्य्यमाणे निजेऽस्मि-
स्तस्मिंश्च देहे मूढतां मा व्रजेथाः।
शुभाशुभैः कर्मभिर्देहमेत-
न्मदादिमूढैः कञ्चुकस्तेऽपिनद्धः ॥१४॥

तातेति किञ्चित्तनयेति किञ्चि-
दम्बेति किञ्चिद्दयितेति किञ्चित्।
ममेति किञ्चिन्न ममेति किञ्चित्
त्वं भूतसङ्घं बहुमानयेथाः ॥१५॥

दुःखानि दुःखोपगमाय भोगान्
सुखाय जानाति विमूढचेताः।
तान्येव दुःखानि पुनः सुखानि
जानात्यविद्वान् सुविमूढचेताः ॥१६॥

---

तेरे शरीर के पाँच भौतिक तत्त्व, जो पृथक्-पृथक् रहते अशक्त हैं, परस्पर समवेत होकर उसी भाँति सशक्त हो गये हैं, जिस भाँति किसी मनुष्य का दुर्बल शरीर अन्न-भोजन और जलपान आदि परस्पर संयुक्त पोषक तत्त्वों को पाकर बलशाली हो जाता है। तुम्हारे वास्तविक प्रज्ञानानन्दस्वरूप में इन पाञ्चभौतिक तत्त्वों के रहते न तो कोई वृद्धि हुई है और न इनके रहते कोई क्षति पहुँची है ॥ १३ ॥

तुम अपने इस पाञ्चभौतिक देह में, जो तुझे कंचुकरूप से ढके हैं और उस आध्यात्मिक देह में जो तेरा वास्तविकस्वरूप है, भ्रम न कर; क्योंकि तेरी यह देह तेरे पूर्वजन्म के शुभ और अशुभ कर्मों का परिणाम है। यह तो तेरे पूर्वजन्म के राग-द्वेष, मद-मोह आदि हैं, जिन्होंने प्रज्ञानस्वरूप तुझे इस पाञ्चभौतिक देह के कञ्चुक से ढ़क दिया है ॥ १४ ॥

पञ्चभूतों का संघ ही 'यह पिता हैं, यह पुत्र हैं, यह माता है, यह प्रिय पत्नी है, यह मेरा है, यह मेरा नहीं है' आदि-आदि विविधरूपों में प्रतीत होता है। इसके प्रति तू बहुत अधिक मोह न कर ॥ १५ ॥

जो मनुष्य मूढ़बुद्धि होता है, वह यही समझता है कि दुःखद पदार्थों से दुःख होते हैं और सुखद पदार्थों से सुख होते हैं; किन्तु जो अत्यन्त अज्ञानी है, वह दुःखों को ही सुखरूप में मानकर उनमें रमता रहता है ॥ १६ ॥

हासोऽस्थिसन्दर्शनमक्षियुग्म-
मत्युज्ज्वलं तर्जनमङ्गनायाः ।
कुचादिपीनं पिशितं घनं तत्
स्थानं रतेः किं नरकं न योषित् ।।१७।

यानं क्षितौ यानगतश्च देहं
देहेऽपि चान्यः पुरुषो निविष्टः ।
ममत्वबुद्धिर्न तथा यथा स्वे
देहेऽतिमात्रं बत मूढतैषा ।।१८।

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे मदालसोपाख्याने पञ्चविंशोऽध्यायः ॥

---

तू नारी को ही देख—उसकी हंसी क्या है ? दांतों की हड्डियों का प्रदर्शन। उसकी दोनों आखें क्या हैं ? उसके सौन्दर्याभिमान की चमकती झिड़क। उसके स्तनादि क्या हैं ? मांस लोथड़े ! उसकी योनि क्या है ? केवल मांस का पिण्ड ! इस तरह तू ही देख नारी नरक नहीं तो और क्या है ? ॥ १७ ॥

रास्ते पर चलते किसी वाहन को देखा। वाहन भूतल पर चल रहा है, वाहन पर एक शरीर बैठा है और उस शरीर में कोई पुरुष है। इस दृश्य के प्रति जैसे कोई ममता का भाव नहीं उत्पन्न होता, वैसे ही अपनी इस पाञ्चभौतिक देह के प्रति ममता न कर। इसमें ममत्वबुद्धि तो वस्तुतः मूढ़ता अथवा अज्ञानान्धता है ॥ १८ ॥



## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय में राजकुमार ऋतध्वज की धर्मपत्नी मदालसा का जो चरित अंकित है, वह बड़ा विचित्र है। मदालसा कामसुख का भोग करती हुई भी ब्रह्मानन्द में निरन्तर निमग्न दिखायी देती है। 'विक्रान्त' नामक प्रथम पुत्र के जन्म पर मदालसा की हँसी का जो वर्णन है, उसकी पृष्ठभूमि के रूप में मदालसा के हृदय में आत्मज्ञान की प्रज्वलित ज्योति दिखायी देती है। अपने पुत्र के प्रति माता की ममता संसार का एक व्यावहारिक सत्य है। मदालसा के हृदय में एक विचित्र प्रकार की ममता है, जिसके वशीभूत हो वह अपने पुत्र को संसार-सागर में उठती अहंता-ममता की लहरों में डूबने-उतराने से बचाना चाहती है। इसीलिये वह अपने अबोध बालक के हृदय में निर्ममत्व के संस्कार का बीज बो देती है। उसकी लोरियों में आत्मज्ञान की गूँज है। यहाँ 'योगवाशिष्ठ' प्रथम भाग के अध्याय ८० के श्लोक १६, १७ उल्लेखनीय हैं, जिनमें मार्कण्डेयपुराणकार द्वारा रची मदालसा की लोरी का भाव ब्रह्मज्ञान की शास्त्रीय पद्धति से प्रकाशित किया गया है—

सोऽहं भवानेव भवान् सम्पन्नोऽद्वैतवेदनात्।
स भवान्न भवेन्नाहं जातो बोधबृहद्वपुः॥

त्वंताऽहंतात्मकं सर्वं विनिगीर्यावबोधतः।
न त्वं नाहं न सर्वं च सर्वं वा भवति स्वयम्॥

(ख) ऐसा प्रतीत होता है कि इस अध्याय के ११वें से १७वें श्लोक का श्रीपार्जिटर द्वारा किया गया अंग्रेजी अनुवाद पुराणकार के अभिप्राय का स्पर्श नहीं करता। श्रीपार्जिटर का अनुवाद निम्नलिखित है—

'Perfect art than, darling, nor has they name been given thee now in mere fancy. This very body of thine is composed of the five elements, not indeed for this reason dost thou cry-where from then ? Nor indeed does your highness (this title is they birth-right) cry because thou art a king's son. Doubtless are the various good and bad qualities, that are connected with the elements, in all they organs. Since in a man here the elements, extremely weak, increase by the means of the elements, namely by means of the food and water and other metriments given, of what hast thou no gain, of what hast thou no less ? Do not grow infatuated at this they bodice which is already decaying and in that they body; the body is given thee by good and bad deeds, the bodice is fastened on thee by persons

infatuated with pride and other passions. Do thou greatly esteem each aggregate of elements, Some one aggregate as a dear father, some other as a child, some other as a mother, some other as a loved wife, some other as they own property, some other as not they own. A man beguiled in mind thinks that evils tend to assuage evils, that enjoyments tend to happiness. Again the unwise man, greatly beguiled in mind, thinks that these very evils are pleasures. Laughter, gazing at the bones, a pair of excessively, bright mocking eyes, firm plump flesh in the breasts and elsewhere, in a woman-that is loves abode, is not women hell ?'

इसके हिन्दी-अनुवाद से जो नीचे दिया जा रहा है, इसकी निरर्थकता स्पष्ट है– 'मेरे बच्चे ! तुम बहुत अच्छे हो। तुम्हें जो तुम्हारा नाम दिया गया है, वह कोरी कल्पना नहीं। तुम्हारी यह देह पाँच भूततन्मात्राओं की बनी है। तुम इसलिए तो नहीं रो रहे हो ? फिर क्यों रो रहे हो ? तुम इसलिए भी नहीं रो रहे हो कि तुम एक राजा के लड़के हो। तुम्हारी देह में, पाँचभूतों की जो अच्छाई और बुराई, है वह निःसंदिग्धरूप से है। किसी मनुष्य में जो भूतमात्राएँ दुर्बल हैं, वे दूसरी भूतमात्राओं से जैसे कि भोजन, पानी और दूसरे पोषक तत्त्वों से परिपुष्ट बना दी जाती हैं। किन्तु इनसे तुम्हें न कोई लाभ है और न कोई हानि है। तुमने जो कुर्ता पहन रखा है और जो तुम्हारी देह है, उस पर कोई अभिमान मत करो; क्योंकि ये नष्ट हो रहे हैं। तुम्हारी यह देह अच्छे और बुरे कर्मों ने दी है और तुम्हारा कुर्ता उन लोगों ने दिया है, जिन्हें अभिमान है कि तुम उनके हो और जो तुम्हारे प्रति माया-मोह के भावों से भरे हैं। क्या तुम प्रत्येक भूतसंघ को, जैसे कि किसी को पिता, किसी को पुत्र, किसी को माता, किसी को प्रियपत्नी, किसी को अपनी सम्पत्ति और किसी को अपनी कोई सम्पत्ति नहीं समझ कर, उन्हें बहुत मानते हो।''''इत्यादि।,

इस पूरे सन्दर्भ के अंग्रेजी-अनुवाद में श्रीपार्जिटर का दोष नहीं। इस सन्दर्भ की संरचना ही कुछ ऐसी है, जो विना पर्याप्त विचार-विमर्श के ठीक-ठीक अर्थ नहीं देती। अस्तु, यहाँ जो अनुवाद किया गया है, वह कुछ अधिक प्रसङ्ग सङ्गत लगता है।

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के मदालसोपाख्यान से सम्बद्ध २५वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥

–:✽:–

## षड्विंशोऽध्यायः

जड उवाच—

वर्द्धमानं सुतं सा तु राजपत्नी दिने दिने ।
तमुल्लापादिना बोधमनयन्निर्ममात्मकम् ।।१।

यथायथं बलं लेभे यथा लेभे मतिं पितुः ।
तथा तथात्मबोधश्च सोऽवापन्मातृभाषितैः ।।२।

इत्थं तया स तनयो जन्मप्रभृति बोधितः ।
चकार न मतिं प्राज्ञो गार्हस्थ्यं प्रति निर्ममः ।।३।

द्वितीयोऽस्याः सुतो जज्ञे तस्य नामाकरोत्पिता ।
सुबाहुरयमित्युक्ते सा जहास मदालसा ।।४।

तमप्येवं यथापूर्वं बालमुल्लापनादिना ।
प्राह बाल्यात् स च प्राप तथा बोधं महामतिः ।।५।

---

**जड ने आगे कहा—**

जैसे-जैसे वह बालक बड़ा होने लगा, वैसे-वैसे उसकी माँ, महाराज ऋतध्वज की धर्मपत्नी, प्रतिदिन, ऐसी ही लोरियाँ सुना-सुना कर, उसे अहंता-ममता से रहित आत्मज्ञान की शिक्षा देने लगी ॥ १ ॥

जैसे-जैसे उस बालक को बल मिलने लगा, वैसे-वैसे उसे पिता की बुद्धि भी मिलने लगी और साथ ही साथ माँ की बातों से उसमें आत्मबोध भी होने लगा ॥ २ ॥

इस प्रकार जन्म से ही प्रारम्भ कर माँ के द्वारा आत्मबोध का संचार होने से वह बुद्धिमान् बालक ममता-रहित बनने लगा और गार्हस्थ्य के प्रति विरक्त रहने लगा ॥ ३ ॥

मदालसा को दूसरा पुत्र उत्पन्न हुआ, जिसका पिता ने सुबाहु नाम रखा। जब मदालसा को बताया गया कि उनके दूसरे पुत्र का नाम सुबाहु है, तो वह बहुत हँसने लगी। पहले बालक की भाँति ही इस दूसरे बुद्धिमान् बालक को भी उसकी माँ, प्रतिदिन ऐसी ही लोरी गा-गा कर सुनाने लगी और उसे भी बाल्यकाल से ही आत्मबोध होने लगा ॥ ५ ॥

तृतीयं तनयं जातं स राजा शत्रुमर्दनम् ।
यदाह तेन सा सुभ्रूर्जहासातिचिरं पुनः ॥६॥

तथैव सोऽपि तन्वङ्ग्या बालत्वादवबोधितः ।
क्रियाश्चकार निष्कामो न किञ्चिदुपकारकम् ॥७॥

चतुर्थस्य सुतस्याथ चिकीर्षुर्नाम भूमिपः ।
ददर्श तां शुभाचारामीषद्धासां मदालसाम् ।
तामाह राजा हसतीं किञ्चित् कौतूहलान्वितः ॥८॥

राजोवाच—

क्रियमाणेऽसकृन्नाम्नि कथ्यतां हास्यकारणम् ।
विक्रान्तश्च सुबाहुश्च तथान्यः शत्रुमर्दनः ॥९॥

शोभनानीति नामानि मया मन्ये कृतानि वै ।
योग्यानि क्षत्रबन्धूनां शौर्य्याटोपयुतानि च ॥१०॥

असन्त्येतानि चेद्भद्रे ! यदि ते मनसि स्थितम् ।
तदस्य क्रियतां नाम चतुर्थस्य सुतस्य मे ॥११॥

---

जब तीसरा पुत्र उत्पन्न हुआ, जिसका नाम महाराज ऋतध्वज ने 'शत्रुमर्दन' रखा, तब तो उसकी सुन्दर माँ मदालसा बहुत देर तक हँसती रही। वह बालक भी बचपन से ही माता के द्वारा आत्मज्ञानी बना दिया गया, जिससे वह जो कुछ करता था, निष्काम भाव से करता था, अपने लिये या किसी दूसरे की कामनापूर्ति के लिए कुछ नहीं करता था ॥ ६-७ ॥

जब चौथा पुत्र उत्पन्न हुआ और राजा उसका नामकरणसंस्कार करने की इच्छा करने लगे, तब उन्होंने उसकी पुण्यशीला माता मदालसा को मुसकुराते देखा। यह देख कर उन्हें कुछ आश्चर्य हुआ और उन्होंने मदालसा से, जो हंसती जा रही थी, यह कहा ॥ ८ ॥

महाराज ऋतध्वज ने कहा—

मदालसा ! एक बात बता कि जब-जब मैंने अपने पुत्रों के नाम रखे तब-तब तुम हंसती रही। क्यों हंसती रही ? यह तो बता दे। मैंने अपने पुत्रों के विक्रान्त, सुबाहु और शत्रुमर्दन—ये तीन बड़े सुन्दर-सुन्दर नाम रखे और मैं समझता हूँ कि क्षत्रिय कुमारों के लिये ऐसे नाम, जिनसे शौर्य और वीर्य के भाव अभिव्यक्त होते हों, बड़े अच्छे नाम हैं। यदि ये नाम तुम्हारी रुचि के अनुकूल नहीं हों, तो इस चौथे पुत्र का नाम तू ही रख दे ॥ ९-११ ॥

मदालसोवाच—

मयाऽज्ञा भवतः कार्य्या महाराज ! यथात्थ माम् ।
तथा नाम करिष्यामि चतुर्थस्य सुतस्य ते ॥१२॥
अलर्क इति धर्मज्ञः ख्यातिं लोके प्रयास्यति ।
कनीयानेष ते पुत्रो मतिमांश्च भविष्यति ॥१३॥
तच्छ्रुत्वा नाम पुत्रस्य कृतं मात्रा महीपतिः ।
अलर्क इत्यसम्बद्धं प्रहस्येदमथाब्रवीत् ॥१४॥

राजोवाच—

भवत्या यदिदं नाम मत्पुत्रस्य कृतं शुभे ।
किमीदृशमसम्बद्धमर्थः कोऽस्य मदालसे ॥१५॥

मदालसोवाच—

कल्पनेयं महाराज ! कृता सा व्यावहारिकी ।
त्वत्कृतानां तथा नाम्नां शृणु भूप ! निरर्थताम् ॥१६॥
वदन्ति पुरुषाः प्राज्ञा व्यापिनं पुरुषं यतः ।
क्रान्तिश्च गतिरुद्दिष्टा देशाद्देशान्तरन्तु या ॥१७॥

---

**मदालसा बोली—**

महाराज ! मुझे आपकी आज्ञा का पालन करना है। आपकी आज्ञा है उसी के अनुसार मैं आपके चतुर्थ पुत्र का नाम रखूंगी। इसका नाम मैं 'अलर्क' रखूंगी। यह बड़ा धर्मज्ञ होगा और लोक में अपनी धर्मनिष्ठा के लिए विख्यात हो जायेगा। आपका यह सबसे छोटा पुत्र है; किन्तु यह बड़ा बुद्धिमान् होगा। महाराज ने जब माँ के द्वारा 'अलर्क' नाम सुना, तो उन्हें यह नाम बड़ा निरर्थक लगा और हंसते हुए उन्होंने कहा ॥ १२-१४ ॥

**महाराज ऋतध्वज ने कहा—**

मदालसा ! तुमने मेरे पुत्र का जो 'अलर्क' नाम रखा है, वह तो सर्वथा असंगत प्रतीत होता है। तू ही बता, इस नाम का अर्थ क्या है ? ॥ १५ ॥

**मदालसा बोली—**

महाराज ! ये सब नाम तो काल्पनिक हैं, जिन्हें व्यावहारिक बना दिया गया है। आपने जो तीनों पुत्रों के नाम रखे हैं, मैं उनकी निरर्थकता बताती हूँ। सुनिये ! बुद्धिमान् लोग पुरुष को विश्वव्यापी कहते हैं और 'विक्रान्त' नाम में जो 'क्रान्ति' शब्द है, उसका अभिप्राय एक स्थान से दूसरे स्थान पर जाना होता है। अब, जब देह

सर्वगो न प्रयातीति व्यापी देहेश्वरो यतः ।
ततो विक्रान्तसंज्ञेयं मता मम निरर्थिका ।।१८।
सुबाहुरिति या संज्ञा कृतान्यस्य सुतस्य ते ।
निरर्था साप्यमूर्त्तत्वात् पुरुषस्य महीपते ।।१९।
पुत्रस्य यत् कृतं नाम तृतीयस्यारिमर्दनः ।
मन्ये तदप्यसम्बद्धं शृणु चाप्यत्र कारणम् ।।२०।
एक एव शरीरेषु सर्वेषु पुरुषो यदा ।
तदास्य राजन् ! क शत्रुः को वा मित्रमिहेष्यते ।।२१।
भूतैर्भूतानि मृद्यन्ते अमूर्त्तो मृद्यते कथम् ।
क्रोधादीनां पृथग्भावात् कल्पनेयं निरर्थिका ।।२२।
यदि संव्यवहारार्थमसन्नाम प्रकल्प्यते ।
नाम्नि कस्मादलर्काख्ये नैरर्थ्यं भवतो मतम् ।।२३।

जड उवाच—

एवमुक्तस्तया साधु महीष्या स महीपतिः ।
तथेत्याह महाबुद्धिर्दयितां तथ्यवादिनीम् ।।२४।

---

का स्वामी आत्मा सर्वव्यापी है, तब उसका एक स्थान से दूसरे स्थान पर जाने का क्या अर्थ ? इसलिये आपने पहले पुत्र का जो 'विक्रान्त' नाम रखा है, वह निरर्थक है । इसी प्रकार दूसरे पुत्र का आपने जो 'सुबाहु' नाम रखा है, वह भी महाराज ! निरर्थक ही है, क्योंकि आत्मा तो अमूर्त है ( फिर उसके हाथ-पैर की कल्पना क्या ! ) इसी भाँति, आपने तीसरे पुत्र का जो 'शत्रुमर्दन' नाम रखा है, मेरी समझ में, वह नाम भी कोई अर्थ नहीं रखता । क्यों ? इसलिये कि जब सभी शरीरों में आत्मा अथवा पुरुष एक है तब, महाराज ! आप ही सोचिए कि उसका कौन शत्रु है और कौन मित्र है ? वस्तुतः पञ्चमहाभूत का एक संघ पञ्चमहाभूत के दूसरे संघ का मर्दन करता है । आत्मा का मर्दन क्या ! वह तो अमूर्त है । अमूर्त आत्मा से क्रोधादि भाव सर्वथा पृथक् हैं, इसीलिए आत्मा के 'शत्रुमर्दन' होने की बात एक कोरी कल्पना है और यदि लोक-व्यवहार की दृष्टि से निरर्थक नाम की भी कल्पना की जा सकती है, तो 'अलर्क' नाम आपको क्यों निरर्थक दिखायी दे रही है ॥ १६-२३ ॥

जड ने कहा—

जब राजमहिषी मदालसा ने अपने पति महाराज ऋतध्वज को ये सब सर्वथा सङ्गत बातें कही, तब महाबुद्धिमान् ऋतध्वज ने भी अपनी सत्यवादिनी प्राणप्रिया से सहमति प्रकट कर दी ॥ २४ ॥

तच्चापि सा सुतं सुभ्रूर्यथा पूर्वंसुतांस्तथा।
प्रोवाच बोधजननं तामुवाच स पार्थिवः ॥२५॥

करोषि किमिदं मूढे! ममाभावाय सन्ततेः।
दुष्टावबोधदानेन यथापूर्वं सुतेषु मे ॥२६॥

यदि ते मत्प्रियं कार्य्यं यदि ग्राह्यं वचो मम।
तदेनं तनयं मार्गे प्रवृत्तेः सन्नियोजय ॥२७॥

कर्ममार्गः समुच्छेदं नैवं देवि! गमिष्यति।
पितृपिण्डनिवृत्तिश्च नैवं साध्वि! भविष्यति ॥२८॥

पितरो देवलोकस्थास्तथा तिर्य्यक्त्वमागताः।
तद्वन्मनुष्यतां याता भूतवर्गे च संस्थिताः ॥२९॥

सपुण्यानसपुण्यांश्च क्षुत्क्षामान् तृट्परिप्लुतान्।
पिण्डोदकप्रदानेन नरः कर्मण्यवस्थितः ॥३०॥

सदाप्यायते सुभ्रु! तद्वद्देवातिथीनपि।
देवैर्मनुष्यैः पितृभिः प्रेतैर्भूतैः सगुह्यकैः ॥३१॥

वयोभिः कृमिकीटैश्च नर एवोपजीव्यते।
तस्मात् तन्वङ्गि! पुत्रं मे यत्कार्य्यं क्षत्रयोनिभिः ॥३२॥

---

सुन्दरी मदालसा अपने पूर्वोत्पन्न तीनों पुत्रों की भाँति उस चतुर्थ पुत्र से भी आत्मबोध-विषयक ही बातें करती थी। यह देखकर महाराज ऋतध्वज ने उससे यह कहा। अरी मदालसा! तुम बड़ी मूर्खता का काम कर रही हो। पहले पुत्रों की भाँति इस पुत्र को भी इस प्रकार की दोषपूर्ण आत्मज्ञान की शिक्षा देकर तू तो मेरे राजवंश का ही विनाश कर रही है। यदि तुम मेरा कल्याण चाहती हो तो इस पुत्र को प्रवृत्त-मार्ग में लगाओ। अरी देवि! तुम्हारे ऐसा करने से कर्ममार्ग उच्छिन्न होने से बच जायगा और साधु-स्वभाव के कारण तुम्हारे ऐसा करने से पितृगण के लिए पिण्ड-दान के धर्म-कर्म में भी कोई रुकावट नहीं आयेगी। पितृगण, चाहे वे देवलोक में हों, तिर्यग् योनि में हों, मनुष्य योनि में हों, अन्य भूतों की योनि में हों, पुण्यात्मा हों, पुण्यहीन हों, भूखे हों अथवा प्यासे हों—उन्हें, गृहस्थ-धर्म का अनुष्ठान करनेवाला मनुष्य पिण्डदान और जलाञ्जलिदान के द्वारा, अरी सुन्दरी! सदा संतृप्त रखता है। इसी प्रकार अतिथिजन को भी गृहस्थ ही संतुष्ट करता है। वस्तुतः देवगण, मनुष्य, पितृगण, भूतप्रेत, गुह्यक, पक्षी, कीड़े-मकोड़े—सब मनुष्य के ही सहारे अवस्थित हैं। इसीलिये

ऐहिकामुष्मिकफलं तत् सम्यक् प्रतिपादय ।।३३।

जड उवाच—

तेनैवमुक्ता सा भर्त्रा वरनारी मदालसा ।
अलर्कं नाम तनयमुवाचोल्लापवादिनी ।।३४।

पुत्र वर्द्धस्व मद्भर्त्तुर्मनो नन्दय कर्मभिः ।
मित्राणामुपकाराय दुर्हृदां नाशनाय च ।।३५।

धन्योऽसि रे यो वसुधामशत्रु-
रेकश्चिरं पालयितासि पुत्र ।
तत्पालनादस्तु सुखोपभोगो
धर्मात् फलं प्राप्स्यसि चामरत्वम्।।३६।

धरामरान् पर्वसु तर्पयेथाः
समीहितं बन्धुषु पूरयेथाः ।
हितं परस्मै हृदि चिन्तयेथाः
मनः परस्त्रीषु निवर्त्तयेथाः ।।३७।

---

प्यारी मदालसा ! क्षत्रियवंश में उत्पन्न लोगों के लिए ऐहिक, आमुष्मिक फल के देने वाले जो धर्म-कर्म हैं, उनका इस पुत्र को पूर्ण परिज्ञान करा दो ।। २५-३३ ।।

जड ने आगे कहा—

जब पति ने मदालसा को यह सब कहा तब वह सती-साध्वी पत्नी 'अलर्क' नाम के अपने पुत्र को दूसरे प्रकार की लोरी सुनाने लगी। वह यह लोरी सुनाने लगी—'मेरे लाल ! तू बड़ा हो जा और अपने मित्रजन के उपकारक तथा शत्रुजन के संहारक कर्मों से अपने पिता को प्रसन्न किया कर' ।। ३४-३५ ।।

मेरे लाल ! तू बड़ा भाग्यवान् है, तेरा कोई शत्रु नहीं होगा। तू एकछत्र सम्राट् के रूप में बहुत समय तक पृथिवी का पालन करेगा। प्रजापालन से सभी सुख तुझे मिलते रहेंगे और इस प्रकार राजधर्म के अनुष्ठान से तू अमर हो जायेगा ।। ३६ ।।

तू भूलोक के देवों को पर्व के दिनों में संतृप्त किया करना, अपने बन्धु-बान्धवों के मनोरथ पूर्ण किया करना, अपने मन में दूसरों के कल्याण की ही बात सोचना और परनारी से अपने मन को दूर रखना ।। ३७ ।।

यज्ञैरनेकैर्विबुधानजस्र-
मर्थैर्द्विजान् प्रीणय संश्रितांश्च ।
स्त्रियश्च कामैरतुलैश्चिराय
युद्धैश्चारींस्तोषयितासि वीर ॥३८॥
बालो मनो नन्दय बान्धवानां
गुरोस्तथाज्ञानकरणैः कुमारः ।
स्त्रीणां युवा सत्कुलभूषणानां
वृद्धो वने वत्स ! वनेचराणाम् ॥३९॥
राज्यं कुर्वन् सुहृदो नन्दयेथाः
साधून् रक्षंस्तात ! यज्ञैर्यजेथाः ।
दुष्टान्निघ्नन् वैरिणश्चाजिमध्ये
गोविप्रार्थे वत्स ! मृत्युं व्रजेथाः ॥४०॥

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे पुत्रानुशासनं नाम षड्विंशोऽध्यायः ॥

---

तू अनेकों यज्ञानुष्ठानों से देवों को संतुष्ट रखना, धनदान के कर्मों से विप्रों तथा आश्रितजनों को संतुष्ट रखना, कामोपभोगों से, बहुत समय तक, नारीजन को संतृप्त करना और साथ ही साथ युद्धों से शत्रुजन को भी संतृप्त किया करना ॥ ३८ ॥

मेरे लाल ! तू बाल्यकाल में बन्धु-बान्धवों को आनन्द दे, कुमारावस्था में बड़े लोगों को, उनकी आज्ञा का पालन करके, प्रसन्न रख, युवावस्था में कुलीन वंशों की रमणियों को आह्लादित कर और वृद्धावस्था में वानप्रस्थ धर्म का पालन करते हुए वनवासियों को सुख पहुँचा ॥ ३९ ॥

मेरे लाल ! जब तू राजा होना, तब, अपने मित्रजन को प्रसन्न रखना, सज्जनों का संरक्षण करना, यज्ञों के अनुष्ठान करना, दुष्टों का दमन करना और गोमाता तथा विप्रजन की रक्षा के कार्य में, युद्धभूमि में, अपने प्राणों की बलि चढ़ा देना ॥ ४० ॥



## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय में कुवलयाश्व और मदालसा के वार्तालाप में उनके पुत्रों के 'विक्रान्त', 'सुबाहु', 'शत्रुमर्दन' और 'अलर्क' नामों की सार्थकता-निरर्थकता का प्रसङ्ग आता है। इसमें चेतन तथा अचेतन पदार्थों के नाम 'यादृच्छिक' होते हैं। इस शब्दानुशासन-शास्त्र की मान्यता का दार्शनिक दृष्टि से प्रामाणिक परीक्षण दिखाई देता है। 'विक्रान्त' नाम सार्थक नहीं निरर्थक है; क्योंकि यादृच्छिक है। एक आत्मतत्त्व जब सर्वत्र व्याप्त है, जिससे उसके एक स्थान से दूसरे स्थान पर विक्रमण की बात भी नहीं सोची जा सकती, तब आत्मतत्त्व के अभिव्यञ्जक एक मानव-व्यक्ति का 'विक्रान्त' नाम यादृच्छिक ही माना जायेगा। यही बात भिन्न-भिन्न मानव-व्यक्तियों के नामों के सम्बन्ध में भी लागू होती है; क्योंकि सभी नाम वक्ता की स्वेच्छा से रखे जाते हैं, न कि पदार्थों में व्याप्त आत्मतत्त्व की विविध विशेषताओं के आकलन-प्रत्याकलन के आधार पर किसी का नामकरण होता है।

(ख) मदालसा में ब्रह्मज्ञान के साथ-साथ धर्मज्ञान की भी विशेषता है। धर्म और ब्रह्म—दोनों वेद-वाङ्मय के प्रतिपाद्य विषय हैं। इस दृष्टि से मदालसा के वेदार्थ रहस्य के ज्ञान पर पुराणकार ने बड़ा विशद प्रकाश डाला है। मदालसा की काम पुरुषार्थ की पूर्ण प्राप्ति भी उसके धर्मज्ञान का ही परिणाम है। भारतीय नारी-चरित्र की चित्रवीथी में मार्कण्डेयपुराण की मदालसा का एक विशिष्ट स्थान प्रतीत होता है। मदालसा की पति-परायणता का इससे अधिक क्या प्रमाण हो सकता है कि तीन पुत्रों को संसार से विरक्त बनाकर, पति की आज्ञा से, चौथे पुत्र को वह क्षात्रधर्म में पारङ्गत बना देती है और प्रतापी सम्राट् के रूप में प्रतिष्ठित करने में एक मात्र सहायक बन जाती है।

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'पुत्रानुशासन' नामक २६वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥

—:०:—

# सप्तविंशोऽध्यायः

जड उवाच—

एवमुल्लाप्यमानस्तु स तु मात्रा दिने दिने ।
ववृधे वयसा बालो बुद्धया चालर्कसंज्ञितः ॥१॥

स कौमारकमासाद्य ऋतध्वजसुतस्ततः ।
कृतोपनयनः प्राज्ञः प्रणिपत्याह मातरम् ॥२॥

मया यदत्र कर्त्तव्यमैहिकामुष्मिकाय वै ।
सुखाय वद तत् सर्वं प्रश्रयावनतस्य मे ॥३॥

मदालसोवाच—

वत्स ! राज्येऽभिषिक्तेन प्रजारञ्जनमादितः ।
कर्त्तव्यमविरोधेन स्वधर्म्मस्य महीभृता ॥४॥

व्यसनानि परित्यज्य सप्त मूलहराणि वै ।
आत्मा रिपुभ्यः संरक्ष्यो बहिर्मन्त्रविनिर्गमात् ॥५॥

---

**जड ने कहा—**

इस प्रकार जब प्रतिदिन मां ( मदालसा ) अपने बच्चे से, लोरी गा-गा कर, बोलने-बुलवाने लगी तब 'अलर्क' नाम का उसका बच्चा, आयु और बुद्धि—दोनों में उत्तरोत्तर बढ़ने लगा ॥ १ ॥

महाराज ऋतध्वज का पुत्र वह बुद्धिमान्-राजकुमार अलर्क जब कुमारावस्था का हुआ और उसका उपनयन-संस्कार हो गया, तब उसने, एक समय, अपनी माता को प्रणाम करके, उससे निवेदन किया ॥ २ ॥

उसने यह निवेदन किया कि 'मां ! मैं तुम्हारे आगे विनयावनत होकर पूछना चाहता हूँ कि इहलोक और परलोक के सुखों के उपभोग के लिए मुझे क्या करना चाहिये ? मुझे बता' ॥ ३ ॥

**मदालसा की उक्ति—**

मेरे बच्चे ! राज्याभिषेक हो जाने के बाद, राजा का कर्त्तव्य है कि राजधर्म का अनुसरण करते हुये सबसे पहले प्रजारञ्जन करे ॥ ४ ॥

सबसे पहले राजा उन सात व्यसनों का परित्याग करे जो उसे जड़ से ही उखाड़ फेकते हैं । उसके बाद उसकी गोपनीय राजनीति की चालें उसके शत्रुओं को न पता चलें इसके लिये उसे सदा शत्रुओं से अपनी सुरक्षा के प्रति प्रयत्नशील होना चाहिए ॥ ५ ॥

अष्टधा नाशमाप्नोति सुचक्रात् स्यन्दनाद्यथा ।
तथा राजाप्यसन्दिग्धं बहिर्मन्त्रविनिर्गमात् ।।६।

दुष्टादुष्टांश्च जानीयादमात्यानरिदोषतः ।
चरैश्चरास्तथा शत्रोरन्वेष्टव्याः प्रयत्नतः ।।७।

विश्वासो न तु कर्तव्यो राज्ञा मित्राप्तबन्धुषु ।
कार्य्ययोगादमित्रेऽपि विश्वसीत नराधिपः ।।८।

स्थानवृद्धिक्षयज्ञेन षाड्गुण्यगुणितात्मना ।
भवितव्यं नरेन्द्रेण न कामवशवर्त्तिना ।।९।

प्रागात्मा मन्त्रिणश्चैव ततो भृत्या महीभृता ।
जेयाश्चानन्तरं पौरा विरुध्येत ततोऽरिभिः ।।१०।

यस्त्वेतानविजित्यैव वैरिणो विजिगीषते ।
सोऽजितात्मा जितामात्यः शत्रुवर्गेण बाध्यते ।।११।

---

जैसे सुन्दर सुदृढ पहिये वाले रथ के उन्मार्गगमन के कारण राजा आठों ओर से नाश में मिल जाता है वैसे ही मन्त्र के इधर-उधर शत्रुओं के कानों में चले जाने के कारण भी राजा निश्चित रूप से नष्ट हो जाता है ॥ ६ ॥

शत्रुगण के कुचक्र के कारण कौन अमात्य प्रतिकूल है और कौन अनुकूल है— इसका राजा को पता लगाते रहना चाहिए। साथ ही साथ अपने गुप्तचरों के द्वारा शत्रुओं के गुप्तचरों की गतिविधि जानने के लिए भी प्रयत्नशील होना चाहिए ॥ ७ ॥

राजा को अपने मित्रगण, आप्तजन तथा बन्धु-बान्धवों में एकान्ततः विश्वास नहीं करना चाहिए और कार्यसिद्धि की दृष्टि से शत्रुओं का भी विश्वास करना चाहिए ॥ ८ ॥

राजा को राज्यकोष की स्थिति, वृद्धि तथा हानि का ज्ञान रखना चाहिये; साम दान-दण्ड-भेदादि षड्गुण नीति से अपने आपको सुदृढ़ रूप से सुरक्षित करना चाहिए और कभी भी काम का वशवर्ती नहीं होना चाहिए ॥ ९ ॥

सर्वप्रथम राजा का कर्त्तव्य है कि वह अपने आप को वश में रखे, उसके बाद मन्त्रिगण को वश में रखे उसके बाद भृत्यगण को वश में करे और अन्त में पौरजानपद को अपने वश में रखे। यह सब करने के बाद ही उसे शत्रुओं से युद्ध के लिए सन्नद्ध होना चाहिए ॥ १० ॥

जो राजा पहले अपने अमात्य, भृत्य तथा पौरगण पर विजय पाये बिना शत्रुओं पर विजय पाने की इच्छा करता है वह शत्रुओं द्वारा पराजित हो जाता है क्योंकि न तो वह स्वयं आत्मजयी है और न उसके अमात्य उसके वश में हैं ॥ ११ ॥

तस्मात् कामादयः पूर्वं जेयाः पुत्र ! महीभुजा ।
तज्जये हि जयोऽवश्यं राजा नश्यति तैर्जितः ॥१२॥
कामः क्रोधश्च लोभश्च मदो मानस्तथैव च ।
हर्षश्च शत्रवो ह्येते विनाशाय महीभृताम् ॥१३॥
कामप्रसक्तमात्मानं स्मृत्वा पाण्डुं निपातितम् ।
निवर्तयेत्तथा क्रोधादनुह्लादं हतात्मजम् ॥१४॥
हतमैलं तथा लोभान्मदाद्वेनं द्विजैर्हतम् ।
मानादनायुषापुत्रं बलिं हर्षात् पुरञ्जयम् ॥१५॥
एभिर्जितैर्जितं सर्वं मरुत्तेन महात्मना ।
स्मृत्वा विवर्जयेदेतान् दोषान् स्वीयान्महीपतिः ॥१६॥
काककोकिलभृङ्गाणां मृगव्यालशिखण्डिनाम् ।
हंसकुक्कुटलोहानां शिक्षेत चरितं नृपः ॥१७॥

---

इसलिये, मेरे पुत्र ! सर्वप्रथम राजा को काम-क्रोधादि अन्तःशत्रुओं पर विजय पानी चाहिए, क्योंकि इनके जीत लेने से राजा को विजय अवश्यम्भावी हो जाती है और यदि इन अन्तःशत्रुओं के द्वारा वह पराजित कर दिया जाता है तब तो उसका नाश अवश्यंभावी है॥ १२ ॥

जो अन्तःशत्रु राजा के विनाश के कारण हैं, वे ये हैं—१. काम, २. क्रोध, ३. लोभ, ४. मद, ५. मान और ६. हर्ष ॥ १३ ॥

राजा को सदा ध्यान में रखना चाहिए कि कामशक्ति से पाण्डु का नाश हुआ और क्रोधशक्ति से पिता अनुह्लाद के हाथों उसके पुत्र का वध हुआ, इसलिये काम और क्रोध से अपने आपको सदा दूर रखना चाहिए। अतिलोभ के कारण ऐल का नाश, मदातिरेक के कारण द्विजगण के हाथों वेन का नाश, अत्यधिक मान के कारण अनायुषा के पुत्र बलि का नाश और हर्षाधिक्य से पुरञ्जय का नाश—इस प्रकार अन्तःशत्रुओं से नष्ट होने वाले इन सब को राजा ध्यान में रखे और यह भी ध्यान में रखे कि इन सब अन्तःशत्रुओं पर विजय पाने के कारण महाराज महात्मा मरुत्त दिग्विजयी हो गये। अन्तःशत्रुओं से नष्ट होने वाले इन प्राचीन राजगण को स्मरण कर राजा अपने काम-क्रोधादि दोषों से छुटकारा पाने में सदा प्रयत्नशील रहे॥ १४-१६ ॥

राजा के लिए यह आवश्यक है कि वह पशु-पक्षियों तथा अन्य अचेतन पदार्थों से भी, जैसे कि कौओं से, कोयलों से, भौरों से, हरिणों से, सापों से, मोरों से, हंसों से, मुर्गों से और लोहे से अपने विविध राजकीय कार्यव्यापार के संचालन में शिक्षा-ग्रहण करे॥ १७ ॥

कीटकस्य क्रियां कुर्य्यात् विपक्षे मनुजेश्वरः ।
चेष्टां पिपीलिकानाञ्च काले भूपः प्रदर्शयेत् ।।१८।

ज्ञेयाग्निविस्फुलिङ्गानां बीजचेष्टा च शाल्मलेः ।
चन्द्रसूर्य्यस्वरूपेण नीत्यर्थे पृथिवीक्षिता ।।१९।

बन्धकीपद्मशरभशूलिकागुर्व्विणीस्तनात् ।
प्रज्ञा नृपेण चादेया तथा गोपालयोषितः ।।२०।

शक्रार्कयमसोमानां तद्वद्वायोर्महीपतिः ।
रूपाणि पञ्च कुर्व्वीत महीपालनकर्मणि ।।२१।

यथेन्द्रश्चतुरो मासान् तोयोत्सर्गेण भूगतम् ।
आप्याययेत्तथा लोकं परिहारैर्महीपतिः ।।२२।

मासानष्टौ यथा सूर्य्यस्तोयं हरति रश्मिभिः ।
सूक्ष्मेणैवाभ्युपायेन तथा शुल्कादिकं नृपः ।।२३।

---

राजा के लिये यह आवश्यक है कि वह अपने शत्रुवर्ग पर अभियान करने में कोड़े-मकोड़े की भांति सावधानी का व्यवहार करे और यथासमय इसी कार्य के साधन में चींटिओं की चेष्टाओं का भी अनुकरण करे ॥ १८ ॥

राजा को, जो सफल प्रसाद और सफल प्रकोप में चन्द्र और सूर्य सदृश होता है, राजनीतिक व्यवहारों में, आग की चिनगारियों और सेमर के बोजों के व्यवहारों को अपनाना चाहिये ॥ १९ ॥

इसी प्रकार, राजा के लिये यह आवश्यक है कि वह वराङ्गनाओं से, कमल के फूलों से, शरभनामक हिंस्र पशुओं से, गर्भिणी नारी के स्तनों से और गोपाङ्गनाओं से प्रजारञ्जन और राज्य-सञ्चालन की बुद्धि ग्रहण करे ॥२०॥

पृथिवी के पालन के कार्य में राजा के लिये यह अपेक्षित है कि वह यथासमय इन्द्र, सूर्य, यम, चन्द्र तथा वायु—इन पाँच देवों के रूप-धारण करे ॥२१॥

जैसे इन्द्र जलवर्षण के द्वारा चार महीनों तक भूलोक के प्राणिओं को संतृप्त रखा करते हैं, वैसे हो राजा भी अपने अनुदानों और कर में छूटों से प्रजावर्ग को संतृप्त किया करे ॥ २२ ॥

जैसे आठ महीनों तक सूर्य अपनी रश्मियों से नदी-नालों और समुद्रों से जल ग्रहण किया करता है, वैसे ही राजा भी अपने प्रजाजन से बड़ी बुद्धिमानी से कर लिया करे ॥२३॥

यथा यमः प्रियद्वेष्ये प्राप्तकाले नियच्छति ।
तथा प्रियाप्रिये राजा दुष्टादुष्टे समो भवेत् ॥२४॥

पूर्णेन्दुमालोक्य यथा प्रीतिमान् जायते नरः ।
एवं यत्र प्रजाः सर्वा निर्वृत्तास्तच्छशिव्रतम् ॥२५॥

मारुतः सर्वभूतेषु निगूढश्चरते यथा ।
एवं नृपश्चरेच्चारैः पौरामात्यादिबन्धुषु ॥२६॥

न लोभाद्वा न कामाद्वा नार्थाद्वा यस्य मानसम् ।
यथान्यैः कृष्यते वत्स ! स राजा स्वर्गमृच्छति ॥२७॥

उत्पथग्राहिणो मूढान् स्वधर्म्माच्चलतो नरान् ।
यः करोति निजे धर्मे स राजा स्वर्गमृच्छति ॥२८॥

वर्णधर्मा न सीदन्ति यस्य राज्ये तथाश्रमाः ।
वत्स ! तस्य सुखं प्रेत्य परत्रेह च शाश्वतम् ॥२९॥

---

जैसे समय आने पर यमराज अपने मित्र अथवा शत्रु—दोनों को समान रूप से ही नियन्त्रित करता है, वैसे ही राजा के लिये भी यह आवश्यक है कि वह यथासमय अपने प्रिय अथवा अप्रिय तथा मित्र अथवा शत्रु—दोनों के प्रति समान भाव से ही व्यवहार करे ॥ २४ ॥

राजा वस्तुतः 'शशिव्रत' का अनुष्ठान करता है, अर्थात् जैसे पूर्णिमा के चन्द्रमा का दर्शन कर मानवमात्र प्रसन्नता से भर उठता है, वैसे ही राजा का दर्शन कर समस्त प्रजालोक प्रसन्नता से भर उठता है ॥२५॥

जैसे वायु समस्त भूतों में प्रच्छन्न रूप से संचरणशील है, वैसे ही राजा को भी अपने पौर-जानपद, अमात्यगण तथा बन्धुवर्ग में, अपने गुप्तचरों के द्वारा, प्रच्छन्न रूप से विचरणशील होना आवश्यक है ॥२६॥

जिस राजा का मन लोभवश, कामवश, अर्थलिप्सावश अथवा अन्य कारणवश इधर-उधर आकृष्ट नहीं होता वही राजा स्वर्ग का अधिकारी होता है ॥२७॥

जो राजा उन्मार्गगामी एवं स्वधर्म से विचलित होने वाले मूढ़ मानवों को धर्म-मार्ग का अनुगामी बना देता है, वही राजा स्वर्ग का अधिकारी होता है ॥२८॥

मेरे बच्चे ! जिस राजा के राज्य में वर्णधर्म तथा आश्रमधर्म पर कोई संकट नहीं आता, वही राजा इहलोक और परलोक—दोनों में शाश्वत सुख का भागी होता है ॥२९॥

एतद्राज्ञः परं कृत्यं तथैतत् सिद्धिकारकम् ।
स्वधर्मस्थापनं नृणां चाल्यन्ते ये कुबुद्धिभिः ॥३०॥

पालनेनैव भूतानां कृतकृत्यो महीपतिः ।
सम्यक् पालयिता भागं धर्म्मस्याप्नोति यत्नतः ॥३१॥

इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे पितापुत्रसंवादे आत्मविवेको
नाम सप्तविंशोऽध्यायः ॥

---

राजा का परम कर्त्तव्य प्रजाजन को, जो दुष्ट बुद्धि लोगों के द्वारा धर्म-मार्ग से विचलित किये जाते हैं, स्वधर्म-पालन में प्रवृत्त करना है और यही वस्तुतः उसकी परमसिद्धि भी है ॥३०॥

प्रजाजन के पालन-पोषण से ही राजा कृतार्थ हो जाता है, क्योंकि जो राजा प्रयत्नपूर्वक समीचीन रूप से प्रजापालक होता है, वह प्रजाजन के द्वारा अर्जित धर्म के भाग का भी भागी हो जाता है ॥३१॥



## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय के ५वें श्लोक में राजा के जिन सात व्यसनों का उल्लेख है, उसका आधार मनुस्मृति (अध्याय ७.४७-५२) के निम्नलिखित श्लोक हैं—

मृगयाऽक्षो दिवास्वप्नः परिवादः स्त्रियो मदः।
तौर्यत्रिकं वृथाट्या च कामजो दशको गणः॥

पैशुन्यं साहसं द्रोह ईर्ष्यासूयार्थदूषणम्।
वाग्दण्डजं च पारुष्यं क्रोधजोऽपि गणोऽष्टकः॥

द्वयोरप्येतयोर्मूलं यं सर्वे कवयो विदुः।
तं यत्नेन जयेल्लोभं तज्जावेतावुभौ गणौ॥

पानमक्षाः स्त्रियश्चैव मृगया च यथाक्रमम्।
एतत्कष्टतमं विद्याच्चतुष्कं कामजे गणे॥

दण्डस्य पातनं चैव वाक्पारुष्यार्थदूषणे।
क्रोधजेऽपि गणे विद्यात् कष्टमेतत् त्रिकं सदा॥

सप्तकस्यास्य वर्गस्य सर्वत्रैवानुषङ्गिणः।
पूर्वं पूर्वं गुरुतरं विद्याद् व्यसनमात्मवान्॥

अर्थात् काम से उत्पन्न दस व्यसन ये हैं—(१) मृगया, (२) द्यूत-क्रीडा, (३) दिवास्वप्न, (४) परनिन्दा, (५) स्त्री-संभोग, (६) मद्यपान, (७) नृत्यप्रेम, (८) गीता-शक्ति, (९) वाद्य-वादन में निरन्तर अभिरुचि तथा (१०) वृथा-भ्रमण। इसी प्रकार क्रोधसंभूत आठ व्यसन ये हैं—(१) पिशुनता, (२) साहस अथवा दूसरों के वध-बन्धनादि में आसक्ति, (३) द्रोह अथवा छल-छद्म से किसी का वध, (४) ईर्ष्या अथवा दूसरे के गुणों के प्रति असहिष्णुता, (५) असूया अथवा दूसरे के दोषों का अन्वेषण और उद्घाटन, (६) प्रजाजन के धन का अपहरण, (७) वाक्पारुष्य और (८) दण्डपारुष्य। इन दोनों अर्थात् कामज और क्रोधज व्यसनों का मूल लोभ है, जिस पर राजा को सर्वप्रथम विजय प्राप्त करना आवश्यक है। कामज व्यसनों में सर्वाधिक कष्टदायक चार व्यसन हैं—(१) मद्यपान, (२) द्यूत-विनोद, (३) स्त्री-संभोग और (४) आखेट में अत्यासक्ति। इसी प्रकार क्रोधज व्यसनों में सबसे अधिक दुःखदायी तीन व्यसन हैं—(१) दण्डपातन, (२) वाक्पारुष्य तथा (३) अर्थदूषण। इस प्रकार कामज चार तथा क्रोधज तीन व्यसनों को 'सप्तव्यसन' कहा जाता है। मार्कण्डेयपुराणकार ने इन्हीं सात व्यसनों का उपर्युक्त श्लोक में निर्देश किया है।

(ख) इस अध्याय के १४-१६ श्लोकों में काम-क्रोध-लोभादि के वशीभूत होने के कारण विनष्ट होने वाले कुछ प्राचीन राजाओं का जो उल्लेख है उसका सूत्रपात मनुस्मृति (७.४०-४१) के निम्नलिखित श्लोकों में देखा जा सकता है—

बहवोऽविनयान्नष्टा राजानः सपरिच्छदाः ।
वनस्था अपि राज्यानि विनयात्प्रतिपेदिरे ॥
वेनो विनष्टोऽविनयान्नहुषश्चैव पार्थिवः ।
सुदाः पैजवनश्चैव सुमुखो निमिरेव च ॥

(ग) इस अध्याय के १७-२० श्लोकों में चेतन तथा अचेतन प्राणियों और पदार्थों से राजा के लिये ग्राह्य शिक्षा का जो निर्देश है, उसका भी सूक्ष्म संकेत मनुस्मृति (७.१०५, १०६) के नीचे लिखे श्लोकों में किया गया है—

नास्य च्छिद्रं परो विद्याद् विद्याच्छिद्रं परस्य तु ।
गूहेत् कूर्म इवाङ्गानि रक्षेद् विवरमात्मनः ॥
बकवच्चिन्तयेदर्थान् सिंहवच्च पराक्रमेत् ।
वृकवच्चावलुम्पेत शशवच्च विनिष्पतेत् ॥

**श्रीमार्कण्डेयपुराण के पितापुत्रसंवाद प्रकरणान्तर्गत 'आत्मतत्त्वविवेक' नामक २७वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥**



# अष्टाविंशोऽध्यायः

जड उवाच—

तन्मातुर्वचनं श्रुत्वा सोऽलर्को मातरं पुनः।
पप्रच्छ वर्णधर्मांश्च धर्मा ये चाश्रमेषु च ॥१।

अलर्क उवाच—

कथितोऽयं महाभागे! राज्यतन्त्राश्रितस्त्वया।
धर्मं तमहमिच्छामि श्रोतुं वर्णाश्रमात्मकम् ॥२।

मदालसोवाच—

दानमध्ययनं यज्ञो ब्राह्मणस्य त्रिधा मतः।
नान्यश्चतुर्थो धर्म्मोऽस्ति धर्मस्तस्यापदं विना ॥३।
याजनाध्यापने शुद्धे तथा पूतप्रतिग्रहः।
एषा सम्यक् समाख्याता त्रिविधा चास्य जीविका ॥४।
दानमध्ययनं यज्ञः क्षत्रियस्याप्ययं त्रिधा।
धर्मः प्रोक्तः क्षिते रक्षा शस्त्राजीवश्च जीविका ॥५।

---

**जड ने आगे की कहानी कही—**

अपनी माता की ये सब बातें सुनकर राजकुमार अलर्क ने चारों वर्णों और चारों आश्रमों के धर्म-कर्म के सम्बन्ध में उससे फिर पूछा ॥१॥

**अलर्क की उक्ति—**

मेरी महाभाग्यशालिनी माँ! तुमने राज्य-संचालन-सम्बन्धी धर्म-कर्म का निरूपण कर दिया। अब मैं तुमसे वर्णधर्म और आश्रमधर्म के विषय में जानना चाहता हूँ ॥२॥

**मदालसा ने कहा—**

दान, अध्ययन और यज्ञ—ये तीन ब्राह्मण के धर्म हैं। इनके अतिरिक्त ब्राह्मण का कोई चौथा धर्म नहीं होता। हाँ, आपद्धर्म की बात ओर है ॥३॥

यज्ञ के ऋत्विक् का कर्म और अध्यापन—ये दो पवित्र कर्म तथा पवित्र व्यक्ति से दान-ग्रहण—ये तीनों ब्राह्मण की आजीविका हैं ॥४॥

दान, अध्ययन और यज्ञ—ये तोन क्षत्रियवर्ण के धर्म हैं। इनके अतिरिक्त पृथिवी-पालन और शस्त्र-धारण—ये दोनों क्षत्रियवर्ण की आजोविका हैं ॥५॥

दानमध्ययनं यज्ञो वैश्यस्यापि त्रिधैव सः ।
वाणिज्यं पाशुपाल्यञ्च कृषिश्चैवास्य जीविका ॥६।

दानं यज्ञोऽथ शुश्रूषा द्विजातीनां त्रिधा मया ।
व्याख्यातः शूद्रधर्म्मोऽपि जीविका कारुकर्म च ॥७।

तद्वद् द्विजातिशुश्रूषा पोषणं क्रयविक्रयौ ।
वर्णधर्मास्त्विमे प्रोक्ताः श्रूयन्तां चाश्रमाश्रयाः ॥८।

स्ववर्णधर्मात् संसिद्धि नरः प्राप्नोति न च्युतः ।
प्रयाति नरकं प्रेत्य प्रतिषिद्धनिषेवणात् ॥९।

यावत्तु नोपनयनं क्रियते वै द्विजन्मनः ।
कामचेष्टोक्तिभक्ष्यश्च तावद् भवति पुत्रक ॥१०।

कृतोपनयनः सम्यग् ब्रह्मचारी गुरोर्गृहे ।
वसेत्तत्र च धर्मोऽस्य कथ्यते तं निबोध मे ॥११।

---

वैश्यवर्ण का भी धर्म त्रिविध है—दान, अध्ययन और यज्ञ । वाणिज्य, पशुपालन तथा कृषिकर्म—ये तीनों वैश्य की आजीविका हैं ॥६॥

दान, यज्ञ तथा द्विजसेवा—ये तीनों मैंने शूद्रवर्ण के धर्म बताये हैं । शूद्रवर्ण की आजीविका शिल्प-कौशल है ॥७॥

द्विजातिशुश्रूषा और द्विजातिपोषण—ये दो शूद्र-वर्ण के धर्म हैं और क्रय-विक्रय उसकी आजीविका है । इस प्रकार मैंने चारों वर्णों के धर्म बता दिये । अब चारों आश्रमों के धर्म के विषय में बता रही हूँ ॥८॥

अपने वर्ण-धर्म के अनुपालन से ही मनुष्य को लोक-जीवन में सफलता मिलती है, वर्णधर्म के परित्याग से उसका जीवन असफल हो जाता है । वर्णधर्म के विपरीत कर्म के अनुष्ठान से मनुष्य को मृत्यु के बाद नरक में जाना पड़ता है ॥९॥

जब तक द्विजवर्ण के लोगों का यज्ञोपवीत-संस्कार नहीं हो जाता, तब तक, मेरे बच्चे ! वे लोग स्वच्छन्द आचरण, स्वच्छन्द आलाप-संलाप और स्वच्छन्द भोजन कर सकते हैं ॥१०॥

उपनयन-संस्कार हो जाने के बाद द्विजातिवर्ण के बालक का कर्त्तव्य ब्रह्मचारी के रूप में, गुरु के गृह में निवास करना है । अब मैं ब्रह्मचर्य-धर्म के विषय में तुम्हें बता रही हूँ, सुनो ॥११॥

स्वाध्यायोऽथाग्निशुश्रूषा स्नानं भिक्षाटनं तथा ।
गुरोर्निवेद्य तच्चान्नमनुज्ञातेन सर्वदा ॥१२।
गुरोः कर्मणि सोद्योगः सम्यक् प्रीत्युपपादनम् ।
तेनाहूतः पठेच्चैव तत्परो नान्यमानसः ॥१३।
एकं द्वौ सकलान् वापि वेदान् प्राप्य गुरोर्मुखात् ।
अनुज्ञातोऽथ वन्दित्वा दक्षिणां गुरवे ततः ॥१४।
गार्हस्थ्याश्रमकामस्तु गृहस्थाश्रममावसेत् ।
वानप्रस्थाश्रमं वापि चतुर्थं चेच्छयात्मनः ॥१५।
तत्रैव वा गुरोर्गेहे द्विजो निष्ठामवाप्नुयात् ।
गुरोरभावे तत्पुत्रे तच्छिष्ये तत्सुतं विना ॥१६।
शुश्रूषुर्निरभिमानो ब्रह्मचर्य्याश्रमं वसेत् ।
उपावृत्तस्ततस्तस्मात् गृहस्थाश्रमकाम्यया ॥१७।

---

स्वाध्याय का अध्ययन, अग्नि-शुश्रूषण, नियमतः स्नान, भिक्षाटन तथा भिक्षा में प्राप्त पदार्थ को गुरु के चरणों में समर्पित कर उनकी आज्ञा से उस पदार्थ का सेवन यह सब ब्रह्मचर्य-धर्म है ॥१२॥

ब्रह्मचारी का कर्त्तव्य है कि वह गुरु के कर्म की सिद्धि में प्रयत्नशील रहे, सदा समीचीन रूप से गुरु को प्रसन्न रखे, गुरु की अनुमति से स्वाध्याय का अध्ययन करे, सदा गुरु-परायण रहे और गुरु के अतिरिक्त अन्य किसी को अपने हृदय में स्थान न दे ॥१३॥

गुरुमुख से, यथाशक्ति, एक अथवा दो अथवा चारों वेदों का अध्ययन करके, गुरु-वन्दनापूर्वक गुरु की अनुज्ञा ले और गुरु को दक्षिणा देकर ब्रह्मचर्याश्रम समाप्त करे ॥१४॥

तत्पश्चात्, दाम्पत्य-सुख की अभिलाषा होने पर गृहस्थाश्रम में प्रविष्ट हो, अन्यथा वानप्रस्थाश्रम में प्रविष्ट हो अथवा यदि इच्छा हो तो चतुर्थ अर्थात् संन्यास-आश्रम में प्रविष्ट हो जाय ॥ १५ ॥

अथवा यदि चाहे तो गुरु-गृह में ही यावज्जीवन ब्रह्मचारी रूप में निवास करे और यदि गुरु जीवित न हों तो उनके पुत्र के साथ अथवा उनके पुत्र के अभाव में उनके शिष्य के साथ जीवन-यापन करे ॥ १६ ॥

ब्रह्मचर्य-आश्रम में रहते गुरु की शुश्रूषा करना और निरभिमानी बनना अत्यावश्यक है। उसके बाद गृहस्थ बनने की इच्छा होने पर समावर्तन-संस्कार के बाद गुरुकुल से लौट आना चाहिये ॥ १७ ॥

ततोऽसमानर्षिकुलां तुल्यां भार्य्यामरोगिणीम् ।
उद्वहेन्न्यायतोऽव्यङ्गां गृहस्थाश्रमकारणात् ॥१८॥

स्वकर्मणा धनं लब्ध्वा पितृदेवातिथींस्तथा ।
सम्यक् सम्प्रीणयन् भक्त्या पोषयेच्चाश्रितांस्तथा ॥१९॥

भृत्यात्मजान् जामयोऽथ दीनान्धपतितानपि ।
यथाशक्त्यान्नदानेन वयांसि पशवस्तथा ॥२०॥

एष धर्मो गृहस्थस्य ऋतावभिगमस्तथा ।
पञ्चयज्ञविधानन्तु यथाशक्त्या न हापयेत् ॥२१॥

पितृदेवातिथिज्ञातिभुक्तशेषं स्वयं नरः ।
भुञ्जीत च समं भृत्यैर्यथाविभवमादृतः ॥२२॥

एष तूद्देशतः प्रोक्तो गृहस्थस्याश्रमो मया ।
वानप्रस्थस्य धर्मं ते कथयाम्यवधार्य्यताम् ॥२३॥

---

इस प्रकार समावर्तन हो जाने पर गृहस्थ बनने की इच्छा से अपने ऋषि-कुल से भिन्न ऋषि-कुल में जन्मी, अपने योग्य, स्वस्थ तथा सर्वाङ्गसुन्दर कन्या से विधिवत् विवाह करना चाहिये ॥ १८ ॥

अपना कर्त्तव्य करते धनोपार्जन करना चाहिये तथा अपने पितृगण, देवगण, अतिथिजन एवं आश्रित लोगों का श्रद्धाभक्तिपूर्वक अच्छी तरह पालन-पोषण करना चाहिये, जिसमें वे सन्तुष्ट रहें। इसी प्रकार अपने भृत्यों, पुत्रों, परिवार की नारियों, दीनदुःखी लोगों, अन्धों, पतितों, पक्षियों और पशुओं का भी यथाशक्ति अन्नदान से भरण-पोषण करना चाहिये ॥ १९-२० ॥

यही सब गृहस्थ का धर्म है। साथ ही साथ ऋतुकाल में ही स्वपत्नी-गमन गृहस्थ-धर्म है। गृहस्थ को यथाशक्ति पञ्चयज्ञ का अनुष्ठान कदापि न छोड़ना चाहिये ॥ २१ ॥

गृहस्थ के लिये यह आवश्यक है कि वह अपने वैभव के अनुसार पितृगण, देवगण, अतिथिगण तथा बन्धु-बान्धवों के उपभोग के बाद अवशिष्ट अन्न का उपभोग करे और बड़े आदरपूर्वक अपने भृत्यवर्ग को भी भोजन करावें ॥ २२ ॥

इस प्रकार मैंने गृहस्थाश्रम के धर्म का नाम-निर्देश-पूर्वक निरूपण कर दिया है। अब मैं वानप्रस्थ आश्रम के धर्म के विषय में तुम्हें बता रही हूँ। ध्यान देकर मेरी बात सुनो ॥ २३ ॥

अपत्यसन्ततिं दृष्ट्वा प्राज्ञो देहस्य चानतिम् ।
वानप्रस्थाश्रमं गच्छेदात्मनः शुद्धिकारणात् ॥२४॥
तत्रारण्योपभोगश्च तपोभिश्चानुकर्षणम् ।
भूमौ शय्या ब्रह्मचर्य्यं पितृदेवातिथिक्रिया ॥२५॥
होमस्त्रिषवणस्नानं जटावल्कलधारणम् ।
योगाभ्यासः सदा चैव वन्यस्नेहनिषेवणम् ॥२६॥
इत्येष पापशुद्धयर्थमात्मनश्चोपकारकः ।
वानप्रस्थाश्रमस्तस्माद् भिक्षोस्तु चरमोऽपरः ॥२७॥
चतुर्थस्य स्वरूपं तु श्रूयतामाश्रमस्य मे ।
यः स्वधर्मोऽस्य धर्मज्ञैः प्रोक्तस्तात ! महात्मभिः ॥२८॥
सर्वसङ्गपरित्यागो ब्रह्मचर्य्यमकोपिता ।
यतेन्द्रियत्वमावासे नैकस्मिन् वसतिश्चिरम् ॥२९॥
अनारम्भस्तथाहारो भैक्षान्नेनैककालिना ।
आत्मज्ञानावबोधेच्छा तथा चात्मावलोकनम् ॥३०॥

---

बुद्धिमान् गृहस्थ को आत्मशुद्धि के लिये वानप्रस्थाश्रम में प्रवेश करना चाहिये। किन्तु तब प्रवेश करना चाहिये जब वह पुत्र के पुत्र का मुख देख ले और यह जान ले कि उसका शरीर क्षीण हो रहा है ॥ २४ ॥

वानप्रस्थाश्रम में रहते हुये वन्य पदार्थों का उपभोग, तपश्चरण द्वारा शरीर का शोषण, भूमिशयन, ब्रह्मचर्य-पालन, पितृयज्ञ-देवयज्ञ तथा अतिथियज्ञ के अनुष्ठान, अग्निहोत्र, प्रातः-माध्यंदिन-सायंसवन, जटाधारण, वल्कल-परिधान, योगाभ्यास एवं स्निग्ध वन्य फलों का भोजन—इन सब धर्मकर्मों में लगे रहना चाहिये ॥ २५-२६ ॥

यह वानप्रस्थाश्रम गृहस्थाश्रम में जाने-अनजाने किये गये पापों के प्रक्षालन में बड़ा उपयोगी है, जिससे अन्ततः आत्मशुद्धि होती है। इससे भिन्न अन्तिम जो आश्रम है वह संन्यासाश्रम है ॥ २७ ॥

मेरे पुत्र ! इस चतुर्थ आश्रम अर्थात् संन्यासाश्रम का जो स्वरूप है और धर्मवेदी महापुरुषों ने इसके जो धर्म निर्दिष्ट किये हैं—वह सब मैं तुम्हें बता रही हूँ। ध्यान से सुनो ॥ २८ ॥

प्रत्येक प्रकार की आसक्ति का परित्याग, ब्रह्मचर्य-व्रत-पालन, क्रोधवर्जन, इन्द्रिय-निग्रह, एक स्थान पर अधिक दिन तक आवास-नियम का अपालन, गृहस्थोचित कर्मों से विरति, एक समय ही भिक्षोपार्जित भोजन के नियम का अनुपालन, आत्मज्ञान एवं आत्मबोध की अभिलाषा तथा आत्मदर्शन ये ही वे कर्त्तव्य कर्म हैं जो संन्यासाश्रम के धर्म हैं ॥ २९-३० ॥

चतुर्थे त्वाश्रमे धर्मो मयायं ते निवेदितः ।
सामान्यमन्यवर्णानामाश्रमाणाञ्च मे शृणु ॥३१॥

सत्यं शौचमहिंसा च अनसूया तथा क्षमा ।
आनृशंस्यमकार्पण्यं सन्तोषश्चाष्टमो गुणः ॥३२॥

एते संक्षेपतः प्रोक्ता धर्म्मा वर्णाश्रमेषु ते ।
एतेषु च स्वधर्मेषु स्वेषु तिष्ठेत् समन्ततः ॥३३॥

यश्चोल्लङ्घ्य स्वकं धर्मं स्ववर्णाश्रमसंज्ञितम् ।
नरोऽन्यथा प्रवर्त्तेत स दण्ड्यो भूभृतो भवेत् ॥३४॥

ये च स्वधर्मसन्त्यागात् पापं कुर्वन्ति मानवाः ।
उपेक्षतस्तान् नृपतेरिष्टापूर्त्तं प्रणश्यति ॥३५॥

तस्माद्राज्ञा प्रयत्नेन सर्वे वर्णाः स्वधर्मतः ।
प्रवर्त्तन्तोऽन्यथा दण्डचाः स्थाप्याश्चैव स्वकर्मसु ॥३६॥

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे पुत्रानुशासने मदालसावाक्यं नामाष्टाविंशोऽध्यायः ॥

---

इस प्रकार मैंने तुम से, इस चतुर्थ आश्रम अर्थात् संन्यास-आश्रम के धर्म-कर्म का वर्णन कर दिया। अब अन्य वर्णों तथा अन्य आश्रमों के जो सामान्य धर्म हैं उन्हें मैं बता रही हूँ। सुन लो। सत्य, शौच, अहिंसा, अनसूया, क्षमा, दया, अदैन्य और आठवां सन्तोष—ये सभी वर्णों और आश्रमों के सामान्य धर्म हैं ॥ ३१-३२ ॥

इस प्रकार मैंने तुम्हें, संक्षेप में, सभी वर्णों और सभी आश्रमों के धर्म बता दिये। मनुष्य के लिये यह आवश्यक है कि वह इन धर्मों के पालन में सदा उद्युक्त रहे ॥ ३३ ॥

जो मनुष्य अपने वर्ण और अपने आश्रम के विहित धर्मों का उल्लंघन करके स्वेच्छाचरण में प्रवृत्त होता है, वह राज-दण्ड का पात्र बनता है ॥ ३४ ॥

जो लोग अपने-अपने वर्णाश्रम-धर्मों को छोड़कर पापाचरण में प्रवृत्त होते हैं उन्हें दण्डित करने के बदले उनकी उपेक्षा करने पर, राजा का इष्टापूर्त का समस्त पुण्य नष्ट हो जाता है ॥ ३५ ॥

इसलिये, राजा के लिये यह आवश्यक है कि वह प्रयत्नपूर्वक, सभी वर्णों के लोगों को अपने-अपने धर्म के पालन में लगाये रखे और यदि वे स्वेच्छाचारी बनें, तो उन्हें दण्ड दिया करे ॥ ३६ ॥



## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय का विषय मदालसा द्वारा अलर्क को उपदिष्ट वर्णाश्रम-धर्म है। सर्वप्रथम वर्णधर्म का प्रतिपादन है। जिस पर मनुस्मृति में प्रतिपादित वर्णधर्म की अमिट छाप दिखायी देती है। इस अध्याय के तीसरे श्लोक में दान, अध्ययन तथा यज्ञ ब्राह्मणवर्ण के धर्म बताये गये हैं। मनुस्मृति का निम्नलिखित श्लोक (१.८८) इसका आधार है—

'अध्यापनमध्ययनं यजनं याजनं तथा।
दानं प्रतिग्रहं चैव ब्राह्मणानामकल्पयत् ॥,

उपर्युक्त मनुस्मृति-श्लोक में ब्राह्मण के धर्म तथा जीविका-साधन-दोनों का सम्मिलित उल्लेख है, किन्तु मार्कण्डेय पुराण के इस अध्याय में ब्राह्मण की जीविका चौथे श्लोक में निर्दिष्ट है।

क्षत्रियवर्ण के धर्म-कर्म तथा जीविका-साधन का मनुस्मृति के नीचे लिखे श्लोक (१.८९) में प्रतिपादन है—

'प्रजानां रक्षणं दानमिज्याऽध्ययनमेव च।
विषयेष्वप्रसक्तिश्च क्षत्रियस्य समासतः ॥,

मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय के पाँचवें श्लोक में क्षत्रियवर्ण के धर्म जैसे कि दान, अध्ययन तथा यज्ञ के साथ-साथ राष्ट्ररक्षण तथा शस्त्र-धारण को उसके जीविका साधन के रूप में निर्दिष्ट किया गया है।

वैश्यवर्ण के धर्म तथा आजीविका-साधन के विषय में मनुस्मृति का निम्नलिखित श्लोक (१.९०) देखिये—

'पशूनां रक्षणं दानमिज्याध्ययनमेव च।
वणिक्पथं कुसीदं च वैश्यस्य कृषिमेव च ॥,

वस्तुतः वैश्यवर्ण के धर्मकर्म तथा जीविका-साधन के सम्बन्ध में इस अध्याय के छठें श्लोक में मनुस्मृति के उपर्युक्त श्लोक को ही प्रामाणिक धर्मशास्त्र माना गया है।

इसी प्रकार शूद्रवर्ण के धर्म के विषय में इस अध्याय के सातवें श्लोक में दान, यज्ञ तथा द्विज-सेवा और जीवन-यापन के साधन के विषय में विविध शिल्पों के ज्ञान तथा प्रयोग का जो प्रतिपादन है, वह भी मनुस्मृति के नीचे लिखे श्लोक (१.९१) का बहुत कुछ अनुसरण है—

'एकमेव तु शूद्रस्य प्रभुः कर्म समादिशत्।
एतेषामेव वर्णानां शुश्रूषामनसूयया ॥,

मनुस्मृति की 'मन्वर्थमुक्तावली' नामक व्याख्या में कुल्लूक भट्ट ने द्विजसेवन के अतिरिक्त दानादि को भी शूद्रवर्ण का धर्म प्रतिपादित किया है, जैसा कि उपर्युक्त श्लोक की व्याख्या के नीचे लिखे वाक्य से स्पष्ट है—

'एकमेवेति प्राधान्यप्रदर्शनार्थम्। दानादेरपि तस्य विहितत्वात्।'

संभवतः कुल्लूक भट्ट के उपर्युक्त उल्लेख का आधार मनुस्मृति के अतिरिक्त अन्य स्मृति ग्रन्थों तथा पुराणों में शूद्रवर्ण के धर्म-कर्म का प्रतिपादन है।

(ख) चारों वर्णों के धर्म-विनिश्चय के साथ-साथ इस अध्याय में चारों आश्रमों के भी धर्म निर्णीत किये गये हैं। चारों आश्रमों के धर्म-कर्म के निरूपण में मनुस्मृति के आश्रम-धर्म-निरूपण की छाप स्पष्ट है। उदाहरण के लिये, इस अध्याय के ११ वें से १४ वें श्लोक में ब्रह्मचर्याश्रम के जो आचार-व्यवहार प्रतिपादित हैं, उनका आधार मनुस्मृति के द्वितीय अध्याय के १७३ से २३४ तक के श्लोक हैं—

'कृतोपनयनस्यास्य व्रतादेशनमुच्यते।
ब्रह्मणो ग्रहणं चैव क्रमेण विधिपूर्वकम्॥
सेवेतेमांस्तु नियमान् ब्रह्मचारी गुरौ वसन्।
सन्नियम्येन्द्रियग्रामं तपोवृद्ध्यर्थमात्मनः॥, इत्यादि।

गृहस्थाश्रम के धर्म-विवेक के सम्बन्ध में इस अध्याय के १८ से २२ तक के श्लोक मनुस्मृति में प्रतिपादित गृहस्थ-धर्म का अनुसरण करते हैं। उदाहरण के लिए इस अध्याय का १७ वाँ श्लोक देखिये—

'शुश्रूषुर्निरभिमानो ब्रह्मचर्याश्रमं वसेत्।
उपावृत्तस्ततस्तस्माद् गृहस्थाश्रमकाम्यया॥,

और इसकी विचार-धारा का स्रोत मनुस्मृति का नीचे लिखा श्लोक (३.२) देखिये—

'वेदानधीत्य वेदौ वा वेदं वाऽपि यथाक्रमम्।
अविप्लुतब्रह्मचर्यो गृहस्थाश्रममावसेत्॥,

इस अध्याय के २४ से २६ तक के श्लोकों में वानप्रस्थ-आश्रम के कर्त्तव्य-कर्म का जो विधान है, वह मनुस्मृति में वर्णित वानप्रस्थ-धर्म के ही अनुरूप है। उदाहरण के लिये इस अध्याय का २४ वां श्लोक देखिये—

'अपत्यसन्तर्ति दृष्ट्वा प्राज्ञो देहस्य चानतिम्।
वानप्रस्थाश्रमं गच्छेदात्मनः शुद्धिकारणात्॥,

और इस उपर्युक्त श्लोक के साथ मनुस्मृति के छठें अध्याय के दूसरे श्लोक को देखिये—

'गृहस्थस्तु यदा पश्येद् वलीपलितमात्मनः।
अपत्यस्यैव चापत्यं तदारण्यं समाश्रयेत्॥

इसी प्रकार यतिधर्म अथवा संन्यासाश्रम के धर्म का इस अध्याय के २८ वें श्लोक से ३० वें श्लोक में जो वर्णन है, वह मनुस्मृति के (अध्याय ६. श्लोक ३३-८०) यति-धर्मनिरूपण का संक्षिप्तीकरण प्रतीत होता है।

**॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के पुत्रानुशासनप्रकरणान्तर्गत मदालसावाक्य नामक २८वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त॥**



# ऊनत्रिंशोऽध्यायः

अलर्क उवाच—

यत् कार्य्यं पुरुषाणाञ्च गार्हस्थ्यमनुवर्त्तताम् ।
बन्धश्च स्यादकरणे क्रियाया यस्य चोच्छ्रितिः ॥१॥
उपकाराय यन्नृणां यच्च वर्ज्यं गृहे सता ।
यथा च क्रियते तन्मे यथावत् पृच्छतो वद ॥२॥

मदालसोवाच—

वत्स ! गार्हस्थ्यमादाय नरः सर्वमिदं जगत् ।
पुष्णाति तेन लोकांश्च स जयत्यभिवाञ्छितान् ॥३॥
पितरो मुनयो देवा भूतानि मनुजास्तथा ।
कृमिकीटपतङ्गाश्च वयांसि पशवोऽसुराः ॥४॥
गृहस्थमुपजीवन्ति ततस्तृप्तिं प्रयान्ति च ।
मुखं चास्य निरीक्षन्ते अपि नो दास्यतीति वै ॥५॥

---

**राजकुमार अलर्क ने कहा—**

मेरी माँ ! गृहस्थ-धर्म का पालन करने वाले पुरुषों के जो कर्त्तव्य कर्म हैं, जिनके न करने से बन्धन और करने से मोक्ष मिलता है, जिनसे लोक का कल्याण होता है और जिनमें से कतिपय का वर्जन गृहस्थ के लिए उपयोगी है—उनके सम्बन्ध में मैं पूछ रहा हूँ और यह भी पूछ रहा हूँ कि उनके अनुष्ठान की विधि क्या है ? मुझे तू सब कुछ बता दे ॥ १–२ ॥

**मदालसा की उक्ति—**

मेरे पुत्र ! गृहस्थाश्रम में रहते हुए मनुष्य समस्त संसार का पालन-पोषण करता है, जिसके कारण वह अपने अभिवाञ्छित लोकों पर विजय प्राप्त करता है ॥ ३॥

समस्त पितृगण, मुनिगण, देवगण, भूतगण, मनुष्य, कृमि-कीट-पतङ्ग, पशु-पक्षी तथा असुर—ये सब गृहस्थ के सहारे जीवन-धारण करते हैं, गृहस्थ से ही संतृप्ति पाते हैं और 'मुझे कुछ देगा' ऐसा सोच-सोच कर गृहस्थ के ही मुँह की ओर देखा करते हैं ॥ ४–५ ॥

सर्वस्याधारभूतेयं वत्स ! धेनुस्त्रयीमयी ।
यस्यां प्रतिष्ठितं विश्वं विश्वहेतुश्च या मता ।।६।

ऋक्पृष्ठासौ यजुर्मध्या सामवक्त्रशिरोधरा ।
इष्टापूर्त्तविषाणा च साधुसूक्ततनूरुहा ।।७।

शान्तिपुष्टिशकृन्मूत्रा वर्णपादप्रतिष्ठिता ।
आजीव्यमाना जगतां साक्षया नापचीयते ।।८।

स्वाहाकारस्वधाकारौ वषट्कारश्च पुत्रक ! ।
हन्तकारस्तथा चान्यस्तस्यास्स्तनचतुष्टयम् ।।९।

स्वाहाकारं स्तनं देवाः पितरश्च स्वधामयम् ।
मुनयश्च वषट्कारं देवभूतसुरेतराः ।।१०।

हन्तकारं मनुष्याश्च पिबन्ति सततं स्तनम् ।
एवमाप्याययत्येषा वत्स ! धेनुस्त्रयीमयी ।।११।

तेषामुच्छेदकर्त्ता च यो नरोऽत्यन्तपापकृत् ।
स तमस्यन्धतामिस्रे तामिस्रे च निमज्जति ।।१२।

---

मेरे पुत्र ! यह वेदत्रयी एक धेनु है जो समस्त जगत् का आधार है, जिसमें समस्त विश्व प्रतिष्ठित है और जिसे विश्व का कारण कहा जाता है। इस धेनु का पृष्ठ-भाग ऋचाओं से बना है, मध्यभाग यजुष् से बना है और मुख तथा केश साम से बने हैं। इष्टापूर्त इसकी सींगें हैं; सारगर्भित सूक्त इसकी रोमावलि हैं, शान्तिकर्म और पुष्टि-कर्म इसके मल-मूत्र हैं और चार वर्ण इसके चार चरण हैं जिन पर यह अवस्थित है। यह अक्षय धेनु है जो समस्त जगत् का आश्रय है और जिसका कभी ह्रास नहीं होता। स्वाहाकार, स्वधाकार, वषट्कार और हन्तकार—ये चारों इस के चार स्तन हैं, जिनमें स्वाहाकाररूप स्तन का पान देवगण, स्वधारूप स्तन का पान पितृगण, वषट्काररूप स्तन का पान मुनिगण, देवगण भूतगण और असुरगण तथा हन्तकाररूप स्तन का पान मनुष्यगण किया करते हैं। इस प्रकार यह वेदत्रयी रूप धेनु जो गृहस्थाश्रमी का सर्वस्व है, समस्त संसार का पालन-पोषण करती है ॥ ६-११ ॥

स्वाहा-स्वधा आदि का उच्छेद करने वाला जो मनुष्य है वह महापापी है और उसे तमस्, अन्धतमस्, अथवा तामिस्र नरक का भोग भोगना पड़ता है ॥ १२ ॥

यश्चेमां मानवो धेनुं स्वैर्वत्सैरमरादिभिः ।
पाययत्युचिते काले स स्वर्गायोपपद्यते ॥१३।

तस्मात् पुत्र ! मनुष्येण देवर्षिपितृमानवाः ।
भूतानि चानुदिवसं पोष्याणि स्वतनुर्यथा ॥१४।

तस्मात् स्नातः शुचिर्भूत्वा देवर्षिपितृतर्पणम् ।
प्रजापतेस्तथैवाद्भिः काले कुर्य्यात् समाहितः ॥१५।

सुमनोगन्धपुष्पैश्च देवानभ्यर्च्य मानवः ।
ततोऽग्नेस्तर्पणं कुर्य्याद्दयाश्च बलयस्तथा ॥१६।

ब्रह्मणे गृहमध्ये तु विश्वेदेवेभ्य एव च ।
धन्वन्तरिं समुद्दिश्य प्रागुदीच्यां बलिं क्षिपेत् ॥१७।

प्राच्यां शक्राय याम्यायां यमाय बलिमाहरेत् ।
प्रतीच्यां वरुणायाथ सोमायोत्तरतो बलिम् ॥१८।

---

और वह मनुष्य जो इस वेदत्रयीरूप धेनु का दूध, उसके देव प्रभृति बछड़ों को उचित समय पर पिलाया करता है, वह स्वर्ग-सुख का उपभोग करता है ॥ १३ ॥

इसलिये, मेरे पुत्र ! गृहस्थ मनुष्य का यह धर्म है कि जैसे वह अपने शरीर का पालन-पोषण करता है, वैसे ही उसे देवगण, ऋषिगण, अतिथिगण तथा भूतगण का भी प्रतिदिन पालन-पोषण करना चाहिये ॥ १४ ॥

इस कारणवश गृहस्थ के लिये यह आवश्यक है कि वह स्नान से शुद्ध-पवित्र होकर, समाहितचित्त से, यथासमय, जलाञ्जलि द्वारा देवतर्पण, ऋषितर्पण तथा पितृतर्पण करे और प्रजापति के लिये भी जलाञ्जलि प्रदान करे ॥ १५ ॥

गृहस्थ के लिये यह आवश्यक है कि वह फूल सुगन्धित धूपबत्ती तथा माल्यादि से देवों की अर्चा-पूजा करे, तदनन्तर अग्नितर्पण करे और बलि प्रदान करे ॥ १६ ॥

बलिप्रदान का यह नियम है कि ब्रह्मा प्रजापति और विश्वेदेवों के लिये गृह के भीतर तथा धन्वन्तरि के लिये गृह के पूर्वोत्तर भाग में बलि-प्रदान किया जाय ॥ १७ ॥

पूर्व दिशा में इन्द्र के लिये, दक्षिण दिशा में यमराज के लिये, पश्चिम दिशा में वरुण के लिये और उत्तर दिशा में सोम के लिये बलि-प्रदान विहित है ॥ १८ ॥

दद्याद्धात्रे विधात्रे च बलिं द्वारे गृहस्य तु ।
अर्य्यम्णेऽथ बहिर्दद्याद् गृहेभ्यश्च समन्ततः ॥१९।
नक्तञ्चरेभ्यो भूतेभ्यो बलिमाकाशतो हरेत् ।
पितॄणां निर्वपेच्चैव दक्षिणाभिमुखस्थितः ॥२०।
गृहस्थस्तत्परो भूत्वा सुसमाहितमानसः ।
ततस्तोयमुपादाय तेष्वेवाचमनाय वै ॥२१।
स्थानेषु निक्षिपेत् प्राज्ञस्तास्ता उद्दिश्य देवताः ।
एवं गृहबलिं कृत्वा गृहे गृहपतिः शुचिः ॥२२।
आप्यायनाय भूतानां कुर्य्यादुत्सर्गमादरात् ।
श्वभ्यश्च श्वपचेभ्यश्च वयोभ्यश्चावपेद् भुवि ॥२३॥
वैश्वदेवं हि नामैतत् सायं प्रातरुदाहृतम् ।
आचम्य च ततः कुर्य्यात् प्राज्ञो द्वारावलोकनम् ॥२४।
मुहूर्त्तस्याष्टमं भागमुदीक्ष्योऽप्यतिथिर्भवेत् ।
अतिथिं तत्र सम्प्राप्तमन्नाद्येनोदकेन च ॥२५।

---

गृहस्थ अपने गृह के द्वार पर धाता और विधाता के लिये बलिप्रदान करे और गृह के बाहर तथा गृह के चारों ओर अर्यमा (सूर्य) के लिये बलि-प्रदान करे ॥ १९ ॥

गृहस्थ निशाचर प्राणियों के लिये आकाशाभिमुख होकर बलिप्रदान करे और दक्षिणाभिमुख होकर पितृगण के लिये बलिनिक्षेप करे ॥ २० ॥

बुद्धिमान् गृहस्थ का यह धर्म है कि वह दृढ़निश्चय तथा समाहितचित्त होकर हाथ में जल ले और पूर्वनिर्दिष्ट स्थानों पर ही पूर्वनिदिष्ट देवताओं के उद्देश्य से उस का निक्षेप करे। इस प्रकार अपने गृह में ही गृहबलि का कार्य सम्पन्न कर गृहस्थ, शुद्ध होकर, भूतगण की संतृप्ति के लिए, श्रद्धाभक्तिपूर्वक अन्नादिदान का अनुष्ठान करे। कुत्तों, चाण्डालों तथा पक्षियों के निमित्त पृथिवी पर भी बलिनिक्षेप करे। यह बलि-निक्षेप, जो सायंकाल और प्रातःकाल में विहित है, 'वैश्वदेव' यज्ञ कहा जाता है। इस 'वैश्वदेव' यज्ञ का अनुष्ठान सम्पन्न होने के बाद, बुद्धिमान् गृहस्थ को चाहिये कि वह आचमन करे और अपने गृहद्वार की ओर दृष्टिपात करे। गृहद्वार की ओर दृष्टिपात के लिए एक मुहूर्त के अष्टम भाग का समय निर्धारित है, जिसमें कोई अतिथि दिखाई दे जा सकता है। यदि कोई अतिथि दृष्टिगोचर हो जाय तो यथाशक्ति अन्न-पानी तथा

सम्पूजयेद्यथाशक्ति गन्धपुष्पादिभिस्तथा ।
न मित्रमतिथिं कुर्य्यान्नैकग्रामनिवासिनम् ।।२६।
अज्ञातकुलनामानं तत्कालसमुपस्थितम् ।
बुभुक्षुमागतं श्रान्तं याचमानमकिञ्चनम् ।।२७।
ब्राह्मणं प्राहुरतिथिं स पूज्यः शक्तितो बुधैः ।
न पृच्छेद् गोत्रचरणं स्वाध्यायश्चापि पण्डितः ।।२८।
शोभनाशोभनाकारं तं मन्येत प्रजापतिम् ।
अनित्यं हि स्थितो यस्मात् तस्मादतिथिरुच्यते ।।२९।
तस्मिंस्तृप्ते नृयज्ञोत्थादृणान्मुच्येद् गृहाश्रमी ।
तस्माद् अदत्त्वा यो भुङ्क्ते स्वयं किल्विषभुङ्नरः ।।३०।
स पापं केवलं भुङ्क्ते पुरीषञ्चान्यजन्मनि ।
अतिथिर्यस्य भग्नाशो गृहात् प्रतिनिवर्त्तते ।।३१।
स दत्त्वा दुष्कृतं तस्मै पुण्यमादाय गच्छति ।
अप्यम्बुशाकदानेन यद्वाप्यश्नाति स स्वयम् ।।३२।

---

गन्ध-पुष्पादि पूजा सामग्री से उसका स्वागत-सत्कार करना चाहिये। मित्र को अतिथि नहीं मानना चाहिये और न अपने ग्रामवासी को। अतिथि तो उस ब्राह्मण देवता को मानना चाहिए जो अज्ञातकुल और अज्ञातनाम का हो, गृहद्वार पर दृष्टिपात करते समय ही वहाँ आ पहुँचा भूखा हो, कहीं से थका-मांदा आया हो, अकिञ्चन हो और भोजन का इच्छुक हो। बुद्धिमान् गृहस्थ अपनी शक्ति के अनुसार ऐसे अतिथि का स्वागत-सत्कार करे और उससे न तो उसका गोत्रचरण पूछे और न उसके वेद-वेदाङ्ग-ज्ञान के विषय में कोई जिज्ञासा करे ॥ २१-२८ ॥

वह आगन्तुक चाहे सुन्दर हो अथवा कुरूप हो गृहस्थ के लिए प्रजापति है। वह अकस्मात् आ पहुँचा है इसीलिए उसे अतिथि कहते हैं ॥ २९ ॥

ऐसे अतिथि के संतृप्त होने पर गृहस्थ नृयज्ञ के ऋण से मुक्त हो जाता है। किन्तु उसे भोजन न देकर, जो गृहस्थ, स्वयं भोजन करता है वह स्वयं पाप का भागी होता है ॥ ३० ॥

जिस गृहस्थ के गृह से अतिथि निराश होकर लौट जाता है वह इस जन्म में पापभोगी होता है और दूसरे जन्म में विष्ठाभोगी ॥ ३१ ॥

वह हताश अतिथि उस गृहस्थ को अपने पाप दे देता है और उसके पुण्य लेकर उसके घर से चला जाता है। इसलिए, गृहस्थ को, केवल जल से या साग-सत्तू से या

पूजयेत् तु नरः शक्त्या तेनैवातिथिमादरात् ।
कुर्य्याच्चाहरहः श्राद्धमन्नाद्येनोदकेन च ॥३३।
पितॄनुद्दिश्य विप्रांश्च भोजयेद्विप्रमेव वा ।
अन्नस्याग्रं तदुद्धृत्य ब्राह्मणायोपपादयेत् ॥३४।
भिक्षाञ्च याचतां दद्यात् परिव्राड्ब्रह्मचारिणाम् ।
ग्रासप्रमाणा भिक्षा स्यादग्रं ग्रासचतुष्टयम् ॥३५।
अग्रं चतुर्गुणं प्राहुर्हन्तकारं द्विजोत्तमाः ।
भोजनं हन्तकारं वा अग्रं भिक्षामथापि वा ॥३६।
अदत्त्वा तु न भोक्तव्यं यथाविभवमात्मनः ।
पूजयित्वातिथीनिष्टान् ज्ञातीन् बन्धूंस्तथार्थिनः ॥३७।
विकलान् बालवृद्धांश्च भोजयेच्चातुरांस्तथा ।
वाञ्छते क्षुत्परीतात्मा यच्चान्योऽन्नमकिञ्चनः ॥३८।
कुटुम्बिना भोजनीयः समर्थे विभवे सति ।
श्रीमन्तं ज्ञातिमासाद्य यो ज्ञातिरवसीदति ॥३९।

---

जो भी भोजन बना हो उसी से अतिथि का यथाशक्ति आदरपूर्वक सत्कार करना चाहिये। इस प्रकार गृहस्थ को प्रतिदिन अन्न और जल के द्वारा, श्राद्ध करना चाहिये ॥ ३२-३३ ॥

यह श्राद्ध पितृगण के संतर्पण के निमित्त किया जाता है, जिसमें ब्राह्मणों को भोजन कराना चाहिये और यदि ब्राह्मणों को भोजन न करा सके तो एक ब्राह्मण को जो अन्न दिया जाता है उसे अग्राशन कहते हैं ॥ ३४ ॥

परिव्राजक और ब्रह्मचारी को, जो याचक होकर उपस्थित हों, भिक्षा देना चाहिये। भिक्षा की मात्रा एक ग्रास अन्न है। अग्र अथवा अग्राशन की मात्रा चार ग्रास अन्न है ॥ ३५ ॥

ब्राह्मणों में अग्र की चौगुनी मात्रा हन्तकार नाम से प्रसिद्ध है। चाहे भोजन हो अथवा हन्तकार हो, चाहे अग्र हो या भिक्षा हो—इनका देना आवश्यक है ॥ ३६ ॥

अपने वैभव के अनुसार, बिना भोजन-दान दिये स्वयं भोजन नहीं करना चाहिये। अतिथिजन, इष्टमित्र, सगे-सम्बन्धी, बान्धव, याचक, विकलाङ्ग, बालक, वृद्ध, रोगी इन सबको भोजन कराना चाहिये। गृहस्थ का कर्त्तव्य है कि वह अपने वैभव के अनुसार उसे भोजन करावे जो अकिञ्चन भोजन माँगता हो अथवा भूख-प्यास से व्याकुल हो। दरिद्रता का मारा जो मनुष्य अपने किसी धन-सम्पन्न सम्बन्धी के पास जाता है किन्तु उससे कुछ न पाकर खिन्न होकर लौट आता है, उसके किये

सीदता यत् कृतं तेन तत् पापं स समश्नुते ।
सायं चैव विधिः कार्य्यः सूर्य्योढं तत्र चातिथिम् ।।४०।
पूजयीत यथाशक्ति शयनासनभोजनैः ।
एवमुद्वहतस्तात ! गार्हस्थ्यं भारमाहितम् ।।४१।
स्कन्धे विधाता देवाश्च पितरश्च महर्षयः ।
श्रेयोऽभिवर्षिणः सर्वे तथैवातिथिबान्धवाः ।।४२।
पशुपक्षिगणास्तृप्ता ये चान्ये सूक्ष्मकीटकाः ।
गाथाश्चात्र महाभाग ! स्वयमत्रिरगायत ।।४३।
ता श्रृणुष्व महाभाग ! गृहस्थाश्रमसंस्थिताः ।
देवान् पितॄंश्चातिथींश्च तद्वत् सम्पूज्य बान्धवान् ।।४४।
जामयश्च गुरुञ्चैव गृहस्थो विभवे सति ।
श्वभ्यश्च श्वपचेभ्यश्च वयोभ्यश्चावपेद् भुवि ।।४५।
वैश्वदेवं हि नामैतत् कुर्य्यात् सायं तथा दिने ।
मांसमन्नं तथा शाकं गृहे यच्चोपसाधितम् ।
न च तत् स्वयमश्नीयाद्विधिवद्यन्न निर्वपेत् ।।४६।

।। इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे मदालसोपदेशो नामोनत्रिंशोऽध्यायः ।।

---

पाप का फलभोग उसे नहीं अपितु उसके धन-सम्पन्न सम्बन्धी को भोगना पड़ता है । इस श्राद्ध-विधि का अनुष्ठान प्रातःकाल की भाँति सायंकाल भी करना चाहिये । विशेष रूप से सूर्यास्त के बाद जो अतिथि आवे उसका आसन, भोजन और शयन आदि से यथाशक्ति स्वागत करना चाहिये । मेरे पुत्र यह सब वह भार है जो गृहस्थ अपने कन्धों पर ढोता है और इस भार को सुचारु रूप से वहन करने वाले सद्गृहस्थ पर विधाता, देवता, पितृगण, ऋषि-महर्षि, अतिथि, बन्धु-बान्धब, पशु-पक्षी, कीट-पतंग सब कल्याण की वर्षा करते हैं, क्योंकि सबको उससे संतृप्ति मिलती है । इस प्रसङ्ग में महर्षि अत्रि की गायी गाथायें भी है ।। ३७–४३ ।।

मेरे यशस्वी पुत्र ! गार्हस्थ्य-धर्म से सम्बद्ध सद्गृहस्थ को अपने वैभव के अनुरूप देवगण, पितृगण, अतिथिजन और बन्धु-बान्धव—सब की अर्चा-पूजा करनी चाहिये । साथ ही साथ, कुत्तों, चाण्डालों तथा पक्षियों के लिये भी भूतल पर बलि प्रदान करना चाहिये । इस गृहस्थ-धर्म का नाम वैश्वदेव-यज्ञ है, जिसका प्रातः और सायं—दोनों समय अनुष्ठान आवश्यक है । माँस हो या अन्न हो, साग-सब्जी हो या जो कुछ भी घर में भोजन के लिये पका हो, जब तक, उसमें से देवादि के लिये बलि-प्रदान न किया जाय, तब तक उसे स्वयं नहीं खाना चाहिये ।।४४-४६।।

## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय के ३ से ५ श्लोकों में गृहस्थाश्रम को अन्य तीनों आश्रमों के आधार होने और उनकी अपेक्षा श्रेष्ठ होने का जो सिद्धान्त स्थापित किया गया है, वह मनुस्मृति के निम्नलिखित श्लोकों (३. ७७-८१) से पूर्णतया प्रमाणित है—

'यथा वायुं समाश्रित्य वर्तन्ते सर्वजन्तवः।
तथा गृहस्थमाश्रित्य वर्तन्ते सर्व आश्रमाः॥

यस्मात् त्रयोऽप्याश्रमिणो ज्ञानेनान्नेन चान्वहम्।
गृहस्थेनैव धार्यन्ते तस्माज्ज्येष्ठाश्रमो गृही॥

स सन्धार्यः प्रयत्नेन स्वर्गमक्षयमिच्छता।
सुखं चेहेच्छता नित्यं योऽधार्यो दुर्बलेन्द्रियैः॥

ऋषयः पितरो देवा भूतान्यतिथयस्तथा।
आशासते कुटुम्बिभ्यस्तेभ्यः कार्यं विजानता॥

स्वाध्यायेनार्चयेतर्षीन् होमैर्देवान् यथाविधि।
पितॄन् श्राद्धैश्च नॄनन्नैर्भूतानि बलिकर्मणा॥,

(ख) इस अध्याय के ६ से ११ श्लोकों में वेदत्रयी की धेनु रूप में जो कल्पना है, जिसमें काव्यालङ्कारशास्त्र की दृष्टि से रूपक अलङ्कार दिखायी देता है, उसका उद्देश्य गृहस्थ के लिये पञ्चयज्ञानुष्ठान का विधान है। पञ्चयज्ञ का अभिप्राय 'ब्रह्मयज्ञ', अथवा वेद का अध्ययन तथा अध्यापन, 'पितृयज्ञ' अथवा अन्नादि द्वारा पितृतर्पण, 'देवयज्ञ' अथवा अग्निहोत्र, 'भूतयज्ञ' अथवा भूतबलि और 'मनुष्ययज्ञ' अथवा अतिथिपूजन है। त्रयी-धेनु के दुग्धपान से देवगण, पितृगण, ऋषिगण, भूतगण तथा मानवगण संतृप्त होते हैं। किन्तु जब तक गृहस्थाश्रमी गोपालकरूप में त्रयी-धेनु से दुग्ध-दोहन न करे तब तक त्रयीधेनु से कोई कैसे संतृप्त हो सकता है।

(ग) मनुस्मृति में देवयज्ञ के अनुष्ठान के प्रसंग में पुष्प, गन्ध, माल्य प्रभृति पूजोपकरणों से देवपूजन का विधान नहीं है। किन्तु मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय के १६वें श्लोक में उपर्युक्त पूजोपकरणों से देवार्चन का विधान किया गया है जिससे यह अनुमान स्वभावतः हो जाता है कि मनुस्मृति के युग में देवमूर्ति निर्माण की कला का उद्भव और विकास संभवतः नहीं हुआ था। मार्कण्डेयपुराण में देवस्थानों की प्रदक्षिणा तथा गन्धमाल्यादि पूजाद्रव्यों से देवपूजा के विधान से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि मार्कण्डेयपुराण के रचनाकाल में देवालय-निर्माण तथा देवप्रतिमा-स्थापन की परम्परा प्रचलित हो चुकी थी। इसलिये भी मार्कण्डेयपुराण का रचनाकाल गुप्तसाम्राज्य के वैभव का युग माना जा सकता है, जैसा कि स्वर्गीय डा० वासुदेवशरण अग्रवाल का मत है।

(घ) इस अध्याय के १७वें से २०वें श्लोक में बलिकर्म का जो विधान है, वह

मनुस्मृति (३.८८, ९०-९३) के नीचे उद्धृत श्लोकों में विहित बलिकर्म से प्रमाणित होता है—

'एवं सम्यग्धविर्हुत्वा सर्वदिक्षु प्रदक्षिणम् ।
इन्द्रान्तकाप्पतीन्दुभ्यः सानुगेभ्यो बलिं हरेत् ॥
विश्वेभ्यश्चैव देवेभ्यो बलिमाकाश उत्क्षिपेत् ।
दिवाचरेभ्यो भूतेभ्यो नक्तञ्चारिभ्य एव च ॥
पृष्ठवास्तुनि कुर्वीत बलिं सर्वात्मभूतये ।
पितृभ्यो बलिशेषं तु सर्वं दक्षिणतो हरेत् ॥
शुनां च पतितानाञ्च श्वपचां पापरोगिणाम् ।
वायसानां कृमीणाञ्च शनकैर्निर्वपेद् भुवि ॥
एवं यः सर्वभूतानि ब्राह्मणो नित्यमर्चति ।
स गच्छति परं स्थानं तेजोमूर्तिपथर्जुना ॥,

(ङ) इस अध्याय के ६–११ श्लोकों में वेदत्रयी का धेनुरूप में जो वर्णन है, उसमें 'वर्णपदप्रतिष्ठिता' (श्लोक ८) पद प्रयुक्त है, जिसका अनुवाद श्रीपार्जिटर ने ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र यह वर्णचतुष्टय किया है, जैसा कि नीचे उद्धरण से स्पष्ट है—

'She is supported on feet which are the four classes.'

वैसे वर्ण का चार वर्ण अर्थ धेनु के चार पैर के साथ संगत बैठता है किन्तु इस अर्थ में वेदाध्ययन की प्राचीन मर्यादा का उल्लंघन दिखायी देता है क्योंकि वेदाध्ययन का अधिकारी द्विज अर्थात् ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य को माना गया है, चतुर्थ वर्ण के व्यक्ति को नहीं। इसलिये इस अनुवाद में वर्ण का अर्थ वर्ण ही किया गया है जिसका अभिप्राय 'वर्णाः पदं प्रयोगार्हानन्विनैकार्थवाचकाः' के सिद्धान्त के अनुसार पादबद्ध पद (ऋङ्मन्त्र), अपादबद्ध पद (यजुर्मन्त्र), गेय ऋङ्मन्त्र (साम) तथा निगद है। वर्ण से पद और पद से उसके लक्ष्यार्थ वैदिक छन्दों के चरण चतुष्टय को भी 'वर्ण' मान सकते हैं। संभवतः पुराणकार का अभिप्राय यही हो। वैसे विद्वज्जन इसका अर्थ विनिश्चय कर कोई और युक्ति-संगत अर्थ निकाल सकते हैं, किन्तु चार वर्णों का अर्थ यहाँ सर्वथा संगत नहीं लगता।

(च) मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय के कतिपय श्लोकों के साथ-साथ वेदत्रयी की धेनुरूप में कल्पना से संबद्ध श्लोक स्कन्दपुराण के ब्राह्मखण्ड के द्वितीय धर्मारण्य खण्ड (२–१०) में प्रायः अविकल रूप से अथवा कुछ परिवर्तन-परिवर्धन के साथ मिलते हैं। जैसे कि—

'वत्स गार्हस्थ्यमास्थाय नरः सर्वमिदं जगत् ।
पुष्णाति तेन लोकांश्च स जयत्यभिकाङ्क्षितान् ॥

पितरो मुनयो देवा भूतानि मनुजास्तथा ।
कृमिकीटपतङ्गाश्च वयांसि पितरोऽसुराः ॥

गृहस्थमुपजीवन्ति ततस्तृप्तिं प्रयान्ति च ।
मुखं चास्य निरीक्षन्ते अपि नो दास्यतीति च ॥

सर्वस्याधारभूता या वत्स धेनुस्त्रयीमयी ।
अस्यां प्रतिष्ठितं विश्वं विश्वहेतुश्च या मता ॥

ऋक्पृष्ठाऽसौ यजुर्मध्या सामकुक्षिपयोधरा ।
इष्टापूर्तविषाणा च साधुसूक्ततनूरुहा ॥

शान्तिपुष्टिशकृन्मूत्रा वर्णपादप्रतिष्ठिता ।
उपजीव्यमाना जगतां पदक्रमजटाघनैः ॥

स्वाहाकारस्वधाकारौ वषट्कारश्च पुत्रक ।
हन्तकारस्तथैवान्यस्तस्या स्तनचतुष्टयम् ॥

स्वाहाकारस्तनं देवाः पितरश्च स्वधामयम् ।
मुनयश्च वषट्कारं देवभूतसुरेश्वराः ॥

हन्तकारं मनुष्याश्च पिबन्ति सततं स्तनम् ।
एवमध्यापयेदेव वेदानां प्रत्यहं त्रयीम् ॥

स्कन्दपुराण के इन श्लोकों में वेद के पदपाठ, क्रमपाठ, जटापाठ तथा घनपाठ, का जो उल्लेख है वह मार्कण्डेयपुराण के श्लोकों में नहीं है। इससे यह अनुमान युक्ति-युक्त प्रतीत होता है कि स्कन्दपुराण की रचना मार्कण्डेयपुराण के बाद की है और स्कन्दपुराणकार ने मार्कण्डेयपुराण के ही श्लोक अपना लिये हैं। प्रसंग दोनों में कुछ भिन्न है किन्तु स्कन्दपुराणकार ने धेनुरूप में वेदत्रयी की जो कल्पना की है वह मार्कण्डेय-पुराण की एक सुन्दर पौराणिक कल्पना का ही अविकल अनुकरण है।

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'मदालसोपदेश' नामक २९वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥

—:❀:—

# त्रिंशोऽध्यायः

मदालसोवाच—

नित्यं नैमित्तिकञ्चैव नित्यनैमित्तिकं तथा ।
गृहस्थस्य तु यत् कर्म तन्निशामय पुत्रक ! ॥१॥
पञ्चयज्ञाश्रितं नित्यं यदेतत् कथितं तव ।
नैमित्तिकं तथैवान्यत् पुत्रजन्मक्रियादिकम् ॥२॥
नित्यनैमित्तिकं ज्ञेयं पर्वश्राद्धादि पण्डितैः ।
तत्र नैमित्तिकं वक्ष्ये श्राद्धमभ्युदयं तव ॥३॥
पुत्रजन्मनि यत्कार्य्यं जातकर्मसमं नरैः ।
विवाहादौ च कर्त्तव्यं सर्वं सम्यक् क्रमोदितम् ॥४॥
पितरश्चात्र सम्पूज्याः ख्याता नान्दीमुखास्तु ये ।
पिण्डांश्च दधिसंमिश्रान् दद्याद् यवसमन्वितान् ॥५॥
उदङ्मुखः प्राङ्मुखो वा यजमानः समाहितः ।
वैश्वदेवविहीनं तत् केचिदिच्छन्ति मानवाः ॥६॥

---

**मदालसा ने आगे कहा—**

मेरे पुत्र ! मैं तुम्हें गृहस्थाश्रमी के नित्य, नैमित्तिक और नित्यनैमित्तिक धर्म-कर्म के विषय में बता रही हूँ । ध्यान से सुनो ॥१॥

ब्रह्म-देव-पितृ-मनुष्य-भूत यज्ञरूप पञ्चयज्ञ विषयक नित्यकर्म के सम्बन्ध में मैं तुमसे कह चुकी हूँ । इनके अतिरिक्त पुत्रेष्टि तथा जातकर्म प्रभृति जो कर्म हैं वे नैमित्तिक कर्म हैं, जो नित्यकर्मों से भिन्न कोटि के हैं । वेदशास्त्रज्ञ लोग इनके अतिरिक्त नित्यनैमित्तिक कर्म बताते हैं जो कि पर्वश्राद्धादिरूप हैं । मैं तुझे अब तुम्हारे अभ्युदय के लिये नैमित्तिक श्राद्ध के अनुष्ठान, पुत्रजन्म से संबद्ध जातकर्म सदृश कर्म के अनुष्ठान तथा विवाहादिविषयक क्रमशः किये जाने वाले कर्मों के अनुष्ठान के सम्बन्ध में बता रही हूँ । इन नैमित्तिक धर्मकर्मों के अनुष्ठान के प्रसंग में उन पितृगणों की पूजा करनी चाहिये जिन्हें 'नान्दीमुख' (अमूर्त पितृगण) कहा जाता है । इन पितरों के निमित्त दही और जौ से बने पिण्डों का दान देना चाहिये, जिनके विषय में यह नियम है कि उत्तराभिमुख अथवा पूर्वाभिमुख होकर समाहितचित्त से गृहस्थ यजमान इन पितरों को पिण्डदान करे । कुछ वेदशास्त्रज्ञ ऐसा मानते हैं कि इस अनुष्ठान में द्विजों की युग्म संख्या होनी चाहिये और प्रदक्षिणा करके उनकी पूजा करनी चाहिये । यह नैमित्तिक कर्मा-

युग्माश्चात्र द्विजाः कार्य्यास्ते च पूज्याः प्रदक्षिणम् ।
एतन्नैमित्तिकं वृद्धौ तथान्यच्चौद्र्ध्वदेहिकम् ।।७।

मृताहनि च कर्त्तव्यमेकोद्दिष्टं शृणुष्व तत् ।
दैवहीनं तथा कार्य्यं तथैवैकपवित्रकम् ।।८।

आवाहनं न कर्त्तव्यमग्नौकरणवर्जितम् ।
प्रेतस्य पिण्डमेकञ्च दद्यादुच्छिष्टसन्निधौ ।।९।

तिलोदकं चापसव्यं तन्नामस्मरणान्वितम् ।
अक्षय्यममुकस्येति स्थाने विप्रविसर्जने ।।१०।

अभिरम्यतामिति ब्रूयाद् ब्रूयुस्तेऽभिरताः स्म ह ।
प्रतिमासं भवेदेतत् कार्य्यमा वत्सरं नरैः ।।११।

अथ संवत्सरे पूर्णे यदा वा क्रियते नरैः ।
सपिण्डीकरणं कार्य्यं तस्यापि विधिरुच्यते ।।१२।

तच्चापि दैवरहितमेकार्घ्यैकपवित्रकम् ।
नैवाग्नौकरणं तत्र तच्चावाहनवर्जितम् ।।१३।

---

नुष्ठान वृद्धि (पुत्रजन्मादि आभ्युदयिक) श्राद्ध का अनुष्ठान है। इससे भिन्न जो मृत्यु दिन में एकोद्दिष्ट नामक नैमित्तिक कर्मानुष्ठान है वह और्ध्वदेहिक-श्राद्ध-विषयक अनुष्ठान है जिसके विषय में मैं तुम्हें बता रही हूँ। यह अनुष्ठान विश्वेदेवरहित अनुष्ठान है और इसमें एकदम पवित्रक का प्रयोग होता है। साथ ही साथ, यह श्राद्ध आवाहन तथा अग्नौकरण होम दोनों से रहित होता है। इस श्राद्ध में अवशिष्ट अन्नादि के समीप प्रेत के निमित्त एक पिण्ड का दान करना चाहिये तथा अपसव्य करके (प्राचीनावीती हो कर) पिण्डदान अक्षय्य हो, इस प्रकार मृतात्मा के नामस्मरणपूर्वक, विप्र-विसर्जन स्थान पर, तिलोदक प्रदान करना चाहिये। साथ ही साथ विप्रविसर्जन करने में, 'वाजे वाजे' आदि मन्त्रजप के बाद 'अभिरम्यताम्'—'आप लोग आनन्दित हों' यह वचन बोलना चाहिये जिसके बाद ब्राह्मण भी 'अभिरताः स्म'—हम आनन्दित हो गये—यह कहें। यह श्राद्ध एक वर्ष तक प्रतिमास करना चाहिये। एक वर्ष की अवधि के समाप्त हो जाने पर जब यह श्राद्ध पुनः किया जाय तब 'सपिण्डीकरण' करना चाहिये। सपिण्डीकरण की विधि क्या है? इसे मैं बता रही हूँ। सपिण्डीकरण श्राद्ध में भी विश्वेदेवकार्य नहीं किया जाय और इसमें भी एकार्घ्यपात्र तथा एक दर्भपवित्रक का प्रयोग होना चाहिये। साथ ही साथ इस श्राद्ध में भी 'अग्नौकरण के' अनुष्ठान तथा 'आवाहन' के अनुष्ठान वर्जित हैं। इसमें भी अपसव्य करके ही अनुष्ठान करना चाहिये।

अपसव्यश्च तत्रापि भोजयेदयुजो द्विजान् ।
विशेषस्तत्र चान्योऽस्ति प्रतिमासं क्रियाधिकः ॥१४॥
तं कथ्यमानमेकाग्रो वदन्त्या मे निशामय ।
तिलगन्धोदकैर्युक्तं तत्र पात्रचतुष्टयम् ॥१५॥
कुर्य्यात् पितॄणां त्रितयमेकं प्रेतस्य पुत्रक ।
पात्रत्रये प्रेतपात्रमर्घ्यञ्चैव प्रसेचयेत् ॥१६॥
ये समाना इति जपन् पूर्ववच्छेषमाचरेत् ।
स्त्रीणामप्येवमेवैतदेकोद्दिष्टमुदाहृतम् ॥१७॥
सपिण्डीकरणं तासां पुत्राभावे न विद्यते ।
प्रतिसंवत्सरं कार्य्यमेकोद्दिष्टं नरैः स्त्रियाः ॥१८॥
मृताहनि यथान्यायं नृणां यद्वदिहोदितम् ।
पुत्राभावे सपिण्डास्तु तदभावे सहोदकाः ॥१९॥
मातुः सपिण्डा ये च स्युर्ये च मातुः सहोदकाः ।
कुर्युरेनं विधिं सम्यगपुत्रस्य सुतासुतः ॥२०॥

---

इसमें अयुग्मसंख्यक ब्राह्मणों का भोज विहित है। इसकी ओर विशेषता यह है कि इसमें प्रतिमास कुछ और अनुष्ठान-क्रियायें करनी पड़ती हैं॥२-१४॥

मेरे पुत्र ! इन क्रियाओं के सम्बन्ध में मैं तुम्हें जो बता रही हूँ वह ध्यान से सुनो। सर्वप्रथम तिल चन्दनादि सुगन्ध तथा जल से भरे चार पात्र ले जिनमें तीन पितरों के लिये और एक प्रेत (मृत पुरुष) के लिये हो। तीनों पितृपात्रों में, प्रेतपात्र में तिलगन्धोदक तथा अर्घ्य का प्रसेक करके और ये 'समानाः समनसः' आदि मन्त्रों का जप करते हुये पार्वणश्राद्ध की विधि वाले विश्वेदेवावाहन प्रभृति अनुष्ठान पूरा करे। यह एकोद्दिष्ट श्राद्ध जैसे मृत पिता के निमित्त किया जाता है वैसे ही मृतमाता के लिये भी करना चाहिये। स्त्रियों के लिये, यदि उनके पुत्र न हों तो, सपिण्डीकरण श्राद्ध का विधान नहीं है। माता के लिये किया जाने वाला एकोद्दिष्ट श्राद्ध पुरुषों को प्रत्येक वर्ष में करना चाहिये। जैसे पुरुष के लिये मृत दिन में यथोचित श्राद्धादि अनुष्ठान किये जाते हैं वैसे ही स्त्री के लिये भी करना चाहिये। यदि पुत्र न हो तो स्त्री के जो सपिण्ड हों वे श्राद्ध करें और यदि सपिण्ड भी न हों तो उसके जो सहोदक हों वे श्राद्ध करें। माता के जो सपिण्ड हों अथवा माता के जो सहोदक हों वे इस श्राद्ध का विधिपूर्वक अनुष्ठान करें। यदि किसी का पुत्र न हो तो पुत्री का पुत्र अर्थात् दौहित्र उसके लिये यह श्राद्ध क्रिया करे। मातामह (नाना) के लिये यह श्राद्ध पुत्रियों अथवा उनके पुत्रों को करना चाहिये। जिन लोगों को द्व्यामुष्यायण कहा जाता है उन्हें मातामह (नाना)

कुर्युर्मातामहायैवं पुत्रिकास्तनयास्तथा ।
द्व्यामुष्यायणसंज्ञास्तु मातामहपितामहान् ।।२१।
पूजयेयुर्यथान्यायं श्राद्धैर्नैमित्तिकैरपि ।
सर्वाभावे स्त्रियः कुर्य्युः स्वभर्तृणाममन्त्रकम् ।।२२।
तदभावे च नृपतिः कारयेत् स्वकुटुम्बिना ।
तज्जातीयैर्नरैः सम्यग् दाहाद्याः सकलाः क्रियाः ।।२३।
सर्वेषामेव वर्णानां बान्धवो नृपतिर्यतः ।
एतास्ते कथिता वत्स ! नित्यनैमित्तिकास्तथा ।।२४।
क्रियां श्राद्धाश्रयामन्यां नित्यनैमित्तिकीं शृणु ।
दर्शस्तत्र निमित्तं वै कालश्चन्द्रक्षयात्मकः ।
नित्यतां नियतः कालस्तस्याः संसूचयत्यथ ।।२५।

।। इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे अलर्कानुशासने नैमित्तिकादिश्राद्धकल्पो नाम त्रिंशोऽध्यायः ।।

---

और पितामह (दादा) का नैमित्तिक श्राद्धों के यथोचित्त अनुष्ठानों द्वारा अर्चन-पूजन करना चाहिये। यदि कोई भी श्राद्धकर्म के उपयुक्त सम्बन्धी न हो तो स्त्रियों को ही विना मन्त्रोच्चारण के अपने मृत पतियों का श्राद्ध करना चाहिये। यदि किसी मृतक का कोई भी सगा-सम्बन्धी न हो तो राजा का यह कर्त्तव्य है कि वह मृतक के कुटुम्ब के किसी व्यक्ति द्वारा अथवा उसकी जाति के किसी व्यक्ति द्वारा मृतक के लिये दाह प्रभृति समस्त श्राद्ध-कृत्य करवा दे। इसका कारण यह है कि राजा को सभी वर्णों का बन्धु कहा गया है। मेरे पुत्र ! मैंने अब तक तुम्हें नित्यनैमित्तिक श्राद्ध-क्रियाओं के विषय में बता दिया। श्राद्ध से सम्बद्ध अन्य नित्य-नैमित्तिक क्रियाओं के विषय में अब तुम सुनो। दर्श अथवा अमावस्या का समय जिसमें चन्द्रमा का क्षय हो जाता है, निमित्त है। यह नियतकाल ही श्राद्ध-क्रिया की नित्यता का सूचकहै ।।१५-२५।।



## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय में गृहस्थ के लिये नैमित्तिक श्राद्धकर्म का निरूपण है। नैमित्तिक श्राद्धों में पुत्रजन्मादि के शुभावसरों पर किया गया श्राद्ध वृद्धि-श्राद्ध अथवा आभ्युदिक श्राद्ध कहा जाता है। याज्ञवल्क्य-स्मृति में श्राद्धकाल का जो निर्धारण है उसमें 'वृद्धि-श्राद्ध' अथवा पुत्रजन्मादि अभ्युदय के अवसर पर किये जाने वाले श्राद्ध का भी उल्लेख है जैसा कि याज्ञवल्क्य-स्मृति के नीचे लिखे श्लोक (१०.२१७-२१८) से स्पष्ट है—

'अमावस्याऽष्टकावृद्धिः कृष्णपक्षोऽयनद्वयम्।
द्रव्यं ब्राह्मणसंपत्तिर्विषुवत् सूर्यसंक्रमः॥
व्यतीपातो गजच्छाया ग्रहणं चन्द्रसूर्ययोः।
श्राद्धं प्रति रुचिश्चैव श्राद्धकालाः प्रकीर्तिताः॥

उपर्युक्त श्लोक की विज्ञानेश्वरकृत 'मिताक्षरा' व्याख्या में वृद्धि का अभिप्राय पुत्रजन्मादि बताया गया है—'वृद्धिः पुत्रजन्मादिः'। मार्कण्डेयपुराणकार ने 'वृद्धि' शब्द का प्रयोग नहीं किया है किन्तु 'तत्र नैमित्तिकं वक्ष्ये श्राद्धमभ्युदयं तव' (३ य श्लोक)—इस उक्ति में अभ्युदय शब्द का जो प्रयोग है वही 'वृद्धि' का अभिप्राय रखता है।

(ख) इस अध्याय के ५वें श्लोक में वृद्धिश्राद्ध में 'नान्दीमुख' संज्ञक पितृगण के संतर्पण का जो विधान है वह याज्ञवल्क्य स्मृति (१०.२५०) के नीचे लिखे श्लोक के अभिप्राय का अनुसरण करता है—

'एवं प्रदक्षिणावृत्को वृद्धौ नान्दीमुखान् पितॄन्।
यजेन दधिकर्कन्धूमिश्रान् पिण्डान् यवैः क्रियाः॥

इस वृद्धि-श्राद्ध में मार्कण्डेयपुराण के अनुसार समसंख्यक द्विजों का जो भोजनार्थ आमन्त्रण विहित है वह भी याज्ञवल्क्य-स्मृति के निम्नाङ्कित श्लोक (१०.२२७-२२८) के तात्पर्य के अनुसार है—

'युग्मान् दैवे यथाशक्ति पित्र्येऽयुग्मांस्तथैव च।
परिस्तृते शुचौ देशे दक्षिणाप्रवणे तथा॥
द्वौ दैवे प्राक्त्रयः पित्र्य उदगेकैकमेव वा।
मातामहानामप्येवं तन्त्रं वा वैश्वदेविकम्॥,

दैवश्राद्ध का अभिप्राय आभ्युदयिक अथवा वृद्धिश्राद्ध जैसा कि विज्ञानेश्वर की 'मिताक्षरा' व्याख्या से प्रमाणित होता है। मिताक्षरा में स्पष्ट उल्लेख है—'दैवे आभ्युदयिके श्राद्धे'।

(ग) इस अध्याय के ८वें और ९वें श्लोक में एकोद्दिष्ट श्राद्ध का जो विधान है उसका आधार याज्ञवल्क्य-स्मृति का निम्नलिखित श्लोक (१०.२२१) है—

'एकोद्दिष्टं देवहीनमेकार्घ्यैकपवित्रकम् ।
आवाहनाग्नौकरणरहितं ह्यपसव्यवत् ॥,

इसका अभिप्राय यह है कि एकोद्दिष्ट श्राद्ध के नियम पार्वणश्राद्ध के ही नियम हैं। एकोद्दिष्ट में जो कुछ विशेषता है वह यह है कि यह श्राद्ध विश्वेदेवरहित होता है, इसमें एक अर्घ्यपात्र और एक दर्भपवित्रक प्रयुक्त होता है और आवाहन तथा अग्नौकरणहोम की क्रियायें इसमें नहीं की जाती ।

(घ) अपसव्य का अभिप्राय प्राचीनावीती होना है अर्थात् यज्ञोपवीत को बायें कन्धे की अपेक्षा दाहिने कन्धे पर रखना है जैसा कि मिताक्षराकार का वचन है— 'अपसव्यवत् प्राचीनावीतब्रह्मसूत्रवत्' ।

(ङ) मार्कण्डेयपुराण के इस ३०वें अध्याय में जो श्राद्धकल्प प्रतिपादित है उसे देखते यह मानना अनुचित नहीं प्रतीत होता कि मार्कण्डेयपुराणकार वेदवाङ्मय में वर्णित श्राद्धधर्म के मूलभूत तत्त्वों का धर्मशास्त्रानुमोदित उपबृंहण कर रहा है। ऋग्वेद का श्रद्धासूक्त श्राद्धधर्म के क्रमशः उद्भव और विकास का मूलस्रोत सा लगता है। विना श्रद्धा के श्राद्धकर्म निष्फल है। अथर्ववेद (१८.४.४) का निम्नलिखित मन्त्र पूर्वजों के प्रति श्रद्धाभाव का सूक्ष्म, किन्तु सारगर्भित निरूपण करता है—

यद्वो अग्निरजहादेकमङ्गं
पितृभ्यो गमयन् जातवेदाः ।
तद्व एतत् पुनराप्याययामि
साङ्गा पितरः स्वर्गे मादयध्वम् ॥,

अर्थात् मृत पूर्वजों को अग्नि भले ही भस्मसात् कर दे किन्तु श्रद्धापूर्वक मृत-पूर्वजों के अर्चन-पूजन के द्वारा उन्हें संतृप्त करना उनके वंशजों का परमधर्म है। श्रद्धापूर्वक मृतपूर्वजों के पूजन के निमित्त श्राद्धधर्म का अनुष्ठान ही एक उपाय है जिससे उन्हें स्वर्गसुख के आनन्द-दान द्वारा प्रसन्न किया जा सकता है।

अस्तु, इस अध्याय में जो श्राद्धविवेक है, जिसके अनुसार श्राद्ध के नित्य, नैमित्तिक तथा नित्यनैमित्तिक भेद बताये गये हैं वही अनेकानेक श्राद्धविषयक निबन्धों में स्थान और कालभेद से, भिन्न-भिन्न रूपों में प्रतिपादित है। निबन्धकारों ने मार्कण्डेयपुराण के श्राद्धविषयक विचारों को यथास्थान प्रामाणिक माना है जिससे वेदप्रतिपाद्य 'धर्म' की विशद व्याख्या में भी मार्कण्डेयपुराण का स्थान और महत्त्व निश्चित हो जाता है। मार्कण्डेयपुराण मोक्ष के साथ-साथ भोग का भी पौराणिक विवेचन करने वाला शास्त्र है। अन्य पुराणों की अपेक्षा मार्कण्डेयपुराण की यह अनुपम विशेषता है।

**श्रीमार्कण्डेयपुराण के अलर्कानुशासनप्रकरणान्तर्गत नैमित्तिकादिश्राद्धकल्प नामक ३०वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥**

—: ※ :—

# एकत्रिंशोऽध्यायः

मदालसोवाच—

सपिण्डीकरणादूद्ध्वं पितुर्यः प्रपितामहः ।
स तु लेपभुजो याति प्रलुप्तः पितृपिण्डतः ॥१॥
तेषामन्यश्चतुर्थो यः पुत्रलेपभुजान्नभुक् ।
सोऽपि सम्बन्धतो हीनमुपभोगं प्रपद्यते ॥२॥
पिता पितामहश्चैव तथैव प्रपितामहः ।
पिण्डसम्बन्धिनो ह्येते विज्ञेयाः पुरुषास्त्रयः ॥३॥
लेपसम्बन्धिनश्चान्ये पितामहपितामहात् ।
प्रभृत्युक्तास्त्रयस्तेषां यजमानश्च सप्तमः ॥४॥
इत्येष मुनिभिः प्रोक्तः सम्बन्धः साप्तपौरुषः ।
यजमानात् प्रभृत्यूद्ध्वमनुलेपभुजस्तथा ॥५॥
ततोऽन्ये पूर्वजाः सर्व्वे ये चान्ये नरकौकसः ।
ये च तिर्य्यक्त्वमापन्ना ये च भूतादिसंस्थिताः ॥६॥
तान् सर्वान् यजमानो वै श्राद्धं कुर्वन् यथाविधि ।
समाप्याययते वत्स ! येन येन शृणुष्व तत् ॥७॥

---

मदालसा ने आगे कहा—

सपिण्डीकरण श्राद्ध के संपादन के बाद, पिता के जो प्रपितामह हैं उनका पितृ-पिण्ड में अधिकार नहीं होता वे केवल 'लेपभोगी' अर्थात् पिण्ड बनाने में हाथ में चिपके अन्नांश के ही अधिकारी हो सकते हैं। इन लेपभोगियों में जो और ऊपर अर्थात् चौथे स्थान पर है वह भी पुत्र द्वारा दिये लेप का पात्र नहीं होता क्योंकि उससे सम्बन्ध विच्छिंन्न हो जाता है। पुत्र द्वारा देय पिण्ड के अधिकारी केवल ये तीन सपिण्ड होते हैं—१) पिता, २) पितामह, और, ३) प्रपितामह और प्रपितामह से ऊपर तीन पुरुष और यजमान-सब मिलाकर सात पुरुष सम्बन्धी हैं। इसीलिये धर्मशास्त्रियों ने सम्बन्ध को साप्तपौरुष-सात पुरुषों तक चलनेवाला माना है। यजमानादि से अतिरिक्त जो दूरस्थ सम्बन्धी हैं वे 'अनुलेपभोजी' हैं जिनमें कुछ नरकवासी हो सकते हैं अथवा तिर्यंग्योनि में पहुँच चुके हैं अथवा अन्य भूतयोनि में निवास कर रहे हैं उन सबको नियमानुसार श्राद्ध करने वाला यजमान जिस-जिस प्रकार संतृप्त करता है उसके सम्बन्ध में मैं जो कह रही हूँ उसे भी सुन लो ॥ १-७ ॥

अन्नप्रकिरणं यत् तु मनुष्यैः क्रियते भुवि ।
तेन तृप्तिमुपायान्ति ये पिशाचत्वमागताः ॥८॥

यदम्बु स्नानवस्त्रोत्थं भूमौ पतति पुत्रक ! ।
तेन ये तरुतां प्राप्तास्तेषां तृप्तिः प्रजायते ॥९॥

यास्तु गात्राम्बुकणिकाः पतन्ति धरणीतले ।
ताभिराप्यायनं तेषां ये देवत्वं कुले गताः ॥१०॥

उद्धृतेष्वथ पिण्डेषु याश्चान्नकणिका भुवि ।
ताभिराप्यायनं प्राप्ता ये तिर्य्यक्त्वं कुले गताः ॥११॥

ये वाऽदग्धाः कुले बालाः क्रियायोग्या ह्यसंस्कृताः ।
विपन्नास्तेऽन्नविकिर-सम्मार्जनजलाशिनः ॥१२॥

भुक्त्वा चाचामतां यच्च जलं यच्चाङ्घ्रिसेचने ।
ब्राह्मणानां तथैवान्ये तेन तृप्तिं प्रयान्ति वै ॥१३॥

एवं यो यजमानस्य यश्च तेषां द्विजन्मनाम् ।
कश्चिज्जलान्नविक्षेपः शुचिरुच्छिष्ट एव वा ॥१४॥

---

श्राद्ध करने वाले लोग जो अन्न भूमि पर इधर-उधर छिटकते हैं उससे वे पितर तृप्त होते हैं जो पिशाचयोनि में चले गये हैं ॥ ८ ॥

मेरे पुत्र ! स्नान के कारण भींगे कपड़े से, पानी की जो बूँदें भूमि पर गिरती हैं उनसे वे पितर तृप्त होते हैं जो वृक्षयोनि प्राप्त कर चुके हैं ॥ ९ ॥

स्नान करते समय शरीर से जो जलकण पृथिवी पर गिरते हैं उनके द्वारा कुल के उन पितरों का आप्यायन अथवा संतर्पण होता है जो देवयोनि में पहुँच गये हैं ॥ १० ॥

प्रेत के लिये देय पिण्डों को पात्र से उठाते समय अन्न के जो कण भूमि पर गिर पड़ते हैं उनके द्वारा वे पितर तृप्त होते हैं जो तिर्यग्योनि में चले गये हैं ॥ ११ ॥

कुल में जो बालक दाह-संस्कार रहित होने के कारण असंस्कृत मर गये हैं वे भूमि पर रखे विकिरपिण्ड और उसपर छोड़े गये जल के द्वारा तृप्ति पाते हैं। भोजन करने के बाद ब्राह्मण-गण जिस जल से आचमन करते हैं और पैर धोते हैं उस जल से अन्य पितर तृप्त होते हैं। इसके अतिरिक्त श्राद्धकर्म करने वाले यजमान अथवा श्राद्ध में निमन्त्रित ब्राह्मणों के द्वारा जो कुछ अन्न और जल, शुद्ध अथवा उच्छिष्ट, भूमि पर गिरता है, उसके द्वारा कुल के वे पितर तृप्त होते हैं जो भिन्न-भिन्न योनियों में चले

तेनान्ये तत्कुले तत्र तत्तद्योन्यन्तरं गताः ।
प्रयान्त्याप्यायनं वत्स ! सम्यक् श्राद्धक्रियावताम् ॥१५।
अन्यायोपार्जितैरर्थैर्यच्छ्राद्धं क्रियते नरैः ।
तृप्यन्ते तेन चाण्डालपुक्कसाद्यासु योनिषु ॥१६।
एवमाप्यायनं वत्स ! बहूनामिह बान्धवैः ।
श्राद्धं कुर्वद्भिरन्नाम्बुबिन्दुक्षेपेण जायते ॥१७।
तस्माच्छ्राद्धं नरो भक्त्या शाकैरपि यथाविधि ।
कुर्व्वीत कुर्व्वतः श्राद्धं कुले कश्चिन्न सीदति ॥१८।
तस्य कालानहं वक्ष्ये नित्यनैमित्तिकात्मकान् ।
विधिना येन च नरैः क्रियते तन्निबोध मे ॥१९।
कार्यं श्राद्धममावास्यां मासि मास्युडुपक्षये ।
तथाष्टकास्वप्यवश्यमिच्छाकालं निबोध मे ॥२०।
विशिष्टब्राह्मणप्राप्तौ सूर्य्येन्दुग्रहणेऽयने ।
विषुवे रविसंक्रान्तौ व्यतिपाते च पुत्रक ॥२१।
श्राद्धार्हद्रव्यसम्प्राप्तौ तथा दुःस्वप्नदर्शने ।
जन्मर्क्षग्रहपीडासु श्राद्धं कुर्व्वीत चेच्छया ॥२२।

---

गये हैं। जो लोग अन्याय से अर्जित धन द्वारा श्राद्ध करते हैं उस श्राद्ध के द्वारा वे पितर तृप्त होते हैं जो चाण्डाल, पुक्कस अथवा नीच योनियों में पहुँचे हुये हैं। इसी प्रकार मेरे पुत्र ! मृतक के बन्धु-बान्धवों द्वारा किये गये श्राद्ध में जो अन्नकण और जलकण इधर-उधर गिर जाते हैं उनके द्वारा बहुत से पितरों की तृप्ति हो जाती है। इसलिये मनुष्यों का यह कर्त्तव्य है कि वे धनाभाव में शाकादि से भी, यथाविधि भक्ति-पूर्वक श्राद्ध करें क्योंकि ऐसा करने से उनके कुल के सभी लोग सुखी होते हैं ॥१२-१८॥

अब मैं तुम्हें नित्यनैमित्तिक श्राद्ध के जो-जो काल हैं और जिस-जिस विधि से लोग नित्यनैमित्तिक श्राद्धकर्म करते हैं उनके सम्बन्ध में जो बता रही हूँ वह सुनो और समझो। प्रत्येक मास की अमावस्या में जब चन्द्रमा का क्षय होता है, तथा अष्टकाओं अर्थात् हेमन्त और शिशिर ऋतुओं के कृष्णपक्ष की अष्टमी तिथियों में श्राद्ध करना आवश्यक है। इसके अतिरिक्त श्राद्ध के ऐच्छिक समय के सम्बन्ध में भी बता रही हूँ। विशिष्ट ब्राह्मण के मिलने पर सूर्यग्रहण और चन्द्रग्रहण के समय दोनों अयनों में विषुव मेष तथा तुला में, संक्रान्ति काल में, सूर्य के एक राशि से दूसरी राशि में संक्रमण में (व्यतीपात योगविशेष के समय) में श्राद्धोपयोगी द्रव्य के मिल जाने पर, दुःस्वप्नदर्शन पर, जन्म के नक्षत्र के समय तथा किसी ग्रह के द्वारा प्राप्त पीड़ा के समय इच्छानुसार

विशिष्टः श्रोत्रियो योगी वेदविज्ज्येष्ठसामगः ।
त्रिणाचिकेतस्त्रिमधुस्त्रिसुपर्णः षडङ्गवित् ॥२३॥

दौहित्रऋत्विग्जामातृस्वस्रीयाः श्वशुरस्तथा ।
पञ्चाग्निकर्मनिष्ठश्च तपोनिष्ठोऽथ मातुलः ॥२४॥

मातापितृपराश्चैव शिष्यसम्बन्धिबान्धवाः ।
एते द्विजोत्तमाः श्राद्धे समस्ताः केतनक्षमाः ॥२५॥

अवकीर्णी तथा रोगी न्यूने चाङ्गे तथाधिके ।
पौनर्भवस्तथा काणः कुण्डो गोलोऽथ पुत्रक ॥२६॥

मित्रध्रुक् कुनखी क्लीबः श्यावदन्तो निराकृतिः ।
अभिशस्तस्तु तातेन पिशुनः सोमविक्रयी ॥२७॥

कन्यादूषयिता वैद्यो गुरुपित्रोस्तथोज्झकः ।
भृतकाध्यापकोऽमित्रः परपूर्वापतिस्तथा ॥२८॥

---

श्राद्ध करना चाहिये। विशिष्ट व्यक्ति, वेदाध्ययन, सम्पन्न, योगी, मन्त्र तथा ब्राह्मण के अर्थवेत्ता, 'ज्येष्ठसाम' नामक सामविशेष के अध्येता, 'त्रिणाचिकेत' अर्थात् यजुर्वेद के एक देश के अध्येता, 'त्रिमधु' ऋग्वेद के एक देश के अध्येता, 'त्रिसुपर्ण' ऋग्वेद तथा यजुर्वेद के एकदेशाध्यायी, वेद के षडङ्गवेत्ता, दौहित्र, ऋत्विक्, जामाता, भागिनेय, श्वसुर, पञ्चाग्निविद्याध्येता, विहितानुष्ठान तत्पर, तपःशील, मातुल, मातृभक्त, पितृभक्त, शिष्य, सम्बन्धी, बन्धु-बान्धव, द्विजश्रेष्ठ—ये सब वे लोग हैं जो श्राद्ध में निमन्त्रित किये जाने के योग्य हैं ॥१९-२५॥

मेरे पुत्र ! ब्रह्मचर्य काल में ही जिसका ब्रह्मचर्य स्खलित हो गया हो, जो रुग्ण हो, जो किसी अङ्ग से हीन हो, जिसका कोई अङ्ग अधिक हो, जो दो बार विवाहित स्त्री का पुत्र हो, जो काना हो, जो (कुण्ड) परनारी से उत्पन्न हो तथा उसका पिता जीवित हो, जो (गोलक) परनारी से उत्पन्न हो किन्तु उसका पिता जीवित न हो, जो मित्र-द्रोही हो, जिसके नख कुष्ठी के नख समान हों, जो नपुंसक हो, जिसके दाँत काले-कलूटे हों, जो दूषित रंग-रूप का हो, जो किसी पाप के कारण अपने पिता द्वारा निराकृत हो, जो चुगलखोर हो, जो सोम का विक्रय करता हो, जो किसी कन्या के साथ कदाचार का दोषी हो, जो वैद्य की जीविका चलाता हो, जिसने माता-पिता तथा गुरु का परित्याग कर दिया हो, जो वेतन लेकर अध्यापन करता हो, जो मित्रता न निभाता हो, जिसने किसी दूसरे की पत्नी से विवाह किया हो, जिसने वेद का परित्याग कर दिया हो, जो अग्निहोत्र का अनुष्ठान छोड़ चुका हो, जो वृषली के पति होने के नाते

वेदोज्झोऽथाग्निसन्त्यागी वृषलीपतिदूषितः ।
तथान्ये च विकर्मस्था वर्ज्याः पित्र्येषु वै द्विजाः ॥२९॥

निमन्त्रयेत पूर्वेद्युः पूर्वोक्तान् द्विजसत्तमान् ।
दैवे नियोगे पित्र्ये च तांस्तथैवोपकल्पयेत् ॥३०॥

तैश्च संयतिभिर्भाव्यं यश्च श्राद्धं करिष्यति ।
श्राद्धं दत्त्वा च भुक्त्वा च मैथुनं योऽनुगच्छति ॥३१॥

पितरस्तु तयोर्मासं तस्मिन् रेतसि शेरते ।
गत्वा च योषितं श्राद्धे यो भुङ्क्ते यश्च गच्छति ॥३२॥

रेतोमूत्रकृताहारास्तन्मासं पितरस्तयोः ।
तस्मात्तु प्रथमं कार्यं प्राज्ञेनोपनिमन्त्रणम् ॥३३॥

अप्राप्तौ तद्दिने चापि वर्ज्या योषित्प्रसङ्गिनः ।
भिक्षार्थमागतान् वापि काले संयमिनो यतीन् ॥३४॥

भोजयेत् प्रणिपाताद्यैः प्रसाद्य यतमानसः ।
यथैव शुक्लपक्षाद्वै पितॄणामसितः प्रियः ॥३५॥

---

निन्दा का पात्र हो और इसी प्रकार के और जो भी शास्त्रविरुद्ध कर्म करने वाले हों—ऐसे सभी द्विजों को श्राद्ध में निषिद्ध समझना चाहिये ॥२६-२९॥

श्रेष्ठ ब्राह्मणों को, जिनका पहले उल्लेख कर चुकी हूँ, श्राद्ध के एक दिन पहले निमन्त्रित करना चाहिये तथा दैवकार्य और पितृकार्य के संपादनार्थ उन्हें लिवा भी लाना चाहिये। इन सभी ब्राह्मणों तथा श्राद्धकर्ता को संयतेन्द्रिय होना चाहिये। श्राद्ध में दान देकर अथवा श्राद्ध-भोजन कर स्त्री-प्रसङ्ग नहीं करना चाहिये, क्योंकि इनमें यदि कोई स्त्री-प्रसङ्ग करता है तो उसके पितर एक मास तक उसके वीर्य में लथपथ पड़े रहते हैं—और यदि स्त्री-प्रसङ्ग करके श्राद्ध-भोजन करता है अथवा श्राद्ध के निमन्त्रण पर जाता है तो उन दोनों के पितरों को एक मास तक वीर्य और मूत्र का भोजन-पान करना पड़ता है। इसलिये बुद्धिमान् श्राद्धकर्ता के लिये यह आवश्यक है कि वह श्राद्ध के एक दिन पहले ही ब्राह्मणों को निमन्त्रित कर दे। यदि श्राद्ध के दिन भी ऐसे ब्राह्मण न मिले तब भी स्त्री-प्रसङ्ग किये ब्राह्मणों को श्राद्ध के अयोग्य मानना चाहिये। भिक्षाटन के प्रसङ्ग में आये संयतेन्द्रिय साधु-संन्यासियों को, प्रणिपातपूर्वक संयतचित्त होकर प्रसन्न करके भोजन कराना चाहिये। पितरों को जैसे शुक्लपक्ष की अपेक्षा कृष्णपक्ष अधिक प्रिय है, वैसे ही पूर्वाह्ण की अपेक्षा अपराह्ण अधिक प्रिय है। अपने गृह पर आये योग्य ब्राह्मणों का समुचित स्वागत-सत्कार तथा पूजन करना चाहिये

तथापराह्णः पूर्व्वाह्णात् पितॄणामतिरिच्यते ।
संपूज्य स्वागतेनैतानभ्युपेतान् गृहे द्विजान् ॥३६।

पवित्रपाणिराचान्तानासनेषूपवेशयेत् ।
पितॄणामयुजः कामं युग्मान् दैवे द्विजोत्तमान् ॥३७।

एकैकं वा पितॄणाञ्च देवानाञ्च स्वशक्तितः ।
तथा मातामहानाञ्च तुल्यं वा वैश्वदेविकम् ॥३८।

पृथक् तयोस्तथा चान्ये केचिदिच्छन्ति मानवाः ।
प्राङ्मुखान्दैवसङ्कल्पान् पैत्र्यान् कुर्य्यादुदङ्मुखान् ॥३९।

तथैव मातामहानां विधिरुक्तो मनीषिभिः ।
विष्टरार्थे कुशान् दत्त्वा पूज्य चार्घ्यादिना बुधः ॥४०।

पवित्रकादि वै दत्त्वा तेभ्योऽनुज्ञामवाप्य च ।
कुर्य्यादावाहनं प्राज्ञो देवानां मन्त्रतो द्विजः ॥४१।

यवाम्भोभिस्तथा चार्घ्यं दत्त्वा वै वैश्वदेविकम् ।
गन्धमाल्याम्बुधूपञ्च दत्त्वा सम्यक् सदीपकम् ॥४२।

---

और जब वे आचमन कर चुकें तब उन्हें, हाथ में पवित्री लेकर, आसनों पर बैठाना चाहिए। पितृकार्य में अयुग्मसंख्यक तथा देवकार्य में युग्मसंख्यक ब्राह्मणों को निमन्त्रित करना चाहिये अथवा अपनी शक्ति के अनुसार पितृकार्य में एक तथा देवकार्य में एक ब्राह्मण को निमन्त्रित करना चाहिये। यही नियम मातामह आदि के श्राद्ध का भी है, अर्थात् उसमें भी अयुग्म अथवा एक ब्राह्मण को निमन्त्रित करे। विश्वेदेव के निमित्त किये जाने वाले श्राद्ध में भी अयुग्म अथवा एक ही ब्राह्मण को निमन्त्रित करना चाहिये। कुछ धर्मशास्त्री लोगों का मत भिन्न है, जो कि दोनों श्राद्धों में भिन्न-भिन्न ब्राह्मणों को निमन्त्रित करने का विधान करते हैं। दैवकार्य में निमन्त्रित ब्राह्मणों को पूर्वाभिमुख तथा पितृ-कार्य में निमन्त्रित ब्राह्मणों को उत्तराभिमुख बैठाना चाहिये। मातामह के श्राद्ध में भी धर्मशास्त्री लोग इसी विधि का विधान करते हैं। बुद्धिमान् श्राद्धकर्ता के लिये यह उचित है कि वह श्राद्ध में निमन्त्रित ब्राह्मणों को आसन के लिए कुश दे और अर्घ्य आदि पूजा द्रव्यों के द्वारा उनकी पूजा करे, उन्हें पवित्री दे और उनकी अनुज्ञा पाकर मन्त्रपूर्वक देवों का आवाहन करे। तत्पश्चात् विश्वेदेवों को जौ तथा जलाञ्जलि से अर्घ्य प्रदान करे और दीप के साथ सुगन्धित द्रव्य, माल्य, जल और धूप प्रदान करे। ऐसा कर चुकने पर, अपसव्य करके (यज्ञोपवीत को वाम स्कन्ध से हटा कर दक्षिण स्कन्ध पर करके) समस्त पितृकार्य

अपसव्यं पितॄणाञ्च सर्वमेवोपकल्पयेत् ।
दर्भांश्च द्विगुणान् दत्त्वा तेभ्योऽनुज्ञामवाप्य च ॥४३।

मन्त्रपूर्वं पितॄणाञ्च कुर्य्यादावाहनं बुधः ।
अपसव्यं तथा चार्घ्यं यवार्थञ्च तथा तिलैः ॥४४।

निष्पादयेन्महाभाग ! पितॄणां प्रीणने रतः ।
अग्नौ कार्य्यमनुज्ञातः कुरुष्वेति ततो द्विजैः ॥४५।

जुहुयाद्व्यञ्जनक्षारवर्ज्ज्यमन्नं यथाविधि ।
अग्नये कव्यवाहाय स्वाहेति प्रथमाहुतिः ॥४६।

सोमाय वै पितृमते स्वाहेत्यन्या तथा भवेत् ।
यमाय प्रेतपतये स्वाहेति त्रितयाहुतिः ॥४७।

हुतावशिष्टं दद्याच्च भाजनेषु द्विजन्मनाम् ।
भाजनालम्भनं कृत्वा दद्याच्चान्नं यथाविधि ॥४८।

यथा सुखं जुषध्वं भो इति वाच्यमनिष्ठुरम् ।
भुञ्जीरंश्च ततस्तेऽपि तच्चित्ता मौनिनः सुखम् ॥४९।

यद्यदिष्टतमं तेषां तत्तदन्नमसत्वरम् ।
अक्रुध्यंश्च नरो दद्यात् सम्भवेन प्रलोभयन् ॥५०॥

---

सम्पादित करे। पहले की अपेक्षा द्विगुण दर्भ देकर, निमन्त्रित ब्राह्मणों की आज्ञा पाकर मन्त्रोच्चारपूर्वक पितरों का आवाहन करे। पितरों के संतर्पण में तत्पर होकर, अपसव्य करके, जौ तथा तिल के अर्घ्य तथा दक्षिणा द्वारा उनका पूजन करे। ब्राह्मणों से 'अग्नौकरण' की अनुज्ञा पाकर, यथाविधि, व्यञ्जन तथा लवण छोड़कर अन्य अन्न अग्नि में आहुति दे। पहली आहुति 'अग्नये कव्यवाहाय स्वाहा' कह कर देनी चाहिये। दूसरी आहुति 'सोमाय पितृमते स्वाहा' कह कर देनी चाहिये। तीसरी आहुति 'यमाय प्रेतपतये स्वाहा' कह कर दे। आहुति देने के बाद बचे अन्न को निमन्त्रित ब्राह्मणों के पात्रों में डाल दे। तदनन्तर उन पात्रों को पकड़ कर यथाविधि उनमें अन्न रखे और मधुरवाणी में 'इच्छानुसार आप लोग भोजन करें'—यह कहे, जिसके बाद वे ब्राह्मण भी मौन होकर आनन्दपूर्वक भोजन करना प्रारम्भ करें॥ ३०-४९॥

जो-जो भोज्य वस्तु उन्हें प्रिय हो उस-उस को, विना क्रोध किये, शान्ति के साथ उन्हें दे और यथेच्छ भोजन के लिये उनमें इच्छा उत्पन्न करे। इसी प्रसङ्ग में

रक्षोघ्नांश्च जपेन्मन्त्रांस्तिलैश्च विकिरेन्महीम् ।
सिद्धार्थकैश्च रक्षार्थं श्राद्धं हि प्रचुरच्छलम् ।।५१।

पृष्टैस्तृप्तैश्च तृप्ताः स्थ तृप्ताः स्म इति वादिभिः ।
अनुज्ञातो नरस्त्वन्नं प्रकिरेत् भुवि सर्वतः ।।५२।

तद्वदाचमनार्थाय दद्यादापः सकृत् सकृत् ।
अनुज्ञाञ्च ततः प्राप्य यतवाक्कायमानसः ।।५३।

सतिलेन ततोऽन्नेन पिण्डान् सव्येन पुत्रक ! ।
पितनुद्दिश्य दर्भेषु दद्यादुच्छिष्टसन्निधौ ।।५४।

पितृतीर्थेन तोयञ्च दद्यात्तेभ्यः समाहितः ।
पितॄनुद्दिश्य यद्भक्त्या यजमानो नृपात्मज ।।५५।

तद्वन्मातामहानाञ्च दत्त्वा पिण्डान् यथाविधि ।
गन्धमाल्यादिसंयुक्तं दद्यादाचमनं ततः ।।५६।

दत्त्वा च दक्षिणां शक्त्या सुस्वधास्त्विति तान् वदेत् ।
तैश्च तुष्टैस्तथेत्युक्त्वा वाचयेद्वैश्वदेविकान् ।।५७।

---

'रक्षोघ्न' मन्त्रों का जप करे तथा भूमि पर तिल इधर-उधर छीटे और रक्षा के लिए सरसों भी छीटे। यह सब करना इसलिये आवश्यक है क्योंकि श्राद्ध में अनेक विघ्न पड़ सकते हैं। जब ब्राह्मण भोजन के बाद पूर्णतया संतृप्त हो जाँय तब, उनसे 'आप लोग तृप्त हो गये' यह वचन कहे और वे भी उत्तर में कहें कि 'हम तृप्त हो गये'। संतृप्त ब्राह्मणों की अनुज्ञा पाकर जो अन्न अवशिष्ट हो उसे चारों ओर भूमि पर छीट दे। उन्हें आचमन के लिये बार-बार जल दे और उनकी अनुज्ञा पाकर वाणी, शरीर और मन में संयत होकर, तिलमिश्रित अन्न से बने पिण्डों को पितरों की तृप्ति के लिये कुशों पर वहाँ रख दे जहाँ ब्राह्मण भोजन के उच्छिष्ट पड़े हों, एकाग्रचित्त होकर पितरों के लिये पितृतीर्थ से जल भी समर्पित करे, क्योंकि यह श्राद्ध पितरों के निमित्त बड़ी श्रद्धा-भक्ति के साथ किया जाता है। इसी प्रकार मातामह (नाना) के लिये भी यथानियम गन्ध-द्रव्य तथा माल्यादि के साथ पिण्डदान करना चाहिये और उसके बाद आचमन के लिये जल भी देना चाहिए। तदनन्तर ब्राह्मणों को यथाशक्ति दक्षिणा देनी चाहिये और उनके प्रति 'सुस्वधाऽस्तु' यह वचन उच्चारण करना चाहिये और जब वे संतृप्त होकर 'सुस्वधा'

प्रीयन्तामिति भद्रं वो विश्वेदेवा इतीरयेन् ।
तथेति चोक्ते तैर्विप्रैः प्रार्थनीयास्तदाशिषः ॥५८॥

विसर्जयेत् प्रियाण्युक्त्वा प्रणिपत्य च भक्तितः ।
आद्वारमनुगच्छेच्चागच्छेच्चानुप्रमोदितः ॥५९॥

ततो नित्यक्रियां कुर्य्याद् भोजयेच्च तथातिथीन् ।
नित्यक्रियां पितॄणाञ्च केचिदिच्छन्ति सत्तमाः ॥६०॥

न पितॄणान्तथैवान्ये शेषं पूर्ववदाचरेत् ।
पृथक् पाकेन नेत्यन्ये केचित् पूर्वञ्च पूर्ववत् ॥६१॥

ततस्तदन्नं भुञ्जीत सह भृत्यादिभिर्नरः ।
एवं कुर्व्वीत धर्म्मज्ञः श्राद्धं पित्र्यं समाहितः ॥६२॥

यथा वा द्विजमुख्यानां परितोषोऽभिजायते ।
त्रीणि श्राद्धे पवित्राणि दौहित्रं कुतपस्तिलाः ॥६३॥

---

कहे तब वैश्वदेविक मन्त्रों का उच्चारण करना चाहिये। हमारे पितर संतृप्त हों, और हे विश्वेदेव ! आपकी कृपा सदा बनी रहे' यह वचन भी बोलना चाहिये और जब विप्रगण कहें कि 'हम सब तृप्त हैं' तब उनसे आशीर्वाद की प्रार्थना करनी चाहिये। विप्रों से प्रियवचन बोलकर तथा भक्तिपूर्वक उन्हें प्रणाम कर उन्हें विसर्जित करना चाहिये। अपने गृह के द्वार तक उनके साथ जाना चाहिये तथा उनके वचनों से प्रसन्न-चित्त होकर लौट आना चाहिये। तदनन्तर नित्य श्राद्ध क्रिया करनी चाहिये तथा अतिथिजन को भोजन कराना चाहिये। कुछ धर्मशास्त्री पितृगण के लिये भी नित्य श्राद्ध-क्रिया का विधान करते हैं किन्तु कुछ ऐसा विधान नहीं करते। जो भी अवशिष्ट क्रिया हो उसे पूर्ववत् ही संपादित करना चाहिये। कुछ धर्मशास्त्री लोग पृथक् पाक करके पितृकार्य करने का विधान करते हैं और कुछ ऐसा नहीं करते। वे यथापूर्व पितरों के लिये नित्य श्राद्ध सम्पादन का विधान करते हैं। यह सब करने के बाद श्राद्ध-कर्ता को भृत्यादि के साथ उस अन्न का भोजन करना चाहिये। पितरों के निमित्त श्राद्ध का यही नियम है जिसे धर्मज्ञ व्यक्ति को समाहितचित्त होकर करना चाहिये तथा इस प्रकार करना चाहिये जिससे आमन्त्रित द्विजमुख्य पूर्णतया परितृप्त हो जाँय। श्राद्ध में तीन पदार्थ पवित्र माने गये हैं—१. दौहित्र, २. कुतप (दिन के १५ मुहूर्तों में ८वाँ मुहूर्त) और ३. तिल ॥ ५०-६३ ॥

 

वर्ज्ज्यानि चाहुर्विप्रेन्द्र ! कोपोऽध्वगमनं त्वरा ।
राजतञ्च तथा पात्रं शस्तं श्राद्धेषु पुत्रक ! ।।६४।

रजतस्य तथा कार्य्यं दर्शनं दानमेव वा ।
राजते हि स्वधा दुग्धा पितृभिः श्रूयते मही ।
तस्मात् पितॄणां रजतमभीष्टं प्रीतिवर्द्धनम् ।।६५।

।। इति श्रीमार्कण्डेयपुराणेऽलर्कानुशासने पार्वणश्राद्धकल्पोनाम एकत्रिंशोऽध्यायः ।।

---

मेरे द्विजश्रेष्ठ पुत्र ! धर्मशास्त्रवेत्ता लोग श्राद्ध में क्रोध, यात्रा और शीघ्रकारिता—इन तीनों को वर्जित मानते हैं। श्राद्ध में चाँदी का पात्र ही सर्वोत्तम पात्र माना जाता है ।। ६४ ।।

श्राद्ध में रजत का दर्शन करना चाहिये और उसका दान भी करना चाहिये। ऐसी अनुश्रुति है कि पृथिवीरूपी गौ से पितृगण ने चाँदी के पात्र में स्वधारूपी दुग्ध का दोहन किया था। इसीलिये कहा जाता है कि रजतपात्र ही पितरों को अभीष्ट है, क्योंकि उससे वे बहुत अधिक प्रसन्न होते हैं ।। ६५ ।।



## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय में नित्यनैमित्तिक श्राद्धकर्म के कालविशेष का जो निरूपण है वह याज्ञवल्क्यस्मृति के पूर्वोद्धृत श्लोकों (१०.२१७-२१८) में निरूपित कालविशेष के अनुसार है। अर्थात् इस नित्यनैमित्तिक श्राद्धकर्म के लिये अमावस्या (अपराह्ण व्यापिनी), हेमन्त और शिशिर ऋतुओं के चारों पक्षों की अष्टमी तिथियाँ जिन्हें 'अष्टका' कहा गया है, पुत्रजन्मादि के शुभावसर, कृष्णपक्ष, उत्तरायण तथा दक्षिणायन, द्रव्यसंपत्तिलाभ, श्रेष्ठ ब्राह्मणों की उपलब्धि, मेष और तुला राशि में सूर्यगमन जिसे विषुवद्द्वय कहा जाता है, सूर्य का एक राशि से दूसरी राशि में गमन, व्यतिपात अथवा योगविशेष तथा सूर्य और चन्द्र-ग्रहण आदि का समय विहित है।

(ख) मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय के निम्नलिखित श्लोक देखिये—

'विशिष्टः श्रोत्रियो योगी वेदविज्ज्येष्ठसामगः।
त्रिणाचिकेतस्त्रिमधुस्त्रिसुपर्णः षडङ्गवित् ॥
दौहित्रऋत्विग् जामातृस्वस्रीयाः श्वशुरस्तथा।
पञ्चाग्निकर्मनिष्ठश्च तपोनिष्ठोऽथ मातुलः ॥
मातापितृपराश्चैव शिष्यसंबन्धिबान्धवाः।
एते द्विजोत्तमाः श्राद्धे समस्ताः केतनक्षमाः ॥,

उपर्युक्त श्लोकों को देखने से ऐसा प्रतीत होता है मानो मार्कण्डेयपुराणकार ने याज्ञवल्क्यस्मृति के निम्नलिखित श्लोकों (१०.२१९-२२१) पर दृष्टिपात किया है और कतिपय पदों के स्थान-परिवर्तन के साथ अपने श्लोक रचे हैं—

'अग्र्याः सर्वेषु वेदेषु श्रोत्रियो ब्रह्मविद् युवा।
वेदार्थविज्ज्येष्ठसामा त्रिमधुस्त्रिसुपर्णिकः ॥
स्वस्रीयऋत्विग्जामातृयाज्यश्वशुरमातुलाः ।
त्रिणाचिकेतदौहित्रशिष्यसंबन्धिबान्धवाः ॥
कर्मनिष्ठास्तपोनिष्ठाः पञ्चाग्निर्ब्रह्मचारिणः।
पितृमातृपराश्चैव ब्राह्मणाः श्राद्धसंपदः ॥,

इन उपर्युक्त श्लोकों में जो कतिपय पारिभाषिक पद हैं वे मार्कण्डेयपुराण, के ऊपर उद्धृत श्लोकों में भी प्रयुक्त हैं। उदाहरण के लिये, 'त्रिमधु', 'त्रिसुपर्णिक' तथा 'त्रिणाचिकेत' ये पारिभाषिक पद लिये जा सकते हैं। 'त्रिमधु' का अभिप्राय ऋग्वेद के एकदेश या अंश तथा उससे सम्बद्ध व्रत के आचरण के साथ-साथ उस व्रत से सम्बद्ध ऋचाओं का अध्येता है जैसा कि मिताक्षराकार का कथन है—'त्रिमधुः ऋग्वेदैकदेशः, तद् व्रतं च तद्व्रताचरणेन तदधीत इति त्रिमधुः।, 'त्रिसुपर्णिक' का अभिप्राय त्रिसुपर्ण अथवा ऋग्वेद और यजुर्वेद के एकदेश या अंश तथा तत्संबद्ध व्रत के आचरणपूर्वक उस व्रत के प्रकरण का अध्येता है जैसा कि 'मिताक्षरा' में ही प्रतिपादित है—'त्रिसुपर्णं ऋग्यजुषोरेकदेशः, तद्व्रतञ्च तद्व्रताचरणेन यदधीते स त्रिसु-

पर्णिकः।' इसी प्रकार, 'त्रिणाचिकेत' का अभिप्राय यजुर्वेद के एकदेश या अंश, उसमें विहित व्रत के आचरण के साथ उस विहित व्रत के यजुर्मन्त्रों का अध्येता है जैसा कि विज्ञानेश्वर ने मिताक्षरा में कहा है—'त्रिणाचिकेतं यजुर्वेदैकदेशः, तद्व्रतञ्च तद्व्रताचरणेन यस्तदध्यायी स त्रिणाचिकेतः।'

(ग) इस अध्याय के २६-२९ श्लोकों में श्राद्ध में निमन्त्रण के अयोग्य व्यक्तियों का जो निर्देश है वह भी मनुस्मृति तथा याज्ञवल्क्यस्मृति - दोनों से प्रमाणित है। इस प्रसङ्ग में मनुस्मृति के निम्नलिखित श्लोक (३.१५०-१५८) उद्धरणीय हैं—

'ये स्तेनपतितक्लीबा ये च नास्तिकवृत्तयः।
तान् हव्यकव्ययोर्विप्राननर्हान् मनुरब्रवीत्॥
जटिलं चानधीयानं दुर्बलं कितवं तथा।
याजयन्ति च ये पूगांस्तांश्च श्राद्धे न भोजयेत्॥
चिकित्सकान् देवलकान् मांसविक्रयिणस्तथा।
विपणेन च जीवन्तो वर्ज्याः स्युर्हव्यकव्ययोः॥
प्रेष्यो ग्रामस्य राज्ञश्च कुनखी श्यावदन्तकः।
प्रतिरोद्धा गुरोश्चैव त्यक्ताग्निर्वार्धुषिस्तथा॥
यक्ष्मी च पशुपालश्च परिवेत्ता निराकृतिः।
ब्रह्मद्विट् परिवित्तिश्च गणाभ्यन्तर एव च॥
कुशीलवोऽवकीर्णी च वृषलीपतिरेव च।
पौनर्भवश्च काणश्च यस्य चोपपतिर्गृहे॥
भृतकाध्यापको यश्च भृतकाध्यापितस्तथा।
शूद्रशिष्यो गुरुश्चैव वाग्दुष्टः कुण्डगोलकौ॥
अकारणपरित्यक्ता मातापित्रोर्गुरोस्तथा।
ब्राह्मैर्यौनैश्च सम्बन्धैः संयोगं पतितैर्गतः॥
अगारदाही गरदः कुण्डाशी सोमविक्रयी।
समुद्रयायी बन्दी च तैलिकः कूटकारकः॥' इत्यादि।

याज्ञवल्क्य-स्मृति में भी मनुस्मृति द्वारा श्राद्ध-भोजन के लिये निषिद्ध व्यक्तियों का ही प्रकारान्तर से उल्लेख है। देखिये याज्ञवल्क्यस्मृति (१०.२२२-२२४)

'रोगी हीनातिरिक्ताङ्गः काणः पौनर्भवस्तथा।
अवकीर्णी कुण्डगोलौ कुनखी श्यावदन्तकः॥
भृतकाध्यापकः क्लीबः कन्यादूष्यभिशस्तकः।
मित्रध्रुक् पिशुनः सोमविक्रयी परिविन्दकः॥
मातापितृगुरुत्यागी कुण्डाशी वृषलात्मजः।
परपूर्वापतिः स्तेनः कर्मदुष्टाश्च निन्दिताः॥,

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के अलर्कानुशासन प्रकरणान्तर्गत पार्वणश्राद्धकल्प नामक ३१वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥



# द्वात्रिंशोऽध्यायः

मदालसोवाच—

अतः परं शृणुष्वेमं पुत्र ! भक्त्या यदाहृतम् ।
पितृणां प्रीतये यद्वा वर्ज्यं वा प्रीतिकारकम् ॥१॥

मासं पितृणां तृप्तिश्च हविष्यान्नेन जायते ।
मासद्वयं मत्स्यमांसैस्तृप्तिं यान्ति पितामहाः ॥२॥

त्रीन् मासान् हारिणं मांसं विज्ञेयं पितृतृप्तये ।
चतुर्मासांस्तु पुष्णाति शशस्य पिशितं पितॄन् ॥३॥

शाकुनं पञ्च वै मासान् षण्मासान् शूकरामिषम् ।
छागलं सप्त वै मासानैणेयञ्चाष्टमासिकीम् ॥४॥

करोति तृप्तिं नव वै रुरोर्मांसं न संशयः ।
गवयस्यामिषं तृप्तिं करोति दशमासिकीम् ॥५॥

तथैकादशमासांस्तु औरभ्रं पितृतृप्तिदम् ।
संवत्सरं तथा गव्यं पयः पायसमेव वा ॥६॥

---

मदालसा ने आगे कहा—

मेरे पुत्र ! इसके आगे जो मैं कह रही हूँ उसे सुनो। मैं यह कह रही हूँ कि श्रद्धापूर्वक पितृगण की संतृप्ति के लिये लाये गये क्या तर्पण-पदार्थ उपादेय हैं और क्या हेय हैं ॥ १ ॥

एक मास तक पिता हविष्यान्न (तिल प्रभृति) से तृप्त रहते हैं और दो मास तक पितामह मत्स्य मांस से तृप्त होते हैं। तीन मास तक पितरों की तृप्ति के लिये लाल रंग के हिरण का मांस पर्याप्त है और चार मास तक तृप्ति के लिये खरगोश का मांस। तीतर आदि पक्षियों के मांस से पाँच महीने तक पितरों की तृप्ति होती है और वन्य-सूकर-मांस से ६ महीने तक। बकरे के मांस से सात महीने तक और कृष्णमृग के मांस से आठ महीने तक पितर संतृप्त रहते हैं। इसी प्रकार रुरु (सांभर) का मांस नव महीनों तक पितृगण को संतृप्त रखता है और नीलगाय का मांस दस महीनों तक। भेड़े का मांस पितरों को ग्यारह महीने तक तृप्त करता है और गो-दुग्ध तथा दुग्ध-निर्मित पदार्थ एक वर्ष तक पितरों को संतृप्ति प्रदान करते हैं। बड़े श्वेत रंग तथा

वाध्रीणसामिषं लौहं कालशाकन्तथा मधु ।
दौहित्रामिषमन्यच्च यच्चान्यत् स्वकुलोद्भवैः ।।७।

अनन्तां वै प्रयच्छन्ति तृप्तिं गौरीसुतस्तथा ।
पितृणां नात्र सन्देहो गयाश्राद्धञ्च पुत्रक ।।८।

श्यामाकराजश्यामाकौ तद्वच्चैव प्रसातिकाः ।
नीवाराः पौष्कलाश्चैव धान्यानां पितृतृप्तये ।।९।

यवव्रीहिसगोधूमतिला मुद्गाः ससर्षपाः ।
प्रियङ्गवः कोविदारा निष्पावाश्चातिशोभनाः ।।१०।

वर्ज्या मर्कटकाः श्राद्धे राजमाषास्तथाणवः ।
विप्राषिका मसूराश्च श्राद्धकर्मणि गर्हिताः ।।११।

लशुनं गृञ्जनञ्चैव पलाण्डुं पिण्डमूलकम् ।
करम्भं यानि चान्यानि हीनानि रसवर्णतः ।।१२।

गान्धारिकामलाबूनि लवणान्यूषराणि च ।
आरक्ता ये च निर्यासाः प्रत्यक्षलवणानि च ।।१३।

वर्ज्यान्येतानि वै श्राद्धे यच्च वाचा न शस्यते ।
यच्चोत्कोचादिना प्राप्तं पतिताद्यदुपार्जितम् ।।१४।

---

लम्बे कानों वाले बधिया किये गये बकरे का मांस, लाल बकरे का मांस, श्याम तुलसी-दल, मधु, नाती के द्वारा समर्पित मांस, अपने कुल में उत्पन्न और लोगों के द्वारा अर्पित अन्य पदार्थ, गणेश-पूजन तथा गया-श्राद्ध ये सब निःसन्दिग्ध रूप से पितरों को अनन्त तृप्ति प्रदान करते हैं। इसके अतिरिक्त धान्यों में श्यामाक (साँवा), राजश्यामाक (बड़ा साँवा), प्रसातिका नीवार, पौष्कल, जौ, धान, गेहूँ, तिल, मूँग, सरसों, प्रियङ्गु, कोविदार तथा सुन्दर निष्पाव भी पितरों को तृप्त करने वाले पदार्थ हैं ॥ २-१० ॥

श्राद्ध में मर्कटक (मकई), राजमाष, चीना, विप्राषिका और मसूर—ये धान्य निन्दनीय माने जाते हैं। लहसुन, गाजर, प्याज, शलजम, करम्भ (जलकुंभी) अथवा दही में सना सत्तू) रस और रंग में बिगड़े पदार्थ, गन्धारी का साग, लौकी, नमक, नमकीन पदार्थ, पेड़ों से निकले लाल रंग के रस और ऐसे खाद्य जिनमें नमक स्पष्ट दिखाई देता हो—ये सब श्राद्ध में वर्जित माने गये हैं। साथ ही साथ ऐसी वस्तुयें जिनकी कोई प्रशंसा नहीं करता, जिन्हें उत्कोच (घूस) आदि द्वारा उपलब्ध किया गया हो, जो नीच लोगों से मांगा गया हो और जिन्हें अन्याय तथा कन्या-शुल्क रूप में एकत्र किया गया हो—ये सब वस्तुयें श्राद्ध में बहुत अधिक निन्दित मानी गयी हैं। साथ ही साथ, ऐसा जल

अन्यायकन्याशुल्कोत्थं द्रव्यश्चात्र विगर्हितम् ।
दुर्गन्धि फेनिलश्चाम्बु तथैवाल्पतरोदकम् ॥१५॥
न लभेद्यत्र गौस्तृप्ति नक्तं यच्चाप्युपाहृतम् ।
यन्न सर्वापचोत्सृष्टं यच्चाभोज्यं निपानजम् ॥१६॥
तद्वर्ज्यं सलिलं तात! सदैव पितृकर्मणि ।
मार्गमाविकमौष्ट्रञ्च सर्वमैकशफञ्च यत् ॥१७॥
माहिषञ्चामरञ्चैव धेन्वा गोश्चाप्यनिर्दशम् ।
पित्रर्थं मे प्रयच्छस्वेत्युक्त्वा यच्चाप्युपाहृतम् ॥१८॥
वर्जनीयं सदा सद्भिस्तत्पयः श्राद्धकर्मणि ।
वर्ज्ज्या जन्तुमती रूक्षा क्षितिः प्लुष्टा तथाग्निना ॥१९॥
अनिष्टदुष्टशब्दोग्रदुर्गन्धा चात्र कर्मणि ।
कुलापमानकाः श्राद्धे व्यायुज्य कुलहिंसकाः ॥२०॥
नग्नाः पातकिनश्चैव हन्युर्दृष्टचा पितृक्रियाम् ।
अपुमानपविद्धश्च कुक्कुटो ग्रामशूकरः ॥२१॥

---

जिसमें दुर्गन्ध आती हो, जिससे फेन निकल रहा हो, जो बहुत थोड़ा लग रहा हो, जिसे गायें न पीना चाहें, जो रात में भर कर रखा गया हो, जो भोजनादि पकाने के बाद बच रहा हो और जो ताल-तलैया में जमा होने के कारण पीने योग्य न हो—श्राद्ध में वर्जनीय है। इसी प्रकार मृगी का दूध, भेड़ का दूध, ऊँटनी का दूध, बिना बीच में फटे खुर वाले पशु का दूध, भैंस का दूध, चमरी गाय का दूध, दस दिन के भीतर बच्चा दी हुई गाय का दूध, और 'मेरे पितरों के लिये दो' यह कह कर मंगनी मांगा हुआ दूध, यह सब दूध श्राद्ध कर्म में वर्जित है। श्राद्धकर्म में ऐसी भूमि भी वर्जित है जहाँ चींटी-चींटे आदि कीड़े हों जो रूखी-सूखी हो अथवा जो आग से जली झुलसी हो ॥ ११-१९ ॥

ऐसी भूमि भी श्राद्धकर्म के लिये वर्जित है जहाँ अप्रिय तथा दुष्टों की बातचीत के शब्द सुनायी पड़ते हों और जो दुर्गंध से भरी हो। ऐसे लोग, जिन्होंने कुल का अपमान किया हो, श्राद्धकर्म में हाथ न बँटा कर कुल के हिंसक बन रहे हों, नंगे हों और पापी हों, दृष्टिमात्र से ही श्राद्धकर्म का नाश कर देते हैं। इसी प्रकार नपुंसक, परिवार से बहिष्कृत, कुक्कुट, पालतू सुअर, कुत्ता तथा राक्षस—ये भी यदि श्राद्ध-कर्म

श्वा चैव हन्ति श्राद्धानि यातुधानाश्च दर्शनात् ।
तस्मात् सुसंवृतो दद्यात्तिलैश्चावकिरन्महीम् ॥२२॥
एवं रक्षा भवेच्छ्राद्धे कृता तातोभयोरपि ।
शावसूतकसंस्पृष्टं दीर्घरोगिभिरेव च ॥२३॥
पतितैर्मलिनैश्चैव न पुष्णाति पितामहान् ।
वर्जनीयं तथा श्राद्धे तथोदक्याश्च दर्शनम् ॥२४॥
मुण्डशौण्डसमाभ्यासो यजमानेन चादरात् ।
केशकीटावपन्नञ्च तथाश्वभिरवेक्षितम् ॥२५॥
पूति पर्युषितञ्चैव वार्त्ताक्यभिषवांस्तथा ।
वर्जनीयानि वै श्राद्धे यच्च वस्त्रानिलाहतम् ॥२६॥
श्रद्धया परया दत्तं पितॄणां नामगोत्रतः ।
यदाहारास्तु ते जातास्तदाहारत्वमेति तत् ॥२७॥
तस्मात् श्रद्धावता पात्रे यच्छस्तं पितृकर्मणि ।
यथावच्चैव दातव्यं पितॄणां तृप्तिमिच्छता ॥२८॥

---

देख लें तो श्राद्ध को नष्ट ही समझना चाहिये। इसलिये यह अत्यावश्यक है कि स्वयं सर्वतः सुरक्षित होकर चारों ओर तिल बिखेर कर श्राद्ध-भूमि को पवित्र किया जाय। मेरे पुत्र ! ऐसा करने पर ही श्राद्ध में पितरों तथा पितृकर्म करने वालों—दोनों की रक्षा होती है। श्मशान में अग्निदाह में भाग लेने से जिन्हें छूना वर्जित हो ऐसे लोगों के स्पर्श से तथा लम्बी बीमारियों से ग्रस्त, पतित और मैले-कुचैले लोगों के दर्शन से श्राद्ध में पितरों को संतृप्ति नहीं मिलती। श्राद्धकर्म में रजस्वला नारी का दर्शन वर्जित है। इसी प्रकार सिर मुड़ाये संन्यासी और मदिरापान से उन्मत्त का सान्निध्य भी श्राद्धकर्म में निषिद्ध है। श्राद्धकर्ता के लिये आवश्यक है कि वह ऐसे अन्न को, जिसमें बाल गिरे हों, कीड़े पड़े हों, जिसे कुत्ते ने देखा हो, जो दुर्गन्धित हो, जो बासी हो, जो जंगली बैंगन के कूटने से निकले रस से गीला हो और जो किसी के पहने कपड़े की हवा से दूषित हो, श्राद्ध के लिये सर्वथा वर्जित समझे ॥ २०-२६ ॥

अत्यधिक श्रद्धापूर्वक पितरों के नाम तथा गोत्र के उच्चारण के साथ जो भी अन्न उन्हें समर्पित किया जाता है वही उनका एकमात्र आहार होता है। इसलिए पितृकर्म में जो भी अन्न प्रशस्त माना गया हो, उसे श्रद्धालु श्राद्धकर्ता अपने पितरों की तृप्ति की इच्छा से विधिपूर्वक पात्र में रखकर उन्हें प्रदान करे ॥ २७-२८ ॥

योगिनश्च सदा श्राद्धे भोजनीया विपश्चिता ।
योगाधारा हि पितरस्तस्मात् तान् पूजयेत् सदा ॥२९॥
ब्राह्मणानां सहस्रेभ्यो योगी त्वग्राशनो यदि ।
यजमानञ्च भोक्तॄंश्च नौरिवाम्भसि तारयेत् ॥३०॥
पितृगाथास्तथैवात्र गीयन्ते ब्रह्मवादिभिः ।
या गीताः पितृभिः पूर्वमैलस्यासीन्महीपतेः ॥३१॥
कदा नः सन्ततावग्र्यः कस्यचिद् भविता सुतः ।
यो योगिभुक्तशेषान्नो भुवि पिण्डं प्रदास्यति ॥३२॥
गयायामथवा पिण्डं खड्गमांसं महाहविः ।
कालशाकं तिलाढ्यं वा कृसरं मासतृप्तये ॥३३॥
वैश्वदेवञ्च सौम्यञ्च खड्गमांसं परं हविः ।
विषाणवर्ज्ज्यखड्गाप्त्या आसूर्य्यञ्चाश्नुवामहे ॥३४॥
दद्यात् श्राद्धं त्रयोदश्यां मघासु च यथाविधि ।
मधुसर्पिःसमायुक्तं पायसं दक्षिणायने ॥३५॥

---

बुद्धिमान् श्राद्धकर्ता के लिये यह अत्यावश्यक है कि वह श्राद्ध में योगी लोगों को भोजन करावे क्योंकि पितृगण योग के ही सहारे रहा करते हैं, जिसके कारण योग-युक्त लोगों को श्राद्ध में अर्चा-पूजा करनी चाहिये। यदि श्राद्ध में सहस्रों ब्राह्मणों के भोजन कराने के पहले योगी को भोजन कराया जाय तो उससे श्राद्धकर्ता तथा जिनके निमित्त श्राद्ध किया जाय उन सबका उसी प्रकार उद्धार हो जाता है जैसे जल में नौका द्वारा सभी का उद्धार हो जाता है ॥ २९-३० ॥

ब्रह्मवादी लोग इस प्रसंग में वैसी पितृगाथायें गाते हैं जैसी महाराज पुरूरवा के लिये उनके पितरों ने गाथायें गयी थी। ये गाथायें इस प्रकार की हैं—'हमारे वंश में किसका ऐसा कुलपुत्र जन्म लेगा जो श्राद्ध में योगिजन के द्वारा भोजन करने के बाद भोजन करेगा और हमें भूतल पर पिण्ड प्रदान करेगा। अथवा गया में जाकर पिण्ड रूप में खड्गमांस, महाहवि, कालशाक तथा प्रचुर मात्रा में तिलयुक्त कृसर (खिचड़ी) हम पितरों के एक मास तक तृप्ति के लिये समर्पित करेगा। कब ऐसा होगा जब हमारे वंश में उत्पन्न कोई कुलपुत्र हमारे लिये वैश्वदेव, सोमरस, खड्गमांस, घृत तथा शृंगरहित सुन्दर बकरे का मांस प्रदान करेगा जिसे हम, जब तक सूर्य भगवान् विराजमान् हैं तब तक, भोजन करेंगे और पूर्णतया तृप्त होंगे!' इसलिये दक्षिणायन काल में त्रयोदशी के दिन और मघा नक्षत्र के उदय में, विधिपूर्वक मधु तथा घृत

तस्मात् सम्पूजयेत् भक्त्या स्वपितॄन् पुत्र मानवः ।
कामानभीप्सन् सकलान् पापाच्चात्मविमोचनम् ॥३६।

वसून् रुद्रांस्तथादित्यान्नक्षत्रग्रहतारकाः ।
प्रीणयन्ति मनुष्याणां पितरः श्राद्धतर्पिताः ॥३७।

आयुः प्रज्ञां धनं विद्यां स्वर्गं मोक्षं सुखानि च ।
प्रयच्छन्ति तथा राज्यं पितरः श्राद्धतर्पिताः ॥३८।

एतत् ते पुत्र ! कथितं श्राद्धकर्म यथोदितम् ।
काम्यानां श्रूयतां वत्स ! श्राद्धानां तिथिकीर्तनम् ॥३९।

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे श्राद्धकल्पो नाम द्वात्रिंशोऽध्यायः ॥

---

मिश्रित पायस श्राद्ध-पिण्ड के रूप में देना चाहिये। इसलिये, मेरे पुत्र ! प्रत्येक मानव का यह धर्म है कि वह अपने समस्त मनोरथों की पूर्ति के लिये तथा अपनी पापमुक्ति के लिए श्रद्धाभक्तिपूर्वक अपने पितरों की पूजा करे ॥ ३१-३६ ॥

मनुष्य श्राद्ध के द्वारा जब अपने पितरों को संतृप्त करते हैं तब वे तृप्त पितर वसु, रुद्र, आदित्य, ग्रह, नक्षत्र तथा तारामण्डल—सबको संतृप्त कर देते हैं ॥ ३७ ॥

श्राद्ध में संतृप्त पितर लोग श्राद्धकर्ता को आयुष्य, बुद्धि, धन, विद्या, स्वर्ग, अपवर्ग, राज्य तथा समस्त सौख्य प्रदान करते हैं ॥ ३८ ॥

मेरे पुत्र ! मैंने तुम्हें, जैसा धर्मशास्त्रों में प्रतिपादित है, नैमित्तिक श्राद्धकर्म के विषय में सब कुछ बता दिया। अब मैं काम्य-श्राद्ध तथा किन-किन तिथियों में उसका विधान है—इस विषय में तुम्हें बता रही हूँ ॥ ३९ ॥



## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय के २-१० श्लोकों में श्राद्ध में उपादेय पदार्थों का जो परिगणन है वह मनुस्मृति के निम्नलिखित श्लोकों (३.२६६-२७२) का अनुसरण है—

'तिलैर्व्रीहियवैर्माषैरद्भिर्मूलफलेन वा।
दत्तेन मासं तृप्यन्ति विधिवत् पितरो नृणाम्॥

द्वौ मासौ मत्स्यमांसेन त्रीन्मासान् हारिणेन तु।
औरभ्रेणाथ चतुरः शाकुनेनाथ पञ्च वै॥

षण्मासांश्छागमांसेन पार्षतेन च सप्त वै।
अष्टावेणस्य मांसेन रौरवेण नवैव तु॥

दशमासांस्तु तृप्यन्ति वराहमहिषामिषैः।
शशकूर्मयोस्तु मांसेन मासानेकादशैव तु॥

संवत्सरं तु गव्येन पयसा पायसेन च।
वाध्रीणसस्य मांसेन तृप्तिर्द्वादशवार्षिकी॥

कालशाकं महाशल्काः खड्गलोहामिषं मधु।
आनन्त्यायैव कल्पन्ते मुन्यन्नानि च सर्वशः॥,

याज्ञवल्क्य-स्मृति में भी श्राद्ध के लिये उपयुक्त पदार्थों का उसी प्रकार का निरूपण है जैसा कि मनुस्मृति के ऊपर उद्धृत श्लोकों में है। याज्ञवल्क्य-स्मृति के नीचे लिखे श्लोकों (आचाराध्याय श्राद्धप्रकरण १०.२५८-२६१) से यह बात स्पष्ट प्रमाणित होती है—

'हविष्यान्नेन वै मासं पायसेन तु वत्सरम्।
मात्स्यहारिणकौरभ्रशाकुनच्छागपार्षतै॥

ऐणरैरववाराहशाशैर्मांसैर्यथाक्रमम्।
मासवृद्ध्याभितृप्यन्ति दत्तैरिह पितामहः॥

खड्गामिषं महाशल्कं मधु मुन्यन्नमेव वा।
लौहामिषं महाशाकं मांसं वाध्रीणसस्य च॥
यद् ददाति गयास्थश्च सर्वमानन्त्यमश्नुते।,

मनुस्मृति और याज्ञवल्क्य-स्मृति के ऊपर उद्धृत श्लोकों पर दृष्टिपात करने से ऐसा प्रतीत होता है मानो मार्कण्डेयपुराणकार के सामने दोनों स्मृतियाँ हैं और वह उनमें प्रतिपादित श्राद्ध के योग्य परम्परागत पदार्थों का यथावत् निरूपण कर रहा है।

(ख) इसी प्रकार, इस अध्याय के ११-१९ श्लोकों में श्राद्धकर्म में हेय जो पदार्थ परिगणित हैं उन पर मनुस्मृति अथवा याज्ञवल्क्य-स्मृति के श्राद्धकल्प का प्रभाव नहीं दिखायी देता। वैसे अन्य पुराणों जैसे कि ब्रह्मपुराण के निम्नलिखित श्लोकों (२२०.१६८-१७४) के प्रभाव का अनुमान अवश्य किया जा सकता है—

'राजमाषांश्च चणकान् मसूरान् कोरदूषकान् ।
विप्रुषान् मर्कटांश्चैव कोद्रवांश्चैव वर्जयेत् ॥
माहिषं चामरं मार्गमाविकैकशफोद्भवम् ।
स्त्रैणमौष्ट्रमाविकञ्च दधि क्षीरं घृतं त्यजेत् ॥
तालं वरुणकाकोलौ बहुपत्रार्जुनीफलम् ।
जम्बीरं रक्तविल्वञ्च शालस्यापि फलं त्यजेत् ॥
मत्स्यशूकरकूर्माश्च गावो वर्ज्या विशेषतः ।
पूतिकं मृगनाभिञ्च रोचनां पद्मचन्दनम् ॥
कालकेयं तूग्रगन्धं तुरुष्कं चापि वर्जयेत् ।
पालङ्कं च कुमारीं च कडम्भं पिण्डमूलकम् ॥
गृञ्जनं चुक्रिकां चुक्रं वरुमां चनपत्रिकाम् ।
जीवकं शतपुष्पां च नालिकां गन्धशूकरम् ॥
हलभृत्यं सर्षपं च पलाण्डुं लशुनं त्यजेत् ।
मानकन्दं विषकन्दं वज्रकन्दं गदास्थिकम् ॥
परुषालुं सपिण्डालुं श्राद्धकर्मणि वर्जयेत् । इत्यादि ॥,

(ग) इस अध्याय के २९-३२ श्लोकों में श्राद्ध में निमन्त्रणयोग्य योगिजन और उनके लिए श्रद्धापूर्वक भोजन-दान का जो विधान है वह मनुस्मृति और याज्ञवल्क्य में नहीं दिखाई देता किन्तु ब्रह्मपुराण के नीचे लिखे श्लोकों (२२०.११०-११३) में स्पष्ट दिखायी देता है—

'भोजयेत् प्रणिपाताद्यैः प्रसाद्य यतमानसः ।
योगिनश्च सदा श्राद्धे भोजनीया विपश्चिता ॥
योगाधारा हि पितरस्तस्मात्तान् पूजयेत्सदा ।
ब्राह्मणानां सहस्राणि एको योगी भवेद्यदि ॥
यजमानं च भोक्तृंश्च नौरिवाम्भसि तारयेत् ।
पितृगाथा तथैवात्र गीयते ब्रह्मवादिभिः ॥
या गीता पितृभिः पूर्वमैलस्यासीन्महीपतेः ।
कदा नः सन्ततावग्र्यः कस्यचिद् भविता सुतः ॥
यो योगिभुक्तशेषान्नो भुवि पिण्डान् प्रदास्यति । इत्यादि ॥,

मार्कण्डेयपुराण के उपर्युक्त श्लोकों और ब्रह्मपुराण के ऊपर उद्धृत श्लोकों में पद-वाक्य का साम्य भी स्पष्ट है, जिससे यह अनुमान किया जा सकता है कि मार्कण्डेय पुराणकार ने ब्रह्मपुराण के श्राद्धकल्प का अविकल अनुमोदन और अनुकरण किया है।

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के श्राद्धकल्प नामक ३२वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी अनुवाद समाप्त ॥



# त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः

मदालसोवाच—

प्रतिपद्धनलाभाय द्वितीया द्विपदप्रदा ।
वरार्थिनी तृतीया तु चतुर्थी शत्रुनाशिनी ॥१॥
श्रियं प्राप्नोति पञ्चम्यां षष्ठ्यां पूज्यो भवेन्नरः ।
गणाधिपत्यं सप्तम्यामष्टम्यां वृद्धिमुत्तमाम् ॥२॥
स्त्रियो नवम्यां प्राप्नोति दशम्यां पूर्णकामताम् ।
वेदांस्तथाप्नुयात् सर्वानेकादश्यां क्रियापरः ॥३॥
द्वादश्यां जयलाभञ्च प्राप्नोति पितृपूजकः ।
प्रजां मेधां पशुं वृद्धिं स्वातन्त्र्यं पुष्टिमुत्तमाम् ॥४॥
दीर्घमायुरथैश्वर्य्यं कुर्व्वाणस्तु त्रयोदशीम् ।
अवाप्नोति न सन्देहः श्राद्धं श्रद्धापरो नरः ॥५॥

---

**मदालसा ने कहा—**

प्रतिपदा में श्राद्ध करने का फल धन-प्राप्ति, द्वितीया में श्राद्ध करने का फल वंशजवृद्धि, तृतीया में श्राद्ध करने का फल अभीष्ट-सिद्धि तथा चतुर्थी में श्राद्ध करने का फल शत्रुनाश है ॥ १ ॥

पञ्चमी के दिन किए गए श्राद्ध से धन-सम्पत्ति, षष्ठी के दिन किये गए श्राद्ध से लौकिक प्रतिष्ठा, सप्तमी के दिन किये गये श्राद्ध से गणाधिप-पद और अष्टमी के दिन किये गये श्राद्ध से सभी प्रकार के अभ्युदय की प्राप्ति निश्चित है ॥ २ ॥

नवमी के दिन श्राद्ध से स्त्री-लाभ, दशमी के दिन के श्राद्ध से कामना पूरण तथा एकादशी के दिन के श्राद्ध से समस्त वेदज्ञान-वैभव सिद्ध हो जाते हैं ॥ ३ ॥

जो मनुष्य द्वादशी की तिथि में पितृकर्म करता है उसे विजय, सन्तति, बुद्धि, पशु-सम्पत्ति, समृद्धि, स्वतन्त्रता तथा सर्वोत्तम पुष्टि—ये सब अनायास उपलब्ध हो जाते हैं ॥ ४ ॥

त्रयोदशी के दिन जो मनुष्य श्रद्धाभक्तिपूर्वक श्राद्धकर्म करता है उसे लम्बी आयु तथा लौकिक ऐश्वर्य निःसंदिग्ध रूप से प्राप्त होते हैं ॥ ५ ॥

यथासम्भावितान्नेन श्राद्धसम्पत्समन्वितः ।
युवानः पितरो यस्य मृताः शस्त्रेण वा हताः ॥६॥

तेन कार्य्यं चतुर्दश्यां तेषां प्रीतिमभीप्सता ।
श्राद्धं कुर्वन्नमावास्यां यत्नेन पुरुषः शुचिः ॥७॥

सर्वान् कामानवाप्नोति स्वर्गञ्चानन्तमश्नुते ।
कृत्तिकासु पितॄनर्च्य स्वर्गमाप्नोति मानवः ॥८॥

अपत्यकामो रोहिण्यां सौम्ये चौजस्वितां लभेत् ।
शौर्य्यमार्द्रासु चाप्नोति क्षेत्रादि च पुनर्वसौ ॥९॥

पुष्टिं पुष्ये सदाभ्यर्च्य आश्लेषासु वरान् सुतान् ।
मघासु स्वजनश्रैष्ठ्यं सौभाग्यं फाल्गुनीषु च ॥१०॥

---

जिस मनुष्य के पितृगण युवावस्था में दिवंगत हो चुके हैं अथवा शस्त्र द्वारा मारे जा चुके हैं, उसके लिए यह आवश्यक है कि वह अपने पितृगण की संतृप्ति के लिए चतुर्दशी के दिन, जो कुछ भी अन्नादि उपलब्ध हो, उसके द्वारा, श्राद्ध की सम्पदा से सम्पन्न होकर, श्राद्ध करे। शुद्ध शरीर और शुद्ध मन से, प्रयत्नपूर्वक, अमावस्या के दिन भी श्राद्ध करना चाहिए ॥ ६-७ ॥

अमावस्या के दिन जो श्राद्ध करता है उसके सभी मनोरथ पूर्ण हो जाते हैं और वह अनन्त स्वर्ग-सुख का भोग करता है। कृतिका नक्षत्र में पितृकर्म करने वाले व्यक्ति को स्वर्गप्राप्ति होती है ॥ ८ ॥

जिसे सन्तान की कामना हो उसे रोहिणी नक्षत्र में श्राद्ध करना चाहिए। जिसे ओजस्वी बनाना हो उसे मृगशिरा नक्षत्र में श्राद्ध करना चाहिए। शौर्य की अभिलाषा रखने वाले को आर्द्रा नक्षत्र में और क्षेत्रादि की कामना करने वाले को पुनर्वसु नक्षत्र में श्राद्धकर्म करना चाहिए ॥ ९ ॥

पुष्य नक्षत्र में पितृगण के श्राद्ध से सर्वविध समृद्धि मिलती है; आश्लेषा में श्राद्ध करने से सुन्दर पुत्र के जन्म का सुख मिलता है; मघा नक्षत्र में श्राद्ध करने से स्वजन-समूह में प्रतिष्ठा प्राप्त होती है; फाल्गुनी में श्राद्ध करने से सौभाग्य वृद्धि होती है;

प्रदानशीलो भवति सापत्यश्चोत्तरासु च।
प्रयाति श्रेष्ठतां सत्यं हस्ते श्राद्धप्रदो नरः ॥११॥

रूपयुक्तश्च चित्रासु तथापत्यान्यवाप्नुयात्।
वाणिज्यलाभदा स्वातिर्विशाखा पुत्रकामदा ॥१२॥

कुर्वन्तश्चानुराधासु लभन्ते चक्रवर्तिताम्।
आधिपत्यञ्च ज्येष्ठासु मूले चारोग्यमुत्तमम् ॥१३॥

आषाढासु यशःप्राप्तिरुत्तरासु विशोकता।
श्रवणे च शुभान् लोकान् धनिष्ठासु धनं महत् ।१४।

वेदवित्त्वमभिजिति भिषक्सिद्धिन्तु वारुणे।
अजाविकं प्रौष्ठपदे विन्देद् गास्तु तथोत्तरे ॥१५॥

---

उत्तरा फाल्गुनी में श्राद्ध करने से पुत्र-प्राप्ति के साथ-साथ दानशीलता का पुण्य मिलता है और हस्त नक्षत्र में श्राद्ध करने से, निश्चित रूप से, श्राद्धकर्ता समाज में श्रेष्ठ गिना जाता है ॥ १०-११ ॥

चित्रानक्षत्र में श्राद्धकर्म करने से श्राद्धकर्ता सुन्दर-सुरूप बनता है और पुत्र-जन्म का आनन्द भोगता है। स्वातिनक्षत्र में श्राद्ध वाणिज्य-व्यवसाय में लाभप्रद होता है और विशाखा नक्षत्र में श्राद्ध पुत्रकामना की पूर्ति करता है ॥ १२ ॥

जो लोग अनुराधा नक्षत्र में श्राद्ध करते हैं वे चक्रवर्ती सम्राट् का पद पाते हैं; जो लोग ज्येष्ठा नक्षत्र में श्राद्ध करते हैं वे लोक में आधिपत्य पाते हैं और जो लोग मूल नक्षत्र में श्राद्ध करते हैं वे अत्युत्तम आरोग्य से लाभान्वित होते हैं ॥ १३ ॥

आषाढ़ा नक्षत्र में श्राद्ध से यशःप्राप्ति, उत्तराषाढा में श्राद्ध से शोकसन्तापहानि, श्रवणा में श्राद्ध से शुभलोक प्राप्ति तथा धनिष्ठा में श्राद्ध से प्रचुर धनसम्पत्ति होती है। अभिजित् नक्षत्र में किए गए श्राद्ध से वेदज्ञान, वारुणी में किये गये श्राद्ध से वैद्यक-विज्ञान, प्रौष्ठपद (भाद्र) में किये गये श्राद्ध से पशुधन तथा उत्तर प्रौष्ठपद (भाद्र) में

रेवतीषु तथा कुप्यमश्विनीषु तुरङ्गमान् ।
श्राद्धं कुर्वंस्तथाप्नोति भरणीष्वायुरुत्तमम् ।
तस्मात् काम्यानि कुर्व्वीत ऋक्षेष्वेतेषु तत्त्ववित् ।।१६।

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे काम्यश्राद्धफलकथनं नाम त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ॥

---

किये गये श्राद्ध से गोधन-प्राप्ति होती है। रेवती नक्षत्र में सम्पादित श्राद्ध से कुप्य-प्राप्ति होती है और भरणी में सम्पादित श्राद्ध से दीर्घ आयुष्य प्राप्ति होती है। इस लिए जो श्राद्ध के तत्त्वज्ञानी हैं उनके लिए यह आवश्यक है कि वे उपर्युक्त नक्षत्रों में ही काम्य श्राद्धकर्म का सम्पादन करें ॥ १४-१६ ॥



## पर्यालोचन—

(क) इस अध्याय में विविध तिथियों और विविध नक्षत्रों में काम्यश्राद्धकल्प और उससे प्राप्य विविध फलों का जो विशद वर्णन है उसका आधार ब्रह्मपुराण के निम्नोद्धृत श्लोक (२२०.१५-२२) है—

'प्रतिपद् धनलाभाय द्वितीया द्विपदप्रदा।
पुत्रार्थिनी तृतीया तु चतुर्थी शत्रुनाशिनी॥
श्रियं प्राप्नोति पञ्चम्यां षष्ठ्यां पूज्यो भवेन्नरः।
गणाधिपत्यं सप्तम्यामष्टम्यां बुद्धिमुत्तमाम्॥
स्त्रियो नवम्यां प्राप्नोति दशम्यां पूर्णकामताम्।
वेदांस्तथाप्नुयात् सर्वानेकादश्यां क्रियापरः॥
द्वादश्यां जयलाभं च प्राप्नोति पितृपूजकः।
प्रजावृद्धिं पशुं मेधां स्वातन्त्र्यं पुष्टिमुत्तमाम्॥
दीर्घायुरथवैश्वर्यं कुर्वाणस्तु त्रयोदशीम्।
अवाप्नोति न संदेहः श्राद्धं श्रद्धासमन्वियः॥
यथासंभविनान्नेन श्राद्धं श्रद्धासमन्वितः।
युवानः पितरो यस्य मृताः शस्त्रेण वा हताः॥
तेन कार्यं चतुर्दश्यां तेषां तृप्तिमभीप्सता।
श्राद्धं कुर्वन्नमावस्यां यत्नेन पुरुषः शुचिः॥
सर्वान् कामानवाप्नोति स्वर्गं चानन्तमश्नुते।,

ब्रह्मपुराण के उपर्युद्धृत श्लोकों और मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय के पहले से आठवें श्लोकों पर एक साथ दृष्टिपात करने से स्पष्ट प्रतीत होता है कि कुछ पद-परिवर्तन के साथ मार्कण्डेयपुराणकार ने ब्रह्मपुराण के ही श्लोकों को अपना लिया है। दोनों पुराणों में प्रतिपादित श्राद्धकल्प के विषय में ऐसे परस्पर संवाद से यह सहज अनुमान हो जाता है कि श्राद्धकल्प की प्राचीन पौराणिक परम्परा एक ही रही होगी। मार्कण्डेयपुराण की पद-वाक्य रचना में जहाँ-तहाँ जो भेद पाये जाते हैं वे वृत्तरचना के कारण हो सकते हैं, मतभद के कारण नहीं।

(ख) इसी प्रकार विविध नक्षत्रों में श्राद्धकर्म के विविध फलों का जो विधान मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय (श्लोक ८ उत्तरार्द्ध १६) में किया गया है वह भी ब्रह्मपुराण के नीचे लिखे श्लोकों (२२०-३३ उत्तरार्द्ध—४१) का अविकल अनुसरण सा प्रतीत होता है—

'कृत्तिकासु पितॄनर्च्य स्वर्गमाप्नोनि मानवः ।
अपत्यकामो रोहिण्यां सौम्ये तेजस्वितां लभेत् ।
शौर्यमार्द्रासु चाप्नोति क्षेत्राणि च पुनर्वसौ ॥

पुष्ये तु धनमक्षय्यमाश्लेषे चायुरुत्तमम् ।
मघासु च प्रजां पुष्टिं सौभाग्यं फाल्गुनीषु च ॥

प्रधानशीलो भवति सापत्यश्चोत्तरासु च ।
प्रयाति श्रेष्ठतां शास्त्रे हस्ते श्राद्धप्रदो नरः ॥

रूपं तेजश्च चित्रासु तथाऽपत्यमवाप्नुयात् ।
वाणिज्यलाभदा स्वाती विशाखा पुत्रकामदा ॥

कुर्वतां चानुराधासु ता दद्युश्चक्रवर्तिताम् ।
आधिपत्यं च ज्येष्ठासु मूले चारोग्यमुत्तमम् ॥

आषाढासु यशःप्राप्तिरुत्तरासु विशोकता ।
श्रवणेन शुभान् लोकान् धनिष्ठासु धनं महत् ॥

वेदवित्त्वमभिजिति भिषक्सिद्धिं च वारुणे ।
अजाविकं प्रौष्ठपद्यां विन्देद् गावस्तथोत्तरे ॥

रेवतीषु तथा कुप्यमश्विनीषु तुरङ्गमान् ।
श्राद्धं कुर्वंस्तथाप्नोति भरणीष्वायुरुत्तमम् ॥,

मार्कण्डेयपुराण ब्रह्मपुराण की अपेक्षा अर्वाचीन माना जाता है, इसलिए मार्कण्डेयपुराणकार द्वारा ब्रह्मपुराण का अनुसरण संगत प्रतीत होता है। क्या यह भी संभव है कि पुराण साहित्य वेदवाङ्मय की भाँति पहले एक समस्त शब्द राशि हो जिसे कालान्तर में वेदवाङ्मय की भाँति व्यस्त किया गया हो? वैदिक तथा पौराणिक विद्वानों के समक्ष यह समस्या अपना समाधान खोजती है। संभवतः कुछ समाधान किसी को सूझ पड़े। किन्तु अभी तक इस दिशा में कोई प्रयास नहीं दिखायी देता।

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के काम्यश्राद्ध-फल-कथन नामक ३३वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥



# चतुस्त्रिंशोऽध्यायः

मदालसोवाच—

एवं पुत्र ! गृहस्थेन देवताः पितरस्तथा ।
संपूज्या हव्यकव्याभ्यामन्नेनातिथिबान्धवाः ॥१॥

भूतानि भृत्याः सकलाः पशुपक्षिपिपीलिकाः ।
भिक्षवो याचमानाश्च ये चान्ये वसता गृहे ॥२॥

सदाचारवता तात ! साधुना गृहमेधिना ।
पापं भुङ्क्ते समुल्लङ्घ्य नित्यनैमित्तिकीः क्रियाः ॥३॥

अलर्क उवाच—

कथितं मे त्वया मातर्नित्यं नैमित्तिकञ्च यत् ।
नित्यनैमित्तिकञ्चैव त्रिविधं कर्म पौरुषम् ॥४॥

सदाचारमहं श्रोतुमिच्छामि कुलनन्दिनि ।
यत् कुर्वन् सुखमाप्नोति परत्रेह च मानवः ॥५॥

---

**मदालसा ने कहा—**

मेरे पुत्र ! सदाचार-पालन करने वाले, साधुस्वभाव, गृहमेधी गृहस्थ का यह कर्त्तव्य है कि वह देवताओं और पितरों की हव्य और कव्य के अर्पण से पूजा करे तथा अन्न द्वारा अतिथि, बन्धु-बान्धव, प्राणिवर्ग, भृत्यगण, पशु-पक्षी, चींटी प्रभृति जीव, भिक्षुक तथा याचक आदि की भी सेवा करे क्योंकि इन नित्य-नैमित्तिक धर्म-कर्मों के उल्लंघन करने से उसे पाप का भागी होना पड़ता है ॥ १-३ ॥

**अलर्क ने जिज्ञासा की—**

मां ! तुमने मुझे नित्य, नैमित्तिक तथा नित्य-नैमित्तिक—तीनों प्रकार के गृहस्थ धर्म-कर्म के विषय में बता दिया है ॥ ४ ॥

मेरी कुलनन्दिनी मां ! अब मैं तुमसे सदाचार के विषय में सुनना चाहता हूँ जिसके अनुपालन से इहलोक और परलोक—दोनों में मनुष्य को सुख मिलता है ॥ ५ ॥

मदालसोवाच—

गृहस्थेन सदा कार्य्यमाचारपरिपालनम् ।
न ह्याचारविहीनस्य सुखमत्र परत्र वा ।।६।

यज्ञदानतपांसीह पुरुषस्य न भूतये ।
भवन्ति यः सदाचारं समुल्लङ्घ्य प्रवर्त्तते ।।७।

दुराचारो हि पुरुषो नेहायुर्विन्दते महत् ।
कार्य्यो यत्नः सदाचारे आचारो हन्त्यलक्षणम् ।।८।

तस्य स्वरूपं वक्ष्यामि सदाचारस्य पुत्रक ।
तन्ममैकमनाः श्रुत्वा तथैव परिपालय ।।९।

त्रिवर्गसाधने यत्नः कर्त्तव्यो गृहमेधिना ।
तत्संसिद्धौ गृहस्थस्य सिद्धिरत्र परत्र च ।।१०।

पादेनार्थस्य पारत्र्यं कुर्य्यात् सञ्चयमात्मवान् ।
अर्द्धेन चात्मभरणन्नित्यनैमित्तिकान्वितम् ।।११।

---

मदालसा बोली—

गृहस्थ का यह धर्म है कि वह सदाचार का परिपालन करे क्योंकि गृहस्थ होकर जो सदाचार-रहित है उसे न तो इहलोक में सुख मिलता है और न उस लोक में। जो गृहमेधी पुरुष सदाचार का उलङ्घन करके धर्म-कर्म में प्रवृत्त होता है उसके द्वारा किए यज्ञ और दान और तप से उसका कल्याण नहीं होता। दुराचरण करने वाला मनुष्य जीवन में कभी दीर्घायु नहीं होता। इसलिए यह आवश्यक है कि लोग सदाचार-पालन में प्रयत्नशील रहें क्योंकि सदाचार समस्त अमङ्गल का नाश कर देता है ॥ ६-८ ॥

मेरे पुत्र ! अब मैं तुम्हें सदाचार का स्वरूप बता रही हूँ। उसे तुम एक मात्र मेरी ओर ध्यान देते सुनो और तदनुसार आचरण करो ॥ ९ ॥

गृहमेधी मनुष्य को धर्म, अर्थ और काम की सिद्धि के लिए प्रयत्न करते रहना चाहिए। धर्म-अर्थ और कामरूप त्रिवर्ग की सिद्धि होने पर गृहस्थ इस लोक में सिद्धि पाता है और उस लोक में भी सिद्धि पाता है ॥ १० ॥

गार्हस्थ्य-धर्म का अनुष्ठान करने वाले के लिये यह आवश्यक है कि वह अपने अर्जित धन के चतुर्थांश को भविष्य के लिए सञ्चित रखे और अर्द्धांश नित्य-नैमित्तिक धर्म-कर्म करते हुए सपरिवार अपने भरण-पोषण के उपयोग में लावे ॥ ११ ॥

पादश्चात्मार्थमायस्य मूलभूतं विवर्द्धयेत् ।
एवमाचरतः पुत्र ! अर्थः साफल्यमर्हति ॥१२॥

तद्वत् पापनिषेधार्थं धर्मः कार्य्यो विपश्चिता ।
परत्रार्थं तथैवान्यः काम्योऽत्रैव फलप्रदः ॥१३॥

प्रत्यवायभयात् काम्यस्तथान्यश्चाविरोधवान् ।
द्विधा कामोऽपि गदितस्त्रिवर्गस्याविरोधतः ॥१४॥

परम्परानुबन्धांश्च सर्वानेतान् विचिन्तयेत् ।
विपरीतानुबन्धांश्च धर्मादींस्तान् शृणुष्व मे ॥१५॥

धर्मो धर्मानुबन्धार्थो धर्मो नात्मार्थबाधकः ।
उभाभ्याञ्च द्विधा कामस्तेन तौ च द्विधा पुनः ॥१६॥

---

साथ ही साथ अपनी आय के अवशिष्ट चतुर्थांश को मूलधन के रूप में सुरक्षित रखे और प्रयत्नपूर्वक उसमें वृद्धि करे। ऐसा करने पर, मेरे पुत्र ! गृहस्थ का अर्थ-रूप पुरुषार्थ सफल होता है ॥ १२ ॥

इसी प्रकार पाप के निवारण के लिए बुद्धिमान् गृहमेधी को धर्म-रूप पुरुषार्थ में प्रवृत्त होना चाहिए और अर्थ तथा धर्म से भिन्न कामरूप पुरुषार्थ की सिद्धि की भी कामना करनी चाहिये जो कि इस लोक में फलदायक है और साथ ही साथ परलोक में भी फलदायक है ॥ १३ ॥

इस प्रकार पाप-प्रत्यवाय के भय से किये जाने वाले धर्मरूप पुरुषार्थ और धर्मा-विरुद्ध कामरूप पुरुषार्थ में परस्पर विरोध नहीं पड़ता क्योंकि काम-पुरुषार्थ भी दो प्रकार का है—पहला वह जो (ऐहलौकिक सुखदायक) शुद्ध 'काम', दूसरा वह जो (पारलौकिक सुखदायक) धर्माविरुद्ध 'काम' है। वस्तुतः बात यह है कि अर्थ-धर्म और कामरूप त्रिविध पुरुषार्थों में कोई पारस्परिक विरोध नहीं है। इसलिए सद्गृहस्थ को यही सोचना चाहिए कि अर्थ और धर्म और काम—तीनों परस्पर-संबद्ध एवं एक दूसरे के उपकारक हैं। अब, इन तीन पुरुषार्थों में परस्पर विपरीत प्रतीत होने वाले पुरुषार्थों का परस्पर अनुबन्ध अथवा सम्बन्ध कैसा है ? इसे सुनो, जैसा मैं बता रही हूँ। ऐसा धर्म जो अर्थरूप पुरुषार्थ से अनुबद्ध अथवा संबद्ध हो और ऐसा धर्म जो आत्मार्थप्राप्ति रूप पुरुषार्थ का साधक हो—इन दोनों प्रकार के धर्मों के अनुबन्ध से कामरूप पुरुषार्थ के भी दो भेद हो जाते हैं। इसी प्रकार धर्म और अर्थरूप पुरुषार्थ भी कामरूप पुरुषार्थ के अनुबन्ध अथवा सम्बन्ध से दो-दो प्रकार के हो जाते हैं ॥ १४-१६ ॥

ब्राह्मे मुहूर्त्ते बुध्येत धर्माथौं चापि चिन्तयेत् ।
समुत्थाय तथाचम्य प्राङ्मुखो नियतः शुचिः ॥१७॥

पूर्वां सन्ध्यां सनक्षत्रां पश्चिमां सदिवाकराम् ।
उपासीत यथान्यायं नैनां जह्यादनापदि ॥१८॥

असत्प्रलापमनृतं वाक्पारुष्यञ्च वर्जयेत् ।
असच्छास्त्रमसद्वादमसत्सेवाञ्च पुत्रक ! ॥१९॥

सायं प्रातस्तथा होमं कुर्वीत नियतात्मवान् ।
नोदयास्तमने बिम्बमुदीक्षेत विवस्वतः ॥२०॥

केशप्रसाधनादर्शदर्शनं दन्तधावनम् ।
पूर्वाह्ण एव कार्य्याणि देवतानाञ्च तर्पणम् ॥२१॥

ग्रामावसथतीर्थानां क्षेत्राणाञ्चैव वर्त्मनि ।
विण्मूत्रं नानुतिष्ठेत न कृष्टे न च गोव्रजे ॥२२॥

---

गृहस्थ को ब्राह्ममुहूर्त में जग जाना चाहिये और अपने धर्म तथा अर्थ के विषय में चिन्तन करना चाहिये। उठने के बाद (नित्यकर्म से निवृत्त हो) आचमन करना चाहिये तथा पूर्वाभिमुख बैठकर स्थिर चित्त एवं शुद्ध-पवित्र होकर उस समय तक प्रातःकालीन सन्ध्यावन्दन कर लेना चाहिये, जब तक आकाश में तारे टिमटिमा रहे हों। इसी प्रकार नियमित रूप से सायंकालीन संध्योपासन उस समय तक कर लेना चाहिये जब तक सूर्यास्त न हुआ हो। जब तक कोई रोगादि विपत्ति न आ जाय तब तक यह नियम छोड़ना नहीं चाहिये ॥ १७-१८ ॥

हे पुत्र ! दुष्टों के साथ आलाप-संलाप, असत्यभाषण, कठोर वचन, असच्छास्त्र, असत्-सिद्धान्त तथा दुष्ट-सेवन इन सबका सर्वथा वर्जन करना चाहिये ॥ १९ ॥

संयतचित्त होकर सायं और प्रातः अग्निहोत्र करना चाहिये और सूर्योदय तथा सूर्यास्त के समय सूर्य के बिम्ब की ओर नहीं देखना चाहिये ॥ २० ॥

बालों का संवारना, दर्पण में मुख देखना, दाँत साफ करना तथा देवताओं का तर्पण करना—इन सब कार्यों को पूर्वाह्ण में ही समाप्त कर लेना चाहिये ॥ २१ ॥

ग्राम, देवस्थान, तीर्थस्थान तथा क्षेत्रभूमि के मार्ग पर मल-मूत्र का त्याग नहीं करना चाहिये। साथ ही साथ हल से जोती भूमि पर और गोष्ठ में भी मल-मूत्र-त्याग वर्जित समझना चाहिये ॥ २२ ॥

नग्नां परस्त्रियं नेक्षेन्न पश्येदात्मनः सकृत् ।
उदक्या दर्शनं स्पर्शो वर्ज्यं सम्भाषणन्तथा ॥२३॥

नाप्सु मूत्रं पुरीषं वा मैथुनं वा समाचरेत् ।
नाधितिष्ठेच्छकृन्मूत्रकेशभस्मकपालिकाः ॥२४॥

तुषाङ्गरास्थिशीर्णानि रज्जुवस्त्रादिकानि च ।
नाधितिष्ठेत्तथा प्राज्ञः पथि चैवन्तथा भुवि ॥२५॥

पितृदेवमनुष्याणां भूतानाञ्च तथार्च्चनम् ।
कृत्वा विभवतः पश्चाद् गृहस्थो भोक्तुमर्हति ॥२६॥

प्राङ्मुखोदङ्मुखो वापि स्वाचान्तो वाग्यतः शुचिः ।
भुञ्जीतान्नञ्च तच्चित्तो ह्यन्तर्जानुः सदा नरः ॥२७॥

उपघातादृते दोषं नान्यस्योदीरयेद् बुधः ।
प्रत्यक्षलवणं वर्ज्यमन्नमत्युष्णमेव च ॥२८॥

---

नंगी परायी नारी को न देखना चाहिये और न अपनी विष्ठा पर दृष्टि डालनी चाहिये। रजस्वला नारी का दर्शन तथा स्पर्शन दोनों वर्जित है और उसके साथ आलाप-संलाप भी वर्जित है॥ २३॥

जल में मल-मूत्र-त्याग तथा मैथुन कभी न करे। साथ ही साथ ऐसे स्थान पर कभी न बैठे जहाँ विष्ठा, मूत्र, केश, भस्म और घड़े आदि के टुकड़े पड़े हों॥ २४॥

साथ ही साथ, बुद्धिमान् व्यक्ति को भूसे की आग, हड्डी, सड़ी-गली वस्तु, रस्सी तथा वस्त्रादि पर, चाहे वे रास्ते पर हों अथवा कहीं जमीन पर पड़े हों, न तो पैर रखना चाहिये और न आसन जमाना चाहिये॥ २५॥

गृहस्थ का यह धर्म है कि वह पितृयाग, देवयाग, अतिथियाग तथा बलिवैश्वदेव का, अपने वैभव के अनुरूप, अनुष्ठान करके ही भोजन करे॥ २६॥

गृहस्थ का यह भी कर्त्तव्य है कि वह पूर्वाभिमुख अथवा उत्तराभिमुख बैठकर, भली-भांति कुल्ला करके, बिना बोले, पद्मासन से बैठ, शुद्ध होकर ही सादा अन्न-भोजन करे और भोजन करते समय भोज्य वस्तु पर ही ध्यान रखे॥ २७॥

जब तक किसी दूसरे ने कोई उत्तेजक बात न कही हो या कोई हानिकारक काम न किया हो तब तक, बुद्धिमान् व्यक्ति को, उसकी निन्दा-भर्त्सना नहीं करनी चाहिये। भोजन में ऐसे पदार्थ को वर्जित समझना चाहिये जिसमें बहुत अधिक नमक पड़ा हो अथवा जो बहुत अधिक गर्म हो॥ २८॥

न गच्छन्न च तिष्ठन् वै विण्मूत्रोत्सर्गमात्मवान् ।
कुर्वीत नैव चाचामन् यत् किञ्चिदपि भक्षयेत् ।।२९।

उच्छिष्टो नालपेत् किञ्चित् स्वाध्यायञ्च विवर्जयेत् ।
गां ब्राह्मणं तथा चाग्निं स्वमूर्द्धानञ्च न स्पृशेत् ।।३०।

न च पश्येद्रविं नेन्दुं न नक्षत्राणि कामतः ।
भिन्नासनं तथा शय्यां भाजनञ्च विवर्जयेत् ।।३१।

गुरूणामासनं देयमभ्युत्थानादिसत्कृतम् ।
अनुकूलं तथालापमभिवादनपूर्वकम् ।।३२।

तथानुगमनं कुर्य्यात् प्रतिकूलं न संजयेत् ।
नैकवस्त्रश्च भुञ्जीत न कुर्य्याद्देवतार्चनम् ।।३३।

न वाहयेद् द्विजान्नाग्नौ मेहं कुर्वीत बुद्धिमान् ।
स्नायीत न नरो नग्नो न शयीत कदाचन ।।३४।

न पाणिभ्यामुभाभ्याञ्च कण्डूयेत शिरस्तथा ।
न चाभीक्ष्णं शिरःस्नानं कार्य्यं निष्कारणं नरैः ।।३५।

---

बुद्धिमान् व्यक्ति को, चलते हुये मल-मूत्र-त्याग नहीं करना चाहिये। साथ ही साथ आचमन करते समय कोई भी चीज नहीं खानी चाहिये ॥ २९ ॥

जूठे मुँह कोई वात नहीं करनी चाहिये, न वेद-मन्त्र पढ़ना चाहिये और न गौ-ब्राह्मण-अग्नि तथा अपने सिर का स्पर्श करना चाहिये ॥ ३० ॥

किसी भावावेश में आकर चन्द्र, सूर्य तथा नक्षत्रों पर दृष्टिपात नहीं करना चाहिये। फटे-चिटे आसन टूटी-फूटी खाट तथा फूटे-टूटे वर्तन—ये सब उपयोग में वर्ज्य हैं ॥ ३१ ॥

अपने से बड़ों को देखकर आसन से उठ जाना चाहिये और उन्हें नमस्कार-प्रणाम करके आसन पर वैठना चाहिये। प्रणाम करने के बाद ही उनके सम्मान के अनुरूप आलाप-संलाप करना चाहिये। जव वे जानें लगें तो कुछ दूर तक उनके पीछे-पीछे जाना चाहिये और उनकी मर्यादा के विरुद्ध मुँह से कोई बात नहीं निकालनी चाहिये। एक ही वस्त्र-धारण कर न तो भोजन करना चाहिये और न देवपूजन ॥ ३२-३३ ॥

बुद्धिमान् मनुष्य कहीं बैठी चिड़ियों को न उड़ावे, न आग में मूत्रत्याग करे, न नंगा स्नान करे और न नंगा शयन करे ॥ ३४ ॥

मनुष्य अपने दोनों हाथों से सिर कभी न खुजलावे और बिना कारणविशेष के, जब चाहे तब, सिर से पैर तक कभी स्नान भी न करे ॥ ३५ ॥

शिरःस्नातश्च तैलेन नाङ्गं किञ्चिदपि स्पृशेत् ।
अनध्यायेषु सर्वेषु स्वाध्यायञ्च विवर्जयेत् ।।३६।

ब्राह्मणानिलगोसूर्य्यान् न मेहेत कदाचन ।
उदङ्मुखो दिवा रात्रावुत्सर्गं दक्षिणामुखः ।।३७।

आबाधाषु यथाकामं कुर्य्यान्मूत्रपुरीषयोः ।
दुष्कृतं न गुरोर्ब्रूयात् क्रुद्धं चैनं प्रसादयेत् ।।३८।

परिवादं न शृणुयादन्येषामपि कुर्वताम् ।
पन्था देयो ब्राह्मणानां राज्ञो दुःखातुरस्य च ।।३९।

विद्याधिकस्य गुर्विण्या भारार्त्तस्य यवीयसः ।
मूकान्धबधिराणाञ्च मत्तस्योन्मत्तकस्य च ।।४०।

पुंश्चल्याः कृतवैरस्य बालस्य पतितस्य च ।
देवालयं चैत्यतरुं तथैव च चतुष्पथम् ।।४१।

---

यदि कोई मनुष्य सिर से पैर तक स्नान कर चुके तो वह किसी अंग में तेल न लगावे। साथ ही जितने भी अनध्याय के दिन हैं उनमें वेदाध्ययन को वर्जित समझे ।। ३६ ।।

ब्राह्मण, वायु, गौ और सूर्य के अभिमुख होकर किसी को भी मूत्रत्याग नहीं करना चाहिये। दिन में उत्तराभिमुख तथा रात में दक्षिणाभिमुख होकर ही मूत्रत्याग करना चाहिये ।। ३७ ।।

यदि कोई शारीरिक कष्ट हो तो अपनी इच्छा के अनुसार किसी ओर मुख कर मल-मूत्र का त्याग किया जा सकता है। अपने गुरु के किसी भी दुष्कर्म की चर्चा नहीं करनी चाहिये और यदि गुरु क्रुद्ध हो जाँय तो उन्हें प्रसन्न करने में प्रयत्नशील होना चाहिये। यदि दूसरे लोग गुरु की निन्दा कर रहे हों तो उनकी बातें सुनना अनुचित समझना चाहिये। यदि रास्ते पर चलते ब्राह्मण, राजा अथवा रोगी मिल जांय तो उनके लिये रास्ता छोड़ देना चाहिये ।। ३८-३९ ।।

इसी प्रकार अपने से अधिक विद्वान् व्यक्ति, गर्भवती नारी, भारवहन से पीडित भारवाहक, अपने से कम आयु के व्यक्ति, गूंगे-अंधे-बहरे, मदिरा पीकर चेतना शून्य, पागल, पुंश्चली स्त्री, शत्रु, बालक तथा पतित व्यक्ति के लिये भी रास्ता छोड़ देना चाहिये। बुद्धिमान् व्यक्ति का यह धर्म है कि वह देवालय, चैत्यवृक्ष, चौराहे, अपने से अधिक विद्वान्, गुरु तथा देवता इन सबकी प्रदक्षिणा करके अपना रास्ता

विद्याधिकं गुरुं देवं बुधः कुर्य्यात् प्रदक्षिणम् ।
उपानद्वस्त्रमाल्यादि धृतमन्यैर्न धारयेत् ॥४२।
उपवीतमलङ्कारं करकञ्चैव वर्जयेत् ।
चतुर्दश्यान्तथाष्टम्यां पञ्चदश्याञ्च पर्वसु ॥४३।
तैलाभ्यङ्गं तथा भोगं योषितश्च विवर्जयेत् ।
न क्षिप्तपादजङ्घश्च प्राज्ञस्तिष्ठेत् कदाचन ॥४४।
न चापि विक्षिपेत् पादौ पादं पादेन नाक्रमेत् ।
मर्माभिघातमाक्रोशं पैशुन्यञ्च विवर्जयेत् ॥४५।
दम्भाभिमानतीक्ष्णानि न कुर्वीत विचक्षणः ।
मूर्खोन्मत्तव्यसनिनो विरूपान्मायिनस्तथा ॥४६।
न्यूनाङ्गांश्चाधिकाङ्गांश्च नोपहासैर्विदूषयेत् ।
परस्य दण्डं नोद्यच्छेच्छिक्षार्थं पुत्रशिष्ययोः ॥४७।
तद्वन्नोपविशेत् प्राज्ञः पादेनाक्रम्य चासनम् ।
संयावं कृषरं मांसं नात्मार्थमुपसाधयेत् ॥४८।
सायं प्रातश्च भोक्तव्यं कृत्वा चातिथिपूजनम् ।
प्राङ्मुखोदङ्मुखो वापि वाग्यतो दन्तधावनम् ॥४९।

---

पकड़े। साथ ही साथ दूसरे के द्वारा उपयुक्त जूता, कपड़ा, माला आदि को अपने उपयोग में न लावे। इसी प्रकार दूसरे के उपयोग में आये यज्ञोपवीत, आभूषण तथा जलपात्र का अपने लिये उपयोग भी वर्जित समझे। चतुर्दशी, अष्टमी तथा पञ्चदशी की तिथियों में और पर्व-काल में तैलाभ्यङ्ग तथा स्त्री-प्रसंग दोनों वर्जित समझे। बुद्धिमान् व्यक्ति पैर और जांघ फैलाकर कभी न बैठे और न एक पैर पर दूसरा पैर चढ़ाकर बैठे। किसी के प्रति मर्मान्तिक वचन, आक्रोश तथा चुगलखोरी से अपने आप को सदा बचाते रहे ॥ ४०-४५ ॥

मनुष्य की बुद्धिमत्ता इसी में है कि वह दम्भ, अभिमान तथा कटुवचन का परित्याग करे। साथ ही साथ किसी मूर्ख, उन्मत्त, दुःखी, कुरूप, मायावी, न्यूनाङ्ग तथा अधिकाङ्ग व्यक्ति की हँसी न उड़ावे। अपने पुत्र और शिष्य पर, उन्हें शिक्षा देने के लिये किसी दूसरे व्यक्ति का डंडा न उठावे ॥ ४६-४७ ॥

इसी भांति बुद्धिमान् व्यक्ति को अपने पैरों से आसन खींचकर उस पर नहीं बैठना चाहिये। अपने ही उपभोग के निमित्त संयाव, कृसर (खिचड़ी) तथा मांस का पाक नहीं करना चाहिये। प्रातःकाल हो अथवा सायंकाल हो, घर पर आये अतिथि

कुर्वीत सततं वत्स ! वर्जयेद्वर्ज्यवीरुधः ।
नोदक्शिराः स्वपेज्जातु न च प्रत्यक्शिरा नरः ॥५०।

शिरस्यगस्त्यमास्थाय शयीताथ पुरन्दरम् ।
न तु गन्धवतीष्वप्सु स्नायीत न तथा निशि ॥५१।

उपरागे परं स्नानमृते दिनमुदाहृतम् ।
अपमृज्यान्न चास्नातो गात्राण्यम्बरपाणिभिः ॥५२।

न चापि धूनयेत् केशान् वाससी न च धूनयेत् ।
नानुलेपनमादद्यादस्नातः कर्हिचिद् बुधः ॥५३।

न चापि रक्तवासाः स्याच्चित्रासितधरोऽपि वा ।
न च कुर्य्याद्विपर्य्यासं वाससोर्नापि भूषणे ॥५४।

वर्ज्यञ्च विदशं वस्त्रमत्यन्तोपहतञ्च यत् ।
केशकीटावपन्नञ्च क्षुण्णं श्वभिरवेक्षितम् ॥५५।

---

का भोजनादि द्वारा सत्कार करने के बाद ही स्वयं भोजन करना चाहिये। मेरे पुत्र ! पूर्वाभिमुख अथवा उत्तराभिमुख होकर, विना बातचीत में लगे, दन्तधावन करना चाहिये। दन्तधावन में जो वर्जित वृक्ष-वनस्पति हैं उनका वर्जन करना चाहिये। उत्तर की ओर और पश्चिम की ओर सिर कर कभी-भी सोना नहीं चाहिये ॥ ४८-५० ॥

सोने के लिए सिर को उत्तर-पूर्व दिशा अथवा पूर्व दिशा की ओर रखना उचित है। ऐसे पानी में जिसमें दुर्गन्ध आ रही हो स्नान नहीं करना चाहिये। रात में भी स्नान करना वर्जित समझना चाहिये ॥ ५१ ॥

चन्द्र-ग्रहण के समय रात में भले ही स्नान कर ले। बिना स्नान किये हुये अपने अङ्गों को कपड़े अथवा हाथ से रगड़ना भी वर्ज्य है ॥ ५२ ॥

अपने केशों को हाथों से फटकारना मना है और हाथों से कपड़ों का भी फटकारना मना है। बुद्धिमान् व्यक्ति को बिना स्नान किये चन्दन-कस्तूरी आदि का अङ्गराग लगाना भी मना है ॥ ५३ ॥

लाल वस्त्र नहीं पहनना चाहिये और न रंग-विरंगा अथवा काला वस्त्र पहनना चाहिये। साथ ही साथ वस्त्रों और आभूषणों के धारण करने में उलट-फेर भी नहीं करना चाहिये ॥ ५४ ॥

मेरे बच्चे ! ऐसा अधरीय अथवा उत्तरीय वस्त्र नहीं पहनना चाहिये जिसमें किनारा न हो और जो बहुत जीर्ण-शीर्ण हो गया हो। मांस-भक्षण में भी ऐसे मांस का भोजन नहीं करना चाहिये जिसे बिल्ली-चूहे आदि ने चाट लिया हो, जो बहुत समय

अवलीढावपन्नञ्च सारोद्धरणदूषितम् ।
पृष्ठमांसं वृथामांसं वर्ज्यमांसञ्च पुत्रक ! ॥५६।

न भक्षयीत सततं प्रत्यक्षलवणानि च ।
वर्ज्यं चिरोषितं पुत्र ! भक्तं पर्युषितञ्च यत् ॥५७।

पिष्टशाकेक्षुपयसां विकारान्नृपनन्दन ! ॥
तथा मांसविकारांश्च ते च वर्ज्याश्चिरोषिताः ॥५८।

उदयास्तमने भानोः शयनञ्च विवर्जयेत् ।
नास्नातो नैव संविष्टो न चैवान्यमना नरः ॥५९॥

न चैव शयने नोर्व्यामुपविष्टो न शब्दवत् ।
न चैकवस्त्रो न वदन् प्रेक्षतामप्रदाय च ॥६०।

भुञ्जीत पुरुषः स्नातः सायं प्रातर्यथाविधि ।
परदारा न गन्तव्याः पुरुषेण विपश्चिता ॥६१।

---

तक न पकाने के कारण स्वादरहित हो गया हो, जिसका सारतत्त्व निकाल दिया गया हो, जो पीठ का मांस हो, जो पितृगण आदि को समर्पित करने योग्य न हो और जो वर्जित मांस की श्रेणी में आता हो ॥ ५५-५६ ॥

ऐसे शाकादि का भी भोजन नहीं करना चाहिये जिसमें नमक दिखायी दे रहा हो और ऐसा भात भी नहीं खाना चाहिये जो बहुत देर का बना हो अथवा बासी हो गया हो ॥ ५७ ॥

इसी भाँति पीसे चावल-दाल आदि, साग, ईख तथा दूध के बने और मांस के बने पदार्थ, जो बहुत देर से बने रखे हों, भोजन के लिये वर्जित मानना चाहिये ॥ ५८ ॥

सूर्य के उदय और अस्त होने की वेला में निद्रा वर्जित समझनी चाहिये । बिना स्नान किये, सोये-सोये, अन्यमनस्कता के साथ पलंग पर बैठ कर, बिना आसन बिछाये जमीन पर बैठे-बैठे, बोल-चाल करते, एक ही वस्त्र-धारण किये, किसी से कोई बात करते और भोज्य पदार्थ को देखने वाले व्यक्ति को बिना दिये भोजन नहीं करना चाहिये । गृहस्थ का यह धर्म है कि वह प्रातः तथा सायंकाल स्नान करके यथानियम भोजन करे । बुद्धिमान् गृहस्थ के लिये परस्त्री-गमन सर्वथा निषिद्ध है क्योंकि परनारी-संभोग इष्टापूर्त के पुण्य तथा आयु-दोनों के नाश का कारण है । वस्तुतः लोक-जीवन

इष्टापूर्त्तायुषां हन्त्री परदारगतिर्नृणाम् ।
न हीदृशमनायुष्यं लोके किञ्चन विद्यते ।।६२।

यादृशं पुरुषस्येह परदाराभिमर्षणम् ।
देवार्चनाग्निकार्य्याण तथा गुर्वभिवादनम् ।।६३।

कुर्वीत सम्यगाचम्य तद्वदन्नभुजिक्रियाम् ।
अफेनाभिरगन्धाभिरद्भिरच्छाभिरादरात् ।।६४।

आचामेत् पुत्र ! पुण्याभिः प्राङ्मुखोदङ्मुखोऽपि वा ।
अन्तर्जलादावसथाद्वल्मीकान्मूषिकस्थलात् ।।६५।

कृतशौचावशिष्टाश्च वर्जयेत् पञ्च वै मृदः ।
प्रक्षाल्य हस्तौ पादौ च समभ्युक्ष्य समाहितः ।।६६।

अन्तर्जानुस्तथाऽऽचामेत् त्रिश्चतुर्वा पिबेदपः ।
परिमृज्य द्विरास्यान्तं खानि मूर्द्धानमेव च ।।६७।

सम्यगाचम्य तोयेन क्रियां कुर्वीत वै शुचिः ।
देवतानामृषीणाञ्च पितॄणाञ्चैव यत्नतः ।।६८।

---

में मनुष्य के लिये पर-स्त्रीगमन जैसा आयु का क्षयकारक और कोई दुष्कर्म नहीं। देवार्चन, अग्निहोत्र और गुरुजनाभिवादन ये कर्त्तव्यकर्म अच्छी तरह आचमन करने के बाद करने योग्य हैं। इसी प्रकार अन्न-भोजन भी सम्यग्रूप से आचमन करने के बाद ही करना चाहिये। आचमन करने के लिये पूर्वाभिमुख अथवा उत्तराभिमुख बैठना चाहिये और आचमन के लिये जो जल प्रयोग में लाना चाहिये वह ऐसा हो जिसमें फेन न उतराता हो, जिससे गन्ध न आती हो, जो स्वच्छ हो और जो पवित्र जलाशयों का हो। हाथ-पैर के प्रक्षालन के लिये पाँच प्रकार की मिट्टी का प्रयोग न करना चाहिये जैसे कि ऐसी मिट्टी का प्रयोग जो जलाशय के भीतर से निकाली गयी हो, देवस्थान से खोदी गयी हो, दीमक की वामी से उठाई गयी हो, चूहों के बिल-स्थान से ली गयी हो और मलमूत्र त्याग के स्थान पर पड़ी हो। हाथ-पैर धोकर, मस्तक आदि पर जल छिड़क कर, समाहित चित्त होकर और घुटनों के बीच में हाथ रखकर आचमन करने के बाद तीन या चार घूंट पानी पीना चाहिये। उसके बाद दो बार जल से मुख तथा आँख-कान-मस्तक आदि धोकर अच्छी तरह आचमन करना चाहिये और सदा शुद्ध होकर प्रयत्नपूर्वक समाहित चित्त से देवार्चन, ऋषिपूजन तथा पितृतर्पण करना चाहिये। छींक आने पर, थूक फेंकने पर और कपड़े पहनने के बाद

समाहितमना भूत्वा कुर्वीत सततं नरः ।
क्षुत्त्वा निष्ठीव्य वासश्च परिधायाचमेद् बुधः ।।६९।

क्षुतेऽवलीढे वान्ते च तथा निष्ठीवनादिषु ।
कुर्य्यादाचमनं स्पर्शं गोपृष्ठस्यार्कदर्शनम् ।।७०।

कुर्वीतालम्बनं चापि दक्षिणश्रवणस्य वै ।
यथाविभवतो ह्येतत् पूर्वाभावे ततः परम् ।।७१।

अविद्यमाने पूर्वोक्ते उत्तरप्राप्तिरिष्यते ।
न कुर्य्याद् दन्तसङ्घर्षं नात्मनो देहताडनम् ।।७२।

स्वप्नाध्ययनभोज्यानि सन्ध्ययोश्च विवर्जयेत् ।
सन्ध्यायां मैथुनञ्चापि तथा प्रस्थानमेव च ।।७३।

पूर्वाह्णे तात ! देवानां मनुष्याणाञ्च मध्यमे ।
भक्त्या तथापराह्णे च कुर्व्वीत पितृपूजनम् ।।७४।

शिरःस्नातश्च कुर्वीत दैवं पैत्र्यमथापि वा ।
प्राङ्मुखोदङ्मुखो वापि श्मश्रुकर्म च कारयेत् ।।७५।

---

आचमन करना बुद्धिमान् व्यक्ति के लिये उचित है। छींक आने, शहद आदि चाटने, वमन करने और थूकने के बाद जल से मुख-प्रक्षालन करना चाहिये और यथासंभव गौ की पीठ का स्पर्श करना चाहिये अथवा सूर्य-दर्शन करना चाहिए अथवा अपना दाहिना कान पकड़ लेना चाहिए। गोपृष्ठ-स्पर्श आदि की संभावना न होने पर दाहिने कान का पकड़ना तो आवश्यक ही समझना चाहिये। गोपृष्ठ प्रभृति के अभाव में ही दाहिने कान के पकड़ने का काम उचित है। दाँतों को कटकटाना और हाथों से अपनी देह पीटना— दोनों काम अनुचित हैं ॥ ५९-७२ ॥

दोनों सन्धिकाल में निद्रा, अध्ययन तथा भोजन वर्जनीय हैं। सायंकाल में स्त्री-संभोग वर्जित है तथा कहीं यात्रा के लिये प्रस्थान भी वर्जित है ॥७३॥

मेरे पुत्र ! पूर्वाह्ण में देवपूजन, मध्याह्न में अतिथि-पूजन तथा अपराह्ण में पितृतर्पण—इन तीनों को गृहस्थ के धर्म समझो ॥ ७४ ॥

देवपूजन-कार्य तथा पितृतर्पण-कार्य—इन दोनों को सिर से पैर तक स्नान करके ही करना चाहिये। श्मश्रुकर्म (हजामत) के लिये या तो पूर्व दिशा की ओर मुख करके बैठना चाहिये अथवा उत्तर दिशा की ओर मुख करके ॥ ७५ ॥

व्यङ्गिनीं वर्जयेत् कन्यां कुलजामपि रोगिणीम् ।
विकृतां पिङ्गलाञ्चैव वाचाटां सर्वदूषिताम् ॥७६।

अव्यङ्गीं सौम्यनासाञ्च सर्वलक्षणलक्षिताम् ।
तादृशीमुद्वहेत् कन्यां श्रेयःकामो नरः सदा ॥७७।

उद्वहेत् पितृमात्रोश्च सप्तमीं पञ्चमीन्तथा ।
रक्षेद्दारान् त्यजेदीर्ष्यां दिवा च स्वप्नमैथुने ॥७८।

परोपतापकं कर्म जन्तुपीडाञ्च वर्ज्जयेत् ।
उदक्या सर्ववर्णानां वर्ज्या रात्रिचतुष्टयम् ॥७९।

स्त्रीजन्मपरिहारार्थं पञ्चमीमपि वर्जयेत् ।
ततः षष्ठयां व्रजेद्रात्र्यां श्रेष्ठा युग्मासु पुत्रक ॥८०।

युग्मासु पुत्रा जायन्ते स्त्रियोऽयुग्मासु रात्रिषु ।
तस्माद्युग्मासु पुत्रार्थी संविशेत सदा नरः ॥८१।

---

अपना कल्याण चाहने वाले मनुष्य को ऐसी कन्या से विवाह नहीं करना चाहिये जो अङ्गहीन हो, कुलीन होने पर भी रुग्ण हो, विकृत आकार वाली हो, पीली आँख वाली हो, बहुत बकझक करने वाली हो और अन्य पुरुषों से समागम के कारण अपवित्र हो चुकी हो। उसको तो ऐसी कन्या को अपना सहधर्मचारिणी बनाना चाहिये जो सर्वाङ्ग सुन्दर हो, जिसकी नासिका मनोहर लगे और जो सभी माङ्गलिक लक्षणों से लक्षित हो ॥ ७६-७७ ॥

अपने माता-पिता से सातवीं अथवा पाँचवीं पीढ़ी में जन्मी कन्या से विवाह करना उचित है। अपनी धर्मपत्नी की सर्वदा तथा सर्वथा रक्षा करनी चाहिये। किसी के प्रति ईर्ष्या का भाव नहीं रखना चाहिए तथा दिन के समय निद्रा और मैथुन दोनों से दूर रहना चाहिए ॥ ७८ ॥

इन दो प्रकार के कार्यों को वर्जनीय मानना चाहिए—१. ऐसा कार्य जिससे दूसरे को दुःख हो और २. ऐसा कार्य जिससे जीव-जन्तु का पीडन हो। साथ ही साथ गृहस्थ आश्रम में प्रविष्ट सभी वर्णों के लोगों को रजस्वला के साथ, चार रात्रियों तक सहवास वर्जित समझना चाहिए ॥ ७९ ॥

यदि कन्या की उत्पत्ति की इच्छा न हो तो पत्नी के रजोदर्शन की पाँचवीं रात में भी मैथुन-कर्म न करना चाहिए। इसलिए धर्मपत्नी के रजोदर्शन की छठी रात में पुत्र-जन्म की दृष्टि से उसके साथ सहवास उचित है क्योंकि पत्नी के साथ मैथुन-धर्म के अनुष्ठान के लिए युग्म रात्रियाँ ही श्रेष्ठ हैं। युग्म रात्रियों में मैथुन से पुत्र की उत्पत्ति होती है और अयुग्म रात्रियों में मैथुन से पुत्री की उत्पत्ति। इसलिए

विधर्मिणोऽह्नि पूर्वाख्ये सन्ध्याकाले च षण्डकाः ।
क्षुरकर्मणि वान्ते च स्त्रीसम्भोगे च पुत्रक ॥८२॥
स्नायीत चेलवान् प्राज्ञः कटभूमिमुपेत्य च ।
देववेदद्विजातीनां साधुसत्यमहात्मनाम् ॥८३॥
गुरोः पतिव्रतानाञ्च तथा यज्वितपस्विनाम् ।
परिवादं न कुर्वीत परिहासञ्च पुत्रक ॥८४॥
कुर्वतामविनीतानां न श्रोतव्यं कथञ्चन ।
नोत्कृष्टशय्यासनयोर्न्नापकृष्टस्य चारुहेत् ॥८५॥
न चामङ्गल्यवेशः स्यान्न चामङ्गल्यवाग्भवेत् ।
धवलाम्बरसंवीतः सितपुष्पविभूषितः ॥८६॥
नोद्धतोन्मत्तमूढैश्च नाविनीतैश्च पण्डितः ।
गच्छेन्मैत्रीं न चाशीलैर्न च चौर्य्यादिदूषितैः ॥८७॥
न चातिव्ययशीलैश्च न लुब्धैर्नापि वैरिभिः ।
न बन्धकीभिर्न न्यूनैर्बन्धकीपतिभिस्तथा ॥८८॥

---

पुत्र-कामना करने वाले गृहस्थ के लिए युग्म रात्रियों में ही मैथुन-कर्म का विधान है। (साथ ही साथ पूर्वाह्ण और सन्ध्याकाल में भी मैथुन कर्म वर्जित है क्योंकि) पूर्वाह्ण में मैथुन करने से यदि पुत्र हुआ तो वह विधर्मी होता है और सायंकाल में मैथुन से यदि पुत्र होता है तो वह नपुंसक होता है ॥ ८०-८१, ८२ (प्रथम पंक्ति) ॥

मेरे प्रिय पुत्र ! बुद्धिमान् गृहस्थ का यह धर्म है कि वह क्षौरकर्म के बाद, वमन करने के बाद, स्त्री-संभोग के बाद तथा श्मशान-भूमि में पहुँच कर वस्त्र-सहित स्नान करे। देव, वेद, द्विजगण, साधुसन्त, सत्यवादी, महात्मा, गुरुजन, पतिव्रता नारी, याज्ञिक तथा तपोनिष्ठ—इन सबकी न तो गृहस्थ निन्दा करे और न हंसी उड़ावे। साथ ही साथ, यदि कोई दुष्ट व्यक्ति इनकी निन्दा करता है या हंसी उड़ाता है तो उसकी बात न सुने। अपने से विद्या तथा आयु आदि में बड़े लोगों की शय्या अथवा उनके आसन पर बैठना भी गृहस्थ के लिए मना है। इसी प्रकार अपने से छोटे व्यक्ति के शयन और आसन पर बैठना भी वर्जित है। गृहस्थ को कभी-भी अमाङ्गलिक वेश-भूषा नहीं धारण करना चाहिए और न अमाङ्गलिक वचन बोलना चाहिए। उसे धवलवस्त्र धारण करना चाहिए और धवलवर्ण के पुष्प अथवा माल्य से अपने शरीर को विभूषित करना चाहिए ॥ ८२ उत्तरार्द्ध—८६ ॥

बुद्धिशाली गृहस्थाश्रमी को उद्धत, उन्मत्त, मूढ, उद्दण्ड, शीलरहित, चोरी आदि पापकर्मों से दूषित, अतिव्ययी, लोभी, वैरी, पुंश्चली, नीच, पुंश्चली-पति, अतिबली,

साद्धं न बलिभिः कुर्यान्न च न्यूनैर्न निन्दितैः ।
न सर्वशङ्किभिर्नित्यं न च दैवपरैर्नरैः ॥८९॥
कुर्व्वीत साधुभिर्मैत्रीं सदाचारावलम्बिभिः ।
प्राज्ञैरपिशुनैः शक्तैः कर्मण्युद्योगभागिभिः ॥९०॥
सुहृद्दीक्षितभूपालस्नातकश्वशुरैः सह ।
ऋत्विगादीन् षडर्घार्हानर्चयेच्च गृहागतान् ॥९१॥
यथाविभवतः पुत्र ! द्विजान् संवत्सरोषितान् ।
अर्चयेन्मधुपर्केण यथाकालमतन्द्रितः ॥९२॥
तिष्ठेच्च शासने तेषां श्रेयस्कामो द्विजोत्तमः ।
न च तान् विवदेद्धीमानाक्रुष्टश्चापि तैः सदा ॥९३॥
सम्यग्गृहार्चनं कृत्वा यथास्थानमनुक्रमात् ।
संपूजयेत्ततो वह्निं दद्याच्चैवाहुतीः क्रमात् ॥९४॥
प्रथमां ब्रह्मणे दद्यात् प्रजानांपतये ततः ।
तृतीयाञ्चैव गुह्येभ्यः कश्यपाय तथापराम् ॥९५॥
ततोऽनुमतये दत्त्वा दद्याद् गृहबलिन्ततः ।
पूर्व्वाख्यातं मया यत्ते नित्यकर्म्मक्रियाविधौ ॥९६॥

---

निर्बल, निन्दित, सर्वत्र शंकालु तथा भाग्य पर निर्भर—ऐसे लोगों के साथ कभी मित्रता नहीं करनी चाहिए ॥ ८७-८९ ॥

उसे ऐसे लोगों के साथ मित्रता करनी चाहिए जो साधु-स्वभाव के हों, सदाचार-परायण हों, बुद्धिमान् हों, पिशुन (चुगलखोर) न हों, शक्तिशाली हों और कर्म करने में उद्यमी हों। गृहस्थ का यह कर्त्तव्य है कि वह अपने घर पर आये मित्र, दीक्षित, राजा, स्नातक, श्वसुर तथा ऋत्विक्—इन ६ लोगों की, जो पूजा के योग्य हैं, यथोचित पूजा करे। साथ ही साथ, अपने वैभव के अनुसार उचित समय पर, सावधानी के साथ, मधुपर्क द्वारा ऐसे द्विजगण का पूजन करना चाहिए जो संवत्सरोषित हों अर्थात् प्रतिवर्ष उसके गृह पर एक बार आते हों ॥ ९०-९२ ॥

जो भी द्विजन्मा गृहस्थ अपना कल्याण चाहता हो उसे ऐसे ही लोगों के अनुशासन में रहना चाहिए। उसकी बुद्धिमत्ता इसी में है कि वह ऐसे लोगों से वाद-विवाद न करे और यदि कदाचित् ऐसे लोग कटुवचन बोल भी दें तो उसका प्रतिवाद न करे ॥ ९३ ॥

भली-भाँति गृहार्चन करके, यथास्थान, सर्वप्रथम, अग्नि का पूजन करना और तदुपरान्त क्रमशः आहुति प्रदान करना गृहस्थ-धर्म है ॥ ९४ ॥

पहली आहुति ब्रह्मा के लिये, दूसरी आहुति प्रजापति के लिए, तीसरी आहुति गुह्यकगण के लिये, चौथी आहुति कश्यप के लिए तथा पांचवी आहुति अनुमति के लिए—यह आहुति प्रदान का क्रम है। इन आहुतियों के बाद गृहबलि देनी चाहिए।

वैश्वदेवन्ततः कुर्य्याद्बलयस्तत्र मे शृणु ।
यथास्थानविभागन्तु देवानुद्दिश्य वै पृथक् ॥९७।
पर्जन्याय धरित्रीणां दद्याच्च माणके त्रयम् ।
वायवे च प्रतिदिशं दिग्भ्यः प्राच्यादितः क्रमात् ॥९८।
ब्रह्मणे चान्तरीक्षाय सूर्य्याय च यथाक्रमम् ।
विश्वेभ्यश्चैव देवेभ्यो विश्वभूतेभ्य एव च ॥९९।
उषसे भूतपतये दद्याच्चोत्तरतस्ततः ।
स्वधा नम इतीत्युक्त्वा पितृभ्यश्चापि दक्षिणे ॥१००।
कृत्वापसव्यं वायव्यां यक्ष्मैतत्तेति भाजनात् ।
अन्नावशेषमिच्छन् वै तोयं दद्याद्यथाविधि ॥१०१।
ततोऽन्नाग्रं समुद्धृत्य हन्तकारोपकल्पनम् ।
यथाविधि यथान्यायं ब्राह्मणायोपपादयेत् ॥१०२।
कुर्य्यात् कर्माणि तीर्थेन स्वेन स्वेन यथाविधि ।
देवादीनान्तथा कुर्य्याद् ब्राह्मेणाचमनक्रियाम् ॥१०३।

---

तदनन्तर, नित्यकर्म की क्रियाविधि के प्रसङ्ग में मैंने तुमसे जो कहा है उसके अनुसार वैश्वदेव बलि प्रदान करना चाहिये। बलिवैश्वदेव याग में विविध देवों के निमित्त निर्धारित स्थानों पर पृथक्-पृथक् जो बलि-प्रदान किया जाता है उसके विषय में मैं जो बता रही हूँ उसे सुनो। जहां माणक (स्वस्तिक प्रभृति अल्पना) बनाया गया हो वहां पर्जन्य के लिए और भूमि के लिए बलित्रय प्रदान करना चाहिए और प्रत्येक दिशा में वायु के लिए तथा पूर्व दिशा से प्रारम्भ कर दसों दिशाओं में दिग्देवियों के लिए भी बलि देनी चाहिए। तदनन्तर क्रम से ब्रह्मा, अन्तरिक्ष, सूर्य, विश्वेदेव, समस्त भूत, उषा तथा भूतपति के निमित्त उत्तर दिशा की ओर 'स्वधा नमः' के उच्चारण के साथ बलि प्रदान विहित है। पितृगण को जो बलि-प्रदान किया जाय वह दक्षिण दिशा की ओर किया जाय ॥ ९५-१०० ॥

उसके बाद, प्राचीनावीती होकर, पूर्वोत्तर दिग्भाग की ओर 'यक्ष्मैतत्ते' इत्यादि मन्त्रोच्चारपूर्वक, इच्छानुसार, पात्र में अवशिष्ट अन्न तथा जल को यथानियम बलिरूप में देना आवश्यक है ॥ १०१ ॥

तदुपरान्त पात्र से अग्रासन निकाल कर 'हन्तकार' के उच्चारण के साथ यथानियम तथा यथाविधि ब्राह्मण के निमित्त बलि प्रदान करना चाहिये ॥ १०२ ॥

बलि प्रदान के ये कर्म भिन्न-भिन्न देवों के निमित्त जो तीर्थ हैं उनके द्वारा करना चाहिये जैसे कि ब्राह्मतीर्थ से देवकर्म में आचमन की क्रिया का संपादन विहित है। दाहिने हाथ के अंगूठे के ऊपर की रेखा का जो स्थान है वह ब्राह्मतीर्थ कहा

अङ्गुष्ठोत्तरतो रेखा पाणेर्या दक्षिणस्य तु ।
एतद् ब्राह्ममिति ख्यातं तीर्थमाचमनाय वै ॥१०४॥
तर्जन्यङ्गुष्ठयोरन्तः पैत्र्यं तीर्थमुदाहृतम् ।
पितॄणां तेन तोयादि दद्यान्नान्दीमुखादृते ॥१०५॥
अङ्गुल्यग्रे तथा दैवं तेन दिव्यक्रियाविधिः ।
तीर्थं कनिष्ठिकामूले कायं तेन प्रजापतेः ॥१०६॥
एवमेभिः सदा तीर्थैर्देवानां पितृभिः सह ।
सदा कार्य्याणि कुर्वीत नान्यतीर्थेन कर्हिचित् ॥१०७॥
ब्राह्मेणाचमनं शस्तं पित्र्यं पैत्र्येण सर्वदा ।
देवतीर्थेन देवानां प्राजापत्यं निजेन च ॥१०८॥
नान्दीमुखानां कुर्वीत प्राज्ञः पिण्डोदकक्रियाम् ।
प्राजापत्येन तीर्थेन यच्च किञ्चित् प्रजापतेः ॥१०९॥
युगपज्जलमग्निञ्च बिभृयान्न विचक्षणः ।
गुरुदेवान् प्रति तथा न च पादौ प्रसारयेत् ॥११०॥
नाचक्षीत धयन्तीं गां जलं नाञ्जलिना पिबेत् ।
शौचकालेषु सर्वेषु गुरुष्वल्पेषु वा पुनः ॥१११॥

---

जाता है और यह तीर्थ आचमन के लिये प्रशस्त माना गया है। तर्जनी तथा अंगुष्ठ के बीच की रेखा का स्थान पैत्र्यतीर्थ कहा गया है इस तीर्थ से 'नान्दीमुख' नामक पितृगण को छोड़कर अन्य पितृगणों के निमित्त जलदान करना चाहिये। अंगुलियों के अग्रभाग में दैवतीर्थ माना जाता है इस तीर्थ से देवकर्म का संपादन करना उचित है। कनिष्ठिका अंगुली के मूल में जो कायतीर्थ है उसके द्वारा प्रजापति के निमित्त कर्म का विधान है। इस प्रकार, सदा, इन्हीं उपर्युक्त तीर्थों से देवकार्य तथा पितृकार्य का संपादन करना चाहिये। एक देवकार्य के लिये निर्धारित जो तीर्थ है उससे अन्य देवकार्य का अनुष्ठान निषिद्ध समझना चाहिये॥ १०३-१०७॥

आचमन की क्रिया के लिये ब्राह्मतीर्थ सदा प्रशस्त माना गया है और पितृकार्य के सम्पादन के लिये पैत्र्यतीर्थ। दैवतीर्थ से देवकार्य का अनुष्ठान तथा कायतीर्थ से प्राजापत्यकर्म का अनुष्ठान उचित है॥ १०८॥

नान्दीमुख नामक पितृगण के लिये बुद्धिमान् गृहस्थ को पिण्डदान तथा जलाञ्जलि दान करना चाहिये। इसके अतिरिक्त प्रजापति के निमित्त जो कर्मानुष्ठान है उसके लिये प्राजापत्यतीर्थ का प्रयोग विहित है॥ १०९॥

बुद्धिमान् मनुष्य को एक साथ ही अग्नि और जल हाथ में नहीं लेना चाहिये और गुरुजन तथा देवगण की ओर पैर नहीं फैलना चाहिये॥ ११०॥

बछड़े को दूध पिलाती गाय को लक्ष्य कर कुछ नहीं बोलना चाहिये और न अंजलि से जल पीना चाहिये। बड़े अथवा छोटे समस्त शौचकार्य में शौच के लिये

न विलम्बेत शौचार्थं न मुखेनानलं धमेत् ।
तत्र पुत्र ! न वस्तव्यं यत्र नास्ति चतुष्टयम् ।।११२।

ऋणप्रदाता वैद्यश्च श्रोत्रियः सजला नदी ।
जितामित्रो नृपो यत्र बलवान् धर्मतत्परः ।।११३।

तत्र नित्यं वसेत् प्राज्ञः कुतः कुनृपतौ सुखम् ।
यत्राप्रधृष्यो नृपतिर्यत्र शस्यवती मही ।।११४।

पौराः सुसंयता यत्र सततं न्यायवर्तिनः ।
यत्रामत्सरिणो लोकास्तत्र वासः सुखोदयः ।।११५।

यस्मिन् कृषीबला राष्ट्रे प्रायशो नातिभोगिनः ।
यत्रौषधान्यशेषाणि वसेत्तत्र विचक्षणः ।।११६।

तत्र पुत्र न ! वस्तव्यं यत्रैतत् त्रितयं सदा ।
जिगीषुः पूर्व्ववैरश्च जनश्च सततोत्सवः ।।११७।

वसेन्नित्यं सुशीलेषु सहवासिषु पण्डितः ।
इत्येतत् कथितं पुत्र ! मया ते हितकाम्यया ।।११८।

।। इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे अलर्कानुशासने सदाचारकथनं नाम
चतुस्त्रिशोऽध्यायः

---

विलम्ब नहीं करना चाहिये। मुँह से आग फूंकना भी वर्जित समझना चाहिये। उस स्थान पर निवास नहीं करना चाहिये जहाँ ये चार उपलब्ध न हों—ऋण देने वाला व्यक्ति, चिकित्सा करने वाला वैद्य, यज्ञयाग का अनुष्ठान करने वाला श्रोत्रिय तथा ऐसी नदी जिसमें पानी बहता रहता हो। निवास करने के लिये वह स्थान उपयुक्त है जहाँ कोई शक्तिशाली, शत्रुविजय तथा धर्मपरायण राजा रहता हो क्योंकि दुष्ट राजा के रहते सुख का मिलना असंभव है। वस्तुतः उस नगर या जनपद में निवास करने में सदा सुख मिलता है जहाँ ऐसा राजा राज्य करता हो जिस पर शत्रु आक्रमण करने में असमर्थ हों, जहाँ की भूमि ऐसी हो जो धान्य-क्षेत्र से भरी हो, जहाँ पौरजन ऐसे हों जो अनुशासित होने के कारण सुसंयत हों तथा सदा न्याय-मार्ग का अनुगमन करने वाले हों और जहाँ ऐसे लोग मिलते हों जो परस्पर ईर्ष्यालु न हों। बुद्धिमान् व्यक्ति के लिये ऐसे राष्ट्र में निवास करना श्रेयस्कर है जिसमें कृषक-जन बहुत अधिक भोग-विलास में लिप्त न रहें और जहाँ सभी प्रकार की औषधियां उपलब्ध हों ।। ११२-११६ ।।

मेरे पुत्र ! ऐसे स्थान पर निवास कभी न करना चाहिये जहाँ ये तीन निवास करते हों—१. शत्रु पर विजय पाने के लिये सदा उत्सुक राजा, २. पुराना शत्रु और ३. ऐसे लोग जो निरन्तर नृत्य-गीतादि उत्सवों में लगे रहते हों ।। ११७ ।।

बुद्धिमान् व्यक्ति, वस्तुतः, ऐसे लोगों के बीच निवास करे जो सुशील हों और सहवासी के रूप में रहने के अभ्यस्त हों। मैंने जो कुछ भी तुमसे ये बातें कही हैं वे एकमात्र तुम्हारे कल्याण की कामना से ही कही हैं ।। ११८ ।।

## पर्यालोचन

(क) मार्कण्डेयपुराण का यह अध्याय 'सदाचार-कथन' नामक अध्याय है। इसमें मदालसा अपने पुत्र अलर्क को गृहस्थाश्रमी के लिये विहित सदाचार का उपदेश देती प्रतिपादित की गयी है। यह अध्याय ब्रह्मपुराण के २२१वें अध्याय से पद-वाक्यादि में अत्यधिक साम्य रखता है। उदाहरण के रूप में इस अध्याय के कतिपय श्लोकों के साथ ब्रह्मपुराण के २२१वें अध्याय के कतिपय श्लोक उद्धृत किये जाते हैं जिन्हें देखते दोनों पुराणों के सदाचार निरूपण में पद-वाक्यादि की समानता स्पष्ट परिलक्षित हो जाती है—

**मार्कण्डेयपुराण ३४वां अध्याय**

एवं पुत्र ! गृहस्थेन देवताः पितरस्तथा।
संपूज्या हव्यकव्याभ्यामन्नेनातिथिबान्धवाः॥

भूतानि भृत्याः सकलाः पशुपक्षिपिपीलिकाः।
भिक्षवो याचमानाश्च ये चान्ये वसता गृहे॥

सदाचारवता तात ! साधुना गृहमेधिना।
पापं भुङ्क्ते समुल्लंघ्य नित्यनैमित्तिकीः क्रियाः॥ १-३॥

**ब्रह्मपुराण २२१ वां अध्याय**

एवं सम्यग् गृहस्थेन देवताः पितरस्तथा।
संपूज्या हव्यकव्याभ्यामन्नेनातिथिबान्धवाः॥

भूतानि भृत्याः सकलाः पशुपक्षिपिपीलिकाः।
भिक्षवो याचमानाश्च ये चान्ये पान्थका गृहे॥

सदाचाररताः विप्राः साधुना गृहमेधिना।
पापं भुंक्ते समुल्लङ्घ्य नित्यनैमित्तिकीः क्रियाः॥ १-३॥

ऊपर दोनों पुराणों के प्रारम्भ के तीन श्लोकों पर दृष्टिपात करने से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि मार्कण्डेयपुराणकार ने अपने प्राचीन ब्रह्मपुराणकार के श्लोकों का 'हरण' कर लिया है। इस 'हरण' में शब्दहरण और अर्थहरण-दोनों प्रकार के हरण दिखायी देते हैं। दोनों पुराणों के श्लोक-संदर्भों में जो अन्तर है वह इसलिए है कि मार्कण्डेयपुराण में मदालसा अपने पुत्र अलर्क को सदाचार की शिक्षा देती है और ब्रह्मपुराण में महर्षि व्यास मुनिजन को संबोधित कर सदाचार उपदेश देते हैं। इसलिये मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय के पहले श्लोक में 'एवं पुत्र ! गृहस्थेन' की जो उक्ति

है वह ब्रह्मपुराण की 'एवं सम्यग् गृहस्थेन' उक्ति का ही 'पुत्र' शब्द के प्रयोग से किंचित् परिवर्तन है, जिससे प्रासङ्गिकता की रक्षा हो जाती है। यही बात दूसरे और तीसरे श्लोकों में भी लागू होती है।

(ख) मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय में प्रतिपादित गृहस्थोपयोगी समस्त सदाचार ब्रह्मपुराण के २२१वें अध्याय में प्रतिपादित गृहस्थोचित सदाचार का अविकल अनुकरण अथवा अनुसरण प्रतीत होता है। उदाहरण के लिए ब्रह्मपुराण के निम्नलिखित श्लोक-सन्दर्भ (२२१.६-१६) को देखिये—

'गृहस्थेन सदा-कार्यमाचारपरिरक्षणम्।
न ह्याचारविहीनस्य भद्रमत्र परत्र वा॥

यज्ञदानतपांसीह पुरुषस्य न भूतये।
भवन्ति यः सदाचारं समुलङ्घ्य प्रवर्तते॥

दुराचारो हि पुरुषो नेहायुर्विन्दते महत्।
कार्यो धर्मः सदाचार आचारो हन्त्यलक्षणम्॥

तस्य स्वरूपं वक्ष्यामि सदाचारस्य भो द्विजः।
आत्मनैकमना भूत्वा तथैव परिपालयेत्॥

त्रिवर्गसाधने यत्नः कर्त्तव्यो गृहमेधिना।
तत्संसिद्धौ गृहस्थस्य सिद्धिरत्र परत्र च॥

पादेनार्थस्य पादत्र्यं कुर्याच्छ्रेयः स्वमात्मवान्।
अर्धेन चात्मभरणं नित्यनैमित्तिकानि च॥

पादेनैव तथाप्यस्य मूलभूतं विवर्धयेत्।
एवमाचरतो विप्रा अर्थः साफल्यमृच्छति॥

तद्वत् पापनिषेधार्थं धर्मः कार्यो विपश्चिता।
परत्रार्थस्तथैवान्यः कार्योऽत्रैव फलप्रदः॥

प्रत्यवायभयात् कामस्तथान्यश्चाविरोधवान्।
द्विधा कामोऽपि रचितस्त्रिवर्गोऽस्याविरोधकृत्॥

परस्परानुबन्धांश्च सर्वानेतान् विचिन्तयेत्।
विपरीतानुबन्धांश्च बुध्यध्वं तान् द्विजोत्तमाः॥

धर्मो धर्मानुबन्धार्थो धर्मो नात्मार्थपीडकः।
उभाभ्यां च द्विधा कामस्तेन तौ च द्विधा पुनः॥

यह उपर्युक्त सन्दर्भ, प्रसङ्ग की दृष्टि से कुछ थोड़े से पदों के परिवर्तन के साथ, मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय के ६-१६ श्लोकों में अविकल रूप से अनुसृत अथवा अनुकृत देखा जा सकता है।

दोनों पुराणों के ऐसे सन्दर्भों को देखते मत्स्यपुराण को निम्नाङ्कित उक्ति उपहासास्पद नहीं अपितु विचारास्पद बन जाती है—

'पुराणमेकमेवासीत्तदा कल्पान्तरेऽनघ।
त्रिवर्गसाधनं पुण्यं शतकोटिप्रविस्तरम् ॥
कालेनाग्रहणं दृष्ट्वा पुराणस्य ततो नृप।
तदष्टादशधा कृत्वा भूर्लोकेऽस्मिन् प्रकाश्यते ॥,

(ग) इस अध्याय में गृहस्थाश्रमी के लिये जो सदाचार विहित हैं उन्हें देखते ऐसा प्रतीत होता है मानों प्राचीन पौराणिक मर्यादाएँ आज भी भारतीय ग्राम्य-जीवन में किसी न किसी रूप में प्रचलित हैं। आज भी प्राचीन पौराणिक विचारधारा के ऐसे लोग हैं जो ब्राह्ममुहूर्त में शय्या-त्याग, मुख-प्रक्षालन तथा सन्ध्या-वन्दन आदि कार्य धर्म-कर्म की भावना से करते देखे जाते हैं। आज भी भारत में चतुर्दिक् कुछ ऐसे द्विज गृहस्थ हैं जो आहिताग्नि का धर्म-पालन कर रहे हैं। आज भी ग्राम-मार्ग, देवस्थान-मार्ग तथा तीर्थमार्ग पर मलमूत्र-त्याग का निषेध सामाजिक संविदा के रूप में मान्य दिखायी देता है। आज भी किसी न किसी रूप में देवयज्ञ, पितृयज्ञ, अतिथियज्ञ तथा बलिवैश्वदेवयज्ञ का कर्त्तव्य-कर्म जहाँ-तहाँ प्रचलित है। ग्राम्य-जीवन में पूर्वाभिमुख अथवा उत्तराभिमुख पलथी लगाकर, बैठकर हाथ-मुँह धोकर और भोज्यान्न को अन्नपूर्णा का प्रसाद मानकर भोजन करने की परम्परा चल रही है। पाश्चात्य संस्कृति के प्रबल प्रभाव को आंधी में ये परम्पराएँ भले ही झुक गयीं हों किन्तु टूटी नहीं हैं। सूर्य-ग्रहण तथा चन्द्रग्रहण आदि के अवसरों पर आज भी लाखों ग्रामीण लोगों का गङ्गा प्रभृति पवित्र नदियों में स्नानकार्य पूर्ववत् चल रहा है। आज भी ग्राम में रहने वाले परिवारों में माताएँ सूर्योदय और सूर्यास्त के समय अपने बालकों को शयन करने से मना करती हैं। आज भी श्राद्धकर्म किये जाते हैं। समय के परिवर्तन से भले ही श्राद्धकर्म में लोगों की आस्था शिथिल हो गयी है किन्तु किसी न किसी रूप में एकोद्दिष्ट तथा पार्वण श्राद्ध आदि श्राद्धकर्म आज भी किये जा रहे हैं। ये ही प्राचोन मर्यादाएँ अथवा व्यवस्थाएँ अथवा परम्परायें हैं, जिनसे आधुनिक भारतीय जीवन, प्राचीन भारतीय जीवन से

किसी न किसी रूप में सम्बद्ध प्रतीत होता है। भारतीय राष्ट्र-भावना अथवा भारतीय जातीयता की भावना के उदय और उल्लास में इन परम्पराओं का, जिनकी आजकल के पाश्चात्य रंग में रंगे लोग हंसी उड़ाने में नहीं चूकते, बहुत बड़ा योगदान है। भारत में मानवजीवन का अन्त तबतक नहीं होगा जब तक हमारे जातीय स्मृतिकोश में ये मर्यादाएँ और परम्पराएँ सुरक्षित रहेंगी जिनसे हमारी आधुनिकता हमारी प्राचीनता से किसी न किसी रूप में जुड़ी रहेगी।

**श्रीमार्कण्डेयपुराण के अलर्कानुशासन प्रकरणान्तर्गत सदाचार कथन-नामक ३४वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥**



# पञ्चत्रिंशोऽध्यायः

मदालसोवाच—

अतः परं शृणुष्व त्वं वर्ज्ज्यावर्ज्ज्यप्रतिक्रियाम् ।
भोज्यमन्नं पर्युषितं स्नेहाक्तं चिरसंभृतम् ॥१॥
अस्नेहाश्चापि गोधूमयवगोरसविक्रियाः ।
शशकः कच्छपो गोधा श्वावित् खड्गोऽथ पुत्रक ॥२॥
भक्ष्या ह्येते तथा वर्ज्ज्यौ ग्रामशूकरकुक्कुटौ ।
पितृदेवादिशेषश्च श्राद्धे ब्राह्मणकाम्यया ॥३॥
प्रोक्षितञ्चौषधार्थञ्च खादन्मांसं न दुष्यति ।
शङ्खाश्मस्वर्णरूप्याणां रज्जूनामथ वाससाम् ॥४॥
शाकमूलफलानाञ्च तथा विदलचर्मणाम् ।
मणिवज्रप्रवालानान्तथा मुक्ताफलस्य च ॥५॥
गात्राणाञ्च मनुष्याणामम्बुना शौचमिष्यते ।
यथायसानां तोयेन ग्राव्णः सङ्घर्षणेन च ॥६॥

---

मदालसा बोली—

इसके बाद, मेरे पुत्र ! अब तुम मुझसे यह सुन लो कि गृहस्थ के लिये कौन सा भोज्य-पदार्थ ग्राह्य है और कौन-सा भोज्य-पदार्थ त्याज्य है। घृत में बने लड्डू आदि पदार्थ, भले ही वे देर के बने हों और बासी हो गये हों, भोजन के योग्य हैं। इसी प्रकार बिना घी में बनाये किन्तु दूध में पकाये गेहूँ तथा जौ के बने पदार्थ भी भोज्य-पदार्थ हैं। मांसों में खरगोश, कछुआ, गोह, साहो और गैंडे का मांस खाया जा सकता है किन्तु गांव में चरने वाले सूअर और मुर्गे का मांस खाना वर्जित है। साथ ही साथ, ब्राह्मणों की इच्छा के अनुसार, पितृयज्ञ तथा देवयज्ञ में उपयुक्त मांस का अवशिष्ट, जो अभिमन्त्रित हो, भोजन के लिये ग्राह्य है और औषधि के रूप में यदि मांस भोजन करना पड़े तो उसमें कोई दोष नहीं है ॥ १-४ (पूर्वार्द्ध) ॥

द्रव्य-शुद्धि के विषय में जो बातें ज्ञातव्य हैं, वे ये हैं—शङ्ख, पाषाण, स्वर्ण, रजत, वस्त्र, शाक, कन्दमूल, फल, बांस से बनी डलिया अथवा मूंज से बनी रस्सी आदि, मृगचर्म, मणि, हीरा, मूंगा, मोती, (अर्थात् इनके बने अथवा इनसे जड़े-बने आभूषण) मनुष्यों की देह—ये सब पदार्थ जल से शुद्ध किये जाते हैं। इसी प्रकार लौह निर्मित शस्त्रादि तथा पात्रादि की शुद्धि रगड़ने से तथा पानी में धोने से हो जाती है ॥ ४-६ ॥

सस्नेहानाञ्च भाण्डानां शुद्धिरुष्णेन वारिणा ।
शूर्पधान्याजिनानाञ्च मुषलोलूखलस्य च ॥७॥
संहतानाञ्च वस्त्राणां प्रोक्षणात् सञ्चयस्य च ।
वल्कलानामशेषाणामम्बुमृच्छौचमिष्यते ॥८॥
तृणकाष्ठौषधीनाञ्च प्रोक्षणात् शुद्धिरिष्यते ।
आविकानां समस्तानां केशानाञ्चापि मेध्यता ॥९॥
सिद्धार्थकानां कल्केन तिलकल्केन वा पुनः ।
साम्बुना तात ! भवति उपघातवतां सदा ॥१०॥
तथा कार्पासिकानाञ्च विशुद्धिर्जलभस्मना ।
दारुदन्तास्थिशृङ्गाणां तक्षणाच्छुद्धिरिष्यते ॥११॥
पुनःपाकेन भाण्डानां पार्थिवानाञ्च मेध्यता ।
शुचिर्भैक्षं कारुहस्तः पण्यं योषिन्मुखं तथा ॥१२॥
रथ्यागतमविज्ञातं दासवर्गादिनाहृतम् ।
वाक्प्रशस्तं चिरातीतमनेकान्तरितं लघु ॥१३॥

---

ऐसे पात्र जिनमें चिकनाहट हो, उष्ण जल से शुद्ध हो जाते हैं। सूप, धान्य, मृगादि के चर्म, मूसल, ओखली, वस्त्रों तथा धान्यों की राशि की शुद्धि जल द्वारा प्रोक्षण से हो जाती है। सभी प्रकार के वल्कल वस्त्र पानी तथा मिट्टी के द्वारा शुद्ध किये जाते हैं। यज्ञादि में उपयुक्त कुश-दर्भादि, तृण-समिधादि लकड़ी तथा औषधियाँ ये सब जल-प्रोक्षण से शुद्ध हो जाते हैं। पानी में पीसे सरसों तथा तिल से सभी प्रकार के गन्दे ऊनी कपड़े तथा ऊन शुद्ध किये जाते हैं और ऐसे ऊनी कपड़े और ऊन भी इन्हीं शोधक द्रव्यों से शुद्ध किये जाते हैं जिनमें किसी प्रकार के बाहरी गन्दे पदार्थ संसक्त हो गये हैं। कपास के बने कपड़ों की शुद्धि के लिये भस्म मिश्रित जल अपेक्षित होता है। लकड़ी के बने यज्ञीय पात्र, हाथी दाँत के बने पदार्थ, अस्थिनिर्मित पदार्थ तथा शृंग निर्मित पदार्थ की शुद्धि तक्षण अथवा अशुद्ध अंश के काट देने अथवा छील देने से होती है। मिट्टी के बर्तनों के शुद्ध करने के लिए उनमें जल रखकर आग पर तपा देना अपेक्षित है। जहाँ-तहाँ भिक्षाटन में प्राप्त भोज्यान्न, रजक-पाचक-शिल्पकार प्रभृति के हाथ, अनेकों हाथों से छुए गये विक्रेय पदार्थ तथा चुम्बनादि काल में स्त्री का मुख—ये सब अपने आप में शुद्ध हैं॥ ७-१२॥

इसी प्रकार ये वस्तुयें भी अपने आप में शुद्ध हैं—जैसे कि, छोटे-बड़े रास्तों से लाये गये पदार्थ, ऐसी वस्तुयें जिनकी अशुद्धि के सम्बन्ध में कुछ भी ज्ञात न हो, भृत्य वर्ग प्रभृति द्वारा लायी गयी वस्तुयें, ऐसे पदार्थ जिनकी शुद्धता के सम्बन्ध में लोगों ने

अतिप्रभूतं बालञ्च वृद्धातुरविचेष्टितम् ।
कर्मान्ताङ्गारशालाश्च स्तनन्धयसुताः स्त्रियः ॥१४॥

शुचिन्यश्च तथैवापः स्रवन्त्योऽगन्धबुद्‌बुदाः ।
भूमिर्विशुध्यते कालाद्दाहमार्ज्जनगोक्रमैः ॥१५॥

लेपादुल्लेखनात् सेकाद्वेश्मसंमार्जनार्चनात् ।
केशकीटावपन्ने च गोघ्राते मक्षिकान्विते ॥१६॥

मृदम्बुभस्मना तात ! प्रोक्षितव्यं विशुद्धये ।
औदुम्बराणामम्लेन क्षारेण त्रपुसीसयोः ॥१७॥

भस्माम्बुभिश्च कांस्यानां शुद्धिः प्लावाद् द्रवस्य च ।
अमेध्याक्तस्य मृत्तोयैर्गन्धापहरणेन च ॥१८॥

अन्येषाञ्चैव तद्द्रव्यैर्वर्णगन्धापहारतः ।
शुचि गोतृप्तिकृत्तोयं प्रकृतिस्थं महीगतम् ॥१९॥

---

कहा हो, बहुत दिन के बाद मिली वस्तुएँ, अनेक पदार्थों के बीच में रखी गयी कोई वस्तु, कोई छोटी वस्तु, कोई बहुत बड़ी वस्तु, बालक के खिलौने, वृद्ध अथवा रुग्ण मनुष्य की चेष्टाएँ, कर्मान्त अथवा खनिज पदार्थों की शोधन-शाला, पाकशाला जिसमें भोज्य पदार्थ पकने की आग जल रही हो, बच्चों को स्तन्यपान कराने वाली नारियाँ और गन्ध और बुलबुले से रहित बहता पानी ॥ १३-१५ पूर्वार्द्ध ॥

पर्याप्त समय के व्यतीत होने से, अग्नि द्वारा दग्ध करने से, झाड़ू से बहारने से, गायों के खुर से रगड़ खाने से, गोमय के लेप से, छीलने अथवा कोड़ने से, गोमूत्र-गीले गोबर आदि के छिड़कने से, अमेध्य अथवा मलिन भूमि की शुद्धि हो जाती है। घर की शुद्धि के लिए संमार्जन तथा देवार्चन पर्याप्त हैं। ऐसे पदार्थों की शुद्धि के लिए जिनमें केश लिपटे हों अथवा कीड़े चिपके हों, जिन्हें गाय ने सूंघा हो और जिनपर मक्खियाँ बैठ गयी हों मिट्टी, जल तथा भस्म का प्रोक्षण पर्याप्त है। उदुम्बर (गूलर) के बने घृतादि से चिकने यज्ञीय पात्र अम्लोदक से शुद्ध किए जाते हैं, ताम्रपात्र तथा शीशे के पात्र की शुद्धि क्षारोदक से की जाती है, कांस्यपात्र की शुद्धि भस्म तथा जल से की जाती है, द्रव पदार्थ की शुद्धि द्रव के बहा देने से हो जाती है, अमेध्य वस्तु से संस्पृष्ट पदार्थ का शोधन मिट्टी और पानी से तथा गन्ध के दूर कर देने से किया जाता है और इसी प्रकार अन्य पदार्थों की शुद्धि उनके शोधक द्रव्यों तथा उनके रंग और गन्ध के दूर कर देने से हो जाती है ॥ १५-१९ पूर्वार्द्ध ॥

तथा मांसञ्च चण्डालक्रव्यादादिनिपातितम् ।
रथ्यागतञ्च चेलादि तात ! वातात् शुचि स्मृतम् ।।२०।

रजोऽग्निरश्वो गौश्छाया रश्मयः पवनो मही ।
विप्रुषो मक्षिकाद्याश्च दुष्टसङ्गाददोषिणः ।।२१।

अजाश्वौ मुखतो मेध्यौ न गोर्वत्सस्य चाननम् ।
मातुः प्रस्रवणं मेध्यं शकुनिः फलपातने ।।२२।

आसनं शयनं यानं नावः पथि तृणानि च ।
सोमसूर्य्यांशुपवनैः शुध्यन्ते तानि पण्यवत् ।।२३।

रथ्यावसर्पण-स्नान-क्षुत्पान-म्लानकर्म्मसु ।
आचामेत यथान्यायं वासो विपरिधाय च ।।२४।

स्पृष्टानामप्यसंसर्गैर्विरथ्याकर्दमाम्भसाम् ।
पक्वेष्टरचितानाञ्च मेध्यता वायुसङ्गमात् ।।२५।

---

वह जल शुद्ध है जो अमेध्य वस्तु के संपर्क से रहित भूमि पर हो जिसे पीकर गौ आदि पशु संतृप्त हो जाँय। इसी प्रकार वह मांस भी शुद्ध समझना चाहिए जिसे कोई चण्डाल किसी मृग प्रभृति पशु को मार कर लाया हो अथवा जिसे मांस-भक्षी पशु-पक्षियों ने गिरा दिया हो, रास्ते पर गिरे हुए वस्त्र आदि की शुद्धि के लिए वायु ही पर्याप्त है ॥ १९-२०॥

धूलि, अग्नि, अश्व, गौ, वृक्ष की छाया, सूर्य और चन्द्रमा को किरणें, वायु, भूमि, पानी की बूंद तथा मक्खी-मच्छड़ आदि को, यदि उनका किसी दूषित वस्तु से संसर्ग हो जाय, तो उन्हें दूषित अथवा अपवित्र नहीं मानना चाहिए। बकरे और घोड़े का मुख शुद्ध समझना चाहिये किन्तु उस गाय के बछड़े का मुँह, जिसमें उसकी मां का दूध लिपटा हो, शुद्ध मानना ठीक नहीं। पेड़ों से फल गिरा देने वाले पक्षी की चोंच भी शुद्ध मानी जाती है ॥ २१-२२ ॥

आसन, शयन, वाहन, नौका तथा मार्ग में गिरे तृण का शोधन बाजार में बिकने वाली वस्तुओं की भाँति, सूर्य की रश्मि, चन्द्रमा की किरणें तथा वायु के द्वारा हो जाता है ॥ २३ ॥

गली-कूचे में आने-जाने, नहाने, भूख और प्यास तथा मल-मूत्रादि त्याग के कामों में, जैसा बड़े-बूढ़े करते हैं, कपड़ा बदलने के बाद आचमन करना आवश्यक है ॥ २४ ॥

गली-कूचे, कीचड़, पानी, पकी ईंट के बने चबूतरे आदि की किसी अस्पृश्य अथवा अपवित्र वस्तु से संस्पर्श हो जाने पर जो शुद्धि होती है वह वायु के द्वारा की जाती है ॥ २५ ॥

प्रभूतोपहतादन्नादग्रमुद्धृत्य सन्त्यजेत् ।
शेषस्य प्रोक्षणं कुर्य्यादाचम्यादि्भस्तथा मृदा ॥२६।

उपवासस्त्रिरात्रन्तु दुष्टभक्ताशिनो भवेत् ।
अज्ञाते ज्ञानपूर्वन्तु तद्दोषोपशमेन तु ॥२७।

उदक्याश्वश्रृगालादीन् सूतिकान्त्यावसायिनः ।
स्पृष्ट्वा स्नायीत शौचार्थं तथैव मृतहारिणः ॥२८।

नारं स्पृष्ट्वास्थि सस्नेहं स्नातः शुध्यति मानवः ।
आचम्यैव तु निःस्नेहं गामालभ्यार्कमीक्ष्य वा ॥२९।

न लङ्घयेत् तथैवासृक्ष्ठीवनोद्वर्तनानि च ।
नोद्यानादौ विकालेषु प्राज्ञस्तिष्ठेत् कदाचन ॥३०।

न चालपेज्जनद्विष्टां वीरहीनान्तथा स्त्रियम् ।
गृहादुच्छिष्टविण्मूत्रपादाम्भांसि क्षिपेद्बहिः ॥३१।

---

खाद्यान्न की राशि के, किसी अपवित्र वस्तु से संस्पर्श हो जाने पर, शोधन का उपाय उसके ऊपरी अंश को हटाकर अलग कर देना है। उसके बाद जो अवशिष्ट रह जाय उसकी शुद्धि आचमन करके जल-प्रोक्षण से अथवा शुद्ध मिट्टी छिड़क देने से कर दी जाती है ॥ २६ ॥

यदि अनजाने कोई दूषित खाद्यपदार्थ खा लिया जाय तो तीन रात तक उपवास करने से अपनी शुद्धि कर ली जाती है और यदि जानबूझकर ऐसा किया जाय तो उस दोष का उपशमन यथोचित प्रायश्चित्त द्वारा किया जाता है ॥ २७ ॥

रजस्वला-स्त्री, घोड़ा-घोड़ी, गीदड़ आदि, नवप्रसूता नारी, चण्डाल और शववाहक के द्वारा छू लिए जाने पर शुद्धि के लिए स्नान करना आवश्यक है ॥ २८ ॥

यदि कोई मनुष्य रक्त-मज्जा से गीली मनुष्य की हड्डी छू ले तो उसे स्नान द्वारा अपनी शुद्धि करनी पड़ती है और यदि सूखी हड्डी का स्पर्श हो जाय तो उससे अपने आपको शुद्ध करने के लिए आचमन करना चाहिये अथवा गौ का स्पर्श करना चाहिए अथवा सूर्य का दर्शन करना चाहिए ॥ २९ ॥

बुद्धिमान् गृहस्थ को खून, थूक और उबटन आदि को लाँघना नहीं चाहिए और असमय में घर से बाहर कभी-भी बाग-बगीचे में नहीं रहना चाहिए ॥ ३० ॥

ऐसी स्त्री के साथ बातचीत करना वर्जित समझना चाहिए जिसे लोग अच्छे आचरण की न मानते हों अथवा जो पति के मर जाने से विधवा हो गयी हो। जूठन, विष्ठा, मूत्र तथा पैर के धोवन के पानी को घर से बाहर फेंक देना चाहिए ॥ ३१ ॥

पञ्च पिण्डाननुधृत्य न स्नायात् परवारिणि ।
स्नायीत देवखातेषु गङ्गा-ह्रद-सरित्सु च ॥३२॥
देवता-पितृ-सच्छास्त्र-यज्ञ-मन्त्रादिनिन्दकैः ।
कृत्वा तु स्पर्शनालापं शुध्येतार्कावलोकनात् ॥३३॥
अवलोक्य तथोदक्यामन्त्यजं पतितं शवम् ।
विधर्मि-सूतिका-षण्ड-विवस्त्रान्त्यावसायिनः ॥३४॥
सूतनिर्यातकांश्चैव परदाररताश्च ये ।
एतदेव हि कर्त्तव्यं प्राज्ञैः शोधनमात्मनः ॥३५॥
अभोज्यं सूतिका-षण्ड-मार्जाराखुश्वकुक्कुटान् ।
पतिताविद्धचण्डाल-मृतहारांश्च धर्मवित् ॥३६॥
संस्पृश्य शुध्यते स्नानादुदक्या ग्रामशूकरौ ।
तद्वच्च सूतिकाशौचदूषितौ पुरुषावपि ॥३७॥
यस्य चानुदिनं हानिर्गृहे नित्यस्य कर्मणः ।
यश्च ब्राह्मणसन्त्यक्तः किल्बिषी स नराधमः ॥३८॥

---

पिण्ड पितृयज्ञ के लिए पके पाँच पिण्डों को उठाकर अन्यत्र रखे बिना भृत्यादि के द्वारा लाए जल से स्नान करना निषिद्ध है। स्नान वस्तुतः ऐसे अवसर पर देवस्थान पर निर्मित तडाग, गङ्गाजल, बड़े जलाशय तथा नदियों के जल में करना विहित है ॥ ३२ ॥

देवगण, पितृगण, वेदादि सच्छास्त्र, यज्ञ तथा मन्त्रादि की निन्दा करने वालों से स्पर्श हो जाने पर अथवा उनके साथ आलाप-संलाप करने पर सूर्य भगवान् के दर्शन से शुद्धि हो जाती है। इसी प्रकार रजस्वला-स्त्री, अन्त्यज, पतित व्यक्ति, मुर्दा, विधर्मी, नवप्रसूता नारी, नपुंसक, नंगे, चाण्डाल, सूतक के घर से बाहर निकलने वाले लोग तथा परनारी-परायण इनको देख लेने पर बुद्धिमान् गृहस्थ को आत्मशोधन के लिए उपर्युक्त शुद्धिकर्म ही करना चाहिए ॥ ३३-३५ ॥

धर्मज्ञ गृहस्थ को अभोज्य पदार्थ, नवप्रसूता-स्त्री, नपुंसक, बिल्ली, चूहा, घोड़ा, मुर्गा, पतित व्यक्ति, बाहर फेंकी वस्तु, चण्डाल, शववाहक, रजस्वला-स्त्री, पालतू सूअर और सूतक तथा अशौच में पड़े लोग—इनके स्पर्शदोष से शुद्धि के लिए स्नान करना आवश्यक है ॥ ३६-३७ ॥

जिस गृहस्थ के नित्यकर्मानुष्ठान में प्रतिदिन हानि हुआ करे और जिसे पूज्य ब्राह्मणों ने परित्याज्य कर दिया हो वह गृहस्थ बड़ा पापी है, वह वस्तुतः नराधम है ॥ ३८ ॥

नित्यस्य कर्मणो हानिं न कुर्वीत कदाचन ।
तस्य त्वकरणे बन्धः केवलं मृतजन्मसु ॥३९॥
दशाहं ब्राह्मणस्तिष्ठेद्दानहोमादिवर्जितः ।
क्षत्रियो द्वादशाहञ्च वैश्यो मासार्द्धमेव च ॥४०॥
शूद्रस्तु मासमासीत निजकर्मविवर्जितः ।
ततः परं निजं कर्म कुर्युः सर्वे यथोदितम् ॥४१॥
प्रेताय सलिलं देयं बहिर्दग्ध्वा तु गोत्रिकैः ।
प्रथमेऽह्नि चतुर्थे च सप्तमे नवमे तथा ॥४२॥
भस्मास्थिचयनं कार्य्यं चतुर्थे गोत्रिकैर्दिने ।
उद्ध्वं संचयनात् तेषामङ्गस्पर्शो विधीयते ॥४३॥
सोदकैस्तु क्रियाः सर्वाः कार्य्याः संचयनात्परम् ।
स्पर्श एव सपिण्डानां मृताहनि तथोभयोः ॥४४॥

---

इसलिए नित्यकर्म के अनुष्ठान में कभी कोई कमी नहीं आने देनी चाहिए। नित्यकर्मानुष्ठान में प्रतिबन्ध केवल किसी स्वजन की मृत्यु और अपने घर में किसी के जन्म के अवसर पर ही मान्य है ॥ ३९ ॥

ऐसी परिस्थिति में ब्राह्मण को दस दिन तक, क्षत्रिय को बारह दिन तक तथा वैश्य को पन्द्रह दिन तक दान तथा अग्निहोत्रादि के अनुष्ठान से अपने आपको वंचित रखना चाहिए ॥ ४० ॥

किन्तु, जो शूद्र है उसे ऐसी परिस्थिति में एक मास तक अपने अनुष्ठेय कर्मों को वर्जित मानना चाहिये। इस अवधि के समाप्त हो जाने पर ही ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य-शूद्र अपने-अपने विहित कर्मों का अनुष्ठान कर सकते हैं ॥ ४१ ॥

सगोत्र मनुष्यों का यह कर्त्तव्य है कि वे श्मशान में मृतक का दाहसंस्कार करने के बाद पहले, चौथे, सातवें और नवें दिन प्रेततर्पण के लिये घर से बाहर यथोचित स्थान पर जलाञ्जलि दें ॥ ४२ ॥

मृतक के जो सगोत्र हों उन्हें मृतक के दाहसंस्कार के चौथे दिन भस्म तथा अस्थि-चयन का कार्य कर लेना चाहिये। जब वे भस्म तथा अस्थि का चयन कर चुकें तब उसके बाद उनके अङ्ग का संस्पर्श निषिद्ध नहीं माना जाता ॥ ४३ ॥

मृतक के जो सहोदक हों उनके लिये, भस्म तथा अस्थि-संचय के पश्चात्, समस्त शवाशौच के अनुष्ठान विहित हैं। किन्तु जिस दिन कुल के किसी व्यक्ति की मृत्यु हो उस दिन सपिण्ड, सहोदक तथा सगोत्र– तीनों एक दूसरे का अङ्ग-स्पर्श कर सकते हैं ॥ ४४ ॥

अन्वेकमृक्षमाशस्त्र-तोयोद्बन्धन-वह्निषु ।
विषप्रपातादिमृते प्रायोनाशकयोरपि ॥४५॥

बाले देशान्तरस्थे च तथा प्रव्रजिते मृते ।
सद्यः शौचमथान्यैश्च त्र्यहमुक्तमशौचकम् ॥४६॥

सपिण्डानां सपिण्डस्तु मृतेऽन्यस्मिन्मृतो यदि ।
पूर्वाशौचसमाख्यातैः कार्य्यास्त्वत्र दिनैः क्रियाः ॥४७॥

एष एव विधिर्दृष्टो जन्मन्यपि हि सूतके ।
सपिण्डानां सपिण्डेषु यथावत्सोदकेषु च ॥४८॥

जाते पुत्रे पितुः स्नानं सचेलन्तु विधीयते ।
तत्रापि यदि चान्यस्मिन् जाते जायेत चापरः ॥४९॥

तत्रापि शुद्धिरुद्दिष्टा पूर्वजन्मवतो दिनैः ।
दशद्वादशमासार्द्ध-माससंख्यैर्दिनैर्गतैः ॥५०॥

---

शस्त्र से मरे, पानी में डूब कर मरे, फांसी लगाकर मरे, आग में जलकर मरे, विषपान से मरे, ऊँचे स्थान से गिरकर मरे, स्वेच्छया अनशन के कारण मरे और किसी के द्वारा मारे जाने पर मरे लोगों के कारण जो शवाशौच होता है वह एक नक्षत्र तक चलता है। इसी प्रकार बालक के मरने पर, कहीं दूर देश में किसी सम्बन्धी के मरने पर, अपने कुल के ही किसी प्रव्रज्याधारी के मरने पर शवाशौच उसी दिन समाप्त हो जाता है। कुछ लोग ऐसे लोगों के मरने पर भी तीन दिन का आशौच मानते हैं ॥ ४५-४६ ॥

एक सपिण्ड की मृत्यु की अवधि में ही यदि दूसरे किसी सपिण्ड की मृत्यु हो जाय तब शवाशौच-सम्बन्धी जो अनुष्ठान हैं वे पहले की मृत्यु में अशौच के जितने दिन होते हैं उतने दिनों में ही कर लिये जाया करते है। सपिण्ड और सहोदक-दोनों में पुत्र अथवा पुत्री के जन्म में जो सूतकाशौच होता है उसमें पूर्वोक्त विधि ही लागू होती है ॥ ४७-४८ ॥

पुत्र के जन्म होने पर उसके पिता का सूतकाशौच सवस्त्र-स्नान करने से समाप्त हो जाता है। किन्तु यदि कुल में उसी दिन कोई पुत्र पैदा हो जाय, तब पहले पैदा हुये बच्चे की भाँति, दूसरे बच्चे के पैदा होने पर भी ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य और शूद्र वर्ण के पिता का सूतकाशौच क्रमशः दस, बारह, पन्द्रह तथा तीस दिन तक चलता है ॥ ४९-५० ॥

स्वाः स्वाः कर्मक्रियाः कुर्य्युः सर्वे वर्णा यथाविधि ।
प्रेतमुद्दिश्य कर्त्तव्यमेकोद्दिष्टं ततः परम् ।।५१।

दानानि चैव देयानि ब्राह्मणेभ्यो मनीषिभिः ।
यद्यदिष्टतमं लोके यच्चापि दयितं गृहे ।।५२।

तत्तद् गुणवते देयं तदेवाक्षयमिच्छता ।
पूर्णैस्तु दिवसैः स्पृष्ट्वा सलिलं वाहनायुधम् ।।५३।

प्रतोददण्डौ च तथा सम्यग्वर्णाः कृतक्रियाः ।
स्ववर्णधर्मनिर्दिष्टमुपादानं तथा क्रियाः ।।५४।

कुर्य्युः समस्ताः शुचिनः परत्रेह च भूतिदाः ।
अध्येतव्या त्रयी नित्यं भवितव्यं विपश्चिता ।।५५।

---

सभी वर्णों के व्यक्तियों के लिये अपने-अपने वर्ण के अनुसार, यथाविधि, यह सब समस्त कर्म क्रिया विहित है। उसके पश्चात् प्रेत के उद्देश्य से एकोद्दिष्ट श्राद्ध का अनुष्ठान करना उचित होता है ॥ ५१ ॥

एकोद्दिष्ट श्राद्ध में यथानियम ब्राह्मणों को दान देना चाहिये। लोकजीवन में जो-जो वस्तु अभीष्ट होती है अथवा घर में जो भी प्रिय वस्तु है उसे गुणवान् ब्राह्मण को दान रूप में देना श्रेयस्कर है क्योंकि उस दान से उन-उन वस्तुओं की ऐसी प्राप्ति होती है जो अक्षय होती है। जब आशौच के दिन पूरे हो जांय तब ब्राह्मण और क्षत्रिय वर्ण के लोग क्रमशः जल तथा वाहन और शस्त्र का स्पर्श करके शुद्ध हो जाते हैं और वैश्य तथा शूद्र वर्ण के लोग क्रमशः प्रतोद (अंकुश) तथा दण्ड का स्पर्श करके शुद्ध हो जाते हैं। अपने-अपने वर्णधर्म के अनुसार निर्दिष्ट वस्तुओं के संस्पर्श तथा अनुष्ठान सभी वर्णों के लोगों के लिये, जो शुद्ध होना चाहते हैं, विहित हैं। ये अनुष्ठान इहलोक और परलोक दोनों के लिये कल्याणकारी हैं। द्विजों के लिये यह अत्यावश्यक है कि वे वेदत्रयी का नित्य अध्ययन करें और उसके अर्थ का अनुशीलन करें ॥ ५२-५५ ॥

धर्मतो धनमाहार्य्यं यष्टव्यश्चापि यत्नतः ।
यच्चापि कुर्वतो नात्मा जुगुप्सामेति पुत्रक ! ॥५६।
तत्कर्त्तव्यमशङ्केन यन्न गोप्यं महाजने ।
एवमाचरतो वत्स ! पुरुषस्य गृहे सतः ।
धर्मार्थकामसंप्राप्त्या परत्रेह च शोभनम् ॥५७।

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणेऽलर्कानुशासने वर्ज्यावर्ज्यनामा पञ्चत्रिंशोऽध्यायः ॥

---

मेरे पुत्र ! गृहस्थाश्रमी का यह कर्त्तव्य है कि वह धर्म से धन का अर्जन करे और धन से यज्ञ-याग का अनुष्ठान करे। उसे वह सभी कर्त्तव्य-कर्म करने चाहिये जिसके करने में कोई आत्मग्लानि न हो। उसे वह सब कर्त्तव्य-कर्म निःशङ्क होकर करना चाहिये जिसे समाज में गोपनीय रखना उचित नहीं होता। मेरे पुत्र ! यदि गृहस्थ पुरुष इस प्रकार का आचरण करता है तब उसे इस लोक में धर्म-अर्थ तथा कामरूप पुरुषार्थ की प्राप्ति होती है और साथ ही साथ उसका परलोक भी मंगलमय होता है ॥ ५६-५७ ॥



## पर्यालोचन—

(क) इस अध्याय के प्रायः सभी श्लोक मार्कण्डेयपुराण की अपेक्षा कालक्रम से प्राचीन ब्रह्मपुराण के २२१वें अध्याय के ११०-१३९ पर्यन्त श्लोकों के अविकल अथवा जहां-तहां कतिपय पदपरिवर्तन के साथ उद्धरण से प्रतीत होते हैं। देखिये ब्रह्मपुराण के निम्नलिखित श्लोक—

'भोज्यमन्नं पर्युषितं स्नेहाक्तं चिरसंभृतम्।
अस्नेहा अपि गोधूमयवगोरसविक्रियाः॥

शशकः कच्छपो गोधा श्वाविन्मत्स्योऽथ शल्यकः।
भक्ष्याश्चैते तथा वर्ज्यौ ग्रामशूकरकुक्कुटौ॥

पितृदेवादिशेषं च श्राद्धे ब्राह्मणकाम्यया।
प्रोक्षितं चौषधार्थञ्च खादन्मांसं न दुष्यति॥

शङ्खाश्मस्वर्णरूप्याणां रज्जूनामथ वाससाम्।
शाकमूलफलानाञ्च तथा विदलचर्मणाम्॥

मणिवज्रप्रवालानां तथा मुक्ताफलस्य च।
पात्राणां चमसानां च अम्बुना शौचमिष्यते॥

तथाऽश्मकानां तोयेन अश्मसंघर्षणेन च।
सस्नेहानाञ्च पात्राणां शुद्धिरुष्णेन वारिणा॥

शूर्पाणामजिनानाञ्च मुसलोलूखलस्य च।
संहतानां च वस्त्राणां प्रोक्षणाद् संचयस्य च॥

वल्कलानामशेषाणामम्बुमृच्छोचमिष्यते।
आविकानां समस्तानां केशानां चैवमिष्यते॥

सिद्धार्थकानां कल्केन तिलकल्केन वा पुनः।
शोधनं चैव भवति उपघातवतां सदा॥

तथा कार्पासिकानाञ्च शुद्धिः स्यज्जलभस्मना।
दारुदन्तास्थिश्रृङ्गाणां तक्षणाच्छुद्धिरिष्यते॥

पुनः पाकेन भाण्डानां पार्थिवानाममेध्यता।
शुद्धं भैक्ष्यं कारुहस्तः पण्यं योषिन्मुखं तथा॥

रथ्यागतमविज्ञातं दासवर्गेण संस्कृतम्।
प्राक्प्रशस्तं चिरातीतमनेकान्तरितं लघु॥

अन्तः प्रभूतं बालं च वृद्धातुरविचेष्टितम्।
कर्मान्ताङ्गारशालाश्च स्तनन्धयं शुचि स्त्रियाः॥

शुचयश्च तथैवापः स्रवन्त्यो गन्धवर्जिताः।
भूमिर्विशुद्ध्यते कालाद्दाहमार्जनगोक्रमैः॥

लेपादुल्लेखनात्सेकाद्वेश्मसंमार्जनादिना ।
केशकीटावपन्ने च गोघ्राते मक्षिकान्विते ॥

मृदम्बु भस्म चाप्यन्ने प्रक्षेप्तव्यं विशुद्धये ।
औदुम्बराणामम्लेन वारिणा त्रपुसीसयोः ॥

भस्माम्बुभिश्च कांस्यानां शुद्धिः प्लावो द्रवस्य च ।
अमेध्याक्तस्य मृत्तोयैर्गन्धापहरणेन च ॥

अन्येषाञ्चैव द्रव्याणां वर्णगन्धांश्च हारयेत् ।
शुचि मांसं तु चाण्डालक्रव्यादैर्विनिपातितम् ॥

रथ्यागतं च तैलादि शुचि गोतृप्तिदं पयः ।
रजोऽग्निश्वरगोछायारश्मयः पवनो मही ॥

विप्रषो मक्षिकाद्याश्च दुष्टसङ्गाददोषिणः ।
अजाश्वं मुखतो मेध्यं न गोर्वत्सस्य चाननम् ॥

मातुः प्रस्रवणं मेध्यं शकुनिः फलपातने ।
आसनं शयनं यानं तटौ नद्यास्तृणानि च ॥

सोमसूर्यांशुपवनैः शुद्ध्यन्ते तानि पण्यवत् ।
रथ्यापसर्पणे स्नाने क्षुत्पानानां च कर्मसु ॥

आचामेत यथान्यायं वाससः परिधापने ।
स्पृष्टानामथ संस्पर्शो द्विरथ्याकर्दमाम्भसाम् ॥

पक्वेष्टकचितानां च मेध्यता वायुसंश्रयात् ।
प्रभूतोपहतादन्नादग्रमुद्धृत्य संत्यजेत् ॥

शेषस्य प्रोक्षणं कुर्यादाचम्याद्भिस्तथा मृदा ।
उपवासस्त्रिरात्रं तु दुष्टभक्ताशिनो भवेत् ॥

गृहादुच्छिष्टविण्मूत्रं पादाम्भस्तत्क्षिपेद् बहिः ।
पञ्चपिण्डाननुद्धृत्य न स्नायात् परवारिणि ॥

स्नायीत देवखातेषु गङ्गाह्रदसरित्सु च ॥
नोद्यानादौ विकालेषु प्राज्ञस्तिष्ठेत् कदाचन ॥, इत्यादि ।

इन श्लोकों के आगे के भी श्लोक मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय में कुछ पदों के हेर-फेर के साथ संगृहीत हैं। भारतीय जीवन की उपर्युक्त गृहस्थाचरण-सम्बन्धी मान्यता, किसी न किसी रूप में, आज भी, जहाँ-तहाँ पाश्चात्य प्रभाव विशेष प्रबल नहीं, मान्य समझी ही जाती है।

(ख) ब्रह्मपुराण और मार्कण्डेयपुराण के ये गृहस्थ-सदाचार तथा द्रव्यशोधन के प्रकरण मनुस्मृति (१००-२०० ईस्वी पूर्व रचित) और याज्ञवल्क्य स्मृति (१००-२०० ईस्वी में रचित)—दोनों के गृहस्थाचार तथा द्रव्यशुद्धि प्रकरणों के पुनः संस्करण से प्रतीत होते हैं। देखिये मनुस्मृति के ५वें अध्याय के निम्नोद्धृत कतिपय श्लोक संदर्भ—

'यत्किञ्चित् स्नेहसंयुक्तं भोज्यं भोज्यमगर्हितम्।
तत्पर्युषितमप्याद्यं हविःशेषं च यद् भवेत्॥ २४॥'

'चिरस्थितमपि त्वाद्यमस्नेहाक्तं द्विजातिभिः।
यवगोधूमजं सर्वं पयसश्चैव विक्रियाः॥ २५॥,

'शुद्धयेद् विप्रो दशाहेन द्वादशाहेन भूमिपः।
वैश्यः पञ्चदशाहेन शूद्रो मासेन शुद्धयति॥ ८३॥'

'तैजसानां मणीनाञ्च सर्वस्याश्ममयस्य च।
भस्मनाऽद्भिर्मृदा चैव शुद्धिरुक्ता मनीषिभिः॥ १११॥

'ताम्रायःकांस्यरैत्यानां त्रपुणः सीसकस्य च।
शौचं यथार्हं कर्त्तव्यं क्षाराम्लोदकवारिभिः॥ ११४॥'

'द्रवाणां चैव सर्वेषां शुद्धिरुत्पवनं स्मृतम्।
प्रोक्षणं संहतानां च दारवाणां च तक्षणम्॥ ११५॥'

'प्रोक्षणात् तृणकाष्ठं च पलालं चैव शुद्धयति।
मार्जनोपाञ्जनैर्वेश्म पुनःपाकेन मृण्मयम्॥ १२२॥'

'नित्यमास्यं शुचि स्त्रीणां शकुनिः फलपातने।
प्रस्नवे च शुचिर्वत्सः श्वा मृगग्रहणे शुचिः॥ १३०॥'

याज्ञवल्क्य स्मृति के भी भक्ष्याभक्ष्य प्रकरण के नीचे लिखे श्लोक मार्कण्डेय-पुराण के इस अध्याय के प्रतिपाद्य विषय पर अपनी अमिट छाप छोड़ते दिखायी दे रहे हैं—

'अन्नं पर्युषितं भोज्यं स्नेहाक्तं चिरसंस्थितम्।
अस्नेहा अपि गोधूमयवगोरसविक्रियाः॥ १६९॥'

'भक्ष्याः पञ्चनखाः सेधागोधाकच्छपशल्यकाः।
शशश्च मत्स्येष्वपि च सिंहतुण्डकरोहिताः॥ १७७॥'

'सौवर्णराजताब्जानामूर्ध्वपात्रग्रहाश्मनाम्।
शाकरज्जुमूलफलवासोविदलचर्मणाम्॥ १८२॥'

'पात्राणां चमसानां च वारिणा शुद्धिरिष्यते।
चरुस्रुक्स्रुवसस्नेहपात्राण्युष्णेन वारिणा॥ १८३॥'

'स्फ्यशूर्पाजिनधान्यानां मुसलोलूखलानसाम्।
प्रोक्षणं संहतानाञ्च बहूनां धान्यवाससाम्॥ १८४॥'

'तक्षणं दारुशृङ्गास्थ्नां गोबालैः फलसंभुवाम् ।
मार्जनं यज्ञपात्राणां पाणिना यज्ञकर्मणि ॥ १८५ ॥'

'सगौरसर्षपैः क्षौमं पुनः पाकान्महीमयम् ।
कारुहस्तः शुचिः पण्यं भैक्ष्यं योषिन्मुखं तथा ॥ १८७ ॥'

'भूशुद्धिर्मार्जनाद् दाहात् कालाद् गोक्रमणात्तथा ।
सेकादुल्लेखनाल्लेपाद् गृहं मार्जनलेपनात् ॥ १८८ ॥'

'त्रपुसीसकताम्राणां क्षाराम्लोदकवारिभिः ।
भस्मादिभिः कांस्यलोहानां शुद्धिः प्लावो द्रव्यस्य तु ॥ १९० ॥'

'शुचिगोतृप्तिकृत्तोयं प्रकृतिस्थं महीगतम् ।
तथा मासं श्वचण्डालक्रव्यादादिनिपातितम् ॥ १९२ ॥' इत्यादि ।

इस सन्दर्भ-साम्य के आधार पर यह कहना अनुचित नहीं प्रतीत होता कि पुराणों में वेदार्थ के उपबृंहण के साथ-साथ स्मृत्यर्थ का भी उपबृंहण किया हुआ है ।

**॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के अलर्कानुशासनप्रकरणान्तर्गत वर्ज्यावर्ज्य नामक ३५वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥**



# षट्त्रिंशोऽध्यायः

जड उवाच—

स एवमनुशिष्टः सन् मात्रा संप्राप्य यौवनम् ।
ऋतध्वजसुतश्चक्रे सम्यग्दारपरिग्रहम् ॥१॥
पुत्रांश्चोत्पादयामास यज्ञैश्चाप्ययजद्विभुः ।
पितुश्च सर्वकालेषु चकाराज्ञानुपालनम् ॥२॥
ततः कालेन महता संप्राप्य चरमं वयः ।
चक्रेऽभिषेकं पुत्रस्य तस्य राज्ये ऋतध्वजः ॥३॥
भार्य्यया सह धर्मात्मा यियासुस्तपसे वनम् ।
अवतीर्णो महारक्षो महाभागो महीपतिः ॥४॥
मदालसा च तनयं प्राहेदं पश्चिमं वचः ।
कामोपभोगसंसर्गप्रहाणाय सुतस्य वै ॥५॥

मदालसोवाच—

यदा दुःखमसह्यं ते प्रियबन्धुवियोगजम् ।
शत्रुबाधोद्भवं वापि वित्तनाशात्मसम्भवम् ॥६॥

---

**जड ने कहा—**

महाराज ऋतध्वज का पुत्र राजकुमार अलर्क अपनी माता मदालसा के द्वारा इस प्रकार का गृहस्थ-धर्म का अनुशासन पाकर जब युवावस्था में पहुँचा तब उसने शास्त्रीय विधि के अनुसार विवाह किया। विवाहोपरान्त उसने पुत्र उत्पन्न किये, राजा के रूप में यज्ञों के अनुष्ठान किये और सदा पिता की आज्ञा का अनुपालन किया। बहुत समय व्यतीत होने के बाद, जब महाराज ऋतध्वज वृद्धावस्था में पहुँचे, तब उन्होंने अपने उस पुत्र (अलर्क) का राज्याभिषेक किया और पुत्र को राजपाट सौंपकर, अपनी धर्मपत्नी के साथ धर्मनिष्ठ महाभाग्यशाली, प्रजापालक महाराज ऋतध्वज ने तपश्चर्या के उद्देश्य से वन के लिये प्रस्थान किया। वनगमन के समय, मादलसा ने, अपने पुत्र राजकुमार अलर्क को अपना अन्तिम उपदेश दिया जिसमें उसके मन से वैषयिक सुखभोग की आसक्ति दूर हट जाय ॥ १-५ ॥

**मदालसा की उक्ति—**

मेरे पुत्र ! तुम गृहस्थधर्म का पालन करते हुए राज्य कर रहे हो, गृहस्थाश्रम दुःखों का आयतन होता है क्योंकि इससे समस्त पदार्थों के प्रति ममता का भाव प्रबल

भवेत्तत् कुर्वतो राज्यं गृहधर्मावलम्बिनः ।
दुःखायतनभूतो हि ममत्वालम्बनो गृही ॥७।
तदास्मात् पुत्र ! निष्कृष्य मद्दत्तादङ्गुलीयकात् ।
वाच्यं ते शासनं पट्टे सूक्ष्माक्षरनिवेशितम् ॥८।

जड उवाच—

इत्युक्त्वा प्रददौ तस्मै सौवर्णं साङ्गुलीयकम् ।
आशिषश्चापि या योग्याः पुरुषस्य गृहे सतः ॥९।
ततः कुबलयाश्वोऽसौ सा च देवी मदालसा ।
पुत्राय दत्त्वा तद्राज्यं तपसे काननं गतौ ॥१०।

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे मदालसोपाख्यानं नाम षट्त्रिंशोऽध्यायः ॥

---

रहता है। इसलिये, जब कभी तुम्हें कोई असह्य दुःख हो जैसे कि किसी प्रिय बन्धु-बान्धव के वियोग का दुःख या शत्रुओं से उत्पादित आपदाओं का दुःख या धननाश के कारण संभूत दुःख, तब तुम, मैं जो तुम्हें अंगूठी दे रही हूँ उसके भीतर से सूक्ष्माक्षरों में उट्टङ्कित शासन-पट्ट निकाल लेना और उसे पढ़ना ॥ ६-८ ॥

जड ने आगे कहा—

यह सब कहकर, मदालसा ने अपनी सोने की अंगूठी उसे (अपने पुत्र अलर्क को) दी और बहुत आशीर्वाद दिये जो कि गृहस्थाश्रम के अनुरूप थे। इसके बाद महाराज कुवलयाश्व ऋतध्वज और महारानी मदालसा—दोनों ने, पुत्र को राजपाट सौंपकर, तपश्चर्या के निमित्त, वन के लिये प्रस्थान कर दिया ॥ ९-१० ॥



## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय में मदालसा के साथ कुवलयाश्व के वानप्रस्थाश्रम में प्रवेश का संक्षिप्त वर्णन है। याज्ञवल्क्य स्मृति में वानप्रस्थ-धर्म का जो विधान है वह निम्नलिखित श्लोक (प्रायश्चित्ताध्याय, वानप्रस्थधर्मप्रकरण, अध्याय ३) में द्रष्टव्य है—

'सुतविन्यस्तपत्नीकस्तया वाऽनुगतो वनम् ।
वानप्रस्थो ब्रह्मचारी साग्निः सोपासनो व्रजेत् ॥'

(ख) वानप्रस्थाश्रमी 'सुतविन्यस्तपत्नीक' अर्थात् पुत्र के संरक्षण में धर्मपत्नी को घर में रखने वाला अथवा 'तयवाऽनुगतः' धर्मपत्नी के साथ प्रव्रजन करने वाला—दोनों प्रकार का हो सकता है। यहाँ कुवलयाश्व के साथ उसकी सहधर्मचारिणी मदालसा वनगमन करती वर्णित की गयी है क्योंकि पति की परिचर्या की अभिलाषा से ब्रह्मवादिनी मदालसा का पति के साथ वानप्रस्थाश्रम में प्रवेश धर्मशास्त्रानुमोदित है।

(ख) प्रव्रज्या के लिये राजभवन छोड़ने के पहले मदालसा अपने पुत्र अलर्क को राजसिंहासन पर आसीन करा देती है और कामोपभोग में उसकी आसक्ति के निवारण के लिये चेतावनी देना नहीं भूलती। पुराणकार ने मदालसा के मुँह से अलर्क को जो अनुशासन की शिक्षा दी है उसमें गृहस्थाश्रमी के लिये निम्नलिखित वचन महत्त्वपूर्ण हैं—

'दुःखायतनभूतो हि ममत्वालम्बनो गृही ॥'

अर्थात् गृहस्थाश्रम में ममता की मात्रा बहुत अधिक बढ़ जाती है जिसके कारण गृहस्थ को सुख की अपेक्षा दुःख ही अधिक भोगना पड़ता है। मार्कण्डेयपुराणकार ने मदालसा का जैसा चरित-चित्रण किया है वह प्राचीन भारतीय नारी-चरित में अपना अलग महत्त्व रखता है। मार्कण्डेयपुराणकार के अनुसार मदालसा जैसा नारी में देवी की विभूति है। इस प्रसंग में मार्कण्डेयपुराणकार आगे प्रतिपादित किये जाने वाले देवीमाहात्म्य की निम्नलिखित सूक्ति (मा० पु० अ० ९१ श्लोक ५) अपने ध्यान में रखता प्रतीत होता है—

'विद्याः समस्तास्तव देवि ! भेदाः
स्त्रियः समस्ताः सकला जगत्सु ।
त्वयैकया पूरितमम्बयैतत्
का ते स्तुतिः स्तव्यपरा परोक्तिः ॥,

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के मदालसोपाख्यान नामक ३६ वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी अनुवाद समाप्त ॥



# सप्तत्रिंशोऽध्यायः

जड उवाच—

सोऽप्यलर्को यथान्यायं पुत्रवन्मुदिताः प्रजाः ।
पालयामास धर्मात्मा स्वे स्वे कर्मण्यवस्थिताः ॥१॥

दुष्टेषु दण्डं शिष्टेषु सम्यक् च परिपालनम् ।
कुर्वन् परां मुदं लेभे इयाज च महामखैः ॥२॥

अजायन्त सुताश्चास्य महाबलपराक्रमाः ।
धर्मात्मानो महात्मानो विमार्गपरिपन्थिनः ॥३॥

चकार सोऽर्थं धर्मेण धर्ममर्थेन वा पुनः ।
तयोश्चैवाविरोधेन बुभुजे विषयानपि ॥४॥

एवं बहूनि वर्षाणि तस्य पालयतो महीम् ।
धर्मार्थकामसक्तस्य जग्मुरेकमहर्यथा ॥५॥

वैराग्यं नास्य सञ्जज्ञे भुञ्जतो विषयान् प्रियान् ।
न चाप्यलमभूत्तस्य धर्मार्थोपार्जनं प्रति ॥६॥

---

**जड ने कहा—**

धर्मपरायण अलर्क ने भी, अपनी सुखी प्रजा का, राजधर्मानुसार पुत्रवत् पालन किया जिससे प्रजाजन अपने-अपने वर्णाश्रमधर्म के पालन में तत्पर रहे। वह दुष्टों के प्रति दण्ड-प्रणयन और शिष्टों के प्रति संरक्षण की व्यवस्था करने में बड़ी प्रसन्नता प्राप्त करता रहा। साथ ही साथ उसने अनेकों बड़े-बड़े यज्ञ-यागों के अनुष्ठान भी किये। उसके कई पुत्र उत्पन्न हुए जो महाबली और महापराक्रमी थे, महात्मा और धर्मात्मा थे और कुमार्गगमन के सदा विरुद्ध थे। उसने धर्माचरण द्वारा अर्थ-संचय किया और अर्थ-संचय द्वारा धर्मार्जन किया। साथ ही साथ उसने विषय सुख का ऐसा भोग किया जिसमें धर्म और अर्थरूप पुरुषार्थों में परस्पर विरोध नहीं था। इस प्रकार पृथिवी का पालन करते हुए तथा धर्म, अर्थ और कामरूप पुरुषार्थ का अर्जन करते हुए उसके अनेकों वर्ष ऐसे बीते मानों एक दिन बीता हो। वैषयिक सुखभोग के प्रति उसके मन में वैराग्य नहीं उत्पन्न हुआ और न धर्म तथा अर्थ के अर्जन में ही उसे परितृप्ति मिली ॥ १-६ ॥

तं तथा भोगसंसर्ग-प्रमत्तमजितेन्द्रियम् ।
सुबाहुर्नाम शुश्राव भ्राता तस्य वनेचरः ॥७॥

तं बुबोधयिषुः सोऽथ चिरं ध्यात्वा महीपतिः ।
तद्वैरिसंश्रयं तस्य श्रेयोऽमन्यत भूपतेः ॥८॥

ततः स काशिभूपालमुदीर्णबलवाहनम् ।
स्वराज्यं प्राप्तुमागचछद् बहुशः शरणं कृती ॥९॥

सोऽपि चक्रे बलोद्योगमलर्कं प्रति पार्थिवः ।
दूतश्च प्रेषयामास राज्यमस्मै प्रदीयताम् ॥१०॥

सोऽपि नैच्छत्तदा दातुमाज्ञापूर्वं स्वधर्मवित् ।
प्रत्युवाच च तं दूतमलर्कः काशिभूभृतः ॥११॥

मामेवाभ्येत्य हार्देन याचतां राज्यमग्रजः ।
नाक्रान्त्या संप्रदास्यामि भयेनाल्पामपि क्षितिम् ॥१२॥

सुबाहुरपि नो याञ्चां चकार मतिमांस्तदा ।
न धर्मः क्षत्रियस्येति याञ्चा वीर्य्यधनो हि सः ॥१३॥

---

उसका सुबाहु नाम का बड़ा भाई था जो वनवासी हो गया था। उसने यह सुनकर कि अलर्क भोग-विलास में लिप्त पड़ा रहता है और अपनी इन्द्रियों को वश में नहीं रखता, उसे सचेत करने के लिये, बहुत सोच विचार कर यही निश्चय किया कि उसे अलर्क के शत्रु किसी राजा से मिल जाना चाहिये, जिसमें अलर्क का कल्याण हो सके ॥ ७-८ ॥

ऐसा सोचने के बाद, वह बलशाली तथा सैन्यशक्ति-संपन्न काशिराज से जा मिला और अपना राज्य पाने के लिये उसका शरणागत हो गया। काशिराज ने भी अलर्क पर आक्रमण करने के लिये सेनाएँ संनद्ध की और उसके पास अपना राजदूत भेजकर यह कहलाया कि सुबाहु को उसका राज्य दे दो। राजधर्म का ज्ञाता अलर्क काशिराज की आज्ञा से सुबाहु को राज्य देना नहीं चाहता था और उसने काशिराज के दूत को यह कहा कि मेरे बड़े भाई मेरे पास सौहार्द के साथ राज्य मांगने आवें, अन्यथा वह आक्रमण के भय से राज्य की थोड़ी सी भी भूमि उन्हें नहीं देगा। सुबाहु बुद्धिमान् था उसने अपने छोटे भाई अलर्क से राज्य की याचना नहीं की, क्योंकि याचना क्षत्रिय का धर्म नहीं जो कि अपने बलवीर्य का धनी होता है ॥ ९-१३ ॥

ततः समस्तसैन्येन काशीशः परिवारितः ।
आक्रान्तुमभ्यगाद्राष्ट्रमलर्कस्य महीपतेः ॥१४॥

अनन्तरैश्च संश्लेषमभ्येत्य तदनन्तरम् ।
तेषामन्यतमैर्भृत्यैः समाक्रम्यानयद्वशम् ॥१५॥

अपीडयंश्च सामन्तांस्तस्य राष्ट्रोपरोधनैः ।
तथा दुर्गानुपालांश्च चक्रे चाटविकान् वशे ॥१६॥

कांश्चिच्चचोपप्रदानेन कांश्चिद् भेदेन पार्थिवान् ।
साम्नैवान्यान् वशं निन्ये निभृतास्तस्य येऽभवन् ॥१७॥

ततः सोऽल्पबलो राजा परचक्रावपीडितः ।
कोषक्षयमवापोच्चैः पुरञ्चारुध्यतारिणा ॥१८॥

इत्थं सम्पीड्यमानस्तु क्षीणकोषो दिने दिने ।
विषादमागात्परमं व्याकुलत्वञ्च चेतसः ॥१९॥

आर्त्ति स परमां प्राप्य तत् सस्माराङ्गुलीयकम् ।
यदुद्दिश्य पुरा प्राह माता तस्य मदालसा ॥२०॥

---

उसके बाद काशिराज अपनी समस्त सेनाओं को साथ लेकर अलर्क के राज्य पर आक्रमण करने आ पहुँचा। तदनन्तर उसने अलर्क के अन्तरङ्ग भृत्यों और सामन्तों से मेल-मिलाप बढ़ाया और उनके साथ अलर्क पर आक्रमण कर उसे अपना वशवर्ती बना लिया। अलर्क के राष्ट्र को चारों ओर से घेर कर उसने उसके सामन्तों को दबाया और दुर्गपालों तथा वनपालों को भी अपने वश में कर लिया। साथ ही साथ उसने अलर्क के सहयोगी कुछ राजाओं को धन-दान द्वारा, कुछ को भेदनीति से और कुछ को साम-प्रयोग से अपने अधीन किया जिससे वे सब उसके वशंवद बन गये ॥१४-१७॥

उसके बाद राजा अलर्क शत्रुसैन्य से सर्वतः आक्रान्त होने पर बलहीन हो गया जिससे उसका राजकोष नष्ट हो गया तथा उसकी राजधानी शत्रुओं से चारों ओर से घिर गयी। इस प्रकार शत्रु द्वारा पीड़ित होने पर अलर्क का राजकोष दिन पर दिन क्षीण होने लगा जिससे वह बड़ा दुःखी हो गया और उसके मन में व्याकुलता बढ़ गयी॥ १८-१९॥

जब उसकी पीडा पराकाष्ठा पर पहुँच गयी, तब उसे उस अंगूठी की स्मृति हुई जिसके विषय में उसकी माता मदालसा ने उससे कहा था। तदनन्तर, स्नानादि से

ततः स्नातः शुचिर्भूत्वा वाचयित्वा द्विजोत्तमान् ।
निष्कृष्य शासनं तस्माद्ददृशे प्रस्फुटाक्षरम् ॥२१॥

तत्रैव लिखितं मात्रा वाचयामास पार्थिवः ।
प्रकाशपुलकाङ्गोऽसौ प्रहर्षोत्फुल्ललोचनः ॥२२॥

सङ्गः सर्वात्मना त्याज्यः स चेत्त्यक्तुं न शक्यते ।
स सद्भिः सह कर्त्तव्यः सतां सङ्गो हि भेषजम् ॥२३॥

कामः सर्वात्मना हेयो हातुञ्चेच्छक्यते न सः ।
मुमुक्षां प्रति तत्कार्य्यं सैव तस्यापि भेषजम् ॥२४॥

वाचयित्वा तु बहुशो नृणां श्रेयः कथं त्विति ।
मुमुक्षयेति निश्चित्य सा च तत्सङ्गतो यतः ॥२५॥

ततः स साधुसम्पर्कं चिन्तयन् पृथिवीपतिः ।
दत्तात्रेयं महाभागमगच्छत् परमार्त्तिमान् ॥२६॥

---

शुद्ध-पवित्र होकर उसने उस अंगूठी से शासन-पट्ट बाहर निकाल कर ब्राह्मणों द्वारा उसे पढ़वाया और स्वयं भी उसकी स्पष्ट लिखावट देखी। माता मदालसा ने उसमें जो कुछ भी लिखा था उसे पढ़वाने के बाद वह सब की दृष्टि में आनन्द से रोमाञ्चित दीखने लगा और उसकी आँखें प्रसन्नता से खिली दिखायी देने लगीं। उस शासन में यह लिखा था—'अपनी समस्त शक्ति लगाकर कामादि के संग का परित्याग करना चाहिये और यदि संग अथवा आसक्ति का परित्याग न किया जा सके तो उसे सज्जनों के प्रति करना चाहिये क्योंकि सत्सङ्ग स्वयं एक महौषधि है। कामाशक्ति का तो सर्वथा परित्याग करना चाहिये और यदि किसी कारणवश ऐसा न हो सके तो मोक्षासक्ति करनो चाहिये क्योंकि मोक्ष के प्रति आसक्ति ही काम की आसक्ति के रोग की परमौषधि है। उसने बहुत बार माता का वह अनुशासन पढ़ा और मनुष्य का कल्याण कैसे हो इसे सोचते हुये यह निश्चय किया कि मुमुक्षा से ही मनुष्य का कल्याण संभव है। तदनन्तर राजा अलर्क ने, सत्संग के ही संबन्ध में सोचते-सोचते, अत्यन्त आर्त होकर, महानुभाव महर्षि दत्तात्रेय की शरण ली ॥ २०-२६ ॥

तं समेत्य महात्मानमकल्मषमसङ्गिनम् ।
प्रणिपत्याभिसम्पूज्य यथान्यायमभाषत ॥२७॥

ब्रह्मन् ! कुरु प्रसादं मे शरणं शरणार्थिनाम् ।
दुःखापहारं कुरु मे दुःखार्त्तस्यातिकामिनः ॥२८॥

दुःखापहारमद्यैव करोमि तव पार्थिव ! ।
सत्यं ब्रूहि किमर्थं ते दुःखं तत् पृथिवीपते ॥२९॥

जड उवाच—

इत्युक्तश्चिन्तयामास स राजा तेन धीमता ।
त्रिविधस्यापि दुःखस्य स्थानमात्मानमेव च ॥३०॥

स विमृष्य चिरं राजा पुनः पुनरुदारधीः ।
आत्मानमात्मना धीरः प्रहस्येदमथाब्रवीत् ॥३१॥

नाहमुर्वी न सलिलं न ज्योतिरनिलो न च ।
नाकाशं किन्तु शारीरं समेत्य सुखमिष्यते ॥३२॥

---

नितान्त निष्पाप, सर्वसंग-रहित महात्मा दत्तात्रेय के पास पहुँचकर उसने उन्हें प्रणाम किया और उनकी अर्चा-पूजा करके उनसे यथोचित निवेदन किया कि—भगवन् ! आप मुझ पर कृपा करें। आप अपनी शरण में आये लोगों के एकमात्र रक्षक हैं। मैं बड़ा दुःखी हूँ और कामनाओं से अभिभूत होने के कारण बड़ा आर्त हूँ। कृपा कर मेरा दुःख दूर करें। महात्मा दत्तात्रेय ने कहा—'राजन् ! आज ही मैं तुम्हारा दुःख दूर करता हूँ । सच-सच बताओ कि क्यों कर तुम्हें दुःख होता है ॥ २७-२९ ॥

**जड ने आगे कहा—**

महर्षि दत्तात्रेय के ऐसा कहने पर राजा अलर्क ने शारीरिक, मानसिक तथा आत्मिक—तीनों प्रकार के दुखों के आश्रय और उससे सर्वथा विलक्षण स्वात्मतत्त्व पर विचार किया ॥ ३० ॥

राजा अलर्क ने, जैसा कि वह बड़ा उदाराशय था और धीर-गम्भीर स्वभाव का था, बहुत देर तक बार-बार स्वयं अपने आत्मतत्त्व पर सोचता रहा और सोचने के बाद हँसकर महर्षि दत्तात्रेय से बोला—'भगवन् ! मैं जानता हूँ कि मैं न तो पृथिवी हूँ, न जल हूँ, न अग्नि हूँ, न वायु हूँ और न आकाश हूँ किन्तु इन पाँच भूतों के बने शरीर का

न्यूनातिरिक्ततां याति पञ्चकेऽस्मिन् सुखासुखम् ।
यदि स्यान्मम किन्न स्यादन्यस्थेऽपि हि तन्मयि ।।३३।

नित्यप्रभूतसद्भावे न्यूनाधिक्यान्नतोन्नते ।
तथा च ममतात्यक्ते विशेषो नोपलभ्यते ।।३४।

तन्मात्रावस्थिते सूक्ष्मे तृतीयांशे च पश्यतः ।
तथैव भूतसद्भावं शारीरं किं सुखासुखम् ।।३५।

मनस्यवस्थितं दुःखं सुखं वा मानसञ्च यत् ।
यतस्ततो न मे दुःखं सुखं वा नह्यहं मनः ।।३६।

नाहङ्कारो न च मनो बुद्धिर्नाहं यतस्ततः ।
अन्तःकरणजं दुःखं पारक्यं मम तत्कथम् ।।३७।

---

आश्रय लिये हूँ जिसके कारण मुझे सुख की अभिलाषा हुआ करती है और सुख तथा दुःख ऐसे हैं जो किसी पाञ्चभौतिक शरीर में कम और किसी पाञ्चभौतिक शरीर में अधिक मात्रा में प्रतीत होते हैं। यदि ये सुख-दुःख इस जीवन में राजा के रूप में रहने वाले मुझ में हैं तो मेरे अन्य जीवनों में भी, जिनका सद्भाव अथवा अस्तित्व प्रवाह रूप से नित्य है और जिनमें सुख-दुःख की न्यून अथवा अधिक मात्राओं का रहना अवश्यंभावी है, अवश्य ही रहे होंगे। इस प्रकार आत्मदर्शी के लिये शरीरधारी होने पर भी शरीर में अहंता-ममता की बुद्धि के परित्याग में तथा प्रातिस्विक स्वप्रकाश तुर्यावस्थावस्थित आत्मस्वरूप में कोई भेद नहीं है। इसी प्रकार पाञ्चभौतिक शरीर में अवस्थित शरीरिक सुख और दुःख और मन में अवस्थित मानसिक सुख और दुःख में कोई भेद नहीं प्रतीत होता। मैं मन नहीं हूँ इसलिये मुझ में न तो शारीरिक दुःख है और न मानसिक दुःख है। मैं अहंकार नहीं हूँ, न मन हूँ और न बुद्धि हूँ। इसलिये विविध कारणों से उत्पन्न दुःख, जो अन्तःकरण के दुःख हैं, मेरे दुःख नहीं अपितु मुझसे सर्वथा भिन्न अन्तःकरण के दुःख हैं ॥ ३१-३७ ॥

नाहं शरीरं न मनो यतोऽहं
पृथक् शरीरान्मनसस्तथाहम् ।
तत् सन्तु चेतस्यथवापि देहे
सुखानि दुःखानि च किं ममात्र ॥३८।

राज्यस्य वाञ्छां कुरुतेऽग्रजोऽस्य
देहस्य चेत् पञ्चमयः स राशिः ।
गुणप्रवृत्त्या मम किन्तु तत्र
तत्स्थः स चाहञ्च शरीरतोऽन्यः ॥३९।

न यस्य हस्तादिकमप्यशेषं
मांसं न चास्थीनि शिराविभागः ।
कस्तस्य नागाश्वरथादिकोषैः
स्वल्पोऽपि सम्बन्ध इहास्ति पुंसः ॥४०।

तस्मान्न मेऽरिर्न्न च मेऽस्ति दुःखं
न मे सुखं नापि पुरं न कोषम् ।

---

मैं शरीर नहीं हूँ और न मैं मन हूँ क्योंकि मेरा अस्तित्व शरीर और मन-दोनों से भिन्न और विलक्षण है। इसलिये सुख या दुःख से चाहे वे शरीर के हों अथवा मन के हों, मुझे क्या लेना-देना ॥ ३८ ॥

मेरे बड़े भाई यदि मेरा राज्य अपनाना चाहते हैं और मेरे इस शरीर को, अपने अधीनस्थ रखना चाहते हैं तो कर लें, मेरा कुछ नहीं बिगड़ता क्योंकि राज्य और शरीर—दोनों भूतपञ्चक की समष्टि के अतिरिक्त और कुछ नहीं। जो कुछ भी मेरे बड़े भाई अथवा मुझमें प्रवृत्ति-निवृत्ति की चेष्टायें हैं वे उनकी और मेरी नहीं अपितु सत्त्व-रजस्-तमोरूप गुणत्रय की हैं क्योंकि शरीरी मेरे भाई और शरीर मैं—दोनों वस्तुतः शरीर से, जो नश्वर है, सर्वथा भिन्न हैं ॥ ३९ ॥

जिस पुरुष के हाथ-पैर आदि समस्त अङ्ग-प्रत्यङ्ग उसके नहीं और न मांस-हड्डी और सिराओं से ही जिसका सम्बन्ध है, उसका हाथी-घोड़े-रथ-राज्यकोष आदि से तो किञ्चिन्मात्र भी कोई सम्बन्ध नहीं प्रतीत होता ॥ ४० ॥

इसलिये, न मेरा कोई शत्रु है और न मुझे कोई दुःख अथवा सुख है। मुझे राजधानी और राज्यकोष से भी कुछ लेना-देना नहीं और न हाथी-घोड़े आदि की चतुरङ्गिणी सेना से ही कोई प्रयोजन है। यही बात वस्तुतः मेरे बड़े भाई के विषय

न चाश्वनागादि बलं न तस्य
नान्यस्य वा कस्यचिद्वा ममास्ति ॥४१॥

यथा घटीकुम्भकमण्डलुस्थ-
माकाशमेकं बहुधा हि दृष्टम् ।
तथा सुबाहुः स च काशिपोऽहं
मन्ये च देहेषु शरीरभेदैः ॥४२॥

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे पितापुत्रसंवादे आत्मविवेको नाम सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥

---

में भी लागू होती है और मेरे बड़े भाई ही क्यों सबके विषय में, जिसमें मैं भी सम्मिलित हूँ, लागू होती है ॥ ४१ ॥

जैसे आकाश एक है किन्तु मटका, घड़ा और कमण्डल से सम्बद्ध होने पर अनेक प्रकार का प्रतीत होता है वैसे ही मेरे बड़े भाई सुबाहु, काशिराज और मैं आत्मदृष्टि से एक हैं किन्तु शरीर-भेद से भिन्न-भिन्न लगते हैं ॥ ४२ ॥

## पर्यालोचन—

(क) इस अध्याय में राजा अलर्क की धर्म-अर्थ और कामरूप त्रिवर्ग में आसक्ति और उस आसक्ति के निराकरण के लिये मदालसा द्वारा उपदिष्ट मोक्ष में आसक्ति का सुन्दर वर्णन है। मार्कण्डेयपुराणकार ने अलर्क को राजधर्म का परिपालक प्रतिपादित किया है। मनुस्मृति के राजधर्मनिरूपण के सप्तम अध्याय के १४४वें श्लोक में राजधर्म का निम्नलिखित निरूपण है—

'क्षत्रियस्य परो धर्मः प्रजानामेव पालनम्।,

इस अध्याय के

'सोऽप्यलर्को यथान्यायं पुत्रवन्मुदिताः प्रजाः।
पालयामास धर्मात्मा स्वे स्वे कर्मण्यवस्थिताः॥

इस पहले श्लोक में ही मनुस्मृति के उपर्युक्त श्लोक के सारभूत अर्थ का संक्षिप्त किन्तु विशद रूप से समर्थन किया हुआ है।

(ख) मनुस्मृति की भांति याज्ञवल्क्यस्मृति का भी प्रभाव इस अध्याय के कतिपय श्लोक-सन्दर्भों पर पड़ा दिखायी देता है। उदाहरण के लिए इस अध्याय का दूसरा श्लोक देखिये—

'दुष्टेषु दण्डं शिष्टेषु सम्यक् च परिपालनम्।
कुर्वन् परां मुदं लेभे इयाज च महामखैः॥,

इसी प्रकार याज्ञवल्क्य-स्मृति के आचाराध्याय के राजधर्म के निम्नलिखित श्लोक पर ध्यान दीजिये—

'अधर्मदण्डनं स्वर्गकीर्तिलोकविनाशनम्।
सम्यक् तु दण्डनं राज्ञः स्वर्गकीर्तिजयावहम्॥

उपर्युक्त याज्ञवल्क्य-स्मृति के श्लोक का सारार्थ मार्कण्डेयपुराणकार के श्लोक में राजा अलर्क के चरित-चित्रण के प्रसङ्ग में स्पष्ट झलक पड़ता है। इसी प्रकार राजा के लिये यज्ञ-याग के विधान के विषय में याज्ञवल्क्य-स्मृति के राजधर्म-प्रकरण के ही नीचे लिखे श्लोकार्द्ध की छाया मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय के दूसरे श्लोक के 'इयाज च महामखैः' इस चतुर्थ चरण में दिखायी पड़ जाती है—

'यज्ञांश्चैव प्रकुर्वीत विधिवद् भूरिदक्षिणान्।,

(ग) इस अध्याय के 'नाहं शरीरम्' आदि ३८ वें, 'न यस्य हस्तादिकम्' आदि ४० वें तथा 'तस्मान्न मेऽरिः' इत्यादि ४१ वें श्लोक में जो 'आत्मतत्त्वविवेक' है वह भगवत्पाद शङ्कर को 'दशश्लोकी' के कतिपय निम्नोद्धृत श्लोकों के प्रभाव का परिणाम सा प्रतीत होता है—

'न भूमिर्न तोयं न तेजो न वायु-
र्न खं नेन्द्रियं वा न तेषां समूहः।
अनैकान्तिकत्वात् सुषुप्त्यैकसिद्ध-
स्तदेकोऽवशिष्टः शिवः केवलोऽहम्॥३॥

'न शास्ता न शास्त्रं न शिष्यो न शिक्षा
न च त्वं न चाहं न वायं प्रपञ्चः।
स्वरूपावबोधो विकल्पासहिष्णु-
स्तेदेकोऽवशिष्टः शिवः केवलोऽहम् ॥७॥

न चैकं तदन्यद् द्वितीयं कुतः स्याद्
न वा केवलत्वं न चाकेवलत्वम्।
न शून्यं न चाशून्यमद्वैतकत्वात्
कथं सर्ववेदान्तसिद्धं ब्रवीमि ॥१०॥

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के पितापुत्रसंवादप्रकरण से संबद्ध आत्मविवेक नामक
३७वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी अनुवाद समाप्त ॥

—: ❀ :—

# अष्टात्रिंशोऽध्यायः

जड उवाच—

दत्तात्रेयं ततो विप्रं प्रणिपत्य स पार्थिवः ।
प्रत्युवाच महात्मानं प्रश्रयावनतो वचः ॥१॥
सम्यक् प्रपश्यतो ब्रह्मन् ! मम दुःखं न किञ्चन ।
असम्यग्दर्शिनो मग्नाः सर्वदैवासुखार्णवे ॥२॥
यस्मिन् यस्मिन्ममासक्ता बुद्धिः पुंसः प्रजायते ।
ततस्ततः समादाय दुःखान्येव प्रयच्छति ॥३॥
मार्जारभक्षिते दुःखं यादृशं गृहकुक्कुटे ।
न तादृङ्ममताशून्ये कलविङ्केऽथ मूषिके ॥४॥
सोऽहं न दुःखी न सुखी यतोऽहं प्रकृतेः परः ।
यो भूताभिभवो भूतैः सुखदुःखात्मको हि सः ॥५॥

दत्तात्रेय उवाच—

एवमेतन्नरव्याघ्र ! यथैतद्व्याहृतं त्वया ।
ममेति मूलं दुःखस्य न ममेति च निर्वृतेः ॥६॥

---

**जड ने आगे की कहानी कही—**

तदनन्तर राजा अलर्क ने ब्रह्मर्षि महात्मा दत्तात्रेय को साष्टाङ्ग प्रणाम किया और विनयावनत होकर उनसे आगे निवेदन किया कि 'भगवन् ! सम्यग् दृष्टि से सब कुछ देखते मुझे किसी दुःख का अनुभव नहीं होता। सदा दुःख के समुद्र में डूबने-उतराने वाले लोग तो वे हैं जो सम्यग्दर्शी नहीं हैं। सांसारिक जीवन में मनुष्य जिन-जिन विषयों के प्रति ममत्व बुद्धि रखता है उन-उन विषयों से उसकी ममतासक्त बुद्धि दुःख ही ग्रहण करती है जिसे वह अन्त में मनुष्य को दे देती है। उदाहरण के लिये, अपने पालतू मुर्गे के बिल्ली द्वारा खा लिये जाने पर मनुष्य को जो दुःख होता है वह बिल्ली द्वारा गौरेया अथवा चूहा के खा लिये जाने पर नहीं होता क्योंकि उसके प्रति उसे कोई ममता नहीं होती। इसलिये मैं न दुःखी हूँ और न सुखी हूँ क्योंकि मैं प्रकृति के इन प्रपञ्चों से परे हूँ। सुख अथवा दुःख का अनुभव तो गुणत्रय के परस्पर संघर्ष में एक दूसरे की जो विजय-पराजय होती है उसका परिणाम है ॥ १-५ ॥

**ब्रह्मर्षि दत्तात्रेय ने कहा—**

राजन् ! तुमने जैसी बात कही है वस्तुस्थिति वस्तुतः वैसी ही है क्योंकि ममता दुःख का और निर्ममत्व परमसुख का कारण है ॥ ६ ॥

मत्प्रश्नादेव ते ज्ञानमुत्पन्नमिदमुत्तमम् ।
ममेति प्रत्ययो येन क्षिप्तः शाल्मलितूलवत् ॥७॥
अहमित्यङ्कुरोत्पन्नो ममेति स्कन्धवान् महान् ।
गृहक्षेत्रोच्चशाखश्च पुत्रदारादिपल्लवः ॥८॥
धनधान्यमहापत्रो नैककालप्रवर्द्धितः ।
पुण्यापुण्याग्रपुष्पश्च सुखदुःखमहाफलः ॥९॥
तत्र मुक्तिपथव्यापी मूढसम्पर्कसेचनः ।
विधित्साभृङ्गमालाढ्यो कृत्यज्ञानमहातरुः ॥१०॥
संसाराध्वपरिश्रान्ता ये तच्छायां समाश्रिताः ।
भ्रान्तिज्ञानसुखाधीनास्तेषामात्यन्तिकं कुतः ॥११॥
यैस्तु सत्सङ्गपाषाणशितेन ममतातरुः ।
छिन्नो विद्याकुठारेण ते गतास्तेन वर्त्मना ॥१२॥
प्राप्य ब्रह्मवनं शीतं नीरजस्कमकण्टकम् ।
प्राप्नुवन्ति परां प्राज्ञा निर्वृतिं वृत्तिवर्जिताः ॥१३॥

---

मैंने तुमसे प्रारम्भ में जो प्रश्न किया था उसी से तुम्हें यह परमज्ञान मिला है जिसने तुम्हारी ममत्व बुद्धि को उसी प्रकार उड़ा दिया है जिस प्रकार हवा सेमर की रुई को उड़ा देती है ॥ ७ ॥

देखो—कर्तृत्वाभिमान एक महावृक्ष है जो अहंभाव के अंकुर से उत्पन्न होता है; ममत्व के रूप में जो शनैः-शनैः महास्कन्ध बन जाता है; घर-द्वार, खेती-बाड़ी जिसकी बड़ी-बड़ी ऊँची शाखायें हैं; पुत्र-पत्नी, इष्ट-मित्र प्रभृति जिसके बड़े-बड़े पत्ते हैं; जो अनेकानेक जन्मों की अवधि में बढ़ता आया है; पुण्य-पाप जिसके सबसे पहले खिलने वाले फूल हैं और सुख-दुःख जिसके बड़े-बड़े फल सरीखे हैं। यह अहंभाव का महावृक्ष मोक्ष-मार्ग तक फैला हुआ है क्योंकि दुष्टसंग के जल-सेक से यह समृद्ध होता रहता है। विविध जागतिक कार्य-व्यापार भौंरों के रूप में इस पर मंड़राया करते हैं। सांसारिक जीवन की यात्रा के जो पथिक इस कर्तृत्वाभिमान रूपी महावृक्ष को छाया का आश्रय लिया करते हैं वे भ्रान्त ज्ञान और भ्रान्त सुख के वशवर्ती रहा करते हैं। ऐसे लोगों को वह सुख कभी नहीं मिलता जिसे ऐकान्तिक और आत्यन्तिक सुख कहा गया है ॥ ८-११ ॥

किन्तु जो लोग सत्सङ्ग के पत्थर पर घिस कर तेज किये ज्ञान के कुल्हाड़े से इस ममत्वाभिमान रूपी महावृक्ष को काट डालते हैं वे ही मोक्ष-मार्ग पर आगे निकल जाते हैं और अन्त में शीतल, अकण्टक, स्वच्छ ब्रह्मरूपी वन में पहुँच जाते हैं जहाँ सभी अन्तःकरण वृत्तियों से उनका पिण्ड छूट जाता है और वे आत्मज्ञान सम्पन्न होकर आत्यन्तिक सुख-शान्ति प्राप्त कर लेते हैं ॥ १२-१३ ॥

भूतेन्द्रियमयं स्थूलं न त्वं राजन्न चाप्यहम् ।
न तन्मात्रमयावावां नैवान्तःकरणात्मकौ ॥१४॥

कं वा पश्यासि राजेन्द्र ! प्रधानमिदमावयोः ।
यतः परो हि क्षेत्रज्ञः सङ्घातो हि गुणात्मकः ॥१५॥

मशकोडुम्बरेषीकामुञ्जमत्स्याम्भसां यथा ।
एकत्वेऽपि पृथग्भावस्तथा क्षेत्रात्मनोर्नृप ! ॥१६॥

अलर्क उवाच—

भगवंस्त्वत्प्रसादेन ममाविर्भूतमुत्तमम् ।
ज्ञानं प्रधानचिच्छक्ति-विवेककरमीदृशम् ॥१७॥

किन्त्वत्र विषयाक्रान्ते स्थैर्य्यवत्त्वं न चेतसि ।
न चापि वेद्मि मुच्येयं कथं प्रकृतिबन्धनात् ॥१८॥

कथं न भूयां भूयश्च कथं निर्गुणतामियाम् ।
कथञ्च ब्रह्मणैकत्वं व्रजेयं शाश्वतेन वै ॥१९॥

---

राजन् ! न तो तुम पञ्चभूतमय स्थूल शरीर हो और न मैं पञ्चभूतमय स्थूल शरीर हूँ। हम दोनों न तो पञ्चतन्मात्रारूप हैं और न अन्तःकरण रूप हैं। राजन् ! तुम्हीं बताओ कि तब हम दोनों में से किसे तुम प्रकृत्यात्मक समझते हो। हम दोनों तो प्रकृति से परे पुरुष हैं जिसे क्षेत्रज्ञ कहते हैं। हम दोनों के शरीर त्रिगुणात्मक होने के नाते संघात रूप हैं। गूलर और मच्छर, इषीका (एक घास) और मूंज, तथा पानी और मछली भले ही बाह्य दृष्टि से देखने में एक से लगें किन्तु तत्त्वदृष्टि से देखते भिन्न हैं। वस्तुतः क्षेत्र (प्रकृति) और क्षेत्रज्ञ (पुरुष अथवा आत्मा) परस्पर भिन्न हैं॥ १४-१६ ॥

**अलर्क ने कहा—**

भगवन् ! आपकी कृपा से मुझे वह परमज्ञान, वह विवेक प्राप्त हो गया है जिसमें प्रकृति और पुरुष का पार्थक्य सिद्ध हो जाता है॥ १७ ॥

किन्तु, मेरे चित्त में, जो सांसारिक विषयों से आक्रान्त है, आत्मज्ञान से संबद्ध स्थिरता नहीं हो पा रही है जिससे मुझे पता नहीं चल पाता कि प्रकृति के बन्धनों से मेरा छुटकारा होगा भी या नहीं। मैं सदा इस सोच-विचार में पड़ा रहता हूँ कि कैसे क्या करूँ जिससे पुनः जन्म न लेना पड़े; कैसे क्या करूं जिसमें त्रैगुण्य-बन्धन से मेरी मुक्ति हो जाय और कैसे क्या करूं जिसमें मैं शाश्वत परात्पर परब्रह्म रूप हो जाऊं।

तन्मे योगन्तथा ब्रह्मन् ! प्रणतायाभियाचते ।
सम्यग् ब्रूहि महाप्राज्ञ ! सत्सङ्गो ह्युपकृन्नृणाम् ।।२०।

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे पितापुत्रसंवादे प्रश्नाध्यायो नामाष्टात्रिंशोऽध्यायः ॥

---

भगवन् ! आप ब्रह्मज्ञ हैं इसलिये आपके समक्ष विनयावनत होकर ज्ञान-याचना करने वाले मुझे आप योग का सम्यग् ज्ञान दें। आपके सत्संग से ही मेरा कल्याण होगा क्योंकि मनुष्य का एकमात्र उपकारक सत्सङ्ग ही है ॥ १८-२० ॥



## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय के आरम्भ में महामुनि दत्तात्रेय के प्रश्नमात्र से राजा अलर्क के हृदय में अहंता-ममता के भाव के निर्मूलन का निरूपण है। मनुस्मृति के छठे अध्याय के निम्नलिखित ८०-८१ श्लोकों में निःस्पृहता और निःस्पृहता से संभूत शाश्वत सुख का बड़ा सुन्दर उल्लेख है—

'यदा भावेन भवति सर्वभावेषु निःस्पृहः।
तदा सुखमवाप्नोति प्रेत्य चेह च शाश्वतम्॥'
'अनेन विधिना सर्वांस्त्यक्त्वा सङ्गान् शनैः शनैः।
सर्वद्वन्द्वविनिर्मुक्तो ब्रह्मण्येवावतिष्ठते॥'

आसक्ति अविद्या से उत्पन्न होती है और विद्या से उसका उन्मूलन होता है। मार्कण्डेयपुराणकार राजा अलर्क के चरित-चित्रण में उसके अनासक्ति-योग का भी प्रतिपादन करता है।

(ख) इस अध्याय के ८-११ श्लोकों में ममत्व अथवा आसङ्ग की वृक्षरूप में जो कल्पना है वह बड़ी सुन्दर है। इस ममत्वरूपी वृक्ष का विद्यारूपी कुठार से ही समूलोन्मूलन हो सकता है और विद्यारूपी कुठार की धार जब तक सत्सङ्गरूपी पाषाण पर रगड़ कर तीक्ष्ण न बनायी जाय तब तक वह ममत्व-वृक्ष को काटने में समर्थ नहीं होती। इस प्रकार के भाव ब्रह्मविद्याविषयक शास्त्रों में यत्र-तत्र-सर्वत्र प्रतिपादित दिखायी देते हैं। योगवाशिष्ठ (निर्वाण प्रकरण-पूर्वार्द्ध) के नीचे लिखे श्लोकों (५२-६०) को देखिये जिनमें अहंता-ममता का संकल्प-कल्पना के रूप में और संकल्प का वृक्ष के रूप में वर्णन है—

'जयत्यनल्पसंकल्पकल्पनाकल्पपादपः।
अज्ञानात् प्रसृता यस्मात् जगत्पर्णपरम्पराः॥
यस्मिंस्तिष्ठन्ति राजन्ते विशन्ति विलसन्ति च।
विचित्ररचनोपेता भूरिभोगिविहंगमाः॥
यत्र जन्मानि पर्णानि कर्मजालं च कोरकम्॥
फलानि पुण्यपापानि मञ्जर्यो विभवश्रियः।
अज्ञानेन्दूदयेनैता योषिदोषधयः स्फुटम्॥
संसारवनखण्डेऽस्मिन् परां शोभामुपागताः।
जन्मजालकलापूर्णस्तमःकालकृतोदयः॥
शून्योदितात्मा दोषेशो जयत्यज्ञानचन्द्रमाः।
अज्ञानेन्दोः प्रसादेन वासनामृतशालिना॥
तर्पिताशाचकोरेण चित्तरत्नरसैषिणा।
राजहंसविलासिन्यः प्रालेयशिशिराङ्गिकाः॥

मा० पु० ५८

भान्ति कान्ताकुमुद्वत्यो लोललोचनषट्पदाः ।
धम्मिल्लतिमिरोल्लासलसत्पाण्डुपयोधराः ॥
रामारजन्यो राजन्ते तन्मौर्ख्येण विजृम्भितम् ॥'

योगवाशिष्ठ के उपर्युक्त 'संसारारण्य' रूपक की अपेक्षा मार्कण्डेयपुराणकार के अहंतारूपी अंकुर से उत्पन्न संसार-वृक्ष की कल्पना सूक्ष्म किन्तु अधिक प्रभावशाली प्रतीत होती है ।

(ग) 'अहंत्व' रूप विश्वबीज का इस अध्याय में जो निर्देश है उसका योगवाशिष्ठ के निर्वाण प्रकरण (उत्तरार्ध) के सप्तम सर्ग (श्लोक ११-२०) में विशद वर्णन मिलता है—

'विश्वबीजमहंत्वं त्वं विद्धि तस्माद्धि जायते ।
साद्र्यब्ध्युर्वीनदीशादिजगज्जरठपादपः ॥
अहंत्वबीजादणुतो जायतेऽसौ जगद्द्रुमः ।
तस्येन्द्रियरसाढ्यानि मूलानि भुवनानि हि ॥
तारकाजालकलिका ऋक्षौघः कोरकोत्करः ।
वासनागुच्छविसराः पूर्णचन्द्रः फलालयः ॥
स्वर्गादयो बृहद्वर्गा महाविटपकोटराः ।
मेरुमन्दरसह्याद्रिगिरयः पत्रराजयः ॥
सप्ताब्धयोऽग्रसुतयः पातालं मूलकोटरम् ।
युगानि घुणवृन्दानि पर्वाणि गुणपंक्तयः ॥
अज्ञानमुत्पत्तिमही नरा विहगकोटयः ।
उपलम्भो बृहत्स्तम्भो दवो निर्वाणनिर्वृतिः ॥
रूपालोकमनस्कारा विविधामोदवृत्तयः ।
वनं विपुलमाकाशं शुक्तिजालं मुखत्वचः ॥
विचित्रशाखा ऋतव उपशाखा दिशो दश ।
संविद्रसमहापूरो वातस्पन्दो निवर्तनः ॥
चन्द्रार्करुचयो लोला मज्जनोन्मज्जनोन्मुखाः ।
रम्या कुसुममञ्जर्यस्तिमिरं भ्रमरभ्रमः ॥
पातालमाशागणमन्तरिक्ष-
मापूर्य तिष्ठत्यसदेव सद्वत् ।
तस्यानहन्ताग्निहतेऽहमर्थं-
बीजे पुनर्नास्ति सतोऽपि रोहः ॥'

यहाँ अहंत्वबीज का अहंता-ममता निरास के दावानल से नष्ट होने का जो उल्लेख है वह भी मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय के अभिमत का काव्यात्मक निरूपण है ।

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के पितापुत्रसंवाद प्रकरणान्तर्गत प्रश्नाध्याय नामक ३८वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥

*

# ऊनचत्वारिंशोऽध्यायः

दत्तात्रेय उवाच—

ज्ञानपूर्वो वियोगो योऽज्ञानेन सह योगिनः ।
सा मुक्तिर्ब्रह्मणा चैक्यमनैक्यं प्राकृतैर्गुणैः ॥१॥
मुक्तिर्योगात्तथा योगः सम्यग् ज्ञानान्महीपते ! ।
ज्ञानं दुःखोद्भवं दुःखं ममत्वासक्तचेतसाम् ॥२॥
तस्मात् सङ्गं प्रयत्नेन मुमुक्षुः सन्त्यजेन्नरः ।
सङ्गाभावे ममेत्यस्याः ख्यातेर्हानिः प्रजायते ॥३॥
निर्ममत्वं सुखायैव वैराग्याद्दोषदर्शनम् ।
ज्ञानादेव च वैराग्यं ज्ञानं वैराग्यपूर्वकम् ॥४॥
तद्गृहं यत्र वसतिस्तद्भोज्यं येन जीवति ।
यन्मुक्तये तदेवोक्तं ज्ञानमज्ञानमन्यथा ॥५॥
उपभोगेन पुण्यानामपुण्यानाञ्च पार्थिव ! ।
कर्त्तव्यानाञ्च नित्यानामकामकरणात्तथा ॥६॥

---

ब्रह्मर्षि दत्तात्रेय ने कहा—

ज्ञानपूर्वक अज्ञान से वियोग योगी का मोक्ष है जिसका अभिप्राय ब्रह्मैक्यभाव होता है जिसमें सत्त्वादि गुणत्रय से पार्थक्य स्वतः सिद्ध है ॥ १ ॥

राजन् ! मोक्ष योग से प्राप्त होता है और योग सम्यग्ज्ञान से । ज्ञान का उद्भव दुःख के कारण होता है और दुःख ममत्वासक्त मन वालों का धर्म है । इसलिये उस मनुष्य के लिये, जिसे मोक्ष की इच्छा हो, संग अथवा आसक्ति का प्रयत्नपूर्वक परित्याग आवश्यक है क्योंकि जब संग अथवा आसक्ति नहीं होती तब ममत्व बुद्धि भी नष्ट हो जाती है । ममत्व बुद्धि का अभाव अन्ततः सुख का उत्पादक होता है; वैराग्य के उदय होने पर सांसारिक जीवन में निःसारता, क्षणिकता आदि दोष दिखायी देने लगते हैं; वैराग्य की उत्पत्ति का कारण ज्ञान है और ज्ञान के उद्भव-उल्लास का कारण वैराग्य है । ज्ञानी अथवा विरक्त के लिये घर-द्वार वह है जहाँ वह रह जाय; खाना-पीना वह है जिससे वह प्राणधारण कर ले और ज्ञान वह है जिससे उसे मुक्ति मिले । इसके अतिरिक्त तो सब कुछ अज्ञान ही अज्ञान है ॥ २-५ ॥

पुण्य और पाप के फलोपभोगों के समाप्त करने से, नित्यकर्मों के सम्पादन से, निष्काम कर्मों के अनुष्ठान से, पूर्वार्जित कर्मों के क्षय से और आरब्ध कर्मों के प्रति

असञ्चयादपूर्वस्य क्षयात् पूर्वार्जितस्य च ।
कर्म्मणो बन्धमाप्नोति शारीरं न पुनः पुनः ॥७॥
एतत्ते कथितं राजन् ! योगं चेमं निबोध मे ।
यं प्राप्य ब्रह्मणो योगी शाश्वतान्नान्यतां व्रजेत् ॥८॥
प्रागेवात्मात्मना जेयो योगिनां स हि दुर्जयः ।
कुर्वीत तज्जये यत्नं तस्योपायं शृणुष्व मे ॥९॥
प्राणायामैर्दहेद्दोषान् धारणाभिश्च किल्विषम् ।
प्रत्याहारेण विषयान् ध्यानेनानीश्वरान् गुणान् ॥१०॥
यथा पर्वतधातूनां दोषा दह्यन्ति धाम्यताम् ।
तथेन्द्रियकृता दोषा दह्यन्ते प्राणनिग्रहात् ॥११॥
प्रथमं साधनं कुर्य्यात् प्राणायामस्य योगवित् ।
प्राणापाननिरोधस्तु प्राणायाम उदाहृतः ॥१२॥

---

कर्तृत्वाभिमान के सञ्चय न करने से शरीर का बन्धन सदा के लिये टूट जाता है ॥ ६-७ ॥

राजन् ! मैंने योग की पूर्वपीठिका रूप से तुमसे यह सब कहा। अब योग के सम्बन्ध में सुनो जिसके सिद्ध हो जाने पर योगी शाश्वत सच्चिद्घनानन्द ब्रह्म को ही प्राप्त करता है और ब्रह्मैक्यभाव के अतिरिक्त अन्य किसी भाव से कोई नाता नहीं रखता ॥ ८ ॥

योगी के लिये यह अत्यावश्यक है कि वह आत्मा द्वारा आत्मा पर विजय पाय। वैसे आत्मविजय बड़ा दुष्कर होता है किन्तु उसके लिये प्रयत्नशील तो होना ही चाहिये। अब आत्मविजय का जो उपाय है उसके विषय में मैं जो कह रहा हूँ वह सुनो ॥ ९ ॥

सर्वप्रथम प्राणायाम के द्वारा शरीर-धातु के समस्त दोषों को जलाकर राख करना चाहिये; धारणा अथवा मनःस्थैर्यपूर्वक आत्मचिन्तन के द्वारा मानसिक कालुष्य का पूर्णतया प्रक्षालन करना चाहिये; प्रत्याहार अथवा विषयों से इन्द्रियनिग्रह के द्वारा विषयसुख की कामनाओं का नाश करना चाहिये और ध्यान के द्वारा शक्तिशाली रजोगुण और तमोगुण को परास्त करना चाहिये। जैसे आग की भट्ठी में जलाने से पर्वतीय खनिज धातुओं के दोष जलकर नष्ट हो जाते हैं वैसे ही प्राणायाम से इन्द्रियों के समस्त दोष जलकर नष्ट हो जाते हैं ॥ १०-११ ॥

जो योगवेत्ता है उसे सर्वप्रथम प्राणायाम-साधन करना चाहिये। प्राणायाम का अभिप्राय प्राणवायु और अपानवायु की गति पर रोक लगाना है। योगाचार्य लोग तीन

लघुमध्योत्तरीयाख्यः प्राणायामस्त्रिधोदितः ।
तस्य प्रमाणं वक्ष्यामि तदलर्क ! शृणुष्व मे ॥१३॥
लघुर्द्वादशमात्रस्तु द्विगुणः स तु मध्यमः ।
त्रिगुणाभिस्तु मात्राभिरुत्तमः परिकीर्त्तितः ॥१४॥
निमेषोन्मेषणे मात्राकालो लघ्वक्षरस्तथा ।
प्राणायामस्य सङ्ख्यार्थं स्मृतो द्वादशमात्रिकः ॥१५॥
प्रथमेन जयेत् स्वेदं मध्यमेन च वेपथुम् ।
विषादं हि तृतीयेन जयेद्दोषाननुक्रमात् ॥१६॥
मृदुत्वं सेव्यमानास्तु सिंहशार्दूलकुञ्जराः ।
यथा यान्ति तथा प्राणो वश्यो भवति योगिनः ॥१७॥
वश्यं मत्तं यथेच्छातो नागं नयति हस्तिपः ।
तथैव योगी स्वच्छन्दः प्राणं नयति साधितम् ॥१८॥
यथा हि साधितः सिंहो मृगान् हन्ति न मानवान् ।
तद्वन्निषिद्धपवनः किल्विषं न नृणां तनुम् ॥१९॥

---

प्रकार के प्राणायाम बताते हैं—१ला लघु प्राणायाम, २रा मध्य प्राणायाम और तीसरा उत्तरीय प्राणायाम। राजन् ! इन प्राणायामों में प्राणापानवायु-निरोध का जो प्रमाण है उसके सम्बन्ध में तुम्हें बता रहा हूँ, सुनो ! लघुप्राणायाम १२ मात्राओं का, मध्यम प्राणायाम २४ मात्राओं का और उत्तरीय अथवा उत्तम प्राणायाम ३६ मात्राओं का होता है। आँख की पलकों के एक बार खुलने और बंद होने में जो समय लगता है अथवा लघु अक्षर के उच्चारण में जो समय लगता है वही 'मात्रा' है जिसे प्राणायाम की गणना के लिये माना गया है। इस प्रकार लघु-प्राणायाम १२ मात्रा का होता है। इस प्राणायाम की साधना से शरीर के स्वेद-प्रस्वेद पर विजय पायी जाती है; मध्यम प्राणायाम की साधना से शरीर के कम्पन पर विजय पायी जाती है और उत्तम प्राणायाम की साधना से विषाद पर विजय पायी जाती है। इस प्रकार त्रिविध प्राणायाम-साधन से क्रमशः शारीरिक दोषों को नष्ट किया जाता है। जैसे हाथी, शेर, बाघ आदि वन्य जीव मनुष्य की सेवा द्वारा अपने स्वभाव में उग्रता छोड़कर मृदुता धारण करते हैं वैसे ही प्राण भी निरन्तर सेवा द्वारा योगी के वश में हो जाते हैं। जैसे हाथीवान मतवाले हाथी को अपना वशवर्ती बनाकर अपनी इच्छा के अनुसार इधर-उधर चलाया करता है वैसे ही योगी भी सिद्ध किये अपने प्राण को अपनी इच्छा से ही जिधर चाहता है उधर ले जाता है। जैसे साधा हुआ शेर हिरणों को मारता है मनुष्यों को नहीं, उसी प्रकार साधा हुआ प्राण कालुष्य का नाश करता है, शरीर का नहीं। इस

तस्माद् युक्तः सदा योगी प्राणायामपरो भवेत् ।
श्रूयतां मुक्तिफलदं तस्यावस्थाचतुष्टयम् ॥२०॥
ध्वस्तिः प्राप्तिस्तथा संवित् प्रसादश्च महीपते ! ।
स्वरूपं शृणु चैतेषां कथ्यमानमनुक्रमात् ॥२१॥
कर्म्मणामिष्टदुष्टानां जायते फलसंक्षयः ।
चेतसोऽपकषायत्वं यत्र सा ध्वस्तिरुच्यते ॥२२॥
ऐहिकामुष्मिकान् कामान् लोभमोहात्मकान् स्वयम् ।
निरुध्यास्ते सदा योगी प्राप्तिः सा सार्वकालिकी ॥२३॥
अतीतानागतानर्थान् विप्रकृष्टतिरोहितान् ।
विजानातीन्दु-सूर्य्यर्क्ष-ग्रहाणां ज्ञानसम्पदा ॥२४॥
तुल्यप्रभावस्तु यदा योगी प्राप्नोति सम्पदम् ।
तदा संविदिति ख्याता प्राणायामस्य संस्थितिः ॥२५॥
यान्ति प्रसादं येनास्य मनः पञ्च च वायवः ।
इन्द्रियाणीन्द्रियार्थाश्च स प्रसाद इति स्मृतः ॥२६॥
शृणुष्व च महीपाल ! प्राणायामस्य लक्षणम् ।
युञ्जतश्च सदा योगं यादृग्विहितमासनम् ॥२७॥

---

लिये योगी जब योगयुक्त हो तो सदा प्राणायाम में तत्पर रहे। अब प्राणायाम के अवस्थाचतुष्टय के विषय में सुनो जिसकी साधना का फल मोक्ष है ॥ १२-२० ॥

राजन् ! प्राणायाम की चार अवस्थायें ये हैं—१ ली) ध्वस्ति, २)री प्राप्ति, ३) संवित् और ४) प्रसाद। अब मैं क्रमशः इनके स्वरूप के विषय में जो कह रहा हूँ वह सुनो ॥ २१ ॥

प्राणायाम की जिस अवस्था में पुण्य-पापात्मक कर्मों के फलों का नाश हो जाता है और चित्त समस्त कालुष्य से रहित होकर निर्मल हो जाता है उसे 'ध्वस्ति' कहते हैं। 'प्राप्ति' वह अवस्था है जिसमें पहुँच कर योगी लोभ-मोहात्मक ऐहिक तथा पारलौकिक कामनाओं को स्वयं निरुद्ध कर स्व-स्वरूप में स्थित होता है। प्राप्ति की यह अवस्था क्षणिक नहीं, सार्वकालिक होती है। प्राणायाम की 'संवित्' अवस्था में योगी अपनी समृद्ध ज्ञान-ज्योति से चन्द्र-सूर्य-तारक राशि तथा ग्रहमण्डल के सदृश प्रभावशाली हो जाता है और भूत-भविष्य तथा दूर परोक्ष के पदार्थों को जान कर दैवी-सम्पदा प्राप्त कर लेता है। 'प्रसाद' वह अवस्था है जिसमें पहुँच जाने पर योगी का मन निर्मल हो जाता है, उसके प्राण-अपानादि वायु-पञ्चक शुद्ध हो जाते हैं, उसकी इन्द्रियां सर्वथा शक्तिसम्पन्न हो जाती हैं जिससे इन्द्रियों के विषयभूत पदार्थ हस्तामलकवत् दिखायी पड़ने लगते हैं ॥ २२-२६ ॥

अब राजन् ! प्राणायाम का लक्षण सुनो और यह भी सुनो कि योगयुक्त होने के लिये किस प्रकार के आसनों का योगी के लिये विधान है ॥ २७ ॥

पद्ममर्द्धासनञ्चापि तथा स्वस्तिकमासनम् ।
आस्थाय योगं युञ्जीत कृत्वा च प्रणवं हृदि ॥२८।
समः समासनो भूत्वा संहृत्य चरणावुभौ ।
संवृतास्यस्तथैवोरू सम्यग्विष्टभ्य चाग्रतः ॥२९।
पार्ष्णिभ्यां लिङ्गवृषणावस्पृशन् प्रयतः स्थितः ।
किञ्चिदुन्नामितशिरा दन्तैर्दन्तान्न संस्पृशेत् ॥३०।
सम्पश्यन् नासिकाग्रं स्वं दिशश्चानवलोकयन् ।
रजसा तमसो वृत्तिं सत्त्वेन रजसस्तथा ॥३१।
सञ्छाद्य निर्म्मले सत्त्वे स्थितो युञ्जीत योगवित् ।
इन्द्रियाणीन्द्रियार्थेभ्यः प्राणादीन्मन एव च ॥३२।
निगृह्य समवायेन प्रत्याहारमुपक्रमेत् ।
यस्तु प्रत्याहरेत्कामान् सर्व्वाङ्गानीव कच्छपः ॥३३।
सदात्मरतिरेकस्थः पश्यत्यात्मानमात्मनि ।
स बाह्याभ्यन्तरं शौचं निष्पाद्याकण्ठनाभितः ॥३४।

---

पूर्णपद्मासन, अर्द्धपद्मासन तथा स्वस्तिकासन प्रभृति अनेक आसन हैं, जिन आसनों में अवस्थित होकर योगी हृदय में ओङ्कार का ध्यान कर योगाभ्यास कर सकता है। इन सभी आसनों में योगी के लिये एक समान स्थिर होना और अपनी प्रकृति के अनुरूप आसन-बन्ध करना आवश्यक है। इन आसन-बन्धों में दोनों पैर सिकोड़ने पड़ते हैं, मुँह बंद रखना पड़ता है; दोनों जांघे सिकोड़ कर आगे रखनी पड़ती है, दोनों एड़ियों पर इस प्रकार एकाग्रचित्त होकर बैठना पड़ता है जिसमें लिङ्ग तथा अण्डकोश का उनसे स्पर्श न हो; मस्तक कुछ उठाकर स्थिर बैठना पड़ता है; नीचे के दाँतों को ऊपर के दातों से दबाना नहीं पड़ता; नासिका की नोक पर दृष्टि गड़ानी पड़ती है; इधर-उधर आँखें घुमाकर देखना नहीं पड़ता; रजोगुण से तमोगुण की वृत्तियों को और सत्त्वगुण से रजोगुण की वृत्तियों को दबाये रखना पड़ता है तथा निर्मल सत्त्व में चित्त को अवस्थित रखना पड़ता है। इस प्रक्रिया से योगवेत्ता के लिये योग का विधान किया गया है। योगी को अपनी प्रकृति के अनुकूल आसन लगाकर बैठना चाहिये; इन्द्रियों के विषयों से इन्द्रियों को निगृहीत करनी चाहिये, प्राणायाम करना चाहिये, मन को एकाग्र रखना चाहिये और इन सब क्रियाओं को करते हुए प्रत्याहार का अनुष्ठान प्रारम्भ करनां चाहिये। जैसे कछुआ अपने अङ्ग-प्रत्यङ्ग सिकोड़ कर बैठ जाता है वैसे ही योगी भी अपनी समस्त कामनाओं का निग्रहकर स्व-स्वरूपावस्थ हो जंाता है। इस प्रकार वह सदा आत्मरति तथा एकाग्रचित्त होकर अपने में आत्मदेव का दर्शन करता है। ऐसा योगाभ्यासी बाह्य और आभ्यन्तर शुद्धि करके, कण्ठ से नाभि तक शरीर में वायु का स्तम्भन करता है॥ २८-३४॥

पूरयित्वा बुधो देहं प्रत्याहारमुपक्रमेत् ।
प्राणायामा दश द्वौ च धारणा साभिधीयते ।।३५।

द्वे धारणे स्मृते योगे योगिभिस्तत्त्वदृष्टिभिः ।
तथा वै योगयुक्तस्य योगिनो नियतात्मनः ।।३६।

सर्वे दोषाः प्रणश्यन्ति स्वस्थश्चैवोपजायते ।
वीक्षते च परं ब्रह्म प्राकृतांश्च गुणान् पृथक् ।।३७।

व्योमादिपरमाणूंश्च तथात्मानमकल्मषम् ।
इत्थं योगी यताहारः प्राणायामपरायणः ।।३८।

जितां जितां शनैर्भूमिमारोहेत यथा गृहम् ।
दोषान् व्याधींस्तथा मोहमाक्रान्ता भूरनिर्जिता ।।३९।

विवर्द्धयति नारोहेत्तस्माद् भूमिमनिर्जिताम् ।
प्राणानामुपसंरोधात् प्राणायाम इति स्मृतः ।।४०।

---

इस प्रकार प्रत्याहार की क्रिया प्रारम्भ करने के पहले बुद्धिमान् योगी के लिये कण्ठ से नाभि तक शरीर में वायु-निरोध अत्यावश्यक है। बारह बार इस प्रकार प्राणायाम की क्रिया धारणा कहलाती है। तत्त्वदर्शी योगी लोग योगाभ्यास में दो धारणाएँ मानते हैं। इस प्रकार; योगयुक्त, एकाग्रचित्त योगी के सभी दोष नष्ट हो जाते हैं और वह सर्वथा स्वस्थ हो जाता है, जिससे उसे परब्रह्म और प्राकृत गुणत्रय और उससे संभूत प्रपञ्च की जो अनुभूति होती है वह परस्पर विलक्षण होती है। ऐसा योगी पञ्चभूतों के परमाणुओं का और निष्कलुष आत्मतत्त्व का साक्षात्कार कर लेता है। इसलिये योगी के लिये यह आवश्यक है कि वह नियमित भोजन ग्रहण करे तथा प्राणायाम-परायण रहे और एक के बाद एक योग की उपर्युक्त अवस्थाओं पर धीरे-धीरे पहुंचे क्योंकि योग की उपर्युक्त चार अवस्थाएँ योगरूपी राजभवन की चार मंजिले हैं, जिन पर शनैः शनैः आरोहण में ही कल्याण है। यदि उपर्युक्त योगभूमिकाओं पर क्रमशः उचित ढंग से आरोहण न किया जाय तो भिन्न-भिन्न प्रकार के दोष, रोग तथा मनोमोह उत्पन्न होते और बढ़ते हैं। इसलिये जब तक पहली योगभूमि पर ठीक से आरूढ़ न हो जाया जाय तब तक दूसरी योगभूमि पर आरोहण करना ठीक नहीं है। 'प्राणायाम' को प्राणायाम इसलिये कहते हैं, क्योंकि इसमें क्रमशः प्राणनिरोध की क्रिया सम्पन्न की जाती है।। [३५-४०] ।।

धारणेत्युच्यते चेयं धार्य्यते यन्मनो यया ।
शब्दादिभ्यः प्रवृत्तानि यदक्षाणि यतात्मभिः ॥४१॥

प्रत्याह्रियन्ते योगेन प्रत्याहारस्ततः स्मृतः ।
उपायश्चात्र कथितो योगिभिः परमर्षिभिः ॥४२॥

येन व्याध्यादयो दोषा न जायन्ते हि योगिनः ।
यथा तोयार्थिनस्तोयं यन्त्रनालादिभिः शनैः ॥४३॥

आपिबेयुस्तथा वायुं पिबेद्योगी जितश्रमः ।
प्राङ्नाभ्यां हृदये चात्र तृतीये च तथोरसि ॥४४॥

कण्ठे मुखे नासिकाग्रे नेत्रभ्रूमध्यमूर्द्धसु ।
किञ्च तस्मात्परस्मिंश्च धारणा परमा स्मृता ॥४५॥

दशैता धारणा प्राप्य प्राप्नोत्यक्षरसाम्यताम् ।
नाध्मातः क्षुधितः श्रान्तो न च व्याकुलचेतनः ॥४६॥

---

'धारणा' को धारणा कहने का तात्पर्य यह है कि इसके द्वारा योगीजन मन को पकड़ कर रखते हैं। संयतचित्त योगी शब्दादि विषयों के प्रति स्वभावतः प्रवृत्तिशील इन्द्रियों को भी अपने वश में करते हैं ॥ ४१ ॥

शब्दादि विषयों में प्रवृत्त इन्द्रियों को योगाभ्यास के बल से शब्दादि विषयों से दूर हटाने का नाम 'प्रत्याहार' है। योगियों ने जो महर्षि हो चुके हैं, 'प्रत्याहार' प्रभृति की सिद्धि के लिये कतिपय उपाय भी बताये हैं ॥ ४२ ॥

इन उपायों के प्रयोग से योगी को व्याधिप्रभृति दोषों के कष्ट नहीं भोगने पड़ते। जैसे जल पीने को इच्छा रखने वाले लोग यन्त्र अथवा कमलनाल प्रभृति साधनों से शनैः-शनैः जल पीते हैं उसी प्रकार योगी को भी शनैः-शनैः वायु का पान करना चाहिये जिसमें उसे अत्यधिक परिश्रम न हो। सर्वप्रथम नाभि में, उसके बाद हृदय में, उसके बाद वक्षःस्थल में, उसके बाद गले में, उसके बाद मुख में, उसके बाद नासिकाग्र में, उसके बाद नेत्रों में, उसके बाद भौंहों में, उसके बाद मूर्धा में और अन्त में इन सबसे विलक्षण परात्पर तत्त्व में धारणा की साधना की जाती है ॥४३-४५॥

इन दशविध धारणाओं में जो योगी पारङ्गत हो जाता है वह ब्रह्मात्मैक्यभाव को प्राप्त कर लेता है। ब्रह्ममय होने पर उसे न तो अहंकार होता है, न क्षुधा होती है, न श्रान्ति होती है और न उसका चित्त व्याकुल होता है। ऐसी अवस्था में पहुँच जाने

युञ्जीत योगं राजेन्द्र ! योगी सिद्ध्यर्थमादृतः ।
नातिशीते न चोष्णे वै न द्वन्द्वे नानिलात्मके ॥४७॥

कालेष्वेतेषु युञ्जीत न योगं ध्यानतत्परः ।
सशब्दाग्निजलाभ्यासे जीर्णगोष्ठे चतुष्पथे ॥४८॥

शुष्कपर्णचये नद्यां श्मशाने ससरीसृपे ।
सभये कूपतीरे वा चैत्यवल्मीकसञ्चये ॥४९॥

देशेष्वेतेषु तत्त्वज्ञो योगाभ्यासं विवर्जयेत् ।
सत्त्वस्यानुपपत्तौ च देशकालं विवर्जयेत् ॥५०॥

नासतो दर्शनं योगे तस्मात्तत्परिवर्जयेत् ।
देशानेताननादृत्य मूढत्वाद्यो युनक्ति वै ॥५१॥

विघ्नाय तस्य वै दोषा जायन्ते तन्निबोध मे ।
बाधिर्य्यं जडता लोपः स्मृतेर्मूकत्वमन्धता ॥५२॥

ज्वरश्च जायते सद्यस्तत्तदज्ञानयोगिनः ।
प्रमादाद्योगिनो दोषा यद्येते स्युश्चिकित्सितम् ॥५३॥

---

पर योगी को चाहिये कि वह सिद्धि-प्राप्ति के लिये बड़े श्रद्धा-विश्वास से योगाभ्यास करता रहे। ध्यानावस्थित योगी को ऐसे समय में, जब शीत का आधिक्य हो अथवा उष्णता का आधिक्य हो, योगयुक्त अवस्थित होने का प्रयास नहीं करना चाहिये। साथ ही साथ, ऐसे स्थान पर जहाँ कोई द्वन्द्व-युद्ध छिड़ा हो, बहुत तेज हवा बह रही हो, हो-हल्ला मच रहा हो, आग लगी हो और तेज बहते पानी की जोर की आवाज आ रही हो, योगाभ्यास नहीं करना चाहिये। इसी प्रकार जीर्ण-शीर्ण गौशाला में, चौराहे पर, सूखी पत्तियों की ढेर वाले स्थान पर, नदी-तट पर, श्मशान में, साँप-बिच्छू वाले स्थान पर, जहाँ भय लगे ऐसे कुएं के तीर पर, चैत्य स्थान पर और दीमक वाली जगह पर योगतत्त्ववेत्ता के लिये योगाभ्यास करना वर्जित है। यदि, किसी कारणवश, मन में सात्त्विकता का उद्रेक न हो रहा हो तो देश-काल की अनुकूलता पर भी ध्यान देना व्यर्थ है॥ ४६-५०॥

योगाभ्यास के समय किसी अमाङ्गलिक पदार्थ का दर्शन भी अनुचित है। इसलिये इसका वर्जन करना चाहिये। इन उपर्युक्त स्थानों को छोड़कर जो, मनमाने, कहीं भी योगाभ्यास करने लगता है वह मूढ़ है और उसके योग में विघ्न के उपस्थापक कतिपय दोष आ जाते हैं जिनके विषय में मैं तुमसे बता रहा हूँ, ध्यान देकर सुनो। बधिरता, स्तब्धता, स्मृतिभ्रंश, गूँगापन, अंधापन और ज्वर—ये सब वे दोष हैं जो योगाभ्यास के उपयुक्त स्थान तथा समय से अनभिज्ञ योगाभ्यासी के योग में विघ्न उपस्थित

तेषां नाशाय कर्त्तव्यं योगिनां तन्निबोध मे ।
स्निग्धां यवागूमत्युष्णां भुक्त्वा तत्रैव धारयेत् ॥५४॥
वात-गुल्मप्रशान्त्यर्थमुदावर्त्ते तथोदरे ।
यवागूं वापि पवनं वायुर्ग्रन्थि प्रतिक्षिपेत् ॥५५॥
तद्वत्कम्पे महाशैलं स्थिरं मनसि धारयेत् ।
विघाते वचसो वाचं बाधिर्य्ये श्रवणेन्द्रियम् ॥५६॥
यथैवाम्रफलं ध्यायेत् तृष्णार्त्तो रसनेन्द्रिये ।
यस्मिन् यस्मिन् रुजा देहे तस्मिंस्तदुपकारिणीम् ॥५७॥
धारयेद्धारणामुष्णे शीतां शीते च दाहिनीम् ।
कीलं शिरसि संस्थाप्य काष्ठं काष्ठेन ताडयेत् ॥५८॥
लुप्तस्मृतेः स्मृतिः सद्यो योगिनस्तेन जायते ।
द्यावापृथिव्यौ वाय्वग्नी व्यापिनावपि धारयेत् ॥५९॥

---

करते हैं। यदि प्रमादवश किसी योगी में ये दोष प्रकट हो जाय तब उनके नाश के लिये योगी को चिकित्सा करनी चाहिये जिसके सम्बन्ध में मैं तुम्हें अब कह रहा हूँ। चिकनी, बहुत गर्म यवागू (जौ की दलिया) का भोजन करना चाहिये और सब ओर से ध्यान हटाकर उसी यवागू पर ध्यान केन्द्रित करना चाहिये। उदावर्त तथा उदर-विकार में तथा वात गुल्म की शान्ति के लिये दलिया का भोजन करे और वायुग्रन्थि को दूर करने के लिये जहाँ कष्ट हो वहाँ प्राणायाम से वायु संचालन करे। इसी प्रकार शरीर में कंपकंपी होने पर मन में ध्यान करते महाशैल पर धारणा जमावे। यदि वाक्शक्ति नष्ट हो जाय तो वागिन्द्रिय पर, यदि श्रवणशक्ति नष्ट हो जाय तो श्रवणेन्द्रिय पर और यदि अत्यधिक प्यास लगे तो जिह्वा पर रखे आम्रफल पर ध्यान केन्द्रित करे। कहने का तात्पर्य यह है कि शरीर के जिस-जिस अङ्ग में रोग हो जाय उसके उपचार में उपकारक पदार्थों पर ध्यान केन्द्रित करना चाहिये। उष्णता के आधिक्य में शीतल पदार्थ पर और शैत्य के आधिक्य में उष्ण पदार्थ पर धारणा अथवा ध्यान की एकाग्रता का अभ्यास करे। मस्तक पर कील रखकर उस पर लकड़ी रखे और उस लकड़ी पर दूसरी लकड़ी से चोट करे॥ ५१-५८ ॥

मस्तक पर रखी कील पर लकड़ी रखकर लकड़ी से चोट करने पर योगी की स्मृतिभ्रंश की व्याधि दूर हो जाती है और स्मृति शक्ति लौट आती है। पृथिवी और आकाश तथा वायु और अग्नि जो व्यापक पदार्थ हैं उन पर भी धारणा जमाने का अभ्यास करना चाहिये ॥ ५९ ॥

अमानुषात् सत्त्वजाद्वा बाधास्त्वेताश्चिकित्सिताः ।
अमानुषं सत्त्वमन्तर्योगिनं प्रविशेद्यदि ॥६०॥
वाय्वग्नीधारणेनैनं देहसंस्थं विनिर्दहेत् ।
एवं सर्वात्मना रक्षा कार्य्या योगविदा नृप ! ॥६१॥
धर्मार्थकाममोक्षाणां शरीरं साधनं यतः ।
प्रवृत्तिलक्षणाख्यानाद्योगिनो विस्मयात्तथा ।
विज्ञानं विलयं याति तस्माद् गोप्याः प्रवृत्तयः ॥६२॥
आलोल्यमारोग्यमनिष्ठुरत्वं
गन्धः शुभो मूत्रपुरीषमल्पम् ।
कान्तिः प्रसादः स्वरसौम्यता च
योगप्रवृत्तेः प्रथमं हि चिह्नम् ॥६३॥
अनुरागी जनो याति परोक्षे गुणकीर्त्तनम् ।
न बिभ्यति च सत्त्वानि सिद्धेर्लक्षणमुत्तमम् ॥६४॥
शीतोष्णादिभिरत्युग्रैर्यस्य बाधा न विद्यते ।
न भीतिमेति चान्येभ्यस्तस्य सिद्धिरुपस्थिता ॥६५॥

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे जडोपाख्याने योगाध्यायो नामैकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ।

---

पृथिवी-आकाश एवं अग्नि-वायु पर धारणा का अभ्यास करना अमानुषिक सत्त्व (प्रेतादि) से उत्पन्न कष्टों की चिकित्सा है। यदि योगी के शरीर में कोई अमानुष सत्त्व प्रविष्ट हो जाय तब योगी वायु तथा अग्नि पर धारणा के अभ्यास से उसे शरीर में ही जलाकर नष्ट कर सकता है। संक्षेप में बात यह है कि योगवेत्ता को सब प्रकार से अपनी रक्षा करना चाहिये ॥ ६०-६१ ॥

योगी को अपनी शरीर-रक्षा इसलिये करनी चाहिये क्योंकि शरीर ही धर्म-अर्थ-काम तथा मोक्ष रूप चारों पुरुषार्थों की प्राप्ति का एकमात्र साधन है। यदि योगी अपनी योगसिद्धि की बातें लोगों को बताने लगे अथवा अपनी योगसिद्धि पर आश्चर्य प्रकाशन करने लगे तो उसका योगविषयक विज्ञान नष्ट हो जाता है। इस लिये योगसिद्धि से सम्बद्ध सभी बातें गोप्य रखनी चाहिये ॥ ६२ ॥

योगाभ्यास में प्रवृत्ति के जो प्रथम चिह्न हैं वे ये हैं—मन की शान्ति, नीरोगता, हृदय की कोमलता, शरीर की सुगन्धि, मल-मूत्र की अल्पता, देह की कान्ति, चित्त की प्रसन्नता और स्वर की सौम्यता ॥ ६३ ॥

योगसिद्धि का उत्तम लक्षण यह है कि योगाभ्यास करने वाले के अनुरागी लोग परोक्ष में उसका गुणकीर्तन करते हैं और जीव-जन्तु भी उससे भयभीत नहीं होते ॥६४॥

अत्यन्त उग्र शैत्य और औष्ण्य आदि से जिस योगी को कोई कष्ट न हो और न वह किसी से भयभीत होता हो तो समझना चाहिये कि योगसिद्धि उसके समक्ष हाथ जोड़े खड़ी है ॥ ६५ ॥

## पर्यालोचन—

(क) इस अध्याय में योगीश्वर दत्तात्रेय के द्वारा उपदिष्ट योग का प्रतिपादन है। योगीराज दत्तात्रेय का योग 'हठयोग' है जो प्राणायाम की साधना से अद्भुत सिद्धियों की प्राप्ति के साथ-साथ परमपद की प्राप्ति का भी एकमात्र साधन है। मनुस्मृति के छठे अध्याय के निम्नलिखित श्लोकों (७१-७२, ७५) में प्राणायाम की महिमा प्रतिपादित है—

'दह्यन्ते ध्मायमानानां धातूनां हि यथा मलाः।
तथेन्द्रियाणां दह्यन्ते दोषाः प्राणस्य निग्रहात्॥
प्राणायामैर्दहेद् दोषान् धारणाभिश्च किल्विषम्।
प्रत्याहारेण संसर्गान् ध्यानेनानीश्वरान् गुणान्॥
अहिंसयेन्द्रियासङ्गैर्वैदिकैश्चैव कर्मभिः।
तपसश्चरणैश्चोग्रैः साधयन्तीह तत्पदम्॥'

यद्यपि मनुस्मृति के द्वारा हठयोग का विधान नहीं किया गया है क्योंकि मनुस्मृति ध्यानयोग के द्वारा ब्रह्मात्मैक्यभाव की सिद्धि का निरूपण करती है जैसा कि 'ध्यानयोगेन ब्रह्माप्नोति सनातम्' (६.७९) की उक्ति से स्पष्ट है किन्तु हठयोग के अन्ततः राजयोग में परिणति की दृष्टि से प्राणायाम के महत्त्व का निरूपण अवश्य करती है। मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय के दसवें और ग्यारहवें श्लोक वस्तुतः मनुस्मृति के ही उपर्युक्त श्लोकों का शब्द और अर्थ-दोनों की दृष्टि से अनुसरण अथवा अनुकरण हैं। इस अध्याय का नीचे उद्धृत दसवां श्लोक देखिये—

'प्राणायामैर्दहेद् दोषान् धारणाभिश्च किल्विषम्।
प्रत्याहारेण विषयान् ध्यानेनानीश्वरान् गुणान्॥'

और मनुस्मृति का पूर्वोद्धृत 'प्राणायामैः' इत्यादि श्लोक (६.७२) देखिये। दोनों में केवल एक शब्द के अतिरिक्त सम्पूर्ण श्लोक एक ही है। मनुस्मृति के श्लोक में 'विषयान्' शब्द प्रयुक्त है जिसके स्थान पर मार्कण्डेयपुराणकार ने उसी अर्थ के वाचक 'संसर्गान्' शब्द का प्रयोग किया है जिससे मार्कण्डेयपुराणकार पर मनुस्मृति का प्रभाव स्पष्ट परिलक्षित होता है।

(ख) इस अध्याय के ४७-५० श्लोक ब्रह्मपुराण के २३५वें अध्याय के नीचे लिखे श्लोकों (७-९) से प्रभावित प्रतीत होते हैं—

'न मनोविकले ध्माते न श्रान्ते क्षुधिते तथा।
न द्वन्द्वे न च शीते च न चोष्णे नानिलात्मके॥
सशब्दे न जलाभ्यासे जीर्णगोष्ठे चतुष्पथे।
सरीसृपे श्मशाने च न नद्यन्तेऽग्निसन्निधौ॥
न चैत्ये न च वल्मीके सभये कूपसंनिधौ।
न शुष्कपर्णनिलये योगं युञ्जीत कर्हिचित्॥'

इसी प्रकार योगोपयुक्त स्थान के बदले मूढ़ता अथवा दम्भवश अनुचित स्थान पर योगाभ्यास से जो शारीरिक कष्ट होते हैं जिनका इस अध्याय के ५१-५३ श्लोकों

में वर्णन है उनका ब्रह्मपुराण के २३५वें अध्याय के ही निम्नलिखित श्लोकों (१०-१२) में वर्णन किया हुआ है—

'देशानेताननादृत्य मूढत्वाद्यो युनक्ति वै।
प्रवक्ष्ये तस्य ये दोषा जायन्ते विघ्नकारकाः॥
बाधिर्यं जडता लोप स्मृतेर्मूकत्वमन्धता।
ज्वरश्च जायते सद्यस्तद्वदज्ञानसंभवः॥
तस्मात् सर्वात्मना कार्या रक्षा योगविदा सदा।
धर्मार्थकाममोक्षाणां शरीरं साधनं यतः॥

ब्रह्मपुराण का ११वाँ 'बाधिर्यम्' आदि श्लोक मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय के ५२ उत्तरार्द्ध तथा ५३ पूर्वार्द्ध श्लोकों के रूप में अक्षरशः उद्धृत है—

'बाधिर्यं जडता लोपः स्मृतेर्मूकत्वमन्धता।
ज्वरश्च जायते सद्यस्तत्तदज्ञानयोगिनः॥

दोनों पुराणों के श्लोकों में केवल यही अन्तर है कि मार्कण्डेयपुराण में 'तत्तदज्ञान-योगिनः' पद का प्रयोग है जबकि ब्रह्मपुराण में 'तद्वदज्ञानयोगिनः' पद प्रयुक्त हुआ है।

(ग) अनुचित देश-काल में योगाभ्यास से जो दोष उत्पन्न होते हैं उनके निवारण के लिये मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय के ५४-५५ श्लोकों में जो उपचार प्रतिपादित हैं वे ही ब्रह्मपुराण के २३५वें अध्याय के निम्नाङ्कित श्लोकों (५-६) में भी प्रतिपादित दिखायी देते हैं—

'आहारं योगदोषांश्च देशकालं च बुद्धिमान्।
ज्ञात्वा समभ्यसेद् योगं निर्द्वन्द्वो निष्परिग्रहः॥
भुञ्जन् सक्तूं यवागूं च तक्रमूलफलं पयः।
यावकं कणपिण्याकमाहारं योगसाधनम्॥'

(घ) ब्रह्मपुराण के २३५वें अध्याय के निम्नलिखित श्लोकों (१७-२०, २३) में योगाभ्यास के लिये आसनबन्ध का निरूपण देखिये—

'नाभौ निधाय हस्तौ द्वौ शान्तः पद्मासने स्थितः।
संस्थाप्य दृष्टिं नासाग्रे प्राणानायम्य वाग्यतः॥
समाहृत्येन्द्रियग्रामं मनसा हृदये मुनिः।
प्रणवं दीर्घमुद्यम्य संवृतास्यः सुनिश्चलः॥
रजसा तमसो वृत्तिं सत्त्वेन रजसस्तथा।
संछाद्य निर्मले शान्ते स्थितः संवृतलोचनः॥
हृत्पद्मकोटरे लीनं सर्वव्यापि निरञ्जनम्।
युञ्जीत सततं योगी मुक्तिदं पुरुषोत्तमम्॥'
'यदा निर्विषयं चित्तं परे ब्रह्मणि लीयते।
समाधौ योगयुक्तस्य तदाऽभ्येति परं पदम्॥'

यही आसनबन्ध, हठयोग की दृष्टि से, मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय के २८-३४ श्लोकों में विस्तार के साथ वर्णित है।

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के जडोपाख्यानप्रकरणान्तर्गत योगाभ्यास नामक
३९वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी अनुवाद समाप्त॥





# चत्वारिंशोऽध्यायः

दत्तात्रेय उवाच—

उपसर्गाः प्रवर्तन्ते दृष्टे ह्यात्मनि योगिनः ।
ये तांस्ते संप्रवक्ष्यामि समासेन निबोध मे ॥१।

काम्याः क्रियास्तथा कामान् मानुषानभिवाञ्छति ।
स्त्रियो दानफलं विद्यां मायां कुप्यं धनं दिवम् ॥२।

देवत्वममरेशत्वं रसायनचयाः क्रियाः ।
मरुत्प्रपतनं यज्ञं जलाग्न्यावेशनन्तथा ॥३।

श्राद्धानां सर्वदानानां फलानि नियमांस्तथा ।
तथोपवासात् पूर्त्ताच्च देवताभ्यर्च्चनादपि ॥४।

---

महामुनि दत्तात्रेय ने अलर्क से कहा—

राजन् ! जब योगी आत्मदर्शन कर लेता है तब उसके योग-मार्ग में जो-जो उपद्रव संभव हैं उन्हें मैं संक्षेप में तुम्हें बता रहा हूँ। मेरी बात सुनो और समझो ॥ १ ॥

योगी भी, गृहस्थ की भाँति, फल की इच्छा से सभी काम्य कर्मों के प्रति आकृष्ट होता है। सर्वसाधारण की जो भी अभिवांछित वस्तु हो सकती है उसकी प्राप्ति की भी कामना उसके हृदय में उत्पन्न हो जाती है जैसे कि सर्वसाधारण की भाँति उसे भी स्त्री-संभोग, दान देने के विविध फल, नाना प्रकार की विद्याओं में निपुणता, अमानुषिक शक्ति, स्वर्णरजतादि से भिन्न विविध प्रकार के खनिज द्रव्यों के संग्रह, धनसम्पत्ति तथा स्वर्गसुख इत्यादि की अभिलाषाएँ होने लगती हैं। उसके मन में देवपद और देवेन्द्रपद की प्राप्ति की इच्छा उत्पन्न हो जाती है; दीर्घजीवी होने के लिये उसमें भी विविध प्रकार के रसायनों के सेवन और उनके निर्माण की लालसा जन्म ले लेती है; वायुमण्डल में विहार के चमत्कार-प्रदर्शन के प्रति वह भी लालायित हो जाता है; गृहस्थोचित यज्ञ-यागों के अनुष्ठान में वह भी लगा रहना चाहता है; पानी और आग के साथ चमत्कारपूर्ण लीलाओं में उसका भी मन रमने लगता है; नित्य, नैमित्तिक तथा नित्यनैमित्तिक श्राद्धकर्म में विविध प्रकार के दानों के द्वारा मिलने वाले फलों के प्रति वह भी आसक्त होने लगता है और एक शब्द में, गृहस्थाश्रमी के सफल जीवन के नियमों के पालन के प्रति उसमें भी उत्सुकता दिखायी देने लगती है। इसी भाँति विविध प्रकार के उपवास, इष्टापूर्त तथा देवार्चन आदि के विषय में वह भी गृहस्थ के समान आसक्तिभाव रखने लगता है। इस प्रकार उपर्युक्त गृहस्थोचित

तेभ्यस्तेभ्यश्च कर्मभ्य उपसृष्टोऽभिवाञ्छति ।
चित्तमित्थं वर्त्तमानं यत्नाद्योगी निवर्तयेत् ।।५।

ब्रह्मसङ्गिमनः कुर्वन्नुपसर्गात् प्रमुच्यते ।
उपसर्गैर्जितैरेभिरुपसर्गास्ततः पुनः ।।६।

योगिनः संप्रवर्तन्ते सात्त्वराजसतामसाः ।
प्रातिभः श्रावणो दैवो भ्रमावर्त्तौ तथापरौ ।।७।

पञ्चैते योगिनां योगविघ्नाय कटुकोदयाः ।
वेदार्थाः काव्यशास्त्रार्था विद्याशिल्पान्यशेषतः ।।८।

प्रतिभान्ति यदस्येति प्रातिभः स तु योगिनः ।
शब्दार्थानखिलान् वेत्ति शब्दं गृह्णाति चैव यत् ।।९।

योजनानां सहस्रेभ्यः श्रावणः सोऽभिधीयते ।
समन्ताद्वीक्षते चाष्टौ स यदा देवतोपमः ।।१०।

उपसर्गन्तमप्याहुर्दैवमुन्मत्तवद् बुधाः ।
भ्राम्यते यन्निरालम्बं मनो दोषेण योगिनः ।।११।

---

अथवा साधारण मानवोचित कर्त्तव्य-कर्म के ये उपसर्ग अथवा उपद्रव योगी के हृदय से कामना और आसक्ति दूर नहीं होने देते। इसलिये योगी के लिये यह अत्यावश्यक है कि यदि उसका चित्त इस प्रकार का हो रहा हो तो वह प्रयत्नपूर्वक सभी कामनाओं से अपने चित्त को दूर हटा दे ॥ २-५ ॥

इन सभी उपद्रवों से अपने चित्त को मुक्त करने के लिये योगी को अपना चित्त सच्चिदानन्द स्वरूप ब्रह्म में लगा देना चाहिये। ऐसा भी होता है कि इन उपद्रवों पर विजय पा लेने पर भी योगी को कुछ दूसरे प्रकार के उपद्रव जैसे कि सात्त्विक, राजसिक और तामसिक उपद्रव झेलने पड़ते हैं। ये उपद्रव पाँच प्रकार के हैं जिन्हें प्रातिभ, श्रावण, दैव, भ्रम तथा आवर्त कहा जाता है। ये उपद्रव योगी के लिये बड़े कष्टकारक होते हैं और इनसे उसके योगाभ्यास में विघ्न पड़ जाता है। इन उपद्रवों में 'प्रातिभ' उपद्रव वह है जिसके उठ खड़े होने पर योगी वेदों के अर्थ, काव्यों के तात्पर्य, शास्त्रों के अभिप्राय, समस्त विद्याएँ तथा समस्त कलाकौशल इन सबका साक्षात्कार कर लेता है। 'श्रावण' उपद्रव का अभिप्राय समस्त शब्दों के अर्थों का ज्ञान तथा सहस्रों योजन दूरवर्ती शब्दों का श्रवणेन्द्रिय द्वारा ग्रहण है। 'दैव' उपद्रव वह कहा जाता है जिसके होने पर योगी देव के समान बनकर आठों दिशाओं ही क्यों सर्वत्र समस्त पदार्थों के दर्शन की शक्ति से सम्पन्न हो जाता है। योगवेत्ता लोग उस उपद्रव को 'भ्रम' नामक उपद्रव कहते हैं जिसके उपस्थित हो जाने पर योगी का

समस्ताचारविभ्रंशाद् भ्रमः स परिकीर्तितः ।
आवर्त इव तोयस्य ज्ञानावर्त्तो यदाकुलः ॥१२॥

नाशयेच्चित्तमावर्त उपसर्गः स उच्यते ।
एतैर्नाशितयोगास्तु सकला देवयोनयः ॥१३॥

उपसर्गैर्महाघोरैरावर्त्तन्ते पुनः पुनः ।
प्रावृत्य कम्बलं शुक्लं योगी तस्मान्मनोमयम् ॥१४॥

चिन्तयेत् परमं ब्रह्म कृत्वा तत्प्रवणं मनः ।
योगयुक्तः सदा योगी लघ्वाहारो जितेन्द्रियः ॥१५॥

सूक्ष्मास्तु धारणाः सप्त भूराद्या मूर्ध्नि धारयेत् ।
धरित्रीं धारयेद्योगी तत् सौक्ष्म्यं प्रतिपद्यते ॥१६॥

आत्मानं मन्यते चोर्वीं तद्गन्धञ्च जहाति सः ।
यथैवाप्सु रसं सूक्ष्मं तद्वद्रूपञ्च तेजसि ॥१७॥

---

चित्त मदोन्मत्त मनुष्य के चित्त की भाँति कहीं भी स्थिर नहीं हो पाता जिससे उसके समस्त योगाभ्यास की क्रिया नष्ट हो जाती है। पाँचवाँ उपसर्ग अथवा उपद्रव वह है जिसे 'आवर्त' कहते हैं क्योंकि इसके कारण समुद्र अथवा नदी-नद के जल के भँवर की भाँति योगी का ज्ञान विक्षुब्ध हो जाता है तथा निरन्तर चक्कर काटता रहता है और अन्ततः उसके चित्त को ही नष्ट कर देता है। वस्तुतः ये सब उपद्रव ऐसे हैं जो देवयोनि में भी पहुँचे योगियों के योगों को नाश में मिला देते हैं॥ ६-१३ ॥

इन महाभयंकर उपद्रवों का परिणाम यह होता है कि योगी लोग जन्म-जरा-मरण के चक्कर में निरन्तर पड़े रहा करते हैं। इसलिए, योगी के लिये यह अत्यावश्यक है कि वह अपने आपको अपने निर्मल निरुपद्रव चित्त रूपी कम्बल से ढके रहे और अपने चित्त को ब्रह्मोन्मुख बना कर ब्रह्मचिन्तन में लगा रहे। योगी जब योगाभ्यास में लगे तब उसे जितेन्द्रिय होना चाहिये और अल्पमात्रा में भोजन करना चाहिये ॥ १४-१५ ॥

पृथिवी आदि की सूक्ष्म जो सात धारणाएँ हैं उन्हें योगी को अपने मस्तक में धारण करना चाहिये। पृथिवी की धारणा को इस प्रकार धारण करने पर योगी के लिये पृथिवी सूक्ष्मातिसूक्ष्म हो जाती है। वह अपने आपको ही पृथिवी मानने लगता है किन्तु पृथिवी के गन्ध-गुण का परित्याग कर देता है। इसी प्रकार, वह अपने

स्पर्शं वायौ तथा तद्वद्बिभ्रतस्तस्य धारणाम् ।
व्योम्नः सूक्ष्मां प्रवृत्तिञ्च शब्दं तद्वज्जहाति सः ॥१८॥

मनसा सर्वभूतानां मनस्याविशते यदा ।
मानसीं धारणां बिभ्रन्मनः सूक्ष्मञ्च जायते ॥१९॥

तद्वद् बुद्धिमशेषाणां सत्त्वानामेत्य योगवित् ।
परित्यजति सम्प्राप्य बुद्धिसौक्ष्म्यमनुत्तमम् ॥२०॥

परित्यजति सूक्ष्माणि सप्त त्वेतानि योगवित् ।
सम्यग्विज्ञाय योऽलर्क ! तस्यावृत्तिर्न विद्यते ॥२१॥

एतासां धारणानान्तु सप्तानां सौक्ष्म्यमात्मवान् ।
दृष्ट्वा दृष्ट्वा ततः सिद्धिं त्यक्त्वा त्यक्त्वा परां व्रजेत् ॥२२॥

---

आपको जल मानने लगता है किन्तु जल के रस रूपी गुण का परित्याग कर देता है। योगी अपने आपको अग्निरूप में देखने लगता है किन्तु उसके रूप-गुण का परित्याग कर देता है। वायुरूप में भी वह अपने आपको मानने लगता है किन्तु वायु के स्पर्श-गुण का ग्रहण नहीं करता। इसी भाँति वह जब आकाश की धारणा को धारण करता है तब उसके लिये आकाश सूक्ष्मातिसूक्ष्म हो जाता है किन्तु आकाश के शब्द गुण से उसका सम्बन्ध विच्छिन्न हो जाता है। पञ्च महाभूतों की धारणा की भाँति जब वह मानसी धारणा में मग्न हो जाता है तब उसका मन इतना अधिक सूक्ष्म हो जाता है कि वह अपने सूक्ष्म मन से समस्त भूतजात के मन में प्रविष्ट हो जाता है। बौद्धिक धारणा के धारण करने पर योगी की बुद्धि इतनी सूक्ष्म हो जाती है कि वह उस बुद्धि से समस्त प्राणिओं की बुद्धिओं को जान जाता है और अन्ततः उनका परित्याग कर देता है। अन्ततोगत्वा, जब योगतत्त्ववेत्ता योगी इन सात धारणाओं में अभ्यस्त होकर सातों सूक्ष्मातिसूक्ष्म पृथिवी आदि पञ्चभूत, मन तथा बुद्धि का सम्यग्ज्ञान प्राप्त कर इन सातों का परित्याग कर देता है तब, महाराज अलर्क ! वह इस संसार के पार पहुंच जाता है और कभी-भी संसार में नहीं लौटता॥ १६-२१ ॥

इस प्रकार योगी जब संयतचित्त हो जाता है तब इन सात धारणाओं की सूक्ष्मता का दर्शन करते-करते और उससे प्राप्त होने वाली सिद्धियों का त्याग करते-करते अन्तिम सिद्धि अर्थात् ब्रह्मभावना की सिद्धि प्राप्त कर लेता है॥ २२ ॥

यस्मिन् यस्मिंश्च कुरुते भूते रागं महीपते।
तस्मिंस्तस्मिन् समासक्तिं संप्राप्य स विनश्यति ॥२३।

तस्माद्विदित्वा सूक्ष्माणि संसक्तानि परस्परम्।
परित्यजति यो देही स परं प्राप्नुयात् पदम् ॥२४।

एतान्येव तु सन्धाय सप्त सूक्ष्माणि पार्थिव !।
भूतादीनां विरागोऽत्र सद्भावज्ञस्य मुक्तये ॥२५।

गन्धादिषु समासक्तिं सम्प्राप्य स विनश्यति।
पुनरावर्त्तते भूप ! स ब्रह्मापरमानुषम् ॥२६।

सप्तैता धारणा योगी समतीत्य यदिच्छति।
तस्मिंस्तस्मिंल्लयं सूक्ष्मे भूते याति नरेश्वर ! ॥२७।

देवानामसुराणां वा गन्धर्वोरगरक्षसाम्।
देहेषु लयमायाति सङ्गं नाप्नोति च क्वचित् ॥२८।

---

राजन् ! किन्तु एक बात अवश्य है कि जब योगी पञ्चभूतों में से जिस-जिसमें अनुरक्त हो जाता है उस-उसमें उसकी आसक्ति दृढ़-मूल हो जाती है और अन्ततः वह विनाश में मिल जाता है ॥२३॥

इसलिये योगी के लिये यह आवश्यक है कि वह परस्पर संसक्त सातों धारणा-पक्षों के सूक्ष्म स्वरूप का ज्ञान प्राप्त करके उनका पूर्णतः परित्याग कर दे। ऐसा कर लेने पर वह शरीरधारी होते हुये भी परमपद की प्राप्ति कर लेता है ॥ २४ ॥

भूतपञ्चक, मन तथा बुद्धि-रूप सातों धारणाओं के सूक्ष्मस्वरूप पर जब योगी ध्यान एकाग्र कर लेता है तब उसे इन सातों का तत्त्वज्ञान हो जाता है जिसके कारण उसके हृदय में इन सातों के प्रति विरक्ति का भाव भर जाता है। किन्तु यदि इन सातों के गन्ध प्रभृति गुणों में उसकी आसक्ति दृढ़मूल हो जाती है तब वह विनष्ट हो जाता है और राजन् ! इसका परिणाम यह होता है कि वह ब्रह्म-स्वरूप से सर्वथा भिन्न मनुष्य रूप पाकर निरन्तर संसार-चक्र में घूमता रहता है। राजन् ! जब योगी इन सातों धारणाओं का अतिक्रमण कर जाता है तब सूक्ष्मातिसूक्ष्म उन धारणापदों में, जिसमें उसकी इच्छा हो, उसमें, उसका लय हो जाता है। वह अपनी इच्छा के अनुसार देवों, दानवों, गन्धर्वों, सर्पों, राक्षसों आदि के शरीरों में भी अपना लय कर देता है किन्तु उनमें से किसी में भी उसकी आसक्ति नहीं रहती ॥ २५-२८ ॥

अणिमा लघिमा चैव महिमा प्राप्तिरेव च ।
प्राकाम्यं च तथेशित्वं वशित्वञ्च तथापरम् ॥२९॥

यत्रकामावसायित्वं गुणानेतांस्तथैश्वरान् ।
प्राप्नोत्यष्टौ नरव्याघ्र ! परं निर्वाणसूचकान् ॥३०॥

सूक्ष्मात् सूक्ष्मतमोऽणीयान् शीघ्रत्वं लघिमा गुणः ।
महिमाशेषपूज्यत्वात् प्राप्तिर्नाप्राप्यमस्य यत् ॥३१॥

प्राकाम्यमस्य व्यापित्वादीशित्वञ्चेश्वरो यतः ।
वशित्वाद्वशिमा नाम योगिनः सप्तमो गुणः ॥३२॥

यत्रेच्छास्थानमप्युक्तं यत्रकामावसायिता ।
ऐश्वर्य्यकारणैरेभिर्योगिनः प्रोक्तमष्टधा ॥३३॥

---

राजन् ! इतना ही नहीं, अणिमा, लघिमा, महिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशित्व, वशित्व तथा कामावसायित्व की जो आठ सिद्धियाँ हैं जो वस्तुतः ईश्वरीय विभूतियाँ अथवा विशेषताएँ हैं और निर्वाण की सूचक सिद्धियाँ हैं उन्हें भी योगी पा लेता है ॥ २९-३० ॥

इन आठ सिद्धियों में 'अणिमा' का अभिप्राय सूक्ष्मातिसूक्ष्म रूप-ग्रहण की शक्ति है, 'लघिमा' का अभिप्राय शीघ्रातिशीघ्र गतिगामिता है; 'महिमा' का अभिप्राय ब्रह्माण्ड से भी बढ़कर महत्त्व की प्राप्ति अथवा सर्वजनपूजनीयता है। 'प्राप्ति' वह सिद्धि है जिसे प्राप्त कर लेने पर योगी के लिये कुछ भी अप्राप्य नहीं रह जाता। 'प्राकाम्य' का अभिप्राय योगी की इच्छा की महाव्याप्ति है जिसे उसकी अप्रतिहत इच्छा भी कहते हैं। 'ईशित्व' वह सिद्धि है जिसे योगी की ईश्वररूपता कहते हैं क्यों कि इससे वह भूतभौतिक पदार्थों की सृष्टि और संहार में भी समर्थ हो जाता है। 'वशित्व' सिद्धि का तात्पर्य योगी का भूत-भौतिक पदार्थों में स्वातन्त्र्य है जो कि उसकी सातवीं विशेषता है। योगी की आठवीं सिद्धि 'कामावसायिता' है जिसका अर्थ उसके संकल्प की सत्यता है। इस प्रकार, राजन् ! मैंने तुम्हें योगी के अष्टविध ऐश्वर्य-कारणों का निरूपण कर दिया ॥ ३१-३३ ॥

मुक्तिसंसूचकं भूप! परं निर्वाणमात्मनः ।
ततो न जायते नैव वर्द्धते न विनश्यति ॥३४।

नापि क्षयमवाप्नोति परिणामं न गच्छति ।
छेदं क्लेदं तथा दाहं शोषं भूरादितो न च ॥३५।

भूतवर्गादवाप्नोति शब्दाद्यैः ह्रियते न च ।
न चास्य सन्ति शब्दाद्यास्तद्भोक्ता तैर्न युज्यते ॥३६।

यथाहि कनकं खण्डमपद्रव्यवदग्निना ।
दग्धदोषं द्वितीयेन खण्डेनैक्यं व्रजेन्नृप ॥३७।

न विशेषमवाप्नोति तद्वद्योगाग्निना यतिः ।
निर्दग्धदोषस्तेनैक्यं प्रयाति ब्रह्मणा सह ॥३८।

यथाग्निरग्नौ संक्षिप्तः समानत्वमनुव्रजेत् ।
तदाख्यस्तन्मयो भूतो न गृह्येत विशेषतः ॥३९।

---

योगी के ये अष्टविध ऐश्वर्य उसको मुक्ति के सूचक तथा आत्यन्तिक आत्म-निर्वृति अथवा ब्रह्मैक्यभाव प्राप्ति के भी सूचक हैं। इनके कारण न तो योगी का जन्म होता है, न उसमें अवस्थादि की वृद्धि होती है और न उसकी मृत्यु होती है। योगी में किसी प्रकार को क्षीणता नहीं आती और न किसी प्रकार का परिवर्तन होता है। भूतभौतिक पदार्थों से उसका छेदन-क्लेदन-दाहन-शोषण आदि भी संभव नहीं। शब्दादि विषयों के सुख उसके चित्त को आकर्षित नहीं कर पाते। उसके लिए मानों शब्दादि विषयों का कोई अस्तित्व ही नहीं होता, जिससे उसके लिए उनके उपभोग की सम्भावना भी समाप्त हो जाती है। वस्तुतः विषयों और वैषयिक सुखों से योगी का कोई सम्बन्ध नहीं होता। जैसे एक स्वर्णखण्ड, जिसके दोष अग्नि-संताप से दग्ध हो चुके हैं, दूसरे विशुद्ध स्वर्णखण्ड से मिलकर एकरूप, एकरस हो जाता है वैसे ही योग की अग्नि से जिस योगी के दोष निर्दग्ध हो चुके हैं वह योगी सच्चिदानन्दघन ब्रह्म के साथ एकरूप-एकरस हो जाता है ॥ ३४-३८ ॥

जैसे अग्नि में प्रक्षिप्तअग्नि अग्निमय हो जाती है, अग्नि के नाम से जानो जाती है और अग्नि से भिन्न नहीं मानी जाती, वैसे ही योगी भी, जिसका समस्त कालुष्य,

परेण ब्रह्मणा तद्वत् प्राप्यैक्यं दग्धकिल्विषः ।
योगी याति पृथग्भावं न कदाचिन्महीपते ! ।।४०।

यथा जलं जलेनैक्यं निक्षिप्तमुपगच्छति ।
तथात्मा साम्यमभ्येति योगिनः परमात्मनि ।।४१।

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे योगसिद्धिर्नाम चत्वारिंशोऽध्यायः ॥

---

समस्त पाप-पुण्य योगाग्नि में जल गया है, जब परब्रह्म में लीन हो जाता है, तब परब्रह्म से एकरूप-एकरस हो जाता है। दूसरा दृष्टान्त भी देखो राजन् ! जैसे जल, जल में निक्षिप्त कर देने पर, जल के साथ एकरूप हो जाता है, वैसे ही योगी की आत्मा परमात्मा में मिल जाने पर परमात्मरूप हो जाती है ॥ ३९-४१ ॥



## पर्यालोचन

(क) मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय का नाम 'योगसिद्धि' अध्याय है। इस अध्याय के आरम्भिक श्लोकों में समाहितचित्त योगियों के योग-विघातक उपसर्गों अथवा उपद्रवों का प्रतिपादन है। ये उपसर्ग सात्त्विक, राजसिक और तामसिक रूप से मुख्यतः तीन हैं किन्तु, अतिप्राचीन योगपरम्परा के अनुसार इन्हें प्रातिभ, श्रावण, दैव, भ्रम तथा आवर्त नाम से पांच प्रकार का माना जाता है,। पातञ्जलयोगसूत्र, पातञ्जलयोगसूत्रभाष्य तथा वाचस्पतिमिश्र विरचित योगसूत्रभाष्य की तत्त्ववैशारदी व्याख्या में भी इन उपसर्गों का उल्लेख है। योग-साधना से प्रकृति तथा पुरुष में भेदभावना दृढ़मूल हो जाती है किन्तु योग-साधक जब समाहितचित्त हो जाता है और समाहितचित्तता की स्थिति में पुरुष का साक्षात्कार कर लेता है तब कुछ ऐसे उपसर्ग अथवा उपद्रव उठ खड़े होते हैं जो पुरुष-साक्षात्कार के विरोधी होते हैं। ये उपसर्ग अथवा उपद्रव मोक्ष के इच्छुक योगी के लिये तो उपसर्ग अथवा उपद्रव हैं किन्तु योग के इच्छुक योगी के लिए सिद्धि रूप हैं।

मार्कण्डेयपुराणकार ने पांच प्रकार के जो उपर्युक्त उपसर्ग अथवा उपद्रव गिनाये हैं उन्हें पातञ्जलयोग-दर्शनसूत्र ने भी निर्दिष्ट किया है। देखिये पातञ्जलयोग-सूत्र (विभूतिपाद, सूत्र ३६)—

'ततः प्रातिभ-श्रावण-वेदनादर्शास्वादवार्ता जायन्ते।'

और इस सूत्र पर देखिये व्यासभाष्य—

'प्रातिभात् सूक्ष्मव्यवहितविप्रकृष्टातीतानागतज्ञानम्, श्रावणाद् दिव्यशब्दश्रवणम्, वेदनाद्दिव्यस्पर्शाधिगमः, आदर्शाद् दिव्यरूपसंवित्, आस्वादाद् दिव्यरससंवित्, वार्तातो दिव्यगन्धविज्ञानम् इत्येतानि नित्यं जायन्ते।'

वाचस्पति मिश्र ने अपनी योगभाष्यव्याख्या 'तत्त्ववैशारदी' में योगसूत्र और योगभाष्य में निरूपित उपसर्गों का निम्नलिखित रूप से निरूपण किया है—

'स च स्वार्थसंयमो न यावत् प्रधानं स्वकार्यं पुरुषज्ञानमभिनिर्वर्तयति तावत् तस्य पुरस्ताद् या विभूतीराधत्ते ताः सर्वा दर्शयति—'ततः ...........जायन्ते।, तदनेन योगजधर्मानुगृहीतानां मनः-श्रोत्र-त्वक्-चक्षु-जिह्वा-घ्राणानां यथासंख्यं प्रातिभज्ञान-दिव्यशब्दाद्यपरोक्षहेतुभाव उक्तः, श्रोत्रादीनां पञ्चानां दिव्यशब्दाद्युपलम्भकानां तान्त्रिक्यः संज्ञाः श्रावणाद्याः।'

इन उद्धरणों का तात्पर्य यह है कि पुरुषसाक्षात्कार अथवा आत्मतत्त्वानुभव से योगियों को अनेक अद्भुत सिद्धियां प्राप्त हो जाती हैं जिनमें योगी के मन की असाधारण शक्ति का नाम 'प्रातिभ' सिद्धि है। यह 'प्रातिभ' सिद्धि असंप्रज्ञात समाधि में उपसर्ग अथवा उपद्रव अथवा विघ्न है। संप्रज्ञात समाधि में ही इसे सिद्धि माना गया है। इस सिद्धि के होने पर योगी में सर्वज्ञता का सामर्थ्य आ जाता है किन्तु इस सामर्थ्य से, चित्त की स्वाभाविक चंचलता के कारण, यदि योगी के मन में अभिमान का भाव भर गया तो उसका योग नष्ट हो गया। इसोलिये असंप्रज्ञात समाधि की दृष्टि से इस मानसिक सामर्थ्य को उपसर्ग अथवा विघ्न कहा गया है। 'श्रावण' उपसर्ग अथवा उपद्रव से योगी की पांचों इन्द्रियों की असाधारण शक्ति का अर्थ निकलता है। 'श्रावण' शब्द संभवतः पातञ्जलयोगसूत्र की रचना के पहले भी योगियों के संप्रदाय में प्रचलित था। संभवतः वाचस्पतिमिश्र ने योगभाष्य की तत्त्ववैशारदी व्याख्या में इसीलिये इन पाचों उपसर्गों के नाम तान्त्रिक अथवा योगियों के बीच व्यवहृत पारिभाषिक नाम बताये हैं।

(ख) मार्कण्डेयपुराण के अनुसार असंप्रज्ञात समाधि के पांच उपसर्ग अथवा विघ्न क्रमशः प्रातिभ, श्रावण, दैव, भ्रम और आवर्त नाम के हैं किन्तु पातञ्जलयोग-सूत्र, पातञ्जलयोगभाष्य और तत्त्ववैशारदी में प्रातिभ, श्रावण, वेदन, आदर्श, आस्वाद तथा वार्ता नामक योगविघ्नों का निर्देश और निरूपण है। इस भेद का कारण संभवतः 'हठयोग' के संप्रदाय का उत्तरोत्तर उद्भव और विकास है। यह एक स्वतन्त्र विषय है जो विद्वज्जनों के विचार-विमर्श का विषय है। ग्रन्थ के कलेवर की वृद्धि की दृष्टि से इसका यहाँ निर्देशमात्र किया गया है।

इस अध्याय में अणिमा प्रभृति आठ सिद्धियों का जो वर्णन है जिन्हें योगी का ऐश्वर्य कहा गया है। उनका भी पातञ्जलयोगसूत्र, पातञ्जलयोगसूत्र-भाष्य तथा तत्त्ववैशारदी में विशद निरूपण किया हुआ है। देखिये पातञ्जलयोगसूत्र का ४५ वां सूत्र—

'ततोऽणिमादिप्रादुर्भावः कायसम्पत्तद्धर्मानभिघातश्च।'

पातञ्जलयोगसूत्र के भाष्यकार ने 'अणिमादि' पर निम्नलिखित भाष्य किया है—

'तत्राणिमा = भवत्यणुः, लघिमा = लघुर्भवति, महिमा = महान् भवति, प्राप्तिः अङ्गुल्यग्रेणापि स्पृशति चन्द्रमसम्, प्राकाम्यम् = इच्छानभिघातो भूमावुन्मज्जति निमज्जति यथोदके, वशित्वम् = भूतभौतिकेषु वशीभवति अवश्यश्चान्येषाम्, ईशितृत्वम् = तेषां प्रभवाप्ययव्यूहानामीष्टे, कामावसायित्वम् = सत्यसङ्कल्पता यथा संकल्पस्तथा भूतप्रकृतीनामवस्थानम् ।,

तत्त्ववैशारदी में भाष्य की विशद व्याख्या है। वाचस्पति मिश्र ने अणिमा, महिमा, लघिमा तथा प्राप्ति नामक सिद्धि चतुष्टय को योगी के 'स्थूलसंयमजय' का परिणाम प्रतिपादित किया है और प्राकाम्य, वशित्व, ईशितृत्व तथा कामावसायित्व नामक चार सिद्धियों को 'स्वरूपसंयमविजय' के फलरूप से निर्दिष्ट किया है।

(घ) वायुपुराण, जो कि महापुराणों में चौथा महापुराण है, पाशुपत-योग का विस्तार से वर्णन करता है। मार्कण्डेयपुराण में प्रतिपादित योग वैष्णवयोग हैं क्यों कि उसके प्रवर्तक विष्णु के अवतार दत्तात्रेय हैं। पाशुपतयोग और वैष्णवयोग (दत्तात्रेयप्रवर्तित योग) में अन्तर नहीं है। वायुपुराण में वर्णित पाशुपतयोग के मार्ग में भी सिद्धियों को विघ्न ही माना गया है। देखिये वायुपुराण का योगमार्ग-विघ्नवर्णन—

'नित्यं ब्रह्मपरो युक्त उपसर्गात् प्रमुच्यते ॥

जितप्रत्युपसर्गस्य जितश्वासस्य देहिनः।
उपसर्गाः प्रवर्तन्ते सात्त्वराजसतामसाः ॥

प्रतिभाश्रवणे चैव देवानाञ्चैव दर्शनम्।
भ्रमावर्तश्च इत्येते सिद्धिलक्षणसंज्ञिताः ॥

विद्या काव्यं तथा शिल्पं सर्वं वाचावृतानि तु।
विद्यार्थश्चोपतिष्ठन्ति प्रभावस्यैव लक्षणम् ॥

शृणोति शब्दान् श्रोतव्यान् योजनानां शतादपि।
सर्वज्ञश्च विधिज्ञश्च योगी चोन्मत्तवद् भवेत् ॥

यक्षराक्षसगन्धर्वान् वीक्षते दिव्यमानुषान्।
वेत्ति तांश्च महायोगी उपसर्गस्य लक्षणम् ॥

देवदानवगन्धर्वान् ऋषींश्चापि तथा पितॄन्।
प्रेक्षते सर्वतश्चैव उन्मत्तं तं विनिर्दिशेत् ॥

भ्रमेण भ्राम्यते योगी चोद्यमानोऽन्तरात्मना।
भ्रमेण भ्रान्तबुद्धेस्तु ज्ञानं सर्वं प्रणश्यति ॥

वार्ता नाशयते चित्तं चोद्यमानाऽन्तरात्मना ।
वर्तनाक्रान्तबुद्धेस्तु सर्वं ज्ञानं प्रणश्यति ॥

आवृत्य मनसा शुक्लं पटं वा कम्बलं तथा ।
ततस्तु परमं ब्रह्म क्षिप्रमेवानुचिन्तयेत् ॥

तस्माच्चैवात्मनो दोषांस्तूपसर्गानुपस्थितान् ।
परित्यजेत मेधावी यदीच्छेत् सिद्धिमात्मनः ॥

वायु और मार्कण्डेयपुराण के उपसर्ग-वर्णन में जो साम्य है, वह स्वयं स्पष्ट है ।

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'योगसिद्धि' नामक ४०वें अध्याय का
सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥



# एकचत्वारिंशोऽध्यायः

अलर्क उवाच—

भगवन्! योगिनश्चर्य्यां श्रोतुमिच्छामि तत्त्वतः।
ब्रह्मवर्त्मन्यनुसरन् यथा योगी न सीदति ॥१॥

दत्तात्रेय उवाच—

मानापमानौ यावेतौ प्रत्युद्वेगकरौ नृणाम्।
तावेव विपरीतार्थौ योगिनः सिद्धिकारकौ ॥२॥

मानापमानौ यावेतौ तावेवाहुर्विषामृते।
अपमानोऽमृतं तत्र मानस्तु विषमं विषम् ॥३॥

चक्षुःपूतं न्यसेत्पादं वस्त्रपूतं जलं पिबेत्।
सत्यपूतां वदेद्वाणीं बुद्धिपूतञ्च चिन्तयेत् ॥४॥

---

राजा अलर्क ने महर्षि दत्तात्रेय से कहा—

भगवन्! अब मैं आपके श्रीमुख से योगियों की चर्या अथवा उनके आचार व्यवहार के विषय में सुनना चाहता हूँ और यह जानना चाहता हूँ कि ब्रह्मभावना के मार्ग पर चलते हुए योगी किस प्रकार किसी दुःख का अनुभव नहीं करता ॥ १ ॥

महर्षि दत्तात्रेय बोले—

राजन्! लोक में सर्वसाधारण के लिये संमान और अपमान, जो क्रमशः सुख अथवा दुःख रूपी उद्वेगों अथवा भाव संवेगों के कारण हैं, उन्हें ही योगी उनके उलटे अर्थों में लेता है अर्थात् सुखदायक संमान से अपमान और दुःखदायक अपमान से संमान समझता है और तभी वे उसकी योगसिद्धि के सम्पादक होते हैं ॥ २ ॥

लोक में जिन्हें मान और अपमान माना जाता है उन्हें ही योगवेत्ता लोग विष और अमृत कहते हैं। इन दोनों में योगी के लिये अपमान तो अमृत है और मान हलाहल विष ॥ ३ ॥

योगी के लिये यह आवश्यक है कि वह भली-भाँति देखकर भूमि पर पैर रखे, भली-भाँति कपड़े से छानकर पानी पीये, भली-भाँति जानकर कि अमुक बात सत्य है, कोई बात बोले और भली-भाँति बुद्धि से परख कर जो सोच-समझ रहा है उसे सोचे-समझे ॥ ४ ॥

आतिथ्यश्राद्धयज्ञेषु देवयात्रोत्सवेषु च ।
महाजनञ्च सिद्ध्यर्थं न गच्छेद्योगवित् क्वचित् ।।५।

व्यस्ते विधूमे व्यङ्गारे सर्वस्मिन् भुक्तवज्जने ।
अटेत योगविद् भैक्ष्यं न तु त्रिष्वेव नित्यशः ।।६।

यथैवमवमन्यन्ते जनाः परिभवन्ति च ।
तथा युक्तश्चरेद्योगी सतां वर्त्म न दूषयन् ।।७।

भैक्ष्यञ्चरेद् गृहस्थेषु यायावरगृहेषु च ।
श्रेष्ठा तु प्रथमा चेति वृत्तिरस्योपदिश्यते ।।८।

अथ नित्यं गृहस्थेषु शालीनेषु चरेद्यतिः ।
श्रद्दधानेषु दान्तेषु श्रोत्रियेषु महात्मसु ।।९।

---

योगी यदि योगविद्या को जानता है तो उसे अपनी योगसिद्धि के प्रदर्शनार्थं अतिथि सत्कार के आयोजनों, नित्यनैमित्तिकादि श्राद्धोत्सवों, यज्ञयाग के अनुष्ठानों, देवयात्रा के महोत्सवों और जनसमूहों में कहीं-भी नहीं जाना चाहिये ।। ५ ।।

योगवेत्ता योगी को ऐसे घरों में भिक्षाटन करना चाहिये जहाँ बहुत लोग न रहते हों, जहाँ पाकशाला में न धुंआँ निकलता हो और न आग जलती हो और जहाँ परिवार के सब लोग भोजन से निवृत्त हो चुके हों किन्तु ऐसा भी नहीं होना चाहिये कि वह इन्हीं तीन विशेषताओं वाले किसी के घर में निरन्तर भिक्षा के लिये पहुँच जाया करे ।। ६ ।।

योग-साधना में लगे योगी को अपने किसी आचार-व्यवहार से सदाचरण को कलंकित नहीं करना चाहिये, जिसके कारण लोगों की अवमानना और तिरस्कार का पात्र बनना पड़े ।। ७ ।।

योगी को भिक्षाचरण के लिये गृहस्थों के आवासों अथवा यायावरों अर्थात् परिव्राजकों के निवासों पर जाना चाहिये । किन्तु परिव्राजकों की अपेक्षा गृहस्थों के आवासों पर भिक्षाचर्या अधिक उत्तम है । वस्तुतः योगी की आजीविका यही है ।। ८ ।।

गृहस्थाश्रम में रहने वाले लोगों में भी शीलवान्, श्रद्धालु, जितेन्द्रिय, श्रोत्रिय और उदाराशय ब्राह्मण गृहस्थों के घरों में योगी सदा भिक्षाचरण करने जा सकता है ।। ९ ।।

अत ऊर्ध्वं पुनश्चापि अदुष्टापतितेषु च ।
भैक्ष्यचर्य्या विवर्णेषु जघन्या वृत्तिरिष्यते ॥१०॥

भैक्ष्यं यवागूं तक्रं वा पयो यावकमेव वा ।
फलं मूलं प्रियङ्गुं वा कणपिण्याकसक्तवः ॥११॥

इत्येते च शुभाहारा योगिनः सिद्धिकारकाः ।
तत् प्रयुञ्ज्यान्मुनिर्भक्त्या परमेण समाधिना ॥१२॥

अपः पूर्वं सकृत् प्राश्य तूष्णीं भूत्वा समाहितः ।
प्राणायेति ततस्तस्य प्रथमा ह्याहुतिः स्मृता ॥१३॥

अपानाय द्वितीया तु समानायेति चापरा ।
उदानाय चतुर्थी स्याद्व्यानायेति च पञ्चमी ॥१४॥

प्राणायामैः पृथक् कृत्वा शेषं भुञ्जीत कामतः ।
अपः पुनः सकृत् प्राश्य आचम्य हृदयं स्पृशेत् ॥१५॥

---

इसके अतिरिक्त योगी यदि अन्यत्र भिक्षाचरण करे तो उसे ऐसे घरों में जाना चाहिये जहाँ रहने वाले दुष्टाचारी और पतित न हों। निम्न वर्ण के लोगों के घरों में भिक्षाचर्या योगी की बड़ी निन्दनीय आजीविका समझनी चाहिये ॥ १० ॥

योगी की भिक्षा के लिये यवागू अथवा चावल की खीर, तक्र अथवा मट्ठा, दूध, जौ की बनी दलिया, फल, मूल, प्रियङ्गु के दाने, अन्न के कण, पिण्याक अथवा पीठा तथा सत्तू—ये खाद्य पदार्थ सर्वश्रेष्ठ हैं, क्योंकि योगियों के लिये ये ही भोज्य पदार्थ शुभ हैं और उनकी योगसिद्धि में उपकारक हैं। इन भोज्य पदार्थों से योगी श्रद्धाभक्ति के साथ तथा समाहित चित्त होकर अपना आहार करे ॥ ११-१२ ॥

इन भैक्ष्य-पदार्थों के भोजन के पहले योगी को बिना बोले-चाले, एकाग्रचित्त होकर प्राणायामपूर्वक 'ॐ प्राणाय स्वाहा' बोलकर एक बार जल का प्राशन करना चाहिये, जो कि प्राणाग्नि में उसकी पहली आहुति है। दूसरी आहुति 'ॐ अपानाय स्वाहा' तीसरी आहुति 'ॐ समानाय स्वाहा' चौथी आहुति 'ॐ उदानाय स्वाहा' और पाँचवीं आहुति 'ॐ व्यानाय स्वाहा' बोलकर उसे प्राणाग्नि में देनी चाहिये। इन आहुतियों के अनुष्ठान के बाद योगी अपनी इच्छा के अनुसार भिक्षान्न का भोजन करे और भोजन कर चुकने पर एक बार और जल का प्राशन करे तथा आचमन करके अपने हृदय का स्पर्श करे ॥ १३-१५ ॥

अस्तेयं ब्रह्मचर्य्यञ्च त्यागोऽलोभस्तथैव च ।
व्रतानि पञ्च भिक्षूणामहिंसापरमाणि वै ॥१६॥

अक्रोधो गुरुशुश्रूषा शौचमाहारलाघवम् ।
नित्यस्वाध्याय इत्येते नियमाः पञ्च कीर्त्तिताः ॥१७॥

सारभूतमुपासीत ज्ञानं यत्कार्य्यसाधकम् ।
ज्ञानानां बहुता येयं योगविघ्नकरा हि सा ॥१८॥

इदं ज्ञेयमिदं ज्ञेयमिति यस्तृषितश्चरेत् ।
अपि कल्पसहस्रेषु नैव ज्ञेयमवाप्नुयात् ॥१९॥

त्यक्तसङ्गो जितक्रोधो लघ्वाहारो जितेन्द्रियः ।
पिधाय बुद्धया द्वाराणि मनो ध्याने निवेशयेत् ॥२०॥

शून्येष्वेवावकाशेषु गुहासु च वनेषु च ।
नित्ययुक्तः सदा योगी ध्यानं सम्यगुपक्रमेत् ॥२१॥

---

योगियों के ये पाँच व्रत हैं—१. अस्तेय, २. ब्रह्मचर्य, ३. त्याग, ४. अलोभ तथा अन्तिम ५. अहिंसा ॥ १६ ॥

इसी प्रकार योगियों के लिये पाँच नियम हैं—१. अक्रोध, २. गुरुसेवा, ३. शौच अथवा शुद्धि, ४. मिताहार और ५. नित्य वेदाध्ययन ॥ १७ ॥

योगी को योगसिद्धि के लिये उपकारी सभी ज्ञानों के सारभूत ब्रह्मज्ञान की उपासना करनी चाहिये। ज्ञान के प्रकार तो अनेक हैं किन्तु वे योगसिद्धि के विघ्न हैं, साधक नहीं ॥ १८ ॥

'यह भी जानना चाहिये', 'वह भी जानना चाहिये'—इस प्रकार की ज्ञान की प्यास लिये जो योगसाधना में प्रवृत्त होता है, वह सहस्रों कल्पों में भी, योगद्वारा ज्ञेय तत्त्व अर्थात् ब्रह्म को नहीं जान सकता। योगी के लिये यह आवश्यक है कि वह विषयासक्ति से विरत होकर, क्रोध पर विजय पाकर, स्वल्पाहार का नियम-पालन करते, इन्द्रियों को वश में रखते तथा बुद्धि से इन्द्रियरूपी देहपुरी के द्वारों को बंद करके अपना मन ब्रह्म-चिन्तन में लीन कर दे। योगी को निर्जन स्थानों में, गुफ़ाओं में और वनस्थलियों में ही सदा योगसाधना करनी चाहिये और वहीं यथाविधि ब्रह्म में ध्यानलय की क्रिया प्रारम्भ करनी चाहिये ॥ १९-२१ ॥

वाग्दण्डः कर्मदण्डश्च मनोदण्डश्च ते त्रयः ।
यस्यैते नियता दण्डाः स त्रिदण्डी महायतिः ।।२२।

सर्वमात्ममयं यस्य सदसज्जगदीदृशम् ।
गुणागुणमयन्तस्य कः प्रियः को नृपाप्रियः ।।२३।

विशुद्धबुद्धिः समलोष्टकाञ्चनः
समस्तभूतेषु च तत्समाहितः ।
स्थानं परं शाश्वतमव्ययञ्च
परं हि मत्वा न पुनः प्रजायते ।।२४।

वेदाच्छ्रेष्ठाः सर्वयज्ञक्रियाश्च
यज्ञाज्जप्यं ज्ञानमार्गश्च जप्यात् ।
ज्ञानाद्ध्यानं सङ्गरागव्यपेतं
तस्मिन् प्राप्ते शाश्वतस्योपलब्धिः ।।२५।

---

वही योगी त्रिदण्डी है, वही योगी महायति है, जो नियमतः 'वाग्दण्ड' अर्थात् वाक्संयम, 'कर्मदण्ड' अथवा आचार-व्यवहार-नियन्त्रण और मनोदण्ड अथवा मन का वशीकरण—इन तीन दण्डों को धारण किया करता है ॥ २२ ॥

राजन् ! उस योगी के लिये, जो समस्त जगत् को, चाहे वह सत् हो अथवा असत् हो, अच्छा हो या बुरा हो और चाहे जैसा भी हो, आत्समय देखता है, न तो कोई प्रिय है और न कोई अप्रिय है ॥ २३ ॥

वह योगी जिसकी बुद्धि विशुद्ध है, जिसके लिये मिट्टी और सोना एक समान है और जो समाहितचित्त से समस्त प्राणियों को समभाव से देखता है, अन्ततः शाश्वत, अक्षय परब्रह्म को ही अपना परमप्राप्य मानता है, ऐसे योगी का पुनर्जन्म नहीं होता ॥ २४ ॥

वेदों के अध्ययन की अपेक्षा यज्ञयागों का अनुष्ठान अधिक श्रेयस्कर है, यज्ञयाग के अनुष्ठानों की अपेक्षा जप अधिक श्रेयस्कर है, जप की अपेक्षा ज्ञान अधिक श्रेयस्कर है और ज्ञान की अपेक्षा राग और आसक्ति से रहित ध्यान अधिक श्रेयस्कर है। जभी योगी इस ध्यान की प्राप्ति कर लेता है, तभी वह ब्रह्मात्मैक्यभाव की भी प्राप्ति कर लेता है अथवा परब्रह्ममय हो जाता है ॥ २५ ॥

समाहितो ब्रह्मपरोऽप्रमादी
शुचिस्तथैकान्तरतिर्यतेन्द्रियः ।
समाप्नुयाद्योगमिमं महात्मा
विमुक्तिमाप्नोति ततः स्वयोगतः ॥२६॥

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे योगिचर्यानामैकचत्वारिंशोऽध्यायः ॥

---

वह महात्मा योगी, जो समाहितचित्त होता है, ब्रह्मचिन्तन में लीन रहता है, योगसाधना में प्रमाद नहीं करता, जिसके वाक्, मन तथा कर्म—तीनों विशुद्ध हैं, जो एकान्त प्रेमी है और जिसने अपनी इन्द्रियों को वश में कर लिया है, इस योगचर्या का वस्तुतः एकमात्र अधिकारी है और वही अपने योगबल से मोक्ष प्राप्त करने में समर्थ है ॥ २६ ॥



## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय में एक निम्नलिखित श्लोक (संख्या–४) है—

'चक्षुःपूतं न्यसेत्पादं वस्त्रपूतं जलं पिबेत्।
सत्यपूतां वदेद् वाणीं बुद्धिपूतं च चिन्तयेत्॥'

इसी अभिप्राय का और समान पद-वाक्य का वायुपुराण के पाशुपतयोग से संबद्ध 'शौचाचार लक्षण' नामक प्रकरण में निम्नलिखित श्लोक देखिये—

'चक्षुःपूतं व्रजेन्मार्गं वस्त्रपूतं जलं पिबेत्।
सत्यपूतां वदेद् वाणीमिति धर्मानुशासनम्॥'

उपर्युक्त पुराणों के उपर्युक्त दोनों श्लोकों की शब्दार्थ-योजना, संभवतः मनुस्मृति (६।४६) के नीचे लिखे श्लोक को ध्यान में रख कर की गयी है—

'दृष्टिपूतं न्यसेत्पादं वस्त्रपूतं जलं पिबेत्।
सत्यपूतां वदेद्वाचं मनःपूतं समाचरेत्॥'

महापुराणों के ऐतिह्यकार मनुस्मृति के रचनाकाल (२०० ई० पूर्व) के बाद ही महापुराणों का रचनाकाल मानते हैं। इस दृष्टि से मनुस्मृति के आदेश-उपदेशों का महापुराणों द्वारा अनुमोदन-समर्थन एक विचारणीय विषय है जिस पर सुधीजन का ध्यानाकर्षण अपेक्षित है।

(ख) इस अध्याय के कतिपय प्रतिपाद्य विषय वायुपुराण के पाशुपात योग-प्रकरण के प्रतिपाद्य विषयों से बहुत साम्य रखते हैं। इस अध्याय के अनेकों श्लोक भी वायुपुराण के पाशुपातयोग-प्रकरण के श्लोकों से मिलते जुलते दिखायी देते हैं। देखिये वायुपुराण के पाशुपतयोग-प्रकरण से सम्बद्ध निम्नलिखित श्लोक—

'तदेनं सेतुमात्मानं अग्निं वै विश्वतोमुखम्।
हृदिस्थं सर्वभूतानामुपासीत विधानवित्॥

हुत्वाष्टावाहुतीः सम्यक् शुचिस्तद्गतमानसः।
वैश्वानरं हृदिस्थं तु यथावदनुपूर्वशः।
अपः पूर्वं सकृत् प्राश्य तूष्णीं भूत्वा उपासते॥

प्राणायेति ततस्तस्य प्रथमा ह्याहुतिः स्मृता।
अपानाय द्वितीया तु समानायेति चापरा॥

उदानाय चतुर्थीति व्यानायेति च पञ्चमी।
स्वाहाकारैः परं हुत्वा शेषं भुञ्जीत कामतः।
अपः पुनः सकृत् प्राश्य त्र्याचम्य हृदयं स्पृशेत्॥'

और मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय के नीचे लिखे श्लोकों (सं० १३-१५) से उपर्युक्त श्लोकों का साम्य देखिये—

'अपः पूर्वं सकृत् प्राश्य तूष्णीं भूत्वा समाहितः ।
प्राणायेति ततस्तस्य प्रथमा ह्याहुतिः स्मृता ॥

अपानाय द्वितीया तु समानायेति चापराः ।
उदानाय चतुर्थी स्याद् व्यानायेति च पञ्चमी ॥

प्राणायामैः पृथक् कृत्वा शेषं भुञ्जीत कामतः ।
अपः पुनः सकृत् प्राश्य आचम्य हृदयं स्पृशेत् ॥'

(ख) इसी प्रकार वायुपुराण के पाशुपतयोग प्रकरण से सम्बद्ध शौचाचार लक्षण-निरूपण के निम्नलिखित श्लोकों को देखिये—

'वह्नौ विधूमे व्यङ्गारे सर्वस्मिन् भुक्तवज्जने ।
विचरेन्मतिमान् योगी न तु तेष्वेव नित्यशः ॥

यथैनमवमन्यन्ते यथा परिभवन्ति च ।
युक्तस्तथा चरेद् भैक्षं सतां धर्ममदूषयन् ॥

भैक्षं चरेद् गृहेस्थेषु यथाचारगृहेषु च ।
श्रेष्ठा च परमा चेयं वृत्तिरस्योपदिश्यते ॥

अत ऊर्ध्वं गृहस्थेषु शालीनेषु चरेद् द्विजः ।
श्रद्दधानेषु दान्तेषु श्रोत्रियेषु महात्मसु ॥

अत ऊर्ध्वं पुनश्चापि अदुष्टपतितेषु च ।
भैक्षचर्या विवर्णेषु जघन्या वृत्तिरुच्यते ॥'

और इन श्लोकों के साथ इस अध्याय के ६ से १० वें श्लोकों को मिलाइए । ऐसा प्रतीत होता है मानों मार्कण्डेयपुराणकार ने वायुपुराण के श्लोकों को ही कहीं अविकल रूप से और कहीं छन्दोयोजना की दृष्टि से कतिपय पद-परिवर्तन के साथ अपना लिया है ।

इन दोनों पुराणों ने सम्भवतः मनुस्मृति के निम्नोद्धृत श्लोक (६।५६) को प्रमाण मान कर योगियों को भिक्षाचर्या के उपयुक्त गृहस्थावासों का निर्देश किया है—

'विधूमे सन्नमुसले व्यङ्गारे भुक्तवज्जने ।
वृत्ते शरावसम्पाते भिक्षां नित्यं यतिश्चरेत् ॥,

(ग) मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय के २२वें श्लोक में योगी के 'त्रिदण्डी-रूप' का जैसा निरूपण है वैसा ही वायुपुराण के पाशुपतयोग-प्रकरण से संबद्ध 'परमाश्रयप्राप्ति' सन्दर्भ के निम्नाङ्कित श्लोक में भी है—

'वाग्दण्डः कर्मदण्डश्च मनोदण्डश्च ते त्रयः।
यस्यैते नियता दण्डाः स त्रिदण्डी व्यवस्थितः ॥',

किन्तु इन दोनों पुराणों के व्यासों ने मनुस्मृति के निम्नलिखित श्लोकों (१०।३-११) को ध्यान में रख कर ही सम्भवतः अपने-अपने श्लोक रचे हैं—

'वाग्दण्डो हन्ति विज्ञानं मनोदण्डः परां गतिम्।
कर्मदण्डस्तु लोकांस्त्रीन् हन्यादपरिरक्षितः ॥

वाग्दण्डोऽथ भवेन्मौनं मनोदण्डस्त्वनाशनम्।
शारीरस्य हि दण्डस्य प्राणायामो विधीयते ॥

त्रिदण्डं धारयेद् योगी शारीरं न तु वैणवम्।
वाचिकं कायिकं चैव मानसं च यथाविधि ॥

वाग्दण्डोऽथ मनोदण्डः कायदण्डस्तथैव च।
यस्यैते निहिता बुद्धौ त्रिदण्डीति स उच्यते ॥',

मार्कण्डेयपुराण का 'वाग्दण्डः' आदि श्लोक वायुपुराण के 'वाग्दण्ड' आदि श्लोक का अविकल रूप से अनुहरण है। वायुपुराण के 'व्यवस्थितः' शब्द के स्थान पर मार्कण्डेय पुराण में 'महायतिः' शब्द प्रयुक्त हुआ है। यहां ही दोनों पुराणों के श्लोकों में किञ्चिन्मात्र भेद है और सम्पूर्ण श्लोक एक समान है।

(घ) श्री पार्जिटर ने इस अध्याय के ५वें और ६ठें श्लोकों के जो अंग्रेजी-अनुवाद किये हैं उनमें कुछ भ्रान्तियां है जिनका निर्देश मार्कण्डेयपुराण के पार्जिटर कृत अंग्रेजो अनुवाद के आधार पर ही प्राचीन भारतीय संस्कृति और सभ्यता के अनुशीलन-अनुसंधान करने वाले लोगों की दृष्टि में रख कर किया जा रहा है। श्री पार्जिटर का अनुवाद निम्नलिखित है—

'The yogi should nowhere become a guest, nor attend Śrāddhas or sacrifices, pilgrimages to the gods or festivals, nor visit the banker for the sake of any advantage. The yogi should roam about for alms among what is flung away, among what is smokeless, where the charcoal is extinguished, among all people who have eaten, but not constantly among the three. (Verses 5.6),

यह अनुवाद मार्कण्डेयपुराण के रचयिता के अभिप्राय से मेल नहीं खाता। इस अनुवाद के अनुसार योगी को श्राद्धों में निमन्त्रित होने पर उनमें न जाने का उल्लेख है किन्तु इसी पुराण के श्राद्ध विवेक-प्रकरण में श्राद्ध में योगी के सम्मिलित होने का बड़ा माहात्म्य प्रतिपादित किया गया है। इस अनुवाद में 'महाजन' शब्द का आज-कल प्रचलित बैंकर अथवा 'सूद पर रुपये देने वाला' अर्थ किया गया है जो कि अप्रत्याशित रूप से अशुद्ध है। यह तो पांचवें श्लोक के अंग्रेजी अनुवाद की बात रही। ६ठे श्लोक का अंग्रेजी अनुवाद तो सर्वथा अशुद्ध है क्योंकि 'योगी सदा इन्हीं तीन स्थानों पर भिक्षा मांगने न जाय' के साथ अंग्रेजी अनुवाद में चार स्थानों का निर्देश किया हुआ है।

**॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'योगिचर्या' नामक ४१वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥**



## द्विचत्वारिंशोऽध्यायः

दत्तात्रेय उवाच—

एवं यो वर्त्तते योगी सम्यग्योगव्यवस्थितः ।
न स व्यावर्त्तितुं शक्यो जन्मान्तरशतैरपि ॥१॥

दृष्ट्वा च परमात्मानं प्रत्यक्षं विश्वरूपिणम् ।
विश्वपादशिरोग्रीवं विश्वेशं विश्वभावनम् ॥२॥

तत्प्राप्तये महत्पुण्यमोमित्येकाक्षरं जपेत् ।
तदेवाध्ययनं तस्य स्वरूपं शृण्वतः परम् ॥३॥

अकारश्च तथोकारो मकारश्चाक्षरत्रयम् ।
एता एव त्रयो मात्राः सात्त्वराजसतामसाः ॥४॥

निर्गुणा योगिगम्यान्या चार्द्धमात्रोर्द्ध्वसंस्थिता ।
गान्धारीति च विज्ञेया गान्धारस्वरसंश्रया ॥५॥

---

**महामुनि दत्तात्रेय बोले—**

राजन् ! योगसाधना में यथाविधि निरत जो योगी अपनी चर्या ऐसी बना लेता है जिसके सम्बन्ध में मैं बता चुका हूँ वह सैकड़ों जन्म-जन्मान्तरों से भी इस संसार में लौटा कर नहीं लाया जा सकता ॥ १ ॥

ऐसा इसलियें होता है क्योंकि योगी विश्वरूप, विश्वेश्वर, सहस्रपाद-सहस्रशीर्ष तथा सहस्रग्रीव-रूप विश्व के परमकारण परब्रह्म परमात्मा का साक्षात्कार करके पर-ब्रह्ममय हो चुका होता है। जो भी योगी ऐसा होना चाहता है उसके लिए यह आव-श्यक है कि वह परब्रह्म की प्राप्ति के लिए परमपुण्यात्मक 'ओंकार' रूप एक अक्षर का जप करे। योगी का वेदाध्ययन वस्तुतः उसका यही 'ॐ' का जप है। अब इसके आगे मैं तुम्हें इसका स्वरूप बता रहा हूँ ॥ २-३ ॥

'ॐ' में तीन अक्षर हैं—पहला स्वर अर्थात् अकार, दूसरा स्वर अर्थात् उकार और तीसरा व्यञ्जन अर्थात् मकार। ये ही तीनों ओंकार की तीन तन्मात्रायें हैं जो क्रमशः सात्त्विक, राजस और तामसिक मानी गयी हैं ॥ ४ ॥

'ॐ' में जो ऊपर अनुस्वार रूप अर्द्धमात्रा है वह निर्गुण-निरञ्जन है जिसे केवल योगीजन ही जानते हैं। यह गान्धार स्वर में उच्चरित होती है जिसके कारण इसे गान्धारी माना जाता है ॥ ५ ॥

पिपीलिकागतिस्पर्शा प्रयुक्ता मूर्ध्नि लक्ष्यते ।
यथा प्रयुक्त ओङ्कारः प्रतिनिर्य्याति मूर्द्धनि ॥६।

तथोङ्कारमयो योगी त्वक्षरे त्वक्षरो भवेत् ।
प्राणो धनुः शरो ह्यात्मा ब्रह्म वेध्यमनुत्तमम् ॥७।

अप्रमत्तेन वेद्धव्यं शरवत्तन्मयो भवेत् ।
ओमित्येतत् त्रयो वेदास्त्रयो लोकास्त्रयोऽग्नयः ॥८।

विष्णु-र्ब्रह्मा-हरश्चैव ऋक्सामानि यजूंषि च ।
मात्राः सार्द्धाश्च तिस्रश्च विज्ञेयाः परमार्थतः ॥९।

तत्र युक्तस्तु यो योगी स तल्लयमवाप्नुयात् ।
अकारस्त्वथ भूर्लोक उकारश्चोच्यते भुवः ॥१०।

सव्यञ्जनो मकारश्च स्वर्लोकः परिकल्प्यते ।
व्यक्ता तु प्रथमा मात्रा द्वितीयाव्यक्तसंज्ञिता ॥११।

---

योगी जब इस अनुस्वार रूप अर्द्धमात्रा का उच्चारण करते हैं तब उन्हें ऐसा प्रतीत होता है मानों यह उनकी मूर्धा से उच्चरित हो रही है जिससे वे अपनी मूर्धा पर धीमी चाल से चलती चींटी के स्पर्श सरीखे स्पर्श का अनुभव किया करते हैं ॥ ६॥

इस स्थिति में योगी ओङ्कारमय हो जाता है और ओङ्कार रूप अक्षर में तन्मय होकर अक्षर अनिश्वर ब्रह्मरूप हो जाता है। योगी के लिये परब्रह्म लक्ष्य है, योगी का प्राण धनुष है और उसका आत्मतत्त्व बाण है। समाहितचित्त होकर ही योगो पर-ब्रह्म रूपी लक्ष्य का वेध कर सकता है और जैसे बाण अपने लक्ष्य को विद्ध कर लक्ष्य में मिल जाता है वैसे ही योगी भी परब्रह्मरूपी लक्ष्य में तन्मय हो जाता है। 'अ-उ-म्' ये तीन अक्षर ही वस्तुतः तीन वेद हैं, ये हो भूः-भुवः-स्वः रूपी तीन लोक हैं, ये ही आहवनीयादि अग्नित्रय हैं, ये ही ब्रह्मा-विष्णु-महेश रूप त्रिदेव हैं और ये हो ऋक्-यजुष् और साम हैं। योगी को अनुस्वार युक्त 'अ-उ-म्' की तीन मात्राओं को वस्तुतः इसी दृष्टि से देखना चाहिए ॥ ७-९ ॥

इस अनुस्वार युक्त त्रिमात्र ओंकार में जो योगी योगलीन हो जाता है वह ब्रह्म-लीन हो जाता है। इस त्रिमात्र ओंकार में, योगी के लिए, अकार भूर्लोक है, उकार भुवर्लोक है और अनुस्वार युक्त मकार स्वर्लोक है। योगी के लिए ओंकार की पहली

मात्रा तृतीया चिच्छक्तिरर्द्धमात्रा परं पदम् ।
अनेनैव क्रमेणैता विज्ञेया योगभूमयः ॥१२।

ओमित्युच्चारणात् सर्वं गृहीतं सदसद् भवेत् ।
ह्रस्वा तु प्रथमा मात्रा द्वितीया दैर्घ्यसंयुता ॥१३।

तृतीया च प्लुतार्द्धाख्या वचसः सा न गोचरा ।
इत्येतदक्षरं ब्रह्म परमोङ्कारसंज्ञितम् ॥१४।

यस्तु वेद नरः सम्यक् तथा ध्यायति वा पुनः ।
संसारचक्रमुत्सृज्य त्यक्तत्रिविधबन्धनः ॥१५।

प्राप्नोति ब्रह्मणि लयं परमे परमात्मनि ।
अक्षीणकर्मबन्धश्च ज्ञात्वा मृत्युमरिष्टतः ॥१६।

---

'अ' की मात्रा व्यक्त है, 'उ' की मात्रा अव्यक्त है, तीसरी 'म्' की मात्रा चित् शक्ति है और अनुस्वार की अर्द्धमात्रा परब्रह्म रूप है। इसी क्रम से योगी को इन मात्राओं को उत्तरोत्तर उत्कृष्ट योग की भूमिकाओं के रूप में मानना चाहिए ॥ १०-१२ ॥

इस विश्व ब्रह्माण्ड में जो भी सत् अथवा असत् है वह सब 'ॐ' के उच्चारण में ही अन्तर्भूत हो जाता है। ॐ की पहली 'अ' की मात्रा ह्रस्व है, दूसरी 'उ' की मात्रा दीर्घ है, तीसरी 'म्' की मात्रा प्लुत है और जो अनुस्वाररूप अर्द्धमात्रा है वह तो वाणी का विषय ही नहीं। इस प्रकार जो परब्रह्म है वह वस्तुतः ॐकार स्वरूप है ॥ १३-१४ ॥

जो योगी ओङ्कार के इस रहस्य को जानता है और इसके ध्यान में लीन हो जाता है वह संसार-चक्र में घूमते रहने से छुटकारा पा जाता है क्योंकि उसके कार्मिक आत्मिक, तथा मायीय बन्धन टूट जाते हैं। वह योगी परात्पर परब्रह्म परमेश्वर में आत्मलय पा लेता है। किन्तु जिस योगी के कर्मबन्ध नही टूट पाये हैं वह योग के अरिष्टों अथवा महाविघ्नों को जान कर अपनी मृत्यु का ज्ञान प्राप्त कर लेता है ॥ १५-१६ ॥

उत्क्रान्तिकाले संस्मृत्य पुनर्योगित्वमृच्छति ।
तस्मादसिद्धयोगेन सिद्धयोगेन वा पुनः ।
ज्ञेयान्यरिष्टानि सदा येनोत्क्रान्तौ न सीदति ।।१७।

।। इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे योगधर्मे ओङ्काराध्यायो नाम द्विचत्वारिंशोऽध्यायः ।।

---

ऐसा योगी अपने मृत्युकाल में ओंकार के स्मरण से पुनर्जन्म लेने पर योगी ही होता है। इसलिए, योगो के लिए, जिसकी योगसिद्धि अपूर्ण रह गयी हो, योग के अरिष्टों का भी सदा ज्ञान प्राप्त करना अत्यावश्यक है क्योंकि इस अरिष्ट-ज्ञान से उसे अपनी मृत्यु वेला में साधारण मनुष्य की भांति कोई दुःख नहीं होता ।। १७ ।।



## पर्यालोचन

(क) मार्कण्डेयपुराण का यह अध्याय ओङ्काराध्याय है। इसमें योगी की दृष्टि में ॐ कार के रहस्य का उद्घाटन किया गया है। पातञ्जल योगदर्शन के प्रथम समाधि-पाद के निम्नलिखित तीन सूत्र (संख्या २७-२९) ध्यान देने योग्य हैं—

'तस्य वाचकः प्रणवः।'
'तज्जपस्तदर्थभावनम्।'
'ततः प्रत्यक्चेतनाधिगमोऽप्यन्तरायाभावश्च।'

पातञ्जल योगदर्शन के इन सूत्रों की पृष्ठभूमि के रूप में उपनिषद् युग की ओङ्कार महिमा का अनुकीर्तन परिलक्षित होता है। पातञ्जलयोग-सूत्र के व्यास-भाष्य में इसीलिए इन सूत्रों पर नीचे लिखे भाष्य-वाक्य मिलते हैं—

'वाच्य ईश्वरः प्रणवस्य। किमस्य सङ्केतकृतं वाच्यवाचकत्वमथ प्रदीपप्रकाशवदवस्थितमिति। स्थितोऽस्य वाच्यस्य वाचकेन सह संबन्धः। सङ्केतस्तु ईश्वरस्य स्थितमेवार्थमभिनयति, यथाऽवस्थितः पितापुत्रयोः सम्बन्धः सङ्केतेनावद्योत्यतेऽयमस्य पिताऽयमस्य पुत्र इति। सर्गान्तरेष्वपि वाच्यवाचकशक्त्यपेक्षस्तथैव सङ्केतः क्रियते, सम्प्रतिपत्तिनित्यतया नित्यः शब्दार्थसम्बन्ध इत्यागमिनः प्रतिजानते।'

'प्रणवस्य जपः प्रणवाभिधेयस्य चेश्वरस्य भावना, तदस्य योगिनः प्रणवं जपतः प्रणवार्थं च भावयतश्चित्तमेकाग्रं सम्पद्यते। तथा चोक्तम्—

'स्वाध्यायाद्योगमासीत योगात्स्वाध्यायमामनेत्।
स्वाध्याययोगसम्पत्त्या परमात्मा प्रकाशते॥'

'ये तावदन्तराया व्याधिप्रभृतयस्ते तावदीश्वरप्रणिधानान्न भवन्ति। स्वरूप-दर्शनमप्यस्य भवति।'

पातञ्जलयोग आगमिक योग है किन्तु मार्कण्डेयपुराण में प्रतिपादित दत्तात्रेयोपज्ञ योग तान्त्रिक योग है। दत्तात्रेय द्वारा उपदिष्ट योग में आगम और तन्त्र—दोनों का गङ्गा-यमुना-संगम है। राजयोग के साथ हठयोग के समन्वय के प्रवर्तक योगीश्वर दत्तात्रेय ही माने जाते हैं।

(ख) महापुराणों में चतुर्थ वायुपुराण में भी ओङ्कार-प्राप्ति लक्षण का प्रकरण है जिसके नीचे लिखे कुछ श्लोक द्रष्टव्य हैं जो कि मार्कण्डेयपुराण के इस ओङ्काराध्याय में भी कुछ परिवर्तित रूप में मिलते हैं—

'अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि ओङ्कारप्राप्तिलक्षणम्।
एष त्रिमात्रो विज्ञेयो व्यञ्जनञ्चात्र सस्वरम्॥

प्रथमा वैद्युती मात्रा द्वितीया तामसी स्मृता।
तृतीयां निर्गुणीं विद्यान्मात्रामक्षरगामिनीम्॥

गान्धर्वीति च विज्ञेया गान्धारस्वरसंभवा।
पिपीलिकासमस्पर्शा प्रयुक्ता मूर्ध्नि लक्ष्यते॥

तथाप्रयुक्तमोङ्कारं प्रतिनिर्वाति मूर्धनि।
तथोङ्कारमयो योगी ह्यक्षरे त्वक्षरी भवेत्॥

प्रणवो धनुः शरो ह्यात्मा ब्रह्म तल्लक्ष्यमुच्यते।
अप्रमत्तेन वेद्धव्यं शरवत्तन्मयो भवेत्॥

ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म गुहायां निहितं पदम्।
ओमित्येतत् त्रयो वेदास्त्रयो लोकास्त्रयोऽग्नयः॥

विष्णुक्रमास्त्रयस्त्वेते ऋक् सामानि यजूंषि च।
अकारस्त्वक्षरो ज्ञेय उकारः स्वरितः स्मृतः।
मकारस्तु प्लुतो ज्ञेयस्त्रिमात्र इति संज्ञितः॥

अकारस्त्वथ भूर्लोक उकारो भुवरुच्यते।
सव्यञ्जनो मकारश्च स्वर्लोकश्च विधीयते॥

.......................................................

इत्येतदक्षरं ब्रह्म परमोङ्कारसंज्ञितम्।
यस्तु वेदयते सम्यक् तथा ध्यायति वा पुनः॥

संसारचक्रमुत्सृज्य मुक्तबन्धनबन्धनः।
अचलं निर्गुणं स्थानं शिवं प्राप्नोत्यसंशयः॥'

**श्रीमार्कण्डेयपुराण के योगधर्म-प्रकरण से संबद्ध ओङ्काराध्याय नामक ४२ वां अध्याय समाप्त॥**



# त्रिचत्वारिंशोऽध्यायः

दत्तात्रेय उवाच—

अरिष्टानि महाराज ! शृणु वक्ष्यामि तानि ते ।
येषामालोकनान्मृत्युं निजं जानाति योगवित् ॥१॥

देवमार्गं ध्रुवं शुक्रं सोमच्छायामरुन्धतीम् ।
यो न पश्येन्न जीवेत् स नरः संवत्सरात् परम् ॥२॥

अरश्मिबिम्बं सूर्य्यस्य वह्निं चैवांशुमालिनम् ।
दृष्ट्वैकादशमासात् तु नरो नोर्द्धन्तु जीवति ॥३॥

वान्ते मूत्रपूरीषे च यः स्वर्णं रजतं तथा ।
प्रत्यक्षं कुरुते स्वप्ने जीवेत् स दशमासिकम् ॥४॥

दृष्ट्वा प्रेतपिशाचादीन् गन्धर्वनगराणि च ।
सुवर्णवर्णान् वृक्षांश्च नव मासान् स जीवति ॥५॥

---

**महामुनि दत्तात्रेय ने आगे कहा—**

राजन् ! योग-साधक के आगे जो कई एक अरिष्ट अथवा अपशकुन उपस्थित हो जाते हैं जिनके देखने से योगी को अपनी अवश्यंभावी मृत्यु का आभास हो जाता है उनके विषय में तुम्हें बता रहा हूँ, सुनो ॥ १ ॥

जो योग-साधक व्यक्ति देवमार्ग (आकाश गङ्गा) ध्रुवतारा, शुक्रग्रह, चन्द्रमा की छाया और अरुन्धती तारा को नहीं देख पाता वह एक वर्ष से अधिक जीवित नहीं रह सकता ॥ २ ॥

इसी भाँति वह योगसाधक जो सूर्यमण्डल को रश्मिरहित तथा अग्नि को रश्मि मण्डित देखता हो उसका ग्यारह महीने से अधिक जीवित रहना असंभव है ॥ ३ ॥

जो योगी स्वप्न में अपने वमन, मूत्र तथा पुरीष (विष्ठा) को, सोना और चाँदी के रूप में देखता है वह ऐसे अपशकुन होने पर दस महीने तक ही जीवित रह सकता है ॥ ४ ॥

प्रेत-पिशाच आदि के देखने पर, गन्धर्वनगर के देखने पर तथा स्वर्ण के रंग वाले वृक्षों के देखने पर योगी व्यक्ति नव मास तक ही जीवित बचा रहता है ॥ ५ ॥

स्थूलः कृशः कृशः स्थूलो योऽकस्मादेव जायते ।
प्रकृतेश्च निवर्तेत तस्यायुश्चाष्टमासिकम् ।।६।

खण्डं यस्य पदं पार्ष्णयां पादस्याग्रे च वा भवेत् ।
पांशुकर्दमयोर्मध्ये सप्त मासान् स जीवति ।।७।

गृध्रः कपोतः काकालो वायसो वापि मूर्द्धनि ।
क्रव्यादो वा खगो नीलः षण्मासायुःप्रदर्शकः ।।८।

हन्यते काकपङ्क्तीभिः पांशुवर्षेण वा नरः ।
स्वां च्छायामन्यथा दृष्ट्वा चतुः पञ्च स जीवति ।।९।

अनभ्रे विद्युतं दृष्ट्वा दक्षिणां दिशमाश्रिताम् ।
रात्राविन्द्रधनुश्चापि जीवितं द्वित्रिमासिकम् ।।१०।

घृते तैले तथादर्शे तोये वा नात्मनस्तनुम् ।
यः पश्येदशिरस्कां वा मासादूर्ध्वं न जीवति ।।११।

---

जो योगी बहुत मोटा हो किन्तु अकस्मात् बहुत दुबला हो जाय, जो योगी बहुत दुबला हो किन्तु अकस्मात् बहुत मोटा हो जाय और इस प्रकार उसकी प्रकृति में उलट-फेर हो जाय तो उसकी आयु आठ महीने ही अवशिष्ट माननी चाहिये ॥ ६ ॥

जिस योगसाधक व्यक्ति के पैरों की एड़ियों और पंजों के चिह्न धूल और कीचड़ पर पड़ने पर खण्डित दिखायी दें वह सात महीने तक ही जीवित बच सकता है ॥ ७ ॥

गिद्ध, कबूतर, चील्ह, कौए, बाज अथवा किसी नीले रंग के पक्षी का योगी के सिर पर बैठ जाना उसकी ६ महीने तक की ही आयु की अवधि का सूचक है ॥ ८ ॥

जिस योगी मनुष्य पर कौओं की कतारें चोंच से चोट करें, जिस पर धूल की वर्षा हो अथवा जो अपनी छाया को विकृत रूप में देखे वह अधिक से अधिक चार या पांच महीने तक ही जीवित बच सकता है ॥ ९ ॥

यदि योगी दक्षिण दिशा में बिना मेघ के बिजलियों की चमक देखे अथवा रात में इन्द्रधनुष देखे तो उसकी आयु की अवधि दो या तीन महीने की ही होती है ॥ १० ॥

जो योगी घी, तेल, दर्पण अथवा जल में अपने शरीर की छाया न देख सके और यदि देखे भी तो बिना सिर के देखे, वह एक महीने से अधिक नहीं जी सकता ॥ ११ ॥

यस्य वस्तसमो गन्धो गात्रे शवसमोऽपि वा ।
तस्यार्द्धमासिकं ज्ञेयं योगिनो नृप ! जीवितम् ॥१२॥

यस्य वै स्नातमात्रस्य हृत्पादमवशुष्यते ।
पिबतश्च जलं शोषो दशाहं सोऽपि जीवति ॥१३॥

सम्भिन्नो मारुतो यस्य मर्म्मस्थानानि कृन्तति ।
हृष्यते नाम्बुसंस्पर्शात् तस्य मृत्युरुपस्थितः ॥१४॥

ऋक्षवानरयानस्थो गायन् यो दक्षिणां दिशम् ।
स्वप्ने प्रयाति तस्यापि न मृत्युः कालमिच्छति ॥१५॥

रक्तकृष्णाम्बरधरा गायन्ती हसती च यम् ।
दक्षिणाशान्नयेन्नारी स्वप्ने सोऽपि न जीवति ॥१६॥

नग्नं क्षपणकं स्वप्ने हसमानं महाबलम् ।
एकं संवीक्ष्य वल्गन्तं विद्यान्मृत्युमुपस्थितम् ॥१७॥

---

राजन् ! जिस योगी की देह से बकरे की-सी गन्ध आने लगे अथवा मुर्दे की-सी गन्ध आने लगे उसकी आयु की अवधि आधे महीने की ही रह जाती है ॥ १२ ॥

जिस योगसाधक के हृदय और चरण स्नान करने के बाद अविलम्ब सूख जाय अथवा जिसका गला पानी पीने के बाद ही सूख जाय वह अधिक से अधिक दस दिन तक ही जीवित रह सकता है ॥ १३ ॥

जिस योगसाधक की प्राणवायु उखड़ कर उसके मर्म स्थानों को पीडित करने लगे अथवा जो जल का स्पर्श कर दुःख का अनुभव करने लगे उसकी मृत्यु उसके सामने खड़ी समझनी चाहिये ॥ १४ ॥

जो योगसाधक व्यक्ति सपने में यह देखे कि वह भालू अथवा बंदर पर बैठा है और गाना गाते दक्षिण दिशा की ओर चला जा रहा है उसे यह समझ लेना चाहिये कि उसकी मृत्यु में कोई विलम्ब नहीं है ॥ १५ ॥

जो (योगी अथवा साधारण मनुष्य) स्वप्न में यह देखे कि लाल अथवा काली साड़ी पहनी, गाना गाती और हँसती हुई कोई नारी उसे दक्षिण दिशा की ओर ले जा रही है उसे यह समझ लेना चाहिये कि वह जीवित नहीं रह सकता ॥ १६ ॥

यदि स्वप्न में कोई नंग-धिड़ंग, लम्बा-तगड़ा, हँसता-खेलता और डग भरता क्षपणक दिखायी दे जाय तो यही समझना चाहिये कि मौत आ पहुँची है ॥ १७ ॥

आमस्तकतलाद्यस्तु निमग्नं पङ्कसागरे ।
स्वप्ने पश्यत्यथात्मानं स सद्यो म्रियते नरः ॥१८॥

केशाङ्गारांस्तथा भस्म भुजङ्गान्निर्जलां नदीम् ।
दृष्ट्वा स्वप्ने दशाहात्तु मृत्युरेकादशे दिने ॥१९॥

करालैर्विकटैः कृष्णैः पुरुषैरुद्यतायुधैः ।
पाषाणैस्ताडितः स्वप्ने सद्यो मृत्युं लभेन्नरः ॥२०॥

सूर्य्योदये यस्य शिवा क्रोशन्ती याति सम्मुखम् ।
विपरीतं परीतं वा स सद्यो मृत्युमृच्छति ॥२१॥

यस्य वै भुक्तमात्रस्य हृदयं बाधते क्षुधा ।
जायते दन्तघर्षश्च स गतायुर्न संशयम् ॥२२॥

दीपगन्धं न यो वेत्ति त्रस्यत्यह्नि तथा निशि ।
नात्मानं परनेत्रस्थं वीक्षते न स जीवति ॥२३॥

---

जो योगी व्यक्ति स्वप्न में अपने को अथाह कीचड़ में सिर तक डूबा हुआ देख ले, वह, अविलम्ब मर जाता है ॥ १८ ॥

जो भी योग-साधक स्वप्न में यह देखे कि उसके सिर के केशों पर अंगार गिर रहे हैं, भस्म उड़ रही है, साँप लोट रहे हैं और निर्जल नदी बह रही है वह दस दिन तक जीने के बाद ग्यारहवें दिन मर जाता है ॥ १९ ॥

जो व्यक्ति स्वप्न में यह देखता है कि विकराल, विकटाकार, कृष्णवर्ण तथा हाथ में शस्त्र उठाये पुरुष उसे पत्थरों के टुकड़ों से मार रहे हैं वह तत्काल काल के गाल में चला जाता है ॥ २० ॥

सूर्योदय के समय जिसके सामने, पीछे या चारों ओर कोई गीदड़ी चिल्लाती हुई चलती दिखायी देती है वह शीघ्र ही मृत्यु के मुँह में पहुँच जाता है ॥ २१ ॥

भोजन करने के तत्काल पश्चात् जिसके हृदय में भूख की पीड़ा होने लगती है और दाँत किटकिटाने लगते हैं उसका जीवन, निःसंदिग्ध रूप से, समाप्त समझना चाहिये ॥ २२ ॥

जिसे बुझते दीपक की गन्ध का अनुभव नहीं होता, जिसे दिन और रात में भय लगा करता है और जो अपने सामने खड़े व्यक्ति की आँखों में अपना प्रतिबिम्ब नहीं देख पाता, वह जीवित नहीं बच सकता ॥ २३ ॥

शक्रायुधं चार्द्धरात्रे दिवा ग्रहगणन्तथा ।
दृष्ट्वा मन्येत संक्षीणमात्मजीवितमात्मवित् ।।२४।

नासिका वक्रतामेति कर्णयोर्नमनोन्नती ।
नेत्रञ्च वामं स्रवति यस्य तस्यायुरुद्गतम् ।।२५।

आरक्ततामेति मुखं जिह्वा वा श्यामतां यदा ।
तदा प्राज्ञो विजानीयान्मृत्युमासन्नमात्मनः ।।२६।

उष्ट्र-रासभयानेन यः स्वप्ने दक्षिणां दिशम् ।
प्रयाति तञ्च जानीयात् सद्योमृत्युं न संशयः ।।२७।

पिधाय कर्णौ निर्घोषं न शृणोत्यात्मसम्भवम् ।
नश्यते चक्षुषोर्ज्योतिर्यस्य सोऽपि न जीवति ।।२८।

पततो यस्य वै गर्ते स्वप्ने द्वारं पिधीयते ।
न चोत्तिष्ठति यः श्वभ्रात्तदन्तं तस्य जीवितम् ।।२९।

---

उस योगी को अपना जीवन समाप्तप्राय समझना चाहिये जिसे आधी रात में इन्द्रधनुष और दिन में ग्रह-नक्षत्र दिखायी पड़ने लगते हैं ।। २४ ।।

जिस योगी की नासिका टेढ़ी हो जाती है, जिस योगी के कान नीचे-ऊपर हो जाते हैं और जिस योगी की बायी आंखसे पानी गिरने लगता है उसे यह समझ लेना चाहिये कि उसका प्राणान्त सन्निकट है ।। २५ ।।

जिसका मुख-मण्डल लाल हो जाता है और जिसकी जिह्वा श्यामवर्ण की हो जाती है उस योगी को यह समझ लेना चाहिये कि उसकी मृत्यु आ पहुँची है ।। २६ ।।

जो स्वप्न में ऊँट अथवा गधे पर सवार होकर, अपने आपको, दक्षिण दिशा की ओर चलता देखता है उसकी मृत्यु, निश्चित रूप से, उसके सम्मुख उपस्थित समझनी चाहिये ।। २७ ।।

जो व्यक्ति, अंगुलिओं से कानों को बंद करने के बाद अपने हृदय के भीतर प्राण-संचार की ध्वनि नहीं सुन पाता और जिसकी आँखों की ज्योति नष्ट हो जाती है वह भी जीवित नहीं रह सकता ।। २८ ।।

जो व्यक्ति स्वप्न में अपने आपको किसी गहरे गड्ढे में गिरते और उसके द्वार के बंद होते देखता है जिसके कारण वह गड्ढे से ऊपर नहीं निकल सकता उसका जीवन इसी अपशकुन के दर्शन के साथ समाप्त हो जाता है ।। २९ ।।

ऊर्ध्वा च दृष्टिर्न च संप्रतिष्ठा
रक्ता पुनः संपरिवर्तमाना ।
मुखस्य चोष्मा शुषिरञ्च नाभेः
शंसन्ति पुंसामपरं शरीरम् ॥३०॥

स्वप्नेऽग्निं प्रविशेद्यस्तु न च निष्क्रमते पुनः ।
जलप्रवेशादपि वा तदन्तं तस्य जीवितम् ॥३१॥

यश्चाभिहन्यते दुष्टैर्भूतै रात्रावथो दिवा ।
स मृत्युं सप्तरात्र्यन्ते नरः प्राप्नोत्यसंशयम् ॥३२॥

स्ववस्त्रममलं शुक्लं रक्तं पश्यत्यथासितम् ।
यः पुमान् मृत्युमासन्नं तस्यापि हि विनिर्दिशेत् ॥३३॥

स्वभाववैपरीत्यन्तु प्रकृतेश्च विपर्य्ययः ।
कथयन्ति मनुष्याणां सदासन्नौ यमान्तकौ ॥३४॥

येषां विनीतः सततं येऽस्य पूज्यतमा मताः ।
तानेव चावजानाति तानेव च विनिन्दति ॥३५॥

---

जिसकी आँखों की पुतलियां ऊपर की ओर चली गईं हैं, जिसकी आँखें स्थिरता खो चुकी हैं, जिसकी आँखों का रंग लाल हो गया है, जिसकी आंखें चारों ओर घूम रही हैं, जिसका मुंह तप गया है और जिसकी नाभि भीतर धंसती जा रही है उसे देखकर यह समझ लेना चाहिये कि वह इस शरीर को छोड़कर दूसरे शरीर में जा रहा है ॥ ३० ॥

जो स्वप्न में यह देखता है कि वह जलती आग में प्रवेश कर रहा है और उससे बाहर नहीं निकल सकता अथवा यह देखता है कि वह जल में प्रवेश कर रहा है जिससे वह बाहर नहीं आ सकता उसके सम्बन्ध में यही सोचना चाहिये कि ऐसे अपशकुन के साथ ही उसके जीवन का भी अन्त हो रहा है ॥ ३१ ॥

वह मनुष्य (योग साधक) जो रात और दिन में दुष्ट भूत-प्रेतों के द्वारा मारा-पीटा जाया करता है, वह निश्चित रूप से, सात रातों के बीतते ही, मौत के मुंह में चला जाता है ॥ ३२ ॥

जो मनुष्य अपने निर्मल, शुक्ल वस्त्र-परिधान को लाल रंग का अथवा काले रंग का देखने लगता है उसकी भी मृत्यु अत्यन्त आसन्न जाननी चाहिये ॥ ३३ ॥

किसी मनुष्य का स्वभाव-परिवर्तन तथा प्रकृतिविपर्यय—ये दोनों, मानों, यह बताते हैं कि यमराज और मृत्यु उसके अत्यन्त सन्निकट हैं। मनुष्य का स्वभाव-परिवर्तन इस प्रकार से कि जिसके समक्ष वह सदा विनयावनत रहता हो और जो उसके अत्यन्त पूजनीय हों उन्हीं का वह अपमान करने लगता है और उन्हीं की निन्दा

देवान्नार्चयते वृद्धान् गुरून् विप्रांश्च निन्दति ।
मातापित्रोर्न सत्कारं जामातॄणां करोति च ।।३६।

योगिनां ज्ञानविदुषामन्येषाञ्च महात्मनाम् ।
प्राप्ते तु काले पुरुषस्तद्विज्ञेयं विचक्षणैः ।।३७।

योगिनां सततं यत्नादरिष्टान्यवनीपते ।
संवत्सरान्ते तज्ज्ञेयं फलदानि दिवानिशम् ।।३८।

विलोक्या विशदा चैषां फलपङ्क्तिः सुभीषणा ।
विज्ञाय कार्य्यो मनसि स च कालो नरेश्वर ।।३९।

ज्ञात्वा कालञ्च तं सम्यगभयस्थानमाश्रितः ।
युञ्जीत योगी कालोऽसौ यथा नास्याफलो भवेत् ।।४०।

दृष्ट्वारिष्टं तथा योगी त्यक्त्वा मरणजं भयम् ।
तत्स्वभावं तदालोक्य काले यावत्युपागतम् ।।४१।

तस्य भागे तथैवाह्नो योगं युञ्जीत योगवित् ।
पूर्वाह्णे चापराह्णे च मध्याह्ने चापि तद्दिने ।।४२।

---

में लग जाता है। इसी भांति, प्रकृतिविपर्यय होने पर, जो देवों की अर्चा-पूजा छोड़ देता है, वृद्धजन, गुरुजन तथा द्विजगण की निन्दा करने लगता है, माता-पिता का सत्कार नहीं करता, अपने जामातृगण का निरादर करता है और योगियों, ज्ञानवृद्धों तथा महात्माओं की अवमानना में तत्पर रहने लगता है उसकी भी मृत्यु, बुद्धिमान् लोग, उसके पास पहुँची माना करते हैं ।। ३४-३७ ।।

महाराज ! इसलिये योगियों के लिये यह आवश्यक है कि वे प्रयत्नपूर्वक इन समस्त अरिष्टों अथवा मृत्यु चिह्नों को जान लें क्योंकि वे एक वर्ष के भीतर रात-दिन अपने कुफल देते रहते हैं। योगियों को यह भी जानना चाहिये कि इन अरिष्टों की कुफल-परम्परा बहुत लम्बी है और इसे जानकर उन्हें उस-उस समय के सम्बन्ध में (जिसमें ये कुफल मिलते हैं) विशेष ध्यान रखना चाहिये। जब योगी इन अरिष्टों से उत्पन्न कुफल का काल जान ले तब उसे निर्भय हो जाना चाहिये और योगसाधना में अपने को लीन कर देना चाहिए जिससे उसका वह काल निष्फल न निकल जाय ।। ३८-४० ।।

योगतत्त्ववित् योगी इन अरिष्टों में से जब किसी अरिष्ट को देखे तब अपनी मृत्यु के भय का परित्याग कर दे और उस अरिष्ट के स्वभाव तथा उसके उपस्थित होने के समय का विचार करके, उसी समय अथवा उस अरिष्ट-दर्शन के दिन, योग-साधना में लीन हो जाय। वह उस दिन पूर्वाह्न में, मध्याह्न में तथा अपराह्न में अथवा

यत्र वा रजनीभागे तदरिष्टं निरीक्षितम् ।
तत्रैव तावद्युञ्जीत यावत् प्राप्तं हि तद्दिनम् ॥४३॥

ततस्त्यक्त्वा भयं सर्वं जित्वा तं कालमात्मवान् ।
तत्रैवावसथे स्थित्वा यत्र वा स्थैर्य्यमात्मनः ॥४४॥

युञ्जीत योगं निर्जित्य त्रीन् गुणान् परमात्मनि ।
तन्मयश्चात्मना भूत्वा चिद्वृत्तिमपि सन्त्यजेत् ॥४५॥

ततः परमनिर्वाणमतीन्द्रियमगोचरम् ।
यद्बुद्धेर्यन्न चाख्यातुं शक्यते तत् समश्नुते ॥४६॥

एतत् सर्वं समाख्यातं तवालर्क ! यथार्थवत् ।
प्राप्स्यसे येन तद्ब्रह्म संक्षेपात्तन्निबोध मे ॥४७॥

शशाङ्करश्मिसंयोगाच्चन्द्रकान्तमणिः पयः ।
समुत्सृजति नायुक्तः सोपमा योगिनः स्मृता ॥४८॥

---

रात के जिस प्रहर में उस अरिष्ट का दर्शन हुआ हो उसी प्रहर में, दिन निकलने के पहले ही, योग-साधना में लग जाय। इसके बाद, सभी प्रकार के भय का आतङ्क छोड़कर, स्थिर चित्त होकर, अरिष्ट द्वारा सूचित मृत्युकाल पर विजय पाकर, अपने योग-साधना के स्थान पर अथवा जहां कहीं चित्त को स्थिरता और शान्ति मिले, वहीं, योग की साधना में जुट जाय। यह योगसाधना ऐसी हो जिसमें योगी सत्त्व-रजस्-तमस् रूप गुणत्रय को पराजित कर, परब्रह्म परमात्मा में अपने आप को लीन कर दे और स्वयं ब्रह्ममय होकर अपनी चिद्वृत्ति का भी त्याग कर दे ॥ ४१-४५ ॥

ऐसा कर लेने के बाद योगी उस परम निर्वाण अथवा आत्यन्तिक मोक्ष को पा लेता है जो इन्द्रियों की पहुँच के परे है, चित्त के द्वारा अचिन्तनीय है, बुद्धि के लिये अगम्य है और वाणी के लिए अवर्णनीय है ॥ ४६ ॥

तुमसे, मैंने, संक्षेप में, योगसिद्धि के विषय में, जो कुछ कहा है वह यथार्थ कहा है और इस योगसिद्धि से ही तुम परब्रह्ममय हो जाओगे। (अब योगी की ब्रह्ममयता की उपमा के विषय में सुनो और समझो) ॥ ४७ ॥

जैसे चन्द्रकिरण से संयुक्त होने से ही चन्द्रकान्तमणि से जलधार निकलती है, वियुक्त होने से नहीं, वैसे ही, ब्रह्म से संयुक्त होने से ही योगी को सुख-शान्ति मिलती है, वियुक्त होने से नहीं ॥ ४८ ॥

यच्चार्करश्मिसंयोगादर्ककान्तो हुताशनम् ।
आविष्करोति नैकः सन्नुपमा सापि योगिनः ।।४९।

पिपीलिकाखु-नकुल-गृहगोधा-कपिञ्जलाः ।
वसन्ति स्वामिवद् गेहे ध्वस्ते यान्ति ततोऽन्यतः ।।५०।

दुःखन्तु स्वामिनो ध्वंसे तस्य तेषां न किञ्चन ।
वेश्मनो यत्र राजेन्द्र ! सोपमा योगसिद्धये ।।५१।

मृद्वाहिकाऽल्पदेहापि मुखाग्रेणाप्यणीयसा ।
करोति मृद्भारचयमुपदेशः स योगिनः ।।५२।

पशुपक्षिमनुष्याद्यैः पत्रपुष्पफलान्वितम् ।
वृक्षं विलुप्यमानन्तु दृष्ट्वा सिध्यन्ति योगिनः ।।५३।

रुरुशावविषाणाग्रमालक्ष्य तिलकाकृतिम् ।
सह तेन विवर्द्धन्तं योगी सिद्धिमवाप्नुयात् ।।५४।

---

जैसे सूर्यरश्मि से संयुक्त होने पर ही सूर्यकान्तमणि से अग्नि उत्पन्न होती है अन्यथा नहीं, वैसे ही ब्रह्म से संयुक्त होने पर ही योगी को निर्वाणप्राप्ति होती है अन्यथा नहीं ॥ ४९ ॥

जैसे चींटी, चूहा, नेवला, गिरगिट और कबूतर किसी घर में उसके स्वामी बन कर रहते हैं किन्तु उस घर के ढह जाने पर उसे छोड़कर अन्यत्र चले जाते हैं और उन्हें कोई दुःख नहीं होता क्योंकि दुःख तो उस घर के वास्तविक स्वामी को होता है। वैसे ही, राजन् ! सिद्ध योगी को भी शरीर रूपी घर के ध्वस्त होने पर कोई दुःख नहीं होता ॥ ५०-५१ ॥

जैसे दीमक, जिसकी देह बड़ी छोटी होती है और जिसका मुँह भी बड़ा छोटा होता है, मिट्टी का बड़ा ढूह खड़ा कर देता है वैसे ही योगी भी अपनी योगसिद्धि से परमनिर्वाण रूप भवन का निर्माण कर लेता है ॥ ५२ ॥

जब योगी किसी लहलहाते, फले-फूले वृक्ष को, पशुपक्षी-मनुष्य प्रभृति प्राणियों के द्वारा विनष्ट किये जाते देखता है तब उसे यह अनुभव होता है कि उसका योग सिद्धि की स्थिति में पहुँच रहा है क्योंकि वह अपने देहरूपी वृक्ष को विनष्ट होते निर्लिप्त भाव से देखता है जिसमें उसे कोई दुःख नहीं होता ॥ ५३ ॥

जैसे मृगशावक का शृंगभाग आरम्भ में तिलक के समान दीखता है परन्तु उसके शरीर के बढ़ने के साथ-साथ अन्त में बढ़ जाता है वैसे ही योगी भी योगसाधना का आरम्भ करता है किन्तु क्रमशः योगसाधना में लीन रहते-रहते योग का परम प्राप्य पा लेता है ॥ ५४ ॥

द्रवपूर्णमुपादाय पात्रमारोहतो भुवः ।
तुङ्गमार्गं विलोक्योच्चैर्विज्ञातं किं न योगिना ॥५५॥

सर्वस्वे जीवनायालं निखाते पुरुषस्य या ।
चेष्टा तां तत्त्वतो ज्ञात्वा योगिनः कृतकृत्यता ॥५६॥

तद्गृहं यत्र वसतिः तद्भोज्यं येन जीवति ।
येन सम्पद्यते चार्थस्तत्सुखं ममतात्र का ॥५७॥

अभ्यर्थितोऽपि तैः कार्य्यं करोति करणैर्यथा ।
तथा बुध्यादिभिर्योगी पारक्यैः साधयेत्परम् ॥५८॥

जड उवाच—

ततः प्रणम्यात्रिपुत्रमलर्कः स महीपतिः ।
प्रश्रयावनतो वाक्यमुवाचातिमुदान्वितः ॥५९॥

---

जब योगी किसी व्यक्ति को, जल, तेल अथवा पिघले घृत से भरे पात्र हाथ में लिये, नीचे से बहुत ऊंचे सोपानमार्ग पर चढ़ते देखता है तो उसे योग का रहस्य ज्ञात हो जाता है (क्योंकि वह समझ जाता है कि एकाग्रमनस्कता के बिना उत्तरोत्तर ऊंची योग भूमिकाओं पर क्रमशः आरोहण करना तथा अन्तिम भूमिका पर पहुँचना असंभव है) ॥ ५५ ॥

जब योगी किसी व्यक्ति को यह चेष्टा देखता है कि वह अपनी जीवनरक्षा के लिये अपना धन जमीन में खोदे गड्ढे में गाड़ कर रख रहा है तब वह योगतत्त्व का वास्तविक ज्ञान प्राप्त कर लेता है और अपने आपको कृतार्थ मान लेता है (क्योंकि वह समझ लेता है कि योगसिद्धि के परम प्राप्य को अपने अन्तर्हृदय में रखना अनिवार्य है क्योंकि ऐसा किये बिना योग-साधना का जीवन सुरक्षित नहीं रह सकता) ॥ ५६ ॥

जहां रह जाय वही घर है, जिससे प्राण बच जांय वही भोजन है और जो योग की उद्देश्य-सिद्धि है वही सुख है—तब वह कौन ऐसी वस्तु है जिसमें योगी की ममता-बुद्धि अटकी है ? ॥ ५७ ॥

जैसे चक्षुरादि इन्द्रियों के द्वारा यत्र-तत्र आकृष्ट किये जाने पर भी कोई व्यक्ति उन्हीं इन्द्रियों को साधन बना कर अपना अभीष्ट कार्य सिद्ध करता है वैसे ही बुद्धि प्रभृति के द्वारा यत्र-तत्र आकृष्ट किये जाने पर भी, योगी, उन्हीं के द्वारा, जिनमें उसका कोई ममत्व नहीं, अपनी योगसिद्धि (परब्रह्मप्राप्ति)रूप कार्य सिद्ध कर लेता है ॥ ५८ ॥

जड ने आगे कहा—

(योगसिद्धि के विषय में महामुनि दत्तात्रेय से) यह सब सुनने-जानने के बाद महाराज अलर्क ने दत्तात्रेय को प्रणाम किया और विनयावनत होकर अत्यधिक प्रसन्नता के साथ यह कहा ॥ ५९ ॥

अलर्क उवाच—

दिष्टयादेवैरिदं ब्रह्मन् ! पराभिभवसम्भवम् ।
उपपादितमत्युग्रं प्राणसन्देहदं भयम् ॥६०।
दिष्टया काशिपतेर्भूरि-बलसम्पत्पराक्रमः ।
यदुच्छेदादिहायातः स युष्मत्सङ्गदो मम ॥६१।
दिष्टया मन्दबलश्चाहं दिष्टया भृत्याश्च मे हताः ।
दिष्टया कोषः क्षयं यातो दिष्टयाहं भीतिमागतः ॥६२।
दिष्टया त्वत्पादयुगलं मम स्मृतिपथं गतम् ।
दिष्टया त्वदुक्तयः सर्व्वा मम चेतसि संस्थितः ॥६३।
दिष्टया ज्ञानं ममोत्पन्नं भवतश्च समागमात् ।
भवता चैव कारुण्यं दिष्टया ब्रह्मन् ! कृतं मम ॥६४।
अनर्थोऽप्यर्थतां याति पुरुषस्य शुभोदये ।
यथेदमुपकाराय व्यसनं सङ्गमात्तव ॥६५।

---

महाराज अलर्क की उक्ति—

(अवधूत कुलनायक गुरुदेव !) मेरे लिये यह बड़े सौभाग्य की बात थी कि देवताओं ने मेरे मन में शत्रु द्वारा पराजय से उत्पन्न, अत्यन्त उग्र तथा प्राणों को भी संदेह में डाल देने वाला भय उत्पन्न कर दिया ॥ ६० ॥

वस्तुतः यह मेरा सौभाग्य ही था कि काशिराज का पराक्रमी विशाल सैन्यबल मेरे विनाश के लिये मेरे सम्मुख उपस्थित हुआ जिससे मुझे आप का सत्सङ्ग मिला ॥ ६१ ॥

वस्तुतः मेरा यह सौभाग्य था कि (काशिराज की सैन्यशक्ति के आगे) मैं निर्बल हो गया, मेरे सैनिक भृत्यों का मारा जाना भी मेरे सौभाग्य से ही हुआ, मेरें राजकोष का नाश मेरा सौभाग्य ही था और मेरे हृदय में प्राणों के भय का संचार भी मेरे लिये बड़े सौभाग्य की ही बात थी ॥ ६२ ॥

मेरा यह बहुत बड़ा सौभाग्य था कि मेरे स्मृतिपथ पर आपके दोनों चरणकमल पधारे । मेरे लिए यह सौभाग्य की ही बात है कि आपके समस्त उपदेश मेरे हृदयपटल पर अमिट रूप से अंकित हैं ॥ ६३ ॥

यह मेरा सौभाग्य है कि आपसे मिलने के बाद मेरे हृदय में ज्ञान उत्पन्न हो गया है और हे भगवन् ! यह भी मेरा सौभाग्य ही है कि आपने मुझ पर इतनी अधिक दया की है ॥ ६४ ॥

जब मनुष्य के समक्ष कल्याण का उदय होने को होता है तब अनर्थ भी अर्थ के रूप में बदल जाते हैं क्योंकि मेरे ऊपर जो महासंकट उपस्थित हुआ था, वह आपके सान्निध्यलाभ से, मेरे उपकारक के रूप में बदल गया ॥ ६५ ॥

सुबाहुरुपकारी मे स च काशिपतिः प्रभो ।
ययोः कृतेऽहं संप्राप्तो योगीश ! भवतोऽन्तिकम् ।।६६।

सोऽहन्तव प्रसादाग्नि-निर्दग्धाज्ञानकिल्विषः ।
तथा यतिष्ये येनेदृङ न भूयां दुःखभाजनम् ।।६७।

परित्यजिष्ये गार्हस्थ्यमार्त्तिपादपकाननम् ।
त्वत्तोऽनुज्ञां समासाद्य ज्ञानदातुर्म्महात्मनः ।।६८।

दत्तात्रेय उवाच—

गच्छ राजेन्द्र ! भद्रं ते यथा ते कथितं मया ।
निर्ममो निरहङ्कारस्तथा चर विमुक्तये ।।६९।

जड उवाच—

एवमुक्तः प्रणम्यैनमाजगाम त्वरान्वितः ।
यत्र काशिपतिर्भ्राता सुबाहुश्चास्य सोऽग्रजः ।।७०।

समुत्पत्य महाबाहुं सोऽलर्कः काशिभूपतिम् ।
सुबाहोरग्रतो वीरमुवाच प्रहसन्निव ।।७१।

राज्यकामुक काशीश ! भुज्यतां राज्यमूर्जितम् ।
तथा च रोचते तद्वत् सुबाहोः संप्रयच्छ वा ।।७२।

---

भगवन् ! मेरा अग्रज सुबाहु मेरा महान् उपकारक सिद्ध हुआ और काशिराज भी (जिनसे मैं संग्राम में परास्त हुआ) मेरे लिये परमोपकारी सिद्ध हुये क्योंकि इन्हीं दोनों के कारण मैंने आपके श्रीचरणों की शरण ली ॥ ६६ ॥

अब मैं, जिसके अज्ञान के पापपुंज आपकी कृपा की अग्नि की ज्वाला में जल कर राख हो गये हैं, ऐसा प्रयत्न करूँगा कि भविष्य में कभी-भी इस प्रकार के दुःखों का पात्र न बन सकूं ॥ ६७ ॥

अब मैं आप ज्ञानदाता महात्मा की आज्ञा लेकर, समस्त सांसारिक संतापरूप पादपपुंज के महावन इस गृहस्थ-जीवन से संन्यास ले लूंगा ॥ ६८ ॥

दत्तात्रेय बोले—

राजाधिराज अलर्क महाराज ! आप जांय; आपका कल्याण हो और जैसा मैंने आपसे कहा है उसके अनुसार आचारण करते हुए, आप, अहंकार और ममकार का परित्याग कर परमनिर्वाण की प्राप्ति के लिये प्रयत्नशील हों ॥ ६९ ॥

जड ने अपने पिता से आगे कहा—

पिताजी ! महामुनि दत्तात्रेय के द्वारा ऐसा कहें जाने के बाद, राजा अलर्क ने महामुनि को प्रणाम किया और त्वरित गति से चल कर वहां जा पहुँचा जहां काशिराज और उसके अग्रज सुबाहु—दोनों विराजमान थे । अलर्क ने, अपने अग्रज सुबाहु के समक्ष, महावीर तथा महापराक्रमी काशिराज के समीप हंसते हुये कहा—राज्यकामुक काशि-राज ! आप अब, मेरे विशाल साम्राज्य का सुख भोग करें अथवा यदि आपकी इच्छा हो, तो, सुबाहु को साम्राज्य सौंप दें ॥ ७०-७२ ॥

काशिराज उवाच—

किमलर्क ! परित्यक्तं राज्यं ते संयुगं विना ।
क्षत्रियस्य न धर्मोऽयं भवांश्च क्षत्रधर्मवित् ।।७३।
निर्जितामात्यवर्गस्तु त्यक्त्वा मरणजं भयम् ।
सन्दधीत शरं राजा लक्ष्यमुद्दिश्य वैरिणम् ।।७४।
तं जित्वा नृपतिर्भोगान् यथाभिलषितान् वरान् ।
भुञ्जीत परमं सिद्ध्यै यजेत च महामखैः ।।७५।

अलर्क उवाच—

एवमीदृशकं वीर ! ममाप्यासीन्मनः पुरा ।
साम्प्रतं विपरीतार्थं शृणु चाप्यत्र कारणम् ।।७६।
यथायं भौतिकः सङ्घस्तथान्तः करणं नृणाम् ।
गुणास्तु सकलास्तद्वदशेषेष्वेव जन्तुषु ।।७७।
चिच्छक्तिरेक एवायं यदा नान्योऽस्ति कश्चन ।
तदा का नृपते ज्ञानान्मित्रारिप्रभुभृत्यता ।।७८।

---

**काशिराज की उक्ति—**

अरे अलर्क ! युद्ध किये बिना ही तुमने अपना राज्य छोड़ दिया ! यह क्षत्रिय का धर्म नहीं । तुम हो क्षत्रधर्म के वेत्ता हो । राज का यह धर्म है कि वह अपने अमात्यवर्ग तथा सैन्यबल के पराजित हो जाने पर भी, मृत्यु का भय छोड़कर, अपने उद्देश्य की सिद्धि के लिये, अपने शत्रु को लक्ष्य बनाकर, अपने धनुष पर शर-संधान करे और जब वह शत्रु को पराजित कर ले, तब, अपनी इच्छा के अनुसार, उत्तम से उत्तम राज भोगों का भोग करे तथा अन्तिम पुरुषार्थ की प्राप्ति के लिये बड़े-बड़े यज्ञयागों का आयोजन करे ।। ७३-७५ ।।

**अलर्क ने कहा—**

वीरवर काशिराज ! पहले मेरे मन में भी यही बात थो । किन्तु अब मेरा मन बदल गया है । मेरा मन क्यों बदल गया है ? इसका कारण बता रहा हूँ— सुनिये ।। ७६ ।।

जैसे यह मानव शरीर एक भौतिक संघ है, सत्त्वादि जो तीन गुण हैं वे मनुष्यों की भांति सभी प्राणियों में विराजमान हैं और वस्तुतः भौतिक संघमात्र है, केवल एक चित् शक्ति ही ऐसी है जो सर्वत्र एकरूप-एकरस व्याप्त है इस चित् शक्ति के अतिरिक्त और किसी का शाश्वत अस्तित्व नहीं । चित् शक्ति के इस परिज्ञान की स्थिति में, महाराज ! न तो किसी मित्र का कोई अस्तित्व है, न किसी शत्रुका अस्तित्व है, न किसी स्वामी का अस्तित्व है और न किसी सेवक का अस्तित्व है ।। ७७-७८ ।।

तन्मया दुःखमासाद्य त्वद्भयोद्भवमुत्तमम् ।
दत्तात्रेयप्रसादेन ज्ञानं प्राप्तं नरेश्वर ॥७९॥
निर्जितेन्द्रियवर्गस्तु त्यक्त्वा सङ्गमशेषतः ।
मनो ब्रह्मणि सन्धाय तज्जये परमो जयः ॥८०॥
संसाध्यमन्यत्तत्सिद्ध्यै यतः किञ्चिन्न विद्यते ।
इन्द्रियाणि च संयम्य ततः सिद्धिं नियच्छति ॥८१॥
सोऽहं न तेऽरिर्न ममासि शत्रुः
सुबाहुरेषो न ममापकारी ।
दृष्टं मया सर्वमिदं यथात्मा
अन्विष्यतां भूप ! रिपुस्त्वयान्यः ॥८२॥
इत्थं स तेनाभिहितो नरेन्द्रो
हृष्टः समुत्थाय ततः सुबाहुः ।
दिष्टचेति तं भ्रातरमाभिनन्द्य
काशीश्वरं वाक्यमिदं बभाषे ॥८३॥

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे अरिष्टकथनं नाम त्रिचत्वारिंशोऽध्यायः ॥

---

महाराज ! मैंने आपके भय से उत्पन्न महादुःख भोगा है, किन्तु महामुनि दत्तात्रेय की कृपा से मुझे अब ज्ञान-लाभ का महासुख मिल गया है ॥ ७९ ॥

इसलिये, जितेन्द्रिय होकर, समस्त वैषयिक सुखभोग की आसक्ति छोड़कर, अब मुझे परब्रह्म में ही अपने मनोलय के आनन्द का अनुभव करना है। यही इन्द्रिय-विजय और यही सुखासंग-विजय वस्तुतः सर्वोत्तम विजय है जिससे मैं परब्रह्ममय हो जाऊंगा ॥ ८० ॥

अब, जब कि इस ब्रह्मैक्यभावना की सिद्धि के निमित्त और कुछ सिद्ध नहीं करना है, तब तो इन्द्रियों को नियन्त्रित कर, उसी ब्रह्मभावना को सिद्ध कर लेना है ॥ ८१ ॥

इस दृष्टि से, न तो मैं आपका शत्रु हूँ, न आप मेरे शत्रु हैं और न मेरा अग्रज सुबाहु मेरा अपकार करने वाला है। वस्तुतः, मेरे लिये, यह समस्त दृश्य जगत् चित्-शक्ति-रूप हैं, साक्षात् आत्म-स्वरूप है। आप, महाराज ! अब किसी दूसरे व्यक्ति में अपने शत्रु की खोज करें ॥ ८२ ॥

अलर्क के द्वारा ऐसी बात कहने पर, उसका अग्रज राजा सुबाहु बड़ा प्रसन्न हुआ और उठकर उसने अपने अनुज (अलर्क) का 'अहोभाग्य' की उक्ति के साथ अभिनन्दन किया और अन्त में काशिराज से निवेदन किया ॥ ८३ ॥



## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय का मुख्य प्रतिपाद्य अरिष्ट वर्णन है। योगसाधक के ही सामने नहीं अपितु सर्वसाधारण के सामने, स्वप्न-दशा में, कतिपय अरिष्ट अथवा अपशकुन उपस्थित हुआ करते हैं। इन अरिष्टों को मृत्युचिह्न कहा जाता है। पातञ्जल-योगसूत्र (३ य विभूतिपाद, सूत्र संख्या २२) का निम्नलिखित सूत्र है—

'सोपक्रमं निरुपक्रमञ्च कर्म तत्संयमादपरान्तज्ञानमरिष्टेभ्यो वा।'

इसका अभिप्राय निम्नलिखित है—

मनुष्य की आयु दो प्रकार के कर्मों से निर्धारित होती है। पहले प्रकार के कर्म को 'सोपक्रम' कर्म कहते हैं। 'सोपक्रम' कर्म वे होते हैं जो अपना फल देना प्रारम्भ कर चुके हैं। दूसरे प्रकार के कर्म का नाम 'निरुपक्रम' कर्म, 'निरुपक्रम' कर्म वह कहा जाता है जिसकी फलदायकता प्रारम्भ नहीं हुई है। योगी संयम के द्वारा जान जाता है कि दोनों प्रकार के कर्मों में से किस प्रकार के कर्म का कितना फल अवशिष्ट रह गया है। जब तक कर्मफल-भोग पूरा नहीं होता तब तक मृत्यु भी नहीं होती—इसलिये योगी कर्मफलभोग के ज्ञान द्वारा अपनी मृत्यु का समय जान लेता है। इसके अतिरिक्त योगी अरिष्ट-दर्शन से भी अपने मृत्युकाल का ज्ञान प्राप्त कर लेता है।

'अरिष्ट' का क्या अभिप्राय ? अरिष्ट के संबन्ध में संभवतः सर्वप्रथम चरकसंहिता का उल्लेख है जो कि निम्नाङ्कित है—

'तत्र प्रकृतवर्णोऽर्द्धशरीरे विकृतवर्णोऽर्द्धशरीरे द्वावपि वर्णौ मर्यादाविभक्तौ दृष्ट्वा यद्येवं सव्यदक्षिणविभागेन यद्येवं पूर्वपश्चिमविभागेन यद्युत्तराधरविभागेन यद्यन्तर्बहिर्विभागेन तुरस्यरिष्टमिति विद्यात्। (अरिष्टमिति कतिपयमरणाख्यापकलिङ्गमिति)।'

इसका तात्पर्य यह है कि आतुर अथवा रुग्ण व्यक्ति के शरीर में जो कतिपय स्वभाव विपर्यय अथवा प्रकृतिविपर्यय के चिह्न कभी-कभी दृष्टिगत होते हैं वे उसकी अवश्यंभावी मृत्यु के चिह्न हैं।

सुश्रुत संहिता में 'अरिष्ट' के विषय में निम्नोद्धृत उक्ति ध्यान देने योग्य है—

'शरीरशीलयोर्यस्य प्रकृतेर्विकृतिर्भवेत्।
तत्त्वरिष्टं समासेन व्यासतस्तु निबोध मे॥'

इसका अभिप्राय स्पष्ट है। इसमें यह स्पष्ट निर्देश है कि जिस मनुष्य का शील अथवा शरीर अकस्मात् विकृत अथवा विपरीत दिखायी देने लगे उसके सम्बन्ध में यह जान लेना चाहिये कि उसके आगे 'अरिष्ट' अथवा 'मृत्यु-चिह्न' उपस्थित हो गये हैं।

इस अध्याय के निम्नोद्धृत श्लोक (संख्या ३४) में चरक और सुश्रुत की यही मान्यता सर्वथा अनुमोदित दिखायी देती है—

'स्वभाववैपरीत्यं तु प्रकृतेश्च विपर्ययः।
कथयन्ति मनुष्याणां समासन्नौ यमान्तकौ॥'

 

(ख) इस अध्याय में योगियों के अनेक प्रकार के अरिष्टों का प्रतिपादन है। ये अरिष्ट पातञ्जलयोग-सूत्र के व्यास-भाष्य में तीन श्रेणियों में विभक्त किये गये हैं जैसा कि व्यासभाष्य की नीचे लिखी उक्ति में स्पष्ट प्रतीत होता है—

'त्रिविधमरिष्टम् आध्यात्मिकमाधिभौतिकमाधिदैविकञ्चेति। तत्राध्यात्मिकं घोषं स्वदेहे पिहितकर्णो न शृणोति, ज्योतिर्वा नेत्रेऽवष्टब्धे न पश्यति। तथाऽधिभौतिकं यमपुरुषान् पश्यति, पितॄनतीतानकस्मात् पश्यति। आधिदैविकं स्वर्गमकस्मात् सिद्धान् वा पश्यति विपरीतं वा सर्वमिति। अनेन वा जानात्यपरान्तमुपस्थितमिति।'

इसका अभिप्राय यह है कि अरिष्ट के आध्यात्मिक, आधिभौतिक और आधिदैविक भेद से तीन भेद हैं। आध्यात्मिक अरिष्ट का उदाहरण अंगुलिओं से कर्णछिद्रों को बंद करने पर शरीर के भीतर अस्फुट किन्तु अनवरत प्राणवायुसंचार की ध्वनि के श्रवण का असामर्थ्य है। आधिभौतिक अरिष्ट का अभिप्राय यमराज के भयंकर भटों का अथवा मृत पितरों का अकस्मात् दर्शन है। आधिदैविक अरिष्ट के होने पर अकस्मात् स्वर्गलोक-दर्शन, अकस्मात् सिद्ध-दर्शन तथा अकस्मात् जगत् की यथावत् स्थिति का विपर्यय आदि उत्पात अथवा उपद्रव उपस्थित होते हैं। ये तीनों प्रकार के उपद्रव अथवा उत्पात तीन प्रकार के अरिष्ट अथवा मृत्युचिह्न हैं।

वाचस्पतिमिश्र ने पातञ्जलयोगसूत्रभाष्य की अपनी 'तत्ववैशारदी' व्याख्या में अरिष्टों की विशद व्याख्या की है। उनकी व्याख्या से सम्बद्ध अंश निम्नलिखित हैं—

"अरिष्टेभ्यो वा" 'इति—अरिवत् त्रासयन्तीत्यरिष्टानि त्रिविधानि मरण-चिह्नानि। 'विपरीतं वा सर्वमिति—सर्वं माहेन्द्रजालादिव्यतिरेकेण ग्रामनगरादि स्वर्गनरकमभिमन्यते मनुष्यलोकमेव देवलोकमिति।"

अर्थात् 'अरिष्ट' का अभिप्राय ऐसे मरणचिह्न हैं जो शत्रुओं की भाँति योगी तथा साधारण मनुष्य को त्रस्त अथवा भयभीत किया करते हैं। ये अरिष्ट तीन प्रकार के अर्थात् आध्यात्मिक, आधिभौतिक और आधिदैविक होते हैं। अरिष्ट से त्रस्त अथवा ग्रस्त व्यक्ति ग्राम को स्वर्ग तथा नगर को नरक सा देखने लगता है और मनुष्यलोक को देवलोक मानने लगता है जिसका अभिप्राय यह है अरिष्ट-त्रस्त मनुष्य के लिये सभी पदार्थ अपने स्वरूप से सर्वथा विपरीत प्रतीत होते हैं।

यद्यपि इस अध्याय में अरिष्टों को आध्यात्मिक, आधिभौतिक तथा आधिदैविक रूप से तीन श्रेणियों से विभक्त नहीं किया गया है किन्तु अरिष्टों का जो वर्णन है उसके आधार पर उनकी श्रेणियाँ अनायास बन जाती हैं।

आधुनिक युग में भी, पुरानी पीढ़ी के नरनारियों में, अरिष्ट-दर्शन से आसन्नमृत्यु की मान्याता दृढ़मूल दिखायी देती है। आज भी रात में किसी कुत्ते के रोने को बड़ा अशुभ माना जाता है और जनसाधारण के हृदय में किसी की मृत्यु की आशंका घर कर लेती है।

इस अध्याय का नीचे लिखा श्लोक (संख्या ९८) देखिये—

'पिधायकर्णौ निर्घोषं न शृणोत्यात्मकसंभवम् ।
नश्यते चक्षुषोर्ज्योतिर्यस्य सोऽपि न जीवति ॥'

इसके अर्थ की मान्यता आज भी पुरानी पीढ़ी के लोगों के मन में पहले की ही भाँति घर किये हुई है। यह विषय आधुनिक परामनोविज्ञान का विषय है जिसका तर्कसंगत विचार-विमर्श किया जाना अपेक्षित है।

(ग) अठारह महापुराणों में चतुर्थ माने गये वायुपुराण के अरिष्टवर्णन-प्रकरण में भी योगी के लिये अरिष्टज्ञान की उपयोगिता और अरिष्टज्ञान के उपरान्त मनोयोग-पूर्वक योगसाधना में अभिनिवेश की अनिवार्यता का प्रसङ्ग आता है जो निम्न-लिखित है—

'अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि अरिष्टानि निबोधत।
येन ज्ञानविशेषेण मृत्युं पश्यति चात्मनः ॥ १ ॥

अरुधतीं ध्रुवं चैव सोमच्छायां महापथम्।
यो न पश्येत्स नो जीवेन्नरः संवत्सरात्परम् ॥ २ ॥

अरश्मिवन्तमादित्यं रश्मिवन्तञ्च पावकम्।
यः पश्येन्न स जोवेत मासादेकादशात्परम् ॥ ३ ॥

अग्रतः पृष्ठतो वाऽपि खण्डं यस्य पदं भवेत्।
पांसुले कर्दमे वाऽपि सप्तमासान् स जीवति ॥ ५ ॥

काकः कपोतो गृध्रो वा निलीयेद्यस्य मूर्धनि।
क्रव्यादो वा खगः कश्चित् षण्मासान्नातिवर्तते ॥ ६ ॥

बध्यो वायसपंक्तीभिः पांशुवर्षेण वा पुनः।
छायां वा विकृतां पश्येच्चतुः पञ्च स जीवति ॥ ७ ॥

अनभ्रे विद्युतं पश्येद्दक्षिणां दिशमाश्रिताम्।
उदकेन्द्रधनुर्वापि त्रयो द्वौ वा स जीवति ॥ ८ ॥

अप्सु वा यदि वाऽदर्शे आत्मानं यो न पश्यति।
अशिरस्थं तथात्मानं मासादूर्ध्वं न जीवति ॥ ९ ॥

शवगन्धि भवेद्गात्रं वसागन्धि ह्यथाऽपि वा।
मृत्युर्ह्युपस्थितस्तस्य अर्द्धमासं स जीवति ॥ १० ॥

संभिन्नो मारुतो यस्य मर्मस्थानि कृन्तति।
अद्भिः स्पृष्टो न हृष्येच्च तस्य मृत्युरुपस्थितः ॥ ११ ॥

ऋक्षवानरयुक्तेन रथेनाशां तु दक्षिणाम्।
गायन्नथ व्रजेत् स्वप्ने विद्यान्मृत्युरुपस्थितः ॥ १२ ॥

कृष्णाम्बरधरा श्यामा गायन्ती वाऽथ चाङ्गना।
यन्नयेद्दक्षिणामाशां स्वप्ने सोऽपि न जीवति ॥ १३ ॥

कृष्णैश्च विकटैश्चैव पुरुषैरुद्यतायुधैः ।
पाषाणैस्ताड्यते स्वप्ने यः सद्यो न स जीवति ॥ १७ ॥

सूर्योदये प्रत्युषसि प्रत्यक्षं यस्य वै शिवा ।
क्रोशन्ती सम्मुखाऽभ्येति स गतायुर्भवेन्नरः ॥ १८ ॥

यस्य वै स्नातमात्रस्य हृदयं पीड्यते भृशम् ।
जायते दन्तघर्षश्च तं गतायुषमादिशेत् ॥ १९ ॥

रात्रौ चेन्द्रायुधं पश्येद् दिवा नक्षत्रमण्डलम् ।
परनेत्रेषु चात्मानं न पश्येन्न स जीवति ॥ २१ ॥

उर्ध्वा च दृष्टिर्न च संप्रतिष्ठा
रक्ता पुनः संपरिवर्तमाना ।
मुखस्य चोष्मा सुषिरा च नाभिः
अत्युष्णमूत्रो विषमस्थ एव ॥ २९ ॥

यस्तु प्रावरणं शुक्लं स्वकं पश्यति मानवः ।
रक्तं कृष्णमपि स्वप्ने तस्य मृत्युरुपस्थितः ॥ ३२ ॥

अरिष्टसूचिते देहे तस्मिन् काल उपागते ।
त्यक्त्वा भयविषादं च उद्यच्छेद् बुद्धिमान् नरः ॥ ३३ ॥

प्राचीं वा यदि वोदीचीं दिशं निष्क्रम्य वै शुचिः ।
समेऽतिस्थावरे देशे विविक्ते जनवर्जिते ॥ ३४ ॥

उदङ्मुखः प्राङ्मुखो वा स्वस्थ स्वाचान्त एव च ।
स्वस्तिकोपनिविष्टश्च नमस्कृत्य महेश्वरम् ।
समकायशिरोग्रीवं धारयेन्नावलोकयेत् ॥ ३५ ॥

यथादीपो निवातस्थो नेङ्गते सोपमा स्मृता ।
प्रागुदक् प्रवणे देशे तस्माद् युञ्जीत योगवित् ॥ ३६ ॥"

उपर्युक्त वायुपुराण के श्लोक-सन्दर्भ मार्कण्डेयपुराण के 'अरिष्टकथन' नामक इस अध्याय के श्लोक-सन्दर्भ से, शब्द और अर्थ—दोनों की दृष्टि से, बहुत अधिक साम्य रखते दिखायी देते हैं। दोनों पुराणों का पौर्वापर्य इसका कारण है? अथवा दोनों पुराणों ने किसी एक पुराणकोष से ऋण लिया है? यह एक अतिरिक्त गवेषणा का विषय है जिस पर पुराणविदों का ध्यान अपेक्षित है।

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'अरिष्टकथन' नामक ४३वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥



# चतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः

सुबाहुरुवाच—

यदर्थं नृपशार्दूल ! त्वामहं शरणं गतः।
तन्मया सकलं प्राप्तं यास्यामि त्वं सुखी भव ॥१॥

काशिराज उवाच—

किं निमित्तं भवान् प्राप्तो निष्पन्नोऽर्थश्च कस्तव।
सुबाहो ! तन्ममाचक्ष्व परं कौतूहलं हि मे ॥२॥

समाक्रान्तमलर्केण पितृपैतामहं महत्।
राज्यं देहीति निर्जित्य त्वयाहमभिचोदितः ॥३॥

ततो मया समाक्रम्य राज्यमस्यानुजस्य ते।
एतत्ते बलमानीतं तद्भुङ्क्ष्वस्वकुलोचितम् ॥४॥

---

सुबाहु ने कहा—

राजसिंह काशिराज ! जिस उद्देश्य से मैं आपकी शरण में आया था मेरा वह उद्देश्य अब सफल हो गया है। आपकी आज्ञा से अब मैं जाना चाहता हूँ। आप सदा सुखी रहें ॥ १ ॥

काशिराज की उक्ति—

सुबाहु ! किस उद्देश्य से तुम मेरे पास आये थे ? और मेरे पास आने से तुम्हारा क्या मनोरथ सफल हुआ ? यह सब तो मुझे बता दो। मेरा मन यह सब जानने के लिये बड़ा उत्सुक और उत्कण्ठित है। तुम जब मेरे पास आये थे तो तुमने यही बताया था कि पितृ-पितामह को परम्परा से तुम्हें प्राप्त तुम्हारे विशाल राज्य पर अलर्क ने आक्रमण कर दिया है और उसे पराजित कर मैं तुम्हें तुम्हारा राज्य लौटा दूँ। मैंने, इसलिये अपने विशाल सैन्यबल के साथ तुम्हारे अनुज अलर्क के राज्य पर आक्रमण किया और तुम्हारा राज्य तुम्हें दे दिया। अब अपने कुलधर्म के अनुसार तुम राज्य-सुख का भोग करो ॥ २-४ ॥

सुबाहुरुवाच—

काशिराज! निबोध त्वं यदर्थंमयमुद्यमः।
कृतो मया भवांश्चैव कारितोऽत्यन्तमुद्यमम् ॥५॥

भ्राता ममायं ग्राम्येषु सक्तो भोगेषु तत्त्ववित्।
विमूढौ बोधवन्तौ च भ्रातरावग्रजौ मम ॥६॥

तयोर्मम च यन्मात्रा बाल्ये स्तन्यं यथा मुखे।
तथावबोधो विन्यस्तः कर्णयोरवनीपते ॥७॥

तयोर्मम च विज्ञेयाः पदार्था ये मता नृभिः।
प्राकाश्यं मनसो नीतास्ते मात्रा नास्य पार्थिव ॥८॥

यथैकमर्थे यातानामेकस्मिन्नवसीदति।
दुःखं भवति साधूनां तथास्माकं महीपते ॥९॥

गार्हस्थ्यमोहमापन्ने सीदत्यस्मिन्नरेश्वर।
सम्बन्धिन्यस्य देहस्य बिभ्रति भ्रातृकल्पनाम् ॥१०॥

---

सुबाहु ने कहा—

महाराज काशिराज! जिस उद्देश्य से मैंने यह सब साहसिक प्रयत्न किया और आप से भी बहुत अधिक साहसिक प्रयत्न करवाया—उसे मैं बता रहा हूँ आप सब कुछ जान लें। बात यह है कि मेरा छोटा भाई अलर्क, तत्त्वज्ञानी होने पर भी, पामर-जनोचित भोग-विलास में लिप्त हो गया है। मेरे दो बड़े भाई ऐसे हैं जो ज्ञानी हैं और इसीलिए सांसारिक माया मोह छोड़ चुके हैं। महाराज! हम लोगों की मां ने, हमारे बचपन में, मेरे दोनों बड़े भाइयों और मेरे मुंह में जैसे अपना दूध डाला वैसे ही हमारे कानों में तत्त्वज्ञान भी डाल दिया। महाराज! हमारी माता ने, संसार में मनुष्यों की दृष्टि में, जो भी ज्ञेय पदार्थ हो सकते हैं, उन सबको हम तीन भाइयों के मन की दृष्टि के समक्ष आभासित कर दिया किन्तु चौथे अर्थात् अलर्क के लिए आभासित नहीं किया। महाराज! जैसे वाणिज्य के लिए व्यवसायी-संघ कहीं जाय और उसमें किसी एक पर विपत्ति पड़ जाय तो सभी व्यवसायी दुःखित हो जाते हैं, वैसे ही अलर्क की दुर्दशा देख कर हम तीनों भाई भी बड़े दुःखित हैं। महाराज! हमारे अनुज अलर्क को गृहस्थ जीवन के सुखभोग के मोह में पड़ने से यह सब कष्ट भोगना पड़ा। अलर्क हमारे शरीर की दृष्टि से हमारा संबन्धी है और शरीर की ही दृष्टि से हम उसके भाई की कल्पना करते हैं जिसके कारण हम भी दुःखी हैं। इसलिए मैंने यह निश्चय

ततो मया विनिश्चित्य दुःखाद्वैराग्यभावना ।
भविष्यतीत्यस्य भवानित्युद्योगाय संश्रितः ॥११।

तदस्य दुःखाद्वैराग्यं संबोधादवनीपते ।
समुद्भूतं कृतं कार्य्यं भद्रं तेऽस्तु व्रजाम्यहम् ॥१२।

उष्ट्वा मदालसागर्भे पीत्वा तस्यास्तथा स्तनम् ।
नान्यनारीसुतैर्यातं वर्त्म यात्विति पार्थिव ॥१३।

विचार्य्य तन्मया सर्वं युष्मत्संश्रयपूर्वकम् ।
कृतं तच्चापि निष्पन्नं प्रयास्ये सिद्धये पुनः ॥१४।

उपेक्ष्यते सीदमानः स्वजनो बान्धवः सुहृत् ।
यैर्नरेन्द्र ! न तान् मन्ये सेन्द्रिया विकला हि ते ॥१५।

सुहृदि स्वजने बन्धौ समर्थे योऽवसीदति ।
धर्मार्थकाममोक्षेभ्यो वाच्यास्ते तत्र न त्वसौ ॥१६।

---

करके कि जब मेरे अनुज अलर्क पर संकट आयेगा और वह दुःखित होगा तभी उसके हृदय में विरक्ति की भावना उत्पन्न होगी, आपका आश्रय लिया जिसमें आप उस पर आक्रमण का साहसिक अभियान करें ॥ ५-११ ॥

महाराज ! अब मेरा कार्य सम्पन्न हो चुका है क्योंकि मेरे अनुज अलर्क पर जो दुःख आ पड़ा है उससे उसे ज्ञान हो चुका है जिसके कारण उसके मन में वैराग्य-भावना भी उत्पन्न हो गयी है। अब मैं आपके कल्याण की कामना करता हूँ और जहाँ से आया था वहां जाना चाहता हूँ ॥ १२ ॥

महाराज ! माता मदालसा के गर्भ में निवास कर तथा उसके स्तन का दूध पीकर मेरा अनुज (अलर्क) साधारण नारियों के पुत्रों के मार्ग पर न चले—यह सब सोच विचार कर मैंने आपका आश्रय लिया था और मेरा जो कार्य था वह भी अब सम्पन्न हो चुका है। इसलिए मैं अब अपनी योगसिद्धि में लगने के लिए जाना चाहूँगा ॥ १३-१४ ॥

महाराज ! मैं, ऐसे लोगों को, जो दुःख में पड़े अपने स्वजन, अपने बन्धु-बान्धव और अपने हित-मित्र की उपेक्षा करते हैं, जीवित रहते हुए भी मृतप्राय मानता हूँ। सामर्थ्य रखने वाले अपने मित्रों, स्वजनों तथा बन्धु-बान्धवों के रहते हुए जो मनुष्य धर्म-अर्थ-काम तथा मोक्ष रूप पुरुषार्थ की प्राप्ति में असमर्थ हो जाने से दुःखित रहा करता है वह निन्दा का उतना पात्र नहीं होता जितना कि सामर्थ्य रखने वाले

एतत् त्वत्सङ्गमाद् भूप ! मया कार्य्यं महत् कृतम् ।
स्वस्ति तेऽस्तु गमिष्यामि ज्ञानभाग्भव सत्तम ।।१७।

काशिराज उवाच—

उपकारस्त्वया साधोरलर्कस्य कृतो महान् ।
ममोपकाराय कथं न करोषि स्वमानसम् ।।१८।

फलदायी सतां सद्भिः सङ्गमो नाफलो यतः ।
तस्मात्त्वत्संश्रयाद्युक्ता मया प्राप्ता समुन्नतिः ।।१९।

सुबाहुरुवाच—

धर्मार्थकाममोक्षाख्यं पुरुषार्थचतुष्टयम् ।
तत्र धर्मार्थकामास्ते सकला हीयतेऽपरः ।।२०।

तत्ते संक्षेपतो वक्ष्ये तदिहैकमनाः शृणु ।
श्रुत्वा च सम्यगालोच्य यतेथाः श्रेयसे नृप ।।२१।

---

उसके मित्र, उसके स्वजन और उसके बन्धु-बान्धव होते हैं। महाराज ! आपसे मिलने में मेरा एक बहुत बड़ा कार्य सिद्ध हुआ है। आपका कल्याण हो, आप ज्ञानी हों, आप महापुरुष हों। अब मैं आपसे विदा लेने की आज्ञा चाहूँगा ॥ १५-१७ ॥

**काशिराज ने कहा—**

सुबाहु ! तुमने अपने अनुज बेचारे अलर्क का बहुत उपकार किया है। किन्तु मेरा उपकार करने के लिए तुम्हारा मन क्यों कर कुछ नहीं सोचता ! सज्जनों के साथ संगम फलदायक होता है निष्फल नहीं। वस्तुतः इसीलिए तुम्हारे संगम से मेरा बहुत बड़ा अभ्युदय हुआ है ॥ १८-१९ ॥

**सुबाहु की उक्ति—**

महाराज ! धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष—ये चार पुरुषार्थ होते हैं। आपको धर्म-अर्थ और काम रूप—तीन पुरुषार्थ पूर्णतः प्राप्त हैं। आपके लिए केवल मोक्षरूप पुरुषार्थ अप्राप्त हैं। मैं आपसे इस मोक्षरूप पुरुषार्थ के ही सम्बन्ध में, संक्षेप से, कुछ निवेदन करूंगा। आप एकाग्रचित्त होकर मेरी बात सुनें, सुनकर सोचें समझें और तदनुसार अपने आत्यन्तिक कल्याण के लिए प्रयत्न करें ॥ २०-२१ ॥

ममेतिप्रत्ययो भूप ! न कार्य्योऽहमिति त्वया ।
सम्यगालोच्य धर्मो हि धर्माभावे निराश्रयः ।।२२।
कस्याहमिति संज्ञेयमित्यालोच्य त्वयात्मना ।
बाह्यान्तर्गतमालोच्यमालोच्यापररात्रिषु ।।२३।
अव्यक्तादिविशेषान्तमविकारमचेतनम् ।
व्यक्ताव्यक्तं त्वया ज्ञेयं ज्ञाता कश्चाहमित्युत ।।२४।
एतस्मिन्नेव विज्ञाने विज्ञातमखिलं त्वया ।
अनात्मन्यात्मविज्ञानमखे खमिति मूढता ।।२५।
सोऽहं सर्वगतो भूप ! लोकसंव्यवहारतः ।
मयेदमुच्यते सर्वं त्वया पृष्टो व्रजाम्यहम् ।।२६।
एवमुक्त्वा ययौ धीमान् ! सुबाहुः काशिभूमिपम् ।
काशिराजोऽपि संपूज्य सोऽलर्कं स्वपुरं ययौ ।।२७।

---

महाराज ! किसी भी वस्तु के प्रति, आपको, अपने मन में ममत्व-बुद्धि नहीं रखनी चाहिए। किन्तु 'अहम्' (मैं) अर्थात् आत्म-स्वरूप का समुचित परिज्ञान प्राप्त करना चाहिए। यही वस्तुतः (शाश्वत) धर्म है। इस धर्म के अभाव में सभी वस्तुओं का अस्तित्व असम्भव है। मैं किसका हूँ (पिता हूँ अथवा पुत्र हूँ, अग्रज हूँ अथवा अनुज हूँ आदि)—यह एक लौकिक संज्ञा है ! इसे आप (अहम्) अथवा आत्म-स्वरूप की अन्तर्दृष्टि से देखें। बाह्य अथवा आभ्यन्तर जो भी ज्ञेय पदार्थ हैं, उन पर रात्रि के अन्तिम प्रहर में, अव्यक्त से प्रारम्भ कर व्यक्त पर्यन्त, विचार कर देखें कि जो अव्यक्त (प्रकृति) है उसमें विकार नहीं होता और वह अचेतन है और जो व्यक्त है वह विकारवान् होने के साथ-साथ अचेतन भी है। इसके साथ ही आप 'अहम्' अथवा आत्मतत्त्व की सत्ता का भी विचार करें। इस 'अहम्' अथवा आत्मतत्त्व के परिज्ञान हो जाने पर समस्त पदार्थों का ज्ञान हो जाता है। जो चिद्रूप आत्मतत्त्व नहीं है उसमें चिद्रूप आत्मतत्त्व की बुद्धि एक ऐसी मूढ़ता है जैसी मूढ़ता, जो आकाश नहीं है उसमें आकाश की बुद्धि रखने में है। महाराज ! यह 'अहम्' अथवा आत्मतत्त्व सर्वत्र व्याप्त है। यह केवल लोक-व्यवहार की बात है कि 'मैं' (अहम्) जो शुद्ध-बुद्ध आत्मतत्त्व है, वह, अज्ञानवश 'सुबाहु' नाम से, आपके द्वारा पूछे जाने पर, यह सब कह रहा है। अब आप इस सुबाहु को जाने की आज्ञा दें ॥ २२-२६ ॥

ज्ञानी सुबाहु ने काशिराज से यह सब कहा और गन्तव्य स्थान के लिए प्रस्थान कर दिया। काशिराज ने भी अलर्क का सम्मान सत्कार किया और अपनी राजधानी के लिए वे भी चल पड़े ॥ २७ ॥

अलर्कोऽपि सुतं ज्येष्ठमभिषिच्य नराधिपम् ।
वनं जगाम सन्त्यक्तसर्वसङ्गः स्वसिद्धये ॥२८।

ततः कालेन महता निर्द्वन्द्वो निष्परिग्रहः ।
प्राप्य योगर्द्धिमतुलां परं निर्वाणमाप्तवान् ॥२९।

पश्यन् जगदिदं सर्वं सदेवासुरमानुषम् ।
पाशैर्गुणमयैर्बद्धं बध्यमानञ्च नित्यशः ॥३०।

पुत्रादिभ्रातृपुत्रादि-स्वपारक्यादिभावितैः ।
आकृष्यमाणं करणैर्दुःखार्त्तं भिन्नदर्शनम् ॥३१।

अज्ञानपङ्कगर्भस्थमनुद्धारं महामतिः ।
आत्मानञ्च समुत्तीर्णं गाथामेतामगायत ॥३२।

अहो कष्टं यदस्माभिः पूर्वं राज्यमनुष्ठितम् ।
इति पश्चान्मया ज्ञातं योगान्नास्ति परं सुखम् ॥३३।

---

अलर्क ने अपने ज्येष्ठ पुत्र का राज्याभिषेक कर दिया और समस्त विषय-संग का परित्याग कर, आत्मसिद्धि के लिए, वह भी वानप्रस्थाश्रम में प्रविष्ट हो गया। बहुत समय व्यतीत होने पर वह (अलर्क) निर्द्वन्द्व एवं निष्परिग्रह हो गया और अप्रतिम योग सिद्धि पाकर शाश्वत सुख की अनुभूति में लीन हो गया ॥ २८-२९ ॥

उसने ज्ञानदृष्टि से यह देख लिया कि यह सारा संसार, जिसमें देवगण, असुर-वृन्द और मनुष्य-संघ समाये हुए हैं, सत्त्वादि गुणत्रय के बन्धन में बंधा हुआ है और निरन्तर उसी में बंधता जा रहा है। अपने पुत्रादि, अपने भाई के पुत्रादि तथा अपने और अपने से पराये के व्यवहार की भावना से भावित इन्द्रियों के द्वारा यह समस्त संसार विषयों की ओर खिंचता जा रहा है। भेददृष्टि के कारण यह सारा संसार दुःख से पीड़ित है, अज्ञान के कीचड़ के गर्भ में गिरा जा रहा है जहाँ से निकल पाना उसके लिए अत्यन्त दुष्कर है। उसे यह अनुभव हुआ कि समस्त सांसारिक बन्धनों और उनके कारणभूत अज्ञान की पकड़ से परे पहुँच गया है। स्वात्मानुभव के इस आनन्द में उसने यह गाथा गायी—'कितने दुःख की बात थी कि पहले मैंने राज्यशासन के धर्म का अनुष्ठान किया। किन्तु बाद में मुझे यह ज्ञान प्राप्त हुआ कि योग (ब्रह्मसान्निध्य) से बढ़कर और कोई सुख-शान्ति नहीं है ॥ ३०-३३ ॥

जड उवाच—

तातैनं त्वं समातिष्ठ मुक्तये योगमुत्तमम् ।
प्राप्स्यसे येन तद् ब्रह्म यत्र गत्वा न शोचसि ॥३४।

ततोऽहमपि यास्यामि किं यज्ञैः किं जपेन मे ।
कृतकृत्यस्य करणं ब्रह्मभावाय कल्पते ॥३५।

त्वत्तोऽनुज्ञामवाप्याहं निर्द्वन्द्वो निष्परिग्रहः ।
प्रयतिष्ये तथा मुक्तौ यथा यास्यामि निर्वृतिम् ॥३६।

पक्षिण ऊचुः—

एवमुक्त्वा स पितरं प्राप्यानुज्ञां ततश्च सः ।
ब्रह्मन् ! जगाम मेधावी परित्यक्तपरिग्रहः ॥३७।

सोऽपि तस्य पिता तद्वत् क्रमेण सुमहामतिः ।
वानप्रस्थं समास्थाय चतुर्थाश्रममभ्यगात् ॥३८।

---

**जड ने अपने पिता से कहा—**

पिताजी ! अब, आप, परमनिर्वाण की प्राप्ति के लिए इस महायोग की साधना करें। इसी से आपको उस ब्रह्म की अनुभूति होगी जिसके बाद सभी शोक-मोह नष्ट हो जायेंगे ॥ ३४ ॥

इसलिए, आप मुझे भी गृह-परित्याग की आज्ञा दें। मुझे न यज्ञों के अनुष्ठानों से कोई प्रयोजन है और न जप से कुछ लेना-देना है। योगसिद्धि से कृतकृत्य हो जाने पर मैं जो कुछ करूंगा उससे बह्ममय हो जाऊंगा ॥ ३५ ॥

आपकी आज्ञा पा लेने पर, मैं भी निर्द्वन्द्व एवं निष्परिग्रह होकर परमनिर्वाण के लिए प्रयत्न करूंगा जिसमें मुझे परमानन्द की प्राप्ति होगी ॥ ३६ ॥

**धर्मपक्षियों ने कहा—**

भगवन् ! जड ने अपने पिता से यह सब कहा और उनकी अनुज्ञा पाकर, निष्परिग्रह और ज्ञानी बन गया। अन्त में वह परिव्रज्या के लिए घर से निकल पड़ा ॥ ३७ ॥

उसके पिता भी, अपने उस पुत्र की ही भांति क्रमशः महाज्ञानी हो गये और वानप्रस्थाश्रम में रहने के बाद संन्यासाश्रम में प्रविष्ट हो गये ॥ ३८ ॥

तत्रात्मजं समासाद्य हित्वा बन्धं गुणादिकम् ।
प्राप सिद्धिं परां प्राज्ञस्तत्कालोपात्तसंमतिः ॥३९॥

एतत्ते कथितं ब्रह्मन् ! यत्पृष्टा भवता वयम् ।
सुविस्तरं यथावच्च किमन्यच्छ्रोतुमिच्छसि ॥४०॥

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे पितापुत्रसंवादे जडोपाख्यानं नाम चतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥

---

संन्यासाश्रम में रहते हुए उन्हें अपने पुत्र (ब्रह्मवेत्ता सुमति-जड) से भेंट हुई और उन्होंने त्रैगुण्य-बन्ध को तोड़ा। वे बुद्धिमान् थे इसीलिए अविलम्ब उन्हें सद्ज्ञान प्राप्त हुआ जिसके कारण वे परमनिर्वाण अथवा ब्रह्ममयता की सिद्धि से संपन्न हो गये ॥ ३९ ॥

जैमिनि मुनिवर ! आपने हम धर्मपक्षियों से जो पूछा था उसे हमने विस्तार-पूर्वक यथार्थरूप से आपको बता दिया। अब आप हमसे किस विषय में जानना चाहते हैं ? ॥ ४० ॥



## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय में सुबाहु और काशिराज के वार्तालाप के प्रसङ्ग में सांख्य और योग का समन्वय स्पष्ट प्रतीत होता है। 'दुःखाद् वैराग्यभावना' (श्लोक संख्या-११) की मान्यता सांख्य और योग के समन्वय की मान्यता है। आध्यात्मिक, आधिभौतिक और आधिदैविक—इन तीन प्रकार के अन्तःकरणवर्ती दुःखों से चेतना-शक्ति अथवा पुरुष का अनिष्टकर तथा असह्य सम्बन्ध अथवा अभिघात दुःख के प्रतिकार के उपायों की जिज्ञासा को जन्म देता है। दुःखत्रय के प्रतिकार के जो भी लौकिक अथवा वैदिक उपाय हैं उनसे जो दुःख निवृत्ति सम्भव है वह अवश्यंभावी नहीं और न आत्यन्तिक है क्योंकि ऐसा भी सम्भव है कि निवृत्त दुःख भी पुनः उत्पन्न हो जाय और चेतना शक्ति अथवा पुरुष को चोट पहुँचाये। इसीलिये सांख्य दर्शन व्यक्त, अव्यक्त और आत्मतत्त्व के विवेक को ही दुःख-निवारण का एकान्तिक और आत्यन्तिक उपाय मानता है। इसीलिये इस अध्याय के २४ वें श्लोक में सुबाहु की काशीराज के प्रति यह उक्ति है—

'अव्यक्तादिविशेषान्तमविकारमचेतनम् ।
व्यक्ताव्यक्तं त्वया ज्ञातं ज्ञाता कश्चाहमित्युत ॥

सांख्यदर्शन सम्मत 'व्यक्ताव्यक्तज्ञविज्ञान' उपर्युक्त श्लोक में प्रकारान्तर से प्रतिपादित दिखायी देता है। यह 'व्यक्ताव्यक्तज्ञविज्ञान' अन्ततः वैराग्य-भावना का जनक है। सर्वसंगसंत्याग अथवा वैराग्य के विना परम-निर्वाण अथवा परमानन्द की प्राप्ति नहीं हो सकती। इसी आशय पर ध्यान रखकर इस अध्याय के निम्नलिखित श्लोकों (संख्या २८,२९) की सार्थकता हृदयंगम की जा सकती है—

'अलर्कोऽपि सुतं ज्येष्ठमभिषिच्य नराधिपम्।
वनं जगाम संत्यक्तसर्वसङ्गः स्वसिद्धये ॥
ततः कालेन महता निर्द्वन्द्वो निष्परिग्रहः।
प्राप्य योगर्द्धिमतुलां परं निर्वाणमाप्तवान् ॥'

इस प्रसङ्ग में पातञ्जलयोगसूत्र का (समाधि पाद सूत्र-१५) निम्नलिखित सूत्र देखिये—

'दृष्टानुश्रविकविषयवितृष्णस्य वशीकारसंज्ञा वैराग्यम्।'

और इस सूत्र पर व्यास-भाष्य देखिये—

'स्त्रियोऽन्नपानमैश्वर्यमिति दृष्टविषयवितृष्णस्य, स्वर्गवैदेह्यप्रकृतिलयत्वप्राप्तावानुश्रविकविषये वितृष्णस्य दिव्यादिव्यविषयसंप्रयोगेऽपि चित्तस्य विषयदोषदर्शिनः प्रसङ्ख्यानबलादनाभोगात्मिका हेयोपादेयशून्या वशीकारसंज्ञा वैराग्यम्।'

उपर्युक्त सूत्र और सूत्रभाष्य में जो वैराग्य प्रतिपादित है उसे वाचस्पतिमिश्र ने अपनी 'तत्त्ववैशारदी' नाम की योगसूत्रभाष्य-व्याख्या में 'अपरवैराग्य' की संज्ञा

से संकेतित किया है। इस अध्याय के 'दु:खाद्वैराग्यभावना' (श्लोक संख्या ११) का भी अभिप्राय इसी 'अपरवैराग्य' का अभिप्राय है। वाचस्पतिमिश्र की तत्त्ववैशारदी की निम्नलिखित पंक्तियां इस प्रसंग में ध्यान देने योग्य हैं—

'ननु यदि वैतृष्ण्यमात्रं वैराग्यं हन्त विषयाप्राप्तावपि तदस्तीति वैराग्यं स्यादित्यत आह—'दिव्यादिव्य' इति—न वैतृष्णमात्रं वैराग्यम्, अपितु दिव्यादिव्य-विषयसंप्रयोगेऽपि चित्तस्यानाभोगात्मिका........ सङ्गादोषरहितायोपेक्षाबुद्धिवंशीकार-संज्ञा। कुत: पुनरियमित्याह—'प्रसङ्ख्यानबलात् इति। तापत्रयपरोतता विषयाणां दोषस्तत्परिभावनया तत्साक्षात्कार: प्रसङ्ख्यानं तद्बलादित्यर्थ:।'

अर्थात् केवल वितृष्णा ही वेराग्य नहीं कही जाती यदि वितृष्णा ही वैराग्य हो तब तो ऐसा वैराग्य उसे भी है जिसे कोई भोग्य विषय प्राप्त नहीं। वस्तुत: वैराग्य (अपर वैराग्य) विषय भोग के उपलब्ध होने पर भी उसके प्रति अनासक्ति भावना अथवा उपेक्षाबुद्धि है जिसे योग परिभाषा में 'वशीकार' कहते हैं।

(ख) इसी अध्याय में पातञ्जलयोगदर्शन की परिभाषा में जिस वैराग्य को 'परवैराग्य' कहा जाता है उसका भी सूक्ष्म निर्देश किया हुआ है। परवैराग्य ज्ञान की पराकाष्ठा है इस पर वैराग्य में और कैवल्यप्राप्ति में अविनाभाव सम्बन्ध है। अपरवैराग्य ही पर वैराग्य का कारण है। अपरवैराग्य सत्त्वगुण का समुद्रेक तो अवश्य होता है जिससे तमोगुण का निरास हो जाता है किन्तु चित्त में रजोगुण के कुछ कण बचे रह सकते हैं। परवैराग्य को इसीलिये तत्त्ववैशारदीकार वाचस्पति मिश्र ने 'ज्ञानप्रसादमात्र' कहा गया है जिसमें रजोगुण के कण मात्र भी अवशिष्ट नहीं रहते। इस अध्याय के निम्नलिखित श्लोकों (संख्या-३४-३५) में यही परवैराग्य अथवा ज्ञानसंप्रसाद अथवा ब्रह्मभावना प्रतिपादित है—

'तातैनं त्वं समातिष्ठ मुक्तये योगमुत्तमम्।
प्राप्स्यसे येन तद्ब्रह्म यत्र गत्वा न शोचसि॥,

ततोऽहमपि यास्यामि किं यज्ञै: किं जपेन मे।
कृतकृत्यस्य करणं ब्रह्मभावाय कल्पते॥

**श्रीमार्कण्डेयपुराणे के पिता-पुत्र संवाद-प्रकरण से संबद्ध 'जडोपाख्यान' नामक ४४ वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त।**



## पञ्चचत्वारिंशोऽध्यायः

जैमिनिरुवाच—

सम्यगेतन्ममाख्यातं भवद्भिर्द्विजसत्तमाः ।
प्रवृत्तं च निवृत्तं च द्विविधं कर्म वैदिकम् ।।१।

अहो पितृप्रसादेन भवतां ज्ञानमीदृशम् ।
येन तिर्य्यक्त्वमप्येतत् प्राप्य मोहस्तिरस्कृतः ।।२।

धन्या भवन्तः संसिद्धयै प्रागवस्थास्थितं यतः ।
भवतां विषयोद्भूतैर्न मोहैश्चाल्यते मनः ।।३।

दिष्टया भगवता तेन मार्कण्डेयेन धीमता ।
भवन्तो वै समाख्याताः सर्वसन्देहहृत्तमाः ।।४।

संसारेऽस्मिन् मनुष्याणां भ्रमतामतिसङ्कटे ।
भवद्विधैः समं सङ्गो जायते नातपस्विनाम् ।।५।

यद्यहं सङ्गमासाद्य भवद्भिर्ज्ञानदृष्टिभिः ।
न स्यां कृतार्थस्तन्नूनं न मेऽन्यत्र कृतार्थता ।।६।

---

जैमिनी मुनि ने कहा—

हे धर्मपक्षी ! आप लोगों ने मुझे यह अच्छी तरह बता दिया कि वैदिक कर्म-कलाप के दो प्रकार हैं—१. प्रवृत्त और २. निवृत्त ।। १ ।।

यह बड़े आश्चर्य की बात है कि आपके पिताजी की कृपा से आप सब को ऐसा परमज्ञान प्राप्त हों गया है जिसके कारण तिर्यग्योनि में जन्म लेने पर भी आपकी मोहमाया नष्ट हो चुकी है। आप चारों धन्य हैं क्योंकि ब्रह्मभावना की सिद्धि में, पहले ही आप लोगों का जो मनोलय हो चुका था उसी कारण सांसारिक विषय भोगों के मोह आपके मन में कोई विकार नहीं उत्पन्न कर पाते। यह मेरा सौभाग्य था कि महामुनि भगवान् मार्कण्डेय ने मेरे समस्त संशयों के निवारण में आप लोगों को ही परम समर्थ बताया था। इस संकटाकीर्ण संसार में चक्कर काटते मनुष्य, यदि तपश्चर्या में निरत न हों, तो आप जैसे ब्रह्मज्ञानियों का सान्निध्य नहीं पा सकते। आप जैसे ज्ञान दृष्टि महात्मा लोगों की संनिधि में आकर यदि मैं कृतकृत्य न हो सकूँ, तो यह निश्चित है, कि मैं अन्यत्र कभी-भी कृतकृत्य नहीं हो सकता। मेरा यह दृढ़

प्रवृत्ते च निवृत्ते च भवतां ज्ञानकर्मणि।
मतिमस्तमलां मन्ये यथा नान्यस्य कस्यचित् ॥७॥

यदि त्वनुग्रहवती मयि बुद्धिर्द्विजोत्तमाः।
भवतां तत्समाख्यातुमर्हंतेदमशेषतः ॥८॥

कथमेतत्समुद्भूतं जगत् स्थावरजङ्गमम्।
कथञ्च प्रलयंकाले पुनर्यास्यति सत्तमाः ॥९॥

कथञ्च वंशाः देवर्षि-पितृभूतादिसम्भवाः।
मन्वन्तराणि च कथं वंशानुचरितञ्च यत् ॥१०॥

यावत्यः सृष्टयश्चैव यावन्तः प्रलयास्तथा।
यथा कल्पविभागश्च या च मन्वन्तरस्थितिः ॥११॥

यथा च क्षितिसंस्थानं यत् प्रमाणञ्च वै भुवः।
यथास्थिति समुद्राद्रि-निम्नगाः काननानि च ॥१२॥

भूर्लोकादिस्वर्लोकानां गणः पातालसंश्रयः।
गतिस्तथार्कसोमादि-ग्रहर्क्षज्योतिषामपि ॥१३॥

---

विश्वास है कि आप द्विजोत्तमों का, प्रवृत्तिमार्ग अथवा कर्मयोग और निवृत्ति मार्ग अथवा ज्ञानयोग के विषय में जैसा निर्मल नैसर्गिक ज्ञान है वैसा और किसी का भी नहीं है ॥ २-७ ॥

हे धर्मपक्षिगण! यदि आपकी मेरे ऊपर अनुकम्पा है तो मुझे वह सब बता दें जिसके विषय में मैं आपसे जानना चाहता हूँ। मैं यह जानना चाहता हूँ कि इस चराचर जगत् का कैसे उद्भव हुआ? और कैसे, समय आने पर, इसका प्रलय हो जायगा? कैसे देववंश, ऋषिवंश, पितृवंश तथा अन्य भूतवर्ग का प्रादुर्भाव हुआ? कैसे मन्वन्तरों का क्रम निकला? कैसा चरित देवादिवंश का चरित है? मुझे यह भी बता दें कि कितनी सृष्टियां हो चुकी हैं, कितने प्रलय हो चुके हैं, कल्पों का कैसा विभाजन हैं और मन्वन्तरों की कैसी स्थिति है। इस पृथिवी की कैसी संरचना है? इस पृथिवी का परिमाण कितना है? समुद्र, पर्वत, नदियां तथा वन-कानन इत्यादि की कैसी अवस्थिति है? भूर्लोक से आरम्भ कर स्वर्लोक पर्यन्त कितने लोक हैं? पाताल लोक का कैसा संस्थान है? और सूर्य-चन्द्रादि ग्रहगण तथा तारामण्डल की गति की क्या व्यवस्था है?

श्रोतुमिच्छाम्यहं सर्वमेतदाहूतसंप्लवम् ।
उपसंहृते च यच्छेषं जगत्यस्मिन् भविष्यति ॥१४।

पक्षिण ऊचुः—

प्रश्नभारोऽयमतुलो यस्त्वया मुनिसत्तम ।
पृष्टस्तं ते प्रवक्ष्यामस्तत् श्रृणुष्वेह जैमिने ॥१५।

मार्कण्डेयेन कथितं पुरा क्रौष्टुकये यथा ।
द्विजपुत्राय शान्ताय व्रतस्नाताय धीमते ॥१६।

मार्कण्डेयं महात्मानमुपासीनं द्विजोत्तमैः ।
क्रौष्टुकिः परिपप्रच्छ यदेतत् पृष्टवान् प्रभो ॥१७।

तस्य चाकथयत् प्रीत्या यन्मुनिर्भृगुनन्दनः ।
तत्ते प्रकथयिष्यामः श्रृणु त्वं द्विजसत्तम ॥१८।

प्रणिपत्य जगन्नाथं पद्मयोनिं पितामहम् ।
जगद्योनिं स्थितं सृष्टौ स्थितौ विष्णुस्वरूपिणम् ।
प्रलये चान्तकर्त्तारं रौद्रं रुद्रस्वरूपिणम् ॥१९।

---

इन सब के विषय में जो कि अन्ततः प्रलय को ही निमन्त्रित करते हैं, मैं आप ज्ञानियों से जानना चाहता हूँ। साथ ही साथ यह भी जानना चाहता हूँ कि इस जगत् का प्रलय हो जायेगा तब क्या रह जायेगा ॥ ८-१४ ॥

**धर्मपक्षियों की उक्ति—**

मुनिवर जैमिनि ! आपने हम लोगों से जो अनेक अनुपम प्रश्न किये हैं उनके विषय में हम लोग आपको सब कुछ बतायेंगे। आप हमसे इनके समाधान सुनें ॥ १५ ॥

मैं आपको वही उत्तर दूंगा जो कि पहले महामुनि मार्कण्डेय ने अपने प्रिय शिष्य द्विजपुत्र, शान्तचित्त, व्रतस्नातक तथा बुद्धिमान् क्रौष्टुकि को दिया था ॥ १६ ॥

भगवन् ! आपने हमलोगों से जिस विषय में प्रश्न किये हैं उसी विषय में पहले क्रौष्टुकि ने श्रद्धालु द्विजगण के मध्य में विराजमान महात्मा मार्कण्डेय महामुनि से प्रश्न किये थे। भृगुनन्दन मार्कण्डेय महामुनि ने अपने प्रियशिष्य क्रौष्टुकि को बड़ी प्रसन्नता के साथ उन प्रश्नों के जो समाधान किये थे उन्हें ही हम हे द्विजोत्तम जैमिनि मुनि ! आपको बतायेंगे। आप सुनें। आपके प्रश्नों के समाधान के पहले, मैं जगन्नाथ, पद्मयोनि, पितामह ब्रह्मा की वन्दना करता हूँ जो कि सृष्टिकाल में इस जगत् के उत्पादक हैं, स्थितिकाल में विष्णुरूप में विराजमान हैं और प्रलयकाल में भयङ्कर, सर्वसंहारक रुद्र रूप में अवस्थित हैं ॥ १७-१९ ॥

मार्कण्डेय उवाच—

उत्पन्नमात्रस्य पुरा ब्रह्मणोऽव्यक्तजन्मनः ।
पुराणमेतद्वेदाश्च मुखेभ्योऽनुविनिःसृताः ॥२०॥

पुराणसंहिताश्चक्रुर्बहुलाः परमर्षयः ।
वेदानां प्रविभागश्च कृतस्तैस्तु सहस्रशः ॥२१॥

धर्मज्ञानञ्च वैराग्यमैश्वर्य्यञ्च महात्मनः ।
तस्योपदेशेन विना न हि सिद्धं चतुष्टयम् ॥२२॥

वेदान् सप्तर्षयस्तस्माज्जगृहुस्तस्य मानसाः ।
पुराणं जगृहुश्चाद्या मुनयस्तस्य मानसाः ॥२३॥

भृगोः सकाशाच्च्यवनस्तेनोक्तञ्च द्विजन्मनाम् ।
ऋषिभिश्चापि दक्षाय प्रोक्तमेतन्महात्मभिः ॥२४॥

दक्षेण चापि कथितमिदमासीत्तदा मम ।
तत्तुभ्यं कथयाम्यद्य कलिकल्मषनाशनम् ॥२५॥

सर्वमेतन्महाभाग ! श्रूयतां मे समाधिना ।
यथाश्रुतं मया पूर्वं दक्षस्य गदतो मुने ॥२६॥

---

महामुनि मार्कण्डेय ने कहा—

सृष्टि के प्रारम्भ में, अनन्तयुगपूर्व, अव्यक्तजन्मा ब्रह्माप्रजापति जैसे ही प्रकट हुए वैसे ही उनके चतुर्मुख से पुराण तथा वेद निकल पड़े ॥ २० ॥

उस समय महर्षिगण ने अनेक पुराणसंहिताओं की रचना की और साथ ही साथ, वेद का भी, सहस्रों शाखाओं में, विभाजन किया ॥ २१ ॥

महात्मा मार्कण्डेय के उपदेश (तथा उनके अनुपालन) के बिना धर्म, ज्ञान, वैराग्य एवं ऐश्वर्य—इन चारों की सिद्धि असम्भव है ॥ २२ ॥

महामुनि मार्कण्डेय के ही मानसपुत्र सात ऋषियों ने उनसे वेदचतुष्टय प्राप्त किया और उन्हीं के मानसपुत्र आदिमुनियों ने उनसे पुराण पाया । भृगु ऋषि से च्यवन ऋषि को पुराण मिला और उन्होंने द्विजगण के समक्ष उसका प्रवचन किया । इसके बाद महात्मा ऋषियों ने दक्ष को पुराण-प्रवचन सुनाया । उस समय, दक्ष ने ही, मुझे पुराण के विषय में, जिससे कलियुग के पाप-संताप नष्ट किये जा सकते हैं, जो कुछ कहा था उसे ही मैं आज आपको सुना रहा हूँ । जैमिनि मुनि ! आप भाग्यशाली हैं । आप समाहितचित्त होकर मेरी कही वे सब बातें सुनें जिन्हें, पहले, दक्ष से मैंने सुनी थी ॥ २३-२६ ॥

प्रणिपत्य जगद्योनिमजमव्ययमाश्रयम् ।
चराचरस्य जगतोधातारं परमं पदम् ।।२७।

ब्रह्माणमादिपुरुषमुत्पत्ति-स्थिति-संयमे ।
यत्कारणमनौपम्यं यत्र सर्वं प्रतिष्ठितम् ।।२८।

तस्मै हिरण्यगर्भाय लोकतन्त्राय धीमते ।
प्रणम्य सम्यग्वक्ष्यामि भूतवर्गमनुत्तमम् ।।२९।

महदाद्यं विशेषान्तं सवैरुप्यं सलक्षणम् ।
प्रमाणैः पञ्चभिर्गम्यं स्रोतोभिः षड्भिरन्वितम् ।।३०।

पुरुषाधिष्ठितं नित्यमनित्यमिव च स्थितम् ।
तच्छ्रूयतां महाभाग ! परमेण समाधिना ।।३१।

प्रधानं कारणं यत्तदव्यक्ताख्यं महर्षयः ।
यदाहुः प्रकृतिं सूक्ष्मां नित्यां सदसदात्मिकाम् ।।३२।

---

सब से पहले, मैं जगत्स्रष्टा, अज, अव्यय, जगदाधार, चराचर जगत् के विधाता परमप्राप्य आदि पुरुष ब्रह्मा की वन्दना करता हूँ जो कि इस विश्व ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति स्थिति एवं संहृति के एकमात्र अनुपम कारण हैं और जिनमें यह विश्वब्रह्माण्ड अवस्थित है। उन्हीं हिरण्यगर्भ, जगत् के संरचना-के निदान महाबुद्धिशाली ब्रह्मा को प्रणाम करके, मैं, आपको इस अत्युत्तम भूत-भौतिक-प्रपञ्च के विषय में बता रहा हूँ ॥ २७-२९ ॥

यह भूत-भौतिक प्रपञ्च महत्तत्त्व से प्रारम्भ कर विशेषपर्यन्त विराजमान है इसके सब पदार्थों में अपना-अपना वैलक्षण्य है और सब पदार्थों का अपना-अपना लक्षण अथवा स्वरूप है। पांच प्रकार के प्रमाणों से इसका परिज्ञान होता है और इसमें जीवन के षट्संख्या के स्रोत प्रवाहित होते रहते हैं। इसका अधिष्ठाता पुरुष है। वस्तुतः यह नित्य है किन्तु अनित्यवत् प्रतीत होता है। इसके विषय में, महाभाग जैमिनि मुनि ! आत्यन्तिक चित्तसमाधि के साथ आप सब कुछ सुन लें ॥ ३०-३१ ॥

लोक तथा वेद में प्रसिद्ध जगत् के प्रधान कारण का नाम 'अव्यक्त' है। महर्षि लोग इस अव्यक्त नामक प्रधान कारण को 'प्रकृति' कहते हैं। यह प्रकृति सूक्ष्म अथवा इन्द्रियातीत है, नित्य अथवा उत्पत्ति विनाशरहित है, और वेदान्त की दृष्टि से सत्स्वभाव है किन्तु प्रत्यक्षादिप्रमाण को दृष्टि से असत्स्वभाव है (अथवा सत् अर्थात् भाव और असत् अर्थात् अभाव)—दोनों में आत्मरूप से अवस्थित है ॥ ३२ ॥

ध्रुवमक्षय्यमजरममेयं नान्यसंश्रयम् ।
गन्धरूपरसैर्हीनं शब्दस्पर्शविवर्जितम् ॥३३॥
अनाद्यन्तं जगद्योनि त्रिगुणप्रभवाप्ययम् ।
असाम्प्रतमविज्ञेयं ब्रह्माग्रे समवर्त्तत ॥३४॥
प्रलयस्यानु तेनेदं व्याप्तमासीदशेषतः ।
गुणसाम्यात्ततस्तस्मात् क्षेत्रज्ञाधिष्ठितान्मुने ॥३५॥
गुणभावात् सृज्यमानात् सर्गकाले ततः पुनः ।
प्रधानं तत्त्वमुद्भूतं महान्तं तत् समावृणोत् ॥३६॥
यथा बीजं त्वचा तद्वदव्यक्तेनावृतो महान् ।
सात्त्विको राजसश्चैव तामसश्च त्रिधोदितः ॥३७॥
ततस्तस्मादहङ्कारस्त्रिविधो वै व्यजायत ।
वैकारिकस्तैजसश्च भूतादिश्च सतामसः ॥३८॥
महता चावृतः सोऽपि यथाव्यक्तेन वै महान् ।
भूतादिस्तु विकुर्वाणः शब्दतन्मात्रकन्ततः ॥३९॥

---

अव्यक्त नामक यह प्रधान कारण शाश्वत है, अविनश्वर है, अजर है, अप्रमेय है, स्वतन्त्र है, रूप-रस-गन्ध से रहित है, स्पर्श और शब्द से शून्य है, अनादि-अनन्त है, जगत् की सृष्टि में सर्वथा समर्थ है। सत्त्वादिगुणों के आविर्भाव और तिरोभाव का कारण है, कालकलना से परे है, अविज्ञेय है और वस्तुतः सच्चिदानन्दघन ब्रह्म है जो कि सृष्टि के पहले से ही सर्वत्र अवस्थित है। प्रलय के बाद भी यह सर्वत्र पूर्णरूप से व्याप्त है। जैमिनी मुनिराज ! यही त्रिगुणातीत ब्रह्म गुणत्रय की साम्यावस्थारूप भी और यही अपने स्वातन्त्र्यवश क्षेत्रज्ञ (जीव) द्वारा अधिष्ठित भी होता है। जब सृष्टि का समय आता है तब वही स्वयं सत्त्वरजस्तमोरूप गुणत्रय में परिवर्तित हो जाता है और वही गुणत्रयात्मक तत्त्व प्रधान तत्त्व के रूप में (जिसे सांख्यदर्शन प्रकृति के नाम से प्रतिपादित करता है) उद्भूत होता है और सर्ग चक्र चलने लगता है जिसमें सर्वप्रथम महत्तत्त्व का उद्भव होता है जो कि प्रधान तत्त्व से सर्वतः आवृत अथवा आच्छादित रहता है। जैसे कोई बीज छिलके से आच्छन्न रहता है वैसे ही यह महत्तत्त्व अव्यक्त (प्रधान अथवा प्रकृति) तत्त्व से आच्छन्न रहता है। यह महत्तत्त्व तीन प्रकार का होता है १ ला सात्त्विक, २ रा राजस और तीसरा तामस। इस त्रिविध महत्तत्त्व से त्रिविध अहङ्कार तत्त्व उद्भूत होता है जिसे क्रमशः वैकारिक (सात्त्वप्रधान), तैजस (रजः प्रधान) तथा भूतादि (तमः प्रधान) कहा जाता है। जैसे अव्यक्त प्रधान अथवा प्रकृति-तत्त्व से महत्तत्त्व आवृत्त रहा करता है वैसे ही महत्तत्त्व से अहङ्कार-तत्त्व भी आवृत रहा करता है। जब भूतादि अथवा तामस अहंकार में

ससर्ज शब्दतन्मात्रादाकाशं शब्दलक्षणम् ।
आकाशं शब्दमात्रन्तु भूतादिश्चावृणोत्ततः ॥४०॥
स्पर्शतन्मात्रमेवेह जायते नात्र संशयः ।
बलवान् जायते वायुस्तस्य स्पर्शगुणो मतः ॥४१॥
वायुश्चापि विकुर्वाणो रूपमात्रं ससर्ज ह ।
ज्योतिरुत्पद्यते वायोस्तद्रूपगुणमुच्यते ॥४२॥
स्पर्शमात्रस्तु वै वायू रूपमात्रं समावृणोत् ।
ज्योतिश्चापि विकुर्वाणं रसमात्रं ससर्ज ह ॥४३॥
सम्भवन्ति ततो ह्यापश्चासन् वै ता रसात्मिकाः ।
रसमात्रन्तु ताह्यापो रूपमात्रं समावृणोत् ॥४४॥
आपश्चापि विकुर्वत्यो गन्धमात्रं ससर्जिरे ।
सङ्घातो जायते तस्मात्तस्य गन्धो गुणो मतः ॥४५॥
तस्मिंस्तस्मिंस्तु तन्मात्रं तेन तन्मात्रता स्मृता ।
अविशेषवाचकत्वादविशेषास्ततश्च ते ॥४६॥

---

विकार प्रारम्भ हो जाता है तब शब्द तन्मात्रा की सृष्टि होती है। शब्दतन्मात्रा से यही अव्यक्ततत्व शब्दगुण युक्त आकाश का उत्पादक होता है। भूतादि नामक तामस अहंकार आकाश और उसके उद्भव कारण शब्दतन्मात्रा-दोनों को आवृत किये रहता है। यह निःसंदिग्ध है कि इसी में स्पर्शतन्मात्र उत्पन्न होता है जिससे वायु, जो कि प्रबल है, जन्म लेता है जिसके गुण को स्पर्श कहा जाता है। जब वायु में विकार उत्पन्न होने लगता है तब रूपतन्मात्रा की सृष्टि होती है। यह वायु ही ज्योति स्वरूप अग्नि का उत्पादक है जिसके वैशेषिक गुण को रूप कहते हैं। स्पर्शतन्मात्र वायु रूपतन्मात्र को सर्वतः आवृत करता है। जब अग्नि में विकार उत्पन्न होने लगता है तब उससे रसतन्मात्र का उद्भव होता है। यह रसतन्मात्र जल का उत्पादक है जिसको (जल को) रसगुणात्मक कहते हैं। रसतन्मात्र रूप जल रूपतन्मात्र का आवरक अथवा आच्छादक होता है इसी क्रम से, जब रसतन्मात्र में विकृति का प्रारम्भ होता है तब गन्धतन्मात्रा की सृष्टि होती है। इस गन्धतन्मात्र से संघातरूप पृथिवी उत्पन्न होती है जिसका वैशेषिक गुण गन्ध माना जाता है। शब्दादि तन्मात्र अथवा तन्मात्रा को इसीलिये तन्मात्र अथवा तन्मात्रा कहते हैं क्योंकि वे उनके द्वारा उत्पादित आकाशादि भूतों में अपने सूक्ष्म स्वरूप में व्याप्त रहा करते हैं। 'तन्मात्र' शब्द से किसी विशेष शब्दादि का अर्थ नहीं निकलता। इसीलिये इन्हें 'तन्मात्र' कहा जाता है॥ ३३-४६॥

न शान्ता नापि घोरास्ते न मूढाश्चाविशेषतः ।
भूततन्मात्रसर्गोऽयमहङ्कारात्तु तामसात् ॥४७॥

वैकारिकादहङ्कारात् सत्त्वोद्रिक्तात्तु सात्त्विकात् ।
वैकारिकः स सर्गस्तु युगपत् सम्प्रवर्त्तते ॥४८॥

बुद्धीन्द्रियाणि पञ्चैव पञ्च कर्मेन्द्रियाणि च ।
तैजसानीन्द्रियाण्याहुर्देवा वैकारिका दश ॥४९॥

एकादशं मनस्तत्र देवा वैकारिकाः स्मृताः ।
श्रोतं त्वक्चक्षुषी जिह्वा नासिका चैव पञ्चमी ॥५०॥

शब्दादीनामवाप्त्यर्थं बुद्धियुक्तानि वक्ष्यते ।
पादौ पायुरुपस्थश्च हस्तौ वाक् पञ्चमी भवेत् ॥५१॥

गतिर्विसर्गो ह्यानन्दः शिल्पं वाक्यञ्च कर्म तत् ।
आकाशं शब्दमात्रन्तु स्पर्शमात्रं समाविशत् ॥५२॥

द्विगुणो जायते वायुस्तस्य स्पर्शो गुणो मतः ।
रूपन्तथैवाविशतः शब्दस्पर्शगुणावुभौ ॥५३॥

द्विगुणस्तु ततश्चाग्निः स शब्दस्पर्शरूपवान् ।
शब्दः स्पर्शश्च रूपञ्च रसमात्रं समाविशत् ॥५४॥

---

ये तन्मात्र न तो (सत्त्वरूप होने से) शान्त माने जाते हैं, न (रजोरूप होने से) घोर माने जाते हैं और न (तमोरूप होने से) मूढ माने जाते हैं। तामस अहंकार की जो सृष्टि है वह इसी पञ्चभूततन्मात्र की सृष्टि है। उस अहंकार से जिसे वैकारिक कहा जाता है और जो सत्त्वगुण प्रधान होने के कारण सात्त्विक होता है, समस्त वैकारिक अथवा सात्त्विक सृष्टि प्रारम्भ हो जाती है। पांच ज्ञानेन्द्रियों और पांच कर्मेन्द्रियों को तैजस अथवा राजस कहा जाता है। ये दोनों प्रकार की इन्द्रियां संख्या में दस हैं जिसके कारण इन्हें वैकारिक अथवा सात्त्विक 'दशदेव' भी माना जाता है। इनके अतिरिक्त मन भी इन्द्रिय है जिससे इन्द्रियों को एकादशसंख्यक (इग्यारह) प्रतिपादित किया गया है। इस प्रकार वैकारिक देव दस के बदले इग्यारह माने जाते हैं। ज्ञानेन्द्रियों में, श्रोत्र, त्वचा, चक्षु, जिह्वा और पांचवीं नासिका की मान्यता है और ये ज्ञानेन्द्रियां बुद्धि से संयुक्त होकर क्रमशः शब्द-स्पर्श-रूप-रस तथा गन्ध के सुखभोग की प्राति के लिये बनी हैं। कर्मेन्द्रियों में दोनों चरण, गुदा, लिङ्ग, दोनों हाथ तथा पांचवीं वागिन्द्रिय (मुख) की अवधारणा है और इन कर्मेन्द्रियों के कार्य क्रमशः गति, विसर्ग (विष्ठा का निःसारण), स्त्री-संभोग, शिल्प तथा वचस माने गये हैं। आकाश

तस्माच्चतुर्गुणा ह्यापो विज्ञेयास्ता रसात्मिकाः ।
शब्दः स्पर्शश्च रूपञ्च रसो गन्धं समाविशत् ॥५५।

संहता गन्धमात्रेण आवृण्वंस्ते महीमिमाम् ।
तस्मात् पञ्चगुणा भूमिः स्थूला भूतेषु दृश्यते ॥५६।

शान्ता घोराश्च मूढाश्च विशेषास्तेन ते स्मृताः ।
परस्परानुप्रवेशाद्धारयन्ति परस्परम् ॥५७।

भूमेरन्तस्त्विदं सर्वं लोकालोकं घनावृतम् ।
विशेषाश्चेन्द्रियग्राह्या नियतत्वाच्च ते स्मृताः ॥५८।

गुणं पूर्वस्य पूर्वस्य प्राप्नुवन्त्युत्तरोत्तरम् ।
नानावीर्य्याः पृथग्भूताः सप्तैते संहतिं विना ॥५९।

नाशक्नुवन् प्रजाः स्रष्टुमसमागम्य कृत्स्नशः ।
समेत्यान्योन्यसंयोगमन्योन्याश्रयिणश्च ते ॥६०।

---

केवल शब्दतन्मात्रमय है। जब यह शब्दतन्मात्रात्मक आकाश स्पर्शतन्मात्रा में समाविष्ट हो जाता है तब वायु द्विगुणात्मक (शब्द तथा स्पर्शगुण युक्त) हो जाती है किन्तु उसका वैशेषिक गुण स्पर्श ही है। इसी भांति जब शब्द तथा स्पर्श के गुण का रूप में समावेश हो जाता है तब अग्नि भी द्विगुणात्मक हो जाती है और वह शब्द, स्पर्श तथा रूप के गुणों से युक्त मानी जाती है। शब्द, स्पर्श और रूप की तन्मात्राएँ जब रसतन्मात्रा में मिलती हैं तब जल चतुर्गुणात्मक हो जाता है किन्तु उसका वैशेषिक गुण रस ही रहता है। शब्द, स्पर्श, रूप और रस की तन्मात्रायें, जब, गन्धतन्मात्रा में मिल जाती है तब पृथिवी को सर्वतः आवृत कर लेती हैं जिसके कारण पृथिवी पञ्चगुणात्मक हो जाती है और सभी भूतों की अपेक्षा अधिक स्थूल प्रतीत होती है। इसीलिए ये भूततन्मात्राएँ शान्त, घोर, तथा मूढ़—रूपता की विशेषताओं वाली मानी गयी हैं और एक दूसरे में अनुप्रवेश के कारण एक दूसरे को धारण किये रहती हैं। पृथिवी के भीतर यह सब दृश्य और अदृश्य जगत् विद्यमान् है जो कि अन्य भूत संघातों से सर्वतः आवृत अथवा घिरा हुआ है। जितने पार्थिव पदार्थ हैं वे नियतरूप से अवस्थित होने के कारण इन्द्रिय-ग्राह्य हैं। पञ्चमहाभूतों में पहलेपहले के गुण पीछे-पीछे उद्भूत महाभूतों में अनुप्रविष्ट हो जाते हैं। यद्यपि इनकी नाना प्रकार की शक्तियां हैं किन्तु महत्, अहंकार तथा तन्मात्रापञ्चक—ये सातों तत्त्व विना परस्पर संहत हुये प्रजासृष्टि करने में सर्वथा असमर्थ रहते हैं। किन्तु जब ये परस्पर संयुक्त होते हैं, परस्पर आश्रयाश्रियभाव से सम्बद्ध हो जाते हैं और एक महासंघात से प्रतीत होते हैं तब पूर्णतया एकीभूत हो जाते हैं। यह

एकसङ्घातचिह्नाश्च संप्राप्यैक्यमशेषतः ।
पुरुषाधिष्ठितत्वाच्च अव्यक्तानुग्रहेण च ।।६१।

महदाद्या विशेषान्ता ह्यण्डमुत्पादयन्ति ते ।
जलबुद्बुदवत्तत्र क्रमाद्वै वृद्धिमागतम् ।।६२।

भूतेभ्योऽण्डं महाबुद्धे! वृहत्तदुदकेशयम् ।
प्राकृतेऽण्डे विवृद्धः सन् क्षेत्रज्ञो ब्रह्मसंज्ञितः ।।६३।

स वै शरीरी प्रथमः स वै पुरुष उच्यते ।
आदिकर्त्ता च भूतानां ब्रह्माग्रे समवर्तत ।।६४।

तेन सर्वमिदं व्याप्तं त्रैलोक्यं सचराचरम् ।
मेरुस्तस्यानुसम्भूतो जरायुश्चापि पर्वताः ।।६५।

समुद्रा गर्भसलिलं तस्याण्डस्य महात्मनः ।
तस्मिन्नण्डे जगत् सर्वं सदेवासुरमानुषम् ।।६६।

---

घनीभूत तथा एकीभूत तत्त्वसप्तक जब पुरुष द्वारा अधिष्ठित होता है और जब अव्यक्त सच्चिदानन्दघन परब्रह्म की कृपा होती है तब महदादि—पञ्चभूतान्त तत्त्व एक अण्ड के उत्पादक हो जाते हैं। यह अण्ड पानी के बुलबुले की भांति क्रमशः बढ़ते-बढ़ते बहुत बड़ा हो जाता है ॥ ४७-६२ ॥

हे महाबुद्धिमान् मुनिवर ! पञ्चमहाभूतों का बना यह वृहदाकार अण्ड जल में डूबता-उतराता रहता है। इस बृहदाकार प्राकृत अण्ड में अवस्थित बृहदाकार क्षेत्रज्ञ अथवा जीव ब्रह्मा रूप से आविर्भूत होता है। यही बृहदाकार ब्रह्मा सर्वप्रथम उत्पन्न शरीरधारी है और इसी को पुरुष कहते हैं। यही ब्रह्मा समस्त भूतभौतिक पदार्थों का सर्वप्रथम कर्ता कहा जाता है और यही सृष्टि के आरम्भ में सर्वप्रथम विराजमान रहता है। यह चराचर त्रिलोक इसी ब्रह्मा द्वारा सर्वतः व्याप्त है। इस अण्ड से मेरु की सृष्टि होती है, पर्वतों की सृष्टि होती है और अन्य जीव-जन्तुओं की सृष्टि होती है। इस महदाकार अण्ड के गर्भ में विद्यमान जो उल्व होता है वही समुद्र रूप में परिणत हो जाता है। इसी अण्ड में यह समस्त देवलोक-असुरलोक-मनुष्यलोकात्मक जगत् अवस्थित है। सभी द्वीप, सभी पर्वत सभी समुद्र तथा सभी सूर्यचन्द्रादि ग्रहनक्षत्रात्मक ज्योतिर्लोक इसी अण्ड में अन्तर्भूत हैं। यह अण्ड जल-वायु-अग्नि-आकाश तथा इन सबको

दीपाद्यद्रिसमुद्राश्च राज्योतिर्लोकसंग्रहः ।
जलानिलानलाकाशैस्ततो भूतादिना बहिः ॥६७॥

वृतमण्डं दशगुणैरेकेकैकत्वेन तैः पुनः ।
महता तत्प्रमाणेन सहैवानेन वेष्टितः ॥६८॥

महांस्तैः सहितः सर्वैरव्यक्तेन समावृतः ।
एभिरावरणैरण्डं सप्तभिः प्राक्तैर्वृतम् ॥६९॥

अन्योन्यमावृत्य च ता अष्टौ प्रकृतयः स्थिताः ।
एषा सा प्रकृतिर्नित्या यदन्तः पुरुषश्च सः ॥७०॥

ब्रह्माख्यः कथितो यस्ते समासात् श्रूयतां पुनः ।
यथा मग्नो जले कश्चिदुन्मज्जन् जलसम्भवः ॥७१॥

जलञ्च क्षिपति ब्रह्मा स तथा प्रकृतिर्विभु ।
अव्यक्तं क्षेत्रमुदिष्टं ब्रह्मा क्षेत्रज्ञ उच्यते ॥७२॥

---

आवृत करने वाले तामस अहंकार से बाहर से आवेष्टित हैं और इनमें प्रत्येक के द्वारा एक बार ही नहीं दस बार आवेष्टित है। साथ ही साथ इन्हीं तत्त्वों के प्रमाण सदृश प्रमाण (माप) वाला महत्तत्त्व भी इस अण्डे को सर्वतः आवेष्टित किये हुए हैं। इन पञ्चभूतों के साथ महत्तत्त्व भी अव्यक्त धान-तत्त्व से सर्वतः आवृत है। इस प्रकार यह अण्ड इन प्रकृति संभूत सप्तसंख्यक तत्त्वों (महत्, अहंकार तथा पञ्चभूततन्मात्रा) से आवेष्टित है। अव्यक्त के साथ एक दूसरे को आवेष्टित करने वाले ये ही प्रकृत्यष्टक हैं जो अण्ड को आवेष्टित किये हुए हैं। इस मूल प्रकृति में जो अविकारी होने से नित्य है, वह अन्तर्नियामक रूप से अवस्थित है जिसे 'पुरुष' माना गया है॥ ६३-७०॥

इसी पुरुष का नाम ब्रह्मा है जिसे मैंने आपको बताया है। अब इसके आगे संक्षेप में इस ब्रह्मा के विषय में जो बता रहा हूँ वह सुनिये। जैसे जल में मग्न कोई मनुष्य जब जल से उन्मग्न होता है और जल से अस्त-व्यस्त कर देता है, तब उसे जलसंभूत मान लिया जाता है उसी प्रकार यह ब्रह्मा है जो प्रकृतिरूप भी है और व्यापक पुरुषरूप भी है। अव्यक्त को क्षेत्र भी कहा जाता है और इस नाते ब्रह्मा को

एतत्समस्तं जानीयात् क्षेत्रक्षेत्रज्ञलक्षणम् ।
इत्येष प्राकृतः सर्गः क्षेत्रज्ञाधिष्ठितस्तु सः ।
अबुद्धिपूर्वः प्रथमः प्रादुर्भूतस्तडिद्यथा ॥७३॥

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे ब्रह्मोत्पत्तिर्नाम पञ्चचत्वारिंशोऽध्यायः ॥

क्षेत्रज्ञ माना गया है। क्षेत्र तथा क्षेत्रज्ञ के इस स्वरूप का परिज्ञान सब के लिये आवश्यक है। यही प्रकृतिसंभूत सृष्टि-चक्र है जिसका अधिष्ठाता अथवा संचालक क्षेत्रज्ञ अथवा पुरुष है। यह प्राकृतिकसर्ग चेतनाशून्य है और बिजली की चमक की भाँति उद्भूत हो जाता है॥ ७१-७३॥



## पर्यालोचन

(क) इस अध्याय का नाम 'ब्रह्मोत्पत्ति' है। 'ब्रह्म' वेद का चरम एवं परम अर्थ है। इस ब्रह्मरूप वेदार्थरहस्य की अपेक्षा धर्म प्रथम तथा लोकजीवनसंधारक वेदार्थ है। 'धर्मब्रह्मणी वेदैकवेद्ये'—यह वैदिक युग की ही वेदार्थ विषयक मान्यता है। इस दृष्टि से पुराणों के भी प्रथमार्थ और परमार्थ धर्म ब्रह्म ही हैं। इस अध्याय में सत्स्वरूप, सत्स्वरूप होने से चित्स्वरूप एवं चित्स्वरूप होने से आनन्दस्वरूप पर-ब्रह्म का ही पौराणिक शैली में निरूपण है। 'ब्रह्मोत्पत्ति' का अभिप्राय सच्चिदानन्दघन ब्रह्म की उत्पत्ति नहीं अपितु सच्चिदानन्द स्वरूप ब्रह्म से उत्पत्ति है। ब्रह्म के वृंहण की भावना ब्रह्म के वैश्वरुप्य के चिन्तन से सम्बद्ध है। मार्कण्डेयपुराण की दृष्टि में जैसा कि इस अध्याय का प्रतीयमान अर्थ है, ब्रह्म के वैश्वरुप्य के प्रथम उन्मेष का नाम ब्रह्मा है। ब्रह्मा ब्रह्म से भिन्न नहीं अपितु ब्रह्म के बहुभवन अथवा वृंहण की ही एक उपाधि है। जैसे समस्त भूत-भौतिक जगत् ब्रह्म से भिन्न नहीं अपितु ब्रह्म के ही वैश्वरूप्य का उपलक्षण अथवा संसूचक ही ब्रह्मा प्रजापति का भी स्वरूप ब्रह्म की एक सर्वतोभद्र उपाधि का ही स्वरूप है। इस अध्याय के द्वारा मार्कण्डेयपुराण में ऋग्वेद के १०म मण्डल द्वारा ऋचाओं वाले हिरण्यगर्भ सूक्त का बड़ा सर्वजनसुलभ किंवा विद्वज्जनविज्ञेय उपवृंहण अथवा विशद निरूपण किया गया है। इस सूक्त का प्रथम मन्त्र देखिये—

'हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे
भूतस्य जातः पतिरेक आसीत्।
स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां
कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥,

तैत्तिरीय संहिता (५.५.१.२) में 'हिरण्यगर्भ' का अभिप्राय प्रजापति प्रतिपादित किया गया है—

'प्रजापतिर्वै हिरण्यगर्भः प्रजापतेरनुपत्वाय।,

सृष्टि-चक्र के चल निकलने के पहले अथवा प्रपञ्चोत्पत्ति के पहले हिरण्यगर्भ का ही आविर्भाव हुआ। यह हिरण्यगर्भ अथवा प्रजापति ब्रह्मा हो ब्रह्माण्डादि समस्त जगत् का अद्वितोय ईश्वर था। इस हिरण्यगर्भ पर ही भूलोक, भुवर्लोक तथा स्वर्लोक का प्रादुर्भाव तथा संधारण निर्भर था। इस अव्यक्त अविज्ञात-स्वरूप हिरण्यगर्भ के उद्देश्य से ही सर्वप्रथम यज्ञाहुति दी जाती है। यह हिरण्यगर्भ वस्तुतः परमात्मा है किन्तु परमात्मा के उपाधिरूप आकाशादि की भांति यह भो परमात्मा से आविर्भूत माना जाता है।

ऋग्वेद के उपर्युक्त सूक्त का ही ५वां मन्त्र निम्नलिखित है जिसमें हिरण्यगर्भ की शक्ति का वर्णन है—

'येन द्यौरुग्रा पृथिवी च दृढा
येन स्वः स्तम्भितं येन नाकः।
यो अन्तरिक्षे रजसो विमानः
कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥,

ऋग्वेद-निरूपित विश्वसर्ग की दृष्टि से ही मनुस्मृति (१ म शताब्दी ईस्वी पूर्व) में भी विश्वसर्ग का वर्णन किया हुआ है। मनुस्मृति में विश्वसर्ग का निरूपण विश्वसर्ग के निरूपणमात्र के लिए नहीं अपितु धर्मों के धर्म परब्रह्म के निरूपण के लिए किया गया है। देखिये मनुस्मृति प्रथमाध्याय के निम्नलिखित श्लोक (सं० ५-९, ११)—

'आसीदिदं तमोभूतमप्रज्ञातमलक्षणम्।
अप्रतर्क्यमविज्ञेयं प्रसुप्तमिव सर्वतः॥

ततः स्वयंभूर्भगवानव्यक्तो व्यञ्जयन्निदम्।
महाभूतादिवृत्तौजाः प्रादुरासीत्तमोनुदः॥

योऽसावतीन्द्रियग्राह्यः सूक्ष्मोऽव्यक्तः सनातनः।
सर्वभूतमयोऽचिन्त्यः स एव स्वयमुद्बभौ॥

सोऽभिध्याय शरीरात् स्वात् सिसृक्षुर्विविधाः प्रजाः।
अप एव ससर्जादौ तासु बीजमवासृजत्॥

तदण्डमभवद्धैमं सहस्रांशुसमप्रभम्।
तस्मिन् जज्ञे स्वयं ब्रह्मा सर्वलोकपितामहः॥

यत्तत्कारणमव्यक्तं नित्यं सदसदात्मकम्।
तद्विसृष्टः स पुरुषो लोके ब्रह्मेति कीर्त्यते॥,

इन उपर्युक्त श्लोकों में हिरण्यगर्भ ब्रह्मा को परब्रह्म के वैश्वरूप्य का सर्वप्रथम उन्मीलन निर्दिष्ट किया गया है। मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय में भी ब्रह्मा का यही स्वरूप प्रतिपादित है।

(ख) चतुर्थ महापुराण 'वायुपुराण' के निम्नलिखित श्लोक द्रष्टव्य हैं जिनका प्रभाव मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय के सर्ग-वर्णन पर परिलक्षित होता है—

'अव्यक्तं कारणं यत्तु नित्यं सदसदात्मकम्।
प्रधानं प्रकृतिं चैव यमाहुस्तत्त्वचिन्तकाः॥

गन्धवर्णरसैर्हीनं शब्दस्पर्शविवर्जितम्।
अजातं ध्रुवमक्षय्यं नित्यं स्वात्मन्यवस्थितम्॥

जगद्योनि महद्भूतं परं ब्रह्म सनातनम्।
विग्रहं सर्वभूतानामव्यक्तमभवत् किल॥

अनाद्यन्तमजं सूक्ष्मं त्रिगुणप्रभवाप्ययम्।
असांप्रतमविज्ञेयं ब्रह्माग्रे समवर्तत॥

तस्यात्मना सर्वमिदं व्याप्तमासीत्तमोमयम्।
गुणसाम्ये तदा तस्मिन् गुणभावे तमोमये॥

सर्गकाले प्रधानस्य क्षेत्रज्ञाधिष्ठितस्य वै।
गुणभावाद्वाच्यमानो महान् प्रादुर्बभूव ह॥
.........................................................

वृहत्त्वाद् वृंहणत्वाच्च भावानां सलिलाश्रयात् ।
यस्माद् वृंहयते भावान् ब्रह्मा तेन निरुच्यते ॥

..................................................

सर्वेशत्वाच्च लोकानामवश्यं च तथेश्वरः ।
वृहत्त्वाच्च स्मृतो ब्रह्मा भूतत्वाद् भव उच्यते ॥

क्षेत्रक्षेत्रज्ञविज्ञानादेकत्वाच्च स कः स्मृतः ।
यस्मात् पुर्यनुशेते च तस्मात्पुरुष उच्यते ॥

नोत्पादितत्वात् पूर्वत्वात् स्वयंभूरिति चोच्यते ।
पर्यायवाचकैः शब्दैस्तत्त्वमाद्यमनुत्तमम् ।
व्याख्यातं तत्त्वभावज्ञैरेवं सद्भावचिन्तकैः ॥,,

इसी प्रकार मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय में प्रतिपादित सृष्टि-प्रक्रिया पर भी वायुपुराण प्रतिपादित सृष्टि-प्रक्रिया का पूरा प्रभाव दिखायी देता है । इसमें कोई आश्चर्य नहीं । क्योंकि पुराणप्रतिपादित सृष्टिक्रम ऋग्वेद के नासदीय सूक्त तथा हिरण्यगर्भ सूक्त में प्रतिपादित सृष्टि क्रम के ही अनुरूप है ।

(ग) श्रीपार्जिटर के द्वारा अंग्रेजी में अनूदित मार्कण्डेयपुराण के इस 'ब्रह्मोत्पत्ति' नामक अध्याय के कतिपय श्लोकों के अनुवाद देखने से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि उन्होंने इस अध्याय के अभिप्राय को ऋग्वेद के हिरण्यगर्भसूक्त तथा नारदीयसूक्त के अभिप्राय के परिप्रेक्ष्य में हृदयंगम नहीं किया है । देखिये उनके अंग्रेजी अनुवाद की कुछ पंक्तियां—

'Pradhāna is the cause,. which is designated the Imperishable, and which the great Ṛshis call the subtle, permanent Prakriti, composed of good and evil. Brahmā of first existed certain, imperishable, undecaying, immeasurable, self dependent, destitute of odour, from and taste, devoid of sound and touch, without beginning or end, the origin of the universe, unchanged by the power of the three qualities, not modern, unknowable.,

श्री पार्जिटर के उपर्युक्त अनुवाद में जो भ्रान्ति है वह 'ब्रह्माग्रे समवर्तत' (मार्कण्डेयपुराण ४५.३४)—इस वाक्यखण्ड में 'ब्रह्म' शब्द के स्थान पर 'ब्रह्मा' शब्द को मान लेने के कारण है । इसीलिए इस अध्याय के ३२वें से ३५वें श्लोक तक का अंग्रेजी अनुवाद समीचीन नहीं प्रतीत होता ।

मार्कण्डेयपुराण के हिन्दी अनुवाद करने वाले विद्वज्जनों के द्वारा किये गये इस अध्याय के अनुवाद में यह बात दिखायी देती है कि जहां मूल सुलभ हैं वहां तो वे बहुत कुछ लिख देते हैं किन्तु जहां मूल कठिन है वहां चुप्पी साध लेते हैं।

(घ) इस अध्याय में ब्रह्म को सूक्ष्म, नित्य उपनिषदों की दृष्टि से सत्स्वरूप किन्तु चर्मचक्षुओं की दृष्टि से असदात्मक 'प्रकृति' कहा गया है। इस प्रकृति का ही इस पुराण के 'देवीमाहात्म्य' से सम्बद्ध अध्यायों में महामाया के रूप में निरूपण हुआ है। इस अध्याय को देवीमाहात्म्य विषयक तेरह अध्यायों की पूर्वपीठिका मानना उचित है क्यों कि शुम्भ-निशुम्भ के आतङ्क से भयभीत देवगण इसी ब्रह्मस्वरूपा जगद्-योनि महामाया की 'प्रकृति' रूप में सर्वप्रथम स्तुति करते हैं जिसके बाद उसके वैश्व-रूप्य का उनका स्तवन प्रारम्भ होता है।

'नमो देव्यै महादेव्यै शिवायै सततं नमः।
नमः प्रकृत्यै भद्रायै नियताः प्रणताः स्म ताम् ॥,

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'ब्रह्मोत्पत्ति' नामक ४५वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥

